Published by
DALSUKH MALVANIA
Secretary.
PRAKRIT TEXT SOCIETY
VARANASI-5

*Price Rs 25/-*

*Available from* :

1 MOTILAL BANARASIDASS, NEPALI KHAPRA Post Box 75, VARANASI

2 CHAUKHAMBA VIDYABHAVAN, CHAWK, VARANASI.

3 GURJAR GRANTHARATNA KARYALAYA, GANDHI ROAD, AHMEDABAD-1

4 SARASWATI PUSTAK BHANDAR, RATANPOLE, HATHIKHANA, AHMEDABAD-1.

5 MUNSHI RAM MANOHARLAL NAI SARAK, DELHI

Printed by –

*Hindi Translation*
*Index etc. Pp. 1 to 240*
Sanmati Mudranalaya
Durgakund
VARANASI-5

*Introduction etc. Pp. 1-124 and*
*Text Pp 1 to 172*
JAYANTI DALAL
Vasant P. Press
Gheekanta, Ghelabhai's Wadi,
AHMEDABAD-1.

प्राकृत ग्रन्थ परिषद् ग्रन्थाङ्क ८

आयरियसिरिपउमकित्तिविरइउ

# पासणाहचरिउ



प्रस्तावना-हिन्दी अनुवाद-कोष-टिप्पणसह

सम्पादक

**प्राध्यापक प्रफुल्ल कुमार मोदी** M.A., LL.B.

प्राचार्य, शासकीय संस्कृत उपाधि महाविद्यालय,

इन्दौर (म. प्र.)

प्रकाशिका

**प्राकृत ग्रन्थ परिषद्,**

वाराणसी-५

# ग्रन्थानुक्रम

# FOREWORD

Pārśvanātha, the twenty third Tīrathaṅkara who preceded Lord Mahāvīra by about two hundred and fifty years, was the head of a religious organization in which Mahāvīra later entered after renouncing the world. When Mahāvīra started preaching his own religious and philosophical teachings he never took credit for evolving them but always maintained that whatever he was teaching was not new and all of it had already been preached by Pārśva. Mahāvīra always referred to Pārśva as "Puruṣādānīya" – the best amongst men. This reverence shown by Mahāvīra to Pārśva perhaps impelled the followers of Mahāvīra to show equal if not greater reverence to Pārśva. As a result some of the followers of Mahāvīra wrote numerous eulogies, devotional songs and prayers addressed to Pārśva, others composed independent poems on the life and teachings of Pārśva. Out of these about twenty five works, dealing with the life of Pāraśva has so far come to light. One of these is a work by name Pāsa-purāṇa or Pāsanāhacariu (sanskrit-Parśvanātha-carita) written by Padmakīrti, which is a long poem in Apabhraṁśa verses.

This work, though noted in various catalogues and bibliographies, has neither yet been studied in detail nor published. Hence a detailed study of the same has been undertaken by me. This study proceeded accordings to following plan :-

1. The text has been reconstructed, on the basis of two hand-written manuscripts. One of them written in V. S. 1575. Every effort has been made to see that this text is correct. The various readings have been recorded in footnotes. Pages 1-170.

   In Apabhraṁśa ए and ओ are both short and long. In presenting the text in print care has been taken to preserve them both, and consequently the Apabhraṁśa sounds and rhythm have been accurately reproduced. For this purpose new casts which are not normally available in Nagari types had to be improvised. Thus short ए has been presented as ` or ऍ and short ओ as ॆ or ऒ in the printed text. Similarly anunāsika which represents only the nasalisation of the vowel, has been presented with this mark on the vowel concerned.

2. Apabhraṁśa text of Pāsanāhacariu as critically constituted has been rendered fully and accurately in Hindi. An attempt has been made here to bring out the sense and emphasis of each word of the text consistently with the present literary style of Hindi. Pages 1-114.

3. An exhaustive vocabulary has been prepared and appended to the text. Therein each 'Tadbhava' word has been given its sanskrit equivalent. Hindi meanings of all the words have also been given. The place where each word has occurred in the text has also been noted. The verb have been marked with √ this sign-so that they can easily be distinguished. Under the verbs their derivatives and the places where they occur in the text have also been noted. The Deśi words have been marked with asterisk. Pages 143-190.

4. Technical terms and grammatical peculiarities occurring in the text and not fully explainable in translation have been explained, as also the words and phrases of doubtful nature, in the notes. Pages 190-

In these notes efforts have also been made to identify the kings places trees etc mentioned in the text

5 In the Introduction the following matters have been discussed —

(i) The two manuscripts on the basis of which the printed text has been prepared are fully discribed One of the two manuscripts is about 500 years old

(ii) The principles on which the printed text has been constructed have been formulated.

(iii) Although the date of the author is found mentioned in the colophon of one of the manuscripts, scholars have differed about interpretation of the expression The question has been discussed here fully and an effort has been made to fix the date accurately with the help of some pertinent epigraphical records

(iv) The work deals with the life of Parśvanatha together with an account of his previous nine births, These accounts have been critically compared with the life and accounts of Pārśvanatha as given in other works written prior or posterior to our author The manner and style of narrating previous births as developed in previous literature have been traced in this context

(v) The evidence on the historicity of Pārśva has been reviewed and critically discussed Pārśva s teachings have been critically examined and an attempt has been made to show that these teachings though not different fundamentally from those of Mahāvīra had yet a different conception and form

(iv) A cultural study of Pāsanāhacariu has been attempted

(vii) The poetic merits of Pasanāhacariu have been estimated as follows

(a) Its form and style have been discussed its vocabulary has been examined and the peculiar tendencies of its language are noted

(b) Poetic talents as revealed in the description of the seasons the battle etc have been estimated

(c) The metrical style of the poem has deen analysed and the different metres used have been explained on the basis of the available works on Sanskrit, Prakrit and Apabhramśa metres

(d) A grammatical analysis of the work has been made and its special features noticed

Thus the present Apabhramśa work namely Pāsanāhacariu of Padmakīrti has been critically edited, translated and studied from all literary points of view and an attempt has been made to present the life and teachings of Parśvanatha as far as possible from all available literature on the subject

*P K Modi*

# संकेत-सूची

अ. को. अमरकोश ।
अ. ध. अनगारधर्मामृत ।
अ. रा. अभिधानराजेन्द्र ।
अ. शा. अभिज्ञानशाकुन्तलम् ।
आ. नि. आवश्यकनिर्युक्ति ।
आ. पु. आदिपुराण ।
आ. सि. आरंभसिद्धि ।
उ. पु. उत्तरपुराण ।
उ. सू. उत्तराध्ययन सूत्र ।
क. सू. कल्पसूत्र ।
का. अ. कार्तिकेयानुप्रेक्षा ।
का. प्र. काव्यप्रकाश ।
कि. अ. किरातार्जुनीयम् ।
ज्ञा. प्र. ज्ञानप्रदीपिका ।
गो. सा. गोमट्टसार ।
चा. पा. चारित्रपाहुड ।
त. सू. तत्त्वार्थसूत्र ।
णा. च. णायकुमारचरिउ ।
णा. क. णायाधम्मकहाओ ।
ति. प. तिलोयपण्णत्ति ।
त्रि. च. त्रिपष्टिशलाकापुरुषचरित ।
द. पा. दर्शनपाहुड ।
दि. दी. दिनशुद्धिदीपिका ।
दे. ना. देशीनाममाला ।
ना. शा. नाट्यशास्त्र ।
नि. सा. नियमसार ।
प. च. पउमचरिय ।
प. वा. पण्हवागरण ।
पं. स. पंचास्तिकायसार ।
पद्म. च. पद्मचरित ।
पा. च. पासणाहचरिउ ।
पार्श्व. च. पार्श्वनाथचरित (हेमविजयगणि) ।
प्र. स. प्रवचनसार ।
प्री. इं. प्रीहिस्टारिक एनसिएंट एन्ड हिन्दू इंडिया ।
प्रा. पैं. प्राकृतपैंगल ।
प्र. मी. प्राकृतमीटर ।
बा. अ. बारसअणुवेक्खा ।
बृ. सं. बृहत्संहिता ।
बृ. सू. बृहत्संग्रहणीसूत्र ।
भ. बा. भद्रबाहुसंहिता ।
भ. आ. भगवती आराधना ।
भ. सू. भगवतीसूत्र (व्याख्याप्रज्ञप्ति) ।
भा. ज्यो. भारतीयज्योतिष ।
भा. पा. भावपाहुड ।
म. पु. महापुराण (पुष्पदंत) ।
म. स्मृ. मनुस्मृति ।
मु. दी. मुहूर्तदीपिका ।
मू. आ. मूलाचार ।
मो. पा. मोक्षपाहुड ।
र. वं. रघुवंश ।
रा. प. रायपसेणिज्ज ।
रा. वा. राजवार्तिक ।
रि. स. रिट्ठसमुच्चय ।
ला. इं. लाइफ इन एन्सिएन्ट ,इंडिया ऐज़ डिपिक्टेड इन जैन केनन्स ।
वि. च. विक्रमांकदेवचरित ।
वि. मा. विद्यामाधवीय ।
वृ. वि. वृक्षविज्ञान ।
ष. खं. वे. षटखंडागम वेदनीयखण्ड ।
शा. स. शास्त्रसार समुच्चय ।
श्री. पा. श्रीपार्श्वनाथचरित (वादिराज) ।
स. समवायांग ।
सि. पा. सिरिपासनाहचरिय ।
सू. कृ. सूत्रकृतांग ।
स्था. स्थानांग ।
स्व. छं. स्वयंभूछंद ।
हि. इं. हिस्टारिकल जाग्रफी आफ एन्सियन्ट इंडिया ।
हि. पी. हिस्ट्री एन्ड कल्चर आफ दी इंडियन पीपल ।
हे. हेमचन्द्रव्याकरण ।
हि. बें. हिस्ट्री आफ बेंगाल ।

# कडवकों की विषयसूची

—o—

# शुद्धिपत्र

## मूलपाठ

| सन्धि | कडवक | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| १ | ७ | ६ | धू – अ | धूअ |
| १ | ९ | ३ | णीलुप्पल्न्णयण | णीलुप्पल णयण |
| १ | ११ | ५ | स वियरशु | सवियरु |
| १ | १२ | ९ | पावरि | पाव वि |
| १ | १४ | ५ | विदेसें | विदसे |
| १ | १८ | १० | उब्भिचट्ठ सरावहिँ | उब्भियट्ठ-सरावति |
| १ | २३ | ८ | वाण | वणि |
| २ | ३ | ७ | पुर | पुरि |
| २ | ६ | ६ | जोव्वणु | जोव्वणु |
| २ | १० | ५ | पणु | पुणु |
| २ | १३ | १३ | दुक्इ | दुक्कइ |
| २ | १६ | ४ | णव जोव्वण | णव-ज्‍ो वण |
| ३ | २ | २ | समुद्ददसु | समुद्ददसु |
| ३ | ३ | ७ | देव विमाणहँ | दव विमाणहँ |
| ३ | ७ | ९ | भवण तियाहँ | भयण तियाहँ |
| ३ | ९ | ८ | वजोवण | जाव्वण |
| ३ | ११ | ४ | धम्महा | धम्महो |
| ३ | १४ | ५ | णीसरिउ | णिसरिउ |
| ४ | १ | १० | सलिल णिमिसें | सलिल-णिमिसें |
| ४ | ७ | ८ | वोल्लिजइ | वालिज्जइ |
| ४ | ९ | २ | लोणु | लेणु |
| ४ | ११ | ६ | दाह | दाहु |
| ४ | ११ | ९ | धम्म पुजु | धम्म–पुजु |
| ५ | ३ | १ | सुभिग | सभिग |
| ५ | ८ | २ | उप्पण | उप्पण्ण |
| ५ | ९ | ५ | भमते | भमतें |
| ६ | १ | ४ | °किएँ-पुरे | किएँ पुरे |
| ६ | १ | ६ | धरिणि | धरिणि |
| ६ | ३ | १ | सहु णिहा° | सहु णिहा° |
| ६ | ३ | ३ | सेढि विज्जाहर | सेढि विज्जाहरू |
| ६ | ४ | १ | रुक्तउ | रुद्धतउ |
| ६ | ५ | २ | मरटट्टु | मरटट्टु |
| ६ | ९ | १३ | पवर | पवर |
| ६ | १२ | ८ | साम देहु | साम देहु |
| ६ | १३ | ८ | सुदेंण | सुहेण |
| ६ | १४ | ६ | पुछिउ-मति | पुछिउ मति |
| ६ | १४ | ७ | पणवेत्तिणु | पणवेप्पिणु |
| ६ | १४ | १० | वदण | वदण |
| ६ | १६ | १३ | कर | कर |
| ६ | १७ | ११ | पसंसहा | पससहा |
| ७ | १० | १२ | मुणिदहो | मुणिवहा |
| ८ | ९ | १ | उप्पण्णुलोम् | उप्पण्णु लोमु |
| ८ | ९ | ४ | सपइ दसणेण | सपइ दसणेण |
| ८ | १० | ४ | उपण्णु | उप्पण्णु |
| ८ | ११ | १ | परिभविय भोगे | पारभविय भोगे |
| ८ | ११ | २ | माणुल्लोभ | साणुलोभं |
| ८ | १२ | ८ | गुरामर | सुरासुर |
| ८ | १२ | १२ | सरेसर | सुरेसर |
| ८ | १४ | १ | आयद्धु | आरुद्धु |
| ८ | १५ | ४ | जिय | जिण |
| ८ | १७ | १० | °लोय पयासहो | °लोय-पयासहो |
| ८ | १८ | . ४ | णव रसहिं | णव-रसहिँ |
| ८ | २१ | २ | जतहि | जतहिँ |
| ९ | ४ | ४ | भइद | भद्दद |
| ९ | ६ | ५ | अण्ण ओ | उण्णओ |
| ९ | ९ | ६ | णिय दुहिय | णिय दुहिय |
| १० | ४ | ७ | इय-सल-असेसहो | इय सल असेसहो |
| १० | ५ | ११ | सउण फ्उ | सउण फल |
| १० | ९ | १ | अय | आय |
| १० | ९ | ३ | सरिय | सरिस |
| ११ | २ | १४ | लति | लैति |
| ११ | ३ | १७ | लुदहँ | लुद्धहँ |
| ११ | ८ | ७ | बलवतहि | बलवतहिँ |
| ११ | ११ | ५ | जुज्झु | जुज्झु |
| ११ | ११ | १६ | मेल्लाणहँ | मल्लणहँ |
| ११ | १२ | २ | पायकाहि | पायक्कहिँ |
| ११ | १३ | १६ | बच्छत्थलि | वच्छत्थलि |
| १२ | २ | २ | कसणु° | कसणु° |
| १२ | २ | ५ | खडणेइ | खड णेइ |
| १२ | १५ | १ | कोउहलेहि | कोऊहलेहिँ |
| १३ | ३ | ९ | ऍउ | ऍउ |
| १४ | ७ | ३ | करेव्वँउ | करेव्वउँ |

# प्रस्तावना

## प्रतियों का परिचय

पासणाह चरिउ की सम्पादित प्रति जिन प्राचीन प्रतियों पर से तैयार की गई है उनका परिचय नीचे दिया जा रहा है :--

(१) क प्रति—

इस प्रति का कागज ख़ाकी रंग का है और अपेक्षाकृत पतला है। इसमें कुल ९१ पत्र हैं। प्रत्येक पत्र ११ इंच लम्बा तथा ४½ इंच चौड़ा है। पत्र के प्रत्येक पृष्ठ पर ११ पंक्तियां तथा प्रत्येक पंक्ति में लगभग ४३ अक्षर हैं। पृष्ठ में चारों ओर एक एक इंच का हाशिया छुटा हुआ है। इस हाशिये में यत्र तत्र पाठ सुधार किया गया है। इन पाठ संशोधनों तथा पत्रक्रमांक के अतिरिक्त हाशियों में टिप्पण आदि कुछ नहीं है। यह प्रति पूर्णतः सुरक्षित अवस्था में है। पत्रों के कोने आदि कहीं भी टूटे नहीं है। अक्षर सफ़ाई और स्पष्टता से लिखे हुए हैं। प्रति का आरम्भ– "॥ छ॥ ओं नमो वीतरागाय" से तथा अन्त "इति पार्श्वनाथ चरित्रं समाप्तं ॥ ॥" से हुआ है। अन्तिम चार गाथाओं में कवि की प्रशस्ति है जिसका विवरण कवि–परिचय में दिया जाएगा। प्रति में न लिपिकार का नाम है और न लेखन काल का उल्लेख है।

(२) ख प्रति—

इस प्रति का कागज कुछ उजले पीले रंग का है। इसके पत्र अपेक्षाकृत कुछ मोटे हैं जो दो पतले कागजों को चिपकाकर टिकाउ बनाए गए हैं। इसके पत्रों की संख्या ९४ है। उनमें से पत्र क्रमांक ६, १०, १५, १६, २९, ५८, ६२ तथा ६५ अप्राप्य हैं। प्रत्येक पत्र १०½ इंच लम्बा तथा ४.६ इंच चौड़ा है। प्रत्येक पृष्ट के ऊपर तथा नीचे एक इंच का और आजू बाजू में पौन इंच का हाशिया छूटा हुआ है। साथ ही प्रत्येक पृष्ठ के बीच में ग्रंथि-सूत्र के लिये १½ इच का स्थान भी छोड़ा गया है। इस स्थान में आठ कोनों का एक तारक चिह्न लाल तथा काली स्याही में अंकित है। पृष्ठों पर पंक्तियों की संख्या समान नहीं है; उनकी संख्या ११ से १४ तक है। प्रत्येक पंक्ति में लगभग ४० अक्षर हैं। इस विषय में पत्र–क्रमांक ८९ अन्य पत्रों की अपेक्षा भिन्न है। इस के एक पृष्ठ पर १९ पंक्तियां हैं जिनमें से प्रथम पंक्ति में अक्षरों की संख्या ४८ तथा अंतिम पंक्ति में ५५ है। इस प्रति के हाशिए में पत्र क्रमांक के अतिरिक्त उसके ऊपर तथा नीचे श्री शब्द लिखा है, कुछ स्थानों पर फीकी स्याही से पाठ में हुई त्रूटियों का सुधार किया गया है। क प्रति के समान यह प्रति भी प्रायः सुरक्षित स्थिति में है। केवल प्रथम तीन पत्रों के ऊपर के हाशिये तथा कुछ लिखित अंश टूट गये हैं। प्रति का प्रारंभ "॥ छी ॥ प ॥ ओं नमो पार्श्वनाथाय नमः ॥" से हुआ। प्रति का अन्त प्रतिकार की प्रशस्ति से हुआ है जो इस प्रकार है:—

"श्लोक संख्या ३३२३ ग्रन्थमध्ये मिति लिखित। संवत् १४७३ वर्षे फाल्गु वदि ९ बुद्धवासरे। महाराजाधिराज श्री वीरभान देव तस्य समय वास्तव्य पौलीजल दुर्गात् व्यापरंति। दि शो श्री मूलसिंहे बलात्कारगणे सरस्वती गच्छे नंदि संघे कुंदकुंदाचार्यान्वये भट्टारक श्री रत्नकीर्तिदेव। तेषां पट्टे भट्टारक श्री प्रभाचन्द्रदेव तत्पट्टे भट्टारक श्रीपद्मनंदिदेव। तेषां पट्टवर्तमाने सम्यग्दृष्टि परम भव्य श्रावक देव शास्त्र गुरु आज्ञा प्रतिपालकाय सदा स्वकर्मनिरताय चतुर्विध दान पोषित चतुर्विध संघाय जैसवालकुलगगनोद्यतानदिवाकराय साधु दीटदेव तस्य भार्या हरिसिंगि तयो तस्य पुत्र जीवदयाप्रतिपालक जिनधर्म सम्यग्दर्शनपोषक। सा देओ। सा पेमल। सा धानड। सा आसेदेउ। सा मोल्हट। सा भीम्वसी। सा पेम्पू। अणुव्रत-भरणाभूपितेण अर्हदाज्ञाकारेण विजिताक्षेण। विदितसंसारसारेण ज्ञानावरणीय कर्म्मक्षयार्थं भव्यजन पठनार्थं पार्श्वनाथ चरित्रं लिषापितं ग्रन्थ ॥ शुभमस्तु ॥ लिपापितं आत्मकर्मक्षयार्थ कारणात्। सा पद्मसीह तस्य भार्या वीजू पुत्र गोपति कस्यार्थे लिषापितं ग्रन्थ। पार्श्वनाथ चरित्रलेपक। श्री वास्तव्य कायस्थीय श्री लोणिग। तस्य पुत्र रत्न। लिपितं लेखः। छ॥ छ॥

छ ॥ प्रमादनिन्ग भयक्रार्ययुक्ता हानाभर बिंदु पदस्वर च यदि अशुद्धमे मय पुराण तमद्ध कर्तव्य नरै बुधज । यादिस पुस्तक दृष्ट्वा तादश लिखित मया । यदि शुद्धमशुद्ध वा मम दोषो न दीयत ॥ ॥ तैल रक्षेज्जलाद्रक्षेद्रक्षेसिथिलबंधनात् । पर हस्त न दात य एव वदति पुस्तक ॥ ॥ मगलमहाश्री ॥ शुभमस्तु ॥

यद्यपि यह प्रशस्ति भाषा की दृष्टि से बहुत अशुद्ध है तथापि इससे हमें इस प्रति की रचना के सबध में निम्न चार बात स्पष्टत ज्ञात होती है —

१ – यह प्रति वीर भानदेव के राज्यकाल में तथा भट्टारक पद्मनदि के पट्टपर विराजमान रहने की अवधि में लिखी गई है।

२ – प्रति लिखवाने का प्रेरणा जैसवाल कुल पन्न साधु दीटदेव न दी।

३ लिपिकार का नाम रन तथा उसके पिता का नाम रागिण था। ये कायस्थ वश के थे।

४ प्रति बनाने का कार्य १४६३ में प्रारम्भ हुआ तथा यह कार्य उसी वर्ष के फागुन मास में समाप्त हुआ।

इस प्रति की प्रशस्ति में भट्टारकों की निम्न लिखित परम्परा का उल्लेख है —

मूलसघ बलात्कारगण, सरस्वतीगच्छ कुन्दकुन्दा वय
|
रत्नकीर्ति
|
प्रभाचंद्र
|
पद्मनंदि

इस परम्परा से सुस्पष्ट है कि भट्टारक सम्प्रदाय नामक पुस्तक के लेखक ने जिसे बलात्कारगण की उत्तरशाखा नाम दिया है ये भट्टारक उसी शाखा के हैं। इस पुस्तक के विद्वान लेखक ने पद्मनन्द के पट्ट पर विराजमान रहन का समय सवत् १३८५ स सवत् १४५० अतं कहा है। किन्तु इस प्रशस्ति से स्पष्ट है कि व १४७३ म भी पट्ट पर विराजमान थे।

यह प्रति जैसवालकुलो पन्न साधु दीटदेव का प्रेरणा स लिखाई गई थी। तेरापथी मन्दिर जयपुर में सुरक्षित णायकुमार चरिउ की प्रति भट्टारक प्रभनदि के प्रशिष्य श्री जिनचन्द्र के पट्ट पर विराजमान रहने को अवधि में जैसवालान्वय के साधु साणाइ द्वारा लिखवाई गई थी। प्रति लिखवाने का समय १५५८ सवत् है। सभावना है कि साधु दीटदेव साधु साणाइ के पूर्वज होंगे। यदि यह बात है तो इस जैसवाल कुल में धार्मिक ग्रंथों का प्रति लिपियाँ लिखवाने के पवित्र कार्य की परपरा रही है।

इस प्रति के अन्तिम पृष्ठ पर भिन्न स्याही और भिन्न अक्षरों में ये शब्द अकित हैं —

भ० श्री देवेन्द्रकीर्तिमुमुक्षचन्द्र तत्पट्टे श्री धर्मचन्द्रस्यद । प्राय ये ही शब्द कारजा भण्डार में सुरक्षित णायकुमार चरिउ की एक प्रति पर अंकित है। इन शब्दों स स्पष्ट है कि यह प्रति श्री धर्मच द्र की सुरक्षा में कुछकाल तक रही थी।

*इन दोनों प्रतियों का लिपि–सबधी जो विशेषताएं हैं वे निम्नानुसार है —*

(अ) दोनों प्रतियों में —

१ च और व य और च्छ ड और ढ तथा य प और ए में भेद नहीं किया गया तथा वे एक दूसरे के स्थान पर काम में आये हैं।

---

१ देखिए भट्टारक सम्प्रदाय – लेखक डा विद्याधर जौहरापुरकर पृष्ठ – ९३ से ९६

२ वही

३ डा हीरालाल जैन द्वारा सम्पादित णायकुमार च प्रस्तावना पृष्ठ १४

४ वही

२. 'रू' को 'तु' भी लिखा है अतः इसमें और तु में भ्रान्ति होती है।

३. 'घ' तथा 'ध' में भेद नहीं किया गया है।

४. 'क्ख' को सर्वत्र एक रूप से लिखा है।

५. यदा कदा 'य' के लिये 'इ' तथा 'व' के लिये 'उ' उपयोग में लिया गया हैं। 'इ' का उपयोग 'ए' के लिये भी किया गया है।

(आ) क प्रति में :—

१. 'च्छ' 'ज्झ' तथा 'त्थ' के लिए बहुधा 'छ', 'झ' और 'त' का उपयोग हुआ हैं।

२. साधारण व्यञ्जन को जब तब अनावश्यक रूप से ही संयुक्त व्यञ्जन बना दिया गया है।

३. पाद के अन्त को व्यक्त करनेवाले दण्ड को अक्षर के इतने समीप और बराबरी से रखा है कि वह अक्षर का भाग ही प्रतीत होता है।

४. अनुनासिक पदान्त व्यक्त करने के लिए किसी चिह्न का उपयोग नहीं किया।

(इ) ख प्रति में :—

१. ओ को 'उं' रूप से लिखा है तथा कई स्थानो पर वह केवल 'उ' ही रह गया है।

२. 'ढ' के स्थान में कई स्थानों पर 'ठ' का उपयोग किया गया है।

३. 'उ' के लिए 'ऊ' काम में लिया गया है।

४. 'ड्ढ' को बहुधा 'ढ्ढ' के रूप में लिखा है।

५. 'हं' के स्थान में 'इं' बहुधा लिखा गया है।

६. अनुनासिक पदान्त व्यक्त करने के लिये अनुस्वार का उपयोग किया है। अनपेक्षित स्थानों पर भी अनुस्वार का उपयोग हुआ है।

**सम्पादन पद्धति**

सम्पादन कार्य निम्न नियम निर्धारित कर किया गया है:—

१. शब्दों की वर्तनी में परिवर्तन कर किसी एक शब्द की सर्वत्र समान वर्तनी बनाने का प्रयत्न नहीं किया गया। यदि दोनों प्रतियों में एक स्थान पर एक शब्द की समान वर्तनी प्राप्त हुई तो उसे ग्रहण किया है किन्तु यदि अन्य स्थान पर उसी शब्द की वर्तनी दोनो में भिन्न हुई तो क प्रति का पाठ ग्रहण किया है तथा ख प्रति के पाठ को पाठान्तर के रूप में किया है।

२. य तथा व श्रुति में कोई भेद नहीं किया है तथा इन्हें बिना किसी पक्षपात के ग्रहण किया है। तात्पर्य यह है कि यदि क प्रति में व श्रुति आई है और ख प्रति में य तो क प्रति के पाठ को ग्रहण करने के नियम के अनुसार व श्रुतिवाला पाठ लिया है।

३. यदि दोनों प्रतियों में किसी लुप्त व्यञ्जन के स्थान पर केवल 'अ' लिखा है तो वहाँ अपनी ओर से 'य' या 'व' श्रुति को नहीं जोड़ा है। किन्तु यदि किसी श्रुति में उस अ के साथ कोई श्रुति आई हो तो उसे ग्रहण किया है।

४. जिन स्थानों पर लुप्त व्यञ्जन का अवशिष्ट 'अ' छंद के अन्त्य यमक में आया है तथा उसके तत्स्थानी यमक में किसी प्रति में यह 'अ' किसी श्रुति के साथ आया है तो उसे दोनों स्थानो पर 'अ' कर दिया है तथा उसका पाठ-भेद अंकित नहीं किया है।

५ दोनों प्रतियों में अनेक स्थानों पर मध्यवर्ती 'य' के स्थान में 'इ' लिखा है। इसे 'य' में परिवर्तित करदिया है तथा इसका पाठभेद अंकित नहीं किया किन्तु जहाँ गइद,-गयद, मइद जैसे शब्द यदि दोनों प्रतियों में समान रूप से आये हैं तो उस उसीरूप में ग्रहण किया हैं और यदि दोना प्रतियों में पाठ भिन्न है तो क प्रति का पाठ ग्रहण किया है।

६. मुणेंद, मुणिंद, जिणेंद, जिणिंद जैसे शब्दों में से मुणिंद आदि को ग्रहण किया हैं और अन्य को पाठभेद में दिया हैं।

७ चूंकि दोनों प्रतियों में न और ण के उपयोग में कोई एक नियम का पालन नहीं हुआ अत न को सर्वत्र ण में परिवर्तित कर दिया है तथा तत्सबंधी पाठभेदों को नहीं दिया है।

८ दोनों प्रतियों में व तथा ब के स्थान में केवल व का ही उपयोग हुआ है। इस व को यदि वह उस शब्द में आया हैं जिसके सस्कृत रूप में 'ब' है तो उसे 'ब' में बदल दिया है। इसके पाठभेद को अंकित नहीं किया है।

९ दोना प्रतियों में 'च्छ' तथा 'त्थ' बहुधा समान रूप से ही लिख गये हैं। सदर्भ से ज्ञात हो जाता है कि कौन कहाँ उपयुक्त है। उपयुक्तता देखकर इनमें किसी का उपयोग किया है।

१० दोनों प्रतियों में 'ट्ट' तथा 'ड्ड' को द्वित 'ट' या 'ड' के रूप में लिखा हैं इसे आवश्यकतानुसार सुधार दिया है।

११ प्रतियों में अकारान्त पुल्लिंग शब्द के सप्तमी एकवचन रूप को 'ए' अथवा "इ' से व्यक्त किया है। जहाँ दोनों प्रतियों में यह एकरूप से आया वहा उसे उसी रूपमें ग्रहण किया है किन्तु जब प्रतियों में विभिन्नता आई है तो क प्रति का पाठ ग्रहण किया है तथा अन्य को पाठान्तर के रूप में दिया हैं।

१२ प्रतियों में ह्रस्व 'ए' तथा 'ओ' की मात्राओं को दीर्घ 'ए' तथा 'ओ' के रूप में ही लिया है। छन्द की आवश्यकतानुसार इन्हें ह्रस्व कर दिया है। मुद्रित प्रति में ह्रस्व 'ए' और 'ओ' उल्टी मात्राओं ( ॆ, ॊ ) से दर्शाए गये हैं। जहाँ 'ए' अक्षर रूप स आया हैं और वह ह्रस्व है वहाँ उसे 'ऍ' रूप से लिखा है।

१३ हेमचन्द्र व्याकरण में तगउ' तथा 'सहु' को अनुनासित माना है किन्तु सम्पादित पाठ में इन दो शब्दों को अनुनासित नहीं किया गया है तथा उनके पाठ भेद भी नहीं दिए गये हैं।

१४ हेमचन्द्र व्याकरण (८ ४ ३५४) के अनुसार नपुसकलिंग तथा स्वार्थे 'य' (क) युक्त शब्दों के प्रथमा एकवचन रूप अनुनासित होना चाहिये। इन रूपों को सम्पादित प्रति में अननुनासित ही रखा गया है। इनके पाठ भेदों को भी अंकित नहीं किया गया है।

१५ 'व' के सम्बध में यह एक प्रवृत्ति दोनों प्रतियों में दिखाई देती है कि 'व' यदि अनुनासिक के पश्चात् आता है तो वह 'म' में परिवर्तित कर दिया जाता है तथा पूर्व के अनुनासिक का लोप भी करदिया जाता है। सम्पादित प्रति में पूर्व के अनुनासिक को अपन रूप में ही रखा गया है पर 'मि' को पुन 'वि' में परिवर्तित नहीं किया।

कवि का परिचय—

पा च की प्रत्येक सधि के अंतिम कडवक के घत्ते में 'पउम' शब्द का उपयोग किया गया है। इस 'पउम' का अर्थ कमल या लक्ष्मी हो सकता है जो सदर्भ में उपयुक्त बैठता है। किंतु चतुर्थ सधि के अन्तिम घत्ते में 'पउम भणइ' तथा पाँचवीं, चौदहवीं और अठारहवीं सधियों के अंतिम घत्तों में 'पउमकित्ति' शब्द के उपयोग से यह निश्चित हो जाता है कि यह 'पउम' नाम है और वह भी ग्रन्थकार का। १४ वीं तथा १८ वीं सधियों के अंतिम घत्तों में उनका पूरा नाम है और वह भी ग्रन्थकार का। १४ वीं तथा १८ वीं सधियों के अंतिम घत्तों में उनका पूरा नाम 'पउमकित्ति' (स पद्मकीर्ति) आया है और उसके साथ 'मुणि' (स मुनि) शब्द भी जुड़ा है। इससे पता चलता है कि ग्रन्थकार एक मुनि थे। और उनका पूरा नाम पद्मकीर्ति मुनि था। पा च के अन्तिम कडवक में लेखक ने अपनी गुरु-परम्परा का उल्लेख

किया है तथा ग्रन्थ के अन्त में भी प्रशस्ति के रूप चार पद्य भी हैं, किन्तु इनमें भी कविने न अपने माता–पिता का नाम दिया है न अपने कुल और न उस स्थान का जहाँ उन्होंने इस ग्रन्थ की रचना की होगी। प्रशस्ति यह है :—

जइ वि विरुद्धं एयं णियाणबंधं जिणिंद तुह समये। तह वि तुह चलण-कित्तं कइत्तणं होज्ज पउमस्स ॥१॥
रइयं पास पुराणं भमिया पुहवी जिणालया दिट्ठा। इण्हिं जीविय-मरणं हरिस-विसाओ ण पउमस्स ॥२॥
सावय-कुलम्मि जम्मो जिणचलणाराहणा कइत्तं च। एयाइँ तिण्णि जिणवर भवि-भवे हुंतु पउमस्स ॥३॥
णव-सय-णउ-आणउये कत्तिय मासे अमावसी दिवसे। रइयं पास-पुराणं कइणा इह पउमणामेण ॥४॥

इस प्रशस्ति का सार संक्षेप यह है— पउमने पार्श्वपुराण की रचना की, पृथ्वी पर भ्रमण किया और जिनालयों के दर्शन किये अब उसे जीवन मरण के संबन्ध में कोई सुख दुःख नहीं है। श्रावक कुल में जन्म, जिनचरणों में भक्ति तथा कवित्व ये तीनों, हे जिनवर, पद्मको जन्मान्तरों में प्राप्त हो। अन्तिम पद्य में कवि ने अपनी रचना के समय का उल्लेख किया है। सामान्यतः जैन मुनि गार्हस्थ्य जीवन से विरक्त होते हैं अतः माता–पिता का या अपने कुल आदि का वे कदापि उल्लेख नहीं करते वे तो उन्हीं आचार्यों का स्मरण करते हैं जिन्होंने भवसागर पार उतरने का मार्ग दिखाया। इसी मान्यता को अङ्गीकार कर पद्मकीर्ति ने ग्रन्थ के अन्तिम कडवक में अपनी गुरु-परम्परा का उल्लेख किया है। वह गुरु-परम्परा यह है:—

चंदसेण ( चन्द्रसेन )
|
माहवसेण ( माधवसेण )
|
जिणसेण ( जिनसेन )
|
पउमकित्ति ( पद्मकीर्ति )

ये समस्त आचार्य सेन संघ के थे, जैसा कि कवि ने स्वयं कहा है। सेन संघ दक्षिण भारत का एक प्रसिद्ध संघ रहा है। इसी संघ में धवलाटीकाकार वीरसेनाचार्य तथा आदिपुराण के रचयिता जिनसेनाचार्य जैसे रत्न उत्पन्न हुये। इससे हम अनुमान लगा सकते हैं कि संभवतः पद्मकीर्ति एक दाक्षिणात्य थे। इस अनुमान की पुष्टि पा. च. में उपलब्ध इन इन प्रमाणों से भी होती है :—

१. पा. च. में इसका उल्लेख है कि पार्श्व के मामा तथा कुशस्थली के राजा रविकीर्ति ने अपनी कन्या प्रभावती का विवाह पार्श्व के साथ करने का निश्चय किया थां। मामा की कन्या से विवाह करने की पद्धति उत्तर भारत में नहीं थी केवल दक्षिण भारत में ही थी और आज भी प्रचलित है। पद्मकीर्ति को यह संबन्ध मान्य हुआ अतः वे दक्षिण के निवासी होंगे।

२. युद्ध का वर्णन करते हुये पद्मकीर्ति ने लिखा है कि 'कण्णाडगरहट्टहिं अहव महिहिँ भणु को ण गिज्जिउ'— कर्णाटक ओर महाराष्ट्र के निवासियों के द्वारा, बताइए, युद्ध में कौन नहीं जीता गया। इन प्रदेशों के वीरों की इतनी श्लाघा का कारण केवल जन्मभूमि प्रेम ही हो सकता है।

**काल निर्णय**— ग्रन्थ की प्रशस्ति में कविने गन्थ के रचना–काल का उल्लेख किया है। इस प्रशस्ति के संबन्ध में यह ध्यान देने योग्य है कि वह ग्रन्थ की सन् १४७३ में लिखित सबसे प्राचीन प्रति में उपलब्ध नहीं है किन्तु इसके बाद की अन्य जो प्रतियां आमेर भण्डार में सुरक्षित हैं, उन में यह प्रशस्ति पाई जाती है। सबसे प्राचीन प्रति में न होने के

१. पा. च. १३. ३. २. पा. च. ११. ६. २३.

कारण इस प्रशस्ति का प्रामाणिकता पर सन्देह हो सकता है। सन्देह का एक कारण यह भी हो सकता है कि वह प्रशस्ति उस छंद में लिखी गई है जो अपभ्रंश भाषा का नहीं है और इस छन्द का प्रयोग कवि ने अपने ग्रन्थ में अन्यत्र नहीं किया है। यह छंद गाथा छंद है।

उक्त प्रशस्ति का सभी प्रतियों में न पाया जाना लिपिकारों का प्रमाद हो सकता है। हो सकता है यह प्रशस्ति कवि ने बाद में उस समय जोड़ी हो जब उसकी प्रतियाँ निकल चुकी थीं। वैसे जो भावना कवि ने उस प्रशस्ति में व्यक्त की है जिस आत्मानुभूति की प्रेरणा की उसमें चर्चा है तथा हृदय का जो भाव उसमें अभिव्यक्त है उससे यह संभावना प्रकट नहीं होती कि यह प्रशस्ति ग्रन्थ के लेखक के अतिरिक्त किसी अन्य व्यक्ति द्वारा लिखी गई है। जहाँ तक छंद का प्रश्न है हम जानते हैं कि अपभ्रंश के ख्यातिप्राप्त लेखक पुष्पदन्त ने अपने णायकुमार चरिउ की प्रशस्ति का एक भाग इसी गाथा छंद में लिखा है। इस प्रशस्ति को गाथा छंद में लिखने की प्रेरणा कवि को पुष्पदन्त से ही मिली हो।

जिसमें कवि ने रचनाकाल का उल्लेख किया है वह गाथा यह है —

णव सय-णउआणउये कत्तियमासे अमावसी दिवसे। रइयं पासपुराणं कइणा इह पउमणामेण॥

इस गाथा से यह तो निर्विवाद है कि कवि ने अपनी रचना कार्तिक मास की अमावस्या को पूरी की। जो बात विवादग्रस्त है वह यह कि कार्तिक मास किस शताब्दि के किस वर्ष का है। इस विवादग्रस्तता का कारण 'णवसयणउआणउये' शब्द हैं जिनके एक से अधिक अर्थ हो सकते हैं। अब तक दो विद्वानों ने इनका भिन्न भिन्न निर्वचन किया है। डा. हीरालाल जैन इन शब्दों का अर्थ नौ सौ निन्यानवे लगाते हैं तथा प्रो. कोछड़ नौ सौ बेयालीस लेते हैं। यह अर्थ-भेद इन दो विद्वानों के समक्ष गाथा के दो भिन्न भिन्न पाठ होने के कारण हुआ प्रतीत होता है। डा. जैन के सामने वह पाठ था जो ऊपर उद्धृत है, किन्तु प्रो. कोछड़ के सामने आमेर भण्डार, जयपुर की प्रति का पाठ था जिसमें 'णवसयणउआणउय' के स्थान पर 'णवसय णउ बाणुइये' पाठ है। इस द्वितीय पाठ के 'बाणुइये' शब्द का अर्थ बयालीस (द्वाचत्वारिंशत्) कर लेना सहज ही है और प्रो. कोछड़ ने किया भी यही है। किन्तु इस अर्थ को ग्रहण करने में एक कठिनाई उपस्थित होती है जिस पर प्रो. कोछड़ ध्यान नहीं दे पाये। 'बाणुइये' का अर्थ बयालीस यदि लिया जाता है तो उसके पूर्व जो 'णउ' शब्द है उसकी सार्थकता जाती रहती है क्योंकि इस स्थिति में पूरी अभिव्यक्ति का अर्थ 'नौसौ नौ बेयालीस' करना पड़ता है। यहाँ दूसरा "नौ" सर्वथा निरर्थक है क्योंकि उस के बिना ही 'नौ सौ बेयालीस' अर्थ असंदिग्ध और परिपूर्ण रूप से प्राप्त होता है। द्वितीय 'णउ' की इस निरर्थकता से बचने के लिए 'बाणुइय' का दूसरा अर्थ करना आवश्यक है जो सर्वथा संभव भी है और जिसे डा. जैन ने ग्रहण किया है। वह अर्थ है 'आनवे'। या 'णउ' के साथ निन्यानवे (नवनवति) अर्थ देता है।

दोनों पाठों को ध्यान से देखने पर दोनों पाठों का यथार्थ विरोध लुप्त हो जाता है और वे दोनों एक ही अर्थ को अभिव्यक्त करते हैं। 'बाणुइय' और 'आणउय' पाठों में पहले अक्षर व और 'अ' तथा चौथे अक्षर इ और उ का ही भेद है जो सरलता से दूर हो जाता है। यह सर्वज्ञात है कि प्राकृत भाषा में 'अ' के स्थान पर व श्रुति का उपयोग उच्चारण सौंदर्य के लिए किया जाता है। पासणाहचरिउ में इस श्रुति का प्रचुर उपयोग हुआ है साथ ही उ के पश्चात् 'व' श्रुति के उपयोग में लिये जाने के उदाहरण भी प्राप्त हैं जैसे मुवं, भुवं, भुवि आदि। अतः माना जा सकता है कि 'बाणुइय' में 'व' केवल श्रुति है। एक लिपि दृष्टि से विचार करने पर दोनों पाठों के इ और 'उ' का भेद भी दूर किया

१ भाषा साहित्य पृ. १०८ कलकत्ता प्र. योगेश। २ पा. च. १४. १४. ५. ३ वही १७. २१. १०. ४ पा. च. ५. ४. ६

जा सकता है। संस्कृत भाषा के 'नवति' शब्द का प्राकृत-अपभ्रंश रूप 'णउइ' होता है[1]। इसी 'णउइ' में स्वार्थे 'य' (संस्कृत-क) जोड़ने से णउइय शब्द बन जाता है। फिर इस 'णउइय' शब्द में समानीकरण (एसीमिलेशन) तथा वर्ण लोप की क्रियाएँ अपना कार्य कर उसे 'णुइय' और 'णउय' में परिणित कर देती हैं[2]। तदनन्तर जब ये 'णुइय' और 'णउय' शब्द उस समास के उत्तरपद बने जिसका पूर्व पद 'णउ' हो तब दोनों पदों के बीच उच्चारण की सुविधा के लिये 'आ' जोडलिया गया, जैसा कि 'सत्तावीसा' शब्द में किया गया है[3]। और तब 'णउ' और 'णुइय' या 'णउय' इन दो पदों के समास का रूप णउ+आ+णुइय या णउ+आ+णउय=णउआणुइय या णउआणउय हो गया। इसी सामासिक शब्द में सप्तमी की एकवचन विभक्ति जब जुड़ी तो वह णउआणुइये या णउआणउये बना जिसका अर्थ 'निन्यानवे' होगा न कि 'बानवे'। अतः स्पष्ट है कि गाथा के णउ आणुइये या णउ आणउये दोनों का एक अर्थ है और जो अर्थ डा. जैन ने ग्रहण किया है केवल वही अर्थ यथार्थ और निर्दोष है। इससे सिद्ध है कि इस ग्रन्थ की रचना नौ सौ निन्यानवे वर्ष में समाप्त हुई।

अब प्रश्न है कि यह ९९९ वां वर्ष किस संवत् का है विक्रम का या शक का? कवि ने इस सम्बन्ध में कोई संकेत नहीं किया। इस संकेत के अभाव में अनुमान को अवकाश मिलता है। जिसका लाभ लेकर डा. जैन तथा प्रो. कोछड ने दो विभिन्न मत स्थापित किये हैं। डा. जैन इस ९९९ को शक संवत् मानते हैं और प्रो. कोछड विक्रम संवत्।

इस प्रश्न को हल करने में हमें इस अनुमान से सहायता मिलती है कि पद्मकीर्ति एक दाक्षिणात्य थे और दक्षिण भारत में शक संवत् का ही प्रायः उपयोग होता था, न कि विक्रमसंवत् का। विक्रम संवत् के उपयोग में लिये जाने के उदाहरण नहीं के बराबर हैं। अतः संभावना इसी की है कि यह कालगणना शक संवत् में है। इस संभावना को सबल बनाने के लिये पुष्ट प्रमाण ग्रन्थ में उपलब्ध है। पद्मकीर्ति ने अपने गुरु का नाम जिनसेन, दादागुरु का माहउसेण (माधव-सेन) बताया तथा परदादागुरु का नाम चन्दसेण (चन्द्रसेन) बताया है। इस गुरु-शिष्य परम्परा के नामों में चन्द्रसेन (चन्द्रप्रभ) और माधवसेन के नामों का उल्लेख हिरेआवलि में प्राप्त एक शिलालेख में गुरु-शिष्य के रूप में हुआ है[4]। इस शिलालेख में उसका समय अंकित है जो इस प्रकार है- "विक्रमवर्षद ४-नेय सा धा संवत्सरद माघ शुद्ध ५ बृ-वार....।" चालुक्यवंशीय राजा विक्रमादित्य (षष्ठ) त्रिभुवनमल्लदेव शक सं. ९९८ (ई. सन १०७६) में सिंहासनारुढ हुआ था और तत्काल ही उसने अपने नाम से एक संवत् चलाया था[5]। गेरोनेट और तदनुसार जैन शिलालेख संग्रह भाग २ के विद्वान् सम्पादक तथा भट्टारक सम्प्रदाय नामक ग्रन्थ के लेखक के मतानुसार यही संवत् इस शिलालेख में विक्रम वर्षद नाम से निर्दिष्ट है। साथ ही इन विद्वानों ने यह देखकर कि इस शिलालेख में अंकित अंक '४' (चार) के बाद कुछ स्थान खाली है यह अनुमान किया है कि इस चार के अंक के बाद भी कोई अङ्क अंकित रहा है जो अब लुप्त हो गया है और वह लुप्त अंक "९" (नौ) होना चाहिये। अतः इन तीनों विद्वानों ने इस शिलालेख का समय चालुक्य विक्रम संवत् का ४९ वां वर्ष माना है। यह वर्ष शक संवत् का १०४७, ईस्वी सन् का ११२४ और विक्रम संवत् का ११८१ वां वर्ष होता है। अब यदि इस शिलालेख का समय श. सं. १०४७ और उसमें उल्लिखित चन्द्रसेन और माधवसेन को पद्म-कीर्ति के परदादागुरु माना जाय तो मानना पड़ेगा कि श. सं. १०४७ में माधवसेन जीवित थे क्योंकि उक्त शिलालेख के अनुसार उन्हें ही दान दिया गया था। और यदि पद्मकीर्ति के ग्रन्थ की समाप्ति का वर्ष शक संवत का ९९९ वां वर्ष माना जाता है तो मानना होगा कि पद्मकीर्ति के दादागुरु इसके पूर्व भी (संभवतः- २५ से ३० वर्ष पूर्व) अवश्य ही

---

१. पा. सद्दमहण्णवो पृष्ठ ४७४. २ हेमचन्द्र व्याकरण ८.१.४ की वृत्ति। ३. हे. ८.१.४ ४. दे जैन शिलालेख संग्रह भा. २ शिलालेख क्र. २८६ पृ ४३६ माणिक्यचन्द्र दिगम्बर जैन ग्रन्थ माला पुष्प ४५। ५. हिस्ट्री एण्ड कल्चर आफ दी इंडियन प्यूपिल व्हा ५ पृ. १७५।

आचार्य रहे होंगे। मनुष्य की आयु तो सौ वर्ष या इससे अधिक की हो सकती है पर ७०–७५ वर्ष तक आचार्य रहे यह असाधारण प्रतीत होता है। अब यदि पासणाह चरिउ की समाप्ति का समय विक्रम संवत् ९९९ माना जाये तो मानना होगा कि वे वि. सं. ९९९ (श. सं. ८६४) के पूर्व और वि. सं. ११८१ (श. सं. १०४७) में भी जीवित थे। यह असंभव है। चूंकि पद्मकीर्ति के गुरु, दादागुरु और परदादा गुरु सेन संघ के थे और हिरआवलि शिलालेख के चन्द्रप्रभ और माधवसेन भी सेन संघ के थे और चूंकि सेन संघ में चन्द्रसेन के शिष्य माधवसेन एक से अधिक होने के प्रमाण अभी तक कहीं प्राप्त नहीं हुये, अतः यह अनुमान भी प्रबल है कि शिलालेख के चन्द्रप्रभ और माधवसेन ही पद्मकीर्ति के दादागुरु और परदादा गुरु हैं।

इस समस्त स्थिति पर विचार करने से प्रतीत होता है कि कहीं कोई भूल अवश्य हो रही है। उस भूल की खोज करने में दृष्टि हठात् ही हिरआवलि शिलालेख के अनुमानित समय पर जाती है। इस शिलालेख का अर्थ लगाने में दो अनुमानों की सहायता ली गई है– एक उसमें अंकित चार की संख्या के संबंध में जिस पर ऊहापोह करने की चातुरी है, और दूसरा उसमें अंकित '४ नेय'के पश्चात् और संवत्सर के पूर्व खुदे किन्तु अपूर्ण और अस्पष्ट दो अक्षरों के संबंध में। ये दो अक्षर गैरीनेट तथा अन्य विद्वानों के अनुसार सा धा हैं जो साधारण शब्द का संक्षेप माने गये हैं। साधारण एक संवत्सर का नाम है अतः निष्कर्ष निकाला गया है कि चालुक्य विक्रम संवत् ४९, जिस वर्ष का कि यह शिलालेख माना गया है, साधारण संवत्सर था। अब गणना कर देखना है कि क्या यह चालुक्य विक्रम संवत् का ४९ वां वर्ष साधारण संवत्सर था? जैन शिलालेख संग्रह भाग २ के शिलालेख क्रमांक २८८ से स्पष्ट है कि चालुक्य विक्रम का ५३ वां वर्ष कीलक संवत्सर था। कीलक के पश्चात् सौम्य संवत्सर आता है और उसके बाद आता है साधारण संवत्सर अतः इस शिलालेख क. २८८ से सिद्ध होता है कि चालुक्य विक्रम का ५५ वां वर्ष साधारण था। इस तथ्य की पुष्टि शिलालेख क्रमांक २९२ से भी होती है जिसमें कि साधारण संवत्सर नाम से अंकित है। अतः सिद्ध है कि चालुक्य विक्रम का ४९ वां वर्ष साधारण संवत्सर नहीं था, वह वर्ष विश्वावसु संवत्सर सिद्ध होता है। ये संवत्सर ६० वर्ष के चक्र से आते हैं। शिलालेख क्रमांक २०३ से स्पष्ट है कि विश्वावसु संवत्सर श. सं. ९८७ में था और उसके बाद वह श. सं. १०४७ में आना चाहिये। यह श. सं. १०४७ ही विक्रम चालुक्य का ४९ वां वर्ष है। कहना अनावश्यक है कि गैरीनेट आदि विद्वानों से हिरआवलि शिलालेख के या तो अंक '४' को '४९' या सा धा को साधारण होने का अनुमान करने में भूल हुई है। इस भूल को दूर करने के प्रयत्न में दृष्टि शिलालेख क. २१२, २१३, और २१४[1] पर जाती है। इन तीनों से ज्ञात होता है कि श. सं. ९९९ पिंगल संवत्सर था साथ ही शिलालेख क्रमांक २१७[2] से यह भी ज्ञात है कि श. सं. ९९९ चालुक्य विक्रम दूसरा वर्ष था। अतः विक्रम चालुक्य का दूसरा वर्ष पिंगल संवत्सर के पश्चात् काल्युक्त और तत्पश्चात् सिद्धार्थिन् संवत्सर आते हैं। तात्पर्य यह हुआ कि विक्रम चालुक्य का तीसरा वर्ष काल्युक्त और चौथा सिद्धार्थिन् संवत्सर थे। इस निष्कर्ष पर पहुँचने के पश्चात् ही हिरआवलि शिलालेख के अस्पष्ट, अधूरे और अनुमानित सा धा अक्षर एक दूसरा ही रूप ग्रहण करते हैं। वह यह कि वे साधा नहीं हैं किन्तु सिद्धा हैं जो सिद्धार्थिन् का संक्षेप है। और चूंकि सिद्धार्थिन् संवत् विक्रम चालुक्य के चौथे वर्ष में था अतः हिरआवलि शिलालेख में अंकित '४' का अंक '४' ही है और उसे '४९' होने का अनुमान करना अनावश्यक है। इस सब का फलितार्थ यह हुआ कि हिरआवलि का वह शिलालेख वि. चालुक्य के चौथे वर्ष का (श. संवत् १००१–१००२) है।

इस शिलालेख में इन चन्द्रप्रभ सिद्धान्तदेव के शिष्य माधवसेन भट्टारकदेव की स्वर्गप्राप्ति का उल्लेख भी है। इस

---

१ जैन शिलालेख संग्रह भाग २। २ वही।

उल्लेख से यह निश्चित हो जाता है कि यदि माधवसेन के जीवित होने का यदि कहीं उल्लेख हो सकता है तो वह १००२ के पूर्व ही हो सकता है। अन्य शिलालेखों पर दृष्टिपात करने से जानकारी प्राप्त होती है कि हुम्मच के एक शिलालेख में एक माधवसेन का उल्लेख आया है। यह शिलालेख श. सं. ९८४ का है। इसमें लौक्किय वसदि के लिये जम्बहल्लि प्रदान करने के समय इन माधवसेन को दान दिये जाने का उल्लेख है। हुम्मच और हिरेआवलि दोनों समीपस्थ गाँव हैं। हिरे आवलि में भट्टारको का पट्ट था यह हमें शिलालेख क्र. २८६[2] में उल्लिखित माधवसेन की भट्टारक उपाधि से ज्ञात हो जाता है। चूंकि जिस क्षेत्र में मन्दिर–मठ को दान दिया जाता था वह उस क्षेत्र के मठाधीश या भट्टारक को ही दिया जाता था। अतः यह अनुमान सहज है कि शिलालेख क्रमांक १९८[3] के अनुसार जिन माधवसेन को दान दिया गया वे हिरे-आवलि शिलालेखके अनुसार दान पाने वाले माधवसेन से भिन्न नहीं हैं। तात्पर्य यह कि माधवसेन श. सं. ९८४ में जीवित थे और श. सं. १००२ में उन्होंने यह लोक त्यागा। यहाँ एक बात और भी है जो ध्यान देने योग्य है। शिलालेख क्रमांक १९८ पार्श्वनाथ मन्दिर के खंभों पर खुदा हुआ है। संभवतः माधवसेन का पट्ट इसी पवित्र स्थान पर विराजमान था अतः अनुमान है कि माधवसेन के प्रशिष्य पद्मकीर्ति को अपने पास पुराण (पार्श्वनाथ चरित) लिखने की प्ररणा इस पार्श्व मन्दिर से ही प्राप्त हुई हो। इस तादात्म्य में जो विरोध हिरेआवलि शिलालेखके चालुक्य विक्रम के "४९" वें वर्ष का मानने में उपस्थित होता था, वह उसके चौथे वर्ष का होने में नहीं उत्पन्न होता है। अतः यह अनुमान सर्वथा सही प्रतीत होता है कि हिरे अवलि शिलालेख के माधवसेन ही पद्मकीर्ति के दादागुरु हैं; और चूंकि दादागुरु का समय श. सं. १००२ के आस पास है अतः उनका प्रशिष्य इसके पूर्व का नहीं हो सकता। अर्थात् यदि पद्मकीर्ति के ग्रन्थ की समाप्ति विक्रम संवत् में मानें तो उन्हें श. सं. ८६४ में जीवित मानना पड़ेगा जो कि असंभव है। और यदि उसे श. सं. मानें तो उनके संबन्ध की बातें ठीकठीक बैठ जाती हैं।

तात्पर्य यह कि पद्मकीर्ति का समय वि. सं. ९९९ (श. सं. ८६४) नहीं हो सकता। अतः जो ९९९ का वर्ष है जिसमें कि पद्मकीर्तिने अपना ग्रन्थ समाप्त किया वह शक संवत् ही हो सकता है न कि विक्रम संवत्।

स्थापना— १. ग्रन्थ की समाप्तिका दिन ९९९ वर्ष के कार्तिक मास की अमावस्या है।

२. पद्मकीर्ति के दादागुरु का नाम माधवसेन और परदादागुरु का नाम चन्द्रसेन है।

३. पद्मकीर्ति के दादागुरु माधवसेन अ र परदादागुरु चन्द्रसेन वे ही हैं जिनका उल्लेख हिरं आवलि शिलालेख में हुआ है।

४. इस शिलालेख का समय चालुक्य वंशीय राजा विक्रमादित्य (षष्ठ) त्रिभुवन मल्लदेव के शासन का चौथा वर्ष (श. सं. १००२) है।

५. ग्रन्थ की प्रशस्ति में अंकित ९९९ वां वर्ष शक संवत् का है न कि विक्रम संवत् का।

## पार्श्वनाथ और उनके पूर्वजन्म.

पासणाहचरिउ में पार्श्वनाथ के दस जन्मों का विवरण दिया गया है। दसवें जन्म में पार्श्वनाथ को तीर्थंकर पदकी प्राप्ति होती है। पार्श्वनाथ के इन दस जन्मों के विवरण को अध्ययन हेतु दो भागों में बांटा जा सकता है– (१) पूर्वजन्मों का विवरण, और (२) तीर्थंकर–जन्म का विवरण। पार्श्वनाथ के पूर्वजन्मों के विवरण की आवश्यकता को समझने के लिए पूर्वजन्म की कथाओं के उद्गम और विकास पर दृष्टि डालना जरूरी हो जाता है।

१. जैन शिलालेख संग्रह भाग २ शिलालेख क्रमांक १९८। २. जैन शिलालेख संग्रह भाग २। ३. वही।

## पूर्वजन्म की कथाओं का उद्‌गम और विकास

भारतीय कथासाहित्य में पूर्वजन्म की कथाओं का एक महत्वपूर्ण स्थान है। इन पूर्वजन्म की कथाओं की रचना तभी सभव होगी जब कि आत्मा और उसकी विभिन्नदेहप्राप्ति पर भी एकता तथा अमरता का सिद्धान्त प्रतिपादित किया जा चुका हो। यह सिद्धान्त वैदिकचिन्तन में स्थान नहीं रखता क्योंकि वैदिकचिन्तन ऐहिक जीवन पर केन्द्रित था। उस चिन्तन में मनुष्यकी इच्छापूर्ति जिन याग-अनुष्ठानो के द्वारा सभव मानी जाती थी उन्हा की उहापोह की गई है। यह इच्छापूर्ति भी इसी जन्म से ही सबध रखती थी। समस्त इच्छाओं का पूर्ति की अवस्था केवल सुख की अवस्था होती है। इस चिन्तनमें केवल सुख की अवस्था को स्वर्ग की सज्ञा दी गई थी[1]। इस स्वर्ग की प्राप्ति कुछ यागों के अनुष्ठान से सभव मानी जाती थी और वह भी इसी जीवन में। मीमासा सूत्रों में भी यही बात स्पष्टरूपसे कही गई है।[2] उपनिषदों में आत्मा की अमरता को तो स्पष्टरूप से प्रतिपादित किया है किन्तु पुनर्जन्म के सबध में केवल स्फुट विचार पाये जाते हैं। कठोपनिषद् के ये मन्त्र—

> हन्त त इद प्रवक्ष्यामि गुह्य ब्रह्म सनातनम्। यथा च मरण प्राप्य आत्मा भवति गौतम ॥ २ २ ६
>
> योनिमन्ये प्रपद्यन्ते शरीरत्वाय देहिन । स्थाणुमन्ये ऽनुसयन्ति यथाकर्म यथाश्रुतम्॥ २ २ ७

इस बात का निर्देश करते हैं कि मृत्यु के पश्चात् आत्मा अपने कर्म और ज्ञान के अनुसार अन्यान्य योनियों में पुन जन्म ग्रहण करती है। उपनिषदों के पश्चात् जो आस्तिक मत या दर्शन प्रतिपादित हुए उनमें भी आत्मा, जीव या पुरुष की शाश्वतता का अनेकानेक तर्कों से सिद्ध किया गया और उसके द्वारा पुन पुन जन्म ग्रहण करने की चर्चा की गई पर उसके द्वारा किये किन कर्मों के कारण वह किन योनियों में जन्म ग्रहण करती है इसकी चर्चा नहीं के बराबर हुई है। इसके विपरीत श्रमण सस्कृति में पुनर्जन्म सबधी मान्यता अनादिकाल से स्वीकृत होकर महात्मा बुद्धके समयतक बद्धमूल हो चुकी थी। महात्मा बुद्ध के समय श्रमण सस्कृति के छह वाद वर्तमान थे। उनम से एक वाद आजीवक सम्प्रदाय के प्रवर्तक मक्खलि (या मस्करि) गोशाल द्वारा प्रतिपादित था। मक्खलि गोशाल का मत था कि— "वे सब जो सिद्धि प्राप्त कर चुके हैं, कर रहे हैं या करनेवाले हैं उन्हे ८४ लाख महाकल्पों की अवधि पूरी करना पडती है। इस अवधिमें वे अनुक्रम से सात बार कल्पों में देवों के बीच तथा सात बार सज्ञीप्राणियों के रूप में पृथिवीपर उत्पन्न होते हैं[3]।" गोशाल का यह मत भी था कि प्राणी के अपवित्र होने में न कुछ हेतु है न कुछ कारण। बिना हेतु के और बिना कारण के ही प्राणी अपवित्र होते हैं। प्राणि की शुद्धि के लिये भी कोई हेतु नहीं, कुछ भी कारण नहीं। बिना हेतु के ही प्राणी शुद्ध होते हैं। खुद अपनी या दूसरे की शक्ति से कुछ नहीं होता। बल, वीर्य, पुरुषार्थ या पराक्रम यह सब कुछ नहीं है। सब प्राणी बलहीन और निर्वीर्य हैं। वे नियति, सगति और स्वभाव द्वारा परिणत होते हैं, बुद्धिमान और मूर्ख सभी के दुखों का नाश चौरासी लाख महाकल्पों के फेर पूरा कर लेने के बाद ही होता है[4]।" गोशाल के इस मत की पुष्टि सूत्रकृताग[5] से भी हो जाती है। गोशालक के इस मत को ध्यानपूर्वक देखने पर उससे दो बातें स्पष्ट होती हैं— (१) गोशाल पुनर्जन्म में विश्वास करता था (२) वह पुनर्जन्मको प्राणी द्वारा किये गए कर्मों का फल नहीं मानता था। गोशाल के समकालीन थे महात्मा बुद्ध और भगवान् महावीर। ये दोनों ही श्रमण संस्कृति के पोषक थे किंतु पुनर्जन्मके सबध में दोनों के मत भिन्न भिन्न थे। महात्मा बुद्धने आत्मा के अस्तित्व के सबध में कभी कुछ कहना उचित नहीं समझा। उनका कहना था कि ससार के अनेक दुख इस आत्मवाद के कारण ही उत्पन्न हुए हैं। अत पुनर्जन्म के बारे में उनके विचार स्फुट रूप से व्यक्त नहीं हुए क्योंकि

---

१ प्रकरणपंचिका पृ १०२१०३। २ मीमासा सूत्र ४२२८ तथा ६ १ १ २ पर शाबरभाष्य। ३ भ सू ५४९
४. दीघनिकाय–सामञ्ञफलसुत्त। ५. सू कृ २ ६

आत्मा से संबंधित प्रश्नों को वे इस जीवनमें अनावश्यक कह कर टाल देते हैं और उसे अव्याकृत कहते हैं। किन्तु जिस श्रमण संस्कृति की पृष्ठ भूमि में उनके सिद्धान्त पल्लवित हुए उसकी न वे, न उनके अनुयायी अवहेलना कर सके। फलतः पुनर्जन्म के सिद्धान्तको महात्मा बुद्ध के अनुयायी अपनाते रहे जैसा कि धम्मपद से स्पष्ट होता है।[1] इसी कारण से प्राचीन बौद्ध–साहित्य में पुनर्जन्म की कथाओं को आदर का स्थान प्राप्त होता रहा। निदानकथा में तो बुद्धत्व की प्राप्ति के लिये जीव अपने पूर्व जन्मों में प्रयत्न करते हुए चित्रित किया गया है। जातक कथाओं में तो बुद्ध के जीव को ही अपने अनेक पूर्वजन्मों में बुद्धत्व की प्राप्ति हेतु उचित कर्मों को करते हुए बताया गया है। किन्तु बौद्धों में जब महायान का उदय हुआ। और उनने क्षणिकवाद को अपनाया तब बौद्धधर्म में इस पुनर्जन्म के सिद्धान्त को चर्चा का विषय नहीं बनाया। इसके विपरीत भगवान् महावीरने आत्मा के अस्तित्व का प्रतिपादन किया फलतः पूर्वजन्म और पुनर्जन्म की कल्पना को पुष्ट किया। भगवान् महावीर के अनुयायियों ने भी इसे अपनाया और पुनर्जन्म के कारणों पर सूक्ष्म चिन्तन कर उसे एक सिद्धान्त का रूप दिया जो कर्मसिद्धान्त कहलाया। जैन परम्परा में ईश्वर को सृष्टि के कर्ता, संधारक और संहारक के रूप में स्थान नहीं इस कारण से इस सम्प्रदाय ने कर्म-सिद्धान्त पर अत्यधिक जोर दिया, इस पर गहन विचार किया और अंत में उसे दर्शन की कोटि में पहुँचाया।

क्रिया और उसके फल के संबंध में पूर्वमीमांसा में भी पर्याप्त विवेचन है। किन्तु इस दर्शन में मनुष्य जीवन की सामान्य क्रियाओं के फल पर विचार नहीं किया गया केवल उन्हीं क्रियाओं के फलों पर विचार हुआ है जिन्हें धर्म की दृष्टि से क्रिया माना गया है। इन क्रियाओं से आशय यज्ञ-याग-अनुष्ठानों से है जो विशिष्टविधि से विशिष्ट मंत्रों के उच्चारण के साथ किये जाने पर इच्छित फल देते हैं। उस मत के अनुसार इन धार्मिक क्रियाओं के किये जाने पर एक शक्ति उत्पन्न होती है जिसे अपूर्व कहा है।[2] यह अपूर्व ही फल देने में समर्थ होता है। यह अपूर्व धार्मिक क्रिया को शास्त्रोक्त विधिसे सम्पन्न करने पर उत्पन्न होता है। यदि विधि में कोई त्रुटि हुई तो वाँछित फल न्यून हो जाता है, संभव है विपरीत फल प्राप्त हो जाय। मीमांसासूत्रों के अनुसार इन क्रियाओं का फल इसी जीवन में प्राप्त होता है। पूर्वमीमांसा दर्शन में वर्णित कुछ क्रियाओं से स्वर्ग की प्राप्ति भी होती है पर यह स्वर्ग मरणोपरान्त प्राप्त होने वाला कोई स्थान नहीं वह तो केवल एक सुखमय स्थिति है जो दुख से सर्वथा अछूती है।[3] पूर्वमीमांसा के इस मत के कारण उसमें पूर्वजन्म या पुनर्जन्म के सिद्धान्त की चर्चा ही स्थान नहीं पा सकी न हि व्यापक कर्म-सिद्धान्त।

श्रमण संस्कृति द्वारा प्रतिपादित पुनर्जन्म का सिद्धान्त जैन धर्म में कर्मसिद्धान्त के रूप में पल्लवित हुआ। पर इस सिद्धान्त के विकास में किस तीर्थंकर या अन्य महापुरुष का किस अंश तक योगदान रहा है यह निश्चित किया जाना कठिन है क्योंकि जन-धार्मिक ग्रन्थ इस बात पर जोर देते हैं कि इस धर्म का मौलिक स्वरूप अनादि है और चौबीसों तीर्थंकरों के उपदेश समान रहे हैं। ऐसी स्थिति में वस्तु-स्थिति की खोज के लिये जैनेतर ग्रन्थों का सहारा लेना आवश्यक हो जाता है। ऋग्वेद में आदि तीर्थंकर ऋषभदेव का वर्णन प्राप्त है जहां उन्हें केशी और वातरशना मुनि कहा गया है। उनके वेद में प्राप्त वर्णन से यह तो निर्विवाद सिद्ध हो जाता है कि वे वीतराग मुनि थे जो पराङ्मुखी इंद्रियों को अन्तर्मुखी करनेका उपदेश देते थे किन्तु उनके उपदेश के संबन्ध में इससे अधिक और कुछ ज्ञात नहीं हो पाता।[4] श्रीमद्भागवत में भी ऋषभदेव का वर्णन है जिससे उनके जीवन का पूर्ण परिचय मिलता है। इस वर्णन से ज्ञात होता है कि गृहस्थ धर्मका त्याग करते समय उन्होंने अपने सौ पुत्रों को निवृत्ति मार्ग का उपदेश दिया।[5] इस उपदेश में कर्म और कर्माशय शब्दों का प्रयोग तो हुआ है पर वे इसी जीवन में किये कृत्यों या उनके समूह के संस्कार के द्योतक हैं जिनके रहते मुक्ति की

१. गाथा १५३, १५५. २. मी. सू. २. १., ५ पर शावरभाष्य। ३. यन्न दुःखेन संभिन्नं न च ग्रस्तमनन्तरम्। अभिलाषोपनीतं च तत् पदं स्वःपदास्पदम्॥ ४. भरतीय संस्कृति में जैन धर्म का योगदान पृ. ११ से १७, लेखक डा. ही. ला जैन. ५. श्रीमद्भागवत ५. ५. १–२७। ६. वही ५. ५. ९, १५ ७. वही ५. ५. १४.

प्राप्ति संभव नहीं। पुनर्जन्म के वे कारण होते हैं यह बात स्पष्टरूप से नहीं कही गई। संभव है इस जन्म के कर्म में और अगले जन्म की प्राप्ति में कारण-कार्य के संबन्ध की कल्पना उनमें जागृत हो चुकी हो। श्रीमद्भागवत में तीर्थंकर नेमिनाथ का भी स्वरूप वर्णन है। पर इनके उपदेश की विशिष्टता का उससे परिचय प्राप्त नहीं होता। बौद्धग्रन्थों में पार्श्वनाथ के 'चाउज्जाम धम्म' का उल्लेख और उसकी संक्षिप्त चर्चा है, पार्श्वनाथ के पूर्ववर्ती तीर्थंकरों का कोई उल्लेख नहीं। 'चाउज्जाम-धम्म' के उल्लेख और संक्षिप्त परिचय से केवल इतना ही ज्ञात हो पाता है कि पार्श्वनाथ के मत से यदि पुनर्जन्म में विश्वास है तो उसे सुधारने के लिए हम इस जीवन में संयत रहकर कर्मका आस्रव न होने दें। संभवतः पार्श्वनाथ का यह मत ही इस कर्म सिद्धान्त का बीज हो जिसे भगवान् महावीरने अंकुरित कर एक उन्नत और विशाल वृक्ष के रूप में परिणत किया।

/ संक्षेप में यह कर्मसिद्धान्त इस प्रकार है— मिथ्यात्व कषाय आदि कारणों से जीव के द्वारा मन, वचन और काय से जो क्रिया जाता है वह कर्म कहलाता है। इस क्रिया के द्वारा आकृष्ट होकर अजीव तत्त्व (पुद्गलपरमाणु) जीव के साथ अनुलिप्त हो जाता है। इस अनुलेप से ऐसी शक्तिया उत्पन्न होती हैं जो जीव को नाना योनियों में ले जाती है और नाना अनुभूतिया कराती हैं। ये अनुभूतिया शुभ कर्म के साथ शुभ और अशुभ कर्म के साथ अशुभ होती हैं। जीव का नाना योनियों में जाना ही उसका पुनः पुनः जन्म ग्रहण करना है। इन जन्मों में जीव पुनः पुनः कर्म संचय करता है और फल-स्वरूप पुनः पुनः जन्म ग्रहण करता है। इस प्रकार पुनर्जन्म का यह चक्र चलता रहता है। चूंकि जीव अनादि है अतः जन्म जन्मान्तर का यह चक्र भी अनादि है, किन्तु चूंकि जीव अनश्वर है अतः यह चक्र भी अनश्वर हो सो बात नहीं है। स्वतः जीव के द्वारा मन, वचन और काय की क्रिया के निरोध से इस चक्रका अंत किया जाना संभव है। सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र द्वारा जीव संचित कर्म को जर्जरित करने में समर्थ हो सकता है तथा स्वतः को क्रमशः शुद्ध अवस्था में पहुँचाकर पुनर्जन्म से छुटकारा पा सकता है। यही छुटकारा मोक्ष है, यही निर्वाण है और यही सिद्धपद है।

इसी कर्मसिद्धान्त को सरलरूप से उदाहृत करने की दृष्टि से प्राचीन भारतीय साहित्य में पुनर्जन्म की कथाओं की रचना प्रारंभ की गई। इन कथाओं में एक प्राणी का जीव किसी कर्म के फल को जन्म-जन्मान्तरों में भोगता हुआ बताया जाता है। यदि कर्म शुभ हुआ तो उस कर्ता जीव को उसका सुखदायी फल और यदि कर्म अशुभ हुआ तो उसके दुखदायी फल भोगने के लिए पुनः जन्म ग्रहण करना पड़ता है। यदि कर्म दो प्राणियों से संबंधित हुआ तो आगामी जन्म में दोनों के ही जीव उस कर्म का फल भोगते हुए बताए जाते हैं। कुछ कथाएं ऐसी भी रची गईं जिनमें दो व्यक्तियों के वैरानुबन्ध का परिणाम अगले कई जन्मों में अपना फल देता हुआ बताया गया है। वसुदेव हिंडी[1] में वैरबन्ध की अनेक कथाएं हैं। इस ग्रन्थ में शांतिनाथ तीर्थंकर के नौ भवों का सुसंबद्ध वर्णन मिलता है।[2] ऐसी एक कथा समराइच्च कहा है जिसमें गुणसेन और अग्निशर्मा के जीव निरंतर नौ जन्मों तक द्वेषभाव रखते हैं। बुद्धघोष द्वारा धम्मपद की टीका में एक ऐसी कथा उद्धृत की गई है जिसमें वैर की परंपरा ५०० जन्मों तक निरंतर बनी रहती है। ईसा की छठवीं शताब्दि में इस प्रकार की जन्म-जन्मांतर की कथाओं में रुचि इतनी बढ़ी कि बाणभट्ट जैसे कवि ने अपने गद्यकाव्य कादम्बरी में चन्द्रापीड, महाश्वेता आदि के तीन जन्मों का विवरण उत्कृष्ट काव्य शैली में दिया। इस काव्य में भी उसके पात्र अपने पूर्व कर्मों का फल भोगते हुए चित्रित किये गए हैं।

इस कर्म सिद्धान्त का एक यह परिणाम हुआ कि मनुष्य अपने उन सुख दुखों का कारण जिनका तारतम्य दृश्यमान कार्यों से युक्ति संगत नहीं था, अपने पूर्व जन्मों के कर्मों में देखने लगा। जो मनुष्य इस जन्म में सुखी और प्रतिभा सम्पन्न

१. इस ग्रन्थ की रचना का समय पांचवीं सदी के लगभग का माना जाता है। दे प्राकृत साहित्य का इतिहास पृ ३८१, लेखक डा. जगदीशचन्द्र जैन २. पृ ३१० से ३४३ इ।

हुए वे पूर्वजन्म में सुकृत करते हुए और जो दुखी और मूढ़ हुए वे दुष्कृत करते हुए माने और बताए जाने लगे। इसी विचार-सरणि के अनुसार तीर्थंकर आदि असाधारण प्रतिभाशाली व्यक्तियों की प्रतिभा का कारण उनके पूर्वजन्म के सुकृत माने गए। जब णायाधम्म कहाओ तत्त्वार्थ सूत्र तथा अन्य प्राचीन ग्रन्थों में तीर्थंकरत्व की प्राप्ति के लिए दर्शनविशुद्धि आदि १६ गुणों का निर्धारण कर दिया तो कर्म सिद्धान्त के पोषकों के लिए यह आवश्यक प्रतीत हुआ कि वे तीर्थंकरों के जीवों को पूर्वजन्मों में उन उन गुणों की प्राप्ति के योग्य कर्म करते हुए बताएं। इसके लिये यह सिद्धान्त अपनाया गया कि जिस जीव में तीर्थंकरत्व प्राप्ति की योग्यता होती है वह संसार में अनेक जन्म धारण कर भ्रमण करता हुआ उन गुणों को उत्पन्न और विकसित करता है। तीर्थंकरों के जीवों ने उन गुणों को अपने पूर्वजन्मों में किस किस विधि से प्राप्त किया इसी का वर्णन यथार्थ में उनके पूर्व जन्मों का वर्णन हैं। इस प्रकार के वर्णन को ही तीर्थंकरों के जीवन चरित्रों के रूप में प्रस्तुत किया जाने लगा। यह क्रिया यद्यपि श्रुतांगों के संकलन के समय से ही प्रारंभ हो चुकी थी और जैसा कि आवश्य निर्युक्ति और चूर्णि से स्पष्ट हैं इन वर्णनों में परिवर्तन और वृद्धि निरंतर की जाती रही फिर भी उसका सुसंबद्ध और विस्तृत रूप जिनसेन के महापुराण और गुणभद्र के उत्तरपुराण में प्राप्त होता है।

तीर्थंकरों के पूर्वजन्मों के विषय में समवायांग में पहिली बार यत्किंचित् सूचना प्राप्त होती है। इस आगम में पार्श्व के पूर्व जन्म के बारे में यह निर्देश है कि उनके पूर्व जन्म का नाम सुदंसग (सुदर्शन) था। णायाधम्म कहाओ में मल्ली-तीर्थंकर के पूर्व जन्म का संक्षिप्त वर्णन है। कल्पसूत्र में पार्श्व के तीर्थंकर भव का विस्तृत तथा सुसंबद्ध वर्णन मिलता है। किन्तु इसमें पार्श्व के पूर्व जन्मों का वर्णन नही है न हि इस संबंध में कोई निर्देश है। वहां केवल यह बताया गया है कि पार्श्व प्राणत कल्प से अवतरित हुए थे। यतिवृषभ की तिलोयपण्णत्ति में भी पार्श्व को प्राणत कल्प से ही अवतरित कहा गया है। विमलसूरि ने अपने पउमचरियं में तीर्थंकरों में से ऋषभ, महावीर तथा मल्लि के जीवन चरितों का संक्षिप्त वर्णन किया है किन्तु शेष के विषय में कुछ नहीं कहा है। विमलसूरि के पउमचरियं और रविषेण के पद्मचरित में तीर्थंकरों के संबंध में प्रायः समान सूचना प्राप्त होती है। पद्मचरित के अवलोकन से ज्ञात होता है कि इसकी रचना के समय सभी तीर्थंकरों के पूर्व जन्मों का विवरण निश्चित किया जा चुका था। इस ग्रन्थ में तीर्थंकरों के पूर्वभव के संबंध में सभी पूर्व ग्रन्थों की अपेक्षा अधिक शीर्षकों के अन्तर्गत सूचना दी गई है। इसमें, तीर्थंकरों के पूर्वभव की नगरियों के नाम, तीर्थंकरों के पूर्व भव के पिताओं के नाम दिए हैं। साथ ही जिस स्वर्ग से वे अवतरित हुए थे उसका भी निर्देश किया है। इस ग्रन्थ के अनुसार पार्श्व के पूर्व भव की नगरी का नाम साकेता, पूर्व भव का नाम आनन्द तथा पूर्वभव के पिता का नाम वीतशोक डामर था। रविषेण ने पार्श्व को वैजयन्त स्वर्ग से अवतरित बतायाँ है जब कि ति. प. तथा कल्पसूत्र में पार्श्व को प्राणत कल्प से आया हुआ कहा है। पद्मचरित के पश्चात् के ग्रन्थ हैं जिनसेन का आदिपुराण और गुणभद्र का

---

१ सूत्र २४९। २. ८ वां अध्ययन। ३. क सू १४० इस ग्रन्थ को इसका वर्तमान स्वरूप वलभी में हुई तीसरी वाचना में दिया गया था। यह वाचना ईसा की ५वीं शताब्दि (४४९) में हुई थी किन्तु विद्वानों का मत है कि यह ग्रन्थ ईसा पूर्व तीसरी सदी में लिखा जा चुका था। ४. इस ग्रन्थ को रचना शक सं. ४९० में हुई मानी गई है– जैन साहित्य और इतिहास पृ. ९, ले. पं. ना. रा प्रेमी। ५. इस ग्रन्थ के रचनाकाल के समय के बारे में विद्वान एक मत नहीं। विमलसूरिने स्वयं अपनी रचना का समय वीर-निर्माण संवत् ५३० (विक्रम संवत् ६०) दिया है। परन्तु विद्वानों को इसमें संदेह है। डा. हर्मन जैकोबी इसको भाषा और रचना शैलीपर से अनुमान करते हैं कि यह ईसा की तीसरी या चौथी शताब्दि की रचना है– सम एन्सिएन्ट जैन वर्क्स-माडर्न रिव्यू डिसम्बर १९१४ था अंक। केशवलाल ध्रुव इसे और भी अर्वाचीन मानते हैं (दे. जैन साहित्य और इतिहास पृ. ८१ लेखक पं. नाथूरामजी प्रेमी। ६. यह ग्रन्थ वीर-निर्वाण सं. १२०३ अर्थात विक्रम सं. ७३३ के लगभग लिखागया। ७. पद्म. च. २०.१६. ८. वही २०.२३ ९. वही २०.३०. १०. वही २०.३५.

उत्तरपुराण[1]। इन दोनों ग्रंथों में तीर्थंकरों के पूर्वजन्मों का पूर्ण विकसित रूप हमें प्राप्त होता है। जिनसेन ने पार्श्वाभ्युदय नामका स्वतंत्र ग्रंथ भी लिखा है किन्तु उसमें पार्श्व के पूर्व जन्मों का वर्णन नहीं है। आदिपुराण और उत्तरपुराण की रचना के पश्चात् तीर्थंकरों के पूर्व भवों का कथासूत्र तथा वर्णनप्रणाली दोनों ही निश्चित हो गए। उत्तरवर्ती ग्रंथकार उसी कथासूत्र तथा वर्णनप्रणाली का उपयोग करते रहे। यह अवश्य है कि पार्श्वनाथ के जन्मों को कथानक बनाकर काव्य-ग्रंथों की रचना करने वाले कवि लेखक अपनी अपनी काव्य प्रतिभा के अनुसार उस कथासूत्र में संकोच या विस्तार करते रहे हैं किन्तु उस कथासूत्र के मूल में कोई परिवर्तन नहीं किया गया।

**पार्श्वनाथ के पूर्व भवों का तुलनात्मक अध्ययन :—**

पद्मकीर्ति ने अपने पासणाह चरिउ में पार्श्व के पूर्व जन्मों का वर्णन प्रायः उसी प्रकार से किया है जैसा कि वह उत्तरपुराण में पाया जाता है। उत्तरपुराण में पार्श्व के प्रथम भव का वर्णन इन शब्दों में हुआ है —

"इसी जम्बूद्वीप के दक्षिण भरतक्षेत्र में एक सुरम्य नामका बड़ा भारी देश है। उसमें बड़ा विस्तृत पोदनपुर नगर है। उस नगर में पराक्रम आदि से प्रसिद्ध अरविंद नाम का राजा राज्य करता था। उसे पाकर प्रजा ऐसी संतुष्ट थी जैसी कि प्रजापति को पाकर हुई थी। उसी नगरी में वेद शास्त्र का जानने वाला एक विश्वभूति नाम का ब्राह्मण रहता था। उसे प्रसन्न करने वाली दूसरी श्रुति के समान अनुंधरी नाम की उसकी ब्राह्मणी थी। उन दोनों के कमठ और मरुभूति नाम के दो पुत्र थे। ये दोनों मानो विष और अमृत से बनाए गए हों। अथवा वे दोनों पाप और धर्म के समान प्रतीत होते थे। कमठ की स्त्री का नाम वरुणा था और मरुभूति की स्त्री का नाम वसुधरी था। वे दोनों राजा के मंत्री थे। उनमें मरुभूति नीति का अच्छा ज्ञाता था। नीच तथा दुराचारी कमठ ने वसुधरी के निमित्त से सदाचारी एवं सज्जनों के प्रिय मरुभूति को मार डाला। मरुभूति मर कर मलयदेश के कुब्जक नामक सल्लकी के बड़े भारी वन में वज्रघोष नामका हाथी हुआ।"[2]

पा० च० की प्रथम संधि में वर्णित पार्श्व के प्रथम भव के वर्णन और उत्तरपुराण के उक्त वर्णन में कोई मौलिक भेद नहीं है फिर भी पद्मकीर्ति ने कुछ स्थलों पर विस्तार और कुछ स्थलों पर कुछ सामान्य परिवर्तन किए हैं। यह क्रम पद्मकीर्ति ने पार्श्व के अन्य भवों के बारे में भी अपनाया है। जो मुख्य मुख्य परिवर्तन पद्मकीर्ति ने किए हैं वे निम्नानुसार हैं —

(१) उत्तरपुराण में कमठ और मरुभूति के बीच वैरबंध के कारण को केवल इस श्लोक में दिया है—

वसुधरी-निमित्तेन सदाचार सतां मतम्। मरुभूतिं दुराचारो जघान कमठोऽधमः ॥ उ० पु० ७३ ११

पद्मकीर्ति ने वैरबंध के कारण को पापाचार की एक पूरी कहानी में परिणत किया है[3]।

(२) उत्तर पुराण के अनुसार मरुभूति के छठवें जन्म में उसकी माता का नाम विजया था। पा० च० के अनुसार वह नाम लक्ष्मीमति है। इस भव में मरुभूति का नाम उत्तर पुराण के अनुसार वज्रनाभि पर पा० च० के अनुसार चक्रायुध था। उत्तर पुराण में वज्रनाभि को एक चक्रवर्ती बताया है और तदनुरूप ही वहां उसका वर्णन किया है।[4] पा० च० में मरुभूति के जीव चक्रायुध को चक्रवर्ती नहीं माना है।

(३) उत्तर पुराण में मरुभूति के आठवें भव का नाम आनंद बताया है तथा उसे केवल माण्डलिक कहा गया है किन्तु पा० च० में आठवें भव में मरुभूति के जीव का नाम कनकप्रभ है तथा कनकप्रभ को एक चक्रवर्ती बताकर उसकी

१ ये दोनों ग्रन्थ श० सं० ७१९ और ८२७ के बीच लिखे गए—देखिए जैनसाहित्य और इतिहास पृ० १४०–१४१ लेखक पं० नाथूरामजी प्रेमी। २ उ० पु० ७३ ६ से १२ ३ पा० च० १ १२ से २३ ४ उ० पु० ७३ ४२ से ६०

विजययात्रा आदि का विस्तृत वर्णन किया गया है,[1] यद्यपि उस चक्रवर्ती का नाम वर्तमान अवसर्पिणी के चक्रवर्तीयों में नहीं है।

(४) उत्तर पुराण में मरुभूति के जीव का नौवां भव अच्युत कल्प के प्राणत विमान में हुआ बताया गया है तथा उसे उस कल्प का इन्द्र बताया है।[2] पा. च. में मरुभूति का जीव नौवें भव में वैजयन्त कल्प में उत्पन्न बताया गया है।[3]

उत्तर पुराण के अतिरिक्त पार्श्व के पूर्वजन्मों का वर्णन हमें पुष्पदन्त के तिसट्ठि महापुरिस गुणालंकार (या महापुराण) में, हेमचन्द्र के त्रिषष्टि-शलाका-पुरुष-चरित में तथा लक्ष्मीवल्लभ द्वारा लिखित उत्तराध्ययन की टीका के २३ वें अध्ययन में भी प्राप्त होता है।

संभवतः पार्श्व के इन भवों के वर्णन से आकृष्ट होकर, संभवतः पार्श्व के प्रति अटूट श्रद्धा के कारण या संभवतः महावीर के निकट पूर्ववर्ती तीर्थंकर होने के कारण अनेक जैन लेखकों ने पार्श्व की गाथा स्वतंत्र ग्रन्थों के रूप में भी निबद्ध की है। फलतः आज लगभग १४ से भी अधिक पार्श्वनाथ चरित्र उपलब्ध हैं। जिनरत्नकोश के अनुसार पार्श्वनाथ के नाम से रचे गए पुराणों की संख्या ११ तथा काव्यों की संख्या तीन है। इनके अतिरिक्त उनके स्तोत्र आदि की अनेक रचनाएं आज उपलब्ध हैं।

इन समस्त ग्रन्थों में से कुछ श्वेताम्बर और कुछ दिगम्बर परम्परा में मान्य हैं। श्वेताम्बर परम्परा में प्रथम पार्श्व चरित (सिरि पासनाहचरियं) देवभद्रसूरि ने लिखा है। इस ग्रन्थ में पार्श्वनाथ के पूर्व भवों का जो कथासूत्र है वह प्रायः वही है जो गुणभद्र के उत्तरपुराण में या पद्मकीर्ति के पासणाह चरिउ में अपनाया गया है। किन्तु परम्परा की अपेक्षा से उसमें कुछ स्थलों पर कुछ विशेषता है जो श्वेताम्बर परम्परा में लिखे गए उत्तरवर्ती ग्रन्थों में पूर्णतः अपनाई गई है। देवभद्रसूरि के ग्रन्थ में जो विशेष परिवर्तन दिखाई पड़ते हैं वे निम्नानुसार हैं :—

(१) देवभद्रसूरि के अनुसार मरुभूति अपने पिता की मृत्यु के पश्चात् खिन्न चित्त हो गया था। वह हरिश्चन्द्र नामक मुनि के द्वारा दिये गए उपदेश का अनुसरण कर अपने घरबार, यहां तक कि अपनी पत्नी, के प्रति सर्वथा उदासीन रहने लगा था। परिणामस्वरूप उसकी पत्नी कमठ की ओर आकृष्ट हुई। कमठ और अपनी पत्नी के पापाचार की कहानी की खबर मरुभूति को वरुणा से ज्ञात हुई। इस वार्ता की पुष्टि के लिये मरुभूति नगर से बाहर जाने का ढोंग करता है किन्तु रात्रि में याचक के वेष में लौटकर उसी स्थान पर ठहरने की अनुमति पा लेता है जहां कमठ और वसुंधरी मिलते हैं। रात्रि में वह उन दोनों को देखता है।

(२) मरुभूति के छठवें भव में, देवभद्रसूरि के अनुसार, उसका नाम वज्रनाभ था। यह नाम गुणभद्र के उत्तर पुराण में दिये अनुसार है। वज्रनाभ के वंगेशकुमारी विजया के साथ विवाह के प्रसंग में देवभद्र ने विजया की माता के स्वयंवर का तथा स्वयंवर से लौटते हुए वज्रनाभ के पिता वज्रवीर्य के कुछ राजाओं से युद्ध करने का विशेष वर्णन किया है। ये दोनों वर्णन रघुवंश के इंदुमती स्वयंवर तथा उससे लौटते हुए राजकुमार अज और अन्य राजाओं के बीच हुए युद्ध का स्मरण दिलाते हैं। देवभद्रसूरि के अनुसार वज्रनाभ के पुत्र का नाम चक्रायुध था। उल्लेखनीय है कि पद्मकीर्ति के अनुसार चक्रायुध नाम मरुभूति के छठवें भव का है।

(३) देवभद्रसूरि ने मरुभूति के आठवें भव में उसे चक्रवर्ती के रूप में प्रस्तुत किया है। इस भव में उसका नाम कनकबाहु था। (पद्मकीर्ति के अनुसार कनकप्रभ)। यह कनकबाहु मृगया के समय भटक कर एक आश्रम में पहुंच जाता है जहां वह एक कन्या को देखता है जो भ्रमर से त्रस्त हो रही थी। कनकप्रभ को बाद में जब ज्ञात होता है कि वह कन्या खेचरराज की पुत्री पद्मा है तो वह उससे विवाह कर लेता है। कहना आवश्यक नहीं कि देवभद्रसूरि ने यह कल्पना अभिज्ञान शाकुन्तल के आधार पर की है।

---

१. पा. च. ६वीं संधि. २. उ. पु. ७३. ६८. ३. पा. च. ७. ११. १

देवभद्रसूरि के सिरि पासनाहि चरिय के पश्चात् श्वेताम्बर परम्परा में लिखा गया ग्रंथ जिसमें पार्श्व के पूर्वभवों का विस्तृत वर्णन है, हेमचन्द्र का त्रिषष्टि–शलाका–पुरुषचरित्रे है। इस ग्रंथ में पार्श्व के पूर्व भवों का जो वर्णन मिलता है वह देवभद्रसूरि के ग्रन्थ में दिये वर्णन से सर्वथा मिलता जुलता है। यदि कोई भेद है तो केवल यह कि इसमें देवभद्रसूरि द्वारा दिये गए वज्रनाभ की माता के स्वयंवर का तथा वज्रनाभ के पिता के युद्ध का वर्णन नहीं है। इन दो ग्रंथों की रचना के पश्चात् श्वेताम्बर परम्परा में भी पार्श्व के पूर्व भवों की कथा तथा उनकी शैली निश्चित हो जाती है। तत्पश्चात् किसी लेखक ने इसमें विशेष भेद नहीं किया। सत्रहवीं शताब्दि में हेमविजयगणि द्वारा लिखा गया पार्श्वनाथ चरित एक प्रकार से त्रि च में दिए गये पार्श्व–चरित की प्रतिलिपि मात्र है।

दिगम्बर परम्परा में तो पार्श्व के पूर्व भवों के वर्णन की शैली उत्तरपुराण में निश्चित की जा चुकी थी उसे ही पुष्पदन्त ने अपने महापुराण में और वादिराजसूरि ने अपने पार्श्वनाथ चरित्र में अपनाई। पद्मकीर्ति ने अपना ग्रंथ उसी शैली में लिखा है। जो परिवर्तन उन्होंने किए उनकी चर्चा ऊपर की ही जा चुकी है।

कमठ के पुनर्जन्मः—

पार्श्वनाथ के पूर्वजन्म मरुभूति और कमठ के जीवों के क्रमशः सदाचार और अत्याचार की कहानी है। प्रत्येक जन्म में मरुभूति के जीव को कमठ के जीव के द्वेष का शिकार होना पड़ता है। कमठ का जीव पार्श्व के जीव के समान ही इस लोक में उत्पन्न होता है किन्तु अपने दुष्कृत्य के कारण अधिकतर तिर्यञ्च में जन्म ग्रहण कर नरकवास भोगता है। उसे छठवें भव में पुनः मनुष्य योनि प्राप्त होती है जहां वह एक म्लेच्छ का जीवन व्यतीत करता है। ग्रंथकारों ने कमठ के जीव के जन्मों में विशेष परिवर्तन नहीं किये है। उसके जन्मों का जो क्रम उत्तर पुराण में दिया है वही उत्तरकालीन ग्रंथों में पाया जाता है। यदि कुछ भेद है भी तो वह उसके दसवें भव में मिलता है जिस समय कि मरुभूति का जीव पार्श्व के रूप में उत्पन्न हुआ था। वे भेद निम्न लिखित हैं —

उत्तर पुराण के अनुसार दसवें भव में कमठ का जीव एक महीपाल राजा के रूप में उत्पन्न हुआ। यह राजा अपनी पत्नी के वियोग में दुखी होकर तपस्वी बना। इस राजा को पार्श्वनाथ का नाना भी कहा गया है।[१] वन में पार्श्वकुमार की भेंट इसी तपस्वी से होती है। किन्तु पा च के अनुसार नौवें भव के पश्चात् कमठ का जीव चार बार तिर्यंचयोनि में और चार बार नरक में उत्पन्न होने के पश्चात् केवट के रूप में और फिर एक ब्राह्मण के कुल में जन्म लेता है।[२] यही ब्राह्मण दरिद्रता से दुखी होकर कमठ नामका तपस्वी बन जाता है।[३] इसी कमठ के आश्रम को देखने के लिये पार्श्व वन में पहुंचते है।[४] देवभद्रसूरि ने नौवें भव के पश्चात् कमठ का जीव तिर्यंचयोनि में उत्पन्न हुआ बताया है। इस योनि में उसने कितनी बार जन्म ग्रहण किया यह देवभद्रसूरि ने स्पष्ट नहीं किया। इस योनि से निकलने के बाद ही कमठ एक ब्राह्मण के यहां जन्म लेता हुआ बताया गया है। इस जन्म में उसका नाम कमठ है। यही तपस्वियों के आश्रम में प्रवेश पाकर तपश्चर्या करने लगता है। इसकी घोर तपस्या की सूचना पाकर पार्श्व उसे देखने जाते हैं।[५] त्रि च में देवभद्रसूरि के अनुसार ही कमठ की जन्म परंपरा का उल्लेख है। श्वेताम्बर परम्परा में लिखे गए अन्य पार्श्वचरितों में भी कमठ के इस भव का यही वर्णन मिलता हैं।[६]

पार्श्व के पूर्वजन्मों का विवरण जैसा कि मुख्य-मुख्य ग्रंथों में उपलब्ध है उसे तालिका रूप में दिया जा रहा हैं। साथ में कमठ के पूर्व जन्मों का भी विवरण दिया है।

---

१ पव १ सग २ २ उ पु ७३ ९६ से ११८ ३ पा च ७ १२ ४. पा च ७ १३ ५ पा च १३ १० तथा १३ ११ ६ सि पा ४ १३१ ७ भावदेवसूरी का पार्श्वनाथचरित ५ १ से १८ हेमविजयगणि का पार्श्वनाथ चरित्र ५. ६ तथा त्रि च १ २ ३१० १ ३ १ से १ १४ तथा १ ३ २१६ से २१७

## विभिन्न ग्रन्थोंमें प्राप्त पार्श्वनाथ के पूर्व जन्मों का तुलनात्मक विवरण

| ग्रन्थ नाम | पहला जन्म | | | | | दूसरा जन्म | | तीसरा जन्म | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | पिता का नाम | माताका नाम | पार्श्वका नाम | कमठका नाम | पार्श्वकी मृत्युका कारण | योनि जहां पार्श्वका जीव उत्पन्न हुआ | योनि जहां कमठका जीव उत्पन्न हुआ | पार्श्वका जीव जहां उत्पन्न हुआ | कमठका जीव जिस नरक में गया |
| उत्तर पुराण | विश्वभूति | अनुंधरी | मरुभूति | कमठ | कमठके क्रोधसे | हस्ति वज्रघोष | कुक्कुट सर्प | सहस्रार स्वर्ग | धूमप्रभ नरक |
| पुष्पदंतका महापुराण | ” | ” | | ” | | ” | ” | ” | ” |
| वादिराजसूरिका सिरि पास. | ” | ” | ” | ” | ” | हस्ति पविघोष | सर्प | महाशुक्र | पांचवां नरक |
| देवभद्रसूरिका सि. पास. | ” | ” | ” | ” | ” | करि | कुक्कुट सर्प | सहस्रार स्वर्ग | धूमप्रभ नरक |
| हेमचन्द्रका त्रिषष्टि शलाका पुरुष चरित | ” | ” | ” | ” | ” | ” | ” | ” | पांचवां नरक |
| पद्मकीर्तिका पासणाह चरिउ | ” | ” | ” | ” | ” | हस्ति अशनि घोष | ” | ” | नरक |
| हेमविजयगणिका पार्श्वचरितम् | ” | ” | ” | ” | ” | करि | ” | ” | पांचवां नरक |
| कविवर रइधूका पासचरिय | ” | ” | ” | ” | ” | करि पविघोष | सर्प कुक्कुट | ” | धूमप्रभ |

| ग्रन्थ नाम | चौथा जन्म | | | | | पांचवां जन्म | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | पिताका नाम | माताका नाम | पार्श्वका नाम | कमठ जिस योनिमें उत्पन्न हुआ | पार्श्वकी मृत्युका कारण | पार्श्वका जीव जिस स्वर्गमें गया | कमठका जीव जिस नरकमें गया |
| उत्तर पुराण | विद्युद्गति | विद्युन्माला | रश्मिवेग | अजगर | अजगरके निगलनेसे | अच्युत कल्प | छठवा नरक |
| पुष्पदंतका महापुराण | विद्युद्वेग | तडिन्माला | ,, | ,, | ,, | ,, | तमप्रभ नरक |
| वादिराजसूरिका सिरि पास. | ,, | × | ,, | भुजग | भुजगके काटनेसे | ,, | ,, |
| देवभद्रसूरिका सि पास | विद्युद्गति | तिलकावती | किरणवेग | सर्प महोरग | ,, | ,, | धूमप्रभ नरक |
| हेमचन्द्रका त्रिषष्टि शलाका पुरुष चरित | ,, | कनकतिलका | ,, | सर्प महाहि | ,, | द्वादश कल्प | तमप्रभ नरक |
| पद्मकीर्तिका पासणाह चरिउ | ,, | मदनावली | ,, | अजगर | अजगरके निगलनेसे | अच्युत कल्प | रौद्र नरक |
| हेमविजयगणिका पार्श्वचरितम् | ,, | कनकतिलका | ,, | सर्प महाहिः | सर्पके काटनेसे | ,, | तमप्रभ |
| कविवर रइधूका पासचरिय | अशनिगति | तडितवेगा | अशनिवेग | अजगर | अजगरके निगलनेसे | ,, | पांचवां नरक |

| ग्रन्थ नाम | छठवां जन्म | | | | | सातवां जन्म | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | पिताका नाम | माताका नाम | पार्श्वका नाम | कमठका जीव जिस या नमें उत्पन्न हुआ | पार्श्वकी मृत्युका कारण | पार्श्वका जीव जिस स्वर्गमें गया | कमठका जीव जिस नरकमें गया |
| उत्तर पुराण | वज्रवीर्य | विजया | वज्रनाभि चक्रवर्ती | भील कुरंगक | भील के बाणसे | सुभद्रनामक ग्रैवेयक | नरक |
| पुष्पदंतका महापुराण | ,, | ,, | वज्रबाहु चक्रवर्ती | ,, | ,, | मध्यम ग्रैवेयक | ,, |
| वादिराजसूरिका सिरि पास. | ,, | ,, | चक्रनाभ चक्रवर्ती | ,, | ,, | सुभद्र ग्रैवेयक | सप्तम नरक |
| देवभद्रसूरिका सि. पास. | ,, | लक्ष्मीमति | वज्रनाभ | शवर कुरंगक | शवर के बाणसे | ग्रैवेयक | ,, |
| हेमचन्द्रका त्रिषष्टि शलाका पुरुष चरित | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | मध्यम ग्रैवेयक | ,, |
| पद्मकीर्तिका पासणाह चरिउ | ,, | ,, | चक्रायुध | ,, | ,, | ग्रैवेयक | नरक |
| हेमविजयगणिका पार्श्वचरितम् | ,, | ,, | वज्रनाभ | ,, | ,, | मध्यम ग्रैवेयक | सप्तम नरक |
| कविवर रइधूका पासचरिय | ,, | विजया | ,, | ,, | | ग्रैवेयक | अंतितम नरक |

| | आठवां जन्म | | | | | नौवां जन्म | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग्रन्थ नाम | पिताका नाम | माताका नाम | पार्श्वका नाम | कमठ जिस योनिमें उत्पन्न हुआ | पार्श्वकी मृत्युका कारण | पार्श्वका जीव जिस स्वर्गमें गया | कमठका जीव जिस नरकमें गया |
| उत्तर पुराण | वज्रबाहु | प्रभंकरी | आनन्द मण्डलेश्वर | सिंह | सिंहके खा जानेसे | प्राणत कल्प | नरक |
| पुष्पदन्तका महापुराण | " | " | " | × | × | " | " |
| वादिराजसूरिका पार्श्वचरित | " | " | " | सिंह | सिंहके खानेसे | आनत | तमप्रभ |
| देवभद्रसूरिका पा. च. | कुलिशबाहु | " | कनकबाहु चक्रवर्ती | " | " | प्राणत | पङ्कप्रभा |
| हेमचन्द्रका त्रिषष्टि शलाका पुरुष चरित | " | सुदर्शना | सुवर्णबाहु चक्रवर्ती | " | " | दशम कल्प | चतुर्थ नरक |
| पद्मकीर्तिका पासणाह चरिउ | वज्रबाहु | प्रभंकरी | कनकप्रभ चक्रवर्ती | " | " | वैजयन्त | रौद्र नरक |
| हेमविजयगणिका पार्श्वचरित्रम् | कुलिशबाहु | सुदर्शना | सुवर्णबाहु चक्रवर्ती | " | " | दशम कल्प | चतुर्थ नरक |
| कविवर रइधूका पासणाहचरिउ | वज्रबाहु | प्रभंकरी | आनंद चक्रवर्ती | " | " | चौदहवां कल्प | धूमप्रभ नरक |

## पार्श्वनाथ के तीर्थंकर भव का तुलनात्मक अध्ययन

### माता, पिता, वंश और जन्म स्थान :—

पार्श्वनाथ के माता पिता के नामों की सूचना आगम ग्रन्थों से भी प्राप्त हो जाती है[1]। समवायांग में तथा आवश्यक निर्युक्ति में पार्श्व के पिता का नाम "आससेण" तथा माता का नाम "वामा" बताया गया है[2]। समवायांग का अनुसरण कर उत्तरकालीन अनेक ग्रन्थकारोंने पार्श्व के माता-पिताके यही नाम निर्दिष्ट किये हैं। किन्तु उत्तर पुराण में पार्श्व के माता पिता का नाम क्रमशः ब्राह्मी और विश्वसेन बताया गया है[3]। पुष्पदंत तथा वादिराज ने पार्श्व के पिता के नाम के बारे में उत्तर पुराण का ही अनुसरण किया है किन्तु वादिराज ने पार्श्व की माता का नाम ब्रह्मदत्ता बताया है[4]। पद्मकीर्ति तथा रइधू ने पार्श्व के पिता के अश्वसेन नाम के स्थान में "हयसेन" नाम का उपयोग किया है। "अश्व" और "हय" समानार्थी शब्द हैं अतः नाम में तात्विक भेद नहीं प्रतीत होता है। ति. प. में पार्श्व की माता का नाम वर्मिला तथा पद्म चं. में वर्मा देवी बताया है[5]। प्रतीत होता है ये दोनों नाम प्राकृत के वामा या वम्मा को संस्कृत रूप देने के प्रयत्न का फल है।

पार्श्व के वंश या कुल के संबंध में समवायांग में कोई सूचना नहीं है। कल्पसूत्र में भी इस संबंध में कोई निर्देश उपलब्ध नहीं। पार्श्व के वंश के सम्बन्ध में स्पष्ट उल्लेख हमें तिलोय पण्णत्ति में प्रथमबार प्राप्त होता है। उस ग्रन्थ में उनके वंश का नाम उग्रवंश बताया गया है। आवश्यक निर्युक्ति के अनुसार पार्श्व काश्यप गोत्र के प्रतीत होते हैं क्योंकि इस ग्रन्थ में मुनिसुव्रत तथा अरिष्टनेमी तीर्थंकरों को गौतमवंश का कहकर शेष तीर्थंकरों को "कासव गुत्त" कहा है[6]। उत्तर पुराण में भी पार्श्व के पिता को काश्यप गोत्र में उत्पन्न कहा गया है[7]। वादिराजने पार्श्व के वंश का कोई निर्देश नहीं किया है। पुष्पदंत ने पार्श्व को उग्रवंशीय कहा है[8]। देवभद्रसूरि ने आससेण को इक्ष्वाकुकुलोत्पन्न लिखा है[9]। त्रिषष्टिशलाकापुरुष चरितम् तथा श्वेताम्बर परम्परा में लिखे गए अन्य ग्रन्थों में पार्श्व के वंश का नाम "इक्ष्वाकु" ही बताया गया है[10]। पद्मकीर्ति ने पार्श्व के वंश का स्पष्ट कथन नहीं किया। उन्होंने तीर्थंकरों के वंश के संबंध में एक सामान्य कथन किया है कि कुछ तीर्थंकर इक्ष्वाकुवंश में, कुछ, हरिवंश में और कुछ सोमवंश में उत्पन्न हुए थे। कौन किस वंश में हुआ था यह बताना पद्मकीर्ति ने आवश्यक नहीं मानों[11]।

समवायांग से प्रारंभ कर आज तक के ग्रन्थ पार्श्व के जन्मस्थान के संबंध में एकमत हैं। सब मानते हैं कि उनका जन्म वाराणसी में हुआ था। यह नगरी अत्यन्त प्राचीन काल से भारत की एक प्रसिद्ध नगरी रही है। स्थानांग में स्पष्ट उल्लेख है कि वाराणसी जंबू द्वीप में जो दस राजधानियां हैं उनमें से एक है[12]। जैन श्रुतांगों में यह वाणारसी रूप से ज्ञात है। यह परिवर्तन वर्णव्यत्यय का फल है।

### जन्म तिथि :—

कल्प सूत्र में पार्श्व का जन्म समय पौष कृष्णा दशमी की मध्यरात्रि दिया है। किन्तु तिलोय पण्णत्ति में वह समय पौष कृष्णा एकादशी निर्दिष्ट है। इन ग्रन्थों के अनुसार दिगम्बर श्वेताम्बर परंपराओं में यह भेद बना हुआ है। किन्तु दोनों इस पर एकमत हैं कि उनके जन्म का नक्षत्र विशाखा है।

### नाम :—

पार्श्व का नाम पार्श्व क्यों रखा गया। इस प्रश्न का उत्तर उत्तरपुराण में यह दिया गया है कि इन्द्र ने बालक

१. स. २४७. २. आ. नि. ३८८. ३. उ. पु. ७३. ७५. ४. श्री. पा. ९.९५. ५. पद्म. च. २०. ५९. ६. आ. नि. ३८१. ७. उ. पु. ७३. ७५. ८. महापुराणु-९४. २२, २३. ९. सि. पा. पृ. १३५. १०. त्रि. च. ९३. १४. ११. पा. च. १७. १३. १२. स. २५०. २४. १३. स्था. ९९५

का यह नाम रखा। पद्मकीर्ति ने भी इस संबंध में उत्तर पुराण का अनुसरण किया है। किन्तु आवश्यक निर्युक्ति में पार्श्व के नाम के संबंध में इस घटना की चर्चा की गई है कि जब पार्श्व वामादेवी के गर्भ में थे तब वामादेवी ने पार्श्व (बाजू) में एक काला सर्प देखा अतः बालक का नाम पार्श्व रखा गया। श्वेताम्बर परम्परा में लिखे गए समस्त ग्रन्थ पार्श्व के नाम के संबंध में इस घटना का उल्लेख करते हैं।

पार्श्व और रविकीर्ति :—

पद्मकीर्ति ने पा. च. की पाच संधियों में पार्श्व के यवनराज से हुए युद्ध का वर्णन किया है। पार्श्व ने यह युद्ध रविकीर्ति द्वारा सहायता के लिए किए गए निवेदन पर किया था और इसके लिए वे अपने पिता की आज्ञा पाकर राजधानी कुशस्थल नगर गए थे। इस युद्ध में पार्श्व की विजय हुई और तत्पश्चात् रविकीर्ति ने अपनी कन्या का विवाह पार्श्व से कर देने का निश्चय किया। विमलसूरी के पउम चरियं में ऐसा ही एक प्रसंग वर्णित है—राजा जनक की राजधानी जब यवनों द्वारा घिर गई तब उन्होंने राजा दशरथ को सहायता लिए समाचार भेजा। समाचार पाकर दशरथ ने राम को युद्ध के लिये भेजा। राम ने जाकर यवनों से युद्ध किया और उन्हें हराया। प्रतीत होता है पद्मकीर्ति ने पउमचरियं के इस कथानक को अपने ग्रन्थ में ग्रहण किया है।

समवायांग तथा कल्पसूत्र में पद्मकीर्ति द्वारा वर्णित इस प्रसंग की कोई चर्चा नहीं है, न हि उनमें पार्श्व के विवाह के सम्बन्ध में कोई उल्लेख है। स्थानांग में पार्श्व के संबंध में केवल यह सूचना दी है कि वे कुमार काल में ही दीक्षित हुए थे। श्वेताम्बर परम्परा के अनुसार कुमारकाल से आशय उनके राज्याभिषेक से पूर्व की अवस्था का है न कि विवाह के पूर्व की कुमारावस्था का (उस परम्परा के अनुसार पांच तीर्थंकर वासुपूज्य, मल्लि, अरिष्टनेमि, पार्श्व और महावीर ने कुमार-काल में ही दीक्षा ग्रहण की थी। आवश्यक निर्युक्ति में यही जानकारी इस प्रकार दी है :—

वीरं अरिट्ठनेमिं पासं मल्लिं च वासुपुज्जं च। एए मुत्तूण जिणे अवसेसा आसि रायाणो ॥ २५६ ॥
रायकुलेसु वि जाता विसुद्धवंसेसु खत्तियकुलेसु। ण इत्थियाभिसेया कुमारकालम्मि पव्वइया ॥ २५७ ॥

गाथा क्रमांक २५७ के "इत्थियाभिसेया" सामासिक शब्द के निर्वचन के विषय में बहुत विवाद है। कुछ के मत में इसका अर्थ है स्त्री (इत्थि) और अभिषेक (अभिसेय) से रहित और कुछ के अनुसार इसका अर्थ है वे जिन्होंने अभिषेक (अभिसेय) की इच्छा (इच्छय) नहीं की। यह पाठ वस्तुतः 'इच्छियाभिसेया' है—ऐसा भी एक मत है।

तिलोय पण्णत्ति तथा पद्मचरित में भी पार्श्व के कुशस्थल जाने तथा वहां उनके विवाह की चर्चा होने के संबंध में कोई उल्लेख नही है। इसी प्रकार से उत्तरपुराण में भी पार्श्व के कुशस्थल जाने या युद्ध में भाग लेने के प्रसंग का उल्लेख नहीं है न हि यहां पार्श्व के विवाह की योजना का प्रसंग उठाया गया है। पुष्पदन्त तथा वादिराज ने भी इस प्रसंग की कोई चर्चा नहीं की। देवभद्रसूरि ने इस प्रसंग का विस्तार से वर्णन किया है। किन्तु पद्मकीर्ति और देवभद्रसूरि के वर्णन में कुछ भेद भी है। देवभद्रसूरि के अनुसार कुशस्थल के राजा का नाम प्रसेनजित था और उसके पिता का नाम नरवर्म जब कि पद्मकीर्ति ने कुशस्थल के राजा का नाम रविकीर्ति या भानुकीर्ति तथा उसके पिता का नाम शक्रवर्मा माना है। इस प्रसंग में देवभद्रसूरि ने यह कथन भी किया है कि प्रसेनजित की कन्या किन्नरियों से पार्श्व की यशोगाथा सुनकर उनके प्रति आकृष्ट हुई थी। देवभद्रसूरी ने रविकीर्ति और पार्श्व में कोई संबंध नहीं बताया जब कि पद्मकीर्ति ने रविकीर्ति को पार्श्व का मामा कहा है। देवभद्रसूरि ने पार्श्व को युद्ध से इस युक्ति से बचा लिया है कि यवनराज ने अपने मंत्रियों से पार्श्व के अलौकिक पुरुष होने की वार्ता सुनकर स्वयं ही पार्श्व के सामने आत्म समर्पण कर दिया। यवन के आत्मसमर्पण करने के पश्चात् ही पार्श्व और प्रभावती के विवाह का वर्णन देवभद्र सूरि ने किया है। पद्मकीर्ति ने विवाह का प्रसंग तो उठाया है पर दोनों

१. उ. पु. ७३. ९२. २. आ. नि. १०९१ ३ प. च. २७ वां उद्देश।

का विवाह नहीं होने दिया है। देवभद्रसूरि के पश्चात् के सब श्वेताम्बर लेखक उनके ग्रन्थ का अनुकरण करते आए हैं।

कुछ अर्वाचीन विद्वानों को पार्श्व के विवाह के संबंध में प्रसेनजित के कारण भ्रम हो गया है। उनका कथन है कि पार्श्व का विवाह अयोध्या के राजा प्रसेनजित की कन्या से हुआ था[1]। यह सर्वथा भ्रामक है इसी प्रकार से रानीगुंफा गुफा में एक भित्ति चित्र में एक पुरुष और स्त्री का तथा पुरुष को वाण चलाते देखकर कुछ विद्वानों ने अनुमान लगाया है कि यह पार्श्वनाथ के विवाह की घटना का ही चित्र है जब वे यवनराजपर विजयप्राप्त कर प्रभावती को ले गए थे[2]। इस अनुमान के लिए भी कोई आधार नहीं है।

## पार्श्वनाथ का वैराग्य तथा दीक्षा :—

पद्मकीर्ति ने कमठ नामक ऋषि के साथ हुई घटना तथा सर्प की मृत्यु को पार्श्व की वैराग्य भावना का कारण बताया है। उत्तर पुराण में उक्त घटना का वर्णन अवश्य किया है पर उसे पार्श्व की वैराग्य भावना का कारण नहीं माना। उत्तर पुराण के अनुसार यह घटना उस समय हुई जब पार्श्व की आयु केवल सोलह वर्ष की थी। घटना के पात्रों के नामादि में भी उत्तरपुराण तथा पा. च. में मतैक्य नहीं है। उत्तर पुराण में पार्श्व के वैराग्य भाव का कारण इस प्रकार दिया गया है—पार्श्व जब तीस वर्ष की आयु प्राप्त कर चुके तब अयोध्या के राजा जयसेन द्वारा उनके पास एक भेंट दूत के जरिए भेजी गई। पार्श्वनाथ ने जब उस दूत से अयोध्या की विभूति के संबंध में पूछा तो उस दूत ने पहले अयोध्या में उत्पन्न आदि तीर्थंकर ऋषभदेव का वर्णन किया और फिर अयोध्या के अन्य समाचार वतलाए। ऋषभदेव के वर्णन से पार्श्व को जातिस्मरण हुआ और वे संसार से विरक्त हो गए। पुष्पदन्त तथा वादिराज ने कमठ के साथ हुई घटना का वर्णन तो किया है पर सर्प की मृत्यु को पार्श्व की वैराग्य भावना का कारण नहीं माना। पुष्पदंतने पार्श्व की वैराग्य भावना का वही कारण दिया है जो उत्तर पुराण में दिया गया है पर वादिराजने उस भावना का कोई कारण नहीं दिया। उन्होंने पार्श्व की स्वभावतः ही संसार से विरक्तप्रवृत्ति बताकर उन्हें दीक्षा की ओर प्रवृत्त किया है।

देवभद्रसूरि ने सिरि पासनाहचरियं में कमठ की (जिसे उन्होंने तथा अन्य श्वेताम्बर ग्रन्थकारों ने कमढ कहा है) घटना का वर्णन किया है पर यह नहीं कहा कि उससे पार्श्वनाथ को वैराग्य हुआ। देवभद्रसूरि के अनुसार पार्श्व ने वसन्तसमय में उद्यान में जाकर नेमिनाथ के भित्तिचित्रों का अवलोकन किया जिन्हें देखकर पार्श्व को वैराग्य हो गया[3]। त्रिषष्टि शलाका पुरुष चरित में कमठ की घटना का वर्णन कर पार्श्व में उसी के कारण वैराग्य की उत्पत्ति बताई है[4]। इस संबंध में भावदेवसूरी तथा हेमविजयगणि ने देवभद्रसूरी का अनुसरण किया है।

## दीक्षाकाल :—

कल्पसूत्र के अनुसार पार्श्व ने ३० वर्ष की आयु पूरी होने पर पौष कृष्णा एकादशी को आश्रमपद नामक उद्यान में दीक्षा ग्रहण की थी[5]। दिगम्बर परंपरा के अनुसार पार्श्व ने माघ शुक्ला एकादशी को दीक्षा ली। समवायांग[6] तथा कल्प सूत्र[7] के अनुसार जिस शिविका में बैठकर पार्श्व नगर के बाहर आए उसका नाम विशाला था। उत्तरपुराणके अनुसार[8] जिस वन में (या उपवन में) पार्श्व विरक्त होकर गए उसका नाम अश्ववन वा पुष्पदन्त के अनुसार वह अश्वत्थवन था[9]। इन दोनों के अनुसार शिविका का नाम विमला था। दोनों परम्पराओं के अनुसार सर्वत्र यह निर्देश है कि पार्श्व ने ३० वर्ष की अवस्था में तथा ३०० अन्य राजपुत्रों के साथ दीक्षा ग्रहण की।

---

१. हिस्ट्री ऑफ इंडिया पृ. ४९५, ५५१ तथा ५५२ लेखक श्री मजुमदार। २. ए ब्रीफ सर्वे ऑफ जैनिजम इन दी नार्थ पृ. ७ लेखक यू. पी. शाह। ३. सि. पा. १६२. ४. त्रि. श. ९. ३. २१५ से २३२. ५. क. सू. १५७. ६. स. २५०. ७. क. सू. १५७. ८. उ. पु. ७३. १२७. ९. महापुराणु. ९४. २२. १०.

दीक्षाग्रहण करने के पश्चात् पार्श्व द्वारा अष्टमभक्त ग्रहण करने का उल्लेख पद्मकीर्ति ने किया है। आवश्यक नियुक्ति में भी यही काल निर्दिष्ट है। पुष्पदन्त ने भी पार्श्व द्वारा दीक्षा के पश्चात् अष्टम भक्त ग्रहण करने का उल्लेख किया है। किन्तु कल्पसूत्र तथा तिलोय पण्णत्ति का इसमें मतवैषम्य है। इन ग्रन्थों में पार्श्वद्वारा षष्टम भक्त ग्रहण करने की बात कही गई है।

**पार्श्व के उपसर्ग :—**

दीक्षा ले लेने की पश्चात् पार्श्व के ध्यान-मग्न हो जाने पर देवयोनि में उत्पन्न कमठ द्वारा पार्श्व को ध्यान से विचलित करने के लिए किए गए प्रयत्नों का वर्णन पद्मकीर्ति ने अपने ग्रन्थ में किया है। कल्पसूत्र में ऐसा कोई निर्देश नहीं कि पार्श्व को ध्यान से विचलित करने के लिए किसी ने प्रयत्न किया। किन्तु दोनों परम्पराओं में पार्श्व के ध्यान में विघ्न डाले जाने का वर्णन प्रचुरता से और समान रूप से किया गया है। यदि इन वर्णनों में कोई भेद है तो वह विघ्न डालने वाले के नाम का। उत्तरपुराण, पुष्पदन्त के महापुराण तथा रइधू के पासचरियमें उस विघ्नकर्ता का नाम शंबर दिया है। वादिराजसूरि ने उसका नाम भूतानंद बताया है। सिरि पास नाहचरियं, त्रिषष्टि शलाका पुरुष चरित तथा श्वेताम्बर परम्परा में लिखे गए समस्त ग्रन्थों में उस विघ्नकर्ता का नाम मेघमालिन् लिया है। पद्मकीर्ति ने यही नाम अपने ग्रन्थ में स्वीकार किया है।

पार्श्व के ध्यान में विघ्न डालने के वर्णन करने की परिपाटी किससे प्रारंभ हुई नहीं कहा जा सकता। इतना ही कहा जा सकता है कि यह परिपाटी कल्पसूत्र की रचना के पश्चात् और उत्तरपुराण की रचना के पूर्व प्रारंभ हुई थी। कल्याण-मंदिर स्तोत्र से ज्ञात होता है कि सिद्धसेन दिवाकर के समय तक यह धारणा घर कर चुकी थी कि पार्श्व के तप भंग करने का प्रयत्न कमठ के द्वारा किया गया था। इस स्तोत्र के ३१ वें छंद में इसका स्पष्ट संकेत है कि कमठ ने पार्श्वपर अत्याचार किया। वह श्लोक है—

> प्राग्भारसम्भृतनभांसि रजांसि रोषाद् उत्थापितानि कमठेन शठेन यानि।
> छायापि तैस्तव न नाथ हता

(हे स्वामी उस शठ कमठ ने क्रोधावेश में जो धूलि आपपर फेंकी वह आपकी छाया पर भी आघात न पहुंचा सकी)।

कल्याणमंदिर के इस संकेत से अनुमान होता है कि सिद्धसेन दिवाकर के समय तक कमठ नाम का व्यक्ति पार्श्वनाथ के विरोधी के रूप में ज्ञात रहा होगा। किन्तु जब उत्तरकालीन ग्रन्थों में पार्श्व के पूर्व भवों का विस्तृत वर्णन किया जाने लगा तब कमठ को पार्श्व के प्रथम भव का विरोधी मान लिया गया। और अंतिम भव के विरोधी को नाना नाम दे दिए गए।

पार्श्व पर किए गए अत्याचारों के प्रसंग में धरणेन्द्र नाम के नागका उल्लेख अनेक ग्रन्थों में हुआ है। उत्तरपुराण, त्रिषष्टि शलाका पुरुष चरित आदि ग्रन्थों में इसे उस नाग का ही जीव माना है जिसे कमठ ने अपने प्रहारों से मरणासन्न कर दिया था और जिसके कान में पार्श्व ने णमोकार मंत्र उच्चारित किया था जिसके कारण वह देवयोनि प्राप्त कर सका था। यह धरणेन्द्र पार्श्व की रक्षा करता हुआ सभी ग्रन्थों में बताया गया है। पद्मकीर्ति ने उसे केवल नाग कहा है उसके नाम आदि का उल्लेख नहीं किया।

**केवल ज्ञान की प्राप्ति :—**

मेघमालिन् द्वारा किए गए अत्याचारों की समाप्ति पर पार्श्वनाथ को केवल-ज्ञान उत्पन्न हो जाता है। केवल ज्ञान के पूर्व छद्मस्थकाल के विषय में दोनों परम्पराओं में पुनः मतवैषम्य है। कल्पसूत्र में वह काल ८३ दिन की अवधि का बताया गया है किन्तु तिलोय पण्णत्ति में उसकी अवधि चार माह कही गई है।

---

१ श्री. पा १० ८८ २. पा च १४ ५ १० १४ २० १० ३ क सू १५८

पार्श्वनाथ को केवल ज्ञान की प्राप्ति चैत्र बहुल चतुर्थी के पूर्वाह्न काल में विशाखा नक्षत्र में हुई थी। यह तिथि सब ग्रन्थकारों और दोनों परंपराओं को मान्य है।

## पार्श्वनाथ का संघ :—

पद्मकीर्तिने पार्श्व के गणधरों की संख्या का निर्देश नहीं किया किन्तु प्रथम गणधर का नाम स्वयंभू दिया है। स्थानांग में पार्श्व के गणधरों की संख्या तथा नामों का उल्लेख है। कल्पसूत्र में स्थानांग का ही अनुसरण किया गया है। तिलोय पण्णत्ति तथा आवश्यक निर्युक्ति में पार्श्व के दस गणधरों का उल्लेख है। यही संख्या समस्त उत्तरवर्ती ग्रन्थकारों को मान्य है। गणधरों के नामों के विषय में ग्रन्थकार एकमत नहीं हैं। तिलोय पण्णत्ति में पार्श्व के प्रथम गणधर का नाम स्वयंभू बताया है किन्तु सिरिपासनाह चरियं में उसका नाम आर्यदत्त दिया है।

पद्मकीर्तिने पार्श्वनाथ की प्रथम शिष्या तथा मुख्य आर्यिका का नाम प्रभावती बताया है। समवायांग में पार्श्व की प्रथम शिष्या का नाम पुष्पचूला कहा है जब कि कल्प सूत्र में पुष्पचूला को पार्श्व की मुख्य आर्यिका बताया है। संभवतः दोनों एक हों। तिलोय पण्णत्ति के अनुसार मुख्य आर्यिका का न[illegible] था।

पार्श्वनाथ के चतुःसंघ में मुनि, आर्यि[illegible] श्राविका आदि [illegible] भिन्न ग्रन्थों में निर्दिष्ट है वह निम्नानुसार हैः—

दीक्षाग्रहण करने के पश्चात् पार्श्व द्वारा अष्टमभक्त ग्रहण करने का उल्लेख पद्मकीर्ति ने किया है। आवश्यक निर्युक्ति में भी यही काल निर्दिष्ट है। पुष्पदन्त ने भी पार्श्व द्वारा दीक्षा के पश्चात् अष्टम भक्त ग्रहण करने का उल्लेख किया है। किन्तु कल्पसूत्र तथा तिलोय पण्णत्ति का इससे मतवैषम्य है। इन ग्रन्थों में पार्श्वद्वारा षष्टम भक्त ग्रहण करने की बात कही गई है।

## पार्श्व के उपसर्ग :—

दीक्षा ले लेने की पश्चात् पार्श्व के ध्यान-मग्न हो जाने पर देवयोनि में उत्पन्न कमठ द्वारा पार्श्व को ध्यान से विचलित करने के लिए किए गए प्रयत्नों का वर्णन पद्मकीर्ति ने अपने ग्रन्थ में किया है। कल्पसूत्र में ऐसा कोई निर्देश नहीं कि पार्श्व को ध्यान से चलित करने के लिए किसी ने प्रयत्न किया। किन्तु दोनों परंपराओं में पार्श्व के ध्यान में विघ्न डाले जाने का वर्णन प्रचुरता से और समान रूप से किया गया है। यदि इन वर्णनों में कोई भेद है तो वह विघ्न डालने वाले के नाम का। उत्तरपुराण, पुष्पदन्त के महापुराण तथा रइधू के पासचरियमें उस विघ्नकर्ता का नाम शंबर दिया है। वादिराजसूरि ने उसका नाम भूतानद बताया है। सिरि पास नाहचरियं, त्रिषष्टि शलाका पुरुष चरित तथा श्वेताम्बर परम्परा में लिखे गए समस्त ग्रन्थों में उस विघ्नकर्ता का नाम मेघमालिन् दिया है। पद्मकीर्ति ने यही नाम अपने ग्रन्थ में स्वीकार किया है।

पार्श्व के ध्यान में विघ्न डालने के वर्णन करने की परिपाटी किससे प्रारंभ हुई, नहीं कहा जा सकता। इतना ही कहा जा सकता है कि यह परिपाटी कल्पसूत्र की रचना के पश्चात् और उत्तरपुराण की रचना के पूर्व प्रारंभ हुई थी। कल्याण-मन्दिर स्तोत्र से ज्ञात होता है कि सिद्धसेन दिवाकर के समय तक यह धारणा घर कर चुकी थी कि पार्श्व के तप भंग करने का प्रयत्न कमठ के द्वारा किया गया था। इस स्तोत्र के ३१ वें छंद में इसका स्पष्ट संकेत है कि कमठ ने पार्श्वपर अत्याचार किया वह श्लोक है—

प्राग्भारसम्भृतनभांसि रजांसि रोषाद् उत्थापितानि कमठेन शठेन यानि।
छायापि तैस्तव न नाथ हता... .... ........

(हे स्वामी, उस शठ कमठ ने क्रोधावेश में जो धूलि आपपर फेंकी वह आपकी छाया पर भी आघात न पहुंचा सकी)।

कल्याणमन्दिर के इस संकेत से अनुमान होता है कि सिद्धसेन दिवाकर के समय तक कमठ नाम का व्यक्ति पार्श्वनाथ के विरोधी के रूप में ज्ञात रहा होगा। किन्तु जब उत्तरकालीन ग्रन्थों में पार्श्व के पूर्व जन्मों का विस्तृत वर्णन किया जाने लगा तब कमठ को पार्श्व के प्रथम भव का विरोधी मान लिया गया। और अंतिम भव के विरोधी को नाना नाम दे दिए गए।

पार्श्व पर किए गए अत्याचारों के प्रसंग में धरणेन्द्र नाम के नागका उल्लेख अनेक ग्रन्थों में हुआ है। उत्तरपुराण, त्रिषष्टि शलाका पुरुष चरित आदि ग्रन्थों में इसे उस नाग का ही जीव माना है जिसे कमठ ने अपने प्रहारों से मरणासन्न कर दिया था और जिसके कान में पार्श्व ने णमोकार मंत्र उच्चारित किया था जिसके कारण वह देवयोनि प्राप्त कर सका था। यह धरणेन्द्र पार्श्व की रक्षा करता हुआ सभी ग्रन्थों में बताया गया है। पद्मकीर्ति ने उसे केवल नाग कहा है, उसके नाम आदि का उल्लेख नहीं किया।

## केवल ज्ञान की प्राप्ति :—

मेघमालिन् द्वारा किए गए अत्याचारों की समाप्ति पर पार्श्वनाथ को केवल-ज्ञान उत्पन्न हो जाता है। केवल ज्ञान के पूर्व छद्मस्थकाल के विषय में दोनों परम्पराओं में पुन मतवैषम्य है। कल्पसूत्र में वह काल ८३ दिन की अवधि का बताया गया है किन्तु तिलोय पण्णत्ति मे उसकी अवधि चार माह कही गई है।

---

१ श्री. पा. १०. ८८. २. पा. च १४ ५ १०; १४. २०. १०. ३ क स. १५८.

(१) जैन आगमों में तथा बौद्ध साहित्य में बारंबार मंखली गोशालक का उल्लेख आता है। गोशालक एक स्वतंत्र सम्प्रदाय का प्रवर्तक था जिसका नाम आजीवक सम्प्रदाय था। दीघनिकाय की बुद्धघोषकृत टीका (सुमंगलाविलासिनी १६२) में इस बात का उल्लेख है कि गोशालक के मत के अनुसार मनुष्य समाज छह अभिजातियों में विभक्त है, इनमें से तीसरी लोहाभिजाति है। यह जाति निर्ग्रन्थों की है जो एकशाटिक होते हैं। चूंकि जैन सम्प्रदाय में दिगम्बरत्व महावीर के पहले स्वीकृत नहीं था अतः एकशाटिक निर्ग्रन्थों से गोशालक का आशय महावीर के अनुयायियों से भिन्न किसी अन्य निर्ग्रन्थ सम्प्रदाय से रहा होगा।

(२) उत्तराध्ययन (अध्याय २३) में एक महत्वपूर्ण विवाद अंकित है। यह विवाद केशी और गौतम के बीच हुआ था। गौतम महावीर के शिष्य थे तथा केशी एक पूर्वक्रमागत निर्ग्रन्थ परम्परा का प्रतिनिधि था। विवाद का विषय यह है कि जब चातुर्याम तथा पांच महाव्रतों का ध्येय एक है तो चार के स्थान में पांच की क्या आवश्यकता? इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि महावीर द्वारा पांच व्रतों के उपदेश देने के पूर्व चार याम मानने वाला एक निर्ग्रन्थ सम्प्रदाय वर्तमान था तथा उसके प्रधान पार्श्वनाथ थे।

(३) भगवती व्याख्या प्रज्ञप्ति में भी एक विवाद का उल्लेख है जिसमें कालासवेसीयपुत्त तथा महावीर के एक शिष्य ने भाग लिया है। कालासवेसीयपुत्त ने विवाद के अन्त में क्षमा याचना की तथा अपने चार यामों के स्थान पर पांच महाव्रतों को स्वीकार किया। इससे भी महावीर के पूर्व चार यामों वाले एक निर्ग्रन्थ सम्प्रदाय का अस्तित्व सिद्ध होता है।

(४) बौद्ध साहित्य में महावीर और उनके शिष्यों को चातुर्याम-युक्त कहा है। दीघनिकाय में श्रेणिक बिंबसार के पुत्र कुणिक (अजातशत्रु) ने बुद्ध के समक्ष अपनी महावीर से हुई भेंट का वर्णन किया है। उस वर्णन में महावीर के मुख से ये शब्द कहलाए हैं—"निर्ग्रन्थ चातुर्याम संवरसे संयत होता है"। इसी प्रकार से संयुत्तनिकाय में निक नामका एक व्यक्ति ज्ञातपुत्र महावीर को चातुर्यामयुक्त कहता है। यह तो सर्वविदित ही है कि महावीर तथा उनकी परंपरा पांच महाव्रतधारी रही है फिर बौद्ध परंपरा में उन्हें चार यामयुक्त क्यों कहा गया है? स्पष्ट है कि महावीर के पहले उस सम्प्रदाय में चार यामों का ही माहात्म्य था और इन्हीं के द्वारा वह अन्य सम्प्रदायों में ज्ञात था। बुद्ध तथा उनकी परंपरा को निर्ग्रन्थों के सम्प्रदाय में महावीर द्वारा किए गए आंतरिक परिवर्तनों का पता नहीं चला था अतः वे उसे उसके पुराने लक्षणों से ही जानते और इंगित करते रहे।

(५) जैन श्रुतांगो में चौदह धर्म ग्रन्थों का बारंबार उल्लेख आता है। इन ग्रन्थों को पूर्व नाम दिया गया है। जैन परंपरा के अनुसार ये पूर्व महावीर के पश्चात् लुप्त हो गए। प्रो. जैकोबी का अनुमान है कि श्रुतांगो के पूर्व अन्य धर्म-ग्रन्थों का अस्तित्व एक पूर्व सम्प्रदायके अस्तित्व का सूचक है।

(६) प्रो. जैकोबी ने मज्झिमनिकाय में वर्तमान एक विवाद का उल्लेख किया है। यह विवाद बुद्ध तथा सचक के बीच हुआ था। सचक का पिता निर्ग्रन्थ था किन्तु सचक स्वयं निर्ग्रन्थ नहीं था। क्योंकि उसने गर्वोक्ति की है कि मैंने नातपुत्त (महावीर) को विवाद में परास्त किया। चूंकि एक प्रसिद्ध वादी जो स्वतः निर्ग्रन्थ नहीं पर उसका पिता निर्ग्रन्थ है बुद्ध का समकालीन सिद्ध होता है तो उस निर्ग्रन्थ सम्प्रदाय का प्रारंभ बुद्ध के समय में कैसे हो सकता है, वह सम्प्रदाय अवश्य ही बुद्ध के पूर्व स्थापित होना चाहिए। बुद्ध और महावीर का समय प्रायः एक ही है, प्रत्युत बुद्ध महावीर से जेठे हैं अतः निर्ग्रन्थ सम्प्रदाय महावीर के पहले वर्तमान था यह सिद्ध होता है।

---

१. उवासगदसाओ २.१३३; भ. सू १५.१ २. मज्झिम निकाय १.१९८, २५०, ३१५; सं. नि. १.६८; ४.३९८; दी. नि. १.५२. दिव्यावदान पृ. १४३. ३ छक्कनिपात, उत्तिमपण्णासक पडमवग्ग सुत्त ३. ४. समवायांग ७७, भ. सू. ११. ११. ४३१. ज्ञा. ध. क. ५ तथा १६ ५. एस. बी. ई. व्हा. ४५ पृ. १३. ६. वही.

पार्श्वनाथ का निर्वाण :—

सब ग्रन्थ इस विषय में एकमत हैं कि पार्श्वनाथ को जहां से निर्वाण की प्राप्ति हुई वह सम्मेद शिखर है। यह पर्वत बिहार राज्य के हजारीबाग जिले में स्थित है तथा आज वह जैनियों का प्रमुख तीर्थ है। जैनेतरों में वह पार्श्वनाथ-गिरि के नाम से सुज्ञात है।

पद्मकीर्ति ने पार्श्व की निर्वाणतिथि का उल्लेख नहीं किया है। अन्य ग्रन्थों में उस तिथि का स्पष्ट निर्देश है। कल्प-सूत्र के अनुसार पार्श्वनाथ को विशाखा नक्षत्र में श्रावणशुक्ला अष्टमी को पूर्वाह्न में मोक्ष प्राप्ति हुई। तिलोय पण्णत्ति के अनुसार वह समय श्रावण शुक्ला सप्तमी का प्रदोषकाल है। दिगम्बर लेखक इस संबंध में तिलोय पण्णत्ति का और श्वेताम्बर लेखक कल्प सूत्रका अनुसरण करते आए हैं। पार्श्वनाथ की आयु के संबंध में इस प्रकार का कोई मतभेद नहीं है। सभी के अनुसार पार्श्वनाथ सौ की आयु प्राप्त कर मोक्ष को प्राप्त हुऐ।

पार्श्वनाथ के तीर्थ की अवधि :—

पूर्ववर्ती तीर्थंकर से लेकर उत्तरवर्ती तीर्थंकर के जन्म तक पूर्व तीर्थंकर का तीर्थ कहलाता है। पार्श्वनाथ के तीर्थ की अवधि २५० वर्ष बतलाई गई है। सब ग्रन्थ इस अवधि के बारे में एकमत हैं। तीर्थ से आशय यथार्थतः उस अवधि का है जिसमें एक तीर्थंकर के उपदेश का उसी रूप में पालन किया जाता रहा हो।

पार्श्वनाथ एक ऐतिहासिक व्यक्ति :—

पार्श्वनाथ का विभिन्न ग्रन्थों में जो जीवन वर्णित है उसके अनुसार उस जीवन का जो सामान्य विवरण सामने आता है वह इस प्रकार है :—

भगवान् महावीर के जन्म के लगभग ३५० वर्ष पूर्व वाणारसी के राजा के पुत्र के रूप में पार्श्वनाथ का जन्म हुआ। तीस वर्ष की आयु तक पार्श्वनाथ अपने माता पिता के पास रहे फिर संसार से उदासीन होकर उन्होंने दीक्षा ग्रहण कर ली। उन्होंने कुछ समय तक कठोर तपश्चर्या की और बाद में अपने उपदेशों से मनुष्यों का कल्याण करते रहे। यह कार्य उन्होंने लगभग सत्तर वर्ष तक किया। तदनंतर पूरी सौ वर्ष की आयु पूरी कर सम्मेदशिखर पर इस भौतिक शरीर का त्याग किया और मोक्ष पाया।

पार्श्वनाथ के जीवन का यह विवरण परपरागत वर्णन क्रम के तथा सम्प्रदाओं की विभिन्न मान्यताओं के आवरण को दूर करने पर सामने आता है। पार्श्वनाथ के जीवन की इन्हीं घटनाओं को सामने रखकर विद्वानों ने पार्श्वनाथ के संबंध में अन्वेषण कार्य किया है। जिसके फलस्वरूप अब यह निश्चित है कि पार्श्वनाथ एक ऐतिहासिक व्यक्ति थे। यह सिद्ध करने का श्रेय डा. जेकोबी को है। उन्होंने एस. बी. ई. सीरीज के ४५ वें ग्रन्थ की भूमिका के ३१ से ३५ वें पृष्ठों पर इस संबंध में कुछ सबल प्रमाण प्रस्तुत किए हैं जिनके कारण इस संबंध में अब किसी विद्वान को शंका नहीं रह गई है। डा. जेकोबी के अतिरिक्त अन्य विद्वानों ने भी इस विषय में खोजबीन की है और अपना मत प्रस्तुत किया है। उन विद्वानों में से प्रमुख हैं कोलब्रुक, स्टीवेन्सन, एडवर्ड टामस, डा. बेल्वेलकर, दासगुप्ता, डा. राधाकृष्णन, शार्पेन्टियर, गेरीनोट, मजुमदार, ईलियट तथा पुसिन। इन विद्वानों के मतों का सार संक्षेप है कि—(१) महावीर से पूर्व एक निर्ग्रन्थ सम्प्रदाय वर्तमान था। (२) उस निर्ग्रन्थ सम्प्रदाय के प्रधान पार्श्वनाथ थे। जिन प्रमाणों से महावीर के पूर्व निर्ग्रन्थ सम्प्रदाय का अस्तित्व सिद्ध होता है वे निम्नानुसार हैं :—

१. क. सू. १६८

( १ ) जैन आगमों में तथा बौद्ध साहित्य में बारंबार मंखली गोशालक का उल्लेख आता है। गोशालक एक स्वतंत्र सम्प्रदाय का प्रवर्तक था जिसका नाम आजीवक सम्प्रदाय था। दीघनिकाय की बुद्धघोषकृत टीका ( सुमंगलाविलसिनी १६२ ) में इस बात का उल्लेख है कि गोशालक के मत के अनुसार मनुष्य समाज छह अभिजातियों में विभक्त है, इनमें से तीसरी लोहाभिजाति है। यह जाति निर्ग्रन्थों की है जो एकशाटिक होते हैं। चूंकि जैन सम्प्रदाय में दिगम्बरत्व महावीर के पहले स्वीकृत नहीं था अतः एकशाटिक निर्ग्रन्थों से गोशालक का आशय महावीर के अनुयायियों से भिन्न किसी अन्य निर्ग्रन्थ सम्प्रदाय से रहा होगा।

( २ ) उत्तराध्ययन ( अध्याय २३ ) में एक महत्वपूर्ण विवाद अंकित है। यह विवाद केशी और गौतम के बीच हुआ था। गौतम महावीर के शिष्य थे तथा केशी एक पूर्वक्रमागत निर्ग्रन्थ परम्परा का प्रतिनिधि था। विवाद का विषय यह है कि जब चातुर्याम तथा पांच महाव्रतों का ध्येय एक है तो चार के स्थान में पांच की क्या आवश्यकता? इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि महावीर द्वारा पांच व्रतों के उपदेश देने के पूर्व चार याम मानने वाला एक निर्ग्रन्थ सम्प्रदाय वर्तमान था तथा उसके प्रधान पार्श्वनाथ थे।

( ३ ) भगवती व्याख्या प्रज्ञप्ति में भी एक विवाद का उल्लेख है जिसमें कालासवेसीयपुत्त तथा महावीर के एक शिष्य ने भाग लिया है। कालासवेसीयपुत्त ने विवाद के अन्त में क्षमा याचना की तथा अपने चार यामों के स्थान पर पांच महाव्रतों को स्वीकार किया। इससे भी महावीर के पूर्व चार यामों वाले एक निर्ग्रन्थ सम्प्रदाय का अस्तित्व सिद्ध होता है।

( ४ ) बौद्ध साहित्य में महावीर और उनके शिष्यों को चातुर्याम-युक्त कहा है। दीघनिकाय में श्रेणिक बिंबसार के पुत्र कुणिक ( अजातशत्रु ) ने बुद्ध के समक्ष अपनी महावीर से हुई भेंट का वर्णन किया है। उस वर्णन में महावीर के मुख से ये शब्द कहलाए हैं—"निर्ग्रन्थ चातुर्याम संवरसे संयत होता है"। इसी प्रकार से संयुत्तनिकाय में निक नामका एक व्यक्ति ज्ञातपुत्र महावीर को चातुर्यामयुक्त कहता है। यह तो सर्वविदित ही है कि महावीर तथा उनकी परंपरा पांच महाव्रतधारी रही है फिर बौद्ध परंपरा में उन्हें चार यामयुक्त क्यों कहा गया है? स्पष्ट है कि महावीर के पहले उस सम्प्रदाय में चार यामों का ही माहात्म्य था और इन्हीं के द्वारा वह अन्य सम्प्रदायों में ज्ञात था। बुद्ध तथा उनकी परंपरा को निर्ग्रन्थों के सम्प्रदाय में महावीर द्वारा किए गए आंतरिक परिवर्तनों का पता नहीं चला था अतः वे उसे उसके पुराने लक्षणों से ही जानते और इंगित करते रहे।

( ५ ) जैन श्रुतांगो में चौदह धर्म ग्रन्थों का बारंबार उल्लेख आता है। इन ग्रन्थों को पूर्व नाम दिया गया है[४]। जैन परंपरा के अनुसार ये पूर्व महावीर के पश्चात् लुप्त हो गए। प्रो. जैकोबी का अनुमान है कि श्रुतांगो के पूर्व अन्य धर्म-ग्रन्थों का अस्तित्व एक पूर्व सम्प्रदायके अस्तित्व का सूचक है[५]।

( ६ ) प्रो. जैकोबी ने मज्झिमनिकाय में वर्तमान एक विवाद का उल्लेख किया है। यह विवाद बुद्ध तथा सचक के बीच हुआ था। सचक का पिता निर्ग्रन्थ था किन्तु सचक स्वयं निर्ग्रन्थ नहीं था। क्योंकि उसने गर्वोक्ति की है कि मैंने नातपुत्त (महावीर) को विवाद में परास्त किया। चूंकि एक प्रसिद्ध वादी जो स्वतः निर्ग्रन्थ नहीं पर उसका पिता निर्ग्रन्थ है बुद्ध का समकालीन सिद्ध होता है तो उस निर्ग्रन्थ सम्प्रदाय का प्रारंभ बुद्ध के समय में कैसे हो सकता है, वह सम्प्रदाय अवश्य ही बुद्ध के पूर्व स्थापित होना चाहिए। बुद्ध और महावीर का समय प्रायः एक ही है, प्रत्युत बुद्ध महावीर से जेठ हैं अतः निर्ग्रन्थ सम्प्रदाय महावीर के पहले वर्तमान था यह सिद्ध होता है।

---

१. उवासगदसाओ २.१३२; भ. सू १५.१ २. मज्झिम निकाय १.१९८, २५०, २१५; सं. नि. १.६८; ४.३९८; दी. नि. १.५२. दिव्यावदान पृ. १४३. ३ छक्कनिपात, उत्तिमपण्णासक पटमवग्ग सुत्त ३. ४. समवायांग ७७, भ. सू. ११. ११. ४३१. ज्ञा. ध. क. ५ तथा १६ ५. एस. बी. ई. व्हा. ४५ पृ. १२. ६. वही.

(७) अगुत्तरनिकाय में यह उल्लेख है कि वप्प नाम का एक शाक्य निर्ग्रंथों का श्रावक था। इसी सुत्त की अट्ठकथा में यह निर्देशित है कि यह वप्प बुद्ध का काका था। इससे भी भगवान् महावीर के पूर्व निर्ग्रंथ सम्प्रदाय का अस्तित्व सिद्ध होता है।

(८) जैन परपरा से यह स्पष्ट है कि अंतिम तीर्थंकर अपने धर्म के प्रवर्तक नहीं थे वे केवल एक सुधारक थे। उनके पूर्व २३ तीर्थंकर हुए थे। इनमें से २२ तीर्थंकरों के सबध में कुछ ऐसी असमव बातें जुड गई हैं जिससे उनकी ऐतिहासिकता ही सशय में है। उन असमव बातों में उनकी आयु, कुमारकाल, और तीर्थ यहां उदाहरण स्वरूप प्रस्तुत किए जा सकते हैं। यह अवधि लाखों और करोडों की सख्या में बताई गई है। किंतु इन मुद्दों पर पार्श्वनाथ के विषय में जो सूचना प्राप्त है वह इसके विपरीत सयन प्रमाण में है। पार्श्वनाथ की आयु १०० वर्ष, कुमारकाल ३० वर्ष तथा उनके तीर्थ की अवधि केवल २५० वर्ष की है। इनमें से कोई भी अवधि इस प्रकार की नहीं जो असभव और फलत ऐतिहासिकता की दृष्टि से सदेह उत्पन्न करे।

उपर्युक्त प्रमाणों से यह निर्विवाद सिद्ध हो जाता है कि जो निर्ग्रन्थ सम्प्रदाय महावीर के पूर्व वर्तमान था वह चातुर्याम धर्म का पालन करता था। इन चार यामों से युक्त निर्ग्रंथ सम्प्रदाय पार्श्व द्वारा प्रवर्तित किया गया था यह निम्नलिखित प्रमाणों से सिद्ध होता है --

(१) श्रुतागों में पासावचिज्जों (पार्श्वपत्यिकों) का बहुश उल्लेख हुआ है। आचारांग में स्पष्ट कथन है की महावीर के माता पिता पासावचिज्ज थे-- "समणस्स ण भगवओ महावीरस्स अम्मापियरो पासावचिज्जा समणोवासगा या वि होत्था"। पासावचिज्ज शब्द की व्याख्या इस प्रकार की गई है-- (अ) पार्श्वापत्यस्य पार्श्वस्वामिशिष्यस्य अपत्य शिष्य पार्श्वापत्यीय। (आ) पार्श्वजिनशिष्याणामय पार्श्वापत्यीय। (इ) पार्श्वनाथशिष्यशिष्ये। तथा (ई) चातुर्यामिकसाधौ।

पासावचिज्ज (पार्श्वापत्यीय) शब्द की उक्त व्याख्याओं पर से दो निष्कर्ष निकाले जा सकते हैं-- (अ) पार्श्वापत्यीय भगवान् पार्श्वनाथ के अनुयायी थे, तथा (आ) वे चार यामों का पालन करते हैं।

(२) उत्तराध्ययन के २३ वें अध्ययन में केशी न गौतम से जो पहला प्रश्न किया वह इन शब्दों में था--

चाउज्जामो य जो धम्मो जो इमो पचसिक्खिओ। देसिओ वड्ढमाणेण पासेण य महामुणी॥

(हे महामुनि चातुर्याम धर्म का उपदेश पार्श्व ने किया और पचशिक्षा धर्म का उपदेश वर्धमान न किया....।) इससे स्पष्ट है कि चातुर्याम धर्म के उपदेष्टा पार्श्वनाथ थे।

## पार्श्वनाथ के उपदेश का यथार्थ स्वरूप

### पार्श्व के पूर्व भारत में धार्मिक स्थिति :--

पार्श्वनाथ के उपदेश की विशिष्टता को पूर्णरूप से समझने हेतु यह जान लेना आवश्यक है कि उनके समय भारत की धार्मिक स्थिति किस प्रकार की थी।

ईसा पूर्व नौवीं दसवीं शताब्दि की धार्मिक स्थिति पर विचार करने के लिए हमें अन्य कोई आधार के अभाव में वैदिक साहित्य की सहायता लेना आवश्यक होता है। ईसा पूर्व नौवीं शताब्दि के पूर्व ही ऋग्वेद के अंतिम मडल की रचना की जा चुकी थी। इस मण्डल के नासदीय सूक्त, हिरण्यगर्भ सूक्त तथा पुरुषसूक्त आदि से यह स्पष्ट है कि उस समय बुद्धि

१ अगुत्तरनिकाय चतुक्क ५ २ आ १००६ ३ आ २७ ४ भ सू १ ९ ५. स्था ९ ६ भ सू १५ ७. ऋग्वेद १०.

जीवी भारतीयों के मन में जगत की उत्पत्ति के पूर्व उसकी स्थिति, जगत की उत्पत्ति, मनुष्य तथा अन्य प्राणियों और वस्तुओं की उत्पत्ति, वर्णाश्रमविभाग की उत्पत्ति आदि के विषय में जिज्ञासा होने लगी थी तथा उस जिज्ञासा के समाधान का प्रयत्न भी किया जाने लगा था। संभव है इन प्रश्नों पर विवाद और चर्चा आदि भी होते रहे हों। ब्राह्मणों के समय में इन विवादों के होने की स्पष्ट सूचना हमें इन ग्रन्थों से ही प्राप्त होती है। वैसे इन ग्रन्थों में यज्ञ-यागों को ही प्राधान्य दिया गया है। इन यज्ञों की क्रिया के समय अनेकानेक विद्वान एकत्रित होकर यज्ञ-संबंधी विचार किया करते थे किन्तु इस चर्चा–विचारके बीच अवांतर रूप से जब कब कोई तत्त्व संबंधी जिज्ञासा किसी के द्वारा प्रस्तुत कर दी जाती थी। ऐसे ही अवसरों पर जगत् के मूलतत्त्व आदि खोज निकालने का प्रयत्न भी किया जाता था। यही जिज्ञासा उपनिषद् काल में तीव्र होकर प्रधानता प्राप्त करने लगी। उपनिषदों से स्पष्ट है कि इस प्रकार की जिज्ञासाओं पर विचार करने के लिए विद्वानों की विशेष सभाएं होने लगीं थी जिनमें राजा और ऋषि, ब्राह्मण और क्षत्रिय समानरूप से भाग लेते थे। इन सभाओं में जगत् के मूलतत्त्व के संबंध में जो विशिष्ट सिद्धान्त प्रतिपादित किया जाने लगा उसे विद्या या परा विद्या नाम दिया गया। इस विद्या के अनेक आचार्यों के नाम उपनिषदों में प्राप्त हैं, गार्ग्यायण, जनक, भृगु, वारुणि, उद्दालक, आरुणि और याज्ञवल्क्य हैं। इन तत्त्वचिंतको के तत्वज्ञान में एकरूपता नहीं प्रत्युत अत्यंत विविधता थी। इनमें से कोई जग के मूलकारण का अन्वेषण करता था तो कोई आत्मा के संबंध में चिन्तन करता था, कोई जग में सुख और दुख के कारण की खोज करता तथा पाप और पुण्य पर विचार करता तो कोई जग किस तत्त्व से उत्पन्न हुआ इस प्रश्न का समाधान खोजने का प्रयत्न करता था। इन्हीं चिन्तकों में से किसी एक ने एक ईश्वर की कल्पना कर उसके और आत्मा के एकत्व का सिद्धान्त प्रतिपादित किया।

इस स्वतंत्र चिन्तन सरणि का यह परिणाम हुआ कि वेद–विद्या अर्थात् वेदों में वर्णित यज्ञ आदि के प्रति श्रद्धा शिथिल होने लगी[1] तथा उसे अपराविद्या या अविद्या नाम दिये जाने लगा साथ ही इस परा विद्या को ज्ञानविद्या, आत्मविद्या, ब्रह्मविद्या, योगसाधन आदि नाम देकर वेद–विद्या से श्रेष्ठ घोषित किया जाने लगा[2]। उसका कारण यह था कि उक्त प्रकार की तत्त्व जिज्ञासाओं का जो साध्य परागति, शाश्वद् मोक्ष था उसकी प्राप्ति के साधन के रूप में उन यज्ञ[3] आदि क्रियाओं का कोई उपयोग नहीं था। इस भाव को ही कठोपनिषद् में इन शब्दों में व्यक्त किया है– नायमात्मा प्रवचन-लभ्यो न मेधया न बहुना श्रुतेन[4]। यही स्वतंत्र विचार सरणि जब और आगे बढ़ी तो वेदों के अपौरुषेयत्व, अनादित्व आदि मान्यताओं पर आक्षेप और उनका विरोध किया जाने लगा। इसका कारण यह था कि ये स्वतन्त्र विचारक इस तर्क से काम लेते थे कि जब उपनिषत्कालीन आचार्यों ने अतीन्द्रिय वस्तुओं पर स्वतंत्रता से विचार किया तब हम भी स्वतंत्रता-पूर्वक विचारकर ऐसी विचारसरणि अपनाएं जो हमारी बुद्धि और प्रतिभा से संगत हो– बुद्धि–प्रमाण हो इस प्रकार के स्वतंत्र विचारक प्रायः वन में निवास करते थे। संभवतः उन्हें वहां स्वेच्छा से अपने आचार विचार पर मनन करने की सुविधा सरलता से मिल जाती थी। ये आत्मसाधक प्रायः नग्न रहते या वल्कल वस्त्र धारण करते थे और वन के फल फूलों पर निर्वाह करते थे। वे अपने मत का प्रचार करना आवश्यक नहीं समझते थे। वे अधिकतः मौन रहते थे अतः उन्हीं को मुनि कहा जाता था। यथार्थ में वेद में भी वातरशना मुनियों को ही मुनि कहा है[5]। इन वनवासियों का जीवन का सिद्धान्त तपश्चर्या, दान, आर्जव, अहिंसा और सत्य था। यह छांदोग्योपनिषत्[6] की इस कथा से स्पष्ट है– देवकीपुत्र कृष्ण को घोर अंगिरस ऋषि ने यज्ञ की एक सरल रीति बताई। इस यज्ञ की दक्षिणा तपश्चर्या, दान, आर्जव, अहिंसा और सत्य थी।

---

१. मुंडकोपनिषद् १. १. ४–५. २. मुंडकोपनिषद् १. २. ७–११ तथा भगवद्गीता दूसरा अध्याय। ३. वही १. १. ४, ५ ४ कठोपनिषद् १. २ २–३. ५. भारतीय संस्कृति में जैन धर्म का योगदान पृ. १४, १५, १६. ६. छां. ३. १७. ४–६

भगवद्गीता में भी इन साधनाओं या भावनाओं की उत्पत्ति ईश्वर से बताई है—

अहिंसा समता तुष्टिस्तपो दानं यशोऽयश । भवन्ति भावा भूताना मत्त एव पृथग्विधा ॥ १०. ५

इस प्रकार ईसा पूर्व नौवीं दशवीं शताब्दि का वह समय था जब एक ओर आत्मचिंतक वनों में रहकर मोक्ष की प्राप्ति के लिये मौनभाव से साधना करते थे और दूसरी ओर यज्ञ–यागों पर विश्वास रखनेवाले अनगिनत पशुओं की बलि से देवताओं को प्रसन्न कर अपनी भौतिक वृद्धि करना चाहते थे और इस धर्म का खूब ढिंढोरा पीटकर प्रचार करते थे।

इसी पृष्ठभूमि में पार्श्व का आविर्भाव हुआ। उनके हृदय में जनसाधारण के लिये स्थान था। वे उन्हें दुःख से उबरता हुआ देखना चाहते थे। उन्होंने आत्मा की उन्नति के मार्ग की शिक्षा का उपदेश जन साधारण में देने का प्रयत्न किया और यज्ञ–यागों को संसार सुख तथा शाश्वत् सुख के लिये अनावश्यक बताकर इच्छाओं के दमन को दोनों सुखों की प्राप्ति का साधन बताया। प्रतीत होता है कि उनके इस उपदेश का यज्ञ-याग समर्थकों ने घोर विरोध किया और इसके कारण उन्हें संभवत अपना जन्मस्थान छोड़कर अनार्य कहे जाने वाले देश को अपने उपदेश का क्षेत्र बनाना पड़ा। इसका संकेत हमें पार्श्व के जीवन की दो घटनाओं से मिलता है। पार्श्व पर लिखे गए समस्त चरित्रग्रन्थों में जहां भी पार्श्व की तपस्या का वर्णन आया है वहां इस बात का वर्णन अवश्य किया गया है कि उनको ध्यान से विचलित कर मार डालने का प्रयत्न भूतानन्द या शंवर नाम के देव ने किया जो अपने पूर्व जन्म में एक ब्राह्मण तापस था। उस समय पार्श्व की सहायता धरणेन्द्र नामक नाग ने की। यह घटना एक कपोलकल्पित कथा सी प्रतीत होती है पर तथ्य को इस प्रकार रूपक के द्वारा प्रकट करने की परंपरा वैदिक काल से ही चली आई है। भूतानंद यहां यज्ञ–समर्थकों का प्रतिनिधित्व करता है तथा नाग से आशय अनार्य जाति से है। रक्षा करने का अर्थ आश्रय देना किया ही जा सकता है। यह अनार्य जाति पार्श्व के समय में दक्षिण बिहार और उड़ीसा या छोटानागपुर के आसपास और उसके पूर्व दक्षिण क्षेत्र में निवास करती रही होगी। महाभारत से हमें इस बात का पता तो चल ही जाता है कि मगध एक अनार्य देश था जहां कंस और जरासंध जैसे अनार्य राज्य करते थे और इस बात का आवश्यक निर्युक्ति में निर्देश है कि पार्श्व अनार्य देशों में प्रचार के लिये गये थे। प्रतीत होता है यही नाग जनजाति आर्यों के पूर्व की ओर बढ़ने के कारण आसाम की पहाड़ियों में जा बसी जहां वह आज भी वर्तमान है। इस नाग जाति में पार्श्व और उनका उपदेश अत्यन्त प्रिय हुए अत पार्श्व को पुरिसादाणीय (पुरुषादानीय) कहा जाने लगा। भगवान् महावीर भी उनके नाम के पूर्व सर्वत्र इस विशेषण का ही उपयोग करते हैं। महावीर के समय पार्श्व के अनुयायी इसी देश में सबसे अधिक संख्या में दिखाई देते हैं क्यों कि तुगीया नामक अकेले एक गांव से (जो राजगिर से कुछ ही दूर वर्तमान है) ५०० पार्श्वापत्यिक श्रमणों के आने तथा महावीर के पास जाकर उनसे प्रश्न करने का उल्लेख भगवती व्याख्या प्रज्ञप्ति में हुआ है।

उत्तराध्ययनसूत्र तथा भगवती व्याख्या प्रज्ञप्ति में इस बात के स्पष्ट प्रमाण हैं कि जिस धर्म का प्रचार पार्श्वनाथ ने किया उसे "चाउज्जाम धम्म" (चातुर्याम धर्म) कहा गया है। इस "चाउज्जाम" शब्द का उल्लेख श्रुतागों में और भी कई स्थानों पर कियागया है। किन्तु उसका विशिष्ट अर्थ केवल एक ही स्थान पर किया गया है, वह है स्थानांग में। उस स्थान पर जिन चार यामों के कारण यह चाउज्जाम कहलाता है उन्हें इन शब्दों में समझाया है —सव्वातो पाणातिवायाओ वेरमण, एवं मुसावायाओ, अदिन्नादाणाओ सव्वाओ बहिद्धादाणाओ वेरमण। (अर्थात् (१) सर्वप्राणातिपात (हिंसा), (२) सर्वमृषावाद (असत्य) (३) सर्वअदत्तादान (चौर्य) तथा (४) सर्व बहिर्धाआदान (परिग्रह) से विरति। इन्हीं चार

१ हिस्टारिकल बिगिनिंग आफ जैनिज्म पृ ७८ २ आ. नि २७६ ३ भ सू २.५ १०६ ४ उ सू २३ ११ ५. भ सू १ ९ १०८ ६ स्था ३२८

विरतियों को यहां चार याम कहा है। याम शब्द संस्कृत भाषा की यम् धातु से बना है अतः उसका अर्थ नियंत्रण या रोक है। उक्त चार प्रकारों से प्रवृत्तियों का निरोध ही चातुर्याम धर्म है। स्थानांग में यह कथन किया गया है– भरहेरावएसु णं वासेसु पुरिमपच्छिमवज्जा मज्झिमगा बावीसं अरहंता भयवंता चाउज्जामं पन्नविंति। अर्थात भरत और ऐरावत क्षेत्रों में प्रथम और अंतिम को छोड़ बीच के बाईस अर्हन्त भगवान् चातुर्याम धर्म का उपदेश देते हैं। आचारांग से हमें ज्ञात होता है कि भगवान् महावीर ने केवल ज्ञान प्राप्ति के पश्चात पंचमहाव्रतों का उपदेश दिया। संबंधित उल्लेख इस प्रकार है– "तओ णं समणे भयवं महावीरे उप्पण्णणाणदंसणधरे गोयमाइणं समणाणं णिग्गंथाणं पंचमहव्वयाइं सभावणाइं छज्जीवणिकायाइं आइक्खइ भासइ परूवेइ तं जहा....।" समवायांग में यह उल्लेख है कि पुरिम और पच्छिम तीर्थंकरों के ५ यामों की २५ भावनाएं हैं। पूज्यपाद ने भी उल्लेख किया है कि १३ चरित्रों का उपदेश भगवान महावीर ने ही दिया उनके पूर्व किसी ने नहीं। चारित्रभक्ति में भी पूज्यपाद ने स्पष्ट उल्लेख किया है कि महावीर के पूर्व पांचव्रतों का उपदेश किसी तीर्थंकर ने नहीं दिया। यह पूरी स्थिति उत्तराध्ययन सूत्र में पूर्णतः स्पष्ट है। वहां केशी के प्रश्न के उत्तर में इन्द्रभूति ने कहा कि– प्रथम तीर्थंकर के समय पुरुष ऋजु–जड़ तथा अंतिम तीर्थंकर के समय वे वक्रजड होते हैं अतः धर्म दो प्रकार का है। तात्पर्य यह कि जो उपदेश मध्य मे बाईस तीर्थंकरों के द्वारा दिया जाता है वही उसी रूप में प्रथम और अंतिम तीर्थंकरों के द्वारा नहीं दिया जा सकता क्योंकि इन दोनों के समय मनुष्य जड होते हैं। केशी का प्रश्न था कि पार्श्व ने चातुर्याम धर्म तथा वर्धमान ने पांच महाव्रतों का उपदेश दिया। जब दोनों का ध्येय एक था तो यह दुविधा क्यों? इंद्रभूति के उत्तर से स्पष्ट है कि प्रथम और अंतिम ने पांच महाव्रतों का और मध्य के बाईस तीर्थंकरों ने चातुर्याम धर्म का उपदेश दिया। इस स्थिति को समझाने के लिए आगम के टीकाकार यह सिद्ध करने का प्रयत्न करते रहे हैं कि चारयामों में पांचवां महाव्रत समाविष्ट है। अभयदेव ने बहिद्धादाण शब्द की जो व्याख्या की है उससे स्पष्ट है कि परिग्रह में ब्रह्मचर्य का समावेश किया गया है। शान्त्याचार्य ने उत्तराध्ययन के २३ वें सूत्र पर व्याख्या करते हुए इसी स्थिति को इस प्रकार समझाया है– "चातुर्याम.... स एव मैथुनविरमणात्मकः पञ्चमव्रतसहितः"। (अर्थात् चातुर्याम.... वही है जो ब्रह्मचर्यात्मक पांचवें महाव्रत सहित है)। किन्तु श्रुतांगों में या उपांगों में यह कहीं नहीं कहा गया है कि भगवान् ऋषभ द्वारा उपदेशित पांचव्रतों का चार में संकोचन कर मध्य के बाईस तीर्थंकरों ने चार यामों का उपदेश दिया और फिर चार यामों का पांच में पुनः विस्तार कर भगवान् महावीर ने उन्हीं पांच व्रतों का उपदेश दिया। श्रुतांगो में कई स्थानों पर पार्श्व के अनुयायियों द्वारा महावीर द्वारा उपदेशित पंचमहाव्रत स्वीकार करने का उल्लेख है। इन सब स्थानों पर केवल यही निर्देश है कि पार्श्व के अनुयायियों ने चातुर्याम के स्थान में पांचमहाव्रतों को ग्रहण किया। कहीं भी यह कथन नहीं किया गया कि उन अनुयायियों ने पार्श्व के अंतिम याम का दो में विभाजन स्वीकार किया तथा उन पांचों को पांच व्रत रूप से माना। तात्पर्य यह है आगमों में चार यामों और पांच व्रतों को पृथक पृथक ही रखा गया है, एक अंतिम याम में दो व्रत गर्भित हैं यह सिद्ध करने का प्रयत्न नहीं किया गया। ऐसी स्थिति में "चाउज्जाम" का जो स्पष्टीकरण स्थानांग में दिया है उस पर विचार करना आवश्यक प्रतीत होता है।

इस संबंध में विचार करते समय दृष्टि प्रथमतः मूलाचार की उस गाथा पर जाती है जहां यह निर्देश किया गया है कि सामायिक की शिक्षा मध्य के बाईस तीर्थंकरों ने दी। यहां भी उक्त दो शिक्षाओं का कारण प्रायः वही दिया गया है जो चाउज्जाम और पांच महाव्रतों के उपदेश की भिन्नता के कारण को समझाने के लिए इन्द्रभूति ने केशी को दिया था

---

१. स्था. ३२८. २. आ. २.१५, १०–२४. ३. सम ३२. ४ चा. भ. ७. ५. उ. सू. २३. ६. भ. सू ७६. २२५, ३७८ तथा सू. कृ. ८१२. ७. मू आ. ७.३६. ८. मू आ. ७. ३९, श्रीजिनदास पार्श्वनाथ फडके द्वारा संपादित।

अर्थात् —चूंकि प्रथम तीर्थंकर के समय मनुष्य कठिनाई से शुद्ध भाव ग्रहण करते हैं और अंतिम तीर्थंकर के समय उन्हीं मनुष्यों को मुश्किल से सही मार्ग पर रखा जा सकता है और चूंकि मनुष्य प्रारम में और अन्त में यह नहीं जानते थे कि क्या किया जाए और क्या न किया जाए अत पाच महाव्रतों की शिक्षा उन्हें दी गई क्यों कि इनका समझाना, विश्लेषण करना और समझना अपेक्षाकृत सरल है। ऐसी स्थिति में मूलाचार की उक्त गाथाओं में प्रयुक्त सामायिक तथा छेदोपस्थापन शब्दों के अर्थ पर विस्तार से विचार करना आवश्यक हो जाता है। मूलाचार के अनुसार समस्त मानव कर्मों से विरति का पालन सामायिक है तथा उस विरति का वर्गों में विभाजन कर पालन करना छेदोपस्थापन है। इस प्रकार विभाजित वर्गों को ही पाच महाव्रतों का नाम दिया गया है, यह भी मूलाचार से ही ज्ञात हो जाता है[1]। मूलाचार के टीकाकार वसुनंदिन यह असंदिग्ध शब्दों में कहा है कि छेदोपस्थापना का अर्थ ही पाच महाव्रत होता है। सामायिक तथा छेदोपस्थापना के उपर्युक्त सबध तदनुसार उनके अर्थ का निर्देश सर्वार्थसिद्धि में भी किया गया है। तत्त्वार्थ सूत्र के सूत्र ७–१ पर टीका करते हुए देवनन्दिपूज्यपादने यह कथन किया— "सर्वसावद्यनिवृत्तिलक्षणसामायिकापेक्षया एक व्रत तदेव छेदोपस्थापनापेक्षया पचविधमिहोच्यते ( जिसका लक्षण सर्वसावद्य (कर्मों) से निवृत्ति है उस सामायिक की अपेक्षा से यहा पाच प्रकार का कहा गया है )। यह कथन पूज्यपाद न पाच महाव्रतों के प्रसग में किया है अत उनका यहा पाच प्रकार से आशय पाच महाव्रतों से ही है। तत्त्वार्थ सूत्र क सूत्र ७–१ राजवार्तिक टीका में भी सामायिक तथा छेदोपस्थापन का वही अर्थ किया गया है जो सर्वार्थसिद्धिकार ने किया है। दिगबर परपरा में इसका यह स्पष्टीकरण राजवार्तिककार के पश्चात् भी दिया जाता रहा है। प आशाधर ने इसका उल्लेख अनागारधर्मामृत में किया है[3]। सामायिक के इस अर्थ का समर्थन हमें उत्तराध्ययन सूत्र से भी होता है जहा कहा गया है कि सामायिक से सावद्य अर्थात् सदोष क्रियाओं से विरति की प्राप्ति होती है[4]। उत्तराध्ययन सूत्र ( २८–३१ ) पर टीका करते हुए शान्त्याचार्य ने सामायिक का वैसा ही स्वरूप समझाया है जो मूलाचार में प्रतिपादित है। उनके शब्द हैं— स एव सामायिक— दरमीय सर्वसावद्यविरतिमेव। ( वह सामायिक ही है यह भी सब सदोष क्रियाओं से विरति ही है )। सामायिक सयम का ही भेदरूप से प्रतिपादन छेदोपस्थापना कहा जाता है यह भगवती व्याख्या प्रज्ञप्ति की इन गाथाओं से भी ज्ञात होता है —

सामाइयमि उ कए चाउज्जाम अणुत्तर धम्म। तिविहेण फासयतो सामाइयसजओ ॥ खलु ॥
छेत्तूण य परियाग पोराण जो ठवेइ अप्पाण। धम्ममि पचजामे छेदोवट्ठावणओ स खलु ॥ २५ ■ ७८५

यहा यह कथन किया गया है कि सामायिक करने से चाउज्जाम धर्म का पालन होता है। जो इसे पालता है वह सामायिक–सयत होता है तथा जो सामायिक को विभाजित कर पाच यामों में स्थित होता है वह छेदोपस्थापक कहलाता है। तात्पर्य यह कि सामायिक एक व्रत है तथा उसका पाच यामों या व्रतों मे विभाजन छेदोपस्थापन कहलाता है।

सामायिक तथा छेदोपस्थापना के अर्थ निश्चित होने पर अब हम मूलाचार तथा उत्तराध्ययन सूत्र पर निर्दिष्ट बाईस और दो तीर्थंकरों की शिक्षा पर विचार करते है और जब यह निश्चित है कि जिसे उत्तराध्ययन में पचसिक्खिओ कहा है वही मूलाचार के अनुसार छेदोपस्थापना है तो यह निष्कर्ष निकलता है कि जिस शिक्षा को उत्तराध्ययन सूत्र में चाउज्जाम बताया है उसे ही मूलाचार मे सामायिक कहा है और पार्श्वनाथ सामयिक सयम के उपदेष्टा थे तथा महावीर ने उसे पाच वर्गों में विभाजित किया। दिगम्बर सम्प्रदाय मे चातुर्याम धर्म का कहीं उल्लेख नहीं है। उस परम्परा के अनुसार पार्श्वनाथ सामायिक सयम के उपदेष्टा थे।

उक्त कथन की पुष्टि के लिए अगों मे ही प्रमाण उपलब्ध है। प्रथमत चाउज्जाम का जो अर्थ सर्वत्र किया जा

१ मू आ ७ ३३,३३ २ वही ७ ३७ ३ अ ध ९ ८७ ४ उ सू २८ ८

रहा है उसके बाधक प्रमाण पर विचार करना उपयुक्त होगा । इसके लिए भगवती व्याख्याप्रज्ञप्ति की जो गाथाएं उल्लिखित की गई हैं उनपर विचार करना आवश्यक है । उनमें से प्रथम गाथा में कहा गया है कि सामायिक करने से चातुर्याम का पालन होता है । यह तो अभयदेव की बहिद्धायाण पर की गई तथा पहले उल्लिखित टीका से स्पष्ट है कि चाउज्जाम में पांच महाव्रतों का समावेश होता है । तब यदि इस अर्थ को ग्रहण कर भगवती सूत्र की उक्त गाथाओं का निर्वचन करें तो हम इस असंगत निष्कर्ष पर पहुंचते हैं कि चारयाम जिनमें पांचवा व्रत गर्भित है, सामयिक कहलाते हैं तथा उसी सामायिक को पांच व्रतों में विभाजित करना छेदोपस्थापना कहलाता है । इस विषम स्थिति से बचने के लिए हमें चाउज्जाम का कोई दूसरा अर्थ करना आवश्यक है ।

भगवान् महावीर ने दीक्षा के समय सामायिक संयम ग्रहण किया था यह आचारांग के इन शब्दों से ज्ञात हो जाता है—

"तओ णं समणे भगवं महावीरे दाहिणेणं दाहिणं वामेणं वामं पंचमुट्ठियं लोयं करेत्ता णमोक्कारं करेइ करेत्ता सव्वं मे अकरणिज्जं पावकम्मं ति कट्टु सामाइयं चरित्तं पडिवज्जइ"[1]—

इन शब्दों में न केवल यह निर्दिष्ट किया है कि भगवान् महावीर ने सामायिक संयम ग्रहण किया पर सामायिक के स्वरूप पर भी प्रकाश डाला गया है । भगवान् महावीर ने पार्श्वनाथ के सम्प्रदाय में दीक्षा ग्रहण की थी यह सुज्ञात है और इसकी पुष्टि आचारांग के इस कथन से भी होती है कि महावीर के माता पिता पार्श्वापत्यिक थे[2] । पार्श्वापत्यिक चातुर्याम धर्म का पालन करते थे यह सिद्ध किया ही जा चुका है । इससे इस निष्कर्ष पर पहुचना कि सामायिक और चाउज्जाम धर्म एक हैं—युक्तिसंगतही है ।

**बौद्धग्रन्थ और चातुर्याम धर्म :—**

चाउज्जाम के यथार्थ स्वरूप की खोज में हमारी दृष्टि बौद्ध धर्म ग्रन्थों पर भी जाती है । बौद्ध साहित्य में चाउज्जाम शब्द पार्श्वनाथ या महावीर के अनुयायियों के प्रसंग में प्रयुक्त हुआ है । बौद्ध साहित्य के पाठकों और अन्वेषकों ने इसका अर्थ चार याम ( हिंसा, असत्य, चोरी और परिग्रह का त्याग ) ही किया है । अध्यापक धर्मानन्द कौसाम्बी ने अपनी "पार्श्वनाथ का चातुर्याम धर्म" नामक पुस्तक में यह बताने का प्रयत्न किया है कि महात्मा बुद्ध ने पार्श्वनाथ द्वारा उपदेशित चार यामों का किस प्रकार से अपने धर्म में समावेश किया । चातुर्याम का अर्थ अहिंसादि चार याम हैं । तथा भगवान् बुद्ध भी इसी अर्थ को स्वीकार करते थे यह उन्होंने दीघनिकाय के पासदिक सुत्त में निबद्ध भगवान बुद्ध के इन शब्दों से सिद्ध किया है– ऐ चुन्द अन्य सम्प्रदायो के परिव्राजक कहेंगे कि श्रमण मौज उडाते हैं । उनसे कहो कि मौज या विलास चार प्रकार के हैं । कोई अज्ञ पुरुष प्राणियों को मारकर मौज उडाता है । यह पहली मौज हुई । कोई व्यक्ति चोरी करके मौज उडाता है यह दूसरी मौज हुई । कोई व्यक्ति झूठ बोलकर मौज उडाता है, यह तीसरी मौज हुई । कोई व्यक्ति उपभोग्य वस्तुओं का यथेष्ट उपभोग कर मौज उडाता है यह चौथी मौज हुई । ये चार मौजें हीन, गंवार, पृथक्जनसेवित अनार्य एवं अनर्थकारी हैं ।" यह उद्धरण देने के बाद धर्मानन्द कौसाम्बी ने कथन किया है कि बुद्ध के मत में चार यामों का पालन करना ही सच्ची तपस्या है । इससे यह तो स्पष्ट है कि भगवान बुद्ध इन चार निरोधों को मानते थे और उन्होंने पार्श्व से यह लिया होगा, पर पाली साहित्य में इन्हें चाउज्जाम की संज्ञा नहीं दी गई । इस कारण से यह मानना कि बुद्ध द्वारा स्वीकृत चार याम चाउज्जाम है युक्ति संगत प्रतीत नहीं होता । चातुर्याम का उक्त अर्थ दीघनिकाय के सामञ्ञफल सुत्त में दिये गए उस शब्द के स्पष्टीकरण से भी मेल नहीं खाता । वह स्पष्टीकरण इस प्रकार है :—

१ आ. १०१३ । २ आ. १००२

"इध महाराज निगण्ठो चातुयामसवरसवुतो होति। कथ च महाराज निगण्ठो चातुयामसवरसवुतो होति ? इध महाराज निगण्ठो सब्बवारिवारितो च होति, सब्बवारियुतो च, सब्बवारिधुतो च, सब्बवारिपुट्ठो च। एवं खो महाराज निगण्ठो चातुयामसवरसवुतो होति।"

राइस डेविस ने तथा राहुल साकृत्यायन ने "निगण्ठो सब्बवारिवारितो होति" का अर्थ "निर्ग्रंथ जल के व्यवहार का वारण करता है" यह किया है। प० सुखलालजी ने इस अर्थ को भ्रामक बताया है[1]। यहा वारि का अर्थ जल न होकर वार्य (वारणयोग्य कर्म) है किन्तु उक्त पाली उद्धरण में प्रयुक्त दूसरा वारि शब्द का अर्थ वार्य नहीं, यहा वह वारण के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है किन्तु अगले दो स्थलों पर पुन उसका अर्थ वार्य है। इसे ध्यान में रखने पर पूरे उद्धरण का अर्थ होगा—

"महाराज निर्ग्रंथ किस प्रकार से चारयाम रूपी सवर से सवृत होता है ? महाराज वह निर्ग्रंथ सर्व वार्य (वारण-योग्य कर्म) से विरत रहता है तथा सर्ववारणों स (निषेधों से) युक्त रहता है। उसके सभी वारणयोग्य कर्म धोकर अलग किए गए है तथा उसके सभी वारणयोग्य कर्मों का परिमार्जन कियागया है। इस प्रकार महाराज वह निर्ग्रंथ चारयामरूपी सवर से सवृत होता है"। यहा जो बात सर्वप्रथम स्पष्टरूप से सामने आती है वह यह कि चातुर्याम को यहा बार बार सवर कहा गया है। सवर के अर्थ की खोज करने पर ज्ञात होता है कि आस्रव का निरोध सवर होता है तथा वह गुप्ति समिति, धर्म अनुप्रेक्षा, परीषहजय और चारित्र से होता है[2], और चारित्र में प्रथम स्थान सामायिक का है[3]। तात्पर्य यह है कि सामायिक का प्रतिपालन सवर में होता है महाव्रतों का नहीं। अत महाव्रतों का विवेचन तत्त्वार्थ सूत्र में बध के पूर्व तथा आस्रव के पश्चात किया गया है। इस स्थिति पर प्रकाश डालने के हेतु सर्वार्थसिद्धिकार ने एक शका उठाई है कि "इस व्रत का आस्रव के हेतु में समावेश युक्त नहीं क्योंकि इसका सवर के हेतु में समावेश होना है। सवर के हेतु गुप्ति समिति आदि कहेगए हैं, वहा दस प्रकार के धर्म में या सयम में इन व्रतों का अन्तर्भाव होता है।" इस शका का समाधान उसी स्थान पर इस प्रकार किया गया है– "यह कोई दोष नहीं। सवर का लक्षण निवृत्ति कहा गया है। किन्तु यहा प्रवृत्ति दृष्टिगोचर होती है आदि।' राजवार्तिक में भी इस स्थिति का स्पष्टीकरण इन शब्दों में है– "व्रत सवर रूप नहीं क्योंकि इनमें परिस्पन्द प्रवृत्ति है।" उपर्युक्त इन उदाहरणों से स्पष्ट है कि पाच महाव्रत सवर नहीं है अत यह कहना अनुचित न होगा कि अहिंसादि चारयाम (जिनमें पाचवा व्रत गर्भित माना जाता है) सवर रूप नहीं। तात्पर्य यह कि यहा पापों के आधार पर नाम नहीं दिया गया किन्तु उन पापों से विरति किस प्रकार से होती थी इस पर जोर है। अब प्रश्न यह कि यदि याम सवर नहीं तो बौद्धग्रन्थ चातुर्याम को सवर क्यों कहते हैं ? यदि चाउज्जाम का अर्थ अहिंसादि चारव्रत होता तो बौद्धग्रन्थ इस अर्थ को इस प्रकार सर्वथा ■ भूल जाते। इसका समाधान यह है कि चाउज्जाम और पाच महाव्रतों में वस्तुत भेद नहीं और पापों से विरति पर जोर दोनों ही देते हैं किन्तु इनमें नाम देने मात्र की दृष्टि से भेद है। पाच महाव्रतों के नाम में इस बात पर जोर है कि किन २ पापों से विरति की जाए और चाउज्जाम नाम में इस बात पर जोर है कि वह विरति किस २ प्रकार से की जाय। विरति दोनों में ही हिंसादि से है। अन्य भेद यदि है तो वह यह कि चाउज्जाम या सामायिक एक सर्वसग्राहक सयम था जिसमें अहिंसा अस्तेय आदि का समावेश था। इस सामायिक सयम या सवर के चार पहलू रहे होंगे जो विरति की साधना के प्रकार पर आधारित होंगे। स्थानांग में सयम को चार प्रकार का बताया भी है[6] —

१ जैनधर्म और दर्शन भाग २, पृ १६, फुटनोट २४। २ त सू ९ १। ३ त सू ९ १। ४ त सू ९ १८। ५ त सू ७ १ की सर्वार्थसिद्धि टीका। ६ स्था० ३८५

— " चउव्विहे संजमे पण्णते । तं जहा मणसंजमे, वइसंजमे, कायसंजमे, उवगरणसंजमे । —"

संभव है कि यही चार यम रहे हों जिनके द्वारा विरति का पालन किया जाता रहा हो। संभव है मन, वाक् और काय संयमों में इंद्रिय संयम जोडकर यमों की संख्या चार कर दी हो जैसा कि मूलाचार की इस गाथा से प्रतीत होता है:—

विरदो सव्व–सावज्जं तिगुत्तो पिहिदिंदियो । जीवो सामाइयं णाम संजमट्ठाणमुत्तमं ॥ ७. २३

उपर्युक्त विवेचन का मथितार्थ यह है-पार्श्वनाथ ने सामायिक संवर का उपदेश दिया था जिसमें अभेद रूप से समस्त सावद्य कर्मों से विरति का पालन अभिप्रेत था । इसी सामायिक संवर का पालन चूंकि चार प्रकार के संयमों के द्वारा किया जाता था अतः उसे चातुर्याम का नाम दिया गया ।

**प्रतिक्रमण का उपदेश :—**

पार्श्वनाथ के चातुर्याम धर्म का स्वरूप निश्चित हो जाने पर यह प्रश्न उपस्थित होता है कि महावीर द्वारा अपेक्षित पांच व्रतों में के प्रथम चार व्रतों को चातुर्याम धर्म के चार याम मानने की परंपरा कैसे चल पड़ी। इस प्रश्न के उत्तर के लिए हमें सामायिक और छेदोपस्थापना के स्वरूप को और भेद को तथा मुनि आचार में उनके विशेष महत्त्व को समझना आवश्यक हैं। सिद्धसेनगणिने तत्वार्थसूत्र ९.१८ की टीका में सामायिक शब्द की व्युत्पत्ति पर प्रकाश डालते हुए उसे समझाया है, तदनंतर यह कथन किया है–" सामायिक दो प्रकार की होती है–अल्पावधिक तथा जीवनावधिक । उनमेंसे प्रथम के अल्पावधिक यह नाम देने का यह कारण है कि प्रथम तथा अंतिम तीर्थंकरो के तीर्थकाल में वह प्रव्रज्या के समय ग्रहण की जाकर छेदोपस्थापना संयम में विशेषता की प्राप्ति के कारण, शस्त्रपरिज्ञा अध्ययन आदि कर लेने वाले श्रद्धालु यति द्वारा उसके सामायिक नाम का त्याग कर दिया जाता है। जीवनावधिक सामायिक वह है जो मध्यवर्ती तीर्थंकरों तथा विदेहक्षेत्र के तीर्थंकरों के तीर्थकाल में प्रव्रज्या के समय से प्रारंभ की जाकर जीवन के अन्त तक बनी रहती थी ।"

" प्रथम और अंतिम तीर्थंकरों के शिष्यों द्वारा सामान्य संयमपर्याय का त्याग किया जाता है तथा सर्व सावद्य योग की विशुद्धतर विरति का स्वीकार तथा छेदोपस्थाप्य रूपी अधिक स्पष्ट महाव्रतों का ग्रहण किया जाता है। छेदोपस्थापन ही छेदोपस्थाप्य है–अर्थात् पूर्वपर्याय (स्थिति) का त्याग तथा आगामी पर्याय का स्वीकार। यह छेदोपस्थापन भी दो प्रकार का है–अभंग (निरतिचार) तथा सभंग (सातिचार)। यह अभंग उस स्थिति में होता है जब कोई शिक्षक किसी विशिष्ट अध्ययन का ज्ञान उसके पठन के द्वारा प्राप्त करता है या मध्यवर्ती तीर्थंकरों का कोई शिष्य प्रथम या अन्तिम तीर्थंकर के शिष्य से उपसंपदा ग्रहण करता है। यह सभंग उस समय कहलाता है जब कोई (शिष्य) मूलगुणों में प्रमाद कर पुनः व्रतों को ग्रहण करता है । अभंग तथा सभंग ये दोनों प्रकार का छेदोपस्थाप्य केवल स्थितकल्प अर्थात प्रथम और अंतिम तीर्थंकरों के तीर्थ में होता है ।" इससे दो बातें स्पष्टरूप से ज्ञात होतीं हैं–

(१) पार्श्वनाथ के शिष्य सामायिक ग्रहण करते थे तथा उसी का आजीवन पालन करते थे ।

(२) महावीर भगवान् के अनुयायियों के यति-जीवन में सामायिक का पालन अल्पकालीन था और दीक्षित मुनि कुछ समय के पश्चात् अधिक स्पष्ट महाव्रतो को ग्रहण कर उपस्थापना धारण करता था । इस प्रकार महावीर के शिष्यों का मुनिजीवन दो स्पष्ट भागों में विभक्त था — प्रथम प्रव्रज्या कहलाता था तथा दूसरा उपस्थापना । भिन्न भिन्न तीर्थंकरों के तीर्थ में प्रतिक्रमण संबंधी दो धर्म थे यह भगवतीव्याख्याप्रज्ञप्ति, आवश्यकनिर्युक्ति तथा मूलाचार से भी स्पष्ट है । वे स्थल जिनमें इसका निर्देश है निम्नलिखित हैं:—एएसु णं भंते पंचसु महाविदेहेसु अरिहंता भगवंतो पंचमहावइयं सपडिकम्मं धम्मं पन्नवयंति ........ एएसु णं पंचसु महाविदेहेसु अरहंता भगवंतो चाउज्जामं धम्मं पन्नवयंति । भ. सू. २०. ८. ६७५.

सपडिक्कमणो धम्मो पुरिमस्स य पच्छिमस्य य जिणस्स । अवराहे पडिकमणं मज्झिमयाण जिणवराण । मू आ ७ १८५
सपडिक्कमणो धम्मो पुरिमस्स य पच्छिमस्स जिणस्स । मज्झिमयाण जिणाण कारणजाए पडिक्कमण ॥ आ नि १२४४

प्रवचनसार म भी इस प्रकार की व्यवस्था का सकेत मिलता है। इस के चारित्राधिकार में एक मुनि के दो उपदेशक होन का उल्लेख है एक वह जो मुनि धर्म के इच्छुक को प्रारंभिक उपदेश देकर प्रव्रज्या ग्रहण कराता है और दूसरा वह जो प्रव्रज्याग्रहीत मुनि को छेदोपस्थापक बनाता है।[1] पहले को गुरु और दूसरे उपदेशक को निर्यापक की सज्ञा दी गइ है। प्रवचनसार के टीकाकारों ने छेदोपस्थापक का 'छेदे सति उपस्थापक' निर्वचन कर यह अर्थ लगाया है कि जब कोइ मुनि किसी कारण स अपन मुनिधर्म का छेद (भग) कर लेता है और जब वह पुन मुनिधर्म में प्रतिष्ठित किया जाता है तब वह छेदोपस्थापक होता है । इस अर्थ पर विचार करने के पूर्व प्रवचनसार के चारित्राधिकार की सातवीं से दसवीं गाथा तक अमृतचन्द्र द्वारा की गइ टीका के कुछ अशों पर दृष्टि डाल लेना उपयुक्त होगा । वे अश निम्नानुसार हैं —

तत सर्वसावद्ययोगप्रत्याख्यानलक्षणैकमहाव्रतश्रवणात्मना श्रुतज्ञानेन समये भवन्तमात्मान जानन् सामायिकमधिरोहति । तत समस्तावद्यकर्मायतन कायमुत्सृज्य यथाजातरूप स्वरूपमेकमेकाग्रेणालम्ब्य व्यवतिष्ठमान उपस्थितो भवति उपस्थितस्तु सर्वत्र समदृष्टित्वात्साक्षाच्छ्रमणो भवति । ३ ७ की टीका

सर्वसावद्ययोगप्रत्याख्यानलक्षणैकमहाव्रतव्यक्तिवशेन हिंसास्तेयाब्रह्मपरिग्रहविरत्यात्मक पञ्चतय व्रत एते निर्विकल्पसामायिकसयमविकल्पत्वात् श्रमणाना मूलगुणा एव। तेषु यदा निर्विकल्पसामायिकसयमाधिरूढत्वेनानभ्यस्तविकल्पत्वात् प्रमाद्यति तदा इति सम्प्रधार्य विकल्पेनात्मानमुपस्थापयन् छेदोपस्थापको भवति । ३ ८, ९ की टीका

यतो लिङ्गग्रहणकाले निर्विकल्पसामायिकसयमप्रतिपादकत्वेन य किलाचार्य प्रव्रज्यादायक स गुरु । य पुनरनन्तर सविकल्पछेदोपस्थापनसयमप्रतिपादकत्वेन छेद प्रत्युपस्थापक स निर्यापक । ३ १० की टीका

इन स्थलों को ध्यानपूर्वक देखने पर ये चार बातें स्पष्टत सामने आती हैं—(१) मुनिधर्म में प्रविष्ट होने की इच्छा करनेवाला व्यक्ति समस्त सदोष क्रियाओं के त्यागरूपी एक महाव्रत का श्रवण कर प्रथमत सामायिक में प्रतिष्ठित होता था। (२) यह सामायिक सयम पाच महाव्रत आदि मुनि के मूल गुणों की अपेक्षा से निर्विकल्पक (अस्पष्ट) एक रूप का था। (३) इसी निर्विकल्पक सामायिक सयम के स्थान पर उपदिष्ट और उसकी अपेक्षा से सविकल्पक (स्पष्ट) स्वरूप के पाच महाव्रत आदि मुनि के मूल गुण छेदोपस्थापन कहलाते थे। (४) इस छेदोपस्थापन सयम में प्रतिष्ठित होनेवाला छेदोपस्थापक कहलाता था । इन बातों के साथ यह बात भी सामने आती है कि सामायिक सयम में प्रमादकर पुन यति धर्म में प्रतिष्ठित होनवाला छेदोपस्थापक कहलाता था । और मुनि सामायिक में प्रमाद इस कारण से करता था कि यह सयम अस्पष्ट स्वरूप का था। अत यतिधर्म में पुन प्रतिष्ठापित करते समय अधिक स्पष्ट पाच महाव्रत आदि का उपदेश उसे दिया जाता था । इस स्थिति को ही श्रीजयसेनाचार्य ने प्रवचनसार की तात्पर्यवृत्ति टीका में इन शब्दों में समझाया है—

*यदा निर्विकल्पसमाधौ समर्थो न भवत्यय जीवस्तदा यथा अयमपि जीवोऽपि निश्चयमूलगुणविषयाभावे* छेदोपस्थापन चारित्र गृह्णाति । छेदे सति उपस्थापनं छेदोपस्थापनम् । अथवा व्रतभेदेनोपस्थापन छेदोपस्थापनम् । तच सक्षेपेण पञ्चमहाव्रतरूपं भवति —३ ८ ९ की टीका

यहा यह बात समझना कठिन है कि मुनि धर्म में नए नए प्रतिष्ठित होनेवाले व्यक्ति को निर्विकल्प समाधि का उपदेश पहले ही कैसे दिया जायगा जब कि उसकी प्राप्ति सविकल्प समाधि की अपेक्षा अत्यन्त कठिन है। साधारणत कम कठिन व्रत आदि के आचरण का उपदेश पहले दिया जाता है तब फिर कठिन का

१ प्र सा ३ १०

तत्पश्चात् कठिनतर का । निश्चित ही उक्त स्थिति विषम है । संभवतः प्रवचनसार के चारित्राधिकार की गाथा क्रमांक नौ में प्रयुक्त पमत्तो ( प्रमत्त ) तथा छेदोपस्थापनक के छेद शब्दों के विभिन्न अर्थ इस विषम स्थिति के मूल में हैं । क्योंकि प्रमत्त का गलती त्रुटि या दोषयुक्त ( व्यक्ति ) तथा छेद का " भंग " अर्थ सामान्यतः ग्रहण किए जाते हैं और चूंकि छेदोपस्थापन के यथार्थ स्वरूप की परंपरा धीरे २ लुप्त हो चुकी थी अतः " प्रमत्त " के संदर्भ में संगत अर्थ बैठाने के प्रयत्न में टीकाकारों ने प्रमत्त का अर्थ " च्युत " और छेदोपस्थापक का अर्थ उस मुनि से ले लिया जो एक वार मुनिधर्म से च्युत होकर पुनः यतिधर्म में प्रतिष्ठित किया गया हो । किंतु इन दोनों शब्दों का यत्किंचित् भिन्न अर्थ भी संभव है । सिद्धान्त कौमुदी से ज्ञात होता है मद् धातु ( जिससे प्रमत्त शब्द बना है[1] ) का अर्थ हर्षित होना, भ्रम या संशय में पड़ना या तृप्त होना होता है तथा " छिदि " धातु का अर्थ ( जिससे छेद शब्द बना है[2] ) द्वैधीकरण या खंड खंड करना होता है । प्रमद् के तीनअर्थों में से द्वितीय अर्थ ग्रहण करने पर और फलतः प्रमत्त का अर्थ संशय या भ्रम में पड़ा हुआ ग्रहण करने पर प्रवचनसार में दी गई छेदोपस्थापनाका इस प्रकार का स्वरूप सामने आता है — प्रव्रज्या ग्रहण करने वाला मुनि सर्वसंग्राहक सामायिक संयम को ग्रहण करता था । तदनंतर जब सामायिक-ग्रहीत मुनि सामायिक के निर्विकल्पक (अस्पष्ट) स्वरूप के कारण अपने चिन्तन, मनन या आचार के संबंध में भ्रम या संशय में पड़ने लगता था तो उसे सविकल्प ( या स्पष्ट ) स्वरूप के पांच महाव्रत आदि को अलग अलग करके ( उनके खंड खंड करके उनका उपदेश दिया जाता था । इस खंड खंड किये गए उपदेश को ग्रहण करने के कारण वह छेदोपस्थापक होता था । तात्पर्य यह कि प्रवचनसार के अनुसार भी ) मुनिधर्म को दो स्पष्ट भागों में बांटा गया था । इसका कारण यह है कि किसी उपदेशक के अनुयायी उस उपदेशक के आचार को उसी रूप में ग्रहण कर लेते हैं । पहले यह सिद्ध किया ही जा चुका है कि महावीर ने पहले सामायिक संयम धारण किया और केवल ज्ञान की उत्पत्ति के पश्चात् पांचव्रतों का उपदेश दिया । प्रतीत होता है इसी तथ्य को दृष्टि में रखकर महावीर के अनुयायी यति —जीवन को दो भागों में विभक्त करने लगे । किन्तु महावीर के यति जीवन में और उनके अनुयायियों के यति जीवन में एक भेद रहा । महावीर ने पार्श्वनाथ के धर्म में दीक्षा ग्रहण की थी और तदनंतर अपनी प्रतिभा, तपस्या तथा अनुभव के बल से उस एकरूप सामायिक को पांच व्रतों में विभाजित कर उस पर आचरण करने लगे और उपदेश देने लगे । किन्तु इस परिवर्तन के होते हुए भी वे अपना अलग संप्रदाय स्थापित नहीं करना चाहते थे । यह उनके स्थान स्थान पर इस कथन से सिद्ध है कि मैं पुरुषादानीय पार्श्व का ही अनुसरण करता हूं । किन्तु पांचव्रतों के बारे में उन्होंने यह कथन नहीं किया । उनके शिष्यों के सामने जब पार्श्व के चाउज्जाम तथा महावीर के पांच व्रतों का भेद स्पष्टरूप से सामने आया और उस भेद को मिटाने या उनमें सामञ्जस्य स्थापित करने की समस्या आई तब महावीर के अनुयायियों ने पार्श्वनाथ के चातुर्याम धर्म के चार यामों का अर्थ महावीर के प्रथम चार व्रतों से लगाकर उस समस्या का हल निकाला । इससे महावीर का वह कथन कि मैं पुरुषादानीय पार्श्व का अनुसरण करता हूं अव्यक्तरूप से लागू हुआ और इससे महावीर के उपदेश की प्राचीनता अनायास ही सिद्ध हो गई तथा महावीर के साथ जो सामायिक विभाजन का कार्य जुड़ा हुआ था वह अब चौथे व्रत के विभाजन कार्य में परिणित कर दिया गया । कुछ काल के पश्चात् भारत में अपने अपने धर्म को अत्यंत प्राचीन या अनादि सिद्ध करने की प्रवृत्ति भिन्न भिन्न धर्म के अनुयायियों में उत्पन्न हुई तो जैन धर्मावलम्बियों ने भी अपने धर्म के स्वरूप को अत्यन्त प्राचीन सिद्ध करना प्रारंभ किया । इस हेतु उन्होंने महावीर द्वारा उपदेशित महाव्रतों को भगवान् ऋषभदेव द्वारा उपदेशित बताया जैसा कि हम इन्द्रभूति के कथन से जानते है तथा मूलाचार के कथन से भी ।

---

१. मदी—हर्षग्लेपनयो—भ्वादि ८६३, मदी — हर्षे — दिवादि ९९, मद तृप्तियोगे — चुरादि १६४ । २. छिदिरे — द्वैधीकरणे-रुधादि-३

## पा. च. में धार्मिकचिंतन

### जैनेतर मतों का उल्लेख :—

भारत में धर्म केवल चिन्तन का विषय नहीं रहा किन्तु वह सामाजिक आचार की आधार शिला भी रहा है। भारतीयों के जीवन में धर्म इतना समाया कि उनका प्रत्येक कार्य धार्मिक मर्यादाओं और सीमाओं से नियमित होता रहा। धर्म की इस व्यापकता के कारण काव्यग्रन्थों और चारित्रग्रन्थों में भी उसके स्वरूप की झलक मिल जाति हैं। पा. च एक चरित्रग्रन्थ है और उसके नायक हैं पार्श्वनाथ। इस कारण इसमें जैनधर्म की विचार चर्चा होना स्वाभाविक है। उसीके प्रसङ्ग में एक अन्य धर्म की एक मान्यता का उल्लेख इसमें किया गया है। ग्रन्थकार इस जग स्थिति के विवरण के प्रसङ्ग में उस हिन्दू पौराणिक मान्यता पर विचार कर लेता है जिसके अनुसार यह पृथ्वी शेष नाग और कील के माध्यम से कूर्म पर आधारित है। इस मान्यता को अस्वीकार करते हुए ग्रन्थकारने जैन मान्यता के अनुसार इस समस्त जगको घनवात, तनुवात तथा घनोदधिवात वलयों के द्वारा स्थिर माना है।[1]

ग्रन्थ में अन्य दो स्थानों पर जैनेतर धर्मावलम्बी तापसों का वर्णन किया है।[2] यह वर्णन दोनों स्थानों पर प्राय समान ही है। इस वर्णन मे *तापसों को जटा, करों और कानों म रुद्राक्षमाला, गले में मणियों की माला धारण किये,* पचाग्नि तप करते तथा शून्य पद का ध्यान करते हुए चित्रित किया गया है। तापसों का यह वर्णन वास्तविक है। इसके द्वारा ग्रन्थकार पाठकों में इन तापसों के प्रति अरुचि उत्पन्न करना चाहता है। वह तापसों को कुछ वस्तुओं पर अवलम्बित तथा उन वस्तुओं के प्रति सराग बताकर यह सिद्ध कर रहा है कि अवलम्बिता और सरागता मुक्ति के लिए साधक नहीं बाधक है तथा मन की पूर्ण शुद्धि के बिना तपस्या व्यर्थ है।

### जैनधर्म का विवेचन :—

ग्रन्थ में जैन मान्यता के आचार विचार एवं सिद्धान्त सम्बन्धी अनेक चर्चाएं हैं। इन चर्चाओं को निम्नलिखित वर्गों में विभाजित कर उनका विवेचन किया जा सकता है —

(अ) सम्यक्त्व का स्वरूप
(आ) श्रावकधर्म
(इ) मुनिधर्म
(ई) कर्मसिद्धान्त
(उ) विश्व के स्वरूप का विवरण

### (अ) सम्यक्त्व का स्वरूप :—

जैनधर्म के अनुसार प्रत्येक ससारी जीव का लक्ष्य मोक्ष है। इसकी प्राप्ति का उपाय शुद्धदर्शन, शुद्धज्ञान और शुद्ध चारित्र है।[3] दर्शन से आशय दृष्टि या दृष्टिकोण है। जब यह दृष्टि शुद्ध होती है तब जीव शुद्धज्ञान ग्रहण करने में समर्थ होता है और तदनुरूप अपना आचरण भी शुद्ध करता है। फलत वह अपने लक्ष्य की ओर उत्तरोत्तर बढ़ता है। शुद्ध दृष्टि की प्राप्ति शास्त्रोक्त तत्त्वों के स्वरूप में सच्ची श्रद्धा से प्राप्त होती हैं।[4] तत्वों के स्वरूप में यह सच्ची श्रद्धा ही शुद्ध दर्शन है जिसे सम्यक्त्व की संज्ञा दी गई है। पा च में तत्वों के स्वरूप के ज्ञान की गहनता से बचने के लिए सम्यक्त्व की

---

१ पा च १६ १० १ से १०  २ वही ७ ११ ७ से १० तथा १३ १० ७ से १०  ३ त सू १. १.
४ त सू १ २

सीधी व्याख्या न कर उसके स्थान में सम्यक्त्वधारी के स्वरूप को स्पष्ट कर अप्रस्तुतरूप से सम्यक्त्व के स्वरूप को समझाने का प्रयत्न किया है। ग्रन्थकार के अनुसार सम्यक्त्वधारी वह व्यक्ति है जो प्रतिदिन अरहंतदेव को नमस्कार कर उसका मनन करता है।[1] सिद्धान्त की दृष्टि से यह व्याख्या सदोष कही जा सकती है पर वह अत्यन्त व्यवहारिक है। अन्य धर्मों में इस विश्व के कर्ता के रूप में ईश्वर की कल्पना कर उस ईश्वर को प्रणाम और उसे मनन करने का उपदेश दिया गया है। जैनधर्म में ईश्वर के इस रूप की मान्यता नहीं किन्तु उसमें महान् आत्माओं को जिन्होंने अपने ज्ञान और संयम से परमात्मत्व प्राप्त कर लिया है, प्रणाम करने की मान्यता है। इसके स्मरण से संसारी जीव एक पवित्रता और उच्चता का अनुभव करते हैं जो उन्हें शुद्धज्ञान की प्राप्ति में सहायक होते हैं। अर्हद्देव ऐसी ही परमात्मत्व को प्राप्त आत्माएं हैं। इनको नमस्कार करना भक्ति है। ग्रन्थकारने इन्हें नमस्कार करना सम्यक्त्वधारी का लक्षण बताकर सम्यक्त्व को भक्ति की भित्ति पर आश्रित किया है। यथार्थतः पद्मकीर्तिने जिनभगवान की भक्ति पर ही जोर दिया है और उसे ही समग्र सुखों की प्राप्ति का साधन माना है।[2] जिस स्थिति में पद्मकीर्तिने सम्यक्त्वधारीकी यह व्याख्या की उसमें यह आवश्यक भी है। यह व्याख्या एक जैनमुनि द्वारा एक सार्थवाह को उपदश देने के प्रसङ्ग में की गई है। यदि इस स्थिति में एक मुनि सार्थवाह को जो संभवतः अजैन है, सम्यक्त्व या सम्यक्त्वधारी की सद्धान्तिक व्याख्या से अवगत करानेका प्रयास करता है तो अधिक संभावना इसीकी है कि वह उसकी जटिलता का अनुभव कर जैनधर्म की ओर आकृष्ट होने के स्थान में उससे पराङ्मुख हो जायगा। अतः इस स्थिति में सम्यक्त्व की सर्वसाधारण और व्यवहारिक व्याख्या करना ही श्रेयस्कर है। किन्तु ग्रन्थकारने सम्यक्त्व की परंपरागत और सैद्धान्तिक व्याख्या की उपेक्षा नहीं की। सम्यक्त्वधारी की उक्त व्याख्या के पश्चात ही उसने सम्यक्त्वराग की व्याख्या की है जिसके अनुसार जीवाजीव के सिद्धान्त में श्रद्धा रखना सम्यक्त्वराग है[3]। राग का अर्थ प्रेम या रति होता है। देवादिविषयक रति भक्ति कही जाती है। अतः सम्यक्त्वराग से आशय सम्यक्त्वके प्रति भक्ति भाव का है। अतः इस व्याख्या के साथ भी ग्रन्थकारने भक्ति को ही प्राधान्य दिया है।

सम्यक्त्वधारी और सम्यक्त्वराग की उक्त दो व्याख्याओं से सम्यक्त्व के जो दो स्वरूप सामने आते हैं वे हैं—(१) अर्हत् को नमस्कार सम्यक्त्व है तथा (२) जीवाजीव के सिद्धान्त में श्रद्धाभाव भी सम्यक्त्व है। सम्यक्त्व के इन दो स्वरूपों में केवल शाब्दिक भेद है यथार्थ भेद नहीं। पहले में जीवाजीव के सिद्धान्त के प्रतिपादक को प्राधान्य दिया गया है और दूसरे में सिद्धान्त को। यह सामान्य अनुभव का विषय है कि जिस व्यक्ति के प्रति श्रद्धा हो उनके वचनों में श्रद्धा स्वयमेव होती है। इसी अनुभव के बल पर पद्मकीर्तिने प्रथम सिद्धान्त के प्रतिपादक में श्रद्धा रखने का उपदेश किया और तदनंतर उसके वचनों में।

उक्त प्रकार से सम्यक्त्व के स्वरूप को स्पष्ट कर पद्मकीर्ति ने सम्यक्त्व के चार गुण और पांच दोषों की चर्चा की है।[4] सम्यक्त्व के चार गुण हैं—(१) मुनियों के दोषों का गोपन, (२) च्युतचारित्र व्यक्तियों का पुनः सम्यक्चरित्र में स्थापन (३) वात्सल्य, (४) प्रभावना। पांच दोष हैं—(१) शंका, (२) आकांक्षा (३) विचिकित्सा, (४) मूढदृष्टि, (५) परसमयप्रशंसा। सम्यक्त्व के इन गुणदोषो के संबन्ध में तत्त्वार्थसूत्र तथा उसकी टीकाओं में इस रूप से विचार नहीं किया गया है। तत्त्वार्थसूत्र ( ६. ४ ) की टीका करते हुए सर्वार्थसिद्धिकारने दर्शनविशुद्धि के आठ अंगों का उल्लेख किया है। वे आठ अंग हैं—निःशङ्कितत्व, निर्कांक्षिता, विचिकित्साविरह, अमूढदृष्टिता, उपबृंहण, स्थितिकरण, वात्सल्य और प्रभावना। सर्वार्थसिद्धि द्वारा गिनाए गए ये आठ अंग प्रायः वे ही हैं जिन्हें पद्मकीर्तिने सम्यक्त्व के गुण-दोषों के रूप में

१. पा. च. ३. ४. ४–५. २. वही ३. १२. ३–८. ३. पा. च. ३. ४, ६–७. ४. पा. च. ३. ४. ८, ९, १० तथा ३ ५. १. ३.

ग्रहण किए हैं। उन आठ अंगो में पद्मकीर्ति द्वारा बताए गए केवल परसमयप्रशसन नामक दोष का समावेश नहीं है। तत्त्वार्थसूत्र (७ २३)[1] में सम्यग्दृष्टि के पाच अतीचार बताए गए हैं। पद्मकीर्ति द्वारा बताए गए सम्यक्त्व के पाच दोषों में से प्रथम तीन और पाचवा व ही हैं जो तत्त्वार्थसूत्र के प्रथम चार अतीचार है। सर्वार्थसिद्धकार ने इसी तथ्य को स्पष्ट करते हुए सूत्र ७. २३ की टीका में लिखा है कि दर्शनविशुद्धि के प्रकरण में जिन निःशंकितादि अंगों का व्याख्यान किया गया है उनके ही सूत्रोक्त शंका आदि प्रतिपक्षी दोष समझना चाहिए। इस टीकामें यह भी स्पष्टरूप से कथन किया गया है कि उक्त आठों अंगों में से अतिम अमूढदृष्टिता आदि पाचों अगों के प्रतिपक्षी दोषों का प्रस्तुत सूत्र के अन्यदृष्टिप्रशंसा तथा संस्तव इन दो अतीचारों में अन्तर्भाव किया गया जानना चाहिए। तात्पर्य यह कि तत्त्वार्थ सूत्र के पाच अतीचारों का विश्लेषण कर सर्वार्थसिद्धिकार ने सम्यक्त्व को आठ अगों से युक्त किया और इसे पद्मकीर्ति ने चार गुणोंसे निर्मल और पाच दोषों से मलिन होने वाला माना है।

तत्वार्थसूत्र ७ २३ में जिन्हें अतीचार बताया है उन पर श्रावकप्रज्ञप्ति में (८६ से ९६) विस्तार से प्रकाश डाला गया है। भगवती आराधना में सम्यक्त्व के पाच अतीचारों का और चार गुणों का पृथक् पृथक् निर्देश किया गया है।[2] प च में इन गुणदोषों की जो चर्चा है वह भगवती आराधना के अनुसार की गई प्रतीत होती है। यदि कोई भेद है तो वह भगवती-आराधना में बताए गए केवल पाचवें अतीचार के नाम के सबध में। इस ग्रथ में जिसे अणायदणसेवणा (अनायतनसेवना) कहा है प च में उसे मूढदृष्टि नाम दिया गया है।

सम्यक्त्व के गुणदोषों का उल्लेख करने के पश्चात् पद्मकीर्तिने सम्यक्त्व से उदित होनेवाले भिन्न २ लाभों का निर्देश किया है और अन्त में उसकी प्रधानता इन शब्दों में घोषित की है—जिस प्रकार से वृक्षों में मूलप्रधान है, रथ में अक्ष, मनुष्य शरीर में नेत्र और गगनतल में शशी उसी प्रकारसे बारहविध धर्म में सम्यक्त्व प्रधान है।[3]

(आ) श्रावक धर्म :—

प्राचीनकालसे ही श्रावक धर्म के सबध में आचार्यों की दो परपराए चली आ रही हैं। एक तो वह जो श्रावक के आठ मूल गुणों को मानती थी तथा दूसरी जो उनका प्रतिपादन नहीं करती थी। स्वामी समन्तभद्र, आचार्यजिनसेन, सोमदेव आदि आठ मूलगुण माननेवाली परपरा के और आचार्य कुदकुद, स्वामी कार्तिकेय, तत्त्वार्थसूत्रकार और उनके टीकाकार आठ मूलगुण न माननेवाली परपरा के थे। पद्मकीर्तिने आचार्य कुदकुद की परपरा का अनुसरण किया अतः उनके अनुसार जो अर्हदेव का उपासक हो, जो जिनदेव को छोड़ अन्य किसी देव को, निर्ग्रथ को छोड़ अन्य किसी गुरु को और सम्यक्त्व को छोड़ अन्य किसी धर्मको न माने तथा जो अणुव्रतों, शिक्षाव्रतों और गुणव्रतों का पालन करे वह सच्चा श्रावक होता है। श्रावक धर्म के बारह प्रकारके होने का उल्लेख पद्मकीर्ति ने किया है। इस बारह विध श्रावक धर्म से आशय पाच अणुव्रत, तीन गुणव्रत और चार शिक्षाव्रतों से है। इन तीन वर्गों के व्रतों की आपेक्षिक महत्ता को ध्यान में रखकर पद्मकीर्तिने पहले अणुव्रतों का फिर गुणव्रतों का और अंत में शिक्षाव्रतों का स्वरूप स्पष्ट किया है।

अणुव्रत :—

अहिंसा, सत्य, अस्तेय, अमैथुन और अपरिग्रह व्रत हैं। इनका पूर्णरूपसे पालन महाव्रत और स्थूलरूप से पालन

१ शकाकांक्षाविचिकित्सान्यदृष्टिप्रशसासस्तवा सम्यग्दृष्टेरतीचारा ।

२. समत्तादीयारा सका कखा तहेव विदिगिछा । परदिट्ठीण पसंसा अणायदणसेवणा चेव
उवगूहणठिदिकरण वच्छल्लपभावणा गुणा भणिदा । सम्मत्तविसोधिये उवगुहणकारया चउरो भ. आ. ४४, ४५

३ प च १ ७ १-२ ४ प च १ ११ ८

अणुव्रत कहलाता है।[1] पा. च. में इन अणुव्रतों के स्वरूप को नितान्त सरल शब्दों में समझाया है। देवता, औषधि, तथा मंत्रसिद्धि हेतु छह प्रकार के जीवों को पीडा न पहुँचाना तथा दया, नियम, शील और संयम से जीवन-यापन करना अहिंसाव्रत है[2]। जिन वचनों से दूसरे को कष्ट हो कलह हो, अविश्वास हो तथा पाप हो उनका परिहार सत्यव्रत है[3]। किसी भी स्थान में चाहे वह स्थान मार्ग हो, ग्राम हो, खेत हो, निर्जनभूमि हो, वन हो, चौराहा हो या चाहे घर हो, किसी का भी धन फिर चाहे वह गिरा ही क्यों न हो, ग्रहण न करना अस्तेयव्रत है[4]। दूसरे की सुन्दर स्त्रियों को देखकर मन में विकार भी उत्पन्न न होने देना ब्रह्मचर्यव्रत है।[5] माणिक्य, रत्न, गृह, नौकर—चाकर तथा अन्य प्रकार की संपत्ति का परिमाण बांध लेना अपरिग्रह व्रत है[6]।

**गुणव्रत :—**

इनकी संख्या तीन है। चारों दिशाओं में अपने गमनागमन की सीमा बांध लेना पहिला गुणव्रत है[7]। पशुओं या अन्य प्राणियों के संबन्ध में पाश, जाल, शस्त्र, अग्नि आदि का उपयोग न करना तथा जीवधारियों को न पालना, न खरीदना न बेचना, न गरम लोहे से उनके शरीर पर निशान डालना, न शस्त्र से उन्हें घाव-युक्त करना, न क्रोधवश उनके कान-पूंछ उमेठना प्रत्युत उनके शरीर की देखभाल अपने शरीर के समान ही करना दूसरा गुणव्रत है[8]। ताम्बूल, वस्त्र, आभरण, हाथी, घोडा, रथ, भोजन, फल—फूल, सुगन्धि—द्रव्य आदि उपभोग की वस्तुओं का यथासंभव वर्जन करना तीसरा गुणव्रत है[9]। ये तीनों व्रत चूंकि अणुव्रतों के गुणों में वृद्धि करते हैं अतः इनका नाम गुणव्रत रखा गया है।[10] पा. च. में इन तीनों व्रतों के पृथक् पृथक् नाम नहीं दिए गए हैं पर इनके स्वरूप से स्पष्ट है कि ये वेही व्रत हैं जिन्हें अन्यत्र दिग्व्रत, अनर्थदण्डव्रत तथा भोगोपभोग परिमाणव्रत नाम दिया गया है।[11]

**शिक्षाव्रत :—**

ये व्रत चार हैं। इन व्रतों के पृथक् पृथक् नामों का निर्देश पा. च. में नहीं किया गया है किन्तु उनके स्वरूप को अत्यन्त रोचक ढंग से समझाया गया है। प्रत्येक मास के चार पर्वों (दो अष्टमी तथा दो चतुर्दशी) में उपवास करना पहिला शिक्षाव्रत है।[12] सामायिक भाव से आराध्यदेव का स्मरण करना दूसरा शिक्षाव्रत है।[13] ऋषि, मुनि या अन्य संयमधारियों की बाट जोहकर उन्हें भोजन कराना तीसरा शिक्षाव्रत है।[14] मृत्यु-समय समीप दिखाई देने पर अनशन स्वीकार कर लेना चौथा शिक्षाव्रत है[15]। इनके स्वरूप से स्पष्ट है कि ये चारों वे हो व्रत हैं जिन्हें चारित्रपाहुड में क्रमशः प्रोषध, सामायिक, अतिथिसंविभाग तथा सल्लेखना नाम दिया गया है।[16]

इन तीन गुणव्रतों और चार शिक्षाव्रतों का उल्लेख आगम ग्रन्थों[17] में केवल शिक्षाव्रतों के नाम से हुआ है किन्तु उनके पृथक् पृथक् नामों का निर्देश उनमें प्राप्त नहीं हैं। कुंदकुंदाचार्य के चरित्र पाहुड[18] में गुणव्रतों और शिक्षाव्रतों का पृथक् पृथक निर्देश है तथा उन सातों व्रतों को वे ही नाम दिये गए हैं जिनका उल्लेख ऊपर किया जा चुका है। सावयधम्म दोहा में उक्त व्रतों के नाम तथा उनका दो वर्गों में विभाजन चारित्रपाहुड के अनुसार है। अन्यग्रन्थों[19] में इन व्रतों को दो वर्गों में विभाजित करने तथा उनमें समावेशित व्रतों के विषय में अन्यान्य व्यवस्थाएं अपनाई गई हैं। तत्वार्थसूत्र[20]

---

१. त. सू. ७ १, २। २ पा. च. ३. ९ २, ३। ३ वही ३. ९. ४, ५। ४. वही ३. ९. ६, ७। ५. वही ३. ९. ८, ९। ६. वही ३. ९ १०, ११। ७. पा. च. ३. १०. २, ३। ८ पा. च ३. १०. ४–७। ९. वही ३. १०. ८–१०। १०. र. श्रा. ४. १. ११. का. अ ३४१ से ३५०। १२. पा. च. ३. ११. २, ३। १३. पा. च. ३. ११. ४, ५। १४. पा. च. ३. ११. ६, ७। १५. वही ३. ११. ८, ९। १६. चा. पा. २६। १७. णा. क. १. ५. ६२ तथा स्था. ९१६। १८. गाथा–२५, २६। १९. गाथा ६५ से ७१। २०. ७. २०।

**कर्मसिद्धान्त :—**

"जो जस करइ सो तस फल पावइ"—यह कर्म सिद्धान्त का सार है। प्रस्तुत समूचा ग्रथ इसी सिद्धान्त को उदाहृत करता है। पार्श्वनाथ आपने प्रत्येक उत्तरोत्तर जन्म में अधिकाधिक अच्छे कर्म करते हुए बताए गए हैं और फलत ऊचे से और अधिक ऊचे स्वर्ग म स्थान पाते हुए बताए गए हैं। अतिम जन्म में उन्हें तीर्थंकरत्व की प्राप्ति होती है और फिर वे मोक्षगामी होते हैं। इसके विपरीत कमठ अपने जन्मों में बुरे बुरे कर्म करता है और इसी ससार में तथा नरक में अनेक दुख पाता है। यह कर्मसिद्धान्त का अत्यन्त सरलीकृत रूप है, पर जैन तत्त्व चिन्तकों ने कर्म और उसके फल के सम्बन्ध म गहन चिन्तन कर उसके सिद्धान्त को यथार्थ सिद्धान्त का रूप दिया है।

जैन सिद्धान्त में स्वीकृत जीवाजीव आदि सात तत्त्वों में चौथा बन्ध है। कषाययुक्त होने पर जीव के साथ कर्म परमाणुओं का जो सबन्ध होता है वह कर्मबन्ध है।[1] यह बध चार प्रकार का होता है— प्रकृति, स्थिति, अनुभाग और प्रदेश।[2] प्रकृति वस्तु के स्वभाव को कहते हैं, अत जीव से लिप्त हुए कर्म परमाणुओं में जिस जिस प्रकार की परिणाम उत्पादक शक्तिया आती हैं उन्हें कर्म प्रकृतिया कहा गया है। ये दो प्रकार की मानी गई हैं—मूल और उत्तर। पा च में इन्हीं दो प्रकार की प्रकृतियों की चर्चा है। मूलप्रकृतिया आठ हैं —ज्ञानावरणीय, दर्शनावरणीय, वेदनीय, मोहनीय आयु नाम, गोत्र तथा अतराय। इन आठ के जो प्रभेद हैं उन्हें उत्तरप्रकृतिया कहा गया है।[3] ज्ञानावरणीय की पाच, दर्शनावरणीय की दो, वेदनीय की दो मोहनीय की अट्ठाईस, आयुकी चार, नाम की तेरानवे, गोत्र की दो, तथा अतराय की पाच उत्तरप्रकृतिया होती हैं।[4] इनकी कुल सख्या एकसौ अडतालीस है। पा च में इन्हीं प्रकृतियों को आस्रव का आलय कहकर बताया गया है कि समस्त चराचर जगत इन्हीं से बधा हुआ है, जीव इन्हीं के कारण सुख-दुख पाता है और ससार में भटकता फिरता है।[5]

**विश्व के स्वरूप का वर्णन :—**

पा च में विश्व के स्वरूप का वर्णन विस्तार से किया गया है। यथार्थत ग्रथ की अतिम तीन सधिया विश्व के स्वरूप के वर्णन को विषय बनाकर रची गई हैं। इन सधियों में आकाश, लोकाकाश[6] मेरुपर्वत[7], सात नरक[8], सोलह स्वर्ग[9], देवों के भेदप्रभेद, तिर्यग्लोक[10], जम्बू द्वीप[11], अढाई द्वीप[12], उत्सर्पिणी और अवसर्पिणी काल तथा उनके भेद एव उनमें उत्पन्न होनेवाले मनुष्यों का विवरण[13], त्रेसठ-शलाका पुरुष तथा उनसे सबधित समस्त जानकारी, चार गतिया[14] आदि का विवरण विस्तार पूर्वक किए गए हैं। इनके वर्णन में ग्रन्थकारने सामान्यत तिलोयपण्णत्ति का अनुसरण किया है किन्तु कुछ के सम्बन्ध में पा च तथा तिलोयपण्णत्ति एकमत नहीं। वे निम्नलिखित हैं —

(१) पा च में ज्योतिष्क देवों की स्थिति बताते हुए कौन किससे उपर स्थित है इसका उल्लेख किया गया है। तदनुसार नक्षत्रपक्ति से उपर क्रमश बुध, मगल और असुरमत्रि (शुक्र) स्थित बताए गए हैं। तिलोयपण्णत्ति में बुध से तत्काल उपर शुक्र उससे उपर बृहस्पति और उससे उपर मगल की स्थिति बताइ गई है। राजवार्तिक टीका में इन तीनों की

१ त सू १ ४　२ पा च २ ८ ८ त सू ८ २　३ पा च ६ १७ १, २　४ पा च ६ १५ ८-१३ ५. वही ६ १६ १-६　६ इनके नामों के लिए देखिए टिप्पणियां पृष्ठ ३०२ और ३०३　७ पा च ६ १६ ७-११　८ वही १६ २ २-९. वही १६ २ ३ ४　१० वही १६ २ ६-९　११ वही १६ ४ १-१०　१२. वही १६ पूरा और पूरा कडवक　१३ वही १६ ७ वां ८वां और ९वां कडवक　१४ वही १६ १० १-५　१५ वही १६ १० ३, ८ तथा ११ वां, १२वां और १३ वा कडवक　१६ वही १६ १४ १५ १६ कडवक　१७ वही १७ ४ से ९ कडवक　१८. वही १७ १० से २२ कडवक　१९. वही १८ ४ से ११ कडवक　२० वही १६ ७-७ ८　२१ ७ ८९ ७ ९३, ७ ९६　२२ त सू ४ १२ की टीका

स्थिति तिलोयपण्णत्ति के अनुसार बताई गई है। यहां यह ध्यान देने योग्य है कि तिलोयपण्णत्ति तथा राजवार्तिक टीका में नक्षत्र, बुध, शुक्र, बृहस्पति तथा मंगल की चित्रा पृथिवी से जो दूरी बतलाई गई है वह दोनों ग्रन्थों में समान नहीं है। संभवतः इसी कारण से पद्मकीर्ति ने पा. च. में इस दूरी का उल्लेख नहीं किया है।

( २ ) ज्योतिष्कों की आयु के विवरण में पा. च. में कथन किया गया है कि जीव ( बृहस्पति ) की आयु सौ वर्ष अधिक एक पल्य तथा शेष ज्योतिष्कों की आयु एक पल्य होती है।[१] इस कथन के पूर्व पा. च. में चन्द्र और सूर्य की आयु बताई गई है अतः शेष से आशय शुक्र, बुध आदि का है। तात्पर्य यह कि शुक्र, बुध आदि की आयु एक पल्य होती है। तिलोयपण्णत्ति में शुक्र की आयु सौ वर्ष अधिक एक पल्य, बृहस्पति की एक पल्य तथा सूर्य चन्द्र को छोड शेष अर्थात् मंगल, बुध, आदि की आधापल्य बताई गई है।[२]

( ३ ) पा. च. में प्रत्येक द्वीप-समुद्र में वर्तमान सूर्य और चन्द्रों की संख्या के निर्देश के प्रसंग में बताया गया है कि धातकी खंड में बारह सूर्य तथा बारह चन्द्र हैं तथा अगले अगले द्वीप-समुद्रों में सूर्य-चन्द्रों की संख्या दुगुनी दुगुनी होती गई है।[३] इस कथन के अनुसार कालोद समुद्र में २४ सूर्य तथा २४ चन्द्र तथा पुष्करवर द्वीप में ४८ सूर्य तथा ४८ चन्द्र का अनुमान होता है किन्तु तिलोयपण्णत्ति के अनुसार इन दो द्वीप-समुद्रों में क्रमशः ४२ चन्द्र और उतने ही सूर्य तथा ७२ चन्द्र तथा उतने ही सूर्य चमकते है तथा आगे आगे के द्वीप-समुद्रों में इनकी संख्या दुगुनी दुगुनी होती गई है।[४]

( ४ ) पा. च में नेमिनाथ के तीर्थ की अवधि तेरासी हजार सातसौ पचास वर्ष बताई गई है।[५] तिलोयपण्णत्ति में यह अवधि चौरासी हजार छह सौ पचास वर्ष कही गई है।[६] यहां ध्यान देने योग्य है कि पद्मचरित में नेमिनाथ के तीर्थ की वही अवधि बताई गई जो पा. च. में।[७]

( ५ ) पा. च में नौ प्रतिवासुदेवों में से सातवें का नाम पल्हाउ ( प्रल्हाद ) बताया है।[८] तिलोयपण्णत्ति के अनुसार सातवें प्रतिवासुदेव का नाम प्रहरण है।[९] पद्मकीर्ति ने सातवें प्रतिवासुदेव का नाम विमलसूरि के पउमचरिय[१०] के अनुसरण करते हुए दिया है।

( ६ ) जम्बूद्वीप के क्षेत्रो और पर्वतों का क्रमवार उल्लेख करते समय प्रस्तुत ग्रन्थ में नीलगिरि के उत्तर में 'पोएमचरिस' क्षेत्र के स्थित होने का निर्देश किया है।[११] नीलगिरि तथा रुक्मि पर्वत के बीच जो क्षेत्र स्थित है उसका नाम तिलोयपण्णत्ति तथा तत्त्वार्थसूत्र में रुक्मि—क्षेत्र कहा गया है।[१२] पोएमवरिस नामके क्षेत्र का अन्य किसी ग्रन्थ में उल्लेख प्राप्त नहीं हुआ।

### सामाजिक रूपरेखा :—

मुनि पद्मकीर्ति को अपने ग्रन्थ में धार्मिक चर्चा तथा मुनियों के आचार विचार की चर्चा ही अभीष्ट प्रतीत होती है फलतः पा. च. में सामाजिक व्यवस्थाओं का स्वरूप सामने बहुत कम आया है। राजा और राज्य के वर्णन-प्रसंगो में ही इन व्यवस्थाओं का स्वरूप कुछ कुछ उभरा है। जिस समाज का चित्रण ग्रन्थ में हुआ है, ज्ञात, होता है, उसमें बच्चों को नाना प्रकार के आभूषण पहनाने के प्रथा थी। कानों में कुण्डल, गले में हार, करों में कंकण, और कटि में कटिसूत्र पहनाए जाते थे। साथ ही बच्चों के ललाट पर तिलक लगाने तथा शिरपर पुष्पमाला बांधने की प्रथा थी[१३]। स्त्रियां प्रातःकाल

---

१. पा. च. १६. ७. ९ से ११. २. ७. ६१४, ६१५. ३. पा. च. १६. १६. ५, ६. ४. ति. पं. ७. ५५०, ५५१. ५. पा. च. १७. १७. ३. ६. ति. प. ४. ५७६। ७. पद्म. च. २०. ९०. ८. पा. च. १७. २२. ५. ९. ति. प. ४१९. १०. प. च. ५. १५६. ११. पा. च १६. ११. ८. १२. सू. ३. १०. १३. पा. च. ८. २२. १-३

में जल्दी उठकर पहले स्नान करती थी फिर धार्मिक विधि और तदनतर भिक्षार्थियों को दान-आदि देती थी। इन सबसे निबटकर ही वे अपने शरीर की साज सज्जा की ओर ध्यान देती थी।[1] स्त्रिया अपने शरीर को सुन्दर बनाए रखने के लिए कस्तूरी, चन्दन और केशर के लेप करती थी,[2] आखों में कज्जल लगाती थीं[3] और ताम्बूल का उपयोग करती थीं[4]। स्त्रियों के नाना आभूषण धारण करने का उल्लेख पा च में अनेक स्थानों पर हुआ है किन्तु उन आभूषणों के नामों का उल्लेख उसमें नहीं किया गया। मनुष्य की शारीरिक सज्जा में आभूषणों का विशिष्ट स्थान था। वे शरीर पर केयूर, हार, कुडल आदि धारण करते थे[5] तथा चन्दन का लेप लगाते थे।[6]

पा च में चित्रित समाज में अनेक वाद्यों के प्रचुर उपयोग में लाए जाने के उल्लेख हैं। तूर्य, पटु, पटह काहल, णादि, णदिघोष, सुघोष, टट्टरी, कसाल, भेरी, भम्भेरी, भम्भा, वीणा, वश, मृदग, हुडुक्का, झल्लरी, सद्दाल, आलापणी आदि का उपयोग उचित समयों पर किया जाता था। किसी विशिष्ट अतिथि के नगर में आने पर उसके स्वागत में इनमें से तूर आदि वाद्य बजाए जाते थे, साथ ही स्थान स्थान पर तोरण बाधे जाते थे, चौराहों पर साथिए बनाए जाते थे और भरे कुभ रखे जाते थे।[7] उस समाज में शकुनों पर अत्यन्त विश्वास था। ग्रथ में पार्श्व के युद्ध के प्रयाण करते समय नाना शकुन होने का उल्लेख है।[10] पद्मकीर्ति का कथन है कि ये शकुन फल देने में चन्द्र, सूर्य, नक्षत्र आदि की अपेक्षा अधिक समर्थ हैं[11]। शकुनों के साथ उस समाज में ज्योतिष शास्त्रमें भी अटूट श्रद्धा पाई जाती है। विवाह की चर्चा प्रारभ होते ही वर-वधू की कुडलियों तथा शुद्ध तिथि, वार आदि का विचार आवश्यक ही नहीं अनिवार्य प्रतीत होता है। ग्रथ मे ग्रह-नक्षत्र, तिथि-वार आदि की शुद्धता और अशुद्धता पर विस्तृत विवेचन किया गया है[12] जिससे प्रतीत होता है कि पद्मकीर्ति ज्योतिषशास्त्र के अच्छे ज्ञाता थे। पद्मकीर्ति द्वारा चित्रित समाज में यह प्राय अनिवार्य था कि वृद्धावस्था के लक्षण प्रगट होने पर मनुष्य अपनी गृहस्थी का भार अपने पुत्र पर सौंपकर वैराग्य ग्रहण करे और परमार्थ का चिंतन करे।[13]

प्राचीन काल में किसी भी समाज में राजा का स्थान बहुत ऊचा था। यथार्थत राजा ही सामाजिक व्यवस्थाओं को बनाए रखने के लिए उत्तरदायी था। अपने इस उत्तरदायित्व को निभाने के लिए राजा के द्वारा राज पद ग्रहण करते ही अपने विश्वासपात्र व्यक्तियों को भिन्न भिन्न पदों पर नियुक्त किया जाता था। पद्मकीर्तिने नये राजा द्वारा भिन्न भिन्न पदों पर नये नए पदाधिकारि नियुक्त करने का उल्लेख किया है। इससे ज्ञात होता है कि स्वय राजा धर्माध्यक्ष, मत्री, सेनापति तथा कोट्टवाल की नियुक्ति करता था।[14] इनके अतिरिक्त राजा अपने वैयक्तिक सेवकों तथा राजप्रासाद के कर्मचारियों को भी नियुक्त करता था। ये नियुक्तिया अत्यन्त सोचविचारकर और सबधित व्यक्तियों की जाच-पड़ताल के पश्चात् की जाती थीं। राजप्रासाद के कर्मचारियों में अन्त पुर अध्यक्ष, नर्म सचिव, ज्योतिषी, पुस्तकवाचक, दूत रसोइया, कच्चुकी, पुरोहित, प्रतिहार, लेखक, भडारी, पानीलानेवाला, शय्यापाल, खड्गधर (अगरक्षक,) दूधलानेवाला, तथा रत्नों का पारिखी प्रमुख थे।[15] इनमें से भण्डारी के पद पर तथा खड्गधर आदि वैयक्तिक सेवकों के पद पर उन व्यक्तियों को ही नियुक्त किया जाता था

---

१ पा च ८ ८ १-२ २ पा च ६ ११ १२ ३ पा च ६ ११ १३ ४. पा च ८ ८ २ ५ वही १ ९ ४, ५ २ ६ ६ पा च २ १६ ८ ७ वही ९ ५ ७ ८ वही ८ ७ १-७, ८ १८ २-३, ९ ५ ८ ९ १४ १, ९ वही १३ ५ ५-९ १० पा च १० ५ १-८। इस स्थान पर कविने उन ४८ वस्तुओं और प्राणियों का उल्लेख किया है जिनका दर्शन शुभ माना जाता था। इनके सम्बन्ध में टिप्पणिया पृ २१६ देखिए। ११ पा च १० ५ १०-११ १२. पा च १३. ६, ७ और ८ वें कडवक। इनपर विशेष विचार टिप्पणियों पृष्ट २२१ और २२२ पर किया गया है। १३ पा च २ ३ ११ ४ ७ ३, ५ ५ ९-१०, ६ १८ ६। १४ पा च ६ ६. ३-६ १५ पा. च ६ ६ ७ से १३ तथा ६ ७. १ से ११,

जो कुल-क्रम से राजाकी सेवा करते आए हों।[1] इस प्रकार राजा द्वारा स्वयं ही छत्तीस विभिन्न पदों पर नियुक्तियां की जाती थी।[2] इन सब पदाधिकारियों की सहायता से ही राजा, अपनी और अपने राज्य की रक्षा करने में और शत्रुओं का नाशकरने में समर्थ हो जाता है।[3] इसके लिए वह साम, दाम, दण्ड और भेद का उचित उपयोग करता था।[4] राज्य संबंधी किसी महत्त्वपूर्ण मुद्दे पर विचार हेतु वह अपनी प्रजा को भी इकट्ठा करता था और उन्हें विश्वास में लेता था।[5] राज्य में धर्म के प्रति प्रजा का अनुराग बनाए रखने के लिये राजा स्वयं आचार्यों की वंदना और साधुओं की रक्षा करता था तथा योग्य व्यक्तियो को समुचित सम्मान और असाधुओं को दण्ड भी देता था।[6] वह राज-कोष से अभ्यर्थियों को दान देकर दीन और अनाथों का पालन भी करता था।[7] प्रजामें अनाचार स्थान न पाए इस लिये राजा स्वयं अपना आचरण इतना विशुद्ध बनाता था कि अपने पतियों से विरहित स्त्रियां उसे अपना पुत्र तथा पतियों के साथ रहनेवाली स्त्रियां उसे अपना भाई समझने में शंका नहीं करती थी।[8] यह शुद्ध आचरण वह विद्वानों तथा सयानों की सेवा कर, शुद्ध आचरण करने वाले व्यक्तियों की संगति कर तथा अनैतिकता का सर्वथा त्याग कर ही अपनाने में समर्थ हो पाता था।[9] इसके साथ ही वह प्रजा में शुद्ध आचरण की प्रतिष्ठा के हेतु दुश्चरित्र व्यक्ति को दण्ड भी देता था जो देश-निर्वासन भी हो सकता था।[10] राजा को जिन बातों का त्याग करना चाहिए उनका निर्देश भी पा. च. में हुआ है। वे बातें हैं— बिना विचारे कार्य करना, बिना अपराध के दण्ड देना, दुष्टता का आचरण करना, यश को क्षीण होने देना तथा व्यर्थ प्रलाप करना।[11]

राजा और सेना का संबन्ध घनिष्ठ है। पद्मकीर्ति द्वारा वर्णित राजा चतुरंगिणी सेना की व्यवस्था करते थे।[12] इस चतुरंगिणी सेना में सिंह जुते हुए रथ भी हुआ करते थे।[13] यह सेना भिन्न २ समूहों में बंटी होती थी। एक रथ, एक गज, तीन घोडे और पांच योद्धाओं का दल पंक्ति कहलाता था। तीन पंक्तियों का दल से 'सेना', तीन सेनाओं के दल से सेनामुख, तीन सेनामुखों के दल से गुल्म, तीन गुल्मों के दल से वाहिनी तथा तीन वाहिनियों के दल से पृतना बनती थी। तीन पृतनाओं के योग से चमू बनता था, तीन चमुओं से अनीकिनी और दस अनीकिनियों के योग से एक अक्षौहिणी सेना होती थी।[14] इस अक्षौहिणी सेना में इक्कीस हजार आठसौ सत्तर रथ, उतने ही हाथी, पैंसठ हजार छह सौ दस घोडे और एक लाख नौ हजार साढेतीन सौ पैदल होते थे।[15] इस सेना की अस्त्र-शस्त्र सज्जा में, धनुस, वावल्ल, भल्ल, चक्र, कुंत, नाराच, खड्ग, अर्धेन्दुबाण, शक्ति, मुद्गर टंक, कृपाण, खुरप्प, असिपुत्रि, चित्रदंड[16] आदि प्रमुख थे। युद्ध में प्रायः रथी रथियों से, हाथी हाथियों से, अश्वारोही अश्वारोहियो से और पैदल पैदलों से जूझते थे।[17] सेना के प्रधान वीर अपने समान शौर्यवाले प्रतिपक्षी से युद्ध करते थे।[18] युद्ध में विजयी सेना विपक्षियों को बन्दी बनाती थी जो क्षमा-याचना करने पर मुक्त कर दिए जाते थे।[20] वैसे परास्त हुई समस्त सेना विजयी राजा का आधिपत्य स्वतः स्वीकार कर लेती थी।[21]

**पासणाह चरिउ की शब्दावलि :—**

साहित्यिक दृष्टि से पा. च. की भाषा सरल और प्रसाद गुण सम्पन्न है। जहां मुनियों द्वारा उपदेश दिये गये हैं

१. पा. च. ५. ६. ११. २. पा. च. ६. ७. १२–१३. ३. पा. च. ६. ६. १–२. ४. वही ५. ६. ६. ५. वही २. ३ १–१० ६. वही ६ ८. ४, ५. ७. वही ६. ८. ६; ५. ६. १०. ८. पा. च. १. ८. ६–७. ९. पा. च. ५. ६. ८–१०. १०. पा. च १ १८ १०. ११. पा. च. ५. ६ ५–१०. १२. पा. च. ९. १४. ५. १३. पा. च. १०. ४. ९. १४. पा. च. १२. ५. ३–८ १५ पा. च. १२. ५. ९–१४. १६ पा. च. १२. ७. ३–८. १७. वही १२. १३. १, ८; १२. १३. १०, १२. १८. वही ११. २. ३–४. १९. वही ११. ८ से १३ कडवक. २०. पा. च. १३. ३. १३–१५. २१. वही १३. १. ११–१२.

उन स्थलों पर कवि की भाषा साधारण बोलचाल की भाषा से आ मिली है तथा जिन स्थलों पर दो व्यक्तियों की बातचीत का प्रकरण है वहाँ भी भाषा सुबोध है, मुहावरेदार है तथा छोटे छोटे वाक्यों में गठित है। दीक्षा ग्रहण करने के पूर्व अपने पुत्र को राज्यभार सौंपते हुये पिता अपने पुत्र को इस सरलता से संबोधित करता है

अहो किरणवेय करि एउ रज्जु। महु आएँ कज्जु ण किंपि अज्जु।
संसारु असारउ पुत्त एहु। घरवासि जीऊ पर जाइ मोहु।
वंभिंद-रुंद खउ जाहिँ जिंतु। अम्हारिसिहिँ को गहणु तित्थु। (४ ६)

जहाँ इस सरलता का सामान्य वर्णनों में से एकदम उठ जाता है वहाँ यह सरल भाषा समासबहुल, अलङ्कृत और सरस हो जाती है किन्तु यहाँ उसका प्रसादगुण नष्ट नहीं होता, वह दुरूह नहीं हो जाती, उसमें जड़ता नहीं आने पाती, वह सर्वदा प्रवाहमय बनी रहती है। राजकुमार के वर्णन की यह भाषा देखिये कितनी सधी हुई है —

जगमगसुहिजणविउसहिँ सहियउ। परधणपरतियखल्यणरहियउ।
परियणसुअणसयणपरिथरियउ। धणकणयकलगुणजयसिरि सहियउ।
करिवरगइ हरि जह भुवणल्लियउ। कलगुणणिलउ ण इयरहिँ छल्लियउ।
जलणिहिसरिसगहिरु गुणसहियउ। अवगुणअयजसविरहिउ अवहिउ॥ (५ ४)

कविने अपनी भाषा को प्रभावपूर्ण बनाने के लिये सुन्दर सुभाषितों, अभिव्यक्तियों और लोकोक्तियों का भी उपयोग किया है। इनसे जब कब अर्थान्तरन्यास की छटा भी फूट पड़ी है जैसे कि निम्न उदाहरणों में —

(१) अहव मणुसु मयमत्तउ महिलपसत्तउ किं कासु वि जणि लज्जइ (१ १२ ११)। (मद में मस्त तथा स्त्री में अनुरक्त मनुष्य कब किससे लज्जा करता है)।

(२) असुहावणु खलु संसारवासु। (२ २ १०)

(३) अहव सछंदु ण करइ काइँ। (११ २ ११) (स्वच्छंद व्यक्ति क्या नहीं करता)

(४) अहवा महंत जे कुलपसूय। ते आवय विद्दिहिँ सरिसरूय। (१० ८ ४)

(जो महान् तथा कुलोत्पन्न है वे आपत्ति तथा विपत्ति में एकरूप रहते हैं।)

(५) खलसंगे सुअणु वि होइ खुद्दु। १० १० ६ (खलों के साथ सज्जन भी क्षुद्र हो जाते हैं)

उपर्युक्त गुणों के साथ कवि की भाषा में कुछ दोष भी है। जब कब कवि ने वाक्यों की विचित्र शब्द-योजना की है जैसे कि —

(१) गउ उववणि वणि णंदणसमाणि (२ १५ ५) इस वाक्य से कवि यह अर्थ व्यक्त करना चाह रहा है कि (वह राजा) नन्दनवन के समान उपवन में गया। अतः यहाँ शब्द योजना इस प्रकार की अपेक्षित है—गउ उववणि णंदणवणसमाणि।

(२) अरहंत भडारउ देवदेउ। अट्ठारहदोसविमुक्कलेउ (३ ४ ४) यहाँ कवि यह कहना चाह रहा है कि अरहंत भट्टारक देवों के देव हैं। वे अट्ठारह दोषों से मुक्त हैं (अथवा वे अट्ठारह दोसों से और लेप (अभिमान) से मुक्त हैं।) 'अट्ठारहदोसहिँ मुक्कलेउ' से वह अर्थ सुन्दरता से व्यक्त होता है और यदि लेप को अलग से कहना है तो शब्द-योजना यह हो सकती है—मुक्कअट्ठारहदोसलेउ।

(३) कोमल कर मणहर णाइ करिणि (६ १ ८)। यह वाक्य एक रानी के वर्णन के प्रसंग में आया है। यदि वर्तमान शब्द योजना के अनुसार अर्थ किया जाता है तो अर्थ होगा—वह कोमल करवाली करिणि के समान मनोहर थी।

कवि का यथार्थ आशय है कि उसका कोमल कर करिणि के कर के समान मनोहर था।

( ४ ) परमेसर जउणाणइतीरि। अत्थाहि अगाहि अणंत-णीरि पुरु अत्थि एक्कु........।

इस वाक्य में अत्थाह, अगाह तथा अणंतणीरि तीर के विशेषण हो गये हैं जब कि वे जउणाणइ के विशेषण होना चाहिये।

दूसरा दोष जो कवि की भाषाका दिखाई देता है वह यह कि उसमें कविने अनेक स्थलों पर संख्यावाची विशेषणों के उपयोग में समानता नहीं वरती है यथा—

( १ ) पढमो जि संक आकंखदोसु ( ३. ५. १ ) यहाँ कवि अतिचारों का नाम दे रहा है। उनमें प्रथम शंका और दूसरा आकांक्षा। किन्तु कविने 'संक' के साथ तो पढम का उपयोग किया किन्तु 'आकंख' के साथ 'दुज्जउ' का उपयोग करना उसने जरूरी नहीं मांना। इसके आगे सब अतिचारों के साथ संख्यावाची विशेषण जोड़े गये हैं ( दे. ३. ५. २. तथा ३. )।

( २ ) तीसरी संधिके नौवें कडवक में कविने अणुव्रतों का स्वरूप समझाया है। पहले उसने अहिंसा और सत्यव्रत का उल्लेख किया है पर इनके साथ कोई संख्यावाची विशेषण नहीं जोड़े किन्तु आगे जब अस्तेय, ब्रह्मचर्य तथा अपरिग्रह की चर्चा की तब उनके साथ क्रमशः तिज्जउ, चउत्थउ तथा पंचमउ संख्यावाची विशेषणों का उपयोग किया है।

( ३ ) सत्रहवीं सन्धि के बीसवें कडवक में कविने नौ बलदेवों के नाम गिनाये हैं उनमें से प्रथम के साथ और आठवें तथा नौवें के नामों के साथ संख्यावाची विशेषण प्रयुक्त नहीं हैं अन्यों के साथ प्रयुक्त हैं।

( ४ ) सत्रहवीं सन्धि के इक्कीसवें कडवक में नारायणों के नाम दिये हैं। इनमें से प्रथम चार के तथा छठवें के साथ संख्यावाची विशेषण नहीं तथा शेष के साथ प्रयुक्त हैं।

**पा. च. की शब्दावलि :—**

अपभ्रंश भाषा की रूढ़ी के अनुसार इस ग्रन्थ की भाषा में तत्सम तद्भव तथा देशी इन तीनों प्रकार के शब्दों का प्रयोग पाया जाता है। इन तीन वर्गों में से तद्भव वर्ग के शब्दों की संख्या सबसे अधिक हैं। पूरे ग्रन्थ में समस्त मूल शब्दों की संख्या लगभग सत्ताइस सौ है जिनमें से लगभग चार सौ ( ४०० ) क्रियांए हैं। क्रियाओं को छोड़कर तत्सम शब्द ३८० तथा देशी शब्द एक सौ तीस हैं। अतः तद्भव शब्दों की संख्या लगभग अट्ठारह सौ हुई। इस सामाग्री के अनुसार तद्भव शब्द ७८ प्रतिशत, तत्सम शब्द १६ प्रतिशत तथा देशी शब्द ६ प्रतिशत हैं। तद्भव शब्दों में कुछ शब्द ऐसे भी हैं जिनमें केवल न् के स्थान पर ण् हुआ है। यदि इस परिवर्तन को गणना में न लें तो तत्सम शब्दों की संख्या १४० से बढ़ जाती है और इस स्थिति में उनका प्रतिशत २३ हो जाता है। इसी प्रकार से यदि स ष और श के भेद को न माना जाय तो तत्सम शब्दों की संख्या ६० से बढ़कर उनका प्रतिशत २५ प्रतिशत हो जाता है। तद्भव शब्दों में उन शब्दों को भी सम्मिलित किया गया है जिन के अन्तिम दीर्घस्वर अपभ्रंश भाषा की प्रवृत्ति के अनुसार ह्रस्व कर दिये गये हैं। जैसे कि गुहा का गुह, देवी का देवि आदि। ऐसे शब्द लगभग ४२ हैं। इनको तत्सम शब्दों की संख्या में जोड़ने से तत्सम शब्दों की संख्या २७ प्रतिशत हो जाती है।

क्रियाओं की ४०० संख्या में लगभग ५० देशी हैं; शेष तद्भव। तत्सम क्रियाएँ ग्रन्थ में उपयोग में नहीं आई हैं। चूंकि अपभ्रंश भाषा में हलन्त क्रियाओं को स्वरान्त बना लिया जाता है। अतः ऐसी क्रियाओं की गणना तद्भव वर्ग में

ही की गई है। क्रियाओं को स्वरान्त बनाने की प्रक्रिया दो प्रकार की है, एक तो संस्कृत की क्रियाओं में स्वर जोड़कर और दूसरी अन्तिम व्यञ्जन का लोप कर जैसे कि जन् से जन, चुम्ब् से चुम्ब और पालय् से पाल, बोधय् से बोध। ग्रन्थ में तद्भव क्रियाएँ ८८ प्रतिशत हैं देशी १२ प्रतिशत।

ग्रन्थ के रचनाकाल के समय अपभ्रंश भाषा सामान्य बोलचाल की भाषा थी। बोलचाल की भाषा में परिवर्तन द्रुत गति से हुआ करते है। वैसे हेमचन्द्र ने इस भाषा का व्याकरण रचकर उसे स्थायित्व देने का प्रयत्न किया किन्तु प्रतीत होता है कि पद्मकीर्ति के समय में काव्य ग्रन्थों में भी उनका कड़ाइ से पालन नहीं किया जाता था। हे के नियम ८ १ ७७ के अनुसार क् ग् आदि का लोप होता है किन्तु इस ग्रन्थ में अनेक उदाहरण ऐसे है जहाँ लोप नहीं भी हुआ। उदाहरण के लिये ग्रन्थ में दोजिब्भ (१ ४ १०) तथा दोइब्भ (४ ११ ७, १४ २७ ८) दोनों का उपयोग हुआ है जिनमें से पहले में ज का लोप नहीं किया गया दूसरे में लोप किया गया है। हेमचन्द्र व्याकरण के उक्त नियम के अनुसार ज्, द् आदि का लोप उस अवस्था में नहीं किया जाता है जब वे शब्द के प्रथम अक्षर हों। अब यह विचारणीय है कि समास के उत्तर पद का प्रथम अक्षर शब्द का प्रथम अक्षर माना जाए या नहीं। यदि माना जाता है तो उसका लोप नहीं होगा अन्यथा होगा। इस ग्रन्थ में बहुधा समास के उत्तरपद के प्रथम अक्षर को शब्द का प्रथम अक्षर न मान कर ज्, द् आदि का लोप किया गया है जैसे कि °यण (जन) (१ ३ ८) °यर (कर) (७ ७ १) °यल (तल) १ २ १० तथा °याल (काल) (६ १० ३) किन्तु ऐसे भी उदाहरण उपलब्ध हैं जब कि कुछ शब्दों में कुछ स्थानों पर इनका लोप नहीं हुआ है जैसे कि पडिवासुदेव (१७ ७ ७) किन्तु पडिवासुएव (१७ २२ १) रूप भी प्राप्त है।

ग्रन्थ में कुछ शब्दों के अन्त में लेखक ने स्वेच्छा से अ के स्थान में इ किया है। उदाहरण के लिये मिल्ल का भिल्लि (५ ११ ९) वद का वदि (१ ४ १०, २ ७ ५) सह का सहि (१३ ६ ६), घर का घरि (१३ ५ ११), सग्ग का सग्गि (१ ८ ९) वास का वासि (४ ८ ७ १३ १८ ८)। एक स्थान पर तो समास के समस्त पूर्व पदों के अन्त में अ के स्थान में इ लाई गई है। वह है—वणि काणणि चच्चरि धरि पएसि (३ ९ ६)। यथार्थ में यह समास वण–काणण–चच्चर–पएसि–है जैसा कि इस की पूर्व पंक्ति में है। वह पंक्ति है—पहि गाम-खेत कव्वडपएसि।

अपभ्रंश उकार बहुला भाषा है। यह जानते हुए कविने 'उ' का अनपेक्षित स्थानों पर भी उपयोग किया है। 'उ' एक कारक विभक्ति है जिसके उपयोग समास के पूर्वपद के अन्त में अपेक्षित नहीं किन्तु इस ग्रन्थ में अनेक उदाहरण ऐसे हैं जहा 'उ' समास के पूर्व पद के अन्त में प्रयुक्त हुआ मिलता है जैसा —

(१) आयारु अगु (७ २ २) चाहिये आयार अगु।
(२) घणु-पवणु (१७ ४ ३) ,, घण पवणु
(३) सुसमु सुसमु (१७ ४ ३) ,, सुसम-सुसमु।
(४) सुसमु-दुसमु (१७ ६ २) ,, सुसम-दुसमु।
(५) आसण्णु मच्चु (१८ १२ १०), आसण्ण-मच्चु।

उक्त उदाहरणों में पूर्व पदों को यदि स्वतन्त्र शब्द मानकर उन्हें उत्तरपद के विशेषण के रूप में ग्रहण किया जाय तो शब्द की सार्थकता ही नष्ट हो जाती है।

ग्रन्थ में कुछ शब्द ऐसे भी हैं जिनका उपयोग उनके रूढ़ि-क्रमागत अर्थ से भिन्न अर्थ में किया गया है। वे हैं —

(१) दियह (१. ५. ९; ८. ४. ३) आकाश या स्वर्ग के अर्थ में प्रयुक्त।
(२) साहिवि (५. ९. २) सहकर " "
(३) आसासिउ (८. १५. १०) पहुँचा के " "
(४) धणुहर (११. ९. ५) धनुष के " "
(५) सहाउ (१२. ५. १) साथ " "
(६) अप्पप्प (१४. ६. ५) अध्यात्म या आत्म " "
(७) अट्ठमिहिँ (१४. १७. ९) आठों " "

ग्रन्थ में कुछ ऐसे भी शब्द हैं जिनका अर्थ संदिग्ध हैं। वे हैं —

(१) पुणरवि (२. ७. ८) संभावित अर्थ — पुनः अपि
(२) रुहिणि (२. ७. १०) " " जाल
(३) दोहट्ट (३. २. ४) " " दुःहट्ट
(४) देवति (३. ९. २) " " देव + अर्ति
(५) परीवा (४. १. ११) " " परि + इत = चलागया
(६) णविय (४. २. ३) " " दत्त = दिया
(७) परिभविय (८. ११. १) " " व्याप्त
(८) छडउ (८. १८. ९) " " छिड़काव
(९) कउ (१०. ३. ६) " " गर्जन
(१०) सरुह (१२. २. ४) " " सरोप
(११) सिप (१३. २. ४) " " सिप्प = शिल्प
(१२) चकल (१३. १०. ८) " " छिद्रयुक्त काष्ट
(१३) वालि (१८. ३. ७) " " वालोंवाला
(१४) आलि (१८. १८. ८) " " अलीक, उपसर्ग।

ग्रन्थकार ने अपने पूरे ग्रन्थ में कुछ शब्दों को एक ही प्रकार से नहीं लिखा है। भिन्न भिन्न स्थानों पर वे भिन्न प्रकार से लिखे गये हैं। यह लिपिकारों की देन नहीं है, क्योकि शब्द में परिवर्तन से छंद भंग होता है। वे शब्द हैं :—

अहवइ (१. ३. १) जो अहवा (१. ६. ६) और अहव (१. १२. १) रूप से भी लिखा गया है। उसी प्रकार से उप्परि (१. १४. ९) उवरि (३. १३. ७) रूप से; अगेय (२. ८. ४) अण्णेक रूपसे, अप्पय (१. ३. ८) अप्पाणय (१. २. ५) तथा अप्प (१३. १०. ३) रूप से; भडारय (३. १. १) भडारा (१८. ११. १०) रूप से; भायर (१. १३. १) भाय (१. १५. ८) रूप से; पुहइ (१. ७. १०) पुहवि (१८. ८. १) रूप से तथा उत्तुंग (१. ७. ९) उत्तंग (६. १५. ४) रूप से भी लिखे गये हैं। एक शब्द को इस प्रकार जब भिन्न भिन्न रूप से लिखने की परम्परा रूढ हो जाती है तब इन रूपों को उसी शब्द के वैकल्पिक रूप मानकर उन्हें शुद्धता का जामा पहिना दिया जाता है जैसा कि संस्कृत के पृथिवी और पृथ्वी शब्दों का हुआ है।

ग्रन्थ में कुछ शब्द इसप्रकार के भी है जिनके बीच 'य' प्रक्षिप्त है। वे हैं :—

(१) सयरु (६. १. १०) शुद्धरूप है सरु।
(२) कलयल्ल (८. १२. ५) शुद्ध शब्द है कलल्ल।

( ३ ) तणुयवाय ( १४ १२ ८ ) शुद्ध रूप है तणुवाय
( ४ ) लोयायलोय ( १५ १० ४ ) , , लोयालोय
( ५ ) तणुयपवणु ( १६ १७ १ ) ,, ,, तणुपवणु
( ६ ) जीवायजीव ( ३ ४ ६ ) ,, , जीवाजीव
( ७ ) रयमणी ( ६ ११ ११ ) , ,, रमणीउ

ग्रंथकार जब कब दो समानार्थी शब्दों का एक साथ प्रयोग भी करता है जैसा कि निम्न स्थलों से स्पष्ट है –

( १ ) बहु-गुत्त-सहासहिँ ( ८ ८ १ ) यहाँ बहु' और 'सहास' प्राय समान अर्थ व्यक्त करते हैं।
( २ ) बारस विह-सावय-विविह-धम्मु ( ३ १३ ८ ) इसमें बारसविह कहने के पश्चात् विविह शब्द की आवश्यकता नहीं रहती।
( ३ ) बहु-कय-सुकय-कम्म ( ६ २ १ ) यहाँ कय शब्द की सार्थकता सुकय के कारण नहीं है।
( ४ ) बहु-पारमल-बहुलइ ( ८ ५ १ ) यहाँ बहु और बहुल समानार्थक शब्द हैं।
( ५ ) णहि किरण-णियट-जालेण मुक्कु ( १० ८ १ ) इसमें णियट ( निकट ) तथा जाल प्राय समानार्थी शब्द हैं।
इनके अतिरिक्त ग्रंथ में ऐसे अनेक सामासिक शब्द हैं जिनमें एक पद दूसर की पुनरुक्ति मात्र है जैसे कि—सम-सरिसा सम + सदृश ( १ ७ ६ ) जबूदीवदीव-( १६ १० ५ ) जम्बूद्वीपद्वीप। गयउरपुर=गजपुरपुर ( १५ १२ १ ) चउगइगइ-चतुर्गतिगति ( २ ६ १० )। कहना आवश्यक नहीं कि इन समासों में अन्तिम पद सदृश दीप पुर और गइ अनावश्यक हैं।

अपनी भाषा को प्रभावोत्पादक बनाने के लिये कविने अनुरणनात्मक तथा ध्वन्यात्मक शब्दों का भी यथावश्यक प्रयोग किया है। वे शब्द हैं —

( १ ) गुलुगुलुगुलुगु ( ३ १५ ७ ६ १२ ६ १४ १६ ४, १४ २२ ४ )
( २ ) धगधगधगधगु ( ६ १० ४, ८ १५ १० १४ १५ २, १४ २६ ५ )
( ३ ) खलखलखलु ( ८ १९ ८ )
( ४ ) सगसगतु ( १४ २२ ७ )
( ५ ) लहलहलहतु ( १४ २६ ४ )
( ६ ) महमहति ( १ ५ ४ )
( ७ ) घुरहुरिय ( ७ १० ११ )
( ८ ) थरहरिय ( १२ १२ २० )
( ९ ) किलकिलइ ( १२ १२ ३ )
(१०) घुरुकार ( ७ १० ११ )

ग्रंथ में अनेक शब्द ऐसे हैं जो वर्तमान हिन्दी शब्दों के अत्यधिक समान हैं। इनका उपयोग उसी अर्थ में हुआ है जिसमें कि आज हो रहा है। वे शब्द हैं —

( १ ) अणत्त हिन्दी शब्द अनस
( २ ) चड ( १ १८ ९, १० १२ १ ) , चढ़ना

(३) चुक्क (१. १. ७; १. ११. ८) " चूकना
(४) छिंक (१७. ६. ३) " छींकना
(५) झंप (१. १४. १३) " झंपना, या (ढांकना)
(६) टल (१२. १२. ८) " टलना (या हलना)
(७) डोल्ल (१५. ५. १०) " डोलना
(८) डर (१२. १२. १९) " डरना
(९) ढिल्ल (३. ११. ३) " ढीला
(१०) णवजुवाणु (१. १२. १; २. ५. २) " नौजवान
(११) थोडो (१. १६. ८) थोडो (बुंदेलखंडी में) थोड़ा (साहित्यिक हिन्दी में)
(१२) दाढ (१४. १७. १२) दाढ (या डाढ)
(१३) पणिहारि (६. ७. ७) पनिहारि
(१४) पत्तल (५. २. ३) पतला (मराठी—पातड)
(१५) पल्लट्ट (४. १. ११) पलटना
(१६) पारिक्खिय (६. ७. ९) हिन्दी में पारखी
(१७) पोथा (६. ६. ८) " पोथा, पोथी
(१८) भल्लिम (३. ५. ७; १०. २. ७) " भलाई
(१९) भिड (११. १२. ३) " भिडना
(२०) बुज्झ (२. १५. १; १३. २०. ९) " बुझाना (या समझाना)
(२१) बुड्ड (६. ११. १०) " बूडना (या डूबना)
(२२) बोल्ल (३. १३. २) " बोलना
(२३) रेल (८. १९. ७) " रेला (समूह)
(२४) लुक्क (१४. ६. १२) " लुकना
(२५) सत्तर (१८. ७. २; १८. ७. ७) " सत्तर (७०)
(२६) सत्रह (१४. ३०. १०) " सत्रह (१७)
(२७) सुसर (९. ८. ३; ९. ८. ११) " सुसर (श्वसुर)
(२८) सूरवीर (१. १६. ४) " सूरवीर
(२९) हल्लोहलि (११. १०. १) " होहल्ला
(३०) हल्ल (९. १३. ८; १४. १२. १०) " हलना

इन शब्दों के अतिरिक्त पा. च. में कुछ वाक्यांश या अभिव्यक्तियां ऐसी भी हैं जो हिन्दी के समान ही हैं यथा—

(१) बोल्लणहं लग्ग (१. १२. ५) हिन्दी में बोलने लगा
(२) कहणहं लग्ग (६. १५. ७) " कहने लगा
(३) वड्ढ हासउ होइ जणे (१०. १. १३)—हिन्दी में कुख्याति के लिये 'हंसी होना' इस मुहावरे का उपयोग किया जाता है। उसी का प्राग् रूप पा. च. के इन शब्दों में है।

( ४ ) हयसेणु णाउ तो वहमि णाहि ( ९ १२ ८ )। हिन्दी में प्रतिज्ञा लेने का एक प्रकार यह है– यदि मैं अमुक कार्य न करूँ तो मैं अपना नाम छोड़दूगा या बदल्दूगा। पा च की उक्त पंक्ति में प्रतिज्ञा ईसी प्रकार से ली गई है।

( ५ ) करिदवत्ति ( १ १६ १७, १ १८ ७ )। किसी कार्य को शीघ्रता से करने के लिये यदि कहना हो तो हिन्दी में कहा जाता है 'जल्दी करो'। पा च में प्राय इन्ही शब्दों ( करिदवत्ति ) में यह भाव व्यक्त है।

( ६ ) म करइ खेड ( २ २ ३, २ १५ ७ १२ ३ १२ )। किसी कार्य में पूर्ण करने में आतुरता दिखाने के लिये हिन्दी में कहा जाता है 'देर मत करो'। पा च के 'म करइ खेड' उसी अर्थ को व्यक्त करते हैं।

( ७ ) जपि तपि ( १ २ ७ ३ १५ ११ ) जिस प्रकार से समव हो, 'जैसे भी बने' आदि के भाव को 'जैसे तैसे' शब्दोंसे भी व्यक्त किया जाता है। पा च के 'जपि तपि उसी भाव को व्यक्त करते हैं उदाहरणार्थ

णिप्पज्जउ–कित्तणु जपि तपि ( १ २ ७ ) यह कीर्तन जैसे तैसे समाप्त होये और—यहु सगउ वयणु करि जपि तपि ( ३ १५ ११ ) मेरे वचनों को जैसे बने वैसे ( पूरा ) करो।

( ८ ) णियचित्तलग्गु ( १३ ९ १ ) 'चित्त ( या मन ) में बैठना या लगना' अभिव्यक्ति पसंद आने के अर्थ में प्रयुक्त होती है। इसी अर्थ में पा च का उक्त वाक्यांश प्रयुक्त है जिसका अर्थ है– निज के चित्त में लगी।

( ९ ) अम्हहँ वुत्तउ करहि ( ? ९ ४ ) यह हिन्दी का 'हमारा कहा करो' शब्दों का प्राक्रूप ही है।

## पा च. में काव्य गुण

(१) पा. च एक महाकाव्य :—

आचार्य दण्डी ने महाकाव्य के लक्षणों का निर्देश करते हुए बताया है कि महाकाव्य उसे कहते हैं जो सर्गबन्ध हो। इसका आरम्भ आशीष, नमस्क्रिया या कथानक के निर्देश से होता है। इसका नायक एक प्रसिद्ध चतुर व्यक्ति होता है जो ऐतिहासिक हो या पौराणिक। इसमें नगर समुद्र, पर्वत, सूर्योदय, चन्द्रोदय, ऋतु, उद्यान सलिलक्रीडा, विवाह, कुमार जन्म, दूतप्रेषण, युद्ध आदि के वर्णन आवश्यक हैं। साथ ही इसमें अलकारों रसों का समुचित प्रयोग होता है तथा स्थान स्थान पर भिन्न २ छन्दों का भी उपयोग किया जाता है।[1] यह बताने के पश्चात् आचार्य दण्डी ने यह कथन भी किया है कि यदि उक्त अगों में से किसी का काव्य में कोई अग न आ पाए तो भी वह दोषयुक्त नही माना जाता[2]। महाकाव्य के उक्त लक्षणों पर ध्यान देने के पश्चात् जब पासणाहचरिउ पर दृष्टि डाली जाती है तो शका नहीं रह जाती कि इस काव्यग्रन्थ में महाकाव्य के प्राय सभी लक्षण वर्तमान है। ग्रन्थ का प्रारभ चौवीस तीर्थंकरो को नमस्कार करने और इनकी स्तुति से प्रारभ होता है। इसके नायक तेइसवें तीर्थंकर पार्श्वनाथ है जो कि ऐतिहासिक व्यक्ति हैं और जिनकी कीर्ति से यह लोक आज भी आलोकमय बना हुआ है। ग्रन्थ में नगर पर्वत् आदि के यथेष्ट वर्णन हैं[3] तथा रस अलकार तथा विभिन्न छंदों का उपयोग भी अनुप है। अत सब दृष्टियो से यह एक महाकाव्य है। इसमें आचार्य दण्डी द्वारा बताया गया यदि कोई लक्षण नहीं है तो वह केवल यह कि इसमें उसके भागों को सर्ग नाम नहीं दिया गया है। यह परम्परा के भेद के अनुसार है क्योंकि सस्कृत काव्य में जिन्हे सर्ग कहेने की परिपाटी है उन्हे ही अपभ्रश काव्यों में सन्धि नाम दिया गया है। यथार्थ में महाकाव्य को सर्गबन्ध कहने से आचार्यदण्डी का तात्पर्य यह है कि वह पद्यात्मक होना चाहिए गद्यात्मक नहीं।

---

१ काव्यादर्श १ १४ १९। २ वही १ २०। ३ नगर वर्णन–१ ६ ७ पर्वत वर्णन ७ ९ वन वर्णन १४ २ सूर्योदय वर्णन–१० १२ सूर्यास्तवर्णन–१० ८ ९ चन्द्रोदयवर्णन १० ११ ऋतुवर्णन–६ १० १२ १३ तथा १३ ४ सलिलक्रीडावर्णन–६ ११ विवाह चर्चा वर्णन–१३ ५, ६, ७ ८ कुमारजन्मवर्णन–८ १२ से २२; दूतप्रेषणवर्णन ९ ६ युद्धवर्णन–११ और १२ संधियाँ।

## (२) पा. च. में प्रकृति वर्णन :—

प्रकृति वर्णन में सूर्यास्त, संध्या तथा चन्द्रोदय एवं ऋतुवर्णन उल्लेखनीय हैं। पद्मकीर्ति ने सूर्यास्त तथा संध्यागम में मानवीय गतिविधि की तारतम्यता को देखा है। सूर्य को उसने एक मानव के रूप में उपस्थित कर उसके ही द्वारा उसकी तीन अवस्थाओं का वर्णन करा कर उससे मानव को पाठ-ग्रहण करने का उपदेश दिलाया है। सूर्य का कथन है कि प्रत्येक मनुष्य की तीन अवस्थाएँ—उदय, उत्कर्ष एवं अस्त—होती हैं।[1] उदय के समय देवता भी उसे प्रणाम करते हैं, उत्कर्ष के समय वह संसार के उपर छाकर उसका भला करने का प्रयत्न करता है पर जब उसके अस्तसमय आता है तब सहोदर भी उसकी सहायता को नहीं आते। जो साथ थे वे भी साथ छोड देते हैं। अतः मनुष्य को अस्त के समय दुःखी होने की आवश्यकता नहीं। उसे तो केवल इस कारण से संतोष होना चाहिए कि उसने अपना कार्य पूरा किया है।

संध्याका वर्णन एक रूपक के अवलम्ब से किया गया है। संध्या को एक नयिका का परिधान पहनाया गया है और सूर्य रूपी नायक को एक अनुरक्त प्रेमी का। यह नायक अनुरक्त होते हुए भी तब तक नायिका के समीप नहीं जाता जब तक कि अपना कार्य पूरा नहीं कर लेता। सच है कि जो महान व्यक्ति होते हैं वे अपना कार्य सम्पन्न कर ही महिलाओं के पास जाते हैं। वे महिलाओं का सान्निध्य तभी प्राप्त करते हैं जब वे दूसरों की आंखों से ओझल हो जाते हैं दूसरी ओर संध्या है जो निर्मल, स्निग्ध और प्रिय के आकर्षण योग्य शृंगार से युक्त होते हुए भी प्रिय को आकर्षित नहीं कर पाती, वह विरह का ही अनुभव करती है। किन्तु तथापि वह सूर्य-नायक की अनुगामिनी बनी है। सच ही तो है कि चंचलरूप धारण करनेवाली नारी के अधिकार में मनुष्य के पास पहुँचने का कोई दूसरा साधन भी तो नहीं है। ग्रन्थ में थोड़े शब्दों में संध्या का बहुत सजीव चित्र प्रस्तुत किया गया है। संध्या निर्मल स्निग्ध और अनेकानेक रंगों से रञ्जित है। उसकी छवि किंशुक और प्रवाल के समान है। उसकी देह सिंदूर पुञ्ज के अनुरूप है तथा उसका मुख ईषद्रक्त है।[2]

सूर्य और संध्यारूपी अनुरक्त प्रेमी-युगल के विदा हो जाने के पश्चात् आकाशमंडल का स्वामित्व मदनराज के सहायक निशानायक चन्द्र को प्राप्त हो जाता है। यह चन्द्र कालिमायुक्त रात्रि को भी धवलिमा से युक्त कर उसे शोभनीय बना देता है। सत्य ही तो है कि सत्पुरुष की संगति में दोषवती नारी भी शोभा देने लगती है। इस प्रकार चन्द्रोदय के वर्णन में भी ग्रन्थ में प्रकृति और मानवीय क्रियाओं में सामञ्जस्य स्थापित किया है। चन्द्र के कलंक को देखकर कवि आश्चर्य करता है कि समस्त संसार को शुभ्रता प्रदान करनेवाला चन्द्र अपने शरीर के एक भाग में वर्तमान श्यामलता को क्यों दूर नहीं कर पाता। पर इसमें आश्चर्य की क्या बात है; सभी जानते हैं कि विद्वान् परोपकार की चिन्ता में स्वयं को भूल जाते हैं।[3]

ऋतुओं में ग्रीष्म, वर्षा तथा हेमन्त का वर्णन किया गया है। ऋतुओं का यह वर्णन वास्तविक है, उसमें कल्पना की उडान अधिक नहीं, न हि प्रकृति का सूक्ष्म निरीक्षण। इन वर्णनों में कवि का ध्यान प्रकृति के सामान्य, स्थूल एवं भीषणरूप की ओर अधिक गया है अतः वसन्त को छोड़-शेष सब ऋतुएं जन-साधारण के लिए दुखदाई हैं। ग्रीष्म ऋतु दुस्सह और कठोर है जिसमें अग्नि के समान धाँय धाँय करता हुआ तीक्ष्ण और चपल वातूलयुक्त पवन बहता है। वह संसार को प्रलयाग्नि के समान तपाता है उसी प्रकार से जिस प्रकार से कि दुष्ट नृप मनुष्यों को संतप्त करता है। इस कारण से मनुष्य दिन में म्लान रहते हैं और रात्रि में करवटें बदलते हैं। ग्रीष्म के पश्चात् नभ में जब घनरूपी हाथी आते हैं तो वर्षाकालरूपी राजा उनपर आरूढ हो जाता है और अपनी विद्युतरूपी तलवार चमकाता है। उस समय ध्वनि से प्रचण्ड, विद्युत से चंचल, और काले तमालवन के समान श्यामल मेघ पानी की झड़ी लगा देते हैं। इनके कारण अंधकार इतना बढ़

१. पा. च. १०. ८. ८. २ पा. च. १०. ९. २–५. ३. पा. च. १०. ११. १०, ११।

जाता है कि रात्रि और दिन का भेद ही समाप्त हो जाता है। फिर शिशिरकाल आ जाता है जिसमें हिम और शीत गरीबों के मन और देह का शोषण करते है। दारिद्र्य पीडित व्यक्ति करों को ही वस्त्रके समान शरीर पर लपेटकर कष्टपूर्वक रात्रि व्यतीत कर पाते हैं। उस समय सरोवर हिम से आहतसे होकर तथा वृक्ष पवन से ताडितसे होकर म्लानसे दिखाई देते हैं। घास-पात सूख जाता है इस कारण से गाय भैंसो के पेट नहीं भरते परिणामत उनका शरीर दुर्बल हो जाता है। इन तीनो ऋतुओं का दुखदाई वर्णन एक विशिष्ट योजना के अनुसार हुआ है। ये वर्णन चक्रवर्ती कनकप्रभ के राज्यकाल के वर्णन के अन्तर्गत किये गए हैं। इन वर्णनो से यह सिद्ध करने का प्रयत्न किया जा रहा है कि ससार की प्रत्येक वस्तु और वर्ष का हर काल दुखद है अत इनके प्रति वैराग्यभाव ही श्रेयस्कर है। इससे चक्रवर्ती कनकप्रभ की भावी विरक्ति के कारण की सूचना मिल जाती है।—

वसन्तऋतु का वर्णन दूसरी पृष्ठ भूमि म किया गया है। युद्ध में पार्श्वनाथ की विजय प्राप्ति के पश्चात् वसन्त का आगमन हुआ है। नरनारियों के मनम पहलेस ही आनन्द उमड रहा है उसीके अनुरूप प्रकृति ने भी आनन्द मनाना प्रारभ किया। उद्यानों में कुसुमों की सुगन्ध प्रसार पाने लगी, मालती फूल उठी, कोकिल की काकली सुनाइ पडने लगी। आमों में मजरी सज उठी। पक्षी उस मजरी को चोंच में दबाकर मनुष्यों में उसका प्रदर्शन करने लगे मानों वसन्तनरेन्द्र का आज्ञापत्र घुमा रहे हों।[१] फलत स्थान पर हिंडोले डल गए। मर्दल और तूर्य की ध्वनि चन्द्र के समान मन को भाने लगी और विलासिनी स्त्रियां सुख पाने लगीं।

पा च में वनों तथा पर्वतों का वर्णन विस्तार से दिया गया है। वन के वर्णन म बहत्तर वृक्षों के नामों का उल्लेख किया गया है। इन पर्वत और वनों के वर्णन में उनकी दुर्गमता और दुरूहता पर ही विशेष जोर किया गया है। वे सचार के लिए अयोग्य और मनुष्य के प्रवेश के लिए कठिन हैं। सभवत इसी कारण से मुनि उनमें शांति का अनुभव कर ध्यान और चिन्तन में लीन रह सकते थे।

## (३) स्त्रीपुरुष-वर्णन :—

पा च के अनुसार शरीर की दृष्टि स वह मनुष्य आदर्श पुरुष माना जाता है जिसके चरण कूर्म के समान उन्नत हों, जिसका वदन विशाल हो कटि सिंह की कमर के समान हो, आँख लाल हों हाथ लबे और बलिष्ट हो और आवाज गभीर हो।[२] इन शारीरिक गुणों के साथ मनुष्य को आन्तरिक गुणों से युक्त होना चाहिए। आतरिक गुणों में दया और धर्म का विशेष स्थान माना गया है। इनके होनेपर ही वह दूसरे मनुष्यों से मित्रता का व्यवहार करता है विद्वानों की सगति करता है और मातापिता और गुरु की सेवा करता है। साथ ही उसमें दूसरे के धन और स्त्री तथा दुर्जनो की सगति के लिए इच्छा नहीं होती है।[३] इस प्रकार के मनुष्य को अपने वृद्धावस्थाके लक्षण दिखाई देते ही अपने ज्येष्ठ पुत्र पर भार सोंपकर परमार्थ चिन्तन में लीन होजाना चाहिए।[४]

पा च में स्त्री तथा उसके सौंदर्य का वर्णन अनेक स्थानों पर हुआ है। वह वर्णन प्राय एक ही साचे में ढला हुआ है और परपरागत शैली का है। उन वर्णनों में स्त्री का मुख शशी के समान[५], वाणी कोकिल के समान[६], वर्ण पकज या गोरोचन के समान[७], नयन नीलोत्पल के समान[८] कर करिणी के कर समान[९], गति हस के समान[१०] तथा केश कुटिल[११], वदन

१ पा च १३ ४ १० ११। २ वही ५ ३ ६–९ तथा ५ ४ ७ ३ ५ ४ १ से ९। ४ पा च ५ ५ ३–६। ५ वही ८ ४ ८। ६ वही ६ ९ ६। ७ वही १४ १४ ५। ८ वही १ ९ ३, ५ २ २। ९ वही ६ १. ८। १० वही १ ९ ८ ११ वही १ ९ ५ ५, २ ३

विशाले[1], पयोधर सघन, उन्नत तथा पीन[2], त्रिवलि उत्कृष्ट, एवं नितम्ब विस्तृत होते हैं[3]। स्त्रियां सर्वत्र और सर्वदा 'लडह-जुवाणें, या अहिणव जुआणं, कृशतनु, अतिसुंदर, शुभदर्शी, आभूषणों से विभूषित[4], कामपीडा जागृत करनेवाली तथा मुनियों के मन को मोहनेवाली होती हैं[5]। जहां कविने स्त्रीके सौंदर्य को साधारण शब्दो में व्यक्त करना संभव नहीं माना वहां स्त्री को कामदेव का प्रथमप्ररोह[6] या कंदर्प का निवासस्थान[7] बताकर संतोष किया है। किन्तु कवि की दृष्टि में इन बाह्य-गुणों की शोभा नहीं। वह उत्तम स्त्री उसीको मानता है जिसमें आंतरिक गुण हैं जो विमलचित्त है और मतिमती है, जो कलाओं और गुणों से तथा नय और विनय से विभूषित है तथा उत्तम कुल में उत्पन्न है। तभी तो उसने जहां जहां उक्त बाह्य गुणों की चर्चा की है वहां वहां इन आंतरिक गुणों की भी की है। स्त्री की श्रेष्ठता अपने पति की प्रिया होने में है जिसके बिना उसके अन्य गुण व्यर्थ हैं, निरुद्देश्य हैं, निष्प्रयोजन हैं। इसी गुण को सर्वोत्कृष्ट बतानेहेतु उसने प्रभावती को अपने पति की वैसी प्रिया बताया है जैसी की जिनवर को शांति, शंकर को गौरी, राम को सीता, कृष्ण को रुक्मिणि, अनंग को रति, चन्द्र को रोहिणी प्यारी थी।[15] स्त्री को उक्त बाह्य एवं आंतरिक गुणों से समन्वित करने पर भी पद्मकीर्ति का मत उसके विषय में अच्छा नहीं। वह स्त्री को मूलतः लोभी तथा अन्यदोषों से युक्त मानता है तभी तो स्त्रियां जिसके पास रत्न देखती है उसके पास जाती हैं।[16]

इन स्त्रियों की संगति से निर्मल भी दोषमय हो जाता है।[17]

युद्ध वर्णन :—

पा. च में युद्ध का विस्तृत वर्णन है जो दो संधियों में पूरा हुआ है। उसके पहले युद्ध की तैयारी के वर्णन में दो संधियां रची गई हैं। यह समस्त वर्णन विस्तृत होने के साथ अत्यंत व्यवस्थित भी है। युद्ध–यात्रा का वर्णन शिशुपाल वध के आधार पर किया गया है। युद्ध का प्रारंभ यवनराज तथा रविकीर्ति और पार्श्वनाथ की सेनाओं की मुठभेड से हुआ है। इस घमासान युद्ध में योद्धा अपने जीवन की आशा छोड़कर किन्तु जय की अभिलाषा लेकर दूसरों पर आक्रमण करते हैं। कोई योद्धा अन्य मृत योधा के सूने रथ पर चढ़ जाता है, कोई हाथी पर तो अन्य कोइ घोडे पर। कोई तलवार आदि टूट जाने पर शत्रु के शिर के बाल पकड़कर ही उसे झकझोर डालता है। कोई पराक्रमपूर्वक दूसरे के अलंकाररूप लटके हुए कृपाण को हथिया लेता है। कोई योद्धा अपने मित्र को बिना अस्त्र-शस्त्र के देखकर अपना हथियार उसे सौंप कर कहता है– मित्र प्रहार करो और अपने यश से समस्त सेना को अलंकृत करो। कोई अपने असिपत्र से हाथियों के दांतों पर ही चोट करता है और उन्हें तोड गिराता है।[18] इसके पश्चात् रविकीर्ति तथा यवनराज की सेना के अन्यान्य वीरों के युद्ध का एक एक कडवक में रोमांचकारी विवरण है। तदनंतर पार्श्वनाथ तथा यवनराज के युद्ध का निरूपण है। इन दोनों के युद्ध के वर्णन में कविने छंद की गति और शब्दों की योजना द्वारा नाद-सौंदर्य को उत्पन्न कर वीरता की अभिव्यञ्जना की है। ध्वन्यात्मक शब्दों के प्रयोग से उसका प्रभाव और भी बढ़ गया है। यवनराज के क्रोधोन्मत्त होकर युद्ध करने का वर्णन अत्यन्त खूबी से किया गया है—

रह दलइ। किलकिलइ॥ हय हणइ। जउ मणइ॥
खणि लडइ। खणि भिडइ॥ खगि फरिसु। खणि कुलिसु॥ आदि (१२. १२)

---

१. वही ५. २ ५। २. वही ५. २. ४। ३. वही १. ९. ४; ५. २. ३। ४. वही ५. २. ४; ५. २. ५, ६. ९. ५। ५. वही ६. ९. ८। ६. वही ५. २. १। ७. वही ५. २. ५; ६. ९. ४। ८. वही ४. ४. ७। ९. वही ५. २ २। १० वही ५. २. ६; ६. ९. ७। ११. वही ६. ९. १०। १२. वही ५. २. ९। १३. वही ४. ४. ८। १४. वहि ५. ३. ८। १५ वही १. ९. ५–९। १६. वही १६. ५ ४। १७. पा. च. १०. १०. १०. १८. वही ११. ४. १२–१७.

इस समस्त वर्णन में प्रतिनायक की वीरता, धीरता तथा रणचातुरी जितनी प्रकाश में आई है उतनी नायक पार्श्वनाथ की नहीं। सभवत कवि ने काव्यादर्श के उस सुझाव को ग्रहण किया है जिसके अनुसार प्रतिनायक का गुणानुवाद कर उसे नायक द्वारा परास्त कराने से प्रतिनायक की अपेक्षा नायक की श्रेष्ठता अभिव्यञ्जना द्वारा सिद्ध करना प्रकृतिसुन्दर मार्ग बताया गया है।[1]

इस युद्ध-वर्णन में त्रिशूल, तोमर, अर्धेन्दुबाण, वावल्ल, मल्ल, कुत, क्षुरप्र, करवाल, रेवगि, चित्रदण्ड, मुद्गर घन, पट्टिस सव्वल, चाप, शक्ति, असिपत्र, चक्र, नाराच, कनक, झस, मुसढि, कोदड, गदा आदि अस्त्र शस्त्रों के साथ अग्निबाण, वायव्य बाण, नागबाण, गरुडबाण, गजेन्द्रास्त्र, सिंहास्त्र, वरणास्त्र, तमास्त्र, दिवाकरास्त्र, पर्वतास्त्र तथा वज्रास्त्र के उपयोग में लिए जाने का उल्लेख भी किया गया है।[2]

रस तथा अलकार :—

पा च का प्रधान रस शांत है। ग्यारहवीं और बारहवीं सधियों को छोड शेष में से प्रत्येक सधि में मुनि की शात तपस्या, आत्मोत्सर्ग का उपदेश, तथा मुनि और श्रावकों के शुद्ध चरित्रों का विस्तृत वर्णन है। अनेक स्थानों पर ससार की अनित्यता तथा जीवन की क्षण भगुरता दिखाकर विराग की उत्पत्ति कराई गई है। ग्रंथ की अतिम चार सधियों में पार्श्वनाथ की पवित्र जीवनचर्या एव ज्ञानमय उपदेशों से केवल शातरस की ही निष्पत्ति हुई। स्पष्ट है कि कवि को शात रस में ही काव्य एव जीवन का पर्यवसान अभीष्ट था। शातरस की सर्वोत्कृष्ट निष्पत्ति पार्श्व की तपस्या के वर्णन में हुई है—

समसत्तुमित्तु समरोसतोसु। कचणमणि पेक्खइ धूलिसरिसु॥
समसरिसउ पेक्खइ दुक्खु मोक्खु। वदिउ णरवर पर गणइ मोक्खु॥ १४ ३ आदि

शातरस के पश्चात् वीर रस की प्रधानता है। युद्ध वर्णन में स्थान स्थान पर—सूरहँ सद सुणवि महाभड, धावति समच्छर बद्धकोह, भिडिउ सदप्पु जीविउ रणि मेल्लवि, आदि उक्तिया बारबार वीर रस का आस्वादन कराती हैं। इस रस का सर्वोत्कृष्ट उदाहरण पार्श्व की उस उक्ति में है जब उन्होंने अपने पिता से युद्ध में जाने की अनुमति मागी किंतु पिताने बालक कहकर उन्हें टालना चाहा। इस पर पार्श्व का पौरुष प्रदीप्त हो उठा और उसकी अभिव्यक्ति इन शब्दों में हुई—

किं बालहो पउरिसु जसु ण होइ। किं बालहो हयहो ण रहिरु एइ।
किं बालहुआसणु दहइ णाहि। किं बालही रिउ रण खउ ण जाहि।
माणुसहो हयासहो कवणु गहणु। सुर असुर जिणमि जइ करमि समणु॥ १० ३ २–८.

इस काव्य में करुण रस की धारा भी प्रवाहित हुई है। पार्श्व द्वारा दीक्षा ग्रहण करने के समाचार से वामादेवी, हयसेन तथा प्रभावती के हृदयों को शोक शकु न इस प्रकार विदारित किया कि उससे समस्त वातावरण ही करुणामय हो उठा। इसी प्रकार से शक्रवर्मा द्वारा ली गई दीक्षा के समाचार से हयसेन का दुखी होकर सभा भवन को आसुओं से परिप्लावित करने में भी करुण रस की अभिव्यक्ति हुई है।[3]

इन दो रसों के अतिरिक्त ग्रंथ में जहा तहा शृङ्गार, रौद्र, भयानक, तथा वीभत्स रसों का भी सहायक रसों के रूप में उद्भाव हुआ है। हास्य रस का केवल एक उदाहरण है। कवि ने भारत में सदा से उपेक्षित बेचारे गधे पर व्यंग्य किया है।

---

१ काव्यादर्श १ २१ २ इन शस्त्र-अस्त्रों की विशेष जानकारी के लिये देखिए टिप्पणियां पृष्ठ २१७ ३ पा च १२ १। ४. पा च १३ १५ से २० ५ वही ९ ८ ६ वही १ १२ ६–१२ ७ वही ९ ११ ६–७ तथा ९ १३ ८ वही १२. ७ ९ वही १४ १८।

ग्रीष्म में सब प्राणियों की देह तो गर्मी से जलती है पर वह गर्मी गधे की देह को कष्ट पहुँचाने में असमर्थ है ।[1] इन नौ रसों के अतिरिक्त दसवां वात्सल्य रस भी काव्य में वर्तमान है । एक मां अपने सजे धजे पुत्र को देखती है, हर्ष से फूली नहीं समाती, बच्चे को हाथों में उठाती है और प्रेम में गद्‌गद् हो अपने हृदय से लगाती और मुख चूमती है ।[2]

महाकाव्य की परिपाटी के अनुसार पासणाहचरिउ में अलंकारों का बाहुल्य है । उपमा तो यत्र तत्र सर्वत्र वर्तमान है पर उसमें विशेष उल्लेखनीय मालोपमा है । रविकीर्ति के वर्णन के समय उनके भिन्न गुणों के कारण उसे मंदरपर्वत, सागर आदि तेरह उपमानों के तुल्य बताया गया है ।[3] काव्य के सौंदर्य को अत्यधिक विकसित करने के लिए इस काव्य में अनेक अनूठी उत्प्रेक्षाओं का उपयोग हुआ है। एक नगर के ऊँचे धवलप्रासादों में कवि पृथिवी के स्तन होने की संभावना प्रगट करता है जिनके द्वारा पृथिवी माता अपने पुत्र सूर्य को स्तन्यापान कराने की इच्छुक है ।[4] यवनराज के नौ पुत्र युद्ध में उतरे तो कविने संभावना की कि मानो वे नौ ग्रह हों धनुषबाण हाथ में लेकर युद्ध करने आए हों[5] । वसंत में जब शुक आम्रमञ्जरी अपनी चोंच में दबाकर उडने लगे तो कवि कल्पना करता है मानों वे वसंतनरेन्द्र के आज्ञापत्र को घुमा रहे हों ।[6] इसके साथ ही मालोत्प्रेक्षा के उदाहरण भी ग्रन्थ में वर्तमान हैं । नभतल में जब असुरेन्द्र का विमान रुक गया तो उसके संबन्ध में कविने १७ संभावनाएं व्यक्त की हैं ।[7] मानों वह रथ पिशाच हो जो विद्या से स्थगित हो गया हो, मानो वह पुद्गलद्रव्य हो जो जीव के उड जाने से स्थगित हो गया हो आदि । उसी प्रकार से जब मेघजाल गगन में बढ़ने लगा तो कवि उसका वर्णन सोलह कल्पनाओ के आश्रय से करता है मानो दुश्चारित्र व्यक्तियों का अपयश बढ़ रहा हो, मानो खल व्यक्ति के हृदय में कालुष्य बढ़ रहा हो, मानो दुष्ट में दुष्टता बढ़ रही हो मानो सर्प के शरीर में विष बढ़ रहा हो आदि ।[8] इनके अतिरिक्त काव्य में अत्यधिक चारुता लानेवाला अलङ्कार अर्थांतरन्यास है । इस का उपयोग ग्रन्थ में सब परिस्थितियों में सुन्दर ढंग से किया गया है । एक सामान्य या विशेष कथन की पुष्टि जब विशेष या समान्य से की जाती है तब इस अलंकार की छटा उभरती है जैसे—जब रवि अस्ताचलगामी हुआ तो किरणजाल भी उसे छोड गया, सत्य है आपत्ति के समय आत्मज भी सहायता नहीं करते ।[9] इस अलंकार के अनेक उदाहरण भाषाशैली की चर्चा के प्रसङ्ग में दिए ही जा चुके हैं । व्यतिरेक अलंकार का उपयोग राजा के वर्णन में हुआ है । कवि राजा की तुलना रवि, शशि, सागर, कुवेर, कामदेव आदि नौ उपमानों से करना चाहता है पर उन सब उपमानों में कोई न कोई दोष है। वे राजा की अपेक्षा-हीन है । राजा की तुलना उनसे नहीं की जा सकती फलतः कवि को अनन्वय अलंकार की शरण लेना पड़ती है ।[10] उक्त अलंकारो के अतिरिक्त कवि द्वारा प्रयुक्त दृष्टांत[11], संदेह[12], तुल्ययोगिता[13] और व्याजस्तुति[14] अलंकार विशेष उल्लेखनीय हैं ।

## पा. च. के छंद

[१] कवि ने अपने काव्य को १८ संधियों में विभक्त किया है । संधि पुनः कडवकों में किया है । प्रत्येक संधि के कडवकों की संख्या भिन्न भिन्न है । सबसे अधिक कडवकों की संख्या चौदहवीं संधि में हैं । जहां उनकी संख्या तीस है । सबसे छोटी संधियां चौथी, पांचवीं तथा पन्द्रहवीं हैं, जिनके कडवकों की संख्या बारह बारह है । समूचे ग्रन्थ में कडवकों की संख्या ३१५ है । कडवक का कलेवर पंक्तियों से बना है । एक कडवक में कितनी पंक्तियां हो यह निश्चित नहीं फिर भी उसमें प्रायः दस से बारह तक पंक्तियां रहती हैं । पूरे ग्रन्थ में पंक्तियों की संख्या लगभग ३६४० है । इन

---

१. वही ६. १०. १२. २. पा. च ९. १. ३–४. ३. पा. च. ११. ६. ४. पा. च. १. ७.९–१० ५. पा. च. ११. ९. ५. ६.. पा. च.१३. ४. १०–११. ७. पा. च १४. ५. ८ पा. च. १४. २१. ९. पा. च. १०. ८. १. २. १०. पा. च ५. १. ६–१४. ११. पा. च. १. ३. ७. १२. वही १२. २. १२. १३. वही १२. २. १२. १४. वही १. ६. ८.

पंक्तियों में उन तीन कडवकों की पंक्तियां भी सम्मिलित हैं, जिनमें कवि ने क्रमशः ग्रन्थ का प्रमाण, ग्रन्थ के पठन पाठन का परिणाम तथा अपनी गुरुपरम्परा का उल्लेख किया है।

प्रत्येक कडवक सामान्यतः दो भागों में विभाजित किया गया है। जिस छंद में कडवक का मुख्य कलेवर रहता है वह पूर्व एक भाग है तथा उस भाग के अन्त में प्रत्येक कडवक में प्रयुक्त छंद से भिन्न छंद में दूसरा भाग रहता है जो छंदशास्त्र के अनुसार ध्रुवा, ध्रुवक, घत्ता या छड्डनिका कहलाता है। पा. च. की दोनों प्राचीन प्रतियों में इसे घत्ता नाम दिया है अतः यहां उस भाग का उल्लेख इसी नाम से किया गया है। पा. च. की तीन संधियों के कडवकों के प्रारम्भ में एक छंद और प्रयुक्त है जिसे प्राचीन प्रतियों में दुवई संज्ञा दी गई है। इस प्रकार कुछ कडवक आदि मध्य तथा अन्त्य इन तीन भागों में विभाजित हैं। हम इन तीनों पर पृथक् पृथक् विचार करेंगे।

[२] कडवक का आदि भाग

(अ) दुवई पदों का उपयोग छठवीं, ग्यारहवीं तथा बारहवीं संधियों के प्रत्येक कडवक में किया गया है। छन्दशास्त्र के अनुसार दुवई यथार्थ में छंदों के एक वर्ग का नाम है किन्तु यहां केवल एक विशिष्ट छंद के नाम के रूप में प्रयुक्त हुआ है। जैसा की द्विपदी नाम से ज्ञात होता है इसमें केवल दो पद होते हैं जो सुविधा कि दृष्टि से दो पंक्तियों में लिखे जाते हैं। प्रत्येक पद में मात्राओं की संख्या २८ है। इसमें यति सोलह मात्राओं के पश्चात् आती है। इस छंद में मात्रागणों की योजना एक षण्मात्रागण, पांच चतुर्मात्रागण तथा एक द्विमात्रा गण से की गई है —

६+४+४+४+४+४+२

अंत में सर्वत्र गुरु आता है। अन्य गणों में से द्वितीय तथा षष्ठ गण प्रायः जगण (U – U) या कहीं कहीं चार लघु (U U U U) से व्यक्त हुआ है —

६+U–U (या U U U U) + ४+४+४+U–U (या U U U U) + २ (– –)

ये लक्षण प्राकृत पैंगल में दिए गए लक्षणों से पूर्णतः मिलते हैं। जिन दुवईयों में ये लक्षण पूर्ण रूपसे वर्तमान नहीं हैं वे निम्नलिखित हैं —

कुछ दुवई पदों में दूसरा तथा छठवां गण जगण या चार लघुओं से व्यक्त नहीं हुआ है वे निम्न हैं —

(i) ६-१ की दुवई के प्रथम पद का दूसरा गण तगण (U U –) से व्यक्त हुआ है।

(ii) ६ २ की दुवई के दूसरे पद का दूसरा गण दो गुरुओं (– –) द्वारा व्यक्त किया गया है।

(iii) १२-४ की दुवई के प्रथम पद का दूसरा मात्रागण तगण (U U ) से व्यक्त किया गया है। इस पद का तीसरा मात्रागण जगण में व्यक्त हुआ है।

(iv) १२-५ की दुवई के प्रथम पद का दूसरा मात्रागण दो गुरुओं (– –) द्वारा व्यक्त किया गया है।

दुवई छंदों में जो अन्य अनियमितताएं देखी गई हैं वे निम्नानुसार हैं —

(१) दुवई छंद के विषय में यह स्पष्ट नियम है कि इसके पद के अंत का गण एक गुरु ही हो। इस नियम का पालन छठवीं संधि के १, ५, ६, १६ तथा १७, ग्यारहवीं संधि १, ४, ९ तथा १३ एवं बारहवीं संधि के १, २, ३, ४, ७, ९ तथा १५ वें कडवकों की दुवईयों के दोनों पादों में नहीं हुआ है अतः उन्हें दुवई छन्द की अपेक्षा से 'दीहो संजुत्तपरो बिंदुजुओ पडिओ अ चरणंते'[१]—नियम के अनुसार दीर्घ मानना आवश्यक है।

१. १ १५४। २. प्रा. पै. १. २।

(ii) बारहवीं संधि के ७ वें कडवक की दुवई के पहले पद में यति १५ मात्राओं के पश्चात् आई है।

(iii) छठवीं संधि के पहले कडवक की दुवई के दोनों पादों में तथा १७ वें कडवक के पहिले पाद में यति शब्द के मध्य में आई है।

(आ) ग्यारहवीं संधि के प्रत्येक कडवक में दुवई छंद के भी पूर्व पांच पादों का (जो मुद्रित प्रति में तीन पंक्तियों में लिखा गया है) एक छंद प्रयुक्त हुआ है। इसी छंद के तत्काल पश्चात एक और छंद आया है जो दो पंक्तियों में लिखा गया है। प्राचीन प्रति 'क' में प्रथम का नाम वस्तु तथा 'ख' प्रति में उसे मत्ता कहा गया है। दो पंक्तियों में लिखे गये छंद को प्रतियों में दोहयं, दोहडा या दोहा नाम किया गया है। इस प्रकार उन छंदों के नाम के निर्देश में सर्वत्र एकरूपता नहीं पाई जाती। यदि ये नाम ग्रन्थकार के द्वारा दिए गए होते तो छंद के नामों में एकरूपता होती। स्पष्ट है कि छंदों के ये नाम प्रति करने वालों ने दिये हैं। यदि ये नाम ग्रंथकार देता तो एक ही छंद के भिन्न नाम न देता। हेमचन्द्र ने मत्ता छंद के छह प्रकारों के लक्षण बतलाकर यह कथन किया है — आसां तृतीयस्य पंचमेऽनुप्रासेऽन्ते दोहकादि चेद्वस्तु रड्डा(३१) या — इनके (मत्ता के) छह प्रकारों के तीसरे तथा पांचवें पादों के अनुप्रासयुक्त होने पर तथा अंत में दोहा छन्द के प्रयुक्त किए जाने पर वह समूचा एक छन्द हो जाता है तथा उसे वस्तु या रड्डा छंद कहा जाता है। स्वयंभू ने भी — सुपसिद्ध-णव-चलना। एतु वत्थु रड्डो विजाणय — कहकर रड्डा छंद की प्रायः वही व्याख्या की है। इससे स्पष्ट है कि जिन दो छन्दों को प्राचीन प्रतियों में वस्तु या मत्ता तथा दोहा की पृथक् पृथक् संज्ञा दी गई है वे अलग अलग स्वतन्त्र रूप से आने पर उन उन नामों से ज्ञात अवश्य थे किन्तु जब वे एक साथ प्रयुक्त होते थे और दोहा छंद अन्य के पश्चात् आता था तब वे अपने अपने स्वतन्त्र नाम से ज्ञात न होकर एक सामूहिक नाम से ज्ञात होते थे। वह सामूहिक नाम वस्तु या रड्डा था। अतः उन छंदों के जो नाम प्राचीन प्रतियों में दिए गए हैं वे उन २ छंदों के यथार्थ नाम होते हुए भी छंद शास्त्र की दृष्टि से उनके सही नाम नहीं हैं। 'क' प्रति का नामांकन तो सर्वथा भ्रामक है क्योंकि पांच पादों का वस्तु छंद होता ही नहीं है वह तो नौ पादों का ही होता है जब कि इन नौ पादों में दोहा के चार पाद भी शामिल होते हैं। 'ख' प्रति का नामांकन यथार्थ है पर छंद-शास्त्र के अनुसार ठीक नहीं। चूंकि दोनों प्राचीन प्रतियों में से 'ख' प्रति का नामांकन यथार्थ के समीप है अतः उसे ही मुद्रप्रतियों में अपनाया गया है। छंद का सही नाम देने का विचार अवश्य आया था पर मुद्रप्रति को प्राचीन प्रतियों के यथासंभव समीप रखने की भावना को यह परिवर्तन सह्य नहीं हुआ है।

पांच पदों का उक्त मत्ता छंद एक प्राचीन छंद है। वह एक समय दोहा के समान ही कवियों का प्रिय छंद था। इस कथन की पुष्टि इस बात से होती है कि विरहांक से लेकर कविदर्पण के रचियता तक के सभी छंदशास्त्र कर्त्ता विस्तार से इसका विवेचन करते रहे हैं। रड्डा छंद के प्रादुर्भाव से मत्ता का स्वतंत्र उपयोग किया जाना बंद हो गया जैसा कि प्राकृत पैङ्गलम् से स्पष्ट हो जाता है जहाँ कि इस छंद की स्वतंत्र सत्ता ही स्वीकार नहीं की गई है; उसका नाम मात्र से भी उल्लेख नहीं है तथा उसका विवेचन रड्डा के विवेचन के ही अन्तर्भूत है। प्राकृत पैङ्गलम् में रड्डा के सात भेदों का उल्लेख है। इन सबमें दोहा एक ही प्रकार का प्रयुक्त हुआ है अतः रड्डा के सात भेद यथार्थ में मत्ता के ही भेद हैं।

विरहांक ने मत्ता के चार भेद बताए हैं — करही, मादनिका, चारुनेत्री तथा राहुसेनी। इनमें से करही के विषम पादों में १३ तथा सम पादों में ११, मादनिका के विषम पादों में १४ तथा सम पादों में १२, चारुनेत्री के विषम पादों में १५ तथा सम पादों में १३ एवं राहुसेनी के विषम पादों में १६ तथा सम पादों में १४ मात्राएँ होती है।[२] विरहांक ने

---

१. छं. शा. ३६ व. १५। २. वृत्तजातिसमुच्चय ४. २९. ३७।

मत्ता के पादों में मात्रागणों की व्यवस्था का कोई उल्लेख नहीं किया। स्वयभू तथा हेमचन्द्र ने मत्ता के छह छह भद बताए है। इन दोनों छन्दशास्त्रियों द्वारा दिए गए मत्ता के लक्षण तथा नाम समान हैं। इन छह प्रकारों में से प्रथम के विषम पादों में १६ तथा समपादों में १२ मात्राए होती हैं। विषम पादों में मात्रागणों की व्यवस्था दो पचमात्रागण एक चतुर्मात्रागण तथा एक द्विमात्रागण से (५+५+४+२) तथा समपादों म तीन चतुर्मात्रागणों (४+४+४) से की गई है। इस मत्ता के समपादों में एक मात्रा की वृद्धि से मत्तबालिका की तथा एक मात्रा की कमी से मत्तमधुकरी नामक मत्ताओं की प्राप्ति होती है। उसी मात्रा छद के तृतीय तथा पचम पादों के दोनों पचमात्रागणों के स्थान में दो चातुर्मात्रागण रखने से अर्थात् दो मात्राओं की कमी से मत्तविलासिनी तथा केवल एक पचमात्रागण के स्थान पर एक चतुर्मात्रागण के उपयोग स अर्थात् एक ही मात्रा की कमी से मत्तकरिणी नामक मत्ताओं की प्राप्ति होती है। इन पाच प्रकार के मत्ताओं के विभिन्न पादों का एक साथ उपयोग करने से बहुरूपा नामक मत्ता छद बनता है। प्राकृत पैङ्गलम् में जिसके विषम पादों में १३ तथा समपादों म ११ मात्राए हो उसे करही जिसके विषम पादों में १४ तथा समपादों में ११ मात्राए हो उसे नदा जिसके विषम पादों में १९ तथा समपादों में ११ मात्राए हों उसे मोहिनी जिसके विषमपादों में १५ तथा समपादों में ११ मात्राए हो उसे चारसना जिसके विषम पादों में १५ तथा समपादों में १२ मात्राए हों उसे भद्रा, जिसके विषम पादों में १५ तथा द्वितीय पाद म १२ एव चतुर्थ पाद म ११ मात्राए हों उसे राजसेना तथा जिसके विषम पादों में १६ तथा समपादों म क्रमश १२ और ११ मात्राए हों उसे तालकिनी नाम दिया है। छद कोश में एक ही प्रकार के मत्ता का उल्लेख है। उसके विषम पादों में १५ तथा समपादों म ११ मात्राए रहती हैं[1]। कविदर्पण म भी एक ही प्रकार के मत्ता के लक्षण बतलाए है जो छदकोश म किए गए मत्ता के समान है साथ ही उसमें मत्ता के अनेक प्रकार के होने का भी उल्लेख है– मत्ता पउर भेया।

भिन्न भिन्न छन्दग्रथों में बताए गए मत्ता के भेदों पर दृष्टिपात कर अब हम पा च म प्रयुक्त मत्ता को देखते है तो यह पाते हैं कि पा च में प्रयुक्त मत्ता छद उन सबसे भिन्न है। पा च में मत्ता छद केवल ग्यारहवी सधि में प्रयुक्त हुआ है वह भी प्रत्येक कडवक में केवल एक-बार, अत उसके केवल १३ उदाहरण हम यहाँ प्राप्त है। इन तेरह में भी छठवें सातवें और नौवें कडवकों के मत्ता भिन्न भिन्न प्रकार के तथा शेष दस कडवकों के एक भिन्न प्रकार के। इन दस कडवकों के पहिले, तीसरे तथा पाचवे पादों में १५ दूसरे में ११, तथा चौथे म १३ मात्राए हैं। इनमें मात्रागणों की व्यवस्था इस प्रकार की है—

(१) प्रथम पाद में तीन पचमात्रागण हैं (५+५+५) इनमें से अन्तिम गण एक तगण (– – U) द्वारा व्यक्त हुआ है अपवाद केवल आठवें तथा नौवें कडवकों के मत्ता हैं जिनमें अन्तिमगण दो लघु एक गुरु तथा एक लघु द्वारा व्यक्त हुआ है—

(५+५+ – – U (या UU–U))।

(॥) तीसरे तथा पाचवें पादों में एक त्रिमात्रागण एक पचमात्रागण एक त्रिमात्रागण तथा एक चतुर्मात्रागण आए हैं (३+५+३+४)। इनमें से अन्तिम गण एक भगण (– UU) से व्यक्त हुआ है। तीसरा गण भी एक नगण (UUU) से या एक गुरु और एक लघु (– U) से व्यक्त किया गया है—

३+५+ UUU (या – U) + – UU।

---

१ छ को ३४ २. क द १ २७–२८।

(iii) दूसरे पाद में दो चतुर्मात्रागण तथा एक त्रिमात्रागण (४+४+३) आए हैं। अंतिमगण सर्वत्र नगण (UUU) से व्यक्त किया गया है— ४+४+UUU ।

(iv) चतुर्थपाद में एक चतुर्मात्रागण एक षष्मात्रागण तथा एक त्रिमात्रागण (४+६+३) प्रयुक्त हुए हैं। दूसरे पाद के समान यहाँ भी अंतिम गण एक नगण से व्यक्त हुआ है—६+४+UUU)।

छठवें, सातवें तथा नौवें कडवकों के मत्ताओं के विषम पादों की मात्रासंख्या तथा गण व्यवस्था अन्य कडवकों के विषमपादों की मात्रासंख्या एवं गणव्यवस्था के समान है, भेद केवल द्वितीय एवं चतुर्थपादों की मात्रासंख्या तथा गण व्यवस्था में है। इन तीन कडवकों के मत्ताओं के दूसरे और चौथे पादों में १२ मात्राएं हैं जिनकी व्यवस्था एक पंचमात्रागण, एक चतुर्मात्रागण और एक त्रिमात्रागण से की गई है (५+४+३) अंतिम गण सर्वत्र नगण (UUU) से व्यक्त हुआ है— ५+४+UUU ।

चूंकि पा. च. में प्रयुक्त मत्ता छंद वर्तमान छंद ग्रन्थों में दिए गए मत्ता के भेदों से भिन्न है अतः कविदर्पण का यह कथन कि मत्ता अनेक प्रकार का होता है सर्वथा सिद्ध होता है; साथ ही इस छंद के बारे में डा. वेलंकर के इन सार्थक और सारगर्भित शब्दों की पुष्टि होती है कि इसकी (मत्ता छंद की) पंक्तियों की गठन की अत्यधिक विविधता से प्रतीत होता है कि इस छंद के बारे में बहुत अधिक स्वतन्त्रता वर्ती गई है[1]।

(इ) इन मत्ताओं के साथ जो दोहा प्रयुक्त हुआ है जिसके कारण ही इसे रड्डा छंद कहा गया है वह एक चतुष्पदी छंद है। इसके प्रथम तथा तृतीय पादों में १३ तथा द्वितीय और चतुर्थ पादों में ११ मात्राएं हैं। छंद ग्रंथों में दोहा के पादों के लिए मात्रागणों की कोई व्यवस्था नहीं की गई फलतः इसके पादों की गठन अत्यंत लचीली रही है। पा. च. में प्रयुक्त इन दोहों के पादों में जो गण व्यवस्था कवि ने अपनाई है वह इस प्रकार की है—

(i) विषमपादों में दो चतुर्मात्रागण तथा एक द्विमात्रागण और एक त्रिमात्रागण आए हैं (४+४+२+३)। अंतिम गण सर्वत्र एक नगण (UUU) से व्यक्त हुआ है— ४+४+२+UUU ।

(ii) समपादों में एक षण्मात्रागण, एक द्विमात्रागण तथा एक त्रिमात्रागण (६+२+३) आए हैं। इनमें से दूसरा गण सर्वत्र दोलघु (UU) से और तीसरा गण एक गुरु और एक लघु (–U) से व्यक्त हुआ है— ६+UU+–U । तात्पर्य यह कि समपादों का अंत एक जगण से (U–U) हुआ है। इसके अपवाद केवल तीसरे कडवक के दोहे का चौथा पाद है जहाँ दूसरा गण एक गुरु से व्यक्त हुआ है फलतः इसका अंत जगण से नहीं है।

### [३] कडवक का मध्यभाग

कडवक का यही भाग मुख्य भाग है। ग्रन्थ का कलेवर इसी से बनता है, कथानक इसी से आगे बढता है तथा वर्णन आदि का वैचित्र्य इसी में देखने को मिलता है। अपभ्रंश भाषा के कवि अपभ्रंश के विशिष्ट मात्रिक छंद पज्झटिका, अलिल्लह, पादाकुलक आदि के अतिरिक्त संस्कृत तथा प्राकृत काव्यों में प्रयुक्त वर्णवृत्तों का भी उपयोग कर रहे हैं। इसका मुख्य प्रयोजन काव्य में विभिन्नता लाकर उसे रोचक बनाए रखना था। काव्यों का सामान्य कथानक पज्झटिका जैसे छंदो से ही आगे बढता था किंतु विशिष्ट वर्णनों के लिए या विशिष्टभावों की अभिव्यक्ति के लिए अन्य छंद प्रयुक्त किये जाते थे। कुछ कवियों ने भिन्न भिन्न छंदो में काव्य रचने की अपनी क्षमता को प्रदर्शित करने के लिए ग्रन्थों का निर्माण किया है पर पा. च. के कर्ता का यह ध्येय कदापि नहीं रहा। उसने तो जिनवर की भक्ति से ओतप्रोत होकर

---

१. देखिए. अपभ्रंश मीटर पृ. ४० जे. बी. यू. व्हा. २ भाग. ३. नव. १९३३.।

उसका कीर्तन करने के उद्देश्य से ही यह ग्रंथ रचा है। इस कारण से इस ग्रंथ में अपभ्रंश कवियों द्वारा प्रादुर्भूत तथा सम्मानित छंद पज्झटिका एवं अलिल्लह का ही अधिक उपयोग है। पर पथ्यकारी भोजन में भी नमक उसे सुस्वादु बनाने के लिए जिस प्रकार से आवश्यक होता है उसी प्रकार से अन्य छन्दों को काव्य रोचक बनाने के लिए आवश्यक मानकर कवि ने अपने काव्य में उनका यत्किंचित उपयोग किया है। पा. च. में जो छंद जिन कडवकों में प्रयुक्त हुआ है उनकी संख्या निम्नानुसार है।

(अ) मात्रावृत्त—

| छंद का नाम | कडवकों की संख्या |
|---|---|
| (i) पज्झटिका | २४० |
| (ii) अलिल्लह | ४५ |
| (iii) पादाकुलक | ८ |
| (iv) मधुभार | ३ |
| (v) स्रग्विणी | २ |
| (vi) दीपक | १ |
| (vii) पादाकुलक + अलिल्लह | २ |
| | ३०१ |

[आ] वर्णवृत्त

| | |
|---|---|
| (i) सोमराजी | ४ |
| (ii) प्रामाणिका | ४ |
| (iii) समानिका | १ |
| | ९ |

(इ) अन्य

| | |
|---|---|
| (i) गद्य | ३ |
| (ii) अज्ञात | २ |
| | ५ |
| योग | ३१५ |

पज्झटिका, अलिल्लह तथा पादाकुलक छंदों के उपयोग के विषय में कवि की एक विशेष प्रवृत्ति दिखाई देती है। जहाँ भी उसने इन तीनों छन्दों में से किसी एक का प्रधान रूप से उपयोग किया है प्रायः वहाँ उसने अन्य दो छंदों की कुछ पंक्तियाँ डाली हैं। कुछ कडवक तो ऐसे भी हैं जहाँ पज्झटिका और अलिल्लह की पंक्तियों की संख्या समान है। नीचे जिस कडवक में जिस छंद का उपयोग हुआ है तथा उस कडवक में अपवाद स्वरूप अन्य छंद या छंदों की जो पंक्तियाँ आई हैं उनका विवरण तालिका रूप से दिया जा रहा है, साथ में छंदों के लक्षण भी दिए जा रहे हैं—

| संधि | कडवक | छंद | छंद के लक्षण | अपवाद |
|---|---|---|---|---|
| १ | १ ८<br>१० से १२<br>१४ से २३ | पज्झटिका | यह एक मात्रावृत्त है। इसके प्रत्येक पाद में १६ मात्राएं हैं जो चार चतुर्मात्रागणों द्वारा व्यक्त की गई हैं। अंतिम गण सर्वत्र जगण द्वारा व्यक्त हुआ है—<br>४+४+४+ +U | ३.६; ७.६; १०.४; २१.१; २२.९; २३.६ ये सब पंक्तियाँ पादाकुलक की हैं। |
| | ९ तथा<br>१३ | अलिल्लह | यह एक मात्रावृत्त है। इसके प्रत्येक पाद में १६ मात्राएं हैं जो एक षण्मात्रा गण, दो चतुर्मात्रागण तथा दो लघु से व्यक्त की गई हैं। चतुर्मात्रागणों में से जगण कोई नहीं हैं। | ९.५ पंक्ति पादाकुलक की तथा १३.९ पंक्ति पज्झटिका की है। |
| २ | १ तथा<br>१४ | पादाकुलक | यह एक मात्रावृत्त है इसके प्रत्येक पाद में १६ मात्राएं है। इनकी कोई गणव्यवस्था नहीं है। ये १६ सब की सब लघु या गुरु द्वारा व्यक्त की जा सकती हैं। | |
| | २ से ९<br>११,१५,<br>१६, | पज्झटिका | ऊपर देखिए | २.४; ४.१ ये पंक्तियां पादाकुलक की हैं। |
| | १०,१२<br>तथा १३ | अलिल्लह | ऊपर देखिए | १०.१; १२.१; १४.३ ये पंक्तियां पादाकुलक हैं। |
| ३ | १ से ७<br>९, १०<br>१३से१५ | पज्झटिका | ऊपर देखिए | ४.३; ६.१; ७.६; ९.१०; १३.१; १४.२, ५; १४.४, १० ये पंक्तियाँ पादाकुलक हैं। |
| | ८, ११ | अलिल्लह | ऊपर देखिए | ८.५, ८, ९, ये पंक्तियां पादाकुलक हैं। |
| | १६ | पादाकुलक | ऊपर देखिए | प्रथम तीन पंक्तियां पज्झटिका की हैं। |
| | १२ | अलिल्लह | .... .... .... ... .... .... | इस कडवक में चार पंक्तियां पादाकुलक हैं। कडवक में कुल आठ पंक्तियां ही हैं। |

| संधि | कडवक | छंद | छंद के लक्षण | अपवाद |
|---|---|---|---|---|
| ४ | १ से ४<br>६ से ८<br>१० से १२ | पज्झटिका | ऊपर देखिए | ४ ८, २ २, ३ ७, ८ ५, १० २ ये पंक्तिया पादाकुलक हैं। |
| ४ | ५ | मधुभार | यह एक मात्रावृत्त है। इसके प्रत्येक पाद में ८ मात्राएं हैं। ये मात्राएं दो चतुर्मात्रागणों द्वारा व्यक्त हुई हैं। इनमें से अंतिम गण एक जगण द्वारा व्यक्त हुआ है–४ + U U | |
| | ९ | अलिल्लह | ऊपर देखिए | |
| ५ | १, ५, ७ | अलिल्लह | ऊपर देखिए | ५ २, ४, ७ १, ४, ५, ये पंक्तिया पादाकुलक छंद की है। |
| | २, ३, ६<br>८ से ११ | पज्झटिका | ऊपर देखिए | ३ ६, ६ ६, ७, ८, ८ १ ९ ७ ये पंक्तिया पादाकुलक की हैं। |
| | ४ | पादाकुलक | ऊपर देखिए | |
| | १२ | सोमराजी | यह एक वर्णवृत्त है। इसका दूसरा नाम सखणारी है। इसके प्रत्येक पाद में दो यगण ( U U ) हैं तथा दो दो पाद यमकान्त हैं। | |
| ६ | १ | पादाकुलक | ऊपर देखिए | १२ वीं पंक्ति पादाकुलक है। |
| | २ से ८<br>१० से ११<br>तथा १४ | पज्झटिका | ऊपर देखिए | ४ ६, १० ९ १४ ९ ये पंक्तिया पादाकुलक हैं। |
| | १३ तथा<br>१५ से १८ | अलिल्लह | ऊपर देखिए | १३ ५ १५ ५, १६ ४, १७ ५, ९, १०, १८ १० ये पंक्तियाँ पादाकुलक हैं। |

| संधि | कडवक | छंद | छंद के लक्षण | अपवाद |
|---|---|---|---|---|
| ७ | १ | स्रग्विणी | यह एक मात्रावृत्त है जिसके प्रत्येक पाद में चार रगण है –U– –U– –U– –U– | |
| ७ | २, ५, ६, ७, ११, १२, १३, | पज्झटिका | ऊपर देखिए | २.६; ६.२; ७.१, २ ये पंक्तियाँ पादाकुलक की है। |
| | ३, ४, | अल्लिह | ऊपर देखिए | ३.४; ३.७ ये पंक्तियाँ पादाकुलक हैं। |
| | ८ | प्रमाणिका | यह एक वर्णवृत्त है। इसके प्रत्येक पाद में एक जगण, एक रगग और अंत में एक लघु और एक गुरु है U–U–U–U–। दूसरे शब्दों में इसके आठ वर्ण लघु तथा गुरु के क्रम से आए है। | |
| | ९ | सोमराजी | ऊपर देखिए | |
| | १० | अज्ञात | प्रथम पद पज्झटिका का और दूसरा उसका आधा आठ मात्राओं का है जिसके अंत में जगण है। दोनों यमकांत है। | |
| ८ | १ से ६ ८ से ११ १३ से १९ तथा २३ | पज्झटिका | ऊपर देखिए | १.८; २.२, ६, ७; ३.८; ६.८ ये पंक्तियाँ पादाकुलक की हैं। |
| | ७ | गद्य | | |
| | १२, २१, २२ | अल्लिह | ऊपर देखिए | |
| | २० | प्रमाणिका | ऊपर देखिए | |
| ९ | १ से ६ ८ से १४ | पज्झटिका | उपर देखिए | ५.८ द्वितीयार्ध पादाकुलक है। ८.१ पादाकुलक हैं। |

| संधि | कडवक | छंद | छंद के लक्षण | अपवाद |
|---|---|---|---|---|
| ९ | ७ | पादाकुलक | ऊपर देखिए | १ ली तथा ९ वीं पंक्तिया पादाकुल्क हैं। |
| १० | १ से ५ ६ से १२ तथा १४ | पज्झटिका | ऊपर देखिए | ४.७, ८; ८.६; १४.६ ये पंक्तिया पादाकुल्क की हैं। ५.६ का उत्तरार्ध पादाकुल्क है। |
| | १३ | अलिल्लह | ऊपर देखिए | २, ३ तथा ६ वीं पंक्तिया पादाकुलक हैं। |
| ११ | १, १२, १३ | अलिल्लह | ऊपर देखिए | १.११ यह पज्झटिका की है। १२.८, १०, ११; १३.११, १३, १५, ये पादाकुलक की हैं। |
| | ३ | गद्य | | |
| | २, ४, ५, ७, १०, ११ | पज्झटिका | ऊपर देखिए | ४.१६ यह पंक्ति पादाकुलक है सब पंक्तियों का अंत रगण में है। |
| | ६ | पादाकुलक | | |
| | ८ | मधुभार | ऊपर देखिए | |
| | ९ | सोमराजी | ऊपर देखिए | |
| १२ | १ | गद्य | | |
| | २ से ६ १३ से १५ | पज्झटिका | ऊपर देखिए | |
| | ७ | स्रग्विणी | ऊपर देखिए | |
| | ८ | दीपक | एक मात्रावृत्त है। इसके प्रत्येक पाद में १० मात्राएं हैं तथा मात्रागणों की व्यवस्था एक चतुर्मात्रागण एक पंचमात्रागण तथा एक लघु से की गई है। | |

| संधि | कडवक | छंद | छंद का लक्षण | अपवाद |
|---|---|---|---|---|
| १५ | १ से ३<br>५ से ९<br>तथा १२ | पज्झटिका | ऊपर देखिए | ४.८ पादाकुलक है। |
| | ४,१०,११ | अलिलह | " | १०.८; ११.७, ८ पंक्तियाँ पादाकुलक हैं। |
| १६ | १ से ६<br>९ से १८ | पज्झटिका | " | १०.२; ११.५, १०; १३.७; १५.१०; १६.७, ९; १७.१३ ये पादाकुलक हैं। |
| | ७, ८ | पादाकुलक | " | ७.११; ८.५ ये पादाकुलक हैं। |
| १७ | १ से १२<br>१४ से १८<br>२०, २२<br>२३, २४ | पज्झटिका | ऊपर देखिए | १.७; ३.१; ५.८; ७.४; ११.४, ७; १६.१०, ११, १२; १७.४; १८.७; २०.४, ८; २३.२ ये पादाकुलक हैं। |
| | १३, १९,<br>२१ | अलिलह | " | १३.४; १९.६; २१.६, ७ तथा १३.७ का प्रथमार्ध पादाकुलक है। |
| १८ | १, २,<br>३, ८<br>१३ से २२ | पज्झटिका | " | ३.१, ३; १३.७, ८; १४.८; १५.१, १०; १६.१; १८.६; १९.६; २०.७; २२.१, २ ये पादाकुलक हैं। |
| | ४, ५, ७<br>९, १०<br>११, १२ | अलिलह | " | ४.६; ५.६; ९. ५, ८; १२.१ ये पादाकुलक हैं। |
| | ६ | अलिलह<br>+<br>पादाकुलक | " | इस कडवक में आठ पंक्तियां है उनमें चार पादाकुलक तथा अन्य चार अलिलह हैं। |

पा. च. में कुल ९ पंक्तियां अपूर्ण हैं। वे हैं– ६.१०.७; ६.१०.८; ७.९.१२; ७.१०.४; ७.१०.१०; १२.६.२; १४.२१.७ तथा १६.९.८। इनमें से पंक्ति ७.१०.१० को छोडकर शेष का उत्तरार्ध नहीं हैं। इन पंक्तियों के अपूर्ण होने से अर्थ की कोई विशेष हानि नहीं हुई है। इस प्रकार का दोष इन्ही प्राचीन प्रतियों का हो सो वात नहीं है। अन्य प्राचीन प्रतियों में भी यह पाया जाता है। णायकुमारचरिउ में भी इस प्रकार ५ पंक्तियाँ अधूरी हैं। इसके कारण की ऊहापोह में णायकुमारचरिउ के विद्वान संपादक श्रद्धेय डा. जैन ने कहा है कि यह संभव है कि ये पंक्तियां लेखक द्वारा ही असावधानी से छूट गई हो ( दे. णायकुमारचरिउ भूमिका पृ. ७२ )।

( ४ ) कडवक का अन्त्य भाग :—

( अ ) प्राचीन प्रतियों में इसे घत्ता नाम दिया है। प्रत्येक संधि के प्रारम्भ में उस संधि में प्रयुक्त घत्ताओं के प्रायः समान ही एक छंद प्रयुक्त किया गया है जिसे प्राचीन प्रतियों में ध्रुवकं कहा है। इसका कडवक से कोई सम्बन्ध नहीं है। इसमें पूरी संधि का सार संक्षेप मात्र रहता है। चूंकि यह घत्ता के प्रकार का होता है अतः विवेचन के लिये उसका समावेश घत्ताओं में ही किया है। इन दोनों छंदों के नाम के बारे में भिन्न छंदशास्त्रकर्त्ता एकमत नहीं है। स्वयंभू के अनुसार जो संधि के प्रारम्भ में वारंवार गाया जाए वह ध्रुवा तथा जो कडवक के अन्त में आए वह घत्ता कहलाता है। हेमचन्द्र के अनुसार उन दोनों का नाम घत्ता है तथा उन्हे ध्रुवा या ध्रुवक भी कहा जा सकता है— ' सन्ध्यादौ कडवकान्ते च ध्रुवं स्यादिति ध्रुवं ध्रुवकं घत्ता वा— ( छं. शा. ३८ अ १२ ) कविदर्पण का टीकाकार हेमचन्द्र से सहमत है। इन छंदशास्त्रियों ने कडवक के अन्त में प्रयुक्त छंद का नाम छड्डनिका भी स्वीकार किया है किंतु हेमचन्द्र तथा कविदर्पण के टीकाकार ने कडवक के अन्त में प्रयुक्त द्विपदी को छड्डनिका नाम देना स्वीकार नहीं किया— " चतुष्पद्येन छड्डनिका न द्विपदी "– ( क. द. २.३१ की टीका )।

कडवक के अंत में घत्ता के रूप में किस छंद का उपयोग किया जाए इस बारे में किसी छंद ग्रन्थ में कोई वंधन नहीं है किन्तु छंदों के किस वर्ग का उपयोग किया जाए इस विषय में सभी ग्रन्थों में कुछ कहा गया है। स्वयंभू के अनुसार कडवक के अन्त में छड्डनिका का प्रयोग किया जाना चाहिए। स्वयंभू ने छड्डनिका के सात भेद बताएं हैं जिनमें तीन षट्पदी हैं और चार चतुष्पदी। इससे यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि स्वयंभू को कडवक के अंत में केवल इन्हीं दो वर्गों का उपयोग अभीष्ट था। हेमचन्द्र के इन शब्दों से— सा त्रेधा षट्पदी, चतुष्पदी द्विपदी च ( छ. शा. ३८ अ १३ ) स्पष्ट है कि वे कडवक के अन्त में द्विपदी का उपयोग भी उचित मानते थे। कविदर्पणसार ने इन शब्दों से— वहुविधा घत्ता नाम षट्पदी वक्ष्यमाणस्य संधेर्मुखे कडवकस्य त्वन्ते ध्रुवमियं कार्या " प्रतीत होता है मानों वे कडवक के अन्त में केवल षट्पदी के उपयोग के पक्ष में हों। इस सम्बन्ध में हमें घत्ता नामक छंद के नाम से कुछ अनुमान का आधार मिलता है। घत्ता चौसट्ठ मात्राओं वाला एक षट्पदी छंद है। चूंकि इस षट्पदी छंद का कडवक के अन्त में बहुधा उपयोग होता था अतः इस छंद का नाम ही घत्ता पड़ गया। यह षट्पदी छंद तो पुराना है क्योंकि स्वयंभू छंद में इसे छड्डनिका का एक भेद कहा है किंतु इसका यह नाम प्रा. पैं ( १.९९, १०० ) में ही प्रथम वार प्रयुक्त है। इससे हम यही निष्कर्ष निकाल सकते हैं कि अपभ्रंश काव्य के प्रारंभिक युग में इस छंद का उपयोग घत्ता के रूप में सामान्य रूप से होता था किंतु कालान्तर में उसका अधिकाधिक उपयोग किया जाने लगा। इस विवेचन से हम इस परिणाम पर पहुँचते हैं कि घत्ता के लिए तीनों वर्गों के छंद के उपयोग की स्वतन्त्रता थी।

हेमचन्द्र ने अपभ्रंश छन्दों को द्विपदी, चतुष्पदी तथा षट्पदी वर्गों में तो विभाजित किया, पर उस विभाजन के

आधार के विषय में कहीं कुछ नहीं कहा और न किसी अन्य छंदशास्त्रकर्ता ने ही इस विषय पर कोई प्रकाश डाला है। इसका परिणाम यह हुआ है कि छंदशास्त्र-लेखक छंदों को इच्छानुसार एक या दूसरे वर्ग में समावेशित करते आए हैं। इसका उत्तम उदाहरण ६२ मात्राओं का वह घत्ता छंद है जो छंदोनुशासन तथा प्राकृत पैंगलम् (१९९) में द्विपदी, छंदकोश (५४३) में चतुष्पदी तथा कविदर्पण (२२९) में षट्पदी माना गया है। छंदों को इन तीनों वर्गों में विभाजित करने का आधार 'यति' हो सकती थी। जहाँ यति आती है उसके पूर्व भाग को एक पाद मानने से समस्या बहुत कुछ सुलझ जाती किंतु छंदग्रंथ में इसके विशिष्ट प्रयोजन का उद्देश्य भी भिन्न दिखाई देता है। कुछ छन्दग्रंथों में इस यति को पाद का अंत माना है और किसीने उसे वर्णनक्रम या किसी भाव विशिष्ट की अभिव्यक्ति के बीच केवल एक विश्राम माना है न कि उस वर्णनक्रम या भावविशिष्ट की अभिव्यक्ति का अंत। अतः जो दूसरे मतवाले यति को पाद का अंत नहीं मानते हेमचंद्र इसी दूसरे मत के प्रतीत होते हैं इस कारण से उन्होंने उस ६२ मात्राओं वाले छंद को (हेमचंद्र के अनुसार इसे छन्द का नाम छड्डनिका है) द्विपदी माना है। इस छंद में चार यतियां हैं। कविदर्पणसार पहले मत के है, अतः उसने इसे एक षट्पदी माना है। तथा छंदकोश का कर्त्ता मध्यस्थ है जो इच्छानुसार यति को पादांत मानता है या नहीं भी मानता।

पा० च० में जहाँ भी घत्ता के रूप में प्रयुक्त छंदों में यति आई है वहाँ वहाँ पादांत सूचक खड़ी लकीर से उसे सूचित किया है। इस नियम को दृष्टि में रखकर जब हम पा० च० के घत्ताओं को देखते हैं तो ज्ञात होता है कि इस ग्रंथ के घत्ताओं में चतुष्पदी एवं षट्पदी छंदों का ही उपयोग हुआ है, द्विपदी का उपयोग सर्वथा नहीं किया गया है। पा० च० की अठारह संधियों में से छह संधियों में षट्पदी घत्ताओं का तथा शेष १२ में चतुष्पदी घत्ताओं का उपयोग किया गया है। जिनमें षट्पदी घत्ता है वे हैं १ली, ८वीं, १२वी, १४वीं, १५वीं, तथा १६वीं संधियां। भिन्न भिन्न संधियों में भिन्न भिन्न वर्गों के छंदों के प्रयोग का उद्देश्य काव्य में विविधता लाकर उसे एकरूपता और नीरसता से बचाना रहा है। फिर भी अपभ्रंश कवि एक संधि में एक ही छंद या उसके केवल एक ही भेद या प्रभेद का घत्ता के रूप में उपयोग करते रहे हैं। पद्मकीर्ति ने अपने काव्य में इस परम्परा का पूर्ण पालन नहीं किया। उसने पा० च० की किसी एक विशिष्ट संधि में एक वर्ग के छंदों का तो उपयोग किया है पर केवल एक ही छंद या उसके एक ही भेद प्रभेद का उपयोग नहीं किया। यह अगले विवेचन में छंदों के विश्लेषण से स्पष्ट होगा।

(आ) **पादान्त लघु गुरु के प्रश्न पर विचार**—घत्ता छंदों का विश्लेषण एवं निर्धारण करने के पूर्व छंदशास्त्र के उस नियम पर विचार कर लेना आवश्यक है जिसके अनुसार पादांत लघु गुरु मान लिया जाता है। छंद का निर्धारण प्रायः उसके पादों की मात्राओं की संख्या के आधार पर ही किया जाता है। एक मात्रा की कमी या वृद्धि से छंद के प्रकार में भेद आता है। इस कारण यदि छंदों का सही सही निर्धारण करना है तो सर्व प्रथम उसके पादों की मात्राओं की संख्या को निश्चित करना आवश्यक है। इन मात्राओं की संख्या को निश्चित करने में पादांत लघु को गुरु मानने के इस नियम को दृष्टि में रखना पड़ता है जो अत्यंत उलझा हुआ है। किसी भी छंद ग्रंथ में यह स्पष्ट नहीं किया गया कि किस परिस्थिति में पादान्त लघु को गुरु माना जाना चाहिए। केवल हेमचन्द्र ने इस सम्बन्ध में प्रथमतः एक सामान्य नियम का उल्लेख किया है। इस नियम के अनुसार पादान्त लघु सर्वत्र गुरु माना जाना चाहिए। तदनतर इस सामान्य नियम के अपवाद दिये हैं। इन अपवादों का सारांश यह है कि ध्रुवा या घत्ता छंद के पादों के अंत में छंद की अपेक्षा के अनुसार लघु या गुरु माना जाए। यह अपवाद केवल उस स्थिति में उपयोगी है जहाँ पहिले से यह ज्ञात है कि छंद का प्रकार क्या है, किंतु जहां छंद की मात्राओं तथा अन्य लक्षणों के आधार पर उसके प्रकार का निर्धारण करना हो वहाँ यह

नियम सर्वथा निरुपयोगी है। ऐसी स्थिति में पा. च. के घत्ताओं के छंद के निर्धारण में बड़ी उलझन है जिसकी जटिलता इस उदाहरण से स्पष्ट है— तीसरी संधि के २ रे कडवक के घत्ते के चारों पादों का अन्त लघु में है। इसके विषम पादों में १२ तथा सम पादों में ११ मात्राएं हैं। इस के पादान्त लघु को उसी रूप में ग्रहण करने से वह मकरध्वजहास नामक छंद होगा। केवल विषम पादान्तों को गुरु मानने से दोहा, केवल सम पादान्तों को गुरु मानने से महानुभावा तथा सब पादों को गुरु मानने से वह उपदोहक होगा। किस पाद के अन्त्य लघु को गुरु माना जाए इस सम्बन्ध में हमें संधि के अन्य घत्तों से सहायता मिल सकती थी क्योंकी जो नियम उनमें लगाया गया उसी नियम को इस घत्ते में प्रयुक्त करना या जिस छंद में संधि के अन्य घत्ते हैं उसी छंद में इसे परिणत करना न्याय्य होता। पर दूसरी संधि के छंदों के घत्तों में पादान्त लघु को गुरु मानकर उन्हे एक ही छंद के बनाना संभव नहीं क्योंकि उनके लघु पादान्तों को इच्छानुसार गुरु मानने पर भी वे सब एक प्रकार के नहीं होते जैसे की छठवें कडवक के घत्ते के सब पादों का अन्त लघु में है और सब में १३ मात्राएं हैं; सातवें कडवक के विषम पादों का अन्त गुरु में है और उनमें क्रमशः १३ और १२ मात्राएं हैं तथा सम पादों का अन्त लघु में हैं और उनमें ११, ११ मात्राएं हैं; पांचवें कडवक के प्रथम पाद को छोड़कर शेष सबका अन्त लघु में है। प्रथम में १४ मात्राएं है तथा शेष सब में १३, १३, मात्राएं। अन्य कडवकों के घत्ताओं की स्थिति भी इनसे भिन्न नहीं। ऐसी अवस्था में छंद के मात्रागणों की व्यवस्था से हमें कुछ सहायता मिल सकती थी किन्तु चतुष्पदी छंदों के मात्रागणों की व्यवस्था इतनी लचीली है तथा दो छंद ग्रन्थों में एक ही छंद के लिए भिन्न भिन्न मात्रागणों की व्यवस्था का विधान है कि इस दिशा में सहायता के लिये देखना व्यर्थ है। यह पादान्त लघु को गुरु मानने की समस्या 'ए' तथा 'ओ' को छंद की अपेक्षा से लघु या गुरु मानने के नियम से और भी जटिल हो गई है। कई स्थल ऐसे आते हैं जहाँ यह निश्चय करना आवश्यक हो जाता है कि क्या पादान्त 'ए' या 'ओ' को गुरु माना जाए। उदाहरण के लिए १८ वीं संधि के १६वें कडवक का घत्ता लीजिए। इसके प्रथम पाद में १४ मात्राएं है और अन्त लघु से है तथा तृतीय पाद में १५ मात्राएं है और अन्त 'ओ' से है। यहां लघु को गुरु मानना या गुरु को लघु मानना आवश्यक है। कहीं कहीं इन दोनों में दोनों क्रियाएं आवश्यक होती हैं। अठारहवीं संधि के ९ वें कडवक के घत्ते को लीजिए। इसके प्रथम पाद में १३ मात्राएं है और अन्त लघु से है तथा तृतीय पाद में १५ मात्राएं हैं तथा अन्त 'ओ' से है; अतः यहाँ दोनो विषम पादों को समान बनाने के लिये पादान्त लघु को गुरु तथा पादान्त 'ओ' को लघु मानना आवश्यक है। इन सब उलझनों को देखकर पा. च. के घत्ताओं के छंद का निर्धारण करने के लिए इस लघु गुरु सम्बन्धी समस्या के बारे में निम्न नियमों का पालन किया है—

(i) यदि पादान्त लघु हैं तथा चतुष्पदियों के प्रथम और तृतीय तथा द्वितीय और चतुर्थ तथा षट्पदियों के प्रथम और चतुर्थ, द्वितीय और पंचम तथा तृतीय और षष्ठ पादों की मात्रासंख्या समान है तो लघु को गुरु नहीं माना है।

(ii) यदि चतुष्पदियों के प्रथम या द्वितीय पाद में तृतीय या चतुर्थ की अपेक्षा या तृतीय या चतुर्थ में प्रथम या द्वितीय की अपेक्षा तथा षट्पदियों के प्रथम या तृतीय पाद में चतुर्थ या षष्ठ पाद की अपेक्षा या चतुर्थ या षष्ठ पाद में प्रथम या तृतीय की अपेक्षा एक मात्रा कम हो तथा जिस पाद में मात्रा कम हो उसका अन्त लघु में हो तो उसे गुरु माना गया है।

(iii) जिस घत्ते में लघु को गुरु मानकर भी अपेक्षित पादों की मात्राओं की संख्या समान नहीं होती वहां लघु को गुरु नहीं माना। उदाहरण के लिए सातवीं संधि के ५वें कडवक को देखिए। इस कडवक का घत्ता एक चतुष्पदी छंद है जिस के प्रथमपाद में १२ तथा तृतीय पाद में १४ मात्राएं हैं। इन दोनों पादों का अन्त लघु में है। यहाँ प्रथम पाद

के अन्त्य लघु को गुरु नहीं माना क्योंकि उससे कोई सार हाथ नहीं आता। ऐसे छदों की गणना सकीर्ण छदों में की गई है।

( iv ) जिस पाद में पहिले से ही अपेक्षा से अधिक मात्राएं हैं तथा पादान्त लघु से है वहा उस लघु को गुरु नहीं माना है। उदाहरण के लिए सातवी सधि के १ ले कडवक का घत्ता देखिए। यह एक चतुष्पदी छद में है। इसके प्रथम पाद में १४ तथा तृतीय पाद में १२ मात्राए हैं। तृतीय पाद का अन्तगुरु है और प्रथम पाद का अन्त लघु से है। इस लघु को गुरु मानना व्यर्थ है।

( v ) पादान्त 'ए' तथा 'ओ' को गुरु माना है किंतु कुछ परिस्थितियों में ए और ओ को लघु भी मानना पड़ा है, यथा—

षट्पदियों के दूसरे तथा पाचवें पादों में सर्वत्र आठ मात्राएं हैं, इस कारण से जहाँ ए या ओ के गुरु मानने से उनकी सख्या नौ हो जाती है वहा उस ओ को लघु माना है। उदाहरण के लिए पहिली सधि के सातवें तथा चौदहवीं सधि के २६ वें कडवकों के घत्तों के देखिए।

जहां पादों का अत 'ए' या 'ओ' में हुआ है वहा यदि इनमें से एक को ह्रस्व मानने से दोनों पादों की मात्राओं की सख्या समान हो जाती है तो उस ए या ओ को लघु माना है। उदाहरण के लिए तीसरी सधि के ७ वें कडवकके घत्ते को देखिए।

( इ ) चतुष्पदी घत्ते— जैसा कि इनके नाम से स्पष्ट है चतुष्पदी से आशय चार पादों वाले छंद से है। इन चार पादो में से किन्ही चतुष्पदियों के केवल पहले तथा तीसरे एव दूसरे तथा चौथे पाद समान मात्रावाले हैं और किन्हीं के चारों पादों की मात्राओं की सख्या समान है। जिन चतुष्पदियों के पहिले तथा तीसरे एवं दूसरे तथा चौथे पाद समान हैं, चूकि उनमें केवल आधे आधे भाग समान होते हैं अत उन्हें अर्धसम चतुष्पदी और चूकि उनके समान सख्या वाले पादों के बीच एक असमान सख्या वाला पाद आता है अत इन्हें अतरसम चतुष्पदी नाम भी दिया गया है ( देखिए छ. शा. २८ व २० )। जिन चतुष्पदियों के चारों पादों में मात्राओं की सख्या समान है वे सर्व सम कहलाती है तथा जिनके प्रथम तथा तृतीय या द्वितीय या चतुर्थ पादों की मात्रा सख्या असमान है उन्हे सकीर्ण चतुष्पदी कहा गया है। सकीर्ण चतुष्पदिया यथार्थ में प्रथम दो वर्गों की चतुष्पदियों के दो भिन्न छंदों की दो पृथक् पृथक् पक्तियों के सयोजन से बनती हैं।

अंतरसम चतुष्पदियों के निम्न प्रकार पासणाहचरिउ में प्राप्त हैं —

( i ) जिनके विषम पादों में १२ और समपादों में ११ मात्राएं हैं उनके विषम पादों में मात्रागणों की व्यवस्था एक षण्मात्रा गण, एक चतुर्मात्रा गण तथा एक द्विमात्रागण या तीन चतुर्मात्रागणों से की गई है— ६+४+२ या ४+४+४। इन पादों का अत प्राय दो लघुओं से हुआ है। इनके समपादों में मात्रागण व्यवस्था एक षण्मात्रागण, एक द्विमात्रागण तथा एक त्रिमात्रागण से या दो चतुर्मात्रागणों तथा एक त्रिमात्रागण से की गई है। इन पादों में अन्तिम गण सर्वत्र एक गुरु लघु से तथा जो द्विमात्रागण है वह प्राय दो लघुओं से व्यक्त हुआ है—

$$६+{}^{UU}+ — {}^{U} \text{ या } ४+४+ — {}^{U}.$$

स्वयभू ( स्व छ ६.९७ ) तथा हेमचन्द्र ( छ शा. ४१ब २० ) के अनुसार इस छन्द का नाम मकरध्वजहास है। कविदर्पण ( २.१६ ) में इसे उपदोहक नाम दिया है। दूसरी सधि का ध्रुवक तथा १२ वें कडवक, तीसरी संधि के २, ७, चौथी सधि के ३, ६, १०, सातवीं सधि के ३, ८, ९ तथा तेरहवीं सधि के २, ९, १०, १४, १५, १८ और १९ वें कडवकों के घत्ते इस छंद में हैं।

( ii ) जिनके विषम पादों में १३ तथा सम पादो में ११ मात्राए हैं, उनके समपादों में मात्रागणों की व्यवस्था

एक षण्मात्रागण, एक चतुर्मात्रागण तथा एक त्रिमात्रागण से या दो पंचमात्रागणों और एक त्रिमात्रागण से की गई है तथा समपादों में मात्रागणों की व्यवस्था प्रथमवर्ग के छंद के समपादों के समान ही है। विषमपाद—६ + ४ + ३ या ५ + ५ + ३। समपाद – ६ UU + – U या ४ + ४ – U। स्वयंभू (स्व. छ. ६ – १००) तथा हेमचन्द्र (छ. शा. ४२अ १) ने इस छंद का नाम कुसुमाकुल मधुकर दिया है; छंदकोश (२१) कविदर्पण (२ – १४) तथा प्रा. पै. (१.७८) में इसे दोहा नाम दिया गया है। कविदर्पण के टीकाकारने इस छंद के समपादों का अन्त एक गुरु लघु से किए जाने की एक परम्परा का उल्लेख किया है। पा. च. के इस वर्ग के समस्त छंदों का अन्त इस परम्परा के ही अनुसार किया गया है।

चौथी, सातवीं तथा तेरहवीं संधियों के ध्रुवक तथा तीसरी संधि के ९, पांचवी संधि के ५, और तेरहवीं संधि के ५, ८, तथा १६ वें कडवकों के घत्ते इस छंद में है।

(iii) जिनके विषमपादों में १२ तथा समपादो में १३ मात्राएं हैं उनके विषम पादों में मात्रागणों की व्यवस्था एक षण्मात्रगण, एक चतुर्मात्रागण तथा एक द्विमात्रा गण या दो पंचमात्रागणों से और एक द्विमात्रा गग से हुइ है। अंतिम गण सर्वत्र दो लघुओं द्वारा व्यक्त किया गया है। इनके समपादों में वह व्यवस्था एक षण्मात्रागण, एक चतुर्मात्रा गण तथा एक त्रिमात्रागण या दो चतुर्मात्रागणों तथा एक पंचमात्रांग्ण द्वारा की गइ हैं—

विषमपाद—६ + ४ + UU या ५ + ५ + UU = ११

समपाद—६ + ४ + ३ या ४ + ४ + ५ = १३

स्वयंभू (स्व. छं ६. १११) तथा हेमचन्द्र (छं. शा. ४०अ. १७) ने इस छंद का नाम कामिनीहास दिया है। चौथी संधि के २, ४, तथा पांचवीं संधि के ३ रे कडवकों के घत्ते इस छंद में हैं।

(iv) जिनके विषम पादों में १३ तथा समपादों में १२ मात्राएं हैं उनके विषम पादों में मात्रागण व्यवस्था एक षण्मात्रागण, एक चतुर्मात्रागण तथा एक त्रिमात्रागग से या तीन चतुर्मात्रागणों और एक लघु से हुइ है। जो त्रिमात्रागण है वह प्रायः तीन लघुओं से व्यक्त हुआ है और बहुत कम स्थानों पर एक लघु गुरु से। इनके समपादो में वह व्यवस्था एक षण्मात्रागण, एक चतुर्मात्रागग तथा एक द्विमात्रागग या तीन चतुर्मात्रागणों से हुइ है। इन पादों की अंतिम—चार मात्राएं एक भगण से व्यक्त की गई हैं। अपवाद केवल तीसरी संधि के १ले कडवक का घत्ता है जहां वे दो गुरुओं (— —) द्वारा व्यक्त हुई है—

विषमपाद—६ + ४ + UUU या (U –) ४ + ४ + ४ + U = १३

समपाद—६ + ४ + २ या ४ + ४ + – UU = १२

स्वयंभू—(४ – १०; ६ – ११३) तथा हेमचन्द्र (छं. शा. ४२अ ७) ने इसका नाम उपदोहक दिया है।

दूसरी संधि के, २, १४, तीसरी संधि का ध्रुवक तथा १, १५, १६; चौथी संधि के १, ११, पाँचवीं संधि के १, छठवीं संधि के ४, तेरहवीं संधि के ३, ४, ८, २० तथा सत्रहवीं संधि के २० वें कडवकों के घत्ते इस छंद में हैं।

(v) जिनके विषमपादों में १४ तथा समपादों में ११ मात्राएं हैं, उनके विषम पादों में मात्रागणों की व्यवस्था तीन चतुर्मात्रागणों और एक द्विमात्रागण से की गई है। अंतिम गण दो लघुओं से व्यक्त हुआ है। इनके समपादों के मात्रागणों की व्यवस्था दूसरे वर्ग के छंद (दोहा) के समपादों के समान है—

विषमपाद—४ + ४ + ४ + UU = १४.

समपाद—६ + UU + – U या ४ + ४ + – U = ११

(ix) जिनके विषमपादों में १५ तथा समपादों में १३ मात्राएं हैं उनके विषमपादों में मात्रागणों की व्यवस्था आठवें वर्ग के छंद के विषम पादों के समान है तथा समपादों में वह चौथे वर्ग के छंद के विषम पादों के समान है—

विषमपाद—५+५+५ या ४+४+४+३ =१५

समपाद —६+४+UUU (या U –) या ४+४+४+U =१३

स्वयंभू (स्व छं. ६ – १२९ तथा हेमचन्द्र (छं. शा. ४२अ १५; १६) ने इस छंद का नाम **कुंजर–विलसित** दिया है। पांचवी संधि के १२, छठवीं संधि के ३, ६, ९, १०, १२, १७, नौवीं संधि के १, २, ३, दसवीं संधि के ५, ७, ८, ९, १३ वें, सत्रहवी संधि के ८ वें तथा अठारहवीं संधि के २ रे कडवकों के घत्ते इस छंद में हैं।

(x) जिनके विषमपादों में १५ तथा समपादों में १४ मात्राएं है उनके विषमपादोंकी मात्रागण व्यवस्था आठवें वर्ग के छंद के विषमपादों के समान तथा समपादों में वह छठवें वर्ग के छंद के विषमपादों के समान है—

विषमपाद—५+५+५ या ४+४+४+३ =१५

समपाद—४+४+४+२ या ६+४+४=१४

स्वयंभू (स्व. छं. ६. १३६) तथा हेमचन्द्र (छं. शा. ४२अ. १९ ने इस छंद का नाम **अनंगललिता** दिया गया है। नौवीं तथा दसवीं संधियों के ध्रुवक तथा पंद्रहवी संधि के १४ वें कडवक का घत्ता इस छंद में है।

सर्व समचतुष्पदियों के निम्न चार भेद पा. च. में उपलब्ध हैं—

(i) जिनके प्रत्येक पाद में ११ मात्राएं हैं उनमें मात्रागणों की व्यवस्था एक षण्मात्रागण, एक द्विमात्रागण तथा एक त्रिमात्रागण या दो चतुर्मात्रा गणों और एक त्रिमात्रागण से की गई है—

६+ +२+३ या ४+४+३=११.

स्वयंभू (स्व. छ. ६. १५७) ने इसका नाम माणइअ और हेमचन्द्र (छ. शा. ४३ अ. १) ने मारकृति दिया है। दूसरी संधि के १६ वें कडवक का घत्ता इस छन्द में है।

(ii) जिनके प्रत्येक पाद में १२ मात्राएं हैं उनमें मात्रागणों की व्यवस्था अंतरसम चतुष्पदियों के प्रथम वर्ग के छन्द के विषम पादों के समान है— ६+४+२ या ४+४+४.

स्वयंभू (स्व. छं. ६. १५६) तथा हेमचन्द्र (छं. शा. ४३अ १) ने इस छन्द का नाम महानुभावा दिया है। दूसरी संधि के ११ वें, चौथी संधि के ४, ५, ७, पांचवीं संधि के २ रे, छठवीं संधिके १५ वें, सातवीं संधि के २, ६, तेरहवीं संधि के १, ६, ७, ११, १३, १७, सत्रहवीं संधि के २४ वें तथा अठारहवीं संधि के १० तथा १४ वें कडवकों के घत्ते और पांचवीं संधि का ध्रुवक इस छन्द में हैं।

(iii) जिनके प्रत्येक पाद में १३ मात्राएं हैं। इनमें मात्रागणों की व्यवस्था अन्तरसमचतुष्पदीयों के दूसरे वर्ग के छन्द के विषमपादों के समान है— ६+४+३ या ५+५+३=१३.

स्वयंभू (स्व. छं. ६. १५७) तथा हेमचन्द्र (छं. शा. ४३अ ३) ने इसका नाम **अप्सरोविलसित** दिया है। कविदर्पण (२.१७) में इसे उद्दोहक कहा गया है। दूसरी संधि के ११ वें, तीसरी संधि के ६, १०; चौथी संधि के ८वें; पांचवी संधि के ४थे तथा ग्यारहवीं संधि के १०वें कडवकों के घत्ते इस छन्द में हैं।

(iv) जिनके प्रत्येक पाद में १४ मात्राएं हैं उनमें मात्रागणों की व्यवस्था अन्तरसम चतुष्पदियों के छठवें वर्ग के छन्द के विषमपादों के समान हैं—

४+४+४+२ या ६+४+४=१४

स्वयंभू (६. १५८) तथा हेमचन्द्र (छ शा. ४३अ ६) ने इसका नाम गधोदकधारा दिया है। दूसरी संधि के ४ थे, छठवीं संधि के पूर्व, नौवीं संधि के ४ थे, दसवीं संधि के १ले तथा अठारहवीं संधि के ८, ११ तथा १५ कडवकों के घत्ते तथा छठवीं संधि का ध्रुवक इस छन्द में है।

संकीर्ण चतुष्पदियाँ जिस संधि के जिस कडवक के घत्ते में पाई गई हैं। उनके पादों में जो मात्राओं की सख्या हैं तथा जिस छन्द की उनकी पंक्तियां हैं, उस सबका विवरण तालिका रूप में नीचे दिया जा रहा है।

| क्रमांक ३ | संधि | कडवक | विषमपादों में मात्रा संख्या | समपादों में मात्रा संख्या | प्रथम पंक्ति के छंद का नाम | द्वितीय पंक्ति के छंद का नाम |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (I) | २ | ३ | १६<br>१४ | १२<br>१२ | सुतालिंगन | दोहक |
| (II) | २ | ८ | १४<br>१३ | १२<br>१२ | दोहक | उपदोहक |
| (III) | ३ | १४ | १४<br>१२ | ११<br>११ | भ्रमरविलास | मकरध्वजहास |
| (IV) | ३ | ३ | १४<br>१२ | १२<br>१२ | दोहक | महानुभावा |
| (V) | ५ | ७ | १२<br>१४ | १२<br>१२ | महानुभावा | दोहक |
| (VI) | ६ | ४ | १२<br>१४ | १२<br>१२ | महानुभावा | दोहक |
| (VII) | ७ | १ | १४<br>१२ | १२<br>१२ | दोहक | महानुभावा |
| (VIII) | ७ | ५ | १२<br>१४ | १२<br>१२ | महानुभावा | दोहक |
| (IX) | ७ | ११ | १२<br>१४ | १२<br>१२ | महानुभावा | दोहक |
| (X) | ७ | १३ | १४<br>१४ | १३<br>१५ | कुसुमितकेतकी हस्त | मुखपालन तिलक |
| (XI) | १३ | ६ | १२<br>१४ | १२<br>१२ | महानुभावा | दोहक |
| (XII) | १७ | १३ | १४<br>१२ | ११<br>११ | भ्रमरविलास | मकरध्वजहास |
| (XIII) | १७ | २१ | १२<br>१४ | १२<br>१२ | महानुभावा | दोहक |
| (XIV) | १८ | २२ | १२<br>१४ | १३<br>१३ | कामिनीहास | कुसुमितकेतकीहस्त |

(ई) षट्पदी घत्ते—

जैसा की इसके नाम से स्पष्ट है षट्पदी छन्दों में छह पाद होते हैं। इनके पहिले, दूसरे, तथा तीसरे पादों में मात्राओं की संख्या क्रमशः चौथे, पांचवें और छठवें पादों की मात्राओं की संख्या के बराबर होती है। पा. च. की वर्त्तमान मुद्रित प्रति में षट्पदियों को भी पंक्तियों में लिखा गया है। प्रथम में प्रथम तीन पाद तथा अन्य में शेष पाद लिखे गये हैं। पंक्तियों की दृष्टि से प्रथम तथा दूसरी पंक्तियों में मात्राओं की संख्या समान है। पा. च. में कुछ षट्पदियां ऐसी भी हैं जिनकी दो पंक्तियों में मात्रासंख्या समान नहीं है; उनके या तो पहले और चौथे पाद में मात्रासंख्या समान नहीं या तीसरे और छठवें पाद में किन्तु दूसरे और पांचवें पादों में सर्वत्र वह मात्रा संख्या समान है। इन षट्पदियों को संकीर्ण षट्पदी नाम दिया है। जिनकी दोनों पंक्तियों में मात्रासंख्या समान है अर्थात् जिनके प्रथम पाद में चौथे पाद के बराबर और तीसरे में छठवें के बराबर मात्राएं हैं उन्हे शुद्ध षट्पदी कहा है। दोनों प्रकार की षट्पदियों के दूसरे तथा पांचवें पादों की मात्रासंख्या सर्वत्र आठ है। इन आठ मात्राओं को दो चतुर्मात्रागणों द्वारा व्यक्त किया गया है। ये मात्रागण प्रायः चार लघु तथा एक भगण के रूप में आए हैं— ४ + ४ = UUU + – UU = ८। इन षट्पदियों की दूसरी विशेषता यह है कि सर्वत्र इनके प्रथम और द्वितीय तथा चतुर्थ और पंचम पादों में पादान्त यमक प्रयुक्त हुआ है।

शुद्ध षट्पदियों के जो भेद पा. च. में प्राप्त हैं वे निम्नानुसार हैं—

( i ) जिनके पहिले तथा चौथे पादों में १० तथा तीसरे और छठवें पादों में १२ तद्नुसार प्रत्येक पंक्ति में ३० (१० + ८ + १२) मात्राएं हैं। पहले तथा चौथे पादों में मात्रागणों की व्यवस्था दो चतुर्मात्रा गणों तथा एक द्विमात्रा-गण से या एक षण्मात्रागण तथा एक चतुर्मात्रा गण से की गई। तीसरे और छठवें पादों वह व्यवस्था एक षण्मात्रागण, एक चतुर्मात्रागण तथा एक द्विमात्रागण से हुई है। यह द्विमात्रागण अधिकतर दो लघुओं द्वारा व्यक्त किया गया है—

पहिला तथा चौथा पाद—४ + ४ + २ या ६ + ४ = १०.

तीसरा तथा छठवां पाद—६ + ४ + २ (UU) = १२.

आठवीं संधि के दूसरे तथा चौदहवीं संधि के १७ वें कडवकों के घत्ते इस छन्द में हैं।

प्रा. पै. (१.९७) में इस छंद को चौपाइया नाम दिया है। किन्तु वहाँ उसके लक्षणों को भिन्न रूप से बताया है। यह होते हुए भी उसकी पंक्ति में तीस मात्राओं का उल्लेख है जो स्पष्टतः १०,८ तथा १२ मात्रावाले तीन टुकड़ो में बटी है तथा उसका प्रथम तथा द्वितीय खण्ड में अन्त्य यमक प्रयुक्त है। ये सब लक्षण पा. च. में प्रयुक्त इस षट्पदी के समान हैं।

( ii ) जिनके पहिले तथा चौथे पादों में १२ तथा तीसरे और छठवें में ११ तद्नुसार प्रत्येक पंक्ति में ३१ (१२ + ८ + ११) मात्राएं हैं उनके प्रथम और चौथे पादों में मात्रागणों की व्यवस्था पहिले वर्ग की षट्पदी के तीसरे पाद के अनुसार है। तीसरे और छठवें पादों में भी वह व्यवस्था है। भेद केवल अंतिम गण में है। यहां उसके स्थान में केवल लघु प्रयुक्त हुआ है—

पहिला तथा चौथा पाद—६ + ४ + २ = १२

तीसरा तथा छठवां पाद—६ + ४ + १ = ११

कविदर्पण ( २. ३१ ) में इसे घत्ता नाम दिया है तथा स्वयंभू छन्द ( ८–२३ ) में इसे छड्डनिका का एक प्रकार बताया गया है।

( iii ) जिनके पहिले और चौथे पादों में १२ तथा तीसरे और छठवें पादों में भी १२ तदनुसार प्रत्येक पंक्ति में ३२ मात्राएं हैं। इनके पादों की मात्रागणों की व्यवस्था प्रथम वर्ग की षट्पदी के तीसरे पाद के अनुसार है। पहिली संधि के ३, ५, ६, ८ से १६, १९ से २१ तथा २३, आठवीं संधि के २, ५ से ११, १३, २१ तथा २२, बारहवीं संधि के ७, ९, १०, ११, १२; चौदहवीं के १ से ५, ८, ९, ११ से १५, २१ से २३, २५, २६, २७ तथा २९; पन्द्रहवीं संधि के २, ७, ९, १०, ११, १२ और सोलहवीं संधि के ४, ६, ७, १०, १२ तथा १४ वे कडवकों के घत्ते इस प्रकार के हैं। कविदर्पण ( २–३० ) में इस छन्द को घत्ता छंद का एक प्रकार बताया है किंतु वहां मात्रागणों की कोई व्यवस्था नहीं बताई है।

( iv ) जिनके पहिले और चौथे पादों में १२ तथा तीसरे और छठवें पादों में १३ मात्राए है अत: प्रत्येक पंक्ति में ३३ ( १२+८+१३ ) उनके पहिले और चौथे पादों में मात्रागणों की व्यवस्था दूसरे वर्ग की षट्पदियों के समान संख्या वाले पादों के समान है। इनके तीसरे और छठवें पादों में वह व्यवस्था एक षण्मात्रागण, एक चतुर्मात्रागण से की गई है। अन्तिम गण सर्वत्र तीन लघु से व्यक्त किया गया है—

पहिला तथा चौथा पाद—६+४+२=१२

तीसरा तथा छठवां पाद—६+४+UUU=१३.

पहिली संधि के ४ थे; आठवीं संधि के १२, १४; चौदहवीं संधि के २४ तथा ३० कडवकों के घत्ते एवं चौदहवीं संधि का तथा पन्द्रहवीं संधि के ध्रुवक इस प्रकार के हैं। कविदर्पण ( २. २९ ) में इसे घत्ता छंद का दूसरा प्रकार बताया है किंतु उस ग्रन्थ में इसके पादों की मात्रागण व्यवस्था का कोई उल्लेख नहीं किया। स्वयंभू छन्द ( ८. २२ ) में इसे छड्डनिका छन्द का एक भेद बताया है।

( v ) जिनके पहिले और चौथे पादों में १४ तथा तीसरे और छठवें में १२ तदनुसार प्रत्येक पंक्ति में ३४ ( १४+८+१२ ) मात्राएं हैं उनके पहिले और चौथे पादों में मात्रागणों की व्यवस्था एक षण्मात्रागण, और दो चतुर्मात्रागणों से या तीन चतुर्मात्रागणों और एक द्विमात्रागण से की गई है। इनके तीसरे तथा छठवें पादों में वह व्यवस्था पहिले वर्ग की षट्पदी के तीसरे पाद के अनुसार है—

पहिला तथा चौथा पाद—६+४+४ या ४+४+४+२=१४

तीसरा तथा छठवां पाद—६+४+२ (UU)=१२

पहिली संधि के १७ वें, आठवीं संधि के १६, २३, चौदहवीं संधि के १९ वें, पन्द्रहवीं संधि के ८ वें तथा सोलहवीं संधि के २, ३, ५, ८, ९, १५, १६, १७ तथा १८ कडवकों के घत्ते तथा सोलहवीं संधि का ध्रुवक इस वर्ग के छन्द में हैं। स्वयंभूछन्द, छन्दोनुशासन, कविदर्पण तथा प्राकृत पैंगल आदि ग्रन्थ में इस प्रकार की षट्पदी का पता नहीं चल सका।

( vi ) जिनके पहिले तथा चौथे पादों में १४ तथा तीसरे और छठवें पादों में १३ मात्राएं है अत: प्रत्येक पंक्ति में मात्रासंख्या ३५ (१४+८+१३) है। उनके पहिले तथा चौथे पादों में मात्रागणों की व्यवस्था पांचवे वर्ग की षट्पदी के पहिले पाद के समान है तथा तीसरे और छठवे पादों में वह एक षण्मात्रा गण, एक चतुर्मात्रागण तथा एक त्रिमात्रागण

से हुई है। अंतिम गण प्रायः तीन लघु से और आपवादिक रूप से एक लघु गुरु से व्यक्त हुआ है—

पहिला तथा चौथा पाद—६+४+४ या ४+४+४+२=१४.

तीसरा तथा चौथापाद—६+४+UUU (या U–)=१३.

पहिली संधि के ७वें, वारहवीं संधि के ३, १३, १५; चौदहवीं संधि के १०, १६, पन्द्रहवीं संधि के ३ से ६वें कडवकों के घत्ते इस प्रकार के हैं। इन लक्षणों वाली पट्पदी का पता किसी छन्द ग्रंथ में नहीं चला।

(VII) जिसके पहिले तथा चौथे पादों में १४ तथा तीसरे और छठें पादों में भी १४ तदनुसार प्रत्येक पंक्ति में ३६ (१४+८+१४) मात्राएं हैं, उनके पादों में मात्रागणों की व्यवस्था ५वें वर्ग की पट्पदी के पहिले पाद के समान है। बारहवीं संधि के १ले कडवक का घत्ता इस प्रकार का है। इस प्रकार की पट्पदी का भी किसी छन्द ग्रन्थ में उल्लेख नहीं है।

इन सात वर्ग की पट्पदियों तथा स्वयंभू और हेमचन्द्र द्वारा वर्णित ३० से ३६ मात्रावाली द्विपदियों में बहुत कुछ समानता है। इन द्विपदियों की पंक्तियों में दो दो यतियां आती हैं जिससे यथार्थ में वह पंक्ति तीन खण्डों में व्यक्त होकर पट्पदी की पंक्ति के सदृश हो जाती है। भेद मात्रागणों की व्यवस्था में है। यहां पूरी पंक्ति की एक मात्रागण व्यवस्था दी है जिससे मात्रागणका अंत और यति की स्थिति एक स्थान पर नहीं आती। स्वयंभू तथा हेमचन्द्र ने द्विपदियों की पंक्तियों के भागों में अन्त्य यमक का भी निर्देश नहीं किया। इन सातों द्विपदियों के नाम, उनकी पंक्तियों में मात्राओं की संख्या तथा गणव्यवस्था तथा यतियों की स्थिति तात्कालिक अवलोकन एवं तुलना के लिए नीचे तालिका रूप से दी जा रही हैं—

| क्रमांक | छंदका नाम | पंक्ति में मात्रा संख्या | मात्रागणों की व्यवस्था | यति की स्थिति | संदर्भ |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | भ्रमररुत | ३० | ६ पंचमात्रागण | १० तथा १८ मात्राओं के बाद | स्व. छं. ६. १७०<br>छं. शा ४३ब १४, १५ |
| २ | रत्नकंठित | ३१ | ७ चतुर्मात्रागण<br>एक त्रिमात्रागण | १२ तथा ८ मात्राओं के बाद | स्व. छ. ६. १७३<br>छ. शा. ४३ब २० |
| ३ | मौक्तिकदाम | ३२ | ८ चतुर्मात्रागण | १२ तथा ८ मात्राओं के बाद | स्व. छ. ६. १७५<br>छ. शा. ४४अ ८, ९ |
| ४ | रसनादाम | ३३ | ९ चतुर्मात्रागण<br>१ पंचमात्रागण | १२ तथा ८ मात्राओं के बाद | स्व. छ. ६. १८०<br>छ. शा. ४४अ. १९, २० |
| ५ | ताराध्रुवक | ३४ | ८ चतुर्मात्रागण<br>१ द्विमात्रागण | १४ तथा ८ मात्राओं के बाद | छ. स्व. छं. ६. १८६<br>छ. शा. ४४ब. ८ |
| ६ | सिंहविक्रांत | ३५ | ८ चतुर्मात्रागण<br>१ त्रिमात्रागण | १४ तथा ८ मात्राओं के बाद | छ. शा. ४५अ६, ७ |
| ७ | संगीत | ३६ | २ षण्मात्रागण<br>४ चतुर्मात्रागण<br>१ द्विमात्रागण | १४ तथा ८ मात्राओं के बाद | स्व. छ. ६—१९२<br>छ. शा. ४५अ. १४, १५ |

स्वयंभू ने इन द्विपदियों के लक्षण उसी छन्द में दिये है फलत इनके अलग से उदाहरण देने की आवश्यकता नहीं हुई। हेमचन्द्र ने इनके अलग से उदाहरण दिए हैं। मात्राछन्दों की तुलना करने पर यह ज्ञात हुआ कि उक्त षट्पदियों की मात्रागण व्यवस्था इन द्विपदियों के उदाहरणों में पूर्णत. लागू होती है। स्वयंभू ने तो द्विपदियों की पंक्ति के पहिले तथा दूसरे भाग के अन्त में यमक भी प्रयुक्त किया है अतः यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि पा. च. का जो षट्पदी छन्द हैं वे इन दो छन्दशास्त्रियों के अनुसार द्विपदी कही जा सकती हैं। साथ में यह भी स्पष्ट है कि इन दोनों द्वारा वर्णित ये द्विपदियां यथार्थ में षट्पदियां है।

सङ्कीर्ण षट्पदियों के निम्न प्रकार पा. च. में उपलब्ध हैं—

(i) वे जिनके पहिले पाद में १०, चौथे पाद में १२ तथा तीसरे और छठवें में १२ × २ मात्राएं हैं। फलत प्रथम पंक्ति में ३० (१०+८—१२) तथा द्वितीय पंक्ति में ३२ (१२+८+१२) मात्राएं हैं। पहिली सधि के २ रे तथा चौदहवीं सधि के २८ वें कडवक के घत्ते इस प्रकार के हैं।

(ii) वे जिनके पहिले पाद में १०, चौथे में १४ तथा तीसरे और छठवें में १३ × २ मात्राएं हैं। इससे प्रथम पक्ति में ३१ (१०+८+१३) तथा दूसरी पंक्ति में ३४ (१४+८+१२) मात्राएं हैं। आठवीं सधि के १ ले कडवक का घत्ता इस प्रकार का है।

(iii) वह जिसके पहिले और चौथे पाद में १२ × २ तीसरे पाद में भी १२ पर छठवें में १० फलत प्रथम पक्ति में ३२ (१२+८+१२) तथा द्वितीय पंक्ति में ३० (१२+८+१०) मात्राएं हैं।

आठवीं सधि के १८ वें कडवक का घत्ता इस प्रकार का है।

(iv) वह जिसके पहिले पाद में १२, चौथे में १० तथा तीसरे और छठवें में १२×२ फलत प्रथम पक्ति में ३२ (१२+८+१२) तथा द्वितीय पंक्ति में ३० (१०+८+१२) मात्राएं हैं। चौदहवी संधि के ६ वें कडवक का घत्ता इस प्रकार का है।

(v) वे जिनके पहिले पाद में १२, चौथे पाद में १४ तथा तीसरे और छठवें पाद में १२×२ फलत प्रथम पंक्ति ३२ (१२+८+१२) तथा द्वितीय पंक्ति में ३४ (१४+८+१२) मात्राएं हैं। आठवी सधि के १५, १९, बारहवीं सधि के ५, ८, पंद्रहवीं सधि का १ ला तथा सोलहवीं सधि के १२ वें कडवकों के घत्ते इस प्रकार के हैं।

(vi) वह जिसके पहिले तथा चौथे पाद में १२×२, तीसरे में १३ तथा छठवें में ११ फलत प्रथम पंक्ति में ३३ (१२+८+१३) तथा द्वितीय पंक्ति में ३१ (१२+८+११) मात्राएं हैं। पहिली सधि के १ ले कडवक का घत्ता इस प्रकार का है।

(vii) वे जिनके पहिले पाद में १२, चौथे में १४, तीसरे में १३ तथा छठवें में १२, फलत प्रथम पंक्ति में ३३ (१२+८+१३) तथा दूसरी में ३४ (१४+८+१२) मात्राएं हैं। पहिली सधि के १८ वें तथा चौदहवीं सधि के ७ वे कडवकों के घत्ते इस प्रकार के हैं।

(viii) वे जिनके पहिले पाद में १२, चौथे में १४ तथा तीसरे और छठवें में १३ × २ मात्राएं हैं जिससे प्रथम पंक्ति में ३३ (१२+८+१३) तथा द्वितीय पंक्ति में ३५ (१४+८+१३) मात्राएं हैं। आठवीं सधि के २० वें कडवक का घत्ता, बारहवीं सधि का ध्रुवक तथा ११ वें कडवक का घत्ता इस प्रकार के हैं।

(ix) वे जिनके पहिले पाद में १४, चौथे में १२ तथा तीसरे और छठवें में १२×२ अत पहिली पंक्ति में ३४ (१४+८+१२) तथा दूसरी पंक्ति में ३२ (१२+८+१२) मात्राएं हैं। पहिली सधि का ध्रुवक तथा २२ वें

कडवक का घत्ताः; आठवीं संधि के ४ थे, बारहवीं संधि के ४ थे, चौदहवीं संधि के १८, २० तथा सोलहवीं संधि के १, १३ कडवकों के घत्ते इस प्रकार के हैं।

(x) वह जिसके पहिले पाद में १४, चौथे में १२, तीसरे में १२ तथा छठवें में १३ अतः पहिली पंक्ति में ३४ (१४+८+१२) तथा दूसरी पंक्ति में ३३ (१२+८+१३) मात्राएं हैं। बारहवीं संधि के ६ वें कडवक का घत्ता इस प्रकार का है।

(xi) वह जिसके पहिले पाद में १२, चौथे में १४ तथा तीसरे और छठवें में १४×२ मात्राएं हैं तद्नुसार प्रथम पंक्ति में ३४ (१२+८+१४) तथा द्वितीय पंक्ति में ३६ (१४+८+१४) मात्राएं हैं। आठवीं संधि के १७ वें कडवक का घत्ता इस वर्ग का है।

(xii) वह जिसके पहिले पाद में १४, चौथे में १२ तथा तीसरे और चौथे में १३×२ मात्राएं हैं तदनुसार प्रथम पंक्ति में ३५ (१४+८+१३) तथा द्वितीय पंक्ति में ३३ (१२+८+१३) मात्राएं हैं। बारहवीं संधि के २ रे कडवय का घत्ता इस प्रकार का है।

इन संकीर्ण षट्पदियों में इनकी पद व्यवस्था, मात्रागण व्यवस्था आदि शुद्ध षट्पदियों के समसंख्यक मात्रावाले पादों के समान हैं। इनकी पंक्तियों की गठन भी शुद्ध षट्पदियों के जो सात प्रकार हैं उनकी पंक्तियों के ही समान हैं, अपवाद केवल तीन पंक्तिया हैं — दूसरे वर्गकी प्रथम पंक्ति, तीसरे वर्ग की दूसरी पंक्ति तथा ग्यारहवें वर्ग की प्रथम पंक्ति। इन पंक्तियों की गठन क्रमशः १०+८+१३, १२+८+१०, तथा १२+८+१४ प्रकार की है। इनमें से प्रथम कविदर्पण तथा प्रा. पै (१.९९) के अनुसार घत्ता छंद की पंक्ति है। स्वयंभू (स्व. छं. ८.२१) तथा हेमचन्द्र (छ. शा. ४४अ ५) ने इसे ही छड्डनिका नाम दिया है तथा उसमें मात्रागणों की व्यवस्था ७ चतुर्मात्रागणों और एक त्रिमात्रागण से बताई है। जिस पंक्ति की गठन १२+८+१० प्रकार से हुई है वह स्वयंभू छंद (६.१६९) की हरिणीकुल तथा छंदोनुशासन (४३ब ११) की हरिणीकुल नामक द्विपदी के समान है तथा जिनकी गठन १२+८+१४ प्रकार की है वह स्वयंभू छंद (६.१८५) तथा छंदोनुशासन (४४ब ६) की भुजङ्ग विक्रान्त नामक द्विपदी के समान है।

पा. च. की चौदहवीं संधि में घत्ते रूप से प्रयुक्त षट्पदियों में एक वैशिष्ट्य है जो अन्य संधियों में प्रयुक्त षट्पदियों में दिखाई नहीं देता। इस संधि की षट्पदियों के सभी पादों का अन्त भगण (— U U) में हुआ है, अपवाद केवल १० वें कडवक की षट्पदी के तीसरे तथा ६ ठवें; १५ वें कडवक की षट्पदी के चौथे तथा पांचवें, तथा १६ वें कडवक की षट्पदी के सभी पाद हैं।

## पा. च. की व्याकरण

### शब्दों की वर्तनी —

जिन दो प्राचीन प्रतियों पर से पा. च. का पाठ संशोधित किया गया है उन दोनों में ही शब्दों की वर्तनी बहुत कुछ लचीली पाई गई है। उन दोनों में यह लचीलापन सामान्य है। एत्थंतरि, तित्थु, दुघोट्ट, पोरिस, भणवईं, विज्ज तथा हुअवह जैसे अनेक शब्द हैं जो एक से अधिक प्रकार से लिखे हुए मिलते हैं। हुअवह और पोरिस तो एक ही प्रति में भिन्न भिन्न स्थानों पर चार प्रकार से लिखे हुए हैं। इस अनियमितता का मुख्य कारण लिपिकारों का प्रमाद और उनका भाषा संबंधी अज्ञान हो सकता है। लिपिकारों के भाषाविषयक अल्पज्ञान के कारण भी शब्दों में परिवर्तन किया जाना संभव है। बोलचाल की अपभ्रंश तथा साहित्यिक अपभ्रंश एक दूसरे से बहुत भिन्न नहीं थी; फिर भी थोड़ा बहुत भेद तो

उनमें रहा ही होगा क्योंकि साहित्यिक भाषा में कुछ स्थायित्व होता ही है जब कि बोलचाल की भाषा बहता नीर है। यह परिवर्तन अविच्छिन्न होने के साथ ही साथ इतना सूक्ष्म होता है कि साधारणत इस पर ध्यान ही नहीं जाता। शब्दो के अर्थ और गठन में परिवर्तन इस रूप स आ जता है कि उन पर लक्ष्य देना समव नहीं रहता। इस कारण से लिपिकार अनजाने ही शब्द के मूल रूप के स्थान में उसका यत्किंचित परिवर्तित रूप रख देता है। यदि वह लिपिकार भाषा में रुचि रखते वाला हुआ तो वह शब्द के मूल रूप को समझत जानबूझकर 'शुद्ध' करने या उसे अर्वाचीन रूप देने की दृष्टि से बदल दे सकता है। शब्दों का यह परिवर्तन ग्रन्थ की प्रत्येक बार लिपि किए जाने के साथ अवश्यभावी है, अत यदि ग्रथ की चार छह बार प्रति की गई तो शब्दों का रूप मूल से बहुत दूर पड़ सकता है और इस स्थिति में उस मूल रूप को पहिचान कर खोज निकालना कठिन हो जाता है।

भाषा सबधी स्थानीय परपराओं तथा अपभ्रश भाषा की अस्थिर वर्णमाला के कारण भी शब्दो की वर्तनी स्थिर नहीं हो पाई। ह्रस्व 'ए' और 'ओ' तथा अनुनासिक पदान्त अपभ्रंश भाषा की अपनी विशेषताए है। अपभ्रंश और उसके पूर्व प्राकृतों म भी व्यजनो को फलत कुछ ध्वनियों को खो देने की प्रक्रिया तो अपनाइ गइ किंतु जो नई ध्वनियाँ इन भाषाओ में आई उन्हें व्यक्त करने के उपाय नहीं खोजे गए। ये नई ध्वनिया उनकी समीपतम ध्वनियों को व्यक्त करन के लिए अपनाए गए चिह्नो द्वारा ही व्यक्त की जाती रहीं। ह्रस्व 'ए' को 'ए' या 'इ' के द्वारा तथा ह्रस्व 'ओ' को 'ओ' या 'उ' के द्वारा लिपिबद्ध किया गया। इससे या तो उनकी मूल ध्वनि में वृद्धि हो जाती थी या उनकी विशेषता ही जाती रहती थी। लिपिकार स्वेच्छा से इन दो बुराइओं में से जब जिसे कम समझता उसे अपनाता। इससे 'जेम' 'जिम', एत्थतरि इत्थनरि तथा दुघुट्ट और दुघोट्ट आदि दो २ रूप एक ही शब्द के बन गए। अनुनासिक पदान्तों के विषय में भी यही कथन लागू होता है। वह या तो अनुस्वार द्वारा व्यक्त किया जाता था या सर्वथा छोड दिया जाता था इससे भवणइ—तथा भवणइँ दो रूप एक ही पद के हो गए।

अपभ्रश शब्दों की विभिन्न वर्तनी का एक कारण 'य' और 'व' श्रुतिया भी हैं। ये श्रुतिया विशेषकर 'व' श्रुति अपभ्रंश की ही विशेषता हैं। किंतु इनके उपयोग का क्षेत्र मर्यादित नहीं किया गया। लेखक और उससे अधिक लिपिकार अपनी इच्छा से इनका उपयोग किया करता था फलत हुअवह के हुयवह, हुअअह और हुववह जैसे चार रूप बन पड़े हैं।

प्रतियों के पहले स्पष्ट किए गए लक्षणों के अतिरिक्त उनकी जो भाषा सबधी विशेषताए या व्यवस्थारूप से अपनाए गए लक्षण हैं वे इस प्रकार हैं—

(अ) ह्रस्व ए और ओ—

हे (४ ४ १०) के अनुसार 'ए' और 'ओ' ह्रस्व भी होते है किंतु किस स्थिति में वे ह्रस्व हो जाते हैं इसका कहीं निर्देश नहीं है। न हि इसका निर्देश है कि उन्हें किस रूप स व्यक्त किया जाए। अपभ्रश भाषा की प्रवृत्ति को देखते हुए सयुक्त व्यजन के पूर्व के सभी 'ए' और 'ओ' ह्रस्व होना चाहिए। इसका प्रमाण हमें इत्थनरे, इक्क, दुघुट्ट आदि शब्दों में मिलता है जहाँ वे इ और उ से व्यक्त किए गए हैं। किंतु ह्रस्व 'ए' और 'ओ' को व्यक्त करने का पृथक् का चिह्न न होने के कारण प्राचीन प्रतियों मे उन्हे 'ए' और 'ओ' से ही व्यक्त किया गया है। पा च में जिन अन्य शब्दों, विभक्तियों और प्रत्ययों के 'ए' और 'ओ' ह्रस्व माने गए हैं वे निम्न हैं—

(अ) जेम, तेम, केम, एम, एहु आदि शब्दा मे ए,

(आ) अकारान्त पुल्लिंग, नपुसकलिंग शब्दों की तृतीया एक वचन विभक्ति...एण

(इ) अकारान्त पुल्लिंग, नपुंसकलिंग शब्दों की सप्तमी विभक्ति का........ए

(ई) अकारान्त पुल्लिंग, स्त्रीलिंग शब्दों की तृतीया एक वचन विभक्ति का........ए

(उ) इकारान्त पुल्लिंग तथा स्त्रीलिंग शब्दों की ष. एक वचन विभक्ति का........हे

(ऊ) सर्वनामों के के, जे, तेहि, तहे, जहे, रूप

(ए) पूर्वकालिक कृदन्त एवि तथा कृत्य प्रत्यय एव्वउँ ।

(ऐ) पूरे ग्रंथ में विलेवण (१८. ९. ६) ही एक उदाहरण ऐसा है जिसके मध्य का 'ए' ह्रस्व माना गया; इसे हे० ८.१. १४६ नियम का विस्तार माना जाता है ।

(आ) अनुनासित पदान्त— शब्दों के निम्न रूपों में अनुनासित प्रयुक्त हुआ हैं :—

(१) अकारान्त नपुंसकलिंग प्रथमा तथा द्वितीया बहुवचन विभक्ति........इँ ।

(२) अकारान्त, इकारान्त तथा उकारान्त पुल्लिंग तथा नपुंसकलिंग की तृतीया एक वचन विभक्ति........एँ ।

(३) अकारान्त, इकारान्त तथा उकारान्त, स्त्री० पुल्लिंग तथा नपुंसकलिंग की तृतीया बहुवचन विभक्ति........हिँ तथा एहिँ ।

(४) अकारान्त पुल्लिंग की पंचमी बहु वचन विभक्ति........हुँ ।

(५) अकारान्त, इकारान्त तथा उकारान्त स्त्रीलिंग, पुल्लिंग तथा नपुंसकलिंग की सप्तमी बहु वचन विभक्ति....हँ ।

(६) अकारान्त, इकारान्त, उकारान्त, स्त्रीलिंग, पुल्लिंग तथा नपुंसकलिंग की सप्तमी बहुवचन विभक्ति...हिँ ।

(७) सर्वनामों के हउँ, अम्हइँ, मइँ, अम्हहँ, तुहुँ, तुम्हहँ, तुम्हइँ, पइँ, जेँ, जहिँ, ताइँ, तेँ, ताहँ, तहिँ, कहिँ आयइँ तथा आयहिँ रूप

(८) वर्तमानकाल का प्रथम पुरुष एक वचन का प्रत्यय........उँ ।

(९) वर्तमानकाल का प्रथम पुरुष बहुवचन का प्रत्यय........हुँ ।

(१०) वर्तमानकाल का तृतीय पुरुष बहुवचन का प्रत्यय........हिँ, इँ ।

(११) भविष्यकाल का तृतीय पुरुष बहुवचन........हिँ ।

(१२) विध्यर्थ कृदन्त........एव्वउँ ।

(१३) क्रियार्थक कृदन्त........अणहँ ।

(१४) अव्ययों में णाइँ, सइँ, णाहिँ, जावहिँ, तावहिँ तथा एवहिँ ।

**(इ) अनुनासित व —**

हे (८. ४. ३९७) के अनुसार 'म' यदि शब्द के बीच में आए और यदि वह संयुक्त न हो तो अनुनासित 'व' में परिवर्तित हो जाता है । इस नियम के अनुसार जेम, केम आदि शब्दों का जेवँ या जेम्व । केवँ, केम्व में परिवर्तित होना अपेक्षित था । किंतु दोनों प्रतियों में यह प्रायः नहीं हुआ है। उक्त नियम के आंशिक रूप से पालन किए जाने के कुछ उदाहरण अवश्य हैं जब कि जेम, केम जैसे शब्दों का म जब कब व में परिवर्तित हुआ है । णाम शब्द अवश्य अनेक स्थानों पर अनुनासित वँ में परिवर्तित है । समलहण एक अन्य शब्द है जो बहुधा सवलहण में बदला गया है । पगाम काम भी अनेक स्थानों पर व में परिवर्तित है किंतु इन दोनो शब्दों का व दोनों प्रतियों में अनुनासित नहीं है । वर्तमानकाल के प्रथम पुरुष का प्रत्यय 'मि' केवल एक स्थान पर वि में परिवर्तित पाया गया है— विसहिवि (२. ११. ८) किंतु एक प्रति में वह विसहेवि रूप से था अतः सम्पादित प्रति में उसे विसहिमि कर दिया है ।

(ई) वर्गानुनासिक —

जब अनुस्वार परव्यंजन के वर्ग के अन्तिम अक्षर में परिवर्तित हो जाता है तब वह वर्गानुनासिक कहलाता है। हे (८ १ ३०) में यह नियम एक विकल्प के रूप में दिया है। जिस स्थान पर यह उस व्याकरण में दिया गया है उससे स्पष्ट है कि इसका क्षेत्र प्राकृत भाषा है। कुछ विद्वानों ने इस नियम का पालन मुद्रित प्रतियों में किया है। यह अवश्य है कि प्राकृत के अनेक नियम अपभ्रंश में भी लागू होते हैं पर इसके लिए प्राचीन लेखकों का बल चाहिए। उस नियम का पालन अपभ्रंश की किसी प्राचीन प्रति में दिखाई नहीं देता। ऐसी अवस्था में उसका पालन ध्वनिशास्त्र या भाषाशास्त्र की दुहाई देकर, करना उल्टी गंगा बहाना है। प्र च की दोनों प्राचीन प्रतियों में यह प्रवृत्ति सर्वथा अविद्यमान है अत सम्पादित प्रति में इसे प्रश्रय देना उचित नहीं समझा।

## वर्तनी सम्बन्धी अन्य परिवर्तन

[१] स्वरों का ह्रस्वीकरण —

(अ) आकारान्त तथा ईकारान्त स्त्रीलिंग शब्दों के अन्तिम स्वर को ह्रस्व करने की सामान्य प्रवृत्ति है यथा महिल (महिला) दिक्ख (दीक्षा) १ १० १२ जंघ (जंघा) ३ २ ८ णिद (निद्रा) १० १२ ८ तथा घरिणि (गृहिणी) १ १० ४ कदलि (कन्दली) ४ ४ ८ कामिणि (कामिनी) ९ १ ८ आदि।

(आ) संस्कृत के च्वि की ई सर्वत्र ह्रस्व की गई है यथा वसिकिय (वशीकृत) (१ ८ ४, ५ १ ५ ६ ५ ३) वसिगय (वशीगत) ९ ८ ९ वसिहूय (वशीभूत) ९ २ १ तथा मसिकिय (मसीकृत) ६ १३ १०।

(इ) 'ई' को ह्रस्व करने के अन्य स्फुट उदाहरण गहिर (गभीर) ३ १४ २ अलिय (अलीक) २ ८ २ तुरिय (तुरीय) ७ ३ २ पुंडरिय (पुंडरीक) १७ २१ २ वेयणिउ (वेदनीय) ६ १६ ३ सिय (शीत) २ १२ ८ विवरिय (विपरीत) १४ २४ ७ आदि।

(उ) कभी कभी शब्द के मध्य अन्य दीर्घ स्वर (आ तथा ऊ) ह्रस्व किए गए हैं। यह संभवत छंद की अपेक्षा से हुआ है यथा — पयाल (पाताल) ६ — असराल (आसवाल?) ६ १६ ७ पाहण (पाषाण) २ १२ ९ विहुणिय (विहूनित) १५ १० ८।

[२] स्वरों का दीर्घीकरण —

(अ) संयुक्त व्यंजन के सामान्य व्यंजन में परिवर्तित किए जाने पर उसका पूर्व स्वर दीर्घ किया गया है — वीसरिय (विस्मृत) १ २० २ वीसास (विश्वास) १ २० ८ सीस (शिष्य) ४ ९ १ वास (वर्ष) १२ १५ १५। ऊण्ठ (उष्ठ) १ २३ ३ वीजय (विजय) ५ १ १३ मूसर (मुस्वर) ८ ५ ५ सूपसिद्ध (सुप्रसिद्ध) १० ११ ४ जीह (जिह्वा) १ ४ २ पयाहिण (प्रदक्षिणा) १ २१ ८ दाहिण (दक्षिण) ४ ४ ४ गाव (गर्व) ९ १२ २।

(आ) यदा कदा संभवत छंद की उपेक्षा से 'ह्रस्व दीर्घौ मिथो वृत्तौ (हे ८ १ ४) नियमका लाभ लेकर स्वर दीर्घ किए गए हैं यथा कईयण (कविजन) १ ३ ८ जुवईयण (युवतिजन) १ २० ७ पइसहिँ (प्रविशन्ति) २ ५ १० तहीं ५ १२ ९ असी (असि) ५ १२ ११ णमी (नमि) ५ १२ १२ पयडी (प्रकृति) ६ १६ ४ ८ १ ३ मइ (मति) ७ ८ ४ हरी (हरि) ७ ८ ७ सारहीण १० ६ ९ वदीवर (बंदिवर) १३ १२ ६ अवणी (अवनि) १३ १७ १०, सिहीण (सिहिण) (६ ९ १३) आदि। इन उदाहरणों में उन्हें सम्मिलित नहीं किया जा रहा है जो पाद के अन्त में स्पष्टतया छंद की अपेक्षा से दीर्घ किए गए हैं।

पावाला (प्रवालक) १०. ५. ७ में प्रथम 'अ' तथा माणूसोत्तर (मानुषोत्तर) १६. १४. ८ में 'उ' दीर्घ किया गया है। पराई (परकीय) (१८. २. ३) में 'ई' के पूर्व का 'अ' अंतिम 'अ' का लोप होने के कारण शब्द की मात्राओं में हुई कमी को पूरा करने के लिये दीर्घ किया गया है।

### [३] स्वर संबंधि अन्य परिवर्तन—

(अ) कुछ शब्दों में अ और इ के उ के समीप आने से अ तथा इ का सावर्ण्यभाव (एसीमिलेशन) हो गया है यथा—पुंसुलि (पुंश्चलि) १३. ६. ८; अपुणु (अप्पगु) २. ११. २, ८. १३. ७, १०. १. १२; तथा उच्छु (इक्षु) १०. ५. ३।

(आ) कुछ शब्दों में दो उ के समीप आने से एक उ का असावर्ण्यभाव हो गया है यथा गरु (गुरु) २. ५. ६, मउड (मुकुट) ६. १८. ९, मउल (मुकुल) ५. ९. १०; उत्तंगु (उत्तुंगु) १. ३. ४; १. ७. १; ४. ५. ५, आदि। देउल (देव+कुल) १३. २. ५, में पहिले व का सम्प्रसारण हुआ फिर अक्षरलोप। राउल ९. २. १० (राजकुल) में पहले अ का उ में सावर्ण्यभाव हुआ फिर दोनों अक्षरों का लोप हुआ है। उसी तरह से सूआर (सूपकार) ६. ३. ११ तथा उंबर (उदुंबर) १७. ९. ५—अ एवं उ अक्षरलोप के उदाहरण हैं।

(इ) इ का ए में परिवर्तन—यथा वेसास (विश्वास) १. १२. ७, वेहि (विधि) २. ४. ७; १३. ११. १०, वेउव्व (वि+कु) ८. १७. ६, वेवाह (विवाह) १३. ६, ४. तेइंदिय (त्रि-इंद्रिय) १८. ३. ५, सेवाल (सिवाल, श्रृगाल) १८. ३. ७, आदि। इय (इति) ६. १. १० में अन्त्य 'इ' का परिवर्तन 'य' में हो गया है। (दे. हे. ८.१.९१)।

(ई) 'अ' का 'ओ' में परिवर्तन चोवाणा (च्यावन) ९. ३. ६ तथा पोएम (पउम) १६. ११. ८ में हुआ है।

(उ) 'उ' का 'ओ' में परिवर्तन यथा—पोग्गल (पुद्गल) २. ८. ८, सोक्ख (सुक्ख) ३. ६. २, पोक्खर (पुष्कर) १६. १४. ७, दोव्व (दुर्वा) १०. ५. ३, ओवाय (उपाय) ९. ११. ५ आदि। (ऽ ५).

### [४] दो समीपवर्ती स्वरों का एकीकरण—

(अ) जिन शब्दों में स्वार्थ य (क) जुडा है उनके अन्तिम अय का आ में एकीकरण हुआ है यथा—भडारा १. २१. ९, २. ३. ९, १३. १३. ३, हसंता १. ४. ६, पडंता ३. ८. ३, जेहा (६. ५. ३) सरिसा ६. १२. ११, चोडाणा ९. ४. ५, राणा ९. ४. ५, ओलग्गा ९. ४. ३, पावाला १०. ५. ७, दीवा १०. १०. ८, भविया १५. ८. ३, पडीवा १५. १०. १, सारा १५. ११. ९; सेसा १६. ९. ९, धण्णा १६. १२. १०, अंतरिया १६. १५. ५; वराहा १८. ३. ९ आदि।

(आ) कर्तावाची अय (अक) प्रत्यय का भी आ में एकीकरण हुआ है यथा—दारा ६. १५. ५, णिवारा १८. १२. १, १६. ७. ४।

शब्दांत मूल 'अय' का भी यदा कदा आ में एकीकरण हो गया है यथा भयाणा (भयाणय–भयानक) ९. ४. ९, ह (हूय) ७. १०. ३।

(ई) शब्द के मध्य में वर्तमान दो स्वरों का भी एकीकरण हुआ है यथा—मोर (मयूर) २. १२. ५, पाडिहेर (प्रातिहार्य) ३. २५, जणेर (जणयर) १०. २. ९, अंधारय (अन्धकारक) १४. २०. १२, अंधारिय (अन्धकारित) १४. २२. १०, उज्झ (अयोध्या) १७. १२. २ आदि। इनके अतिरिक्त 'अव' उपसर्ग का 'ओ' में परिवर्तन हुआ है

यथा ओमग्ग (अवमार्ग) १४. २३. ६, ओलविय (अविलम्बित) १४. ३. ३ आदि। तइय (तदा) १. १८. ७ में 'आ' का विघटन 'इय' मे हुआ है।

[५] व्यंजन परिवर्तन—

व्यंजनों में परिवर्तन हेमचन्द्र की व्याकरण के अनुसार हुए है। उनके दुहराने की आवश्यकता नहीं है। कुछ विशेष परिवर्तनों पर यहा विचार किया जा रहा है।

(अ) हे. (१. १७७) के अनुसार स्वर के पश्चात् आए हुए असयुक्त क, ग, च, ज तथा द का लोप होता है। इस नियम का बहुधा पालन हुआ है किन्तु कुछ शब्दों में 'क' तथा 'ग' के सबध में इसका पालन नहीं भी हुआ यथा—

परिकर १. १५. ५, णरकार ७. ११. २, खयकाराउ ८. ११. १०, सहसकर ९. १२. १०, जोग ३. १०, ११, णग ५. १२. ८, जोगेसर ६. १४. ९, णागालय ८. ६. १२, वेग ९. १३. ७, भिगु १३. ३. ६ आदि।

कुछ शब्दों में हे (१. ८२) का अनुसरण कर क का ग में परिवर्तन किया गया, उसका लोप नहीं यथा—मयगल १.२३. १०, उदग ६. १४. ११, णलिणागर ८. ९. ७, परिगर ९. १४. ८, आगास १६. २. २, णरगुत्तार १८. १. १३। इस नियम के अनुसार ही गेंदुव ९. ३. ६ का आदि अक्षर 'ग' 'क' के स्थान पर आया है।

(आ) हे. (१.२०२) के अनुसार स्वर के पश्चात् आए हुए असयुक्त 'ड' का ल में परिवर्तन हुआ है यथा—तलाव (तडाक) १. ६. ५, (साथ में तडाव भी ६. १२.११), कील (कीड) १.१०.९, गुल (गुड) ३. १४. १०, विलवण (विडम्बण) ४. ३. ११, फालिह (फाडिह–स्फाटिक) ७. १३. ९, सोलस (षोडश) ७. ६. ७ आदि

पईव (प्रदीप) २. ११. ९ में 'ल' 'द' के स्थान पर आया है (दे. हे. ८. १. २२१)। यही परिवर्तन दुवालस (द्वादश) में भी हुआ है। इसके विपरीत ल का र में परिवर्तन होने का उदाहरण किर (१२.१५.११) में प्राप्त है।

(इ) यदा कदा स्वरों के बीच में आए हुए 'म' का 'व' में परिवर्तन हुआ है यथा—णाव (नाम) ६. ५. १, णवण (नमन) १. १३. ९, णव (नम) १. १७, ७, ३. १६. ४, णिक्खवण (निष्क्रमण) ३. १. ७, गवण (गमन) ७. ७. २, सवण (श्रमण) ४. ८. ११, पयाव (प्रकाम) ५. ३. ४, णवकार (नमोकार) ७. ११. २, णिविस (निमिष) ९ ११ २, अथवण (अस्तमन) १०. ७. ९, केव (केम) ९. ११. २, जेव (जेम) ११. १०. ८ आदि (देखिए हे. ४ ३८७)।

(ई) उक्त प्रवृत्ति के विपरीत प्रवृत्ति भी जब तब दृष्टिगोचर होती है जिसके अनुसार स्वरों के बीच में आए हुए 'व' का 'म' में परिवर्तन हुआ है यथा सिमिर (शिविर) ६. ४. १, पुगम (पुगव) १३. १५. ११। क प्रति में यह प्रवृत्ति अधिक रूप से पाई गई है। उसमें 'व' को 'म' में परिवर्तित करने की प्रवृत्ति उस स्थिति में भी दिखाई देती है जब कि वह व किसी अनुनासित पद के पश्चात् आया है यथा विहिँ मि (१. १२. ६) केहिँ मि. ८. १८. ३; कहँ मि १४. १९. ६, पचहँ मि ११. ८ १८. आदि।

(उ) 'व' का लोप—मूल 'व' का लोप जब तब 'अ', 'इ' तथा अधिकतर उ के पश्चात् आने की स्थिति में हुआ है—

(१) अ के पूर्व यथा—रूअ (१. ४. २) (साथ में रूव भी ३. ९. ८), भुअग १. ९. ५ (साथ में भुवण भी १. २. १०), तिहुअण १. २. ९, दियह १. १३. ४ (साथ में दिवह भी १. १० १०), पयह (प्रवृत्त) १०. ५. ११, दइअ (देव) ५. ३. १०।

(२) इ के पूर्व यथा— सुकइ (सुकवि) १. ९. ३ (साथ में कवि भी १. ९. ३) सुइण (सुविण–स्वप्न)

१. ४. ६, पइट्ठ ( प्रविष्ट ) १. २०. ३ ( साथ में पविट्ठ भी १. १३. १० ) भीमाडइ ( भीमाटवि ) ५. ८. ४ ( साथ में अडवि भी १०. १२. ५ ) पुहइ ( पुहवि–पृथिवी ) १. ७. १०, गोइव्वउ ( गोविव्वउ–गोपितव्यम् ) १. १५. ७, सोइ ( सोवि–सोऽपि ) १६. १४. १, कइत्त ( कवित्व ) १८. १२. ८ आदि।

( ३ ) उ के पूर्व—कर्ता एकवचन विभक्ति के उ के पूर्व सर्वत्र व का लोप हुआ है यथा– सहाउ ( सहाव+उ ) १. १०. ७; माहउ ( माहव+उ ) ५. १. ११; कामदेउ ( कामदेव+उ ) ५. १. १२; पायउ ( पादव+उ ) १४. १४. १३, आहउ ( आहव—उ ) ११. ३.१८, साउ ( साव—उ ) १४. ९. ६, आदि। पूरे ग्रन्थ में माणुवु ३. ३. ९ ही एक मात्र उदाहरण है जहां इस उ के पूर्व 'व' का लोप नहीं हुआ।

( ४ ) कुछ शब्दों में दो स्वरों के मध्य के म के स्थान पर आए व का भी लोप 'अ', 'इ' तथा 'उ' के पूर्व हुआ है— यथा–णाउ ( णाव+उ ) १. ८. १, पगाउ ( पगाव—उ ) ५. ३. ४, थाउ ( भाव–थाम+उ ) १. ८. १; जउणा ( यमुना ९. ९. २; रणउह ( रणमुख ) ९. १३. १; विक्कउ ( विक्रम+उ ) १०. ३. १०; पचउ ( पचव+उ ) १४. १४. ६; सुसीउ ( सुसीम+उ ) १६. १०. ५.।

( ५ ) 'व' के लोप करने की प्रवृत्ति के विपरीत लुत व्यंजनों के स्थान में व को लानेकी प्रवृत्ति भी जब कब दिखाई देती है— यथा– सहोवर ( सहोदर ) १. १७. १०, भुव ( भुजा ) २. ५. ११, हुववह ( हुतवह ) १. ४. १०, जुवल ( युगल ) २. १. ८, १७. ४. ८, हुवय ( भूत+क ) २. १. १, लाविय ( लाइय ) ८. २२. २, दूव ( दूत ) ११. ११. १३, तेंदुव ( तिंदुक ) १४. २. २, थोव ( स्तोक ) १३. २०. १०; मणुव ( मनुज ) १४. १४. १२; सुव ( शुक ) १४. १४. ५; थुव ( स्तुत ) १७. २३. १०; सेवाल ( शृगाल ) १८. ३. ७. आदि।

( ६ ) मूल या श्रुति से आए 'य' का लोप भी उन्ही परिस्थितियों में होता है जिनमें कि 'व' का; भेद केवल इतना है कि 'ए' के पूर्व 'व' का लोप नहीं होता 'य' का होता है तथा अ के पूर्व य का लोप करने का कोई अर्थ नहीं; न ही वह किया जाता है।

' भवियण ( भविक—जन ) में एक 'य' का लोप हुआ है यह— अक्षर लोप ( हेल्पालाजी ) का एक उदाहरण है। चारि ( चयारि–चत्वारि ) में भी य का लोप हुआ है तथा अ+आ का एकीकरण कर दिया गया है।

( ऊ ) अनेक शब्दों में संयुक्त व्यंजन को साधारण में भी परिवर्तित किया है तथा उस कारण हुई मात्राओं की कर्त्ता को पूरा करने के लिए उसके पूर्व स्वर को दीर्घ किया है उदाहरण के लिए स्वरों के दीर्घीकरण अनुच्छेद का अ देखिए।

( ए ) कुछ शब्दों में संयुक्त व्यजनों के साधारण में परिवर्तन किए जाने पर उनके पूर्व स्वर को अनुनासित किया गया है यथा— इंछा ( इच्छा ) १०. १३. २, पुंछिय ( पुच्छिय ) ६. १४. ६, अंथवण ( अस्तमन ) १०. ७. ९, पयंपिय ( प्रजल्पित ) १. १९. ९, रिंछ ( रिच्छ ) १५. ४. ५, छिंकिय ( छिक्किय ) १७, ६. ३, मंकुण ( मत्कुण ) १८. ३. ५.; मंकोडा ( मक्कोडा ) १८. ३. ५, मिच्छंत ( मिच्छत्त ) १८. २०. १० चउरंस ( चतुरस्र ) ८. १६. ६.; आदि।

( ऐ ) कुछ शब्द ऐसे भी हैं जहां संयुक्त का साधारण व्यंजन में परिवर्तन तो हुआ है किन्तु उसके पूर्व के स्वर को दीर्घ नहीं किया गया— यथा समुह ( सम्मुख ) ४. १०. ६, पहिलय ( पहिल्ल+य ) ३. ७. ४, अखय ( अक्षय ) ६. ८. ७, कणियार ( कर्णिकार ) १४. २. २, चयारि १५. ७. २ आदि। पारिखिय ( पारीक्षिक ) ६. ७. ११ शब्द की यह विशेषता है कि अपभ्रंश प्रवृत्ति के अनुसार संयुक्त व्यंजन के पूर्व की ई को ह्रस्व किया है किंतु जब उस संयुक्त का साधारण व्यंजन में परिवर्तन हुआ तो उस 'इ' को अपने मूल रूप में भी नहीं लाया गया।

( ओ ) जिन सामासिक शब्दों के पूर्व पद निर निस् या दुर दुस् हैं उनके उत्तरपद का प्रथम व्यंजन के द्वित्व किए जाने या उसे असयुक्त में परिवर्तित कर उसके पूर्व स्वर को दीर्घ करने के सबंध में कोई नियम नहीं बर्ता गया है। लेखक ने इच्छानुसार– सभवत छन्द की अपेक्षा से– उनमें परिवर्तन किए है। यथा— दुस्सह १. ४. ४, दूसह २. ७. ८ तथा दुसह ५. १०. ९ आदि। यही स्थिति उन सामासिक शब्दों की हैं जिनके पूर्व पद 'चउ' ( चतुस ) है। इन शब्दों के उत्तर पद के प्रथम व्यजन को इच्छानुसार सयुक्त या साधारण रखा गया है। यथा— चउगुण १. १२. ९ तथा चउग्गुण १४. २९. १, चउदिस ६. ११. ११. तथा चउद्दिस १. ६. ४, चउपह ७. ७. ८ तथा चउप्पह ४. १०. ८, चउदह १४. ३०. ८ तथा चउद्दह १७. ६. १० चउथय १७. ७. ३ तथा चउत्थय ४. १० ८।

बहुत कुछ अंशों में उक्त स्थिति उन सामासिक शब्दों की भी है जिनके उत्तर पद के मूल सस्कृतरूप के आदि में सयुक्त व्यंजन था यथा गुणवय ३. १०. ७. तथा गुणव्वय ३. १०. १, अपमाण २. १२. ७ तथा अप्पमाण १. २. १, अणुवय ३. ७. ३ तथा अणुव्वय ३. ९. ११, फणयपह ६. १. २ तथा फणयप्पह, आदि।

( औ ) कुछ शब्दों के मध्यवर्ती व्यंजनों को छंद की अपेक्षा से द्वित्व किया गया है यथा– पण्णाल ( प्रणाल ) १. ६. ३७, अक्किय ( अकृत ) १. १५. २, तिक्काल ( त्रिकाल ) ३. १३. ९, अप्पमिच्चु ( अपमृत्यु ) २. १३. १२; उग्गत्तव ( उग्रतप ) ३. २. ८, सच्चितु ( सचित्त ) ७. ७. ७., ८. १४. ५; पण्णव ८. २०. ७; पवड्ढ ( पवड्ढ ) १३ १६. ५, ण क्किउ ( न किउ ) १४. १४. १२; पुव्व–क्किय १८. ८. ३. आदि।

( ६ ) असामान्य स्वर या व्यंजन परिवर्तन जिनमें हुए हैं वे शब्द करिज्जं ( कार्यम् ) १. १८. ६, विहलघल ( विह्वलांग ) १. २२. ३, ११. १०. २१, भेंभल ( विह्वल ) १. २२. ७, आलि ( अलीक ) २. १०. २, पाहण ( पाषाण ) २. १२. ९; चल्ण ( चरण ) ४. ११. ४; जाण ( ज्ञान ) ३. १२. ८. अब्भितर ( आभ्यंतर ) ५. ८. ८; गणित्त ( गणयित् ) ६. ७. ५, असरालय ( आस्रव+आलय ) ६. १६. ७. मुदुंगारय ( मृदंग+क ) ८. ७. ६; विंतर ( व्यंतर ) ८. १७. ७, दियह ( दिवस ) ९. ४. १, पइज्ज ( प्रतिज्ञा ) ९. १२. ९. जण्णत्त–( यज्ञ+यात्रा ) १०. ५. ३, उय ( उअय–उदय ) १० १२. १, णिण्णय ( विज्ञप्त+य ) १२. ४. २, ओगसिय ( ग्यौतिषिक ) १३. ५. ८, बोरि ( बदरी ) १४. २. ९, कणीर ( कर्णिकार ) १४. २. १०, विंभिय ( विस्मृत ) १४. ११. १०, मुच्छालंघिय ( मूर्छालिंगित ) १४. १४. १०, विचिंतर ( विचित्र ) १६. ८. १, दूहय ( दूसम ) १७. २१. ६, घीय ( दुहित ) १८. १८. १०, दूण ( द्विगुण ) १६. १६. ६, किंचूण ( किंचित्+ऊण ) १७. ६. १।

संधि—

(अ) सामासिक शब्दों में 'अ' तथा 'आ' की सधि की गई है। यथा– सीलालकिय ( सील+आलंकिय ) २. ६. ७; बद्धाउस ( बद्ध+आउस ) ३. ६. १०, रसफरिसासत्तय ( रसफरिस+आसत्तय ) १४. १४. १४, पुण्णावलेंमु ( पुण्ण +अवलेंमु ) १८. १५. ४. आदि। अन्य दो स्वरों में सधि छंद की आवश्यकता पर निर्भर है जिसके अनुसार बंमिंद ( ब्रह्म+इन्द्र ) ४. ६. ५, तमोवरि ( तम+ओवरि ) १०. १०. ७ तथा दिविडध ( द्रविड+आंध्र ) ११. ५. ११ में सधि की गई है किन्तु मुद्दिउ अयारहिं १८. ४. ९ में सधि करना आवश्यक नहीं माना गया है।

( आ ) हे ८. १. १० के अनुसार सामासिक शब्दो के अतिरिक्त सधि यथा सभव नहीं की गई, जहां की गई है वे स्थल निम्न हैं— णामुक्कीरिवि ( णामु+उक्कीरिवि ) ६. ५. ७, णियणामुक्कीरिवि ( णामु+उक्कीरिवि ) ६. ५. ७, विद्वेणाइसयमहो ( विद्वेण+अइसयमहो ) ६. ९. १, जगस्सेव ( जगस्स+एव ) ७. ९. ३, भिच्चुव्वउ ( भिच्चु+

उज्जल ) ९. ५. ३, तहावसाणु ( तहा+अवसाणु ) १०. ८. ८, वोहुप्पायइ ( वोहु+उप्पायइ ) १०. ८. १०, तसुल्हसिउ ( तसु+उल्हसिउ ) १०. १०. ८, विएणेव ( विएण+एव ) ११. ९. १६, चमरुक्खेवइ ( चमरु+उक्खेवइ ) ( चमरु+उक्खेवइ ) १४. १२. १४,, णिम्मूलुम्मीलिय ( णिम्मूलु+उम्मीलिय ) १४. १२. १०, पवणेणाऊरिय ( पवणेण +आऊरिय १४. १५. ६ ) तथा णाणुप्पण्णु ( णाणु+उप्पण्णु ) १४. ३०. ११, १५. १. १। चउरंगुल ( चतुर+ अंगुल ) ३. २. ८, में तथा पुणरवि ( पुनः अपि ) २. ७. ८ शब्दों में अपभ्रंश में आकर संधि नहीं हुई। ये रूप तो जैसे के तैसे संस्कृत से उठा लिए गए हैं।

**लिंग विचार....**नपुंसक को हटाने की प्रक्रिया जो प्राकृत में प्रारंभ हुई वह अपभ्रंश में जाकर प्रायः पूरी हो गई। अपभ्रंश में अकारान्त पुल्लिंग कर्त्ता एकवचन और अकारान्त नपुंसकलिंग कर्त्ता एक वचन की विभक्ति एक होने से यह जान लेना कठिन होता है कि कौन पुलिंग है या नपुसंकलिंग। संभवतः इसे भी ध्यान में रखकर हेमचन्द्रने नियम ४. ४. ५५ बनाया है।

( १ ) अपभ्रंश भाषा में शब्दों के लिंग में परिवर्तन हेमचन्द्र व्याकरण के नियम—लिंगमतंत्रम् ( ४. ४. ४५ ) के आधार पर किये जाते है। फिर भी जिन संस्कृत शब्दों को उनका लिंग वदलकर पा. च. में उपयोग में लाया गया है वे निम्न हैं—

( अ ) जो संस्कृत में पुल्लिंग किंतु पा. च. में नपुंसकलिंग बना दिए गए हैं वे — सयण ( स्वजन ) १. १३. ८, कडच्छ ( कटाक्ष ) ६. ११. ६, किरण १४. ५. २, ( सायर ) १७. १७. ४।

( आ ) जो संस्कृत में नपुंसकलिंग है किन्तु पा. च. में पुल्लिंग माने गए हैं वे हैं— वय ( व्रत ) ४. ८. ६, पत्त ( पत्र ) १०. ५. २; १३. २. ८, फल १०. ५. ९, तूर ( तूर्य ) १०. ५. ६, वत्थ ( वस्त्र ) १०. ५. ८, सकुन ( शकुन ) १०. ५. ९, मोत्तिय ( मौक्तिक ) ११. २. १४, छत्त ( छत्र ) १३. २. ८, पंकय ( पंकज ) १४. २३. १, काणण ( कानन ) १४. १३. १, पउम ( पउम ) १६. १३. ३।

( इ ) संस्कृत के स्त्रीलिंग शब्द दिश का १६. १२. १ पर पुल्लिंग के समान उपयोग हुआ है। इस ग्रन्थ में अन्यत्र दिसिहि प्रयुक्त हुआ ह दिसइ नहीं। यह हे. ४. ३५२ के अनुसार है। इ का उपयोग स्त्रीलिंग सप्तमी एक वचन के लिए नहीं होता।

( ई ) संस्कृत के पुल्लिग शब्द मंत्री को १३. ३. ४ पर स्त्रीलिंग के समान उपयुक्त किया गया है।

(२) विशेषणों का लिंग—

( अ ) जब स्त्रीलिंग तथा पुल्लिंग शब्द का एक सामान्य विशेषण प्रयोजित करना होता है तो उस विशेषण को तथा उन दोनों के लिए यदि एक सामान्य सर्वनाम काम में लाना हो तो उस सर्वनाम को नपुसंकलिंग में रखा गया है। यथा—दुअइँ वे वि ( कमठ तथा वरुणा ) णिल्लज्जइँ १. १२. १०, अवरूप्परू संझ दिवायरू दिवसि-विरमे आसत्तइँ १०. ९. ९, णिय-णयणहि दिट्ठइँ वे वि ताइँ। कीडंतइँ रइ-रस-सुहगयाइँ ( १. १७. ४ )। जइ एक्कहिँ वे वि ण ताइँ थंति। १. १६. १०.

( आ ) विशेषण तथा विशेष्य को भिन्न लिंगों में प्रयुक्त करने की प्रवृत्ति सर्वत्र दिखाई देती है अतः उसके अलग से उदाहरण देना आवश्यक नहीं समझा गया।

प्रत्यय—

ग्रंथ में निम्न प्रत्ययों का उपयोग हुआ है—

(१) कर्त्तावाचक—

(अ) कर—गुणकर (५. ५. ४) सुहकर (सुखकर) ३. १४. २; खयंकर ५. ७. ३

(आ) यर—गुणयर (गुणकर) ७. ७. १; णिंदयर (निंदाकर) १८. ४. १०।

(इ) कारु—खयकारक ८. ११. १०।

(ई) गारय—मंगलगारय ८. ११. ९।

(उ) अण—करण (करनेवाला) ३. ४. १०, मगुणण (न गुनने वाला) १४. २४. ७, माणण (मानने वाला) ६. १. १३।

(ऊ) अ (०)—अपहार (अपहार करने वाला) १. २२. ४; वाह (वहन करने वाला) ३. १२. ३, दुहहर (दुःख हरने वाला) ३. १. ७, णिवार (निवारण करने वाला) ४. ८. १।

(ए) इर—आणदिर (आनंद करनेवाला) १. ६. १, १. ७. ८, पजंपिर (प्रजल्पाक—बोलने वाला) ९. ५. ६।

(२) मत्वर्थीय—

(अ) वत—दोसवंत (दोषवत्) २. ७. ६, पुण्णवंत (पुण्यवत्) २. १६. ३, धम्मवंत (धर्मवत्) ४. ९. ३, णयवंत (नयवत्) १३. ३. १२।

(आ) इण—गब्भिण (गर्भिण) १४. १६. ६।

(३) भाववाची—

(अ) तण—रोगत्तण (रोगत्व ४. २. ६) सलत्तण (सल्लत्व) ५. ६. ६, सगत्तण (संगत्व) ८. २१. ५, वड्ढत्तण (वार्धक्य) ८. १७. ९, भिच्चत्तण (भृत्यत्व) ९. ९. ९.।

(आ) त—पिहुलत्त (पृथुलत्व) १६. ३. ३।

(इ) इम—विसल्लिम (विशल्यता) २. ४. ११, दुट्ठिम (दुष्टता) २. ४. १०।

(४) अपेक्षावाची—

(अ) यर—भद्दयर (भद्रतर) १. २३. ७, पियारी (प्रियतरा) १. ९. ५।

(आ) इय—बलियउ ५. ४. ६।

(इ) यम—प्रिययम (प्रियतम) ६. १. १०, (ई) इट्ठ—पापिट्ठ (१. १४. ६)।

(५) निरर्थक—

स्वार्थे—अपभ्रंश में अनेक ऐसे प्रत्ययों का उपयोग किया जाता था जो मूल शब्द के अर्थ में कोई परिवर्तन नहीं करते थे। वे हैं—उल्लय, अल्ल, इल्ल, अक, इक, अडय, उडय, इय और य (क) आदि। पा. च में, इनमें से केवल इय तथा य (क) का ही उपयोग हुआ है। अल्ल का उपयोग एकल्ल ११. ७. १८, १२. ४. ६ में केवल दो बार हुआ है। स्वार्थे 'क' के अत्यधिक प्रयोग का फल यह हुआ है कि इकारान्त तथा उकारान्त शब्द अकारान्त में परिणत हो गए हैं यथा—भडारिय (भाण्डारिक) २. ३. ५, पाविय (पापी क) ५. ९. १, सिहरिय—(शिखरी क) १६. १३. १ तणुय

(तनु+क) १६. १७. १, बहुय (बहु+क) १७. २०. ७, तंतुय (तंतु+क) ७. ७. २, वालुय (वालुय+क) १६. ४. ३, रज्जुय (राजु+क) १६. ३. ३। य (क) का प्रयोग यदा कदा छंद की आवश्यकता पर भी किया गया है यथा—रहियया‍इँ (रहित+क) १७. १७. ६, कहियया‍इँ (कथित+क) १७. १७. ६ । इय का उपयोग भी इसी निमित्त से हुआ है यथा — सामलदेहिय (१४.१४, ४) पल्लवर्जोहिय (१४.१४.४), पंकयवण्णिय १४.१४.५ आदि।

(६) उत्कर्षवाची —

(अ) वर—पा. च में यह स्वार्थे (विना किसी विशिष्ट अर्थ के) ही प्रयुक्त हुआ प्रतीत होता है जैसा कि इन उदाहरणों से स्पष्ट है —

जिणवर १. २. २, गयवर १. १८. ८, दियवर १. १०. ९, सरवर १. २३. १०, णरवर २. ३. ६, अहिवर ३. ७. ३, गिरिवर ६. ४. ११, पुरवर १०. १३. ४, सुरवर ११. १३. १३, तरुवर १७. ५. ६, कप्पवर—तरुवर १७. ३. ५ आदि।

वर शब्द एक विशेषण के रूप में शब्द के पूर्व भी प्रयुक्त हुआ है। इस स्थिति में उसका अर्थ श्रेष्ठ है। किन्तु उसके बहुधा तथा अनपेक्षित स्थानों पर उपयोग से यह अनुमान लगाया जा सकता है कि उसका उपयोग भी विना किसी अर्थ के या केवल छंद की आवश्यकता से किया गया है। यह कथन इन उदाहरणों से स्पष्ट होता है — वर—गयंद १.२२.६; वर—पल्लव १. २३. २, वर—करिणिउ १. २३. ४; वर—णाल १.२३.४; वर—घंटउ १५.३.६; वर—धम्म—चक्कु १५. ८. १०, वर—णइ १६. १४. ३, वर-विचित्त—१७. ५. ५ ।

वर के समान ही महाशब्द भी बिना किसी अर्थ के प्रयुक्त हुआ है यथा — महागय—१. १०. ८, महावण १.२३. ६; महारस १. १६. ११; महाडहिण २. २. ११; महामुणिपुंगव २. १५. ९; महाविमाण ४. ११. ८; असुहमहासमुद्द ५. ९. १, कम्म-महाफल ५. १०. ९; महामल ८. १५. ११; तुरय महाजव ८. २२. ६; भवियमहाजण ८. २१. ३, महाहव ११. ९. ३, महातरु ११. १२. ९, महातव १३. १२. १३, महागिरि १४. १२. ९, महाजल १४. १२. ५, महापह १५. ८. ११, कप्पमहातरुवर १६. ११. २, कप्पमहातरु १७. ५. १० आदि।

'सु' का उपयोग 'वर' तथा 'महा' की अपेक्षा संयत रूप से किया गया है। इस कारणसे उसका मूलार्थ बहुत कुछ अंशों में वर्तमान है।

(७) उक्त प्रत्ययों के अतिरिक्त ग्रन्थ में अग, कु, दु, स आदि का उपयोग भी किया गया है। इनका उपयोग उसी अर्थ में हुआ है जिस अर्थ में वे संस्कृत में प्रयुक्त हुए हैं। इस कारण से अलग से उनके उदाहरण देना आवश्यक नहीं समझा गया।

(८) इस ग्रंथ में अल्पार्थवाची ड, डय, उल्ल, अल्ल, इक्क आदि प्रत्ययों का प्रयोग सर्वथा नहीं किया गया है।

कारक विचार —

विभक्तियों के पूर्व मूल शब्द में परिवर्तन—

(१) प्राकृत भाषा में ही शब्द के अन्तिम स्वर के पश्चात् आए व्यंजन का लोप कर दिया गया था। इस प्रवृत्ति को अपभ्रंश में पूर्णरूप से सुरक्षित रखा अतः अपभ्रंश में सब शब्दों का अन्त स्वरों में ही होता है। अन्त्य स्वरों में भी काटछांट की गई और दीर्घस्वरो के स्थान पर ह्रस्व स्वरों को स्थान दिया गया। फलतः जो शब्द प्राकृत में आकारान्त, ईकारान्त या ऊकारान्त थे वे अपभ्रंश में अकारान्त, इकारान्त या उकारान्त हो गए किन्तु स्वार्थे य (क) के प्रचुर प्रयोग

से तथा उसके आ, ई या ऊ में संकोचन होने से अनेक शब्द पुनः दीर्घ स्वरों में अन्त होने लगे। पा. च. में कवि ने ह्रस्व स्वरान्त या दीर्घ स्वरान्त शब्दों का प्रयोग छन्द की आवश्यकता के अनुसार किया है फिर भी वहाँ ह्रस्व स्वरान्त शब्दों की संख्या अपेक्षाकृत बहुत अधिक है।

(२) पा. च. में शब्दों के अन्त में स्वार्थे य (क) जोड़ने की सामान्य प्रवृत्ति है। इस अर्थ में क का उपयोग संस्कृत से प्रारंभ हुआ, प्राकृत में उपयोग में वृद्धि हुई तथा अपभ्रंश में वह चरम-सीमा पर पहुँचा। इसके उपयोग का फल यह हुआ कि इकारान्त या उकारान्त शब्द अकारान्त में परिणत हो गए।

कारक विभक्तियां —

(१) पा. च. की भाषा से प्रतीत होता है कि उस काल की अपभ्रंश में विभक्तियां विघटन की अवस्था में थी, इस अवस्था का अनुमान कर्त्ता तथा कर्म, कुछ अंशों में करण तथा अधिकरण तथा सम्प्रदान, अपादान और संबन्ध की विभक्तियों के एकीकरण से, शब्दों के लिंग में एकरूपता के अभाव से, अकारान्त शब्द की विभक्तियों के प्रचुर प्रयोग से तथा भिन्न २ विभक्तियों का कार्य परसर्गों के द्वारा लिए जाने की प्रवृत्ति से लगाया जा सकता है।

(२) अकारान्त पुल्लिंग नपुंसकलिंग शब्दों की कारक विभक्तियां —

(अ) इन शब्दों की कर्त्ता तथा कर्म की एकवचन विभक्ति 'उ' है। पुल्लिंग शब्दों में जब तब उ के स्थान पर ओ का भी उपयोग हुआ मिलता है। ओ का उपयोग बहुधा छंद की आवश्यकता के कारण हुआ है। जिन छंदों में अन्त एक गुरु से व्यक्त किया जाता है वहां 'उ' के स्थान में 'ओ' का उपयोग कठिनाई हल कर देता है। इस कारण से ओ विभक्ति का उपयोग दुवई (६. २. १-२; ६. ४. १-२; ६. ७. १-२), शंखणारी (७. ९. २ से १२) प्रमाणिका (७. ८. १ से ५) आदि छंदों के अन्त में बहुतायत से हुआ है।

अकारान्त पुल्लिंग कर्त्ता तथा कर्म की बहुवचन की कोई विभक्ति नहीं है किंतु नपुंसक लिंग में ई का उपयोग होता है।

जब कब एकवचन विभक्ति के लिए प्राकृत विभक्ति 'अ' का भी उपयोग हुआ है। इसका उपयोग भी संभवतः छंद की अपेक्षा से या उन स्थलों पर हुआ है जो प्राकृत भाषाप्रधान है— यथा — कम्मिं १. १८. ६; सिर ५. १२. १२, कय ५. १२. १२, तंर १२. ७. ७, आदि।

पुल्लिंग शब्दों की कर्त्ता बहुवचन विभक्ति के रूप में बहुधा स्वार्थे प्रयुक्त य (क) का संकोचितरूप आ आया है। यह भी संभवतः छंद की अपेक्षा से प्रयुक्त किया गया है क्योंकि हम इसे इन्हीं छंदों में प्रयुक्त हुआ पाते हैं जहां अंत में एक गुरु आवश्यक है जैसे कि शंखणारी छंद में (५. १२. १ से १३)।

(आ) — करण एक वचन की विभक्तियां एँ तथा ण हैं। ई (रवंनई १. १९-६) तथा इण (कमिण) १४. १. १२) इन्हीं दो के रूप हैं। जो 'ण' की ह्रस्व किए जाने से उस रूप में निर गए हैं। एँ तथा ण का उपयोग प्रायः समान रूप से हुआ है — कम अधिक नहीं। उदाहरण के लिए चौदहवीं संधि में एँ का उपयोग २८ बार तथा 'ण' का २५ बार हुआ है। 'ण' का उपयोग अधिकतः पज्झटिका छंद के पादान्त में मिलता है क्योंकि वहां जगण आवश्यक होता है। चूंकि एँ का वैकल्पिक रूप ई है अतः डा० आल्सडर्फ का अनुमान है कि इस प्रत्यय का स्वर ह्रस्व है। डा० भायाणी का भी यही मत है। हमने एँ तथा ण के वैकल्पिक रूप 'इं' तथा "इण' को भी सम्पादित प्रति में स्थान दिया है।

करण बहुवचन की विभक्तियां 'हिँ' तथा 'एहिँ' हैं। 'एण' के समान 'एहिँ' का उपयोग भी पज्झटिका छंद के पादान्त में अधिक हुआ है। इसका कारण वही है जो 'एण' के उपयोग का है।

स्वर से प्रारम्भ होनेवाली विभक्तियां मूल शब्द में उसके 'अ' का लोपकर उसमें जुडती हैं। जब कब वे शब्द के अन्त में स्वतंत्र अक्षर के रूप में लिखी पायी जाती है। ऐसे स्थानों पर नपुंसकलिंग बहुवचन विभक्ति इँ को छोडकर हम अनुमान कर लेते हैं कि उस संज्ञा में स्वार्थे य जुड़ा था जिसके स्थान पर वह विभक्ति आई है। जहां तक संज्ञा का प्रश्न है यह स्पष्टीकरण यथार्थ है किन्तु वर्तमान कृदन्तों के साथ भी विभक्तियों के आद्य स्वर स्वतंत्र अक्षरों के रूप में लिखे हैं यथा—रूवंतइँ १. १९. ६, करंतइँ ४. ५. १८ तथा करंतएण २. ४. ६, सेवंतएण २. ४. ६. २. ४. ८ आदि। इन स्थानों पर स्वार्थे य (क) जोड़ने का अनुमान नहीं लगाया जा सकता वहां स्पष्टतः इँ के लिए अइँ तथा एण के लिए अएण उपयुक्त हुआ है। डा० भायाणी के मतानुसार यह उन विभक्तियों का विवृद्ध रूप है।

(इ) सम्प्रदान की स्वतंत्र कोई विभक्ति नहीं है। इसके लिए संबंध विभक्ति ही का उपयोग किया जाता है यथा—पुत्तहो देवि सिक्ख हरसियमणु ५. ७. १ तथा पत्तहं दाणु दिण्णु जें भावँ १८. ६. ५।

(ई) सम्प्रदान के ही समान अपादान एकवचन की भी कोई विभक्ति नहीं है और उसका कार्य भी संबंध विभक्ति से लिया जाता है या हम यह भी कह सकते हैं कि अपादान की विभक्ति भी 'हो' ही है जैसा कि इसके प्रचुर प्रयोग से प्रतीत होता है यथा—णीसरिउ पुरहो ६.४.३, णिग्गउ वरहो ६.१७.१७, पायालहो णीसरिवि १४.२४.१२ आदि।

अपादान बहुवचन की विभक्ति आहुँ है। इसका उपयोग ग्रंथ में केवल तीन बार हुआ है—वह भी केवल दो शब्दों के साथ—णरवराहुँ ९, १३. ७ तथा दुमाहुँ ९. १३. ७, १२. २. ६। डा. भायाणी का मत है कि आहुँ भी संबंध बहुवचन की विभक्ति है। किन्तु पा. च. में सर्वत्र संबंध बहुवचन की विभक्ति के लिए हँ का उपयोग किया गया है। आहुँ केवल एक बार (० लोगोत्तमाहुँ ५. १०. ५) प्रयुक्त हुआ है। यह अवश्य है कि पहले बताए गए तीन स्थानों में से प्रथम दो पर (९. १३. ७) हम आहुँ का अर्थ हुँ भी कर सकते हैं और उससे अर्थ में विशेष अन्तर नहीं आता। यहां यह भी ध्यान देने योग्य है कि क प्रति में प्रथम दो स्थानों पर आहुँ (९. १३. ७) के लिए 'हँ' तथा तीसरे (१२. २. ६) पर आहुँ के लिए 'हो' प्रयुक्त हुआ है।

(उ) संबंध की विभक्तियां एकवचन के लिए 'हो' तथा बहुवचन के लिए हँ हैं। 'हो' का ह्रस्व रूप हु भी यदा कदा प्रयुक्त हुआ है। दूसरी संधि के प्रथम कडवक में सर्वत्र हो का आहो में परिवर्तन किया है। यह रूप केवल पादान्त में प्रयुक्त हुआ है। संबंध एकवचन की विभक्ति के रूप में आसु (णरवसु—६. ३. १०) तथा स्स (पावसेलस्स तुंगस्स—७. १. ४) का एवं बहुवचन के लिए आण (सत्थाण ७. १. ६, सोक्खाण ७. १. ७, वुद्धाण ७. १. ८) का भी उपयोग किया गया है। अंतिम दो विभक्तियाँ उन स्थलों पर ही प्रयुक्त हैं जो प्राकृत प्रधान भाषा में लिखे गए हैं। संबंध बहुवचन की विभक्ति हँ को बहुत स्थानों पर आहँ का रूप दिया गया है। यथा—तोरणाहँ ६. ३. ५, मय—गलाहँ ६. ३. ८, रहवराहँ ६. ३. ९, १०. ४. ५ आदि। हँ का आहँ भी छंद की अपेक्षा से ही किया गया है क्योंकि इसका उपयोग पज्झटिका छंद के पादान्त में ही प्राप्त होता है। पा. च. में सम्बन्ध बहुवचन की विभक्ति आहा का उपयोग सर्वथा नहीं किया गया है।

(ऊ) 'ए' (लिपिभेद से 'इ') अधिकरण एकवचन की तथा 'हिँ' बहुवचन की विभक्तियां हैं। एक स्थान पर (णहयलेण ११. ५. १४) करण एकवचन विभक्ति 'एण' सप्तमी एक वचन विभक्ति के लिए प्रयुक्त हुई है। चार स्थानों

से तथा उसके आ, ई या ऊ में सकोचन होने से अनेक शब्द पुन दीर्घ स्वरों में अन्त होने लगे। पा. च में कवि ने ह्रस्व स्वरान्त या दीर्घ स्वरान्त शब्दों का प्रयोग छद की आवश्यकता के अनुसार किया है फिर भी वहाँ ह्रस्व स्वरान्त शब्दों की सख्या अपेक्षाकृत बहुत अधिक है।

(२) पा. च. में शब्दों के अन्त मे स्वार्थे य (क) जोड़ने की सामान्य प्रवृत्ति है। इस अर्थ में क का उपयोग सस्कृत से प्रारभ हुआ, प्राकृत में उपयोग में वृद्धि हुई तथा अपभ्रश में वह चरम–सीमा पर पहुँचा। इसके उपयोग का फल यह हुआ कि इकारान्त या उकारान्त शब्द अकारान्त में परिणत हो गए।

## कारक विभक्तियां —

(१) पा. च. की भाषा से प्रतीत होता है कि उस काल की अपभ्रंश में विभक्तिया विघटन की अवस्था में थी, इस अवस्था का अनुमान कर्त्ता तथा कर्म, कुछ अशों में करण तथा अधिकरण तथा सम्प्रदान, अपादान और सबन्ध की विभक्तियों के एकीकरण से, शब्दों के लिंग मे एकरूपता के अभाव से, अकारान्त शब्द की विभक्तियों के प्रचुर प्रयोग से तथा भिन्न २ विभक्तियों का कार्य परसर्गों के द्वारा लिए जाने की प्रवृत्ति से लगाया जा सकता है।

## (२) अकारान्त पुल्लिंग नपुसंकलिंग शब्दों की कारक विभक्तियां —

(अ) इन शब्दों की कर्त्ता तथा कर्म की एकवचन विभक्ति 'उ' है। पुल्लिंग शब्दों में जब कब उ के स्थान पर ओ का भी उपयोग हुआ मिलता है। ओ का उपयोग बहुधा छद की आवश्यकता के कारण हुआ है। जिन छदों में अन्त एक गुरु से व्यक्त किया जाता है वहा 'उ' के स्थान में 'ओ' का उपयोग कठिनाई हल कर देता है। इस कारण से ओ विभक्ति का उपयोग दुवई (६. २. १--२, ६ ४. १–२; ६. ७. १–२), शंखणारी (७. ९. २ से १२) प्रमाणिका (७. ८. १ से ५) आदि छदों के अन्त मे बहुतायत से हुआ है।

अकारान्त पुल्लिंग कर्त्ता तथा कर्म की बहुवचन की कोई विभक्ति नहीं है किंतु नपुसक लिंग में इँ का उपयोग होता है।

जब कब एकवचन विभक्ति के लिए प्राकृत विभक्ति 'अ' का भी उपयोग हुआ है। इसका उपयोग भी समवत छंद की अपेक्षा से या उन स्थलों पर हुआ है जो प्राकृत भाषाप्रधान है— यथा —करिन्न १. १८. ६; सिर ५. १२. १२, कय ५. १२ १२, तीर १२. ७. ५, आदि।

पुल्लिंग शब्दों की कर्त्ता बहुवचन विभक्ति के रूप में बहुधा स्वार्थे प्रयुक्त य (क) का सकोचितरूप आ आया है। यह भी स्पष्टत छद की अपेक्षा से प्रयुक्त किया गया है क्योंकि हम इसे इन्हीं छंदों में प्रयुक्त हुआ पाते है जहा अत में एक गुरु आवश्यक है जैसे कि शंखणारी छद में (५. १२. १ से १३)।

(आ) —करण एक वचन की विभक्तियां एँ तथा ण्ण हैं। इँ (रुवंतइँ १. १९–६) तथा इण (कमिण) १४. १. १२) इन्हीं दो के रूप हैं। जो 'ए' को ह्रस्व किए जाने से उस रूप में लिए गए हैं। एँ तथा एण का उपयोग प्राय समान रूप से हुआ है — कम अधिक नहीं। उदाहरण के लिए चौदहवीं सधि में एँ का उपयोग २८ बार तथा 'एण' का २५ बार हुआ है। 'एण' का उपयोग अधिकत पज्झटिका छद के पादान्त में मिलता है क्योंकि वहा जगण आवश्यक होता है। चूँकि एँ का वैकल्पिक रूप इँ है अत डा० आल्सडर्फ का अनुमान है कि इस प्रत्यय का स्वर ह्रस्व है। डा० भायाणी का भी यही मत है। हमने एँ तथा एण के वैकल्पिक रूप 'इँ' तथा "इण' को भी सम्पादित प्रति में ग्रहण किया है।

करण बहुवचन की विभक्तियां 'हिं' तथा 'एहिं' हैं। 'एण' के समान 'एहिं' का उपयोग भी पज्झटिका छंद के पादान्त में अधिक हुआ है। इसका कारण वही है जो 'एण' के उपयोग का है।

स्वर से प्रारम्भ होनेवाली विभक्तियां मूल शब्द में उसके 'अ' का लोपकर उसमें जुडती हैं। जब कब वे शब्द के अन्त में स्वतंत्र अक्षर के रूप में लिखी पायी जाती है। ऐसे स्थानों पर नपुंसकलिंग बहुवचन विभक्ति इँ को छोडकर हम अनुमान कर लेते हैं कि उस संज्ञा में स्वार्थे य जुड़ा था जिसके स्थान पर वह विभक्ति आई है। जहां तक संज्ञा का प्रश्न है यह स्पष्टीकरण यथार्थ है किन्तु वर्तमान कृदन्तों के साथ भी विभक्तियों के आद्य स्वर स्वतंत्र अक्षरों के रूप में लिखे हैं यथा—रूवंतइँ १. १९. ६, करंतइँ ४. ५. १८ तथा कंतएण २. ४. ६, सेवंतएण २. ४. ६. २. ४. ८ आदि। इन स्थानों पर स्वार्थे य (क) जोड़ने का अनुमान नहीं लगाया जा सकता वहां स्पष्टतः इँ के लिए अइँ तथा एण के लिए अएण उपयुक्त हुआ है। डा० भायाणी के मतानुसार यह उन विभक्तियों का विवृद्ध रूप है।

(इ) सम्प्रदान की स्वतंत्र कोई विभक्ति नहीं है। इसके लिए संबंध विभक्ति ही का उपयोग किया जाता है यथा—पुत्तहो देवि सिक्ख हरसियमणु ५. ७. १ तथा पत्तहं दाणु दिण्णु जें भावँ १८. ६. ५।

(ई) सम्प्रदान के ही समान अपादान एकवचन की भी कोई विभक्ति नहीं है और उसका कार्य भी संबंध विभक्ति से लिया जाता है या हम यह भी कह सकते हैं कि अपादान की विभक्ति भी 'हो' ही है जैसा कि इसके प्रचुर प्रयोग से प्रतीत होता है यथा—णीसरिउ पुरहो ६. ४. ३. णिग्गउ वरहो ६. १७. १७. पायालहो णीसरिवि १४. २४. १२ आदि।

अपादान बहुवचन की विभक्ति आहुँ है। इसका उपयोग ग्रंथ में केवल तीन बार हुआ है—वह भी केवल दो शब्दों के साथ—णरवराहुँ ९. १३. ७ तथा दुमाहुँ ९. १३. ७, १२. २. ६। डा. भायाणी का मत है कि आहुँ भी संबंध बहुवचन की विभक्ति है। किन्तु पा. च. में सर्वत्र संबंध बहुवचन की विभक्ति के लिए हँ का उपयोग किया गया है। आहुँ केवल एक बार (० लोगोत्तमाहुँ ५. १०. ५) प्रयुक्त हुआ है। यह अवश्य है कि पहले बताए गए तीन स्थानों में से प्रथम दो पर (९. १३. ७) हम आहुँ का अर्थ हुँ भी कर सकते हैं और उससे अर्थ में विशेष अन्तर नहीं आता। यहां यह भी ध्यान देने योग्य है कि क प्रति में प्रथम दो स्थानों पर आहुँ (९. १३. ७) के लिए 'हँ' तथा तीसरे (१२. २. ६) पर आहुँ के लिए 'हो' प्रयुक्त हुआ है।

(उ) संबंध की विभक्तियां एकवचन के लिए 'हो' तथा बहुवचन के लिए हँ हैं। 'हो' का ह्रस्व रूप हु भी यदा कदा प्रयुक्त हुआ है। दूसरी संधि के प्रथम कडवक में सर्वत्र हो का आहो में परिवर्तन किया है। यह रूप केवल पादान्त में प्रयुक्त हुआ है। संबंध एकवचन की विभक्ति के रूप में आसु (णरवसु—६. ३. १०) तथा स्स (पावसेलस्स तुंगस्स—७. १. ४) का एवं बहुवचन के लिए आण (सत्थाण ७. १. ६, सोक्खाण ७. १. ७, बुद्धाण ७. १. ८) का भी उपयोग किया गया है। अंतिम दो विभक्तियाँ उन स्थलों पर ही प्रयुक्त हैं जो प्राकृत प्रधान भाषा में लिखे गए हैं। संबंध बहुवचन की विभक्ति हँ को बहुत स्थानों पर आहँ का रूप दिया गया है। यथा—तोरणाहँ ६. ३. ५, मय-गलाहँ ६. ३. ८, रहवराहँ ६. ३. ९, १०. ४. ५ आदि। हँ का आहँ भी छंद की अपेक्षा से ही किया गया है क्योंकि इसका उपयोग पज्झटिका छंद के पादान्त में ही प्राप्त होता है। पा. च. में सम्बन्ध बहुवचन की विभक्ति आहा का उपयोग सर्वथा नहीं किया गया है।

(ऊ) 'ए' (लिपिभेद से 'इ') अधिकरण एकवचन की तथा 'हिं' बहुवचन की विभक्तियां हैं। एक स्थान पर (णहयलेण ११. ५. १४) करण एकवचन विभक्ति 'एण' सप्तमी एक वचन विभक्ति के लिए प्रयुक्त हुई है। चार स्थानों

करण बहुवचन की विभक्ति हिँ है ।

( ई ) षष्ठि एकवचन की विभक्ति 'हे' है यथा सम्मेयगिरिहे ३. १६. ५, रविकित्तिहे ११. ४. ६ ।

( उ ) अधिकरण एकवचन की विभक्ति 'हि' है यथा समेयगिरिहि १८. १९. ८ ।

## (५) इकारान्त तथा उकारान्त स्त्रीलिंग शब्दो की कारक विभक्तियां :—

( अ ) कर्त्ता तथा कर्म एकवचन की कोई विभक्तियाँ नहीं है । बहुवचन के लिए 'उ' प्रयुक्त होता है । इस 'उ' के पूर्व मूल शब्द का अंतिम स्वर जब कब दीर्घ कर दिया जाता है यथा — उग्गय-थणीउ ६. ११. ११, णईउ १६. १३. ४ आदि ।

( आ ) करण एकवचन की विभक्ति 'ए' तथा बहुवचन की हिँ है । यथा घरिणिए १. १६. ६, जणणिए १. १५. ४, वाहिहिँ २. १३. ८ । २. १३. १२ में प्रयुक्त 'वाहीहिं' पद में 'इ' छंद की अपेक्षा से दीर्घ की गइ है ।

( इ ) षष्ठि एकवचन की विभक्ति 'हे' है— घरिणिहे १. १३. १०, करिणिहे ४. १. ३ आदि । इकारान्त पुल्लिग शब्द की विभक्ति के समान इसका ह्रस्व 'ए' भी बहुधा इ रूप से लिखा गया है यथा— वेतरणिहि णइहि तीरि २. ११. ३, णवणिहिँ मज्झि ६. ८. ६, णइहि वारि ७. १२. ३ आदि । षष्ठि बहुवचन की विभक्ति हँ है यथा करिणिहँ ४. १. १० ।

( ई ) अधिकरण एकवचन की विभक्ति 'हि' तथा बहुवचन की हिँ है— गइहि २. १२. १, चउहिँ गइहिँ २. १४. ९ ।

## ( ६ ) परसर्ग—

पा. च. में निम्न परसर्गों का उपयोग हुआ है ।

( अ ) समउ १. १४. १०, २. १०. १, समाणु १. १६. ६, ४. ८. ६ तथा सरिसउ १४. २२. २, १४. २७. ७ । इन तीनों के संयोग से तृतीया विभक्ति आती है । ये तीनों 'के साथ' के अर्थ में प्रयुक्त किए जाते हैं । ये तीनों का उपयोग अव्यय के समान होता है ।

( आ ) कज्जेण २. ३. ९, ९. ६. ११, कज्जे ३. ७. ४, इन दोनों के संयोग से षष्ठि विभक्ति आती है । इनका उपयोग 'के लिए' के अर्थ में किया जाता है । १४. १९. ३ पर प्रयुक्त 'कारणु भी इसी अर्थ में प्रयुक्त हुआ प्रतीत होता है ।

( इ ) केरय तथा तणिय । इन दोनों के संयोग से संबंध विभक्ति का प्रयोग होता है । ये दोनों संबंध विभक्ति का ही कार्य करते हैं । इनमें कारक विभक्तियां जुड़ती हैं तथा इनमें संबंध विभक्ति से जुड़ा जो शब्द है उसका लिंग और वचन रहता है यथा— केरउ— २. १०. ५, १३. ११. २, केरा १८. ६. ८, केरी १३. १५. ४ ।

तणउ २. १०. ४, ९. ८. १, ९. १२. २, ९. ११. ७, १०. २. ८,

तणिय ९. ५. ९, ९. ९. ९, ९. १२. १, १०. १२. २, १३. ७. ५, १६. १८. १, १६. १८. ६ ।

( उ ) मज्झे—मज्झि— इसके संयोग से षष्ठि विभक्ति आती है । यह अधिकरण का बोध करता है— यथा मज्झे वणहो उप्पण्णउ १. २२. १२, देवकुजोणिहि मज्झे वसंतउ २. १४. ५, हउँ उप्पण्णउ मज्झे अगेयहँ २. १४. ९; मज्झि मुहुत्तहो णट्ठउ १४. ३. १२ ।

( ऊ ) उवरि ३. १३. ७, ७. १३. ३ तथा उप्परि १. १४. ९; १. २१. १, इन दोनों के संयोग से षष्ठि

विभक्ति आती है तथा ये अधिकरण का अर्थ व्यक्त करते हैं। *सिरि ११. २. १०; *तुंडि १२. १३. १३ तथा मत्थइ ८. १२. १० भी इसी अर्थ में प्रयुक्त हुए हैं।

(७) सर्वनामों की कारक रचना

(अ) प्रथम पुरुष सर्वनाम— अस्मद्

कर्ता एकवचन— हउँ १. २. ५, १. १७. ७, १०. १. ६, १०. १. ७.

कर्ता बहुवचन— अम्हे ७. ११. ४, —अम्हइँ २. ५. ५, ८. १२. १०

कर्म एकवचन— मइँ ६. १७. १३, बहुवचन—अम्हइँ १३. १३. ६, १८. ११. १०,

करण एकवचन— मइँ १. १४. ८, १. १९. ७, ८. ८. ६,

संबंध एकवचन— महो १. १४. ९, महु १. ३. ३, १. ३. १, १. ४. ७, १३. ९. ९, मज्झु १. १६. ९, २. ४. ८, १०. ८. ७, ११. १०. ९, बहुवचन—अम्हहँ १. १. १३, १. १५. ८, १०. १. १३, १०. २. ६; १८. १२. २, अम्ह १. १५. ४, २. ४. ९, ३. १३. ६,

अधिकरण एकवचन मइँ १०. १. १२,

(आ) द्वितीय पुरुष सर्वनाम— युष्मद्

कर्ता एकवचन—तुहुँ १. १६. २, १. २१. ९, १०. १. १२, बहुवचन—तुम्हइँ २. १०. ३, १३. १८. ४,

कर्म एकवचन—पइँ २. ५. १२, १०. १. १०, १०. २. ७,

करण एक वचन—पइँ ११. १०. १८, १०. २. ५

संबंध–एकवचन—तव १. १६. १२.—तउ १. १६. २, ८. ९. २, १०. १. ११, ११. १०. १८,—तुज्झ. ११. १०. १९, ८. ९. ९,—तुइ. ७. ११. ७, ८. १०. ११, बहुवचन—तुम्हहँ १. १५. ७, १८. १२. २,—तुम्ह २. ४. ९

(इ) अन्य पुरुष सर्वनाम—

( ) निर्देशवाचक स

| | पुल्लिंग | स्त्रीलिंग | नपुंसकलिंग |
|---|---|---|---|
| कर्ता एकवचन— | सो. १. ३. ४ | सा. १. ३. २ | [illegible] १. ६. १ |
| | | स १. १२. ५ | तं १३. २. १ |
| | | | १३. ३. १०. |
| बहुवचन— | ते १. २. २. | ताउ ८. ४. ८ | ताइँ १. १७. ४, |
| | | ८. २३. १० | |
| कर्म एकवचन— | त १. १६. ७, | सा ६. ११. ८ | |
| | | १३. ५. ३ | |
| बहुवचन— | ते १. २. २. | — | ताइँ |
| करण एकवचन— | तें १. ८. ४ | ताए | शेष रूप |
| — | तेण १. ११. ४ | तें ६. १. ९ | पुल्लिंग के समान हैं |

| | पुल्लिंग | स्त्रीलिंग | नपुंकलिंग |
|---|---|---|---|
| बहुवचन— | तेहिँ | — | |
| संबंध एकवचन — | तासु १. ९: १ | तहि ४. ५. ६ | — |
| | तहो १. १०. १ | तहे १. ११. १३ | ( तहि ८. ३. ११ ) |
| | तहु १४. ७. ९. | ताहि ४. ४. ९ | |
| | ताहु १६. १३. १० | | |
| बहुवचन— | ताहँ ५. ५. १<br>१३. १०. १२ | | |
| अधिकरण एकवचन— | तहिँ १. ६. ९ | तहिँ ६. ११. ९. | |
| बहुवचन— | तहिँ १६. १२. ४ | | |

(ii) संबंधवाची सर्वनाम जो ( यत् ) तथा प्रश्नवाची सर्वनाम 'किं' की कारक रचना तीनों लिंगों में वही है जो 'स' की है। उनके जो अन्य अतिरिक्त रूप हैं वे निम्न हैं :—

जो–पुल्लिंग संबंध एकवचन— जसु ५. ९. ८.

" " बहुवचन— जहँ ३. ८. ५.

किं–पुल्लिंग कर्त्ता एकवचन— कु. १. ११. १०,

स्त्रीलिंग " " — कवण ६. १५. ६,

नपुसंकलिंग " " — कवणु १३. ४. ५,

( iii ) निकटवर्ती निश्चयावाचक सर्वनाम इदम् तथा एतत् :—

इदम्—पुल्लिंग करण एकवचन–आएँ–४. ६. ३,

" " बहुवचन–आयहिँ ३. ५. ४,

" " " –आएहिँ ३. ५. ६,

—स्त्रीलिंग संबंध एकवचन–आयहँ १४. १४. ११,

—नपुसंकलिंग कर्त्ता एकवचन–आयइँ ३. ९. १२, ८. ८. ९,

एतद्—पुल्लिंग–कर्त्ता एकवचन–एहु १. २०. ८, –इहु ३. १५. ६, –एउ १. ४. ७, १. ११. ३, –इउ १३. १०. ४,

करण एकवचन –एण २. २. ८,

संबंध एकवचन –एयहो २. १०. २,

" " –एयहु २. २. ५,

" बहुवचन –एयहँ ३. १०. ५,

स्त्रीलिंग कर्त्ता एकवचन –एह १८. १८. १०

(८) कारकों के असामान्य प्रयोग—

( अ ) कर्त्ता विभक्ति ( i ) करण के लिए

गउ अच्चुयकप्पे महाविमाणि । मणि-किरण-जोइ दिवि दिवि महाणि । ४. ११. ७.
अरसीण महाणमु मुणिगरु बहु-रिद्दि-रिद्धिहिँ जुत्तउ ७. ७. ९ ।
रवि—किरणहिँ भुअणु असेसुवि णिमयालु सतावियइ ६. १०. ११,
दुप्पेक्ख-दक्खु कय विज्ज रागु ६. १२. ५
उक्त चार उदाहरणों में क्रमश जोइ, महाणमु णिमयालु तथा दक्खु में करण के लिए कर्त्ता विभक्ति का उपयोग हुआ है।

( ) अपादान के लिए—

परधणु ठियउ परम्मुहु जहँ मणु १८. ६. ६; मणु में अपादानके लिए कर्त्ता विभक्ति आई है।

( iii ) संबंध के लिए—

जइ गयउ पुरोहिउ मोक्ख—जत्त १. १२. २; जत्त में संबंध के लिये कर्त्ता विभक्ति आई है।

( iv ) अधिकरण के लिए—

वज्जंत तूर मंगल रवेण । हयसेणहो घरू पाविउ कमेण । ८. २३. ५
पंच दंड तहिँ मिच्छहँ वसहि दुपेच्छहँ १६. १०. १०.
पुणु आरण अच्चुव सुरमहाइँ । कीडंति बीस दुइ सायराइँ ॥ १६. ६. ६ ।

इन तीनों में क्रमश वज्जंततूर पंचदंड तथा अच्चुव में अधिकरण के स्थान पर कर्त्ता विभक्ति आई है।

( आ ) कर्म विभक्ति —

( i ) सत्त दिवह जलु पडियउ । १४. २३. १० में दिवह में कर्म, विभक्ति संस्कृत के नियम 'अयंतसयोगे द्वितीया के अनुसार आई है।

( ii ) अपादान के लिए —

तिहिँ भुअणहिँ आणेवि दव्वेँ तंपि पंडजियउ ५. ३. १० । गंगा णईउ णीसरिउ तेहिँ ।
तिहिँ भुअणहिँ तथा तेहिँ में अपादान के स्थान में करण विभक्ति आई है।

( iii ) अधिकरण के लिए—

सव्वारिवि को वि पहु मयगलेण । रोसारूणु चल्लिउ णहयलेण ११. ५. १४—णहयलेण में अधिकरण के लिए करण विभक्ति आई है।

( ई ) संबंध विभक्ति— इसका क्षेत्र अत्यन्त विस्तृत है । यह अनेक कारक विभक्तियों के लिए प्रयुक्त की गई है यथा—

( i ) कर्म के लिए—

णिज्झाणइ वदई जिणवराहँ, ३ १६. ६ । जउणहो णवेवि — ११. ९. १५ । कहिँ गयउ धुरंधरू महु मुएवि १३. १९. ९— उक्त तीनों उदाहरणों में क्रमश जिणवराहँ, जउणहो तथा महु में संबंध विभक्ति कर्म के लिए प्रयुक्त हुई है।

( ii ) करण के लिए—

बहु—रयणहँ भरियइँ०—६. ८. ७ भुव—बलिहे जिणिवि दप्पुब्भडु पास—णरिंदे वदउ ११. १. २. रविकिरणिहे सहु

णयरहो पइट्ठु– १३. २. १, रयणायरू रयणहँ भरियउ– १६. १३. १ —उक्त उदाहरणो में क्रमशः रयणहँ, वलिहे, रविकित्तिहे तथा रयणहँ में सम्बन्ध विभक्ति करण के लिए उपयुक्त हुई है।

iii ) संप्रदान के लिए—

देसे देसे **भसंतहो सेवकरंतहो** जं अरविंदे दिण्णउ ।

तं णिय–**कंतहे** आणिवि गुण परियाणिवि ढोयउ घणु संपुण्णउ ॥ १. १३. ११, १२

**पुत्तहो** देवि सिक्ख हरिसिय–मणु । ५. ७. १, जिण –**जणिणिहे** अप्पिवि जिणवरिंदु । ८. २३. ७, णिय **पुत्तहो** देविणु रज्ज–भरु । ५. ७. ६, मंभीस दिंतु........ णिय **भडाहँ** । ११. ४. ८, धरणिंधर–**पुत्तहो** देवि रज्जु । १८. १९. ८—

उक्त काले टाईपमें मुद्रित में संबंध विभक्ति संप्रदान के स्थान में आई है।

( iv ) गमन क्रिया के साथ प्रयुक्त गंतव्य स्थान में संबंध विभक्ति प्रयुक्त होती है यथा—

सम्मेय–गिरिहे गउ मुणिवरिंदु । ४. १६. ५.

गंगा णइ– पुलिणहो गउ तुरंतु । ६. ४. ५

सिद्धिहे गामिउ ८. ३. १२

गउ पणविवि **गेहहो** साणुराउ ८. २३. ९

गउ जिणवरु **मोक्खहो** १८. १९. १०.

संबंध विभक्ति उन स्थितियों में भी प्रयुक्त हुई हैं जहां गमन केवल लाक्षणिक है यथा— कम्ममहीहरु गउ खयहो ५. ७. ११ जें पुव्व–वइरि तणु **खयहो** णेमि १४. १०. ४ अडयाल पयडि सउ खयहो णेवि १८. १९. ९

( v ) धाव तथा चल्ल क्रियाओं के योग से प्रयुक्त गंतव्य स्थानों में भी संबंध विभक्ति जुड़ती है—

यथा—

उद्धाइऊ **सुहडहँ** णं कयंतु । १२. १४. ४

उद्धाइउ **चंदहो** णं विडप्पु । १२. १४. ५

अहिमुहु चल्लिउ **परबलहो** । ११. १. ७

इन उदाहरणों में संबंध विभक्ति 'प्रति' का अर्थ लिए हुए हैं। णरिंदेण सत्ती । कुमारस्स चत्तीं ( १२. ११. ३ ) में वह स्पष्टतः 'प्रति' के अर्थ में प्रयुक्त हुई है।

( vi ) गमन का बोध कराने वाली क्रियाओं के साथ प्रयुक्त गंतव्य स्थान जब कब कर्म या अधिकरण विभक्ति भी ग्रहण करता है यथा—

गउ सरणु अरह-लोगोत्तमाहुँ ५. १०. ५

गय **मंदिरु** पहु-आएसु लेवि ८. १५. ३

गउ णिय-सुतहो **पएसु** १८. १९. १२

गउ **उववणि वणि** णंदण समाणि २. १५. ५

गउ अच्चुव-**कप्पे** महा विमाणि

मोक्ख-महापहो गामिउ १५. ९. ११

गउ विहवें सरवरे णं मुर्रिंदु ६. ११. ३

गउ णयरे कुसत्थले जिणवरु १७. १. ११ आदि।

(vii) कह, भास आदि सकर्मक क्रियाओं के अप्रधान कर्म के साथ सबन्ध विभक्ति आती है– यथा—

पणवेप्पिणु रायहो एउ कहंति ६ १४.७

कहियइँ मुणिवरेण महिसेवहो ६. १७. ७

सदेसउ जउण णरिंदहो एक्कु कहिज्जहि . .। १०. १०. १०

पणवेप्पिणु जउणहो कहिय वत्त १०. ११. ३

मुणिवर–गणहर–लोयहँ सयलहँ देवहँ लोयालोय–पयासें।

उड्ढलोक सखेवें भुवण–सुसेवें भासिउ एम समासें॥ १६. ६. ९, १०

किन्तु भण तथा वच् धातुओं के अप्रधान कर्म सबंध विभक्ति ग्रहण नहीं करते यथा—

तं वयणु सुणेविणु सयलमंति। महुरस्सर वयणहिँ यहु भणंति ७. २. ५. १

णरणाहु वुत्तु मुणि पुंगवेण। २ १६. १

हयसेणु वुत्तु तित्थकरेण। १०. १. ५

पुणु एउ वुत्त रणि सिरि णिवासु ११. १०. १७

(viii) कुछ अन्य धातुएं जिनके योग से सबंध विभक्ति आती है वे है—

समावड— तुरयहँ तुरय समावडिय ११. २. ४

उत्थर— रहहँ महारह उत्थरिय<br>णरहँ मि णरवर भिंद } ११. २. ५

भिड— गयहँ मि भिडिय गइंद ११. २. ४

पर अन्यत्र भिड धातु के योग से करण विभक्ति भी आई है यथा– परवलें भिडिउ सदप्पु ११. ६. ५

(ix) पा. च में सबन्ध विभक्ति 'अनादरे षष्ठि' के अर्थ में प्रयुक्त नहीं हुई। किन्तु इस प्रकार की रचना में सबंध विभक्तियों का उपयोग सति सप्तमी के समान हुआ है। इन स्थानों पर सबंध विभक्ति प्राय वर्तमान कृदन्त के साथ ही आई है यथा– सोक्खु भुंजंतहो गय तहो वरिस लक्खु। १ १०. ५

तउ तामु तवंतहो मुणिवरहो उज्जीव णिकाय दयावरहो, आयासगमणु उप्पण्ण रिद्धि। ५. ८. १, २

तहो रज्जु करंतहो णरवरहो, वइराउ जाउ उप्परि घरहो। ९. ७. ५.

पइसंतहो रायहो, तूरसद किय...। १३. २. ९

उ—अधिकरण विभक्ति—

(i) जलि णीसरिवि ण सक्कइ ४. १. १३ में जलि में अपादान के लिए अधिकरण विभक्ति आई है।

(ii) पइस तथा पइसर धातु के योग से अधिकरण विभक्ति आई है। यथा—

तवोवणि सो पइट्ठु १. २०. ३

घरवासि पईसहिँ रिसि–मुणिंद ३. ५. १०

तहिँ सरवरे लीलइ परिसरेवि ३. १४. ४

भीमाडइ—वणि पइसेवि साहु ५. ८. ५

वणे पइट्ठु दारुणे ७. ८. ७

णिमिसद्धे भीसण–वणे पइट्ठ १३. १०. ६

रविकित्तिहे सहु णयरहो पइट्ठु— १३. २. १ में पइस धातु के योग से संबंध विभक्ति आई है।

(iii) अवयर तथा आय के योग से भी अधिकरण विभक्ति आई है यथा—

अवयरिउणाइ महियलि अणंगु १. ८. ५

मत्त–लोइ अवयरियउ १. ८. ९

अवयरिउ सलिलि ६. ११. ४

अवयरिउ णाइ इह महिहि सुरु ९. ७. ४

हयसेणहो सो अत्थाणि आउ ९. ६. ८

वाणरसि–णयरिहि आइयउ ९. ६. ११

(iv) जिस उद्देश्य से कोई क्रिया की जाए वह उद्देश्य सप्तमी विभक्ति ग्रहण करता है यथा—

णिग्गउ पुरजणेण जलकीडहि ६. ११. २

णिव्वाणई, वेदइ जिगवराहं ३. १६. ६

(iv) पा. च. में सति सप्तमी के भी पर्याप्त उदाहरण प्राप्त हैं यथा—

**गए मुणिवरे**, करि तव–णियम लग्गु ४. १. ३

गए गिंभि, भयावणु वरिसयालु अवयरिउ ६. १२. ३

मई होंते ताय सुपुत्ते, जइ तुहुं अप्पुणु जाइरणे १०. १. १२

वज्जंतहिं तुरहिँ सूसरेहिं मय-मत्त-विलासिणिणेउरेहिं। णवि सुम्मइ कण्णहिँ किं पि वयणु ९. १. ९. में अधिकरण के स्थान में करण विभक्ति प्रयुक्त हुइ प्रतीत होती हैं। सति सप्तमी प्रयोग में करण विभक्ति का प्रयोग स्वयंभू ने भी किया है (देखिए पउमचरिउ २. १०. ८, ६. १४. ९, १२. ७. ८) किन्तु पा. च. में ही अन्यत्र 'एहिँ' विभक्ति का प्रयोग अधिकरण के लिए हुआ है अतः हम यहां भी यही अनुमान कर सकते हैं कि सूसरेहिँ तथा णेउरेहिं में अधिकरण विभक्ति ही है न कि करण विभक्ति।

तुह **गए** विएसे एत्थु वित्तु १. १४. ५; **मूल पणट्ठए** रिणुधणु जेम वि १४. ५. ९; केवलणाणुप्पण्णए **गुणसंपुण्णए** आसणु चलिउ सुरिंदहो १५. १. १. आदि सति सप्तमी प्रयोगों में कर्त्ता की सप्तमी विभक्ति का लोप हो गया है।

'**वज्जंत तूर**' मंगल-रवेण, हयसेणहो घरु पाविय कमेण ८. २३. ६ में भी सती सप्तमी के प्रयोग है जहां अधिकरण विभक्ति का लोप अनुक्तकर्त्ता तथा कृदन्त दोनों से ही हो गया है।

(९) **समासों का** प्रयोग अधिक नहीं हुआ फिर भी कुछ सामासिक शब्दों का उपयोग हुआ है। वे समास अधिकतः बहुत लम्बे नहीं हैं। अधिकांश तो दो या तीन पदों के हैं फिर भी कुछ समास ५ या ६ पदों के भी प्राप्त हैं जो यदा कदा छंद के एक चरण के अंत तक पहुंच गए हैं। पर छंद के एक चरण से बड़े समास नहीं। गद्य के विषय में यह मान्यता रही है कि 'ओजः समासभूयस्त्वं एतद्गद्यस्य जीवितम्' इस ग्रन्थ में तीन कडवक गद्य में हैं पर उनमें भी

लम्बे समासों का प्रयोग नहीं है। समासों में प्राय संस्कृत नियमों का पालन हुआ है फिर भी कुछ समास ऐसे हैं जहाँ उनके पदों के क्रम से वे कुछ अटपटे हैं– इनमें पदों का क्रम छंदों की आवश्यकता के अनुसार बदल दिया गया है यथा—

(अ) अडयाल-पयडि सय-खविय-मोह १. २. १ (चाहिए—खविय-अडयाल सयपयडि मोह)

(आ) विस इंदिय-सुक्ख दुक्खु ३. १३ ३ (चाहिए—इंदिय सुख विस-दुक्खु)'

(इ) सयल-पुहवि पुर-मंडिय सुहकरि ५. १. ४ (चाहिए-मंडिय पुहवि सयल पुर-सुहकरि— जिसने पृथ्वी के समस्त पुरों को शोभित किया था तथा जो सुख देनेवाली थी)।

(ई) परपक्ख-असेस विमद्दणाहँ ६. ३. ९. (चाहिए—असेस पर-पक्ख-विमद्दणाहँ)

(उ) मणि रयण-कणय-जाणिय विसेसु ६. ७ ११. (चाहिए—जाणिय-मणि-रयण-कणय-विसेसु)

(ऊ) बहु-आहरण विहूसिय-वत्थहँ ६. १३. ८ (चाहिए—बहु-आहरण-वत्थ विहूसियहँ)

इ, ई, उ, उदाहरणों में संस्कृत का वाहिताग्न्यादिषु (अष्टाध्यायी २. २. ३. ७.) नियम का पालन किया गया प्रतीत होता है जहां विस और मंडिय का स्थान उनके स्वभाविक क्रम से विपरीत हो गया है और पर निपात हुआ है।

## (१०) क्रिया विचार—

### (१) सामान्य वर्तमान काल—

(अ) प्रथम पुरुष एक वचन के लिए 'मि' तथा 'उँ' प्रययों का उपयोग किया गया है। इनमें से 'मि' अन्य की अपेक्षा अधिक प्रयुक्त हुआ है 'उँ' केवल इने गिने स्थानों पर हो आया है यथा—आणउँ १. १९. ८, करउँ ४. २. ७, विसहउँ ५ १०. १०, साहउँ १०. १ ९, पाडउँ १५. ५. ८, मि प्रयय के पूर्व कुछ धातुओं का अन्त्यस्वर हेमचन्द्र व्याकरण के नियम ८ ३. १५८ के अनुसार जब कब 'ए' में परिणित हो गया है यथा– पालेमि ३. १३. ९, आवेमि १०. २. ८, चिंतवेमि १४ १० ४. चुमेमि १४. १४. ८ आदि।

(आ) प्रथम पुरुष बहुवचन का प्रयय हुँ है। इसके पूर्व भी जब कब धातु का अंत्यस्वर 'अ' 'ए' में बदल जाता है — सक्कहुँ ९. ८ ९, देहुँ १३. ५ ३, आहुँ १३. १०. १, दिक्खहुँ १३. १०. २ और लेहेहुँ ८. १४. ७, लेहुँ ८. १४. ७।

(इ) द्वितीय पुरुष एकवचन का प्रयय 'हि' तथा बहुवचन का 'हु' है। 'हि' के पूर्व भी धातु का अंतिम 'अ' जब कब 'ए' में परिवर्तित हुआ है यथा– वाहेहि १४. २२. २।

(ई) तृतीय पुरुष एकवचन में 'इ' प्रत्यय आता है। इसके पूर्व भी यदा कदा धातु का अंतिम 'अ' 'ए' में बदल जाता है यथा– रुधेइ, धरेइ ३ ९ ५, ५ ३ ९, ६. ११. १०, गमेइ ४. १०. ५; गजेइ १२. १२. २, गणेइ ९ ११. ४।

तृतीय पुरुष बहुवचन के दो प्रयय 'हिं' तथा 'अन्ति' हैं। दोनों का समान रूप से उपयोग हुआ है। क प्रति में हिं कई स्थानों पर इँ में परिवर्तित है। कुछ स्थानों पर यह जानबूझकर किया गया है क्योंकि उसके बिना अन्य यमक नहीं बैठता है। इन स्थलों पर ख प्रति में भी हिं का इँ रूप ही आया है अत हमने उसे हिं में नहीं बदला और उसी रूप से सम्पादित प्रति में ग्रहण किया है देखिए—

(१) भरिउ महण्णव णावइ।

बह [illegible] धावइँ॥ १४. २२. ११–१२

(२)....सत्ताणवइ सहासइँ । गयणु असेसु पयासइँ ॥ १६. ५. १२–१३ । राहु केउ केलइँ धुव संठिय ( १६. ७. ८ ) में 'कीलइँ' में इँ छन्द की अपेक्षा से नहीं किया गया है क्योंकि वह पाद के अन्त में नहीं हैं फिर भी दोनों प्रतियों में इसी रूप से आया है । अतः हमने उसे परिवर्तित नहीं किया है । इन उदाहरणों को देखकर यह अनुमान लगाया जा सकता है कि संभवतः तृतीय पुरुष बहुवचन के लिए हिँ तथा अंति के साथ इँ का भी उपयोग किया जाता रहा होगा ।

**( २ ) भविष्य काल :—**

प्रथम तथा द्वितीय पुरुषों में निकट भविष्य का कार्य वर्तमान में तथा विध्यर्थ से लिया गया है । अतः प्रथम पुरुष में भविष्यकाल का कोई उदाहरण नहीं है तथा द्वितीय पुरुष के केवल दो उदाहरण हैं— जाएसहि ( १. १९. १० ) तथा सुणेसहु ( १०. ३. ११ ) । इनमें से प्रथम एक वचन तथा दूसरा बहुवचन है । तृतीय पुरुष के अनेक उदाहरण हैं यथा करेसइ १. ३. १, देसइ १. ३. ३, दंडेसहिँ १७. ८. ५ तथा उप्पज्जीसइ ८. ९. १०, छंडीसइ ८. १४. ६, विहरीसइ १३. २०. १०, आईसइ ( १३. २०. १० ) आदि । इन उदाहरणों से स्पष्ट है कि भविष्यकाल में धातु तथा प्रत्यय के बीच एस या ईस जोड़ा जाता है तथा उसमें वर्तमान काल के प्रत्ययों का उपयोग होता है । किन्तु वर्तमानकाल के तृतीयपुरुष बहुवचन के प्रत्यय अंति का कहीं उपयोग नहीं हुआ है । हो ( भू ) धातु में 'एस' 'ईस' दोनों ही तथा केवल 'स' भी प्रत्यय के पूर्व जुड़ा मिलता है । यथा –होएसइ १७. ८. १, होईसइ ८. २. ७, १३. २०. १० तथा होसइ ८. २. ११ । इनमें से अन्तिम रूप का अपेक्षाकृत अधिक उपयोग हुआ है ।

**( ३ ) आज्ञार्थ :—**

( अ ) द्वितीय पुरुष एकवचन के प्रत्यय हि, इ और उ हैं यथा–हि–उत्तरहि २. १६. ६, घरहि ४. ८. १०, देहि १३. १. ९ आणहि १. २०. १, करहि २. १५. ७ आदि । पयासेहि ११. ९. १४ में धातु का अंतिम स्वर ए में परिवर्तित हुआ है ।

इ....करि ( १. १६. १०, १. १८. ७ ), णिसुणि ( १. १४. ५, ३. १२. २, ) सुणि ( ३. ९. १, ३. १०. १, ३. ११. १ ) आणि ( ८. १५. २ ) पालि ( ९. ९. ९. ) जाइ १०. १. ११, केडि १६. १. ११ आदि ।

उ....सुणु १. १४. ४, दिक्खु ९. १२. ३, अच्छु १०. २. ८. मुञ्जु १४. ८. ६ ।

पा. च. में आज्ञार्थ द्वितीय पुरुष का उपयोग नहीं किया गया है । यह 'ए' प्रत्यय ह्रस्व 'ए' था अतः संभव है कि लिपिकारोंने उसमें सर्वत्र 'इ' का रूप दे दिया हो क्योंकि ह्रस्व 'ए' को 'इ' में परिवर्तित कर लिखने की सहज प्रवृत्ति है । संभवतः इसी कारण से 'इ' का प्रयोग अन्य प्रत्ययों की अपेक्षा अधिक मिलता है । डा. जेकोबि तथा डा. आल्सडर्फ का तो मत यह है कि प्रारम्भतः आज्ञार्थ द्वितीय पुरुष एकवचन का प्रत्यय ह्रस्व 'ए' ही था । जो बाद में इ में परिणित हुआ है । अतः यहां प्रश्न यह है कि यह ए प्रत्यय अपभ्रंश में कहां से आया ? वैसे हेमचन्द्र ने अपनी प्राकृत व्याकरण ( ८. ४. ३८७ ) में 'ए' को आ. द्वितीय पुरुष एकवचन का प्रत्यय माना है । अतः यह कहना कि ए से इ प्राप्त हुआ, उपयुक्त नहीं जंचता । यथार्थ में वस्तु स्थिति इसके विपरीत प्रतीत होती है ।

संस्कृत के आ. द्वितीय पुरुष एकवचन के प्रत्यय 'हि' का अपभ्रंश में 'इ' हुआ । यही 'इ' यथार्थतः ए में परिवर्तित हुई है जैसा कि वेसास (विश्वास) वेहीविसेण (विधिवशेन) आदि में वह परिवर्तित हुई है । अथवा 'ए' की उत्पत्ति का कारण यह भी संभव है कि जिस प्रकार अनेक स्थानों पर प्रत्यय के पूर्व धातु का 'अ' 'ए' में परिवर्तित होता था उसी प्रकार आ. द्वि. ए. व. विभक्ति इँ के पूर्व भी वह परिवर्तन हुआ होगा और करेइ, गच्छेइ रूप रहे होगें किन्तु कालान्तर में इ प्रत्यय का लोप हो गया और करे, गच्छे रूप ही रह गया । इनके ए को बाद में प्रत्यय रूप से स्वीकार कर लिया है।

'उ' प्रत्यय की उत्पत्ति के सम्बन्ध में यह मत है कि यह अपभ्रंश भाषा की उस प्रवृत्ति के कारण आया है जिसके अनुसार 'अ' का 'उ' में परिवर्तन हो जाता है। संस्कृत में आ. द्वि.ए.व. में जो गच्छ आदि रूप हैं वेही गच्छु, अच्छु में परिणित हुआ है।

(आ) आज्ञार्थ द्वितीय पुरुष बहुवचन में 'हु' प्रत्यय आता है यथा —बंधहु १. १८. ४. अहिसिंचहु २. ३. १०, करहु २. २. ३. देहु २. ८. १., मुणहु ४. १. २. मुज्झहु १०. ८. ४. आदि।

यदा कदा हु के पूर्व धातु का अंतिम स्वर ए में बदल जाता है यथा— सुणेहु—२. ८. १, णिसुणेहु २. ४. १। जब कय यह 'हु' 'हो' में भी परिवर्तित किया गया है यथा देक्खहो ९. १२. २. रक्खहो ११. ६. ६. आदि।

(४) विध्यर्थ :—

(अ) द्वितीय पुरुष एकवचन के प्रत्यय ० और हि हैं। इनके पूर्व धातु में इज्ज जुड़ता हैं यथा— (१) हविज्ज ५. ६. ७, करिज्ज ५. ६. ५, ५. ६. ६, दिज्ज ५. ६. ५। (२) करिज्जहि, ३. १२. ३, ४. ९. ४; ४. ९. ८, चरिज्जहि ४. ९. ४, भविज्जहि ४. ९. २ धरिज्जहि ३. ८.
३; ४. ९. ६, सेविज्जहि ४. ९. ३, सुणिज्जहि ३. ४. ३, पालिज्जहि ४. ९. ८।

(आ) द्वितीय पुरुष बहुवचन का प्रत्यय 'हु' है यथा मिलिज्जहु १. ४. ७, समिज्जहु ३. ४. ९, पालिज्जहु २. १०. ४; थाविज्जहु २. १०. ६, चरिज्जहु २. १०. ७; णिसुणिज्जहु ६. १. २।

(इ) तृतीय पुरुष एकवचन का प्रत्यय उ है— सहिज्जउ १४. ९. ११।

(ई) प्रा. च. में धातुओं के भमउ १. २. ८, रंजउ १. २. ८, होउ १. २. ७, खंतउ २. १५. ३ जैसे रूप भी प्राप्त हैं। ये रूप अपभ्रंश व्याकरण के नियमों के अनुसार नहीं बने वरन् संस्कृत भ्रम, रञ्ज, भू तथा क्षम के विध्यर्थ तृतीय पुरुष एकवचनरूप है जो यहाँ इसी रूप से ग्रहण कर लिए गए हैं।

(५) कर्मणि :—

विध्यर्थ के समान ही इसमें धातु और प्रत्यय के बीच में इज्ज आता है। यह जब कम पज्ज रूप से परिवर्तित होता है।

(अ) धरिज्जइ १. ४. १२, २. ८. १०, ३. १२. ७ किज्जइ २. ८. ११, णिज्जइ २. ६. १०, जुज्जइ ३. ११. ७. लइज्जइ ३. ११. ८, ५. १. ८, सरिज्जउ ३. ११. ९, सुणिज्जइ ५. १. १०, दिज्जइ ५. १. १० आदि रूप तृतीय पुरुष एकवचन के हैं।

(आ) किज्जहिं १८. ७ ९, भुंजिज्जहिं आदि तृतीय पुरुष बहुवचन के हैं।

(इ) हे २. २४२ और २. २४३ के अनुसार कुछ धातुओं में इज्ज नहीं जुड़ता है यथा घुम्महिं ३. ११. २, गम्मइ २. ३. १२।

(ई) कर्मणि वर्तमान के द्वारा अन्य कालों को भी व्यक्त किया गया है यथा—

(१) किज्जइ (१. २२. १०) में भूतकाल का भाव है।

(२) दिज्जइ (५. १. १०) में कर्मणि से आज्ञार्थ व्यक्त किया गया है।

(३) किन्तु पावेज्जइ (२. ९. ३) कर्मणि भविष्यकाल व्यक्त करता है।

(४) चलेज्जइ १४. ७. १ में भावे प्रयोग का उदाहरण है।

(५) लज्जिज्जइ (५. १. ८) में कर्मणि कर्त्तरि का ही भाव है क्योंकि हेमचन्द्र व्याकरण (८. ३. १७७) के अनुसार इज्ज कर्त्तरि प्रयोग में भी प्रयुक्त होता है।

(उ) १. ५. ४ पर प्रयुक्त रक्खियंति पद में कर्मणि प्रयुक्त है। यहां इज्ज का उपयोग न कर हेमचन्द्र व्याकरण (३. १०८) के अनुसार 'ईय' जोड़ा गया है किन्तु वह छन्द के कारण 'इय' में परिवर्तित हो गया है।

इह जंबू-भारह-वरिसे णयरु पोयणपुरु णामें कहिउ पवरु ।
अरविंदु आसि तहिँ दंडधरु णयवंतु सुयण-जण-णियय-पवरु ।
रायहो तहो केरउ बहु-विभूइ सुपसिद्धु पुरोहिउ विस्सभूइ ।
तहो मज्झ अणुद्धरि णियय-जुत्त णामेण कमदु मरुभूइ पुत्त । 10

घत्ता– कमठहो पिय वरणें महामइ आसि घरिणि सुमणोहर ।
मरुभूइहे णाम वसुंधरि कल-गुण पउर-पओहर ॥ १३ ॥

१४

कमठें मरुभूइहे तणिय घरिणि कड्ढिय वणे णं मयगलेंण करिणि ।
मरुभूइ राउले किउ विवाउ उप्पण्णु विहिँ मि तहिँ वइर-भाउ ।
णयरहु णीसारिउ कमदु पाउ सेवइ पंचग्गि रउद्द-भाउ ।
कालंतरेण पावेवि मिच्चु मरुभूइहे कमठें कीय मिच्चु ।
उप्पण्णु मरेविणु वणि गइंदु कमढु वि जाउ कुक्कुडु फणिंदु । 5
अरविंदु वि मिल्लिवि रज्ज-भारु थिउ जिणवर-दिक्खहि णिव्वियारु ।
पडिबोहिउ गयवरु मुणिवरेण कुंभ-यलि डसिउ करि विसहरेण ।
जिणु सुमरेवि गउ सहसारु कप्पु विसहरु वि पत्तु णरयहो सदप्पु ।

घत्ता– कुक्कुडु सप्पु मयावणु विसहइ बहु-विह-दुक्खइँ ।
गयवरु तवेंण सुराल्लइ भुंजइ सुरवर-सोक्खइँ ॥ १४ ॥ 10

१५

अवरल्लिहो पुव्व-विदेह-खेत्ति णामें सुकच्छ-विजए विहत्ति ।
वेयड्ढ-सेढि खेयरहँ णिल्लउ सुपसिद्धु भुवेणि तिरिणयरतिल्लउ ।
तहिँ विज्जवेउ खेयरहँ राउ रूवेण मयणु सुर-घरहो आउ ।
गयवरहो जीउ पुण्णावलेसु भुंजेविणु सुरवइ सुहु असेसु ॥
उप्पण्णु पुत्तु तहो किरणवेउ कल-गुणहिँ णाइ अवयरिउ देउ । 5

---

८ ख– मारहे, क– मारहि । ९ क– वरिस, ख– वरेसे । १० क– °विद । ११ ख– रद° । १२ ख– सयणु जहि विणय पहु । १३ क– विभूय । १४ ख– वीस° । १५ ख– त्ह । १६ ख– कमठु । १७ ख– वसु । १८ क– घरणि । १९ क, ख– °भूइहि । २० ख– पवोहर ।

(१४) १ क, ख– °भूइहि । २ क– घरेणि । ३ क– राउलि । ४ ख– तहि वाउे विहि मि तहु वइरि भाउ । ५ ख– गउ वे वि मिच्चु । ६ क– भूइहि । ७ क– उप्प°; ख– उप्पणु । ८ ख– वणे । ९ क– गयदु । १० ख– कमठो । ११ ख– जाउ । १२ क– मेल्लवि । १३ ख– °खे । १४ क– °र वि; ख– °हरो । १५ ख– कुकुड । [illegible] ख– भविण विसालए । १७ क– में यह पद छूटा है । १८ ख– सोक्खइ ।

(१५) १ ख– अवरेसहो पुव्व विदेहि वरिसे । वर विजए सुकवि वण्णा सरेसे । २ क– विहरि । ३ ख– भुवणे । ४ क– घरहे । ५ क– में यह पूरी पंक्ति छूटी है । ६ क– तहो वेयसु णामें कि° ।

तें मिल्लिवि रज्जहो तणउ भारु तउ लयउ आसि परमत्थ-सारु ।
तव-णियम-पहावें किरणवेउ गउ-कणयगिरिहि जहिँ सुरहँ लेउ ।
तहिँ अवसरि बहु-कलि-मल-पसंगु णरयहो णीसरियउ सो भुअंगु ।
तहिँ कणयगिरिहि अजयरु महंतु उप्पण्णु कसण-तणु णं कयंतु ।
तें किरणवेउ अजयरेण गिलिउ णिय-कम्म-विसेसें तासु मिलिउ । 10

घत्ता– गउ णरय-रउद्दहो अजयरु बहु-विह-भय-असुहावणहो ।
मुणि किरणवेउ परमेसरु गउ अच्चुयहो सुहावणहो ॥ १५ ॥

## १६

पच्छिमेण सुमेरुहो गंध-विजए पुरि णाम पहंकरि भुवण-अजए ।
णरणाहु आसि तहो वज्जवीरु लक्खण-अणेय-भूसिय-सरीरु ।
मुणि किरणवेउ सग्गहो चवेवि अवयरिउ आसि सुहु अणुहवेवि ।
चक्काउहु णंदणु जाउ तासु रूवें आसंकिउ मयणु जासु ।
तें लइय दिक्ख चक्काउहेण आहरण-वत्थ-मुक्काउहेण । 5
वय-णियम-सील-तव-तविय-देहु फेडिय-असेस-कलि-मल-संमोहु ।
गउ जलणगिरिहि मुणि मुणिय-धम्मु तउ दुविहु तवइ तहिँ झडिय-कम्मु ।
णरयहो णीसरिवि महंत-पाउ अजेयरहो जीउ तहिँ गिरिहि जाउ ।
मिच्छाहिव-जोणिहि जाउ जम्मु णामेण कुरंगमु कय-अहम्मु ।
चक्काउहु मुणि पेक्खेवि तेण आहउ सरीरु बाणहँ सएण । 10

घत्ता– मिच्छाहिउ णरयहो पत्तउ दुक्खइँ सहइ महंतइँ ।
चक्काउहु गउ गेविज्जहो जहिँ सुह-सुहइँ अणंतइँ ॥ १६ ॥

## १७

गिरि-रायहो पुव्व-विदेहे वंसि सुर-विजय-रम्मे णर-सुर-पसंसि ।
पुरि णाम पहंकरि जस-सणाहु णरणाहु णाम तहिँ वज्जवाहु ।
चक्काउहु सग्गहो चविवि आउ कुल-णंदणु तहो घरि पुत्तु जाउ ।
णामें कणयप्पहु कणय-वण्णु रूवें तहो सरिसउ णाहि अण्णु ।

---

७ ख– मिल्लवि । ८ ख– लइउ । ९ ख– अवसरेहि बहु कम्म-प° । १० ख– णीसारिउ । ११ ख– भुयंगु । १२ ख– अगरु । १३ ख– तं । १४ ख– अयगिरेण । १५ क– मिलिउ । १६ क– गिलिउ । १७ ख– अयगरु । १८ क– अच्चुअहो ।

(१६) १ क– °रुहि । २ ख– गंधि । ३ ख– पुरे । ४ ख– °करे । ५ ख– भुवणे । ६ क– णाउ । ७ क– में यह पूरी पंक्ति छूटी है । ८ क– तं । ९ ख– सीलु । १० क– सुसोह । ११ ख– अयगर° । १२ ख– मेवाहिव । १३ ख– वहम्मू । १४ ख– आरुउ सरीरे वेग्गाह स° ।१५ ख– मेवाहिउ । १६ ख– गेवज्जहो । १७ क– सुर सयहिं; ख– सुखसु° ।

(१७) १ ख– विसाल । २ क– वंसि; ख– वंसे । ३ ख– पुरे णाम भयंकरे । ४ ख– घरे तहो । ५ क– °प्पहे ।

पालेवि रसायलु पुर-विसालु थिउ जिणवर-दिक्खहि पुहवि-पालु । 5
तित्थयर-गोत्तु कणयप्पहेण तहिँ कालि बद्धु लीलइँ सुहेण ।
विहरंतु सुरुच्छहिँ गयउ साहु थिउ जलण-गिरिहि गय-मयण-दाहु ।
तहिँ कालि कुरंगमु पाव-चक्खु णरयहों णीसरिउ सहेवि दुक्खु ।
उप्पण्णु गिरिहि तहिँ धवल-सीहु दीहर-लंगूल-ललंत-जीहु ।

घत्ता– तहों सीहहों पाव-पसत्तहो पडिउ कँमहों मुणि भामिउ । 10
खर-णहरहिँ देहुँ वियारिवि णिहिउ महिहि सुह-गामिउ ॥ १७ ॥

## १८

पंचाणणु णरेइ रउदि पत्तु परमेसरो वि गउ वइजंयंतु ।
तहिँ भुंजिवि सुक्खु अणंतु-कालु कय-सुकय-कम्म-संचिय-विसालु ।
वाणारसि-णयरिहि जय-पयासु हयसेण-पुत्तु हउँ जाउ पासु ।
जो पढम जेम्मे धण-कण-विहूइ पोयणपुरे बंभण-विस्सभूइ ।
पिउ अम्ह आसि सो एहु राउ हयसेणुं णराहिउ कमेण जाउ । 5
जा तित्थु कालि महु आसि जणणि सा एह वम्म जगणाह-जणणि ।
जो कमठु भाय तहिँ आसि कालि सो एहु असुरु जें कीय आलि ।
जा कमठ-घरिणि भावज्ज अम्ह सा एह पहावइ दुलह-लंभ ।
महु घरिणि वसुंधरि कुल-कलंक तहिँ कालि आसि जा खल ससंक ।
सा एह पहावइ सयं अज्ज गणहरेहों धीय कल-गुण-स-लज्ज । 10

घत्ता– जं अण्ण-भवंतरि वित्तउ वइरहेँ कारणु अम्हहँ ।
तं णाय-राय संखेवें कहिउ असेसु वि तुम्हहँ ॥ १८ ॥

## १९

हयसेणु सुणेवि भवंतराइँ णाणा-विहँ-दुक्ख-णिरंतराइँ ।
धरणिधर-पुत्तहों रज्जु देवि जिण-दिक्खहि थिउ पव्वज्ज लेवि ।
परमेसरि वम्मादेवि माय गय सरण-जिणिंदहों अज्ज जाय ।
तहिँ अवसरि अवरु वि भविय-लोउ जिण-दिक्खहि सरहसु थिउ अणेउ ।

६ क– णरबोहु जेण । ७ ख– काले । ८ क– णीसरियउ । ९ क– लकागुलु । १० ख– कमिहो । ११ क– देउ । १२ ख– णिहइ सुहिहि ।

(१८) १ ख– णरये रउद्द पत्तू । २ ख– °यंतू । ३ ख– भुजेवि सुक्ख अणत । ४ ख– सुकम्मु संचि° । ५ क– जम्म । ६ ख– विहूण । ७ ख– °पुरु । ८ ख– वीस° । ९ –ख एउ । १० ख– °सेण । ११ ख– काले । १२ ख– सो । १३ ख– काले । १४ ख– जिहि । १५ ख– पुलहकम्म । १६ क– सयपह वइ अं°, ख– सयम्पह जाय अज्जु । १७ ख– °रहु । १८ ख– °तरे । १९ ख– °रणु ।

(१९) १ ख– सुणिवि । २ ख– विहइणिवक्ख णि° । ३ ख– सरहसु थिउ अणेउ । ४ ख– वमा ।

केहिँ मि सम्मत्तु अणुव्वयाइँ लइयइँ गुणवय-सिक्खावयाइँ ।
परमेसरु चउ-विह-संघ-सहिउ दरिसंतु समय पहु-पाव-रहिउ ।
बोहंतु सयलु भुवणंतरालु पयडंतु धम्मु दह-विहु विसालु ।
सम्मेय-गिरिहिँ गउ भुवण-णाहु चउ-विह-सुर-गणहर-रिसि-सणाहु ।
तहिँ दंड-पयरु-पूरणु करेवि अडयाल-पयडि-सउ खयहो णेवि ।
गउ जिणवरु मोक्खहो जग-पयासु किउ अविचलु सिव-सुह-पइँ णिवासु । 10

घत्ता— हयसेणु महामुणि-पुंगवु चउ-गइ-कलि-मल-दोसु ।
उप्पाइवि केवल-णाणु गउ णिय-सुयहो पएसु ॥ १९ ॥

२०

अट्ठारह-संधिउ एहु पुराणु तेसट्ठि-पुराणे महापुराणु ।
सय तिण्णि दहोत्तर कडवायहँ णाणा-विह-छंद-सुहावयाहँ ।
तेतीस सयइँ तेवीसयाइँ अक्खरइँ किं पि सविसेसयाइँ ।
एउ एत्थु सत्थि गंथहो पमाणु फुडु पयडु असेसु वि कय-पमाणु ।
जो को वि अत्थु आरिस-णिवद्धु सो एत्थु गंथि सद्दत्थ-बद्धु । 5
जं आरिस-पास-पुराणे वुत्तु जं गणहर-मुणिवर-रिसिहिँ वुत्तु ।
तं एत्थु सत्थे मइँ वित्थरिउ जं कव्व करंतइँ संसरिउ ।
तउ संजउ जेण विरोहु जाहिँ तं एत्थु गंथि मइँ कहिउ णाहि ।
सम्मत्तहो दूसणु जेण होइ आगमेण तेण ण वि कज्जु को वि ।

घत्ता— मिच्छत्त करंति य कव्वइँ पर सम्मत्तइँ मणहरइँ । 10
किंपाव-फलोवम-सरिसइँ होहिँ अंति असुहंकरइँ ॥ २० ॥

२१

जो णिसुणइ एउ महापुराणु सो होसइ तिहुअणे कय-पमाणु ।
भउ परिहउ तासु ण करइ कोइ गह-रिक्ख-पीड तहो णाहि होइ ।
अवसउण ण दूसइँ खयहो जाहिँ विंतर-भुअंग णरु डसहिँ णाहि ।
सिहि डहइ ण वाहिउ होहिँ तासु उवसग्ग पीड रिउ जाहिँ णासु ।

५ क– समव । ६ ख–°हंतू । ७ ख– धम्म दस° । ८ ख– सम्मेद । ९ क– सिरि । १० ख– पए । ११ ख– पुंगमु । १२ क– सुअसु प° ।

(२०) १ क– यह; ख– इह । २ ख– पुराणे । ३ ख– पहाणे । ४ ख– सुहासिय । ५ ख– चउदहहि समंगल सुह सुहाहु । ६ क– तेवीस । ७ ख– अक्खरहि । ८ क– एत्थ सत्थ । ९ ख– यो । १० ख– पुरिसे ११ क– एत्थ । १२ ख– सत्थु । १३ ख– सद्दत्थु । १४ ख– आरेसे । १५ क– वित्तु । १६ क– इत्थु । १७ ख– एत्थ । १८ क– कव्वु करंतें । १९ क– इत्थ । २० ख– दूसण । २१ मिच्छंत्त । २२ ख– सलिलइ ।

(२१) १ क– °वणि । २ क– दूसइ णं ख°, ख– दुसिवि णइ खयहो णाहि । ३ क– भव° । ४ क– तासु ।

गय वसह सीह अहिमुह ण होंति — खंय चोर मार दूरहों पणंति ।
जल-भरिय महाणइ थाहु देइ — जल-पवहें वोलिवि थाहि णेइ ।
डाइणि पिसाय णवि गह छलंति — रिउ रण-उहिं तासु ण गइ खलंति ।
उप्पज्जइ तासु ण राय-पीड — भउ करहिँ णे सावय दुट्ठ कोड ।

घत्ता– ण करेहिँ तासु घरि पीड क वि सिढि गह भूय पिसायइँ ।
जो सुमरइ आयइँ अक्खरइँ हियवइ सवण-सुहावइँ ॥ २१ ॥

## २२

सुपसिद्धु महामइ णियमधरु — थिउ सेणें-संघु इह महिहि वरु ।
तहिँ चंदसेणु णामेण रिसी — वय-संजम-णियमइँ जासु किसी ।
तहाँ सीसु महामइ णियमधारि — णयवंतु गुणायरु बंभयारि ।
सिरि माहउसेणु महाणुभाउ — जिणसेणु सीसु पुणु तासु जाउ ।
तहाँ पुव्व-सणेहें पउमकित्ति — उप्पण्णु सीसु जिणु जासु चित्ति ।
तें जिणवर-सासणु भासिएण — कह विरइय जिणसेणहों मएण ।
गारव-मय-दोस-विवज्जिएण — अक्खर-पय-जोडिय लज्जिएण ।
कुकइत्तु वि जणें सुकइत्तु होइ — जसु भुवणहों मावइ अंतु लोइ ।
जइ अम्हहँ चुक्कवि किं पि वुत्तं — खमि एँवहिँ सुयणहों तं णिरुत्तु ।

घत्ता– सिरि-गुरु-देव-पसाएँ कहिउ असेसु वि चरिउ मइँ ।
पउमकित्ति-मुणि-पुंगवहो देउ जिणेसरु विमलमइ ॥ २२ ॥

॥ संधिः ॥ १८ ॥

॥ इति श्रीपार्श्वनाथ-चरित्रं समाप्तम् ॥

५ क– घास बघर चोर दू । ६ क– थाह । ७ क– सति । ८ ख– °ज्जहि । ९ ख– म । १० ख– भर पीड । ११ ख– भूय भूय । १२ ख– अक्खइ ।

(६) १ ख– °महु । २ ख– सवगु । ३ ख– थड । ४ ख– तेगु । ५ क– °सेगु, ख– °सेग । ६ क– पणम° । ७ क– तं । ८ ख– भणियएण । ९ ख– दाणु । १० ख– अम्हि मि । ११ ख– चोड़ेमि । १२ ख– पुणु । १३ ख– एवउ सुयण्हि । १४ ख– रिधि । १५ ख– पुंगमहो । १६ क– मण ।

# कवि–प्रशस्ति

जइ वि विरुद्धं एयं णियाण-बंधं जिणिंद तुह समये ।
तह वि तुह चलण-कित्तं कइत्तणं होज्ज पउमस्स ॥ १ ॥

रइयं पास-पुराणं भमिया पुहवी जिणालया दिट्ठा ।
इण्हं जीविय-मरणं हरिस-विसाओ ण पउमस्स ॥ २ ॥

सावय-कुलम्मि जम्मो जिणचलणाराहणा कइत्तं च ।
एयाइं तिण्णि जिणवर भवि भवे हुंतु पउमस्स ॥ ३ ॥

णव-सय-णउआणउये कत्तियमासे अमावसी दिवसे ।
रइयं पास-पुराणं कइणा इह पउमणामेण ॥ ४ ॥

# पहिली सन्धि

शिवपुरको प्राप्त करनेवाले चौवीस जिनवर भगवानोंको प्रतिदिन भावपूर्वक नमस्कार करके भुवनको प्रकाशित करनेवाले पार्श्वनाथ भगवानकी कथाको जनसमुदायके बीच सद्भावपूर्वक प्रकट करता हूँ।

१

## चौवीस तीर्थंकरोंकी स्तुति

चौवीसों ही (तीर्थंकर) केवल ज्ञानरूपी देहको धारण करनेवाले हैं। चौवीसों ही कषाय और मोहको क्षीण करनेवाले हैं। चौवीसों ही कर्मरूपी नरेन्द्रको (जीतनेमें) मल्लके समान हैं। चौवीसों ही तीन प्रकारके शल्योंसे मुक्त हैं। चौवीसों ही अस्खलित व्रत और चारित्रवाले हैं। चौवीसों ही जरा और मृत्युसे रहित एवं पवित्र हैं। चौवीसों ही शाश्वत-स्थानको प्राप्त हुए हैं। चौवीसों ही कलिमलरूपी कालुष्यसे रहित हैं। चौवीसों ही चार प्रकारके कर्मबन्धसे मुक्त हैं। चौवीसों ही चतुर्गतिरूपी कीचड़से दूर हैं। चौवीसों ही अविचल सुखकी प्राप्ति से महान् हैं। चौवीसों ही जगके लिए विशाल छत्र समान हैं। चौवीसों ही मोक्षमार्गको प्रकट करनेवाले हैं। चौवीसों ही भयका नाश करनेके लिए समर्थ हैं। चौवीसों ही स्वभावतः अभयदानी हैं। चौवीसों ही संयमको सहज ही धारण करते हैं। चौवीसों ही जगका उद्धार करनेके लिए स्तम्भ समान हैं। चौवीसोंने ही पांचों इन्द्रियोंका दमन किया है।

चौवीसों ही मनुष्य और देवों द्वारा वंदित और जगमें अभिनन्दित हैं। वे जगतके परमेश्वर जिनेश्वर देव भव्यजनोंको मंगलरूप हों तथा भव-भवमें हमें निश्चल बोधि प्रदान करें ॥१॥

२

## कविकी विनयोक्ति

एक सौ अड़तालीस प्रकृतियों (का शमनकर) मोहको क्षीण करनेवाले, अत्यन्त बलवान मदन योद्धाको जीतनेवाले तथा भूत, भविष्य और और वर्तमानमें होनेवाले जो असंख्य जिनवर हैं उन्हें नमस्कार कर मैं एक ऐसी विशिष्ट महाकथाको कहता हूँ जिससे समस्त कलिमलका नाश होता है। इस संसारमें शब्द और अर्थमें दक्ष और गुणोंके भण्डार अनेक प्रकारके श्रेष्ठ कवि हैं। मैं तो मूर्ख हूँ। किसी भी शास्त्रका मुझे ज्ञान नहीं है। तो भी अपने (हृदयके भाव) को भुवनमें प्रकाशित करनेके लिए उद्यत हुआ हूँ। यद्यपि मुझे आगमसे थोड़ा भी ज्ञान प्राप्त नहीं हुआ है, तथापि मैं आशा करता हूँ कि मेरे विषय-वर्णनका सम्बन्ध किसी अयोग्य बातसे न होगा। इसमें कोई बात शास्त्र-विरुद्ध न आवे और प्रस्तुत कीर्तन पूरा हो जावे। (मेरी इस रचनासे) सज्जन लोगोंका चित्त प्रसन्न हो तथा पार्श्व भगवानका यह शुद्ध चरित्र सर्वत्र व्याप्त हो।

यह कथा संसारके लिए आकर्षक, त्रिभुवनमें श्रेष्ठ, मनुष्य और देवों द्वारा पूजित तथा गुणोंकी खानि है। इसका दुर्लभ यश जब तक महीतलपर सागर हैं तब तक भुवनमें प्रसारित होता रहे ॥२॥

३

## काव्य लिखनेकी प्रेरणा

अथवा जिनवरनाथमें जो मेरी भक्ति है वही मेरी काव्यशक्तिको सुसज्जित करेगी। (सत्कार्यमें) जो दैविक या मानुषिक विघ्न होते हैं उन सबको वही मेरी भक्ति विघ्न-रहित करेगी। वही भक्ति मुझे ऐसी विमल बुद्धि देगी जो सकल दोषोंका

परिमार्जन करती है। अथवा जिसकी जितनी काव्यशक्ति है, उतनी ही उसे लोकमें प्रकट करना चाहिए। यद्यपि व्याकरण ( से शुद्ध ), देशी शब्दों और ( समुचित ) अर्थसे सघन, छन्दों और अलङ्कारोंसे प्रशस्त एवं प्रौढ़, अपने आगम और परकीय आगमों के विचारों सहित, अपशब्दों से सर्वथा रहित इत्यादि अनेक लक्षणों युक्त काव्य कुशल कवियों द्वारा इस लोकमें रचे गये हैं, तो क्या उनसे शंकित होकर अन्य साधारण कवियोंको अपने भाव काव्य द्वारा प्रकट नहीं करना चाहिए ?

यदि धवल और उत्तम सूंडवाला गजश्रेष्ठ ऐरावत मदोन्मत्त होकर मद छोड़ता है, तो क्या इस लोकमें अन्य बलशाली उत्तम गजों और अश्वोंका मदयुक्त होना योग्य नहीं है ? ॥३॥

## ४

## खल निंदा

इस लोकमें काव्यकारोंमें बिनाकारण दोष दिखानेवाले खल उपस्थित रहते हैं। ये यमके समान जीभ वाले तथा देखनेमें भयंकर रूप होते हैं, मानो दूसरेकी त्रुटियाँ देखनेके लिए ही उनका जन्म हुआ हो। वे दुष्ट ( उनके प्रति ) किए गए सुकृतको भी नहीं मानते। ये अपने मित्रों और स्वजनोंके लिए भी बड़े अनिष्टकारी होते हैं। वे खल, कुटिल, मायावी, दुस्सह और दुःशील होते हैं जो अपनी प्रकृतिके स्वभावसे ही अमरकी वृत्तिके ( चपल मति ) होते हैं। वे बालके अग्रभागके जाने योग्य छिद्रमें मूसल प्रविष्ट करते हैं। दूसरोंकी बात ( निंदा ) बिना वे जीवित ही नहीं रह सकते। जो बात सुहृद जन कभी स्वप्नमें भी नहीं सोचते, वही बात ये दुष्ट जन हँसते हुए कह डालते हैं। ऐसे लोगोंसे मैं प्रार्थनापूर्वक कहता हूँ कि वे मेरे विषयमें ऐसा क्लेश न करें। अथवा ऐसे दुष्टोंकी अधिक अभ्यर्थना करने से क्या लाभ जब कि वे दूसरोंमें दोष निकालने वाले अपने स्वभावको कभी छोड़ ही नहीं सकते ? आकाशसे कांपते हुए आनेवाले पूर्णचन्द्रको क्या राहु छोड़ता है ? जलती हुई अग्निकी अभ्यर्थना करना अच्छा, किन्तु दो जीभ वाले दुष्टोंकी अभ्यर्थना युक्त नहीं।

मुँहके मीठे किन्तु हृदय से अनिष्टकारी दुष्ट लोगोंका त्रिभुवनमें कोई अपना नहीं होता। चाहे उनको अपने सिरके ऊपर रखा जाए और उनका बहुत गुणानुवाद किया जाए तो भी वे न जाने कितनी बातें करेंगे ही ॥४॥

## ५

## मगध देशका वर्णन

खलोंको सर्वथा छोड़कर अब मैं यहाँ उस मगधदेशका वर्णन करता हूँ जहाँ साधारण लोग भी चोर और शत्रुओंसे भयमुक्त होकर सदैव विशाल सम्पत्ति सहित निवास करते थे, जहाँ उपवन कहीं भी नहीं समाते थे तथा फल-फूलोंके कारण झुककर पृथिवी पर स्थित थे, जहाँ चावलके खेत लहलहाते थे तथा गाती हुई बालिकाओं द्वारा रखाए जाते थे, जहाँ भौंरे कमल समूहोंको छोड़कर किसानोंकी वधुओंके मुखोंके कपोलोंका सेवन करते थे, जहाँ विविध प्रकारके समस्त विद्वान् अपने अपने देशोंको छोड़ आकर रहते थे, तथा जहाँ देव भी स्वर्गसे च्युत होते समय यही भावना करते थे कि इसी मंडलमें हमारा जन्म हो। उस देशका क्या वर्णन किया जाए जहाँ सर्वकाल ही फसल तैयार होती रहती थी।

उस मगधदेशमें पौरजनोंसे सम्पूर्ण, रिपुदलका नाश करनेवाला, त्रिभुवनमें प्रसिद्ध, धनसे समृद्ध और चार गोपुरोंसे सुरक्षित पोदनपुर नामका नगर था ॥५॥

## ६

## पोदनपुरका वर्णन

वह धवल एवं उज्वल नगर नयनोंको आनन्द देनेवाले, सोलह और अट्ठारह मंजिलोंवाले तथा पचरंगी ध्वजाओंसे युक्त गृहों द्वारा शोभायमान था। प्राकार, शालाओं, मठों, जिनमन्दिरों, प्रणालियों, सड़कों और चार गोपुरों, चारों ओर ऊँची ऊंची दुकानों, आरामों और सीमावर्ती उपवनों तथा नदियों, कूपों, वापियों, वृक्षों एवं चौराहोंसे वह नगरी इन्द्रपुरीके समान

शोभाको प्राप्त थी। अथवा उस नगरका क्या वर्णन किया जाय ? जहाँ तीर्थंकरके पुत्र निवास कर चुके थे, वहाँ दोष कौन निकाल सकता है ? परन्तु उस नगरीमें एक दोष था। वहाँ कोई भी अनर्थकारी मनुष्य नहीं पाया जाता था।

उस नगरमें चौशाला, ऊँचा, विशाल तथा विचित्र गृहोंसे घिरा हुआ राजभवन था जो महीतलपर उसी प्रकार शोभायमान था जैसे नभतलमें नक्षत्रों सहित चन्द्रमा ॥६॥

७

## राजभवनका वर्णन

वह राजभवन बहुत ऊँचा तथा चूनेसे पुता होनेके कारण श्वेत-काय था। नाना प्रकारके मणियोंसे उसकी रचना हुई थी। उसमें तोरण, कवाट और प्रवेशद्वार थे। उसकी शालाओंमें चारों ओर जालीदार खिड़कियाँ थीं। उसमें उँचे-ऊँचे मण्डप और रमणीक प्राकार थे। उसकी रचना विविध प्रकारकी उकेरी गई चित्रकारीके कामसे युक्त थी। वह भवन ऐसा विस्तीर्ण और ऊँचा था मानो आकाशके मध्यमें पहुँचकर सूर्यके रथके मार्गका अवरोध कर रहा हो। सुवर्णसे अलंकृत तथा मनोभिराम वह भवन लटकते हुए हारों द्वारा अपनी कान्ति फैला रहा था। चन्दन, धूप और कस्तूरीकी प्रचुरतासे वह भवन सब प्रकारसे मेरु पर्वतकी चोटीके समान था। कुछ स्थान छोड़कर वह चारों दिशाओंमें सामन्तों और विलासिनी स्त्रियोंके सुन्दर महलोंसे घिरा हुआ था। उसके चारों ओर नयनोंको सुख पहुँचानेवाले अन्य प्रासाद भी थे।

ऊँचे, श्रेष्ठ, विशाल तथा सुन्दर शालाओंसे युक्त, मनोहर और विस्तीर्ण धवलगृहों द्वारा मानो सघन स्तनों द्वारा पृथिवी आकाशमें तप्तायमान अपने पुत्र सूर्यको दूध पिला रही हो ॥७॥

८

## राजा अरविन्दका वर्णन

उस नगरमें अरविन्द नामका राजा निवास करता था। वह लावण्य, कान्ति, कलाओं और गुणोंका निवास स्थान था। अपने ही दर्पणगत प्रतिबिम्बको छोड़कर उसके लिए अन्य कोई उपमा नहीं थी। वह श्रीवत्सचिह्नसे अलंकृत था। इसी भवमें मोक्ष प्राप्त करनेवाला था। उसका यश रूपी समुद्र चारों दिशाओंमें फैला हुआ था। उसके द्वारा एकछत्र रूपसे अपने वशमें की गई पृथिवी दासीके समान उसकी आज्ञा का पालन करती थी। उत्तम क्षायिक सम्यग्दर्शनसे उसका शरीर विभूषित था (प्रतीत होता था) मानो कामदेव महीतलपर अवतीर्ण हुआ हो। विनयसे युक्त वह न्यायपूर्वक प्रजाका पालन करता था तथा तृणमात्र भी अयोग्य कार्य नहीं करता था। वह उन स्त्रियोंके लिए पुत्र समान था जिनके पति प्रवासपर हों। जो स्त्रियाँ अपने पतियोंके साथ रहती थीं उनके लिए वह बन्धु-बान्धव समान था। वह बान्धवों, मित्रों और स्वजनोंमें भक्ति रखता था तथा सम्मान और दान करनेमें तत्पर रहता था।

स्वर्गमें उत्पन्न होकर वहाँ तपके फलको भोगकर वह इस मर्त्यलोकमें अवतरित हुआ था। त्याग और शीलसे समन्वित तथा लक्ष्मी द्वारा अंगीकृत वह धन्य राजा पृथिवीतल पर राज्य करता था ॥८॥

९

## राजमहिषीका वर्णन

उसकी प्रभावती नामकी पत्नी थी। पृथिवी पर उसके समान कान्तिमती दूसरी कोई महिला नहीं थी। सुकवि की कविताके समान वह लोगोंके मनको हरती थी। हंसके समान उसकी चाल थी तथा उसके पयोधर उन्नत थे। नवीन नील कमलके समान सुहावने नयनोंवाली वह कामदेवके हृदयमें भी दाह उत्पन्न करती थी। घुँघराले बालों और सुन्दर त्रिवलीसे विभूषित तथा अलंकारोंसे युक्त वह सुभाषित सूक्तिके समान (आकर्षक) थी। जैसे जिनवरको शान्ति, हरको त्रिभुवनमें श्रेष्ठ गौरी, रामके मनको क्षुभित करनेवाली जैसी सीता, कृष्णका मन मोहित करनेवाली जैसी रुक्मिणी, कामदेवकी मनवल्लभा जैसे रति, गगनमें चन्द्रमाको जैसे रोहिणी, वैसे ही प्रभावती महिला उसके मनको प्रिय मालूम होती थी।

कलाओं, गुणों और शीलसे विभूषित, पृथिवी पर प्रशंसित तथा सकल अन्त:पुरमें श्रेष्ठ वह (प्रभावती) ऐसी शोभायमान थी मानो मनुष्य और देवोंको दुर्लभ, त्रिभुवनकी वल्लभा महादेवी लक्ष्मी ही आई हो ॥९॥

१०

## राज-पुरोहित और उसका कुटुम्ब

उस राजाका विश्वभूति नामका पुरोहित था जो सुप्रसिद्ध और गुणोंकी राशि था। वह सुकुलीन, विशुद्ध और महानुभाव था तथा जिन शासनोंमें निरन्तर अनुराग रखता था। वह नित्य दया धर्मकी प्रशंसा करता तथा सज्जनोंकी सेवा और दुर्जनोंका परिहार करता था। उसकी अनुद्धरी नामकी श्रेष्ठ पत्नी थी। जैसे करिणी गजके वशमें रहती है, वैसे ही वह अपने प्रियके अनुकूल रहा करती थी। मानवगतिमें सम्भव नाना प्रकारके भोगोंको भोगते हुए उन दोनोंके जब एक लाख वर्ष व्यतीत हुए, तब उन्हें दो पुत्र उत्पन्न हुए जो लक्षणों, गुणों और पौरुषसे समन्वित तथा उत्तम वाणीसे युक्त थे। उनमेंसे पहिला पुत्र कमठ चंचल स्वभावका था। दूसरा मरुभूति महानुभाव था। कमठकी पत्नी मदमत्त महागजकी करिणीकी शोभा धारण करनेवाली, शुद्ध ( हृदय ) तथा शीलवती थी। उसका नाम वरुणा था। दूसरे ( मरुभूति ) की पत्नी परलोक मार्गसे विपरीत आचरण करने वाली तथा कुशील थी। उसका नाम वसुन्धरी था। इस प्रकारके स्वभावोंको धारण करनेवाली कन्याओंसे अपने पुत्रोंका सहज ही विवाह कर देनेके बाद उसके कुछ दिन सुखपूर्वक व्यतीत हुए।

एक दिन उस द्विजवरने बहुत वैराग्ययुक्त होकर, घरबार छोड़कर, अपना पद अपने पुत्रको देकर तथा विषयोंका त्यागकर जिनदीक्षा ग्रहण कर ली ॥१०॥

११

## मरुभूतिको पुरोहित पदकी प्राप्ति तथा उसका विदेश गमन

अपने पतिके विरहमें अनुद्धरी घरबार छोड़कर तथा प्रव्रज्या लेकर निर्भयपूर्वक रहने लगी। इसी समय राजाने वार्ता सुनी कि उसका पुरोहित मोक्षयात्राको चला गया है। उसने सभा भवनमें बैठे हुए यह कहा—"असार संसारका भेद उस ब्राह्मण ने जान लिया है, इसलिए नवयौवनमें ही उसने जिनदीक्षा धारण की है। वही एक कृतार्थ है तथा वही एक धन्य है जिसने इस चलायमान संसार-चक्रका त्याग किया।" ऐसा कहकर उस नरश्रेष्ठने पुरोहितके दोनों पुत्रोंको बुलवाया। उनमें कनिष्ठ मरुभूतिको सुहृद और विशेष सज्जन समझकर पुरोहित पदपर स्थापित किया। कमठको शीलभ्रष्ट कहकर छोड़ दिया। तब कमठ राजाकी नियुक्तिसे चूककर घर गया। सम्मानसे रहित वह अपने गृहकार्यमें लग गया। उसे और दूसरा कार्य नहीं सूझा। इस प्रकारसे जब उसका कुछ समय व्यतीत हुआ तब राजा विजयके निमित्त यात्रामें निकला। मरुभूति भी उसके साथ विदेशको गया; किन्तु अपना समस्त परिवार घर पर ही छोड़ गया।

इसी समय वह दुष्ट विनष्ट चित्त तथा महामदोन्मत्त कमठ घरमें रहती हुई तथा चलती फिरती हुई अपनी भ्रातृ-वधूको देखकर उस पर अनुरक्त हुआ ॥११॥

१२

## कमठ और मरुभूतिकी पत्नीकी विषयलम्पटता

कलाओं और गुणोंसे सम्पन्न तथा नवयुवती उस मरुभूति-पत्नीको देखकर मदन बाणोंसे विद्ध वह कमठ मूर्च्छाको प्राप्त हुआ। वह मनमें क्षुभित हुआ और उसका शरीर उल्लासमय हो गया। जब वह चलती फिरती थी तब कमठ उसके पैरोंकी चालको देखा करता था और विकारयुक्त होकर अनुकूल भाषण करता था। मरुभूतिकी पत्नीने कमठके अकस्मात् उत्पन्न हुए अनुरागभावको समझ लिया और वह भी विकारयुक्त होकर पुरुषसे भौंके भाव प्रकट करती हुई उससे बातचीत करने लगी। पहिले उन दोनोंके बीच अनुराग उत्पन्न हुआ, फिर दोनोंमें खानपान होने लगा। परस्पर बातचीतसे उनमें खूब स्नेह बढ़ा। स्नेहसे रतिभाव उत्पन्न हुआ और रतिभावसे दोनों परस्पर विश्वासपात्र बन गए। सकाम ऐसे ही पाँच प्रकारसे अनुराग बढ़ता

है और लोगोंमें रतिभाव उत्पन्न करता है। उस पापी (कमठ) ने भी गुप्तरूपसे मरुभूतिकी पत्नीसे संग किया। ( इससे ) उसके शरीरमें चौगुनी कामभावना बढ़ी।

वे कामवासनासे एकान्तमें मिलने लगे। मनमें अनुरक्त हुए वे दोनों निर्लज्ज हो गए। अथवा लोकमें मदोन्मत्त और महिलासक्त कौन पुरुष लज्जाको धारण करता है ? ॥१२॥

## १३

## मरुभूतिका विदेशसे आगमन

इस प्रकार मद और मोहमें प्रसक्त, लघुभ्राताकी पत्नीमें कामासक्त तथा लोक विरुद्ध कार्यका सेवन करते हुए उसके शरीरका वर्ण कान्ति रहित हो गया। रतिके रागरंगमें निरन्तर डूबे हुए कमठके घर की लक्ष्मी शीघ्र नष्ट हो गई। छोटे भाईकी पत्नीके चिन्तनमें उसका दिन दुःखसे तप्तायमान होते हुए व्यतीत होता था। रात्रिमें वह अपनी अभिलाषाकी तृप्ति करता था। इस प्रकार परधन और परस्त्रीमें सप्रयत्न लगे हुए कमठका कुछ काल व्यतीत हुआ। इसी समय अश्वों गजों और ( अन्य ) वाहनोंसे युक्त राजा अरविन्दकी सेना नगरमें लौट आई। उसके साथ महामति मरुभूति भी घर लौट आया। आते ही उसने स्वजनोंको आश्वासन दिया। उसने स्नेहपूर्वक कमठको नमस्कार कर शुभभावसे कुशलवार्ता पूछी। फिर मनमें तुष्ट होकर रोमाञ्चित शरीरसे अपनी पत्नीके निवास स्थानमें उसी क्षण प्रवेश किया और खानपान, परिधान एवं बोलचाल सहित विविध सद्भावों द्वारा उसका सम्मान किया।

देश-देशमें भ्रमण करते हुए अपनी सेवा करनेके लिए राजा अरविन्दने जो कुछ दिया था उस सम्पूर्ण धनको लाकर उसने अपनी भार्याको गुणवती जानकर अर्पित किया ॥१३॥

## १४

## कमठकी पत्नी द्वारा रहस्योद्घाटन

तदनन्तर वह यशस्वी तथा विमल-चित्त मरुभूति उचित समय पर अपनी भावज से मिलने के लिए गया। उसने विनय-युक्त हो अपनी भावजके चरणोंमें प्रणाम किया। भावजने हँसकर उससे यह कहा—हे सज्जन, हे बुद्धिमान, हे विशालवक्ष वत्स तुम जब तक सूर्य और चन्द्र हैं तब तक जियो।" फिर हाथ पकड़कर वह उसे एकान्तमें ले गई ( और कहने लगी )—"हे देवर! सुनो, मैं तुम्हें एक बात बताती हूँ। तुम्हारे विदेश जानेपर यहाँ जो कुछ हुआ उसे, हे बुद्धिमान, तुम एकाग्रचित्त होकर सुनो। मैने स्वयं पापिष्ठ, दुष्ट, खल, नष्टधर्म, दुर्जन, अज्ञान, चञ्चल और चण्डकर्म अपने पति कमठको तुम्हारी पत्नीके साथ शय्यागृहमें एकासनपर बैठे हुए तथा मदन और रतिके समान क्रीडा करते हुए देखा है। तबसे मुझे वैराग्य हो गया है और अपने पतिके ऊपर अप्रीति हो गई है। जिसने अपने ही घरमें इतना बड़ा दोष किया है उसके साथ सद्भावसे बोलचाल भी कैसे किया जा सकता है ? हे वत्स, यदि तुम इसके लिए कोई दण्ड न देना चाहो, तो भी कमसे कम उसके साथ बोलना तो छोड़ ही दो।"

अपनी भावजके ये भयावने और अत्यन्त असुहावने वचन सुनकर उसने उन सब पर विचार किया और एक मुहूर्त तक शंकित रहकर अपने हाथोंकी अंगुलियोंसे अपने दोनों कान बन्द किए ॥१४॥

## १५

## कमठकी पत्नीके कथनपर मरुभूतिका अविश्वास

"हे भाभी यह अयोग्य वार्ता अनजानमें भी कभी किसी खल पुरुषसे नहीं कह देना। उत्तम जनोंके विषयमें न किया हुआ दोष भी लोगोंके कहनेसे सम्पूर्ण कुलको दूषित करता है। मेरी पत्नीके साथ तुम द्वेष करती हो, इसलिए मत्सरयुक्त होकर ऐसी बात कहती हो। तुम दोनों ही हमारे माता-पिताके समान हो और घरमें तथा परिवारमें समस्त रूपसे प्रमाण हो। यह तुम्हारा

वचनमात्र नहीं है; किन्तु, हे मूर्ख, यह तो तुम अपने ही घरमें फूट उत्पन्न कर रही हो। यदि हमारे जैसा लोग बालक कुछ क्रोध करे और स्नेहभावसे कुछ अपराध भी कर डाले, तो तुमको उसे ढाकना ही योग्य है, नहीं तो लोकमें वह यों ही बढ़कर फैल जायेगा। कमठ तो मेरा जेठा भाई है और पिताके समान है। वह मेरी पत्नीको कैसे ग्रहण करेगा?"

"हम दोनोंने परस्पर अत्यन्त दुर्लभ भ्रातृभाव पाकर स्नेहपूर्वक काल व्यतीत किया है। तुम्हे दोनों कुलोंमें अनहित करनेवाली तथा विद्वानों द्वारा निन्दित ऐसी बात नहीं करनी चाहिए ॥१५॥

१६

## कमठकी पत्नी द्वारा अपने कथनका समर्थन

यह बात सुनकर उस ( कमठ पत्नी ) ने बारम्बार हँसते हुए देवर से कहा—"हे नपुंसक वृत्तिवाले! तुम बड़े भोले हो। तुम्हारे शरीरमें कोई स्वाभिमान ही नहीं है, जिसके कारण तुम स्त्री पराभव सहते हो और मेरे कहे हुए वचनोंको झूठ मानते हो। जो शूरवीर पुरुष होते हैं वे किसी भी पराभवको सहन नहीं करते। तो फिर कोई अभिमानी मनुष्य अपनी पत्नीके साथ बैठे हुए विटको देख ले तो अपने हाथमें हथियार रखनेवाला वह शूरवीर ऐसे पराभवको कैसे सह सकता है? किन्तु तुम ही एक ऐसे अद्भुत जीव उत्पन्न हुए हो जिसमें थोड़ा भी पुरुषत्व नहीं है। अथवा यदि तुम्हें मुझमें विश्वास न हो और विघ्नमें इस बातको असम्भव समझते हो, तो स्वयं देख लो कि वे दोनों एक स्थानमें बैठते हैं या नहीं। इसमें शीघ्रता करो।"

"सब जनोंके सो जानेपर भोजनसे निवृत्त होकर विषय महारसका लोभी कमठ प्रतिदिन रात्रिमें आता है, तेरी प्रियाके साथ रमण करता है और इसमें कोई बुराई नहीं मानता।" ॥१६॥

१७

## मरुभूति द्वारा कमठके पापाचारका अवलोकन तथा राजासे न्यायकी माँग

अपनी भावजके वचनानुसार वह धीरवीर मरुभूति शय्यागृहमें छिप गया। जब अर्धरात्रि व्यतीत हुई तब तुरन्त ही कमठ घरके भीतर आया और उस दुराचारिणीके साथ गाढ़ चित्त हो क्रीडाकर रात्रिमें वहीं सो गया। रतिरासके सुखमें डूबकर क्रीडा करते हुए उन दोनोंको अपनी आँखोंसे देखकर मरुभूतिके मनमें क्रोध उत्पन्न हुआ। वह क्रोधसे जलता हुआ राजप्रासादमें पहुँचा। परिजनोंके साथ सभा भवनमें बैठे हुए राजाको उसने नमस्कार कर कहा—"हे महाराज, मैं अपने भाईके द्वारा पराभूत हुआ हूँ। उसने मेरी पत्नीका अपहरण किया है। हे देव, मैं आपके सामने रोता चिल्लाता हुआ आया हूँ। आपको छोड़कर मेरे लिए और दूसरी कौन शरण है?"

"हे नरेश्वर, पृथिवीके परमेश्वर, आज मैंने अपनी आँखोंसे उस अज्ञानी, महाखल, दुष्ट, मेरे जेठे भाई कमठको मेरे शय्यागृहमें रतिरसमें डूबा और कामासक्त देखा है।" ॥१७॥

१८

## कमठका देश निर्वासन

उन वचनोंको सुनकर मध्यस्थ एवं महानुभाव राजा अरविन्दने कहा—"वह कमठ तो निर्बुद्धि, अज्ञानी और क्षुद्र है, इसीलिए पहिले मैंने उसका परिहार किया।" ऐसा कहकर उस राजाने दर्पसे उद्धुर और मनमें निर्भीक अपने भृत्योंको भेजा और आज्ञा दी कि जाकर उस पापकर्मी कमठको बन्दी बनाओ और तुरन्त ही उसे दूसरा जन्म दिखलाओ ( मार डालो )। इन वचनोंको सुनते ही वे भट यमदूतके समान तुरन्त दौड़ पड़े। उन राजपुरुषोंने कमठको पुकारकर कहा कि क्या यह द्वन्द्व करना तुम्हारे लिए योग्य था? यदि तुममें कोई पुरुषार्थ हो तो, रे खल, शीघ्र ही हथियार ग्रहण कर। फिर उन राजपुरुषोंने कमठको तिरस्कृतकर वैसे ही बाँध लिया, जैसे कि करिणीके प्रसंगका लोभी गज बाँधा जाता है।

अपने ही घरमें अपने स्वजनों, बान्धवों और सुजनोंके देखते हुए वह ( कमठ ) गधेकी पीठपर चढ़ाया गया और जूठे सकोरों द्वारा भूषित किया जाकर लोगों द्वारा नगरसे निकाल दिया गया ॥१८॥

## १९

## मरुभूतिको कमठका स्मरण तथा उससे मिलनेका निश्चय

अभिमानसे कलंकित वह कमठ ब्राह्मण कालसर्पके समान पुरसे निकला। वह सिन्धु नदीके अस्थिर तटपर जाकर पञ्चाग्नि तपस्या करने लगा। यहाँ मरुभूतिका कुछ काल अत्यन्त सुखका अनुभव करते तथा रमण करते हुए व्यतीत हुआ। तब उसे अपने भाई कमठका स्मरण हुआ। वह मूर्च्छित हो गया और उसके मुखकी कान्ति नष्ट हो गई। मूर्च्छासे उठकर वह वेदनापूर्ण और कारुण्य ग्रसित हुआ राजा अरविन्दके पदकमल-पीठके समीप पहुँचा। अश्रुजलके प्रवाहको गिराते उसने रुदन करते हुए ही प्रार्थना की—"दर्पसे उद्भट रिपुका दमन करनेवाले सर्व-सेवित देव! मैंने अपने भाईको उस समय निकाल दिया। अब कृपाकर मुझे उसको घर ले आनेकी अनुमति दीजिए। हे देव, मुझे कारुण्य-भाव उत्पन्न हुआ है।"

मरुभूति द्वारा कहे गये वचन सुनकर राजाने कहा—"तुम्हारा भाईके पास जाना उचित नहीं है, क्योंकि पहिले उसने तुम्हारे विरुद्ध कार्य किया है" ॥१९॥

## २०

## राजाका मरुभूतिको उपदेश

हे मरुभूति, मेरे वचनको निरर्थक मान तुम स्वयं उस व्यर्थ बान्धवको यहाँ मत लाना। यह मत समझना कि वह अपने क्रोधको भूल गया होगा। वह आज भी उस स्त्री सम्बन्धी विरोधका स्मरण करता है। वह अज्ञानी तपोवनमें प्रविष्ट हो गया है, किन्तु उसने कोई परमार्थ नहीं देखा। उसे अभी तक संसारसे तरनेका कोई निमित्त नहीं मिला। वह तो (अपनी वर्तमान) अवस्था पूरी करनेके लिए इस लोकमें आया है। यदि तू किसी प्रकार प्रमाद वश उससे मिलेगा, तो वह निश्चयसे तेरी देहका विनाश करेगा। हे मरुभूति, मैं तुझसे एक बात और कहता हूँ जो शास्त्रसे प्रमाणित तथा परम गुह्य है। युवतीजन, मूर्ख, अग्नि, सर्प, व्यसनासक्त मनुष्य, जल और अहंकारी खल, इन सातमें जो कोई इस लोकमें विश्वास रखता है वह लोगोंके हास्यका विषय होता है।"

"हे मरुभूति, मैंने संक्षेपमें तुझे रहस्य बता दिया। अब, हे सज्जन, जो तुम्हें भावे सो करो। किन्तु मुझे तुम्हारा उसके पास जाना पसन्द नहीं है। यदि तुम किसी प्रकार उसके पास जाओगे, तो वह तुम्हारा वहीं पराभव करेगा" ॥२०॥

## २१

## मरुभूति द्वारा कमठकी खोज

राजाके वचनोंकी परवाह न कर वह (मरुभूति) कमठके पास जानेके लिए निकला। समस्त पृथिवीपर घूमता हुआ, सब तपोवनोंमें पूछताछ करता हुआ, उद्यान, ग्राम और खनि प्रदेशोंमें भ्रमण करता हुआ, पर्वतोंको लाँघता हुआ वह अधीर मनसे पर्यटन करता रहा। सब पुर, नगर और गाँवोंमें उसने पूछताछ की और पृथिवीपर जहाँ-जहाँ तीर्थस्थान थे, वहाँ-वहाँ वह गया। इस प्रकार पूछते हुए जब उसने क्रम-क्रमसे गमन किया तब किसीने सिन्धु तटपर (कमठ को) बताया। भूखकी दाह और थकानकी परवाह न करते हुए मरुभूति मन और पवनके वेगसे उस स्थानपर पहुँचा। उसने दूरसे ही पंचाग्नि तपसे तपाई हुई देहवाले कमठको पहिचान लिया। उसने भावसे उसकी तीन प्रदक्षिणाएँ कीं और प्रणाम करनेके लिए उसके चरणोंमें शिर झुकाया (और कहा)—"हे गुणोंके भण्डार, भट्टारक, गुणोंसे महान्, आप हमारे जेठे भाई हैं। आप हमारे माता, पिता और पितामह इन तीनोंके समान हैं। कामके कारण आप अकारण ही भ्रममें फँसे थे।"

"हे महाबल, सब गुणोंके आगार, आप हमें क्षमा करो। उठो। मैंने चिरकालसे अर्जित अशुभ कर्मोंका फल भोगा। इसमें आपका कोई दोष नहीं है" ॥२१॥

## २२

## कमठ द्वारा मरुभूतिकी हत्या; दोनोंका पुनर्जन्म

जब मरुभूति इस प्रकारसे क्षमा प्रार्थना कर रहा था तब कमठ (क्रोधसे) जलता हुआ उठा। उसका मुँह रुधिरके समान लाल हो गया और उसने (मरुभूतिपर) एक भीषण दृष्टि डाली। फिर एक शिलाखण्ड हाथमें लेकर प्रहार किया। उस गुरु-प्रहारसे (वह मरुभूति) आहत हो मूर्च्छित हो गया और पृथिवीपर गिर पड़ा। उस (कमठ)ने उस पर शिलाखण्डसे पुन पुन और जल्दी-जल्दी घातक प्रहार किए। अन्तमें मरुभूति विप्रके जीवने वेदनासे पीड़ित शरीरको छोड़ा। वह महावनमें हिमगिरिके समान धवल और उज्वल गजके रूपमें उत्पन्न हुआ। वह लम्बी सूँडवाला, मदसे विह्वल और क्रोधी हाथी अशनिघोष नामसे प्रसिद्ध हुआ। कमठ प्रिया वरुणाने भी मनुष्य भवमें बहुत दु ख भोगकर अन्तकाल किया। वह उस मत्त गजेन्द्रकी हृदयसे इच्छा करनेवाली प्रथम पत्नी हुई। उसी समय कमठने भी अनेक कष्ट सहनेके पश्चात् अन्तकाल किया।

वह उसी वनमें अत्यन्त भयावह, जगको अशोभन प्रतीत होनेवाला, जीवोंका नाश करनेवाला और दु खसे परिपूर्ण कुक्कुट नामका भयकर सर्प उत्पन्न हुआ ॥२२॥

## २३

## गजकी स्वच्छन्द क्रीडा

वह अशनिघोष गजराज अपने समूहके साथ सम्पूर्ण वनमें बड़े अनुरागसे घूमता था तथा अपने पूरे समूहकी रक्षा करता था। वह सल्लकीके कोमल पत्तोंको खानेमें दक्ष था। (गज) समूहका वह प्रधान राजपथसे आने-जानेवाले सार्थोंको नष्ट भ्रष्ट करता था। वह (अपनी) स्थिर सूँडसे पद्मिनीके उत्कृष्ट नालोंके द्वारा श्रेष्ठ करिणियोंको पखा करता था। वह मदोन्मत्त हाथी पर्वतकी चोटीपर धक्का मारता था तथा बड़े-बड़े वृक्षोंको उखाड़कर अपनी सूँडसे पकड़ रखता था। वह मकरन्दकी गन्धसे अत्यन्त सुगन्धित और निर्मल जलमें आनन्द पूर्वक अवगाहन करता था, करिणियोंकी क्रीडाओंमें लीन था एव मदनातुर हो रति-रसके रागमें डूबा हुआ था। वह गजाधिप सहसा रुकावटोंका वनमें क्षय करता एव (दाँतोंसे) ठेल मारता हुआ घूमता था।

करिणियोंके सगमें मदसे मत्त, विषयोंमें प्रसक्त तथा चन्द्रमाकी किरणोंके समान निर्मल वह गजराज पृथिवी पर जल-निधिके समान मनोहर तथा पद्मोंसे विभूषित सरोवरोंमें भ्रमण करता फिरता था ॥२३॥

*॥ पहिली सधि समाप्त ॥*

## दूसरी सन्धि

नगरसमूहों द्वारा सुशोभित पृथ्वीको छोड़कर (तथा) समस्त राज्यका त्यागकर अरविन्द जाकर मुनीन्द्र हो गये।

### १

### अरविन्दका सुखमय जीवन

राज्य करते हुए राजा अरविन्द सुख, सम्पत्ति और धनसे सुशोभित थे, अन्तःपुरके प्रेमरसमें डूबे हुए थे, चाणक्य ( के अर्थशास्त्र ) और भरत ( के नाट्यशास्त्र ) को जानते थे, तरह-तरहकी क्रीडाओंमें लीन थे, दान और प्रसाद बहुत दिया करते थे, अनेक हाथी और घोड़ोंके स्वामी थे, नगर, खनि और पुरों ( की आय ) का भोग करते थे, उनका पृथ्वीपर एकछत्र राज्य था, अपनी कीर्तिसे भुवनको शुभ्र बनाते थे, गुरुके चरण युगलकी सेवामें मग्न रहते थे, उनका प्रसन्न मुख कमल-समान था; ज्ञान, विज्ञान और गुणोंसे युक्त थे; अभिमानसे प्रचण्ड शत्रुओंका नाश करते थे; नय और विनयमें स्थित उनका चित्त स्थिर रहता था; ( इस प्रकार ) वे इन्द्रके समान ( पृथ्वी तलपर ) निवास करते थे।

हृदयसे जिनकी अभिलाषा होती है ऐसे गुणोंसे सम्पन्न वे जब राज्य कर रहे थे, तब हिमालय पर्वतके समान धवल मेघों सहित शरद्काल आया ॥१॥

### २

### अरविन्द द्वारा दीक्षा ग्रहणका निश्चय

पृथ्वीपति राजा अरविन्द जब अपने परिजनोंके साथ सभा-भवनमें विराजमान थे, तब उन्होंने हिमगिरिके समान एक शरद्कालीन मेघ देखा। उसे देख राजाने कहा—"जल्दी खलियामिट्टी लाओ, देर मत करो। इसके अनुमानसे मैं एक जिन-भवन ( का निर्माण ) कराऊँगा, जो संसार ( चक्र ) का नाश करेगा।" राजाकी इस आज्ञाको शिरोधार्य कर अनेक दास-दासी हाथोंमें ( खलिया मिट्टी ) लेकर दौड़े। उसे लेकर ज्योंही नराधिप लिखने बैठा त्योंही आकाशसे मेघ लुप्त हो गया। उसी क्षण राजाको वैराग्य भाव उत्पन्न हुआ और वह कहने लगा—"यह मेरे पुण्यसे ही प्रकट हुआ था। जो बन्धुजन करते हैं वही इसने किया है। इसने मुझ भोगासक्तको प्रतिबोधित किया है। एक मनोहर शरद्कालीन मेघ आकाशमें दिखाई दिया और सहज ही नष्ट हो गया। जिस प्रकार इसका नाश हुआ इसी प्रकार हमारा भी होता है। निश्चित ही इस संसारमें रहना सुखकर नहीं।"

"जब तक मृत्युरूपी महायोद्धा द्वारा इस शरीरका नाश नहीं होता तब तक मैं वह तप करूँगा जिसके द्वारा शाश्वत् पद पर पहुँचा जाता है" ॥२॥

### ३

### अरविन्दके निश्चयकी प्रजाको सूचना

उस नरश्रेष्ठने इस प्रकार सोच-विचारकर सब परिजनोंको लावण्य, कान्ति, कला, और गुणोंसे युक्त, मनोहारी तथा अनुरक्त अन्तःपुर ( की स्त्रियों ) को, सामन्त, पुरोहित, कोतवाल, सेनापति और अपार सामान्य जनको, धनवानों, रामके समान वीर योद्धाओं समस्त सम्बन्धियों, मित्रों और राजकुमारोंको, भटों, ग्रामाध्यक्षों, कायस्थों तथा अन्तःपुरमें नियुक्त भंडारियों को, राजाकी सेवा करनेवाले अंगरक्षकोंको तथा दूसरे भी सभी लोगोंको बुलाया। वे सब मनमें प्रसन्न होते हुए आए, प्रणाम

किया और राजाके सामने बैठ गए। फिर उन्होंने उस सुलक्षणयुक्त, साहसी, श्रीसम्पन्न और नगरके स्वामीसे विनती की— "हे देव, भट्टारक, भुवनसेवित, हमें आपने जिस कामसे बुलाया है उसे बताइए।"

उन वचनोंको सुन, प्रसन्न वदन हो उस राजाने कहा—"मेरे पुत्रका राज्याभिषेक कीजिए जिससे मैं हर्षपूर्वक तप ग्रहण करूँ" ॥३॥

## ४

## अरविन्द द्वारा क्षमा-याचना

"मेरी एक बात और आप एकाग्रचित्त होकर सुनिए। समस्त राजकार्य दोषयुक्त होता है। राजा मदमत्त होकर अकार्यमें प्रवृत्त होता है। राज्य करते हुए वह लोगोंकी त्रुटियोंको देखता है तथा मूर्ख, खल, दुष्ट और क्षुद्र पुरुषोंको (अपने पास) जमा करता है। राज्य करते हुए वह (दूसरोंका) परिहास से तिरस्कार करता है तथा मित्रजनोंको निराश करता है। राज्य करते हुए वह शुद्ध मार्ग नहीं देखता एवं अयोग्य पुरुषोंकी संगति करता है। इस प्रकारसे राज्य चलानेवाले, अत्यन्त दोषपूर्ण संगति करनेवाले, भोगोपभोग (और अन्य) सुखोंमें लालसा रखनेवाले नय और विनयसे रहित (तथा) बालकके समान राजकाज चलानेवाले मैंने यदि जानते हुए या अनजाने तुम्हारा कोई अपराध किया हो तो उस सबके लिए आप हमें क्षमा करें।"

"नय या अनयसे जो बुराई मुझसे हुई हो उसकी कटुता जिससे दूर हो जाए उसके लिए मैं क्षमा प्रार्थना कर रहा हूँ इससे मनकी आँस दूर होए" ॥४॥

## ५

## अरविन्दको मन्त्रियोंका उपदेश

उन वचनोंको सुनकर सब मन्त्रियोंने मीठे शब्दोंमें राजासे कहा—"तुम आज भी तरुण नवयुवक हो (अतः) हाथी घोड़ोंसे युक्त इस राज्यका परिपालन करो। इस प्रकार राज्य करते हुए दीक्षा नहीं ली जाती है। युवावस्था बीतनेपर वह सुखपूर्वक ग्रहण की जाती है। यौवन व्यतीत होनेपर अपने पुत्रको राज्य देकर फिर आप वनमें रहते हुए कार्यसिद्धि कीजिये। हे प्रभु, एक बात और है। आपके बिना हम सब अत्यन्त असमर्थ हो जाएँगे। शौर्यवृत्तिसे युक्त वीर तथा प्रजाके प्रधान आप ऐसे बोल रहे हैं मानो बड़ी विपत्ति आई हो। और क्या प्रव्रज्यासे सुख और मोक्षकी प्राप्ति होती है? वह तो एक परोक्षकी बात है। मोक्षके बारेमें आचार्योंको सन्देह है। कोई कहता है वह (मोक्ष) समीप है और कोई कहता है वह दूर है। गृहस्थाश्रममें रहनेवालेको सुख प्राप्त होता है और गृहस्थाश्रमसे ही मोक्षकी प्राप्ति होती है। ऋषियों और मुनियोंने भी गृहस्थाश्रमकी सराहना की है और हे राजन्, इसे ही (यथार्थमें) परमार्थ कहा है।"

"अपनी भुजाओं द्वारा अर्जित राज्यश्रीका त्यागकर आप तपोवनको जा रहे हैं। (सचमुच ही) इस पृथिवी तल पर आपको छोड़कर (आपके समान) न कोई दूसरा है और न कोई मूर्ख है ॥५॥

## ६

## अरविन्दकी अपने निश्चयमें दृढ़ता

उन वचनोंको सुनकर लम्बी भुजाओंवाले उस राजाने हँसकर कहा—"हे राजाके मन्त्रियो, क्या इस लोकमें जीवन धारण करनेवाला कोई ऐसा (प्राणी) है जो यमसे छुटकारा पा सके? जिस प्रकार अग्नि वनमें वृक्ष, लकड़ी, घर, धन और तृणको भी नहीं छोड़ती उसी प्रकार यम भी बालक, युवा, विशिष्ट, दुष्ट, दुर्जन, सज्जन, अकुलीन, कुलीन, महानुभाव, मुनि, श्रोत्रिय, ब्राह्मण, वीतराग, दरिद्री, वृद्ध, कुमार, सुलक्षण, पारगत, कुलशीलसे अलंकृत, स्थिरचित्त, धनाढ्य, नय और विनयसे विभूषित, विद्वान और गुणी किसीको भी नहीं छोड़ता, वह इन सबका नाश करता है।"

"पिता, माता, भाई और मित्र इन सबके बीचमें रहनेवाले मनुष्यको भी यम चुटकीमें ही ले जाता है और चारों गतियोंमें घुमाता है" ॥६॥

७

## गृहस्थाश्रमकी निन्दा, दीक्षाकी सराहना

एक बात और है; वह यह कि कोई कुशल ( व्यक्ति ) यह विश्वास करा दे कि मृत्यु नहीं है तो मैं निश्चिन्त होकर राज्य करता रहूँग। और फिर प्रव्रज्यासे मेरा कुछ प्रयोजन नहीं रहेगा। गृहस्थाश्रममें रहते हुए भी यदि मोक्ष प्राप्त होता हो तो दुखकारी प्रव्रज्याको क्यों ग्रहण किया जाये ? परमार्थकी दृष्टिसे गृहस्थाश्रममें कोई गुण नहीं है इसीलिए विद्वान् पुरुष जिनवर दीक्षा ग्रहण करते हैं। भरतादि नरेश्वर घर त्यागकर जिनवर धर्ममें व्रत और नियम लेकर तथा पंचेन्द्रियोंकी साधनाकर मोक्षको प्राप्त हुए। ऐसी प्रव्रज्या दोषपूर्ण कैसे हो सकती है ? जो अत्यन्त असमर्थ, व्यसनासक्त और अशक्त होते हैं तथा तप नहीं कर सकते वे खल पुरुष प्रव्रज्याकी निन्दा करते हैं और अनेक दुस्सह ( दुखोंको सहते हुए भी ) वहीं ( गृहस्थाश्रममें ) रहते हैं; स्वयं नष्ट होते हैं और दूसरोंका विनाश करते हैं एवं अनेक तर्कोंसे भ्रममें डालते हैं।"

"जो कुधर्म और कुतीर्थके मोहमें पड़े हैं तथा विविध कुतर्कोंके जालमें फँसे हैं वे भय, मद ( इत्यादि ) दोषोंसे परिपूर्ण इस संसार सागरमें डूबते हैं" ॥७॥

८

## अरविन्दका जीवकी अमरतापर विश्वास

"इसके अतिरिक्त आपने जो संशयकी बात कही है उसको भी मैं स्पष्ट रूपसे कहता हूँ। उसे आप सुनें। इस लोकमें तप करते हुए मुनिश्रेष्ठ दिखाई देते हैं। वे परलोकविरोधी कार्योंका परिहार करते हैं। पूछनेपर करोड़ों जन्मोंके बारेमें बताते हैं। ( वे ) न संशयास्पद बात कहते हैं और न ही असत्य। इसके अतिरिक्त महीतलपर अनेक ग्रह, राक्षस, भूत और प्रेत प्रत्यक्ष रूपसे भ्रमण करते दिखाई देते हैं। वे अपने-अपने पापकर्मोंका फल भोगते हैं; जन्म वृथा गँवाते हैं तथा अनेक दुःख सहते हैं। घर-घरमें फिरते हुए वे जन्मान्तरका विश्वास स्वयं करते हैं। जगमें पाप और पुण्य प्रकट रूपसे दिखाई देते हैं। जीव ( अपने ) कर्मानुसार उनका फल भोगता है। शुभ और अशुभ दोनोंका ही अनुभव करता है। नानाविध पुद्गलोंको स्वयं ग्रहण कर यह अजर और अमर जीव अनादि कालसे कर्मजालमें पड़कर बहुत भटक रहा है।"

"जब आज भी केवली दिखाई देते हैं और साधुओं द्वारा शील धारण किया जाता है तब, हे राजाके मन्त्रियों, मनमें शंका कैसे की जाए ?" ॥८॥

९

## अरविन्दको दीक्षा ग्रहण करनेसे रोकनेका प्रयत्न

राजाको दीक्षामें दृढ़ देखकर मन्त्रीने प्रणाम कर कहा—"हमने तो आपके विरहसे भयभीत होकर दीक्षाकी निन्दा की है। जिन धर्मसे मोक्ष प्राप्त किया जाता है तथा ( उसमे ) अविचल और परम सुखकी निश्चित रूपसे प्राप्ति होती है। ( इस प्रकार ) जिनशासनमें कोई संशय नहीं। तो भी, हे प्रभु, हमने जो कहा सो करिए। आज आपका पुत्र निरा बालक है। उसका यह समय राज्य सँभालनेका नहीं है। अभी भी वह युद्ध ( विद्या ) अच्छी तरह नहीं जानता। अतः वह राज्यभार कैसे सँभाल सकेगा ? वह राजशिक्षा अब भी नहीं जानता इसलिए हे प्रभु, दीक्षा ग्रहण करनेसे रुक जाइए। मुनियोंने जिस तरह मद्यका परिहार किया है उसी तरह शास्त्र और पुराणों द्वारा बाल-राज्यका परिहार किया है।"

"जहाँ महिला स्वामी हो, राजा बालक हो तथा मन्त्री मूढ़ और अज्ञानी हों वहाँ इन तीनों में से एकके भी राज्य चलाने पर मुझे भय लगता है" ॥९॥

## १०
## अरविन्द द्वारा पुत्रकी शिक्षाके लिए अनुरोध

तदनन्तर उस समर्थ अरविन्द राजाने स्वजनोंसे मीठे शब्दोंमें यह कहा, "यदि मेरा पुत्र अभी भी निरा बालक है तथा मिथ्यात्वका भण्डार है ( तो क्या हुआ ), उत्तम गुणोंके धारक, शास्त्रके ज्ञाता तथा परम्पराओंको जाननेवाले आप सब तो यहाँ हैं ही। ( आप ) उस बालकके वचनोंपर ध्यान न देना, परिजनों, स्वजनों और बन्धुओंका परिपालन करना; ( किए गए ) उपकारोंका मेरे हेतु स्मरण करना, मेरे पुत्रको राज्य धर्म दिखाना; अनीतिसे उस बालकको बचाना; सज्जनोंके चारित्र्यका अनुसरण करना, मेरे द्वारा दिये गये उपदेशको कदापि न भूलना तथा जीवन पर्यन्त दान देना तथा दूसरे पर कृपा रखना। तुमसे मैं एक बात और कहता हूँ, तुम सुनो। तुम सुभाषित वचनोंको चित्तमें धारण करना।"

"हे मित्रो; स्वजनो और बन्धुओ; उस बालकके हेतु क्या किया जा सकता है ? पूर्वकृत ( कर्म ) का जितना फल लिखा है उसे उतना भोगना ही होगा।" ॥१०॥

## ११
## अरविन्दको अवधि ज्ञानकी उत्पत्ति तथा नरकके कष्टोंका वर्णन

इसी बीच राजाको ज्ञानोंमें श्रेष्ठ अवधिज्ञान उत्पन्न हुआ। अपने पूर्व जन्मोंका स्मरण कर वह संसारके व्यवहारकी निन्दा करने लगा—"घोर नरकमें वैतरिणी नदीके तीरपर मैं उत्पन्न हुआ था। उस समय जो घोर दुःख मैंने सहा उसका पार कौन पा सकता है ? पहले ( वहाँ मुझे ) हुडक संस्थान हुआ और फिर उत्पीड़न और ताडनका दुःख। तत्पश्चात् कान, आँख, हाथ तथा सिरकी तोड़ फोड़ एवं काटे जाने, बाँधे जाने और मारे जाने ( का दुःख पहुँचाया गया )। सेंवलि ( के पत्रों ) से अंग भंगका तथा कुम्भी और कढ़ाहीमें खौलते पानीका दुस्सह दुःख सहा। जब मैं ये दुःख सह चुका तब जिनसे पूर्व वैर बँधा था वे वहाँ आ पहुँचे। क्रोधानलकी ज्वालासे प्रदीप्त उन समस्त वैरियों द्वारा मैं बाँधा गया।"

चौरासी लाख योनियोंकी नरकगतिमें जो भयंकर दुःख मैंने नहीं सहा वैसा दुस्सह और भीषण दुःख न हुआ, न होगा ॥११॥

## १२
## तिर्यंच गति के कष्टोंका वर्णन

"बड़े कष्टसे नरकगतिको पार कर मैं विशेष कर्मों ( के फल ) से तिर्यंच गतिको प्राप्त हुआ। मैंने वहाँ बन्धन, प्रहारोंसे विदारण, ( इन्द्रिय ) नाश, अण्डकोश, कर्ण तथा सिरका छेदन, दाह ( और अन्य ) कठोर कष्ट रूपी अनेक भयंकर दुःख सहे। मगर, मच्छ, भ्रमर, वराह, पक्षी, रीछ, बिल्ली, बन्दर, पतिङ्गा, सारस, नकुल, अहिकीट, हाथी, हरिण, ऊँट, गधा, मोर, भैंस, बैल, गैंडा, सिंह-शावक, सरड, शरभ, बकरा, रोज्झ, घोडा आदि असंख्य स्थावर और जंगम योनियोंमें पल्यकी अवधि तक दीर्घकालिक दुःख भोगे, भारी वजन ढोया, भूख, प्यास, सर्दी और गर्मी सहन की, व्याघ्र और सिंहके नाखूनोंसे चीरा-फाड़ा गया तथा लकडी और पत्थरसे पीटा गया।"

"( इस प्रकार ) नरकगतिके समान ही तिर्यंच गतिमें भी अनन्त कालतक असंख्य घोर दुःख सहे" ॥१२॥

## १३
## मनुष्य गतिके कष्टोंका वर्णन

"जब मैं मनुष्य गतिमें उत्पन्न हुआ तो वहाँ भी व्याकुल ही रहा। घोर दारिद्र्यसे क्षीण मैं अत्यन्त दीन वचन बोलता था, दूसरोंके दरवाजोंपर भटकता था, धनवानोंके घरोंमें सेवा-कार्य करता था तथा जमीनपर घास बिछाकर सोता था। मैंने पूरे पृथिवी तलका चक्कर लगाया और नदियोंमें भी घूमा। दीनतापूर्वक '(भिक्षा) दो (भिक्षा) दो' की टेर लगाई फिर भी पेट भर भोजन न पाया। इस तरह जब मैं अत्यन्त दुःखपूर्ण जीवन व्यतीत कर रहा था तब अनेक रोगोंने मुझे घेरा। वात, खाँसी, श्वास,

ज्वर, शोष, आँव, खाज, खुजली, उदर रोग, शूल, शिरोवेदना, दाह, घुन तथा आँख, मुँह और सिरकी पीड़ा तथा अन्य रोगोंसे मैं पीड़ित हुआ पर इस शरीरका किसी भी प्रकार अन्त नहीं हुआ प्रत्युत दुःखसे कुछ उबरा। तदनन्तर, साँप, बिच्छू आदिके रूपमें नाना प्रकारसे मृत्यु आई। अपमृत्यु भी अग्नि, शस्त्र, जल, इनके समान अन्य वस्तु, साँप, विषैला, भोजन, ग्रह, भूत, क्षुधा तृष्णा तथा सदा वर्तमान व्याधि आदि नाना रूपसे हुई।"

"मनुष्य गतिमें अनेक प्रकारकी अपमृत्यु स्पष्ट रूपसे चलती फिरती है। वह पूरे महीमण्डलमें कहीं भी निवास करनेवाले मनुष्यको नहीं छोड़ती" ॥१३॥

## १४

## देवगतिके कष्टोंका वर्णन

जब मैं देवोंके बीच उत्पन्न हुआ तब भी मैंने मानसिक दुःख सहा। देवोंको तपके फलसे स्वर्गमें उत्पन्न होते, सब वस्तुओंसे परिपूर्ण होते, दिन प्रतिदिन देवियोंके साथ क्रीडा करते तथा विविध सुखोंको भोगते हुए देखकर मुझे घोर मानसिक दुःख हुआ। उसे सागर और पल्यके प्रमाण तक सहन किया। मिथ्यात्वका वृथा फल भोगता हुआ तथा कुयोनि देवोंके बीचमें निवास करता हुआ मैं मानसिक दुःख भोगता रहा। केवलिको छोड़ अन्य कौन उसका वर्णन कर सकता है? अन्य तपके कारण मैं देवकुलका अधिकारी हुआ किन्तु कान्तिहीन देवके रूपमें उत्पन्न हुआ। मैं तारा, नक्षत्र आदि इन पाँचोंमें, राक्षस, भूत किन्नर, गरुड़, महोरग ( आदि व्यन्तरों ) में तथा असुर कुमार आदि अनेक देवोंमें उत्पन्न हुआ। इस प्रकार मुझे जो दुःख नरकमें हुआ वही यहाँ ( स्वर्गमें ) भी हुआ।

अशुभ ( कर्म ) की परम्परासे सन्तप्त मैं चारों गतियोंमें दुःखी रहा। विषयोंमें डूबा हुआ मैं जन्म और मरणसे पीडित भटकता हुआ फिरा ॥१४॥

## १५

## अरविन्दका निष्क्रमण

प्रज्ञा चक्षु द्वारा सब कुछ जानकर समस्त परिजनोंको समझा-बुझाकर, अनेक माणिक्य, रत्न और मोतियोंसे कमनीय राजपट्ट (अपने) पुत्रको बाँधकर, सभी पौरजनोंकी अनुज्ञा लेकर तथा यह कहकर कि मेरे मनमें कोई सल नहीं रही, मैं क्षमा किया जाऊँ, वह इस वैभवके नगरसे निकला मानो स्वर्गसे सुरपति निकला हो। वह नन्दनवन सदृश फल और फूलोंसे परिपूर्ण विशाल उपवनमें गया। वहाँ उसे पिहितास्रव नामका भट्टारक मुनि, जो त्रिगुप्ति और नियमोंसे युक्त था, दिखाई दिया। उसे प्रणामकर राजाने उससे कहा—"मुझे दीक्षा दीजिए, इसमें देर न कीजिए। कोई विघ्न उपस्थित होने, वृद्धावस्था आने या आयु समाप्त होनेके पूर्व ही, हे मुनिश्रेष्ठ, हे परमेश्वर, भयमद आदि दोषोंसे रहित तथा सकल सुरों और असुरों द्वारा पूजित आप मुझे दीक्षा दें" ॥१५॥

## १६

## अरविन्द द्वारा दीक्षा ग्रहण

उस परमज्ञानी मुनिश्रेष्ठने उन वचनोंको सुनकर राजासे कहा—"तुमने परलोक और संसारके रहस्यको समझकर तथा पवित्र जिनवचनोंपर विचारकर इतना महान निश्चय किया है। तुम धन्य हो, तुम सदाचारी हो, तथा तुम पुण्यात्मा हो। तुमने युवावस्थामें राजका त्यागकर साधुतापूर्वक परमार्थ कार्य ग्रहण किया है। हे पुत्र, तुम्हीं एक प्रशंसाके योग्य हो, जिसने पृथिवीका एकछत्र ( राज्य ) छोड़कर दीक्षा ली। हे धीर, तुम जिन भगवान्का स्मरण कर संसार-सागरसे पार उतर जाओ।" इन वचनोंको सुनकर राजा अरविन्दने (अपना) महान् विचार कहा। उन्होंने केयूर, हार, कुण्डल आदि समस्त शोभनीय आभूषण और वस्त्र उतारकर पाँचों इन्द्रियों और मनके प्रपञ्चको छोड़कर ( अपने ) सिरसे पाँच मुट्ठी केश लुञ्च किया।

श्रेष्ठ पुरुषोंके साथ पद्ममुख अरविन्द इन्द्रियोंके आकर्षक ( विषयों ) को छोड़कर दीक्षामें स्थित हुए ॥१६॥

*॥ दूसरी सन्धि समाप्त ॥*

## तीसरी सन्धि

मन, वचन और कायकी सदोष प्रवृत्तियोंसे रहित तथा पंचमहाव्रतोंके धारक भट्टारक मुनि अरविन्द समस्त महीतलपर विहार करते थे।

### १
### अरविन्द मुनिकी तपश्चर्याका वर्णन

भट्टारक अरविन्दने दीक्षा लेनेपर सब शास्त्रोंकी शिक्षा प्राप्त की। उन्होंने बारह अंगोंका अध्ययन किया। फिर नये नये नगरों और पुरोंमें विहार करने लगे। वे स्वाध्याय, ध्यान, तप और नियमसे युक्त थे, पंचेन्द्रियोंको जीतनेवाले थे, मन, वचन और कायकी सदोष प्रवृत्तियोंसे रहित थे तथा मूलोत्तर गुणों और संयमको धारण करते थे। वे भीरु जनोंके लिए जो दुस्सह हैं उन तपोंको करते थे। जन्म मरणके दुखको दूर करनेवाले जिन-मन्दिरोंकी वन्दना करते थे। बाईस परीषह रूपी शत्रुका नाश करते थे। मूलोत्तर कर्म प्रकृतियोंका क्षय करते थे। छह, आठ, दस, बारह दिन मासार्ध और मासके बाद भोजन करते थे तथा चान्द्रायणादि व्रतोंका पालन करते थे। (इस प्रकार) महातपोंके द्वारा आत्माका चिन्तन करते हुए वे मुनिवर क्रमसे सल्लकी वनमें पहुँचे।

उस भीषण महावनमें आतापन योगमें स्थित वे मुनिवर आगमके निर्देशानुसार आत्माका ध्यान करने लगे ॥१॥

### २
### वनमें एक सार्थका आगमन

इसी समय बहुत-सी वस्तुओंका संग्रह लिये हुए एक सार्थ उस वनमें आकर ठहरा। उस सार्थके स्वामीका नाम समुद्रदत्त था। वह वणिक बहुत धनवान् और विमलचित्त था। उसने गुणवान् मुनिको देख आकर उसे नमस्कार किया। वह सार्थपति जिसका अंग-अंग रोमांचित और उल्लसित था, दुःकाल रूपी दुस्सह व्याधिको छोड़कर परिजनोंके साथ विनयपूर्वक बारम्बार वन्दना करने लगा—"हे परमेश्वर कुसुमायुध अजेय! रत्नत्रयधारी! गुणश्रेष्ठ! आप पंचेन्द्रिय रूपी वन्यमृगके लिए व्याघ्र समान हो। आप महान् ऋद्धिधारी हो। मनुष्यों और देवों द्वारा आपका पार नहीं पाया जा सकता। उग्रतपसे आपका चतुर्विध संघ श्लाघ्य है। आप चार अंगुल भूमिको देखकर विहार करते हो। आप श्रमणोंके लिए स्तम्भ हो। अज्ञान और असंयमके लिए आप बाधक हो। आपने मिथ्यात्व रूपी दुर्लंघ्य कूपको भी पार किया है।"

"आप गर्वरूपी शल्यसे मुक्त हो। भय, मद आदि दोषोंसे रहित हो। आपका चारों गतियोंमें भटकना बन्द हो चुका है। मैं आपके चरणकमलोंको नमस्कार करता हूँ" ॥२॥

### ३
### सार्थपतिकी अरविन्दसे भेंट; सार्थपतिका धर्मोपदेशके लिए निवेदन

तब उन अत्यन्त दयावान् परमेश्वरने (मुनिने) नमस्कार करते हुए उस (सार्थपति) को आशीर्वाद दिया। उसने भी उस इच्छित आशीर्वादको सिरपर वरमालाके समान ग्रहण किया। उनके चरणोंमें विनयपूर्वक नमस्कार कर उस भक्तिमान् सार्थपतिने कहा—"हे मुनि! हे स्वामिन्! आप सम्यक्त्व रत्नके बारेमें कुछ कहें (और बताएँ कि) सिद्धि महापथको गमन कैसे किया जाता है। कर्मिल रूपी पापग्रन्थि कैसे छूटती है तथा जन्म-मरणकी बेड़ी कैसे टूटती है? नरकका दारुण दुख कैसे

दूर होता है ? अविचल और परम मोक्षसुखकी प्राप्ति कैसे होती है ? जीव देवविमानको कैसे जाता है ? जीव कल्याणका भोक्ता कैसे होता है ? जिनवरों और गणधरोंके समान निर्दोष प्रवृत्तियाँ कैसे धारण की जाती हैं ? पुरुष महान और उत्तम कैसे होता है ?''

"हे भट्टारक, किस दोषके कारण मनुष्य दरिद्री होता है और क्यों वह काना, कुब्जा, नपुंसक तथा विकलेन्द्रिय होता है ?'' ॥३॥

४

## सम्यक्त्वपर प्रकाश

इन वचनोंको सुन प्रियभाषी, संयमशील, आस्रवरहित तथा तपसे तपाए हुए तेजोगुणको धारण करनेवाले राजा अरविन्द बोले—"हे सार्थवाह ! मैं सम्यक्त्वरत्नके बारे में बतलाता हूँ, तुम ध्यानपूर्वक सुनो। अरहंत भट्टारक देवाधिदेव हैं। वे अट्ठारह दोषोंसे विमुक्त हैं। जो प्रणाम कर उनका प्रतिदिन चिन्तन करता है वह सम्यक्त्वधारी कहलाता है। जीवाजीवादि तत्वों और मार्गणाका जो सिद्धान्त प्रतिपादित किया गया है उसपर श्रद्धाभाव रखना सम्यक्त्व अनुराग कहा जाता है। वह ( सम्यक्त्व ) चार गुणों द्वारा निर्मल और पाँच कारणोंसे मलिन होता है।''

"मुनिवरोंके दोष ढाँकना, भग्नचरित्रोंको ( धर्ममें पुनः ) स्थापित करना, वात्सल्य भाव रखना और ( धर्म की ) प्रभावना करना इन चार गुणों द्वारा सम्यक्त्व स्थिर होता है'' ॥४॥

५

## सम्यक्त्वके दोष, उनका दुष्परिणाम

"पहिला शंका ( और दूसरा ) आकांक्षा नामका दोष है। ये सम्पूर्ण रत्नत्रयको दूषित करते हैं। तीसरा दोष विचिकित्सा कहा गया है और चौथा मूढ़दृष्टि। मुनियोंके कथनानुसार पाँचवाँ दोष परदर्शन-प्रशंसा है। इन ( पाँचों ) से सम्यक्त्व की हानि होती है। ये ही पाप की खान हैं। इनसे परमधर्म दूषित होता है। इनसे मनुष्यजन्म हाथसे जाता रहता है। इनसे नरकदुःख मिलता है और मोक्षसुख प्राप्त नहीं होता। इनके द्वारा तप और संयम निष्फल हो जाते हैं। इनसे कोई भलाई नहीं होती। इनसे मिथ्यात्व, कषाय और दोषोंका उपशम नहीं होता प्रत्युत ( कर्मोंका ) बन्ध होता है।''

"जैसे अग्निके संसर्गसे उत्तम वृक्ष भी गुणहीन हो जाता है उसी तरह दोषोंसे युक्त सम्यक्त्व जीवके लिए निष्फल होता है'' ॥५॥

६

## सम्यक्त्वकी प्रशंसा

जिसके मनमें अविचल सम्यक्त्व है उसके लिए जगमें, बताओ, क्या सफल नहीं ? जिसे सम्यक्त्व प्राप्त है उसे परम सुख प्राप्त है। जिसे सम्यक्त्व प्राप्त है उसे मोक्ष प्राप्त है। जिसे सम्यक्त्व प्राप्त है उसे नाना ऋद्धियाँ प्राप्त हैं। जिसे सम्यक्त्व प्राप्त है उसे मन्त्र सिद्ध हैं। सम्यक्त्वसे स्वर्गमें निवास और अजर, अमर, शिव तथा शाश्वत पदमें स्थान प्राप्त है। सम्यक्त्वसे नरक के दुखका नाश होता है और कोई व्याधि-वृक्ष नहीं पनपता। सम्यक्त्वसे गणधरत्व और देवत्व प्राप्त होता है तथा इसीसे पृथिवी-प्रभु और चक्रेश्वर होते हैं। इसीसे त्रिभुवनमें सर्वश्रेष्ठ तीर्थंकर-संज्ञा प्राप्त होती है। सम्यक्त्वसे स्वर्गमें ( मनुष्य ) सुरपति होता है। सम्यक्त्वसे भूलोक ( में उत्पत्ति ) दुर्लभ है।

"सम्यक्त्वके कारण मनुष्य, यदि वह जैनधर्मका त्याग नहीं करता और वह पहिलेसे बद्धायुष्क नहीं होता, तो वह ( कर्मोंसे ) अनुबद्ध न होकर नरक तथा तिर्यक् योनि में उत्पन्न नहीं होता'' ॥६॥

७

## सम्यक्त्वधारी की प्रशंसा

जैसे वृक्षके लिए जड़, हाथीके लिए दाँत, रथके लिए धुरी, मनुष्यके लिए नेत्र, नगरके लिए पथ, वनिताओंके लिए नितम्ब, प्रासादके लिए प्रवेशद्वार, मुखके लिए लालिमा, गगनके लिए चन्द्रमा तथा नागके लिए मणि है, उसी प्रकार अणुव्रत, गुणव्रत और शिक्षाव्रतके लिए सम्यक्त्व सारभूत है, इसमें कोई सन्देह नहीं। इसीलिए इसे सर्वप्रथम धारण किया जाता है। सम्यक्त्व-सहित नरकवास अच्छा, पर उसके बिना स्वर्गमें निवास अच्छा नहीं। सम्यक्त्व-सहित दारिद्रय भी अच्छा है पर उसके बिना ऐश्वर्य अच्छा नहीं। जिसके पास सम्यक्त्व है वह धनहीन होते हुए भी धनवान है। धन एक ही जन्ममें नष्ट हो जाता है (पर) सम्यक्त्व रूपी महाधन जन्म-जन्मान्तरमें भी मनुष्यको शुभ कर्मोंमें अनुबद्ध करता है।"

सम्यक्त्वसे, मनुष्योंकी उत्पत्ति बारह मिथ्या योनियोंमें ज्योतिष और भवन (वासी देवों) तथा स्त्रियोंमें और पृथिवीके छह (नरकों) में नहीं होती" ॥७॥

८

## हिंसा आदिका दुष्फल

"हे कुलभूषण सार्थवाह, (अब) मैं अहिंसाधर्म बताता हूँ; सुनो। जो बिना कारण भाला, तलवार और लकड़ी की चोट और प्रहारसे प्राणियोंको मारते हैं वे यहाँ दरिद्री उत्पन्न होते हैं। उन्हें नरकमें गिरनेसे कौन बचा सकता है? जो परस्त्रीकी अभिलाषा करते हैं वे नपुंसक और विकलेन्द्रिय हो उत्पन्न होते हैं। जो प्रतिदिन छलछिद्रोंमें लगे रहते हैं और जिनका मन मित्रोंकी निन्दामें आसक्त रहता है वे पुरुष नीचकुलमें उत्पन्न होते हैं, शक्तिहीन होते हैं तथा अनेक दुःख पाते हैं। जो वनमें आग लगाते हैं तथा आखेटके लिए घूमते फिरते हैं वे पुनः उत्पन्न होते हैं तथा वैभवहीन जीवन व्यतीत करते हैं; खाँसी श्वास आदि अनेक व्याधियोंसे पीड़ित होते हैं तथा जन्म जन्ममें बुद्धिहीन रहते हैं। जो नाना प्रकारके वृक्षोंको काटते और छेदते हैं उन्हें हे नरश्रेष्ठ, कोढ़की व्याधि होती है।"

"जो अदृष्टको दृष्ट तथा अश्रुतको श्रुत कहते हैं वे अन्धे और बहिरे मनुष्य, पापसे पीड़ित हो पृथिवीपर भ्रमण करते रहते हैं" ॥८॥

९

## अणुव्रतोंका निरूपण

"अब मैं उस परमधर्मको बताता हूँ जिससे जीवके अशुभ कर्मका नाश होता है; सुनो! जो देवताओंके निमित्तसे औषधिके लिए तथा मन्त्रकी सिद्धिके लिए छहों जीवोंकी हिंसा नहीं करता तथा जो दया, नियम, शील और संयम धारण करता है वह अहिंसा नामके पहिले व्रतको धारण करता है। जो दुष्ट, कलह, अविश्वास, वध और कूरत्व सम्बन्धी वचनोंका परिहार करता हुआ आचरण करता है वह सत्यव्रत नामके दूसरे व्रतको धारण करता है। जो मार्ग, ग्राम, क्षेत्र, गुप्तदेश, वन, कानन, चौराहा, घर या अन्य स्थानमें दूसरेका गिरा हुआ (भी) धन नहीं लेता है वह अचौर्य नामका तीसरा व्रत धारण करता है। जो सुन्दर, रूप और यौवनसे परिपूर्ण तथा मनोहर परस्त्रीको देखकर भी मनमें किसी प्रकार चंचल नहीं होता वह ब्रह्मचर्य नामका चौथा व्रत धारण करता है। जो माणिक्य, रत्न, गृह, परिजन, पुर, ग्राम, देश, हाथी, घोड़ा, धान्य आदि वस्तुओंका परिमाण करता है वह पाँचवें अणुव्रतको धारण करता है।"

"जो पुरुष इन पाँचों अणुव्रतोंका पालन करता है, वह पापसे रहित होकर शिव और शाश्वत सुखको प्राप्त करता है" ॥९॥

## १०
## गुणव्रतोंका निरूपण

"( अब ) स्वर्गापवर्गके सुखको देनेवाले गुणव्रतोंको मैं बताता हूँ; सुनो ! पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण, आग्नेय, नैऋत्य, ईशान, वायव्य इन दिशाओंमें परिमाण ( निश्चित ) कर भ्रमण करना, जिनेन्द्र द्वारा पहिला गुणव्रत कहा गया है। जो दण्ड, अग्नि, फन्दा, शस्त्र, जाल, (काममें नहीं लाते;) कुक्कुट, सर्प, पिंजड़ा (में रखे जानेवाले पक्षी) तथा बिल्लीको न पालते हैं, न खरीदते हैं, न बेचते हैं तथा ( इसप्रकार इन ) तीनोंसे उनके संगका त्याग करते हैं; बैल, भैंसको न दागते हैं, न मारते हैं, न ही इनके कान और पूँछको क्रोधसे मरोड़ते हैं तथा पशुओंको अपनी देहके समान समझते हैं वे दूसरा गुणव्रत धारण करते हैं। जो पान, वस्त्र, आभरण, शय्या, हाथी, घोड़ा, रथ, आसन, धूप, भोजन, फल, विविध सुगन्धि-द्रव्य, मालिश सहित स्नान, कुसुम, स्त्री तथा अन्य प्रधान ( भोगोपभोगकी वस्तुओं ) का यथासम्भव परिहार करता है वह तीसरा गुणव्रत धारण करता है।"

"पूर्वकालमें हुए मुनियों द्वारा बताये गये तीनों गुणव्रतोंका मैंने निरूपण किया। अब मैं, हे सागरदत्त, चार शिक्षाव्रतोंको बताता हूँ" ॥१०॥

## ११
## शिक्षाव्रतोंका निरूपण

"हे प्रसिद्ध उज्ज्वल ( चरित ) सार्थवाह, अब मैं अत्यन्त निर्मल शिक्षाव्रतोंको बताता हूँ; सुनो ! ( वर्षाके ) चार महीनोंमें सब पर्वोंकी स्मृति रखकर श्रावक-भावसे उपवास करना यह पहिला शिक्षाव्रत कहा गया है। इससे मनुष्यके पाप शिथिल होते हैं। सामायिकके साथ संसार-सेवित देवकी आराधना करना दूसरा शिक्षाव्रत कहा जाता है। इससे संसार-समुद्रसे मुक्ति मिलती है। मुनि, ऋषि, संयत, अनागार, अर्जिका, व्रतधारी ( इन सत्पात्रों ) की द्वारपर प्रतीक्षाकर जो भोजन करता है वह तीसरा शिक्षाव्रत धारण करता है। मृत्युके समय सल्लेखना व्रत धारण करना चाहिए; संथारणपर तपश्चर्या करना चाहिए; धर्म-ध्यानमें आत्माको स्थिर करना चाहिए तथा पाँच पदवाले नमोकार (मन्त्र) को स्मरण करना चाहिए। (यह चौथा शिक्षाव्रत है)।"

"यह बारह प्रकारका धर्म श्रावकोंके लिए कहा गया है। जो मनुष्य परमार्थसे इसका पालन करता है वह दुःखी नहीं होता" ॥११॥

## १२
## जिनवरकी भक्तिकी प्रशंसा

दया धर्म करनेवाले तथा विशुद्ध-चरित मुनिराजने पुनः कहा—"हे सार्थवाह, मैं जो कुछ चिन्तन कर कहता हूँ उसे तुम प्रयत्नपूर्वक सुनो। धवल एवं विमल केवलज्ञानको धारण करनेवाले जिनवरकी भक्ति करना चाहिए। यदि उसकी भक्ति की जाती है जो इन्द्र प्रसन्न होता है तथा विद्या, मन्त्र और महाभगवतीकी सिद्धि होती है। भक्तिसे कुबेर भी घर आता है और अलौकिक वस्तुओंकी प्राप्ति भी होती है। जो ( व्यक्ति ) प्रतिदिन जिनेन्द्रकी भक्ति करता है उसकी प्रशंसा सब भव्यजन करते हैं। भक्तिसे देवलोककी प्राप्ति होती है तथा आत्मा नरकमें गिरनेसे बचती है। भक्तिसे मनुष्यका ज्ञान जाना जाता है और भक्तिसे ही जो कुछ भी है वह सब प्राप्त होता है।"

"सन्तुष्ट मनसे जो जिन ( भगवान ) के चरणोंका स्मरण करता है वह संयम नियमसे विभूषित हो वैमानिक देवोंमें संचार करता है" ॥१२॥

## १३
## सार्थपति द्वारा श्रावक धर्मका अंगीकार

मुनिवर द्वारा बताए गए धर्मको सुनकर वह सार्थपति सार्थ सहित प्रणाम कर बोला—"हे स्वामिन् ! मैं पापकर्म करनेवाला एक धर्महीन ( व्यक्ति ) हूँ। मैं तप करनेमें असमर्थ हूँ। हे देव, मैं मुनिधर्मके अयोग्य हूँ। मैं घरमें निवास करता

हुआ ही जिनेन्द्रकी सेवा करूँगा।" मुनिवरने भी कहा—"ऐसा ही हो।" उसने भी सबके साथ वह (श्रावक धर्म) ग्रहण किया (और कहा)—"अभिमान रहित अरहन्त भट्टारक इस लोक तथा परलोकमें भी हमारे (आराध्य) देव रहेंगे। निर्ग्रन्थ धर्मके गुरु समस्त साधु तथा दशलक्षण धर्मपर हमारा अनुराग रहेगा। हम बारह प्रकारके समस्त श्रावक धर्मका जन्म भर पालन करेंगे। हम मृत्यु पर्यन्त तीन बार स्नान तथा पूजन विधान करेंगे।"

"हे गुरु, आपकी साक्षीसे हमने अणुव्रतोंका भार ग्रहण किया। हे परमेश्वर हम आप मुनिवर (की कृपासे) इसका जीवन पर्यन्त पालन करते रहें" ॥१३॥

## १४
## गजका सार्थपर आक्रमण

इसी समय वह अशनिघोष गजपति अपने समूहके साथ उस प्रदेशमें आया। उस वनमें मनोहर, सुखकर और प्रचुर जलवाला एक गहरा और विशाल सरोवर था। रक्तकमलों और नीलकमलोंसे वह ढँका हुआ था। सारस और बगुलोंके कोलाहलसे वह रम्य था। उस सरोवरमें हथिनियोंके साथ सहज ही प्रवेश कर, जलको ग्रहण कर तथा जलक्रीड़ा कर वहाँसे जब निकला तो उसने मार्गमें सार्थको खड़ा पाया। उसे देखकर वह अशनिघोष अपने दलके साथ उस स्थानकी ओर दौड़ा। गुड़-गुड़ ध्वनि करते हुए तथा कृष्ण मेघके समान उस निशाचरायको आते देख वे (सार्थवाले) हाथियोंके समूहसे डरकर दशों दिशाओंमें उस प्रकार भागे जैसे अनिष्टकारी गरुड़के भयसे सर्पराज भागते है। दुखदायी हाथियोंने भीषण धक्के मार मारकर पूरा अनाज और तन्दुल पृथिवीपर बखेर दिया तथा (उन्होंने) चावल, गुड़ और शकर खाई तथा मधु, खीर और घी आनन्दसे पिया।

दाँतोंके प्रहार और पैरोंके आघातसे सब सार्थको चूर चूर कर वह समूहका नायक हथिनियों सहित वहाँ गया जहाँ मुनिराज थे ॥१४॥

## १५
## अरविन्द मुनि द्वारा गजका प्रतिबोधन

उस विशाल गजको आते देखकर वे मुनिराज भट्टारक ध्यानावस्थित हो गए। चारों शरणोंका स्मरण करते हुए, आर्त रौद्र इन अशुभ (ध्यानों) का उन्होंने परिहार किया। जब मुनिवर इस अवस्थामें थे तब वह गजश्रेष्ठ उनके समीप आया। उसने सूँड ऊपर उठाई और खड़ा हो गया। वह मदमत्त कुछ भी नहीं समझ रहा था। मुनिकी देहकी कान्तिको देखकर वह हाथी क्षण भरके लिए सोच विचारमें लग गया—"तप (से अर्जित) तेजराशि (को धारण करनेवाले) इन मुनिवरको जन्मान्तरमें मैंने कहीं देखा है।" जब वह गजेन्द्र मनमें इस प्रकार विचार कर रहा था तब उन मुनीन्द्रने उससे कहा—"हे गजवर, मैं राजा अरविन्द हूँ। पोदनपुर का स्वामी हूँ। यहाँ आया हूँ। तू मरुभूति है, जो हाथीके रूपमें उत्पन्न हुआ है। विधिवशात् तू इस सार्थके पास आया है। मैंने पहिले ही तुझे (कमठके पास जानेसे) रोका था। उसकी अवहेलना कर तू इस दुखको प्राप्त हुआ है। गजवर! अभी भी कुछ नहीं बिगड़ा है। तू मेरे द्वारा कहे हुए वचनोंका यथासम्भव पालन कर।"

"सम्यक्त्व और अणुव्रतोंको ग्रहण कर, जिनेन्द्रके उन वचनोंका चिन्तन कर, जो चारों गतियोंके पापोंका नाश करनेवाले हैं। हे गज! इससे तू परम सुख पाएगा" ॥१५॥

## १६
## अरविन्द मुनिको मुक्तिकी प्राप्ति

अशनिघोषने उन वचनोंको सुन, सूँड हिलाई और क्रोधको त्यागा। मुनिवरके चरणोंमें गिरकर वह गजश्रेष्ठ दुखी हो आँसू गिराते हुए रोने लगा। मुनिवरने जिन द्वारा कहे गए सुन्दर वचन रूपी औषधसे उस गजवरको आश्वासन दिया। (गजने) उठकर मुनिको नमस्कार किया तथा मुनिने जो कहा वह सब ग्रहण किया। इधर यह गजश्रेष्ठ तपश्चर्यामें लगा और उधर मुनिवर

सम्मेदशिखरको गए। वहाँ शिव और शाश्वत सुखके पदपर पहुँचे हुए जिनवरोंकी निर्वाण-हेतु वन्दना करने लगे। वे मोहका क्षय कर तथा आचार और अनुष्ठानसे कर्मसमूहको दूरकर शुक्ल ध्यानमें स्थित हो गये। उन्हें जगतको प्रकाशित करनेवाला केवल ज्ञान उत्पन्न हुआ और वे अविचल तथा शिव सुखके पदपर निवास करने लगे।

राजा अरविन्दका यह चरित्र पवित्र है। जो जन पृथिवीपर इसे सुनेगा वह श्रीसम्पन्न शरीर ( पउमालिंगियदेहउ ) प्राप्त कर समस्त सुखोंका अनुभव करेगा ॥१६॥

*तीसरी सन्धि समाप्त*

## चौथी सन्धि

मुनिके उपदेशसे वह हाथी कलिकालके दोषोंको दूरकर सहस्रार विमानमें उत्पन्न हुआ। हे भविक जन, तुम उस कथा भाग ( उपदेश ) को सुनो।

### १
### गजकी तपश्चर्याका वर्णन

मुनिके जानेपर वह हाथी उनके बताए अनुसार हथिनियोंका साथ छोड़ तप और नियममें लीन हुआ। वह उपवास के द्वारा मनकी कामभावनाको दबाता; नाना प्रकारके तपों द्वारा शरीरका शोषण करता; छह या आठ बारका भोजन त्यागकर फिर भोजन ग्रहण करता और मनसे भी हथिनियोंके समूहको नहीं चाहता था। गजोंके समूह द्वारा जो रास्ता बनाया जाता था वह उसी मार्गपर चलता था। वह गजराज अन्य हाथियोंके पैरोंसे जमीनपर कुचला गया घास खाता था। जो नदीका जल हाथियोंके पैरोंसे गदला हो जाता था वह गजवर उसीको पीता था। इस प्रकार वनमें जलको प्रासुक करते हुए उसने चार वर्ष तक तप किया। ( एक बार ) हथिनियोंके समूहको आगे कर गजोंका समूह पानी ( पीने ) के लिये नदी पर गया। इच्छानुसार गजसमूहके पानी पी चुकने और लौटने पर उस गजवरने पानी पिया और जब लौटने लगा तब कीचड़में गिर पड़ा।

व्रत और उपवाससे क्षीण वह पानीसे निकलनेमें समर्थ नहीं हुआ। ( अतः ) मुनीन्द्रके गुणोंका स्मरण करते हुए जल और कीचड़में फँसा पड़ा रहा ॥१॥

### २
### गजका आत्म चिन्तन

तब वह गज बारह प्रकारकी अनुप्रेक्षाओंके द्वारा भावपूर्वक आत्माका चिन्तन करने लगा। मैं किसीका नहीं हूँ; ( और ) मेरा कोई नहीं है। जिनधर्मको छोड़कर अन्य कोई गति नहीं है। मुझे किसीने सहायता नहीं पहुँचाई। पृथिवीपर नमस्कृत परम जिनेश्वर देव ही अब मेरी शरण हैं। इस असार संसारमें मैंने अनन्त काल तक बहुत दुख सहा। नरक, तिर्यंच, मनुष्य और देवगतिमें विषरूपी इन्द्रियसुखकी लालसासे परवशमें हो मैंने दारिद्र्य और रोगोंका कष्ट सहा। अब मैं किसीके वशमें नहीं हूँ और स्वतन्त्रतासे तपश्चर्या कर रहा हूँ। जिनधर्म, नियम, गुण और शीलसे युक्त होकर भी क्या मैं अब दुःख सहूँगा? इस प्रकार वैराग्ययुक्त होकर जब वह हाथी जलमें पड़ा था तब उसका वैरी वहाँ आया।

पूर्व जन्मका विरोधी उसका महाशत्रु वह कुक्कुट सर्प जलमें गजको देखकर क्रोधके वशीभूत होकर दौड़ा ॥२॥

### ३
### सर्प-दंशसे गजकी मृत्यु, उसकी स्वर्गमें उत्पत्ति

उस दुष्टने पूर्व वैरका स्मरण कर नुकीले दाँतोंसे हाथीको मस्तकपर काटा। गजने उस समय उदासीन भाव ग्रहण किया और जिनभगवान्के नमोकार मन्त्रका स्मरण किया। जब वन्दना समाप्तिपर भी नहीं आई थी तभी वह मृत्युको प्राप्त हुआ। वह अभिमानयुक्त अप्सराओं और देवोंके बीच सहस्रार कल्पमें उत्पन्न हुआ। वरुणा भी संयमको धारण कर ( मृत्युको प्राप्त हुई तथा ) उसी स्वर्गमें देवीके रूपमें उत्पन्न हुई। वह देव लावण्य और रूपके कारण मद और मत्सरसे युक्त अप्सराओंके साथ

सुख भोगने लगा। उस गजश्रेष्ठका जीव अनेक प्रकारके तपोंके कारण इन्द्रपुरीमें आनन्दसे विलास करता था। स्वर्गकी देवियोंके साथ क्रीड़ामें आसक्त और मदसे मत्त उस (गजके जीव) ने कालको व्यतीत होते हुए नहीं जाना। कुक्कुट सर्प भी गरुड़का भक्ष्य बना। वह अपने कर्मोंसे पाँचवें नरकमें गया। वहाँ उसे उसी समय हुंडक संस्थान प्राप्त हुआ तथा नारकियोंने उसके (काटकर) सैकड़ों टुकड़े किये।

बन्धन, मारण, ताड़न तथा निष्ठुर वचन आदि जो जो दुःख होते हैं कुक्कुट सर्पके जीवने वे सब सहे ॥३॥

## ४

## राजा हेमप्रभका वर्णन

इस जम्बूद्वीपमें पूर्व विदेह नामका क्षेत्र है जो अनेक श्रेष्ठ पर्वतों और नदियों द्वारा विभाजित है। उसमें नगर-समूहों और पर्वतोंसे सुशोभित महान् सुकच्छविजय नामका देश है। वहाँ चन्द्र और शंखके वर्णका वैताढ्य नामका रमणीक पर्वत है। उसकी दक्षिण श्रेणीपर उत्तम कक्षोंसे युक्त उत्कृष्ट धवलगृहोंसे शोभित तिलक नामका नगर था। वह लक्ष्मीका धाम, जयश्रीका निवास और विद्याधरोंका आवास था। वहाँ चन्द्रमाके समान, प्रजाको आनन्द देनेवाला, हेमप्रभ नामका विद्याधरोंका राजा था। उसकी रानी मदनावली अत्यन्त रूपवती और चूडामणिके समान उपमा योग्य थी। प्रियभाषिणी, उज्ज्वल कीर्तिवाली वह उच्चकुलमें उत्पन्न हुई थी मानो कामदेव (रूपी वृक्ष) की प्रथम शाखा हो।

उसके गर्भसे वाक्, शील और गुणसे निर्मल, सम्पदा और गुणोंसे युक्त तथा कुलको आनन्दित करनेवाला विद्युद्वेग नामका पुत्र उत्पन्न हुआ ॥४॥

## ५

## राजकुमार विद्युद्वेगका वर्णन

खेचरोंका राजा वह विद्युद्वेग ऐसा प्रतीत होता था मानो साक्षात् इन्द्र हो। उसकी रत्नप्रभा नामकी पत्नी थी। वह कलाओं और गुणोंसे युक्त, लज्जाशील, सुन्दर और श्रेष्ठ थी मानो राजलक्ष्मी ही हो। वह उन्नतस्तनवाली तथा निरन्तर सुख देनेवाली थी। उसके गर्भमें जिसे पहिले नियमधारी हाथी कहा गया है और जो देव हुआ, वह कलाओं और गुणोंका धारक कर्मोंका क्षय करके आया। नवमासकी अवधि तक गर्भमें रहकर वह उत्पन्न हुआ जिससे नगर भरमें हर्ष हुआ। उसका नाम किरणवेग रखा गया। उसने अनेक विद्याएँ सीखीं और तीनों लोकोंमें ख्याति प्राप्तिकी। वह सज्जन-स्वभावका था और प्रजाके प्रति स्नेह रखता था। उस श्रेष्ठ राजकुमारने कलाओं और गुणोंको पूर्णरूपसे अपनाया। क्रीड़ा करता हुआ वह अपने पिताको सुख पहुँचाता था तथा अनेक मित्रोंके साथ आनन्दपूर्वक विचरण करता था।

'अपने पुत्रको युवा देखकर विद्युद्वेगके मनमें यह चिन्ता समाई कि अब यहाँ राज्य करता हुआ मैं घरमें क्या करूँगा ? ॥५॥

## ६

## विद्युद्वेग द्वारा किरणवेगको राज्य-समर्पण

गुणोंके भण्डार उस विद्युद्वेग विद्याधरने मनमें यह विचारकर अपने पुत्रको उसी समय बुलाया और प्रसन्न मनसे उससे कहा—"हे किरणवेग, अब तुम यह राज्य सँभालो, मुझे इससे अब कोई प्रयोजन नहीं है। हे पुत्र, यह संसार असार है। गृहस्थीमें उत्तम जीव भी मोहमें फँसता है। जहाँ ब्रह्मा, इन्द्र और रुद्र भी क्षयको प्राप्त होते हैं वहाँ हम जैसेका क्या मान हो सकता है ?" ऐसा कहकर वह बहुत आशासे सागरदत्त मुनिवरके पास गया। जिस प्रकारसे पिताने राज्य चलाया, कुमार किरणवेग भी वैसे ही प्रजाका पालन करने लगा। खेचरोंमें जो प्रतिकूल थे, उन्हें अपने वशमें कर, वह उन्हें अपने पास लाया।

खेचरोंकी सेनाका उपयोग और धवल तथा उज्ज्वल शिखरवाले समस्त वैताढ्य पर्वतका उपभोग वह किरणवेग राजा करता था ॥६॥

७

## किरणवेग की वैराग्य-भावना; उसकी मुनिसे भेंट

जब किरणवेग राजा राज्य कर रहा था तब उसकी बुद्धि परमार्थ कार्यमें लगी। इस बुरे राज्यसे क्या लाभ ? यह नरकमें पहुँचा कर अपना फल दिखाता है। जब तक वृद्धावस्था नहीं आती और बुद्धि चली नहीं जाती तब तक मैं तप करूँगा, जिससे सिद्धिकी प्राप्ति होगी। अपने पुत्र रविवेगको राज्य देकर तथा समस्त पृथिवीको तृणके समान त्यागकर उसने सुरगुरुनाथके चरणोंमें ( जाकर ) नमस्कार किया तथा जिनदीक्षा ग्रहण की। उसने सुरगुरुसे पूछा—"उन व्रतोंके बारेमें बताइए जो संसार-तारणके लिए समर्थ हैं। मैं कैसा आचरण करूँ, कैसे आहार ग्रहण करूँ, कैसे पृथ्वी पर भ्रमण करूँ और कैसे तप करूँ ?" उन वचनोंको सुन संयम और तप धारण करनेवाले सुरगुरु मुनिने कहा—

"किरणवेग, जो तू संयम, नियम और विधानके बारेमें पूछता है, वह मैं आगममें कथित प्रमाणसे बताता हूँ।" ॥७॥

८

## मुनि द्वारा महाव्रतों पर प्रकाश; मुनिके अट्ठाइस मूलगुण

अहिंसा नामक व्रत व्रतोंमें सारभूत है। वह संसारकी चारों गतियोंका निवारण करता है। दूसरा सत्यव्रत है जो अनिर्वचनीय है, महान है और स्वर्ग तथा मोक्षका भूषण है। तीसरा व्रत न दी गई वस्तु का ग्रहण न करना है। इससे स्वर्गकी प्राप्ति होती है। चौथा ब्रह्मचर्य नामका महान व्रत है। वह अविचल, स्थिर और शाश्वत पदका मार्ग है। पाँचवाँ महाव्रत वह है जिसमें समस्त परिग्रहके प्रति मोहका त्याग किया जाता है। वह सुखोत्पादक है। जो इस जगमें इन पाँच महाव्रतोंको पाँच समितियोंके साथ धारण करता है, पचेन्द्रियोंका भी उसी प्रकार निग्रह करता है, तथा प्रतिदिन छह आवश्यक किया करता है, वह अनेक सुखोंको निरन्तर प्राप्त करता है तथा संसारमें भ्रमता नहीं फिरता। खड़े-खड़े भोजन करना, एक बार भोजन करना, वस्त्र त्याग करना, केशलुंच करना और स्नान नहीं करना, भूमि पर शयन करना तथा दाँत नहीं घिसना ये मूलगुण कहे गए हैं। इन्हें मनमें धारण करो।"

"यह श्रमण धर्म दस लक्षणोंवाला है। उसे गणधर देवोंने स्पष्ट किया है। जो अपने ( शरीरका ) शोषण करता है उसका ही यह ( धर्म ) स्थिर रहता है।" ॥८॥

९

## मुनिका उपदेश; मुनिधर्मपर प्रकाश

विशिष्ट चिन्तन करनेवाले किरणवेग मुनि रूपी अपने शिष्यको सुरगुरुने ( इस प्रकार ) शिक्षा दी—"नृपहीन प्रदेशका त्याग करना, शिथिलाचार साधुओंके साथ भ्रमण नहीं करना; धर्ममें लीन मुनिकी सेवा करना, स्वतःको उत्कृष्ट पदपर स्थिर करना, उत्तरोत्तर बढ़नेवाला तप करना; जिनवरों और गणधरोंकी आज्ञाका पालन करना, समस्त भविकजनोंको प्रतिबोधित करना, चतुर्विध श्रमणसंघकी पूजा करना, स्त्रीसंगसे दूर रहना, दर्शन, ज्ञान और चारित्र्यको धारण करना, शंका और आकांक्षा दोषोंका त्याग करना; वृद्ध और रोगग्रस्त साधुओंकी परिचर्या करना, ( दूसरोंकी ) प्रतिदिन सेवा सुश्रूषा करना, आगम, नियम और योगका ध्यान करना।"

"इनसे विरुद्ध ( आचरण ) कदापि नहीं करना; अकुलीनोंकी संगतिमें नहीं रहना, अपने धर्मको दूषित नहीं करना तथा आगमकी आराधना करना।" ॥९॥

१०

## किरणवेगकी तपश्चर्याका वर्णन

जो कुछ गुरूने कहा उस सबको सुन किरणवेगने पचेन्द्रिय और मनकी प्रवृत्तियोंका निरोध किया। मुनिवरने जिस नियमको जैसा बताया उसने उसे वैसा ही ग्रहण किया। तीनों लोकोंमें सारभूत मूलोत्तर गुण, संयम और नियमोंको उसने

अच्छी तरहसे ग्रहण किया। परमार्थ चक्षु गुरूकी आराधनाकर उसने सम्पूर्ण सिद्धान्तका अध्ययन किया। वह वर्षाकालको वृक्षके नीचे और हेमन्तको चौराहेपर व्यतीत करता था। ग्रीष्मकालमें सूर्यकी किरणोंको सन्मुख रखते हुए वह मदमत्त हाथीके समान मार्गपर चलता था। जगमें जितने महान् और घोर तप तथा व्रतविधान थे वह उन सबका पालन करता था। वह जिन-भवनोंकी वन्दनाके लिए निकला और पुष्करार्ध क्षेत्रके मेरु पर्वतपर गया।

वहाँ जिनभवनोंकी भक्तिपूर्वक वन्दना कर वह किरणवेग अविचल भावको धारण करता हुआ ध्यानमें लीन हुआ ॥१०॥

## ११

## अजगर द्वारा किरणवेगकी मृत्यु; किरणवेगकी स्वर्गमें उत्पत्ति

उसी समय नाना प्रकारके अनेक दुस्सह नरक-दुःख भोगकर कलिकालके दोषोंका भण्डार कमठका वह जीव एक भयंकर अजगरके रूपमें उत्पन्न हुआ। वह दो जीभवाला, काला और एक योजन लम्बा था। वह सब जीवोंके लिए यमके समान भयंकर था। उस पापी अजगरने उस मुनिको पैरसे लेकर सिरतक ( पूरा ) निगल लिया। जिसे शत्रु और मित्र समान थे, ऐसे किरणवेग मुनिने एकाग्रचित्त होकर परमात्माका ध्यान किया। अजगरकी भयंकर विषदाहको सहनकर वह शुक्लध्यान ( की अवस्था ) में मृत्युको प्राप्त हुआ। वह देवभूमियोंमें श्रेष्ठ, मणिकिरणोंसे प्रकाशमान और स्वर्गोंमें प्रधान अच्युतकल्पमें पहुँचा। उसे स्वर्गमें उत्पन्न हुआ देख देवोंने जय-जयकार की और वहाँ स्वागत किया—हे धर्मकी राशि, तुम यहाँ उत्पन्न हुए हो; अब स्वर्गमें सुख भोगो, खुशी मनाओ और वृद्धि पाओ। तुमने पूर्व जन्ममें जिनधर्मका पालन किया इससे देवजन्मकी प्राप्ति हुई।

ये इन्द्र हैं और ये हैं देव। इनसे यह स्वर्ग भरा-पूरा है। अन्य जन्ममें तप करके तुम यहाँ उत्पन्न हुए हो ॥११॥

## १२

## अजगरकी दावाग्निमें मृत्यु; उसकी नरकमें उत्पत्ति

वह अजगर दावानलमें जलकर पापके फलसे तम नामक नरकमें गया। वहाँ उसने तलवार, भाला, लट्ठ और मुद्गरके आघात सहे तथा हजारों दुःख भोगे। नारकियों द्वारा पग-पगपर उसे दारुण तथा तीक्ष्ण शस्त्रोंसे ताड़ना पहुँचाई गई। उस पापीको घुमाया, मूर्छित किया और फिर वैतरिणी नदीमें फेंका। वहाँ उसे खौलता हुआ खून पिलाया गया। उसका अन्त पाकर वह वहाँसे उबरा। फिर सर्प, गोह और पक्षियोंसे वह कटवाया गया तथा सिंहोंसे उसका शरीर फड़वाया गया। उसके गलेमें ( संडसीका ) पाँव डालकर सँडसीसे उसकी जीभ वैरियों द्वारा निकाल ली गई। उसका शरीर मूसलोंसे कूटा गया तथा कतरनीसे उसके टुकड़े-टुकड़े किए गए।

उसने नरकमें जो दुस्सह दुःख सहे, पद्मकीर्तिका कथन है कि वैसे भयानक दुःखका वर्णन करनेमें कोई समर्थ नहीं ॥१२॥

*॥ चौथी संधि समाप्त ॥*

## पाँचवीं सन्धि

स्वर्गके सुख भोगकर तथा समय आनेपर च्युत होकर देवोंमें श्रेष्ठ वह जम्बूद्वीपके अपर विदेह क्षेत्रमें पृथ्वीपति हुआ।

### १

### राजा वज्रवीर्यका वर्णन

जम्बू द्वीपमें शोभनीक सीमाओंसे अलङ्कृत और श्रेष्ठ पर्वतोंसे युक्त अपर विदेह क्षेत्र है जहाँ गन्धविजय नामका देश है। उसमें सकल पृथ्वीके समस्त नगरोंको अलङ्कृत करनेवाली तथा सुखकारी प्रभकरा नामकी नगरी थी। वहाँ वज्रवीर्य नामका अत्यन्त पराक्रमी राजा था। उसने समस्त पृथ्वीको अपने वशमें किया था। उसे किसकी उपमा दी जाए? शंकरकी? पर वह तो तीन नेत्रवाला और विषभोजी है। यदि पवनसे उपमा दी जाए तो वह अस्थिर है और कोई गुण ग्रहण नहीं करता। इन्द्रसे उसकी क्या उपमा हो सकती है? वह तो हजार आँखोंवाला है और इससे लज्जित है। सूर्य, चन्द्र, समुद्र तथा पर्वत इनमेंसे किसीकी उपमा दी जाए तो ये सब सदोष हैं। किससे उपमा दी जाए? यहाँ कोई कुबेर नामका यक्ष सुना जाता है किन्तु वह कृपण है। उससे कैसे उपमा दी जा सकती है? विशाल गुणोंका धारक कोई माधव सुना गया है किन्तु वह अनेक आश्चर्यों और मायाका भण्डार है। कोई एक कामदेव भी सुना जाता है किन्तु वह शरीरहीन है। उससे क्या प्रयोजन हो सकता है?

पृथ्वीपर ऐसा कोई दूसरा व्यक्ति नहीं जिससे उसकी उपमा दी जाए। यदि उसका दर्पणगत प्रतिबिम्ब दूसरा (व्यक्ति माना जाए) तो उससे ही उसकी उपमा दी जा सकती है॥१॥

### २

### राजमहिषी लक्ष्मीमतीका वर्णन

उसकी पट्टरानी कला और गुणोंसे श्रेष्ठ थी। पुष्पमालाके समान उसका दर्शन शुभकारी था। वह नवयुवती अत्यन्त मनमोहक थी। वह इस संसारमें लक्ष्मीमतीके नामसे विख्यात थी। घुँघराले बालोंवाली वह प्रत्यक्ष लक्ष्मी ही थी। वह श्रेष्ठ त्रिवलीसे विभूषित, कृशतनु और सुन्दर थी। कोयलके समान उसका स्वर था तथा विशाल उसके नितम्ब थे। पीन, उन्नत और सघन उसका वक्षस्थल था जिसपर हार शोभा पाते थे। इन्दीवरके समान उसके नयन और प्रशस्त उसका मुख था। उसके शोभायुक्त अंग कृश और जघनस्थल स्थूल था। उसके कोमल कर मनोहर थे और शरीर प्रमाणबद्ध था। वह आभरणोंसे अत्यन्त शोभित होती थी। उस लक्ष्मीमती देवीको ब्रह्माने मानो तीनों लोकोंका रूप लेकर बनाया हो। अथवा इन भिन्न भिन्न कल्पनाओंसे यहाँ क्या लाभ जहाँ कन्दर्प स्वयं निवास करता हो।

वह मुनिश्रेष्ठोंके मनको मोहित करनेवाली, सरल स्वभाववाली, सुलक्षणोंसे युक्त, सकल आभूषणोंसे विभूषित कला और गुणोंसे श्रेष्ठ तथा अत्यन्त चतुर थी॥२॥

### ३

### राजकुमार चक्रायुधका जन्म

अन्य भवमें जिसे किरण वेग कहा गया है वह तपस्या कर स्वर्गमें देवके रूपमें उत्पन्न हुआ। वह अच्युत कल्पसे च्युत होकर लक्ष्मीमतीके उदरमें गर्भ रूपसे आया। वह पुण्यवान् नौ महीने गर्भमें रहकर कान्तिमान् चन्द्रके समान पृथ्वीपर

अवतरित हुआ। उसका करतल चक्रसे अंकित था इसलिए उस गुणधारी बालकका नाम चक्रायुध रखा गया। वह कला, गुण और विज्ञानमें पारंगत हुआ। वह शास्त्रोंमें दक्ष और विकार रहित था। उसके चरण कछुएके समान उन्नत थे। उसका वदन प्रशस्त था। उसकी कटि सिंहके समान थी और नयन रतनारे थे। उसकी भुजाएँ हाथीकी सूँडके समान लम्बी थीं। वह गम्भीर था, धीर था और सुलक्षणोंसे युक्त था। वह श्रीवत्स-लाञ्छनसे भूषित था, तेजस्वी था और रूपसे कामदेवके समान था।

कान्ति, रूप और लावण्य जब उसके अंगोंमें न समा सके तब उन्हें विधिने तीनों लोकोंमें लाकर छिड़क दिया ॥३॥

## ४

## चक्रायुधकी गुणशीलता

वह गौर (वर्ण), विमल (चित्त), कलाओंसे युक्त एवं अत्यन्त सुन्दर था। वह गुरु, मित्र, स्वजन और माता-पिताको सुख देनेवाला था; प्रजाका वह स्वामी, पराभव, भय और मदसे रहित था; यशस्वी था, सुप्रसिद्ध था और कुमतिरूपी दोषसे दूर था। वह उत्तम गुणोंसे श्रेष्ठ, श्रीमान् और यशसे शुभ्र था; संग्रामभूमिमें शत्रुओं द्वारा मलिन नहीं किया गया था; प्रजाके हृदयमें तथा मित्रों और विद्वानोंके साथ रहता था; परधन, परस्त्री और खलपुरुषोंसे दूर था; परिजन, स्वजन और सुजनोंसे घिरा रहता था; धन-धान्य, कलाओं, गुणों और जयश्रीसे सम्पन्न था। श्रेष्ठ हाथीके समान उसकी चाल थी और सिंहके समान वलिष्ठ भुजाएँ। वह कलाओं और गुणोंका निवासस्थान था। उसे कभी किसीने छला नहीं था। वह समुद्रके समान गम्भीर और गुणयुक्त था, अवगुण और अपयशसे परे था, विनयशील था सरल (स्वभाव) और विमल (चित्त) था मानो स्पष्ट चन्द्रमा हो। वह प्रतिदिन अपने गुरु, माता और पिताके (हृदयके) निकट रहता था।

अनेक गुणोंके आगार, कलाओंसे युक्त और अनेक सुखोंको भोगनेवाले (चक्रायुध) की प्रिय, मनोहर और विकसित कमलके समान मुखवाली विजया नामकी पत्नी थी। ॥४॥

## ५

## चक्रायुधके सिरमें सफेद बाल; बाल द्वारा चक्रायुधका प्रतिबोध

प्रतिदिन क्रीड़ा करते हुए एवं विषयसुख भोगते हुए उन दोनोंका कुछ काल स्नेहपूर्वक व्यतीत हुआ। तब धवल और उज्ज्वल देहधारी उस (चक्रायुध) ने अपने सिरमें चन्द्रके समान सफेद और अशोभन बाल देखा। वह हवासे हिल रहा था मानो कह रहा हो कि—"हे राजन्, राज्य छोड़कर कल्याणकारी दीक्षा ग्रहण कर। यह यौवन पर्वतकी नदीके प्रवाहके समान चंचल है। यह पंचेन्द्रिय सुख विषभोजनके समान है। यह जीवन, यौवन और राज्य छायाके समान सारहीन और अस्थायी हैं। यहाँ तू निश्चिन्त होकर क्यों रह रहा है? तुरन्त ही धर्म और नियमका पालन क्यों नहीं करता? इसीप्रकारसे तेरी वृद्धावस्था आ जायेगी। इसे अपने सिरमें सफेद बाल ही मत समझ।"

"जब तक देहमें वृद्धावस्था प्रवेश नहीं करती और इन्द्रियाँ शिथिल नहीं होतीं तब तक, हे राजन्, तू यह सब कुछ छोड़कर धर्मकार्य कर।" ॥५॥

## ६

## चक्रायुधका अपने पुत्रको उपदेश

पृथ्वीके स्वामी उस चक्रायुध राजाने सफेद बालको देखकर अपने पुत्र सूर्यायुधको बुलाया और स्नेहपूर्वक हृदयसे लगाकर कहा—"हे सुभट, धुरन्धर, भक्तिमान्, कुलशीलसे अलंकृत, गुणोंसे महान्, अब तुम इस राज्यका परिपालन करो। मैं दीक्षा ग्रहण करूँगा। स्नेह वश तुम्हें कुछ शिक्षा देता हूँ; सुनोः—बिना सोचे-विचारे तुम कुछ नहीं करना। अपराधके बिना दण्ड नहीं देना। चार प्रकारकी मन्त्रणाओंके अनुसार विचार-विमर्श करना। कभी भी दुष्टता नहीं करना। अपने यशको नहीं गँवाना और आलसी नहीं बनना। राज्यमें अपकीर्ति नहीं करना। मित्रों और स्वजनोंमें (अपने प्रति) आत्मीयताका भाव उत्पन्न करना। दुष्ट संगसे दूर ही रहना। नगर पट्टन और देशको विनाशसे बचाना।"

"दीन और अनाथोंका पालन करना। मुनियोंके चरणोंकी सेवा करना तथा भण्डार, राज्य, घर और परिजनोंमें सयानोंको रखना" ॥६॥

७

## चक्रायुध द्वारा दीक्षा ग्रहण

पुत्रको शिक्षा देकर चक्रायुध प्रसन्न मनसे वहाँ गया जहाँ जिन भगवान् विराजमान थे। जाकर उसने संसारको प्रकाश देनेवाले, व्रत और गुणोंसे युक्त श्रीक्षेमकरको प्रणाम किया एवं समस्त भव्यजनोंके नयनोंको सुख पहुँचानेवाली तथा संसार चक्रका नाश करनेवाली दीक्षा ग्रहण की। वह मुनि भय, मद तथा सम्यक्त्वके दोषोंसे रहित होकर अनगार धर्ममें अविचल रूपसे स्थिर हो गया। उसने अवग्रह, योग, संयम व्रत, उपवास और दर्शनको ग्रहण कर इनका ( आगममें ) बताए अनुसार पालन किया। वह मन, वचन और कायकी सदोष प्रवृत्तियोंसे रहित था। पाँचों इन्द्रियोंको वशमें रखता था। मनमें देव और शास्त्रका ध्यान करता था। छह आवश्यकोंका पालन करता था। विशाल जिन-भवनोंकी वन्दना करता था। भव्यजन रूपी कमलोंको सूर्यके समान प्रतिबोधित करता था और जीवोंपर दया भाव रखता हुआ पृथ्वीपर विहार करता था।

एक लाख पूर्व वर्षोंतक उसने जिनदेवके बताए अनुसार कल्याणकारी तपश्चर्या की जिससे सैकड़ों जन्म रूपी दुर्गोंसे युक्त अशोभन कर्म रूपी पर्वतका नाश हो गया ॥७॥

८

## चक्रायुधकी तपश्चर्या

तपश्चर्या करनेवाले और छह प्रकारके जीवोंपर दयाभाव रखनेवाले उन मुनिवरको आकाश-गामिनी ऋद्धि प्राप्त हुई। बीज-बुद्धि और कोष्ठ-बुद्धि जैसी श्रेष्ठ ऋद्धियाँ तथा नौ प्रकारकी परम लब्धियाँ भी प्राप्त हुईं, साथ ही सकल मंत्र भी सिद्ध हुए। वह उत्तम-चरित्र और विमल-चित्त मुनि आकाश ( मार्ग ) से विजय सुकच्छ गया। वहाँ वह भीमाटवी नामक वनमें पहुँचा, फिर ज्वलनगिरिपर तपस्यामें लीन हो गया। प्रखर रविकिरणोंमें अपने शरीरको स्थापित कर वह एकाकी आतापन योगमें स्थिर हुआ। ध्यानाग्निसे पापको भस्म करता हुआ, शत्रु और मित्रको समान मानता हुआ, भावोंका शमन करता हुआ, बारहों भावनाओंका स्मरण करता हुआ वह अभ्यंतर और बाह्य दोनों तप करता था।

दर्शन और ज्ञानसे विशुद्ध वह चक्रायुध मुनीश्वर धर्मध्यानमें तत्पर रहकर बाईस परीषहोंको सहन करता था ॥८॥

९

## कमठके जीवकी भीलके रूपमें उत्पत्ति

इसी बीच अशुभ ( कर्मों ) का भण्डार अजगरका वह क्षुद्र जीव तम पृथ्वीमें डरावने दुःख सहकर उस ज्वलनगिरिमें उत्पन्न हुआ। उसका नाम कुरंग था। वह भीलोंका अगुआ था, हिंसा करता था, चपल था और पापी था। बचपनसे लेकर उस दुष्ट-कर्मीका जन्म पाप करनेमें ही गया। उस पर्वतपर भ्रमण करते हुए उसने तपमें लीन और दयासे युक्त उस परम साधुको देखा। उसे देखते ही उसके मनमें क्रोध उत्पन्न हुआ। उसने नयनोंसे ( देखते ) ही उस योगीश्वरको शत्रु समझा। नयनोंसे, जिसने जिसके प्रति पूर्वमें जो वैर भाव रखा हो, वह जाना जाता है। नयनोंसे ही शत्रु और मित्र तथा भाई-बन्धु या पुत्र, जो जिसका हो, वह भी जाना जाता है।

प्रिय व्यक्तिके समागमसे स्नेहबद्ध नयन खिल उठते हैं तथा अप्रियको देखकर वे ही म्लान हो जाते हैं, रुधिरके समान लाल हो उठते हैं या क्रोधसे जलने लगते हैं ॥९॥

१०

## भील द्वारा चक्रायुधपर बाण प्रहार

क्रोधानलकी ज्वालासे प्रज्वलित होकर उसने एक अत्यन्त तीक्ष्ण बाण साधुको मारा। जैसे-जैसे मुनिकी देहसे रुधिर

आता था वैसे-वैसे वह बाण मारता था। मुनिके शरीरसे आती रुधिरकी धारको देख-देखकर कुरंग भीलका शरीर रोमाञ्चित होता था। मुनीश्वरने उस पीड़ापर ध्यान नहीं दिया तथा संसारके सभी व्यवहारोंका त्याग किया। उसने लोकोत्तम अर्हन्त भगवान्‌की शरण गही। शमयुक्त चित्तसे सबको समान मानते हुए उसने शरीरके अतिकष्टको स्वल्प ही माना। (मनमें वह इस प्रकारकी भावना करने लगा)—"मैंने पूर्व जन्ममें अशुभ कर्म किया होगा उसके फलसे यह जन्म प्राप्त हुआ। मैं न तो किसीसे रुष्ट हूँ और न किसीसे तुष्ट। जीव जो कर्म करता है वही उसके अनुभवमें आता है।"

"अन्य जन्ममें मैंने जो महापाप कमाया है उसके पूरे फलको ही आज मैं इस शरीरके द्वारा पा रहा हूँ" ॥१०॥

## ११

## चक्रायुधकी स्वर्ग-प्राप्ति; भीलका नरकवास

जब वह भावना, तप, नियम, योग और ध्यानसे आत्माका चिन्तन तथा मनसे नमोकार मन्त्रका स्मरण कर रहा रहा था तभी उसके शरीरका नाश हुआ। वह मध्यम ग्रैवेयकमें महान् तेजधारी और महाप्रभुके नामसे ज्ञात देवके रूपमें उत्पन्न हुआ। वन्दनीयोंमें श्रेष्ठ वह सकल आभरणोंसे सुशोभित था। केयूर, हार आदिसे उसकी देह चमक रही थी। एक सागरकी अवधि तक वह देवोंके साथ श्रेष्ठ असंख्य सुखोंको भोगता रहा। इधर वह पापी, मूर्ख, म्लेच्छ कुरंग कोढ़से ग्रस्त होकर रौरव नरकमें गया। वहाँ उस पापीने जो अनेक दुस्सह और दारुण दुख सहे उनका वर्णन करनेमें मैं असमर्थ हूँ, तो भी आगमके कथन-को ग्रहण कर संक्षेपमें कुछ कहता हूँ।

वह दुष्ट कुरंग भील नरकरूपी समुद्रमें उत्पन्न हुआ। (उसे देख) सब नारकियोंने कहा—"रे पापी (यहाँसे) भाग। तू यहाँ कहाँसे दिखाई दिया" ॥११॥

## १२

## नरककी यातनाओंका वर्णन

वहाँ अनेक कटुभाषी दुष्ट थे। उनके हाथोंमें त्रिशूल थे और वे शस्त्रसे वार करते थे। आधे क्षणमें ही वे चारों तरफसे आ पहुँचे। उन बीभत्स (नारकियों) ने उस पापीको अनिष्टके समान देखा। क्रोधित हो (उन्होंने उसे) पकड़ा, गलेमें रस्सीसे बाँधा फिर नदीमें फेंक दिया। वहाँ एक विशाल मगरने (उसे) खा लिया। उसे पुनः देहकी प्राप्ति हुई किन्तु जलमें सड़ांदके साथ। वहाँसे तत्काल ही मुक्ति पाई। फिर पर्वतपर और वनमें ले जाया गया। वहाँ लपलपाती जीभवाला एक दुष्ट सिंह था। उसने ऊपर पैर रखकर नाखूनोंसे (उसे) फाड़ा जिससे उसे तलवारसे काटने जैसा भीषण दुःख हुआ। फिर (उसका) शिर फोड़कर उसे पीस डाला।

नारकियोंके घोर प्रहारोंसे उसके शरीरपर चिह्न पड़ गये। उस भीषण दुःखसे पद्मकीर्ति आशंकित हुए ॥१२॥

*॥ पाँचवीं सन्धि समाप्त ॥*

# छठवीं संधि

पूरे पृथ्वीतलका पालन कर ( तत्पश्चात् ) तपश्चर्या ग्रहण कर जिसने तीर्थंकर-प्रकृतिका बन्ध किया, उस कनकप्रभ चक्रेश्वरका चरित्र प्रयत्नपूर्वक सुनो।

## १

## राजा वज्रबाहु और उसकी रानीका वर्णन

जम्बू द्वीपके पूर्व विदेह क्षेत्रमें सुदेव-रम्य विजय है। वहाँ नगरियोंमें सबसे अधिक सुन्दर और छह खण्डोंको अलंकृत करनेवाली प्रभङ्करी नामकी श्रेष्ठ नगरी थी।

वहाँ वज्रबाहु नामका अत्यन्त धीर और दण्डधारी श्रेष्ठ राजा था। सब प्रजाजन उसकी आज्ञाकी प्रतीक्षामें रहते थे। उसका मन परस्त्री और परधनसे परे था। लावण्य कान्ति आदि गुणोंका वह आगार था। इस जगतमें उसके समान अन्य कोई न था। उसकी प्रभाकरी नामकी अभिमानिनी रानी थी। वह मनको लुभानेवाली थी। उसके कोमल कर करिणी ( के कर ) के समान थे। वह निरन्तर (राजामें) अनुरक्त थी और सुखशालिनी थी। उसे रात्रिमें सूर्य, वृषभ, चन्द्र, सिंह, मालाएँ समुद्र अग्नि और कमलयुक्त सरोवर ये आठ स्वप्नमें दिखाई दिए। प्रभातकाल आनेपर उसने अपने प्रियतमसे यह बताया। उसने भी हँसकर उनका फल इस प्रकार बताया—"तुम्हें एक पुत्र होगा जो पृथिवीका स्वामी और चौंसठ उत्तम लक्षणोंसे युक्त होगा।"

*"वह पुत्र छह खण्डवाली पृथ्वीमें मान पाएगा, नव निधियों और रत्नोंका स्वामी होगा तथा संसारमें सबसे सुन्दर और उत्तम मनुष्योंमें श्रेष्ठ होगा"* ॥१॥

## २

## चक्रायुधका राजकुमार कनकप्रभके रूपमें जन्म; कनकप्रभको राज्यप्राप्ति

इसी समय अनेक पुण्य कर्मोंका कर्ता, मनुष्योंके हृदयों और नयनोंकी तृप्ति करनेवाला चक्रायुध देव समस्त दोषोंका नाशकर स्वर्गसे च्युत हुआ।

वह देव मध्यम ग्रैवेयकसे च्युत होकर त्रिभुवनकी सम्पूर्ण लक्ष्मीको लेकर उस ( प्रभाकरी ) के गर्भमें आया। उत्पन्न होनेपर उस यशके पुंज, चिरायु और कामदेवके समान सुन्दर शरीरवालेका नाम कनकप्रभ रखा गया। उसका वर्ण कान्ति उत्पादक कनककी प्रभाके समान था। वह सुकुमार था, स्वच्छ था, कामको जीतनेवाला था, अत्यन्त साहसी था, अनेक गुणोंसे युक्त था, मनुष्योंके लिए देवता था, नरकेसरी था, प्रजाका प्रिय था, सुडौल बाहुओंसे भूषित था, यश प्राप्तिका इच्छुक था, समस्त पृथ्वीका सम्राट् था, निधियों और रत्नोंका स्वामी था, नरोंमें श्रेष्ठ था, चक्रेश्वर था, ऐश्वर्य सम्पन्न था, शत्रु ( रूपी मृगों ) के लिए सिंह था, यशसे शुभ्र था, धुरंधर था, विख्यात वीर था, रणक्षेत्रमें महान् योद्धा था और संग्राममें वीर था। इन विशेषणों से वह मित्रों तथा वन्दिजनों द्वारा पृथ्वीभरमें अनेक प्रकारसे प्रशंसित था।

उस महाबलीने समस्त राज्यका एकीकरण किया तथा पुरों और नगर समूहोंसे अलंकृत पूरी पृथ्वीको अखण्डित रूपसे अन्य जनोंके साथ भोगने लगा ॥२॥

## ३

## कनकप्रभकी समृद्धिका वर्णन

दोनों श्रेणियोंके विद्याधरोंका ( स्वामी ) वह चौदह रत्नों निधियों और उत्तम पुरों तथा नगरोंसे युक्त पृथ्वीका भोग करता था।

उसके धन-धान्यसे सदा समृद्ध बत्तीस हजार प्रदेश, छियानवे करोड़ ग्राम, निन्यानवे हजार खानियाँ, सुवर्ण और चाँदीके तोरणोंसे युक्त चौरासी लाख श्रेष्ठपुर तथा चौरासी हजार कर्वट, सुखेट और द्रोणामुख थे। उसके मन और पवनकी गतिवाले अठारह करोड़ श्रेष्ठ घोड़े, गर्जन करनेवाले, मदसे विह्वल और मद बहानेवाले चौरासी लाख हाथी तथा समस्त शत्रुदलका नाश करनेवाले उतनी ही संख्याके उत्तम रथ थे। उस नरवरके चौरासी लाख वीर अंगरक्षक थे, तीन सौ साठ रसोइ थे तथा उबटन करनेवाले दो सौ थे।

उसकी मन हरण करनेवाली तथा हृदयसे इच्छित छियानवे हजार स्त्रियाँ थीं तथा धान्यसे सदा भरपूर तीन करोड़ उत्तम किसान थे ॥३॥

## ४

## कनकप्रभका विजय-यात्रापर प्रस्थान

बारह योजन मार्गको अवरुद्ध करनेवाला वह यशस्वी नराधिप शिविर तथा असंख्य हाथी, घोड़े और रथोंके साथ विजय ( यात्रा ) पर निकला।

चतुरंगिणी सेनासे घिरा हुआ वह राजा स्थिर मनसे नगरसे निकला। छह खण्डोंका वह दुर्दम और प्रचण्ड स्वामी पूरे आर्यखण्डको तथा पुरों और नगर-समूहोंको वशमें करता हुआ जल्दी ही गंगा नदीके किनारे पहुँचा। श्रेष्ठ चर्मरत्नपर पूरी सेनाको चढ़ाकर उसने उस विशाल नदीकी गहरी धारको पार किया। तत्पश्चात् वह अन्य म्लेच्छ-खण्डोंमें गया और वहाँ उसने चारों दिशाओंमें खूब भ्रमण किया। फिर वैताढ्य पर्वतकी गुहाके पास आकर भूमिविवरसे उस नरपतिने उस पर्वतको पार किया। वहाँ मेघकुमारका मान-मर्दन कर, यक्षोंके प्रधानको अपने वशमें कर तथा नदीको पार कर वह म्लेच्छ-खण्डमें आया। वहाँ उसने मृत्युके वज्रदण्डके समान संचार किया। वहाँ चक्रवर्तीके मानको भंग करनेवाला तथा गगनमें सूर्यके रथको रोकनेवाला पर्वतराज था।

इस पर्वतपर अन्य राजाओं ( के नाम ) के साथ जब वह अपना नाम लिखवाने लगा तब अन्य राजाओंके नामोंके कारण उसे स्थान ही प्राप्त नहीं हुआ ॥४॥

## ५

## कनकप्रभका दिग्विजयके पश्चात् अपने नगरमें आगमन

चक्रवर्ती राजाओंके नामोंसे ( पूरे पर्वतको ) अंकित देखकर उस नृप-श्रेष्ठका मान और गर्व जाता रहा और वह मध्यस्थ भावसे युक्त हो खड़ा रहा।

"मेरे समान बलिष्ठ भुजाओंवाले ( अन्य ) राजा भी हुए थे, जिन्होंने पृथ्वीके छहों खण्डोंको वशमें किया। वे महान् बलशाली, शत्रुओंके लिए दुखदायी तथा दर्पसे उद्भट सुरों और असुरोंके भी विजेता थे। अब ( पर्वत! ) तुम हमारे जैसेका नाम वहन करो। तुम कोई परमार्थ भावको नहीं जानते"। ऐसा कहकर उस विशाल सेनाके नायकने लोहेकी कीलसे दूसरे ( राजाओं ) के नाम पुछवाए। फिर वहाँ स्थायीरूपसे अपना नाम लिखवाकर वह नृप दूसरे राजाओंके साथ वहाँसे चला गया। दुर्दम म्लेच्छाधिपोंको वशमें करता हुआ वह पाँचवें खण्डमें आया। वैताढ्यके पश्चिम-उत्तरसे गुहासे निकलकर वह सिंधुके पास पहुँचा। वहाँ छठवें खण्डमें म्लेच्छाधिपके समान अत्यन्त भयानक और क्षुद्र ( लोग ) निवास करते हैं। उन सबको थोड़े समयमें ही अपने वशमें कर वह तत्काल ही अपने नगरको लौट आया।

सब राजाओं तथा सुरोंको आनन्द पहुँचाता हुआ और सबका सम्मान करता हुआ पृथ्वीका स्वामी वह सम्राट् अपने महलोंमें पहुँचा ॥५॥

६

## कनकप्रभ द्वारा अधिकारियोंकी नियुक्ति

वह पृथ्वीपर एकच्छत्र राज्यका उपभोग करता था, पुरों और नगरोंका पालन करता था, अन्याय करते हुए वैरियोंका नाश करता था तथा आगम और नयका ध्यान रखता था।

उसी समय राजाने धर्माधिकरणपर विनयशील और बुद्धिमान् व्यक्तियोंको नियुक्त किया। शास्त्रमें दक्ष मतिमान् और अत्यन्त महान् चार मन्त्रि नियुक्त किये। यशका इच्छुक, उत्तम दृढ़ शरीरवाला तथा युद्धमें सधीर एक सेनापति नियुक्त किया। जानकार, उद्यमी और चलिष्ठको राजाने कोट्टपाल बनाया। जो व्यक्ति वृद्ध थे, स्थिर (चित्त) थे, अलोभी थे और कुलमें शुद्ध थे उन्हें स्थविर पदपर स्थापित किया। शास्त्रमें दक्ष और मर्मको जाननेवालेको उस विद्वान् राजाने निपुण-कर्ममें लगाया। पूरे ज्योतिष ( शास्त्र ) का जिसने अध्ययन किया था ऐसे ज्योतिषीको ग्रहविचारक बनाया। आगम पुराण और अनेक काव्योंके अध्येता तथा उत्तम गायकको पुस्तक-पाठक नियुक्त किया। दृढ़, शठताहीन, बुद्धिमान् और कुलोत्पन्न व्यक्तिको राजभवनमें दूत बनाकर रखा।

राजाने स्नान, पान, रस, भोजनकी समस्त ज्ञातव्य विधिको जाननेवाले तथा वंशपरम्परागत एवं गुणोंके भण्डारको रसोइया नियुक्त किया ॥६॥

७

## कनकप्रभ द्वारा नौकर-चाकरोंकी नियुक्ति

छंद, प्रमाण, देशी ( भाषा ), व्याकरण, आगम और नयको जाननेवाला, पुरुषोंमें प्रधान तथा धवलवस्त्रधारी सेवक राजगृहमें शोभा पाता था।

दया, धर्म, सत्य तथा अध्ययनसे युक्त और शुद्ध चित्तवाले ( व्यक्ति ) को पुरोहित पदपर प्रतिष्ठित किया। दृढ़, दक्ष, कोमल ( वाणी वाले ) तथा दण्ड धारण करनेवालेको सिंहद्वारपर प्रतिहारी बनाया। शासन और गणित ( के जानकार ), पत्र लिखनेमें कुशल, अच्छे अक्षरवाले लेखनीके धारकको उसने लेखक नियुक्त किया। उत्तम कुल और गोत्रमें उत्पन्न, पवित्री स्नेही और न्यायोपार्जित धन रखनेवालेको भण्डारी बनाया। उद्यमी, अनालसी, स्वामीभक्त और विश्वासयुक्त ( व्यक्ति ) को पानी लानेवाला बनाया। अनासक्त, अनुद्धत और कालका ध्यान जिसे रहता हो। ऐसे व्यक्तिको राजाने शय्यापाल नियुक्त किया। भय और मदसे विमुक्त और वैरियोंका नाश करनेवाला खड्गधारी वह निकट ही रखता था। अवगुण और प्रमादसे वर्जित, ज्ञानी तथा अलोभी नरको उसने दूध देनेवाला बनाया। मणियों रत्नों और सोनेकी विशेषता जाननेवाला पारखी उसने नियुक्त किया।

छत्तीस कर्मोंके भिन्न-भिन्न पदोंपर उसने सुभट धुरन्धर और उत्तम व्यक्तियोंकी अपने राज्यमें नियुक्ति की मानो वे दिग्पर्वत हों ॥७॥

८

## कनकप्रभके ऐश्वर्यका वर्णन

श्वेत और विशाल नयनोंवाला, यशका इच्छुक, जयश्री और अन्य सबके द्वारा सम्मानित तथा बान्धवों और मित्रोंसे युक्त वह पूरे एकच्छत्र राज्यका पालन करता था।

वह सम्राट्, नरश्रेष्ठ, यशस्वी कनकप्रभ महीतलमण्डलका पालन करता था। जो जिसके योग्य था वह उसका वैसा सम्मान करता था। विनययुक्त हो वह पाँच गुरुओंकी पूजा करता था, बन्धु-बान्धवों और साधुजनोंकी रक्षा करता था तथा

संसारमें जो खल थे उनका दमन करता था। नवनिधियोंमें जो धन अधिक होता था वह उस सबको बाँटा करता था तो भी वे अक्षय कोष खाली नहीं होते थे वरन् अनेक रत्नोंसे भरे हुए जैसेके तैसे रहते थे। वह चक्रेश्वर मनसे जिसकी इच्छा करता था कुबेर उसे ही उसी समय प्रस्तुत करता था। वस्त्र, अलंकार, विभूषण, उबटन, स्नान ( की सामग्री ), भोजनकी श्रेष्ठ वस्तु तथा क्षीरोदधिके जलको वह नील कमलके समान आँखोंवाला यक्ष उसे दिन-प्रतिदिन लाकर देता था। मेरु पर्वतके उपवनोंमें जो भी कुसुम थे वे भी चक्रेश्वरके पुण्यसे आते थे।

वह नराधिप जो भी देखता या मनमें जिसका विचार करता, तपके प्रभावसे वह उसे पृथ्वीपर ही तत्काल प्राप्त हो जाता था ॥८॥

## ९

## कनकप्रभकी विलासवती स्त्रियोंका वर्णन

अत्यन्त तेजस्वी तथा वैभवमें इन्द्रसे भी बड़ा वह राजा अनोखे रूप और कान्तिको धारणकरनेवाली युवतियोंके साथ कामविह्वल हो अत्यन्त आनन्दपूर्वक क्रीडा करता था।

प्रफुल्लित मुखवाली, विशाल नयनोंवाली, ललित, निर्मल, ( मदन ) विकार उत्पन्न करनेवाली, भारी नितम्बोंवाली, आताम्र नखोंवाली, कोकिलके समान स्वरवाली, अनेक वेष धारण करनेवाली, अनोखे रूपवाली, उत्तम कुलमें उत्पन्न, लहलहाते यौवनवाली, गुणोंसे युक्त, शोभा धारण करनेवाली, भूषित शरीरवाली, कामको उत्तेजित करनेवाली, सम्मुख देखनेवाली, सरल स्वभाववाली, अनेक भावोंवाली, विशाल त्रिवलीसे युक्त, अत्यन्त सुकुमार, पुष्ट और उत्कृष्ट स्तनयुग्मवाली, कोमल अंगोंवाली, यौवनसे मत्त, क्रीडामें आसक्त, शंख समान योनिवाली तथा कामातुर स्त्रियोंके साथ वह नरपति इन्द्रके समान क्रीडा करता था।

विषय-सुखमें आसक्त तथा सहस्रों स्त्रियोंके साथ रमण करनेवाले चक्रेश्वर कनकप्रभके एक करोड़ लाख वर्ष व्यतीत हुए ॥९॥

## १०

## ग्रीष्म कालका वर्णन

अन्तःपुर ( की स्त्रियों ) के साथ, उस पृथिवीसेवित, अनेक सुखोंमें प्रसक्त तथा रतिके रसरंगमें डूबे हुए नराधिपका समय सुखसे बीत रहा था।

इसी समय तीक्ष्ण वायुसे भयावनी, दुस्सह और कठोर ग्रीष्म ऋतु आई। अग्निके समान धाँय-धाँय करता हुआ, कठोर, तीक्ष्ण, चपल और शरण स्थानोंको ध्वस्त करता हुआ वातूलयुक्त पवन तेजीसे बहने लगा। वह संसारको प्रलयाग्निके समान तपाता था। रविकी किरणोंसे दाह उँडेलता हुआ अचिन्त्य पौरुषवाला ग्रीष्मकाल धरातलपर उतर आया। सूर्य अपनी किरणोंसे महीतलको त्रस्त करता मानो ग्रीष्म-नृपके द्वारा वह तपाया गया हो। मनुष्य त्रस्त हो मण्डपोंकी शरण पहुँचे। वे रात्रिमें करवटें बदलते और दिनमें म्लान रहते। रविकी किरणोंसे सकल महीतल तप गया। नदियों और तालाबोंका अगाध जल सूख गया। जब रविकी किरणोंका समूह पृथ्वीपर उतरा तो भुवन और अन्तरिक्ष मद और तृष्णासे क्षुब्ध हुआ।

समस्त संसारको ग्रीष्मकालने रविकी किरणोंके द्वारा संतप्त किया पर पृथ्वीपर विचरण करते हुए गधेके अंगोंको वह त्रस्त न कर सका ॥१०॥

## ११

## कनकप्रभकी जल-क्रीडाका वर्णन

अति दुस्सह ग्रीष्मकालको ( आया ) देख छत्रयुक्त और शत्रुओंका निवारण करनेवाला ( वह राजा ) युवतियोंको साथ लेकर नगरवासियोंके साथ जलक्रीड़ाके लिए आनन्दसे निकला।

वह नरपति अन्तःपुर ( की स्त्रियों ) के साथ इस वैभवसे सरोवरको गया मानो इन्द्र ही। इन्द्रके हाथी ( की सूँड ) के समान दीर्घ बाहुओंवाला वह युवतियोंके साथ पानीमें उतरा। वह राजा हथिनियोंसे घिरे ऐरावतके समान अवगाहन करने और जल उछालने लगा। उसने एक कोमल, सुगन्धित और केसरोंसे भरा हुआ कमलनाल उखाड़कर उससे किसी स्त्रीको स्नेहसे सिरपर मारा। तब दूसरी कहने लगी—"हे देव, मुझे मारिए।" वह मृणाल लेकर जब उसे मारने लगा तब एक दूसरी वक्षस्थलपर आ गिरी। उसे भी जब वह जोरसे मारने लगा तब दूसरी तीव्र कटाक्षपात करने लगी। उसने डुबकी लगाकर किसीके पैरोंको पकड़ लिया और ( किसीके ) दोनों हाथोंको दृढ़तासे ( अपने हाथोंसे ) बाँध लिया। चारों दिशाओंसे पीनस्तनी तथा अनुरक्तहृदय ( युवतियाँ ) राजापर जल उछालने लगीं। ( उसके ) शरीरपर लगी हुई कस्तूरी, चन्दन और केशर पानीमें घुल गई। युवतियों द्वारा काजलसे भरे नयनों द्वारा, जैसे कहीं बादलों द्वारा, शुक्ल जल ( श्यामवर्ण कर दिया गया )।

नयनोंके अंजन और कस्तूरीकी प्रभूत मात्रासे पूरा निर्मल जल अस्वच्छ कर दिया गया। वह विभिन्न रंगोंसे रंग-बिरंगा होकर इन्द्रधनुषके सदृश शोभाको प्राप्त हुआ ॥११॥

## १२
## वर्षाकालका वर्णन

ऐश्वर्यसे सरोवरमें क्रीड़ाकर कामविह्वल पृथ्वीपति वह नृपति युवतियोंके साथ स्वच्छन्दतासे राजभवन लौट आया।

ग्रीष्मके व्यतीत हो जानेपर मोरों और मेढ़कोंसे युक्त भयानक वर्षाकाल आया। नभमें विशाल घनरूपी हाथीको देखकर वर्षाकाल रूपी राजा उसपर सवार हुआ। नभोभागको वज्रसे कूटते हुए उस दक्ष ( नृप ) ने दुष्प्रेक्ष्य विद्युत्को खड्ग बनाया। धरातलपर टप टप टपकता हुआ जल वायुके साथ बरसने लगा। गर्जना करते हुए प्रलयके घनोंके समान ध्वनिसे प्रचण्ड, विद्युत्-सा चंचल, भयंकर, भीषण और भयानक एवं काले तमाल-वनके समान श्यामल शरीरवाले द्रोणमेघने दसों दिशाओंमें झड़ी लगा दी। मूसलाधार वृष्टिसे जल, थल और पाताल खूब भरकर शोभा देने लगे। रौद्र वर्षाकाल इस प्रकारसे आया मानो मेघों द्वारा समुद्र ही लाया गया हो। अनेक दीर्घिका, तड़ाग और सरोवर जलसे भरकर समान रूपसे प्रिय लगने लगे।

नभके अनेक मेघों द्वारा आच्छादित होनेके कारण दिनसे रात्रि ( भिन्न ) नहीं जानी जाती। वर्षाकालमें ( अपनी ) प्रियाओंसे विरहित यात्रियोंके हृदयमें विरह नहीं समाता ॥१२॥

## १३
## शिशिरकालका वर्णन

हिम और शीतसे दुस्सह, गरीबोंके मन और देहका शोषण करनेवाला, अत्यन्त दारुण और शीतल पवनसे भयकर शिशिरकाल आया।

सब दरिद्रीजनोंको संताप पहुँचानेवाला, असुहावना शीतल पवन बहने लगा। शिशिरसे सब लोग संत्रस्त हुए और रात दिन अग्निकी सेवा करने लगे। कोई-कोई दरिद्री कर्मोंको ही ( वस्त्रके समान छातीसे ) लपेटकर रात बहुत कष्टसे व्यतीत करने लगे। यह शिशिर अत्यधिक भयकर और पशुओं तथा मनुष्योंके दुःखोंका कारण है। धन धान्यसे समृद्ध, ओढ़न एवं खान-पानसे युक्त, श्रीमान् तथा अनेक आभरणों और वस्त्रोंसे विभूषित पुण्यवानोंका शिशिरकाल आनन्दसे व्यतीत होता है। हिमसे भरे सरोज आहतसे तथा शीतल पवनसे ताड़ित बड़े वृक्ष म्लानसे (दिखाई देते हैं)। हिमसे आहत नलिनी शोभाहीन हो गई और मरोवरोके अन्य उत्तम फूल तथा कमल काले पड़ गये। घास-पानके सूख जानेसे पेट न भरनेके कारण गाय-भैंसोंके शरीर दुर्बल हो गये। धनवान् व्यक्ति भी शिशिरको बहुत दुःखसे बिताते हैं फिर सुखविहीन निर्धनोंकी क्या कथा?

दरिद्रियोंके लिए हेमन्तकाल अत्यन्त दुस्सह और भयानक है। वही खान, पान और ओढ़नसे सम्पन्न सुखी व्यक्तियोंके लिए कुछ मात्रामें सुहावना है ॥१३॥

## १४

## कनकप्रभको यशोधर मुनिकी केवल ज्ञान-प्राप्तिकी सूचना

अन्तःपुर ( की स्त्रियों ) से घिरे हुए उस नृपतिका समय इस प्रकारसे व्यतीत हो रहा था जैसा कि सौधर्म-ईशानके इन्द्रोंका व्यतीत होता है।

अन्तःपुर ( की स्त्रियों ) से घिरा हुआ वह राजा स्वच्छन्दतापूर्वक सुख भोगता था। एक बार जब वह ऊँचे, विशाल, आकर्षक, धवल, श्रेष्ठ और यथेष्ट श्रीसम्पन्न प्रासादमें महिलाओंके साथ बैठा था तब उसे नभमें मनोहर शब्द सुनाई दिया। राजाने मन्त्रियोंसे पूछा कि नभमें यह सुरीला क्या बज रहा है ? तब हितैषी मन्त्रियोंने नमस्कार कर राजासे कहा—"इस नगरके बाहर यशोधर नामके एक बहुगुणी मुनिवर आये हुए हैं। तपसे तपाई हुई देहवाले योगी उन परम आत्माको ज्ञान उत्पन्न हुआ है। उनकी वंदना और भक्ति करनेके लिए भक्तिमान् देव दुंदुभि बजाते आये हुए आए हैं। देवों, असुरों, मनुष्यों तथा उरगोंके समूहोंसे गम्भीर हुआ यह उन्हींकी दुन्दुभिका शब्द सुनाई देता है।

मन्त्रियोंके वचनको सुनकर सन्तुष्ट और प्रफुल्लित वदन वह राजा सात पद चलकर तत्काल ही ( मुनिके ) चरणों में गिरा ॥१४॥

## १५

## कनकप्रभका मुनिके पास आगमन; मुनि द्वारा प्रकृतियों पर प्रकाश

जिनवरके धर्मसे प्रभावित, सैकड़ों उत्तम पुरुषों द्वारा नमस्कृत और संसार भरमें प्रशंसित वह चक्रेश्वर वैभवसे उन केवलीके समीप गया।

वह पृथ्वीका स्वामी चक्रेश्वर सामन्तोंके साथ वैभवसे वहाँ पहुँचा। जाकर उसने, जिसे इन्द्र प्रणाम करते हैं तथा जो केवलियोंमें श्रेष्ठ हैं उन योगीश्वरको प्रणाम किया और निवेदन किया—"हे जिन! हे परमेश्वर! कलिमलका नाश करनेवाले भट्टारक! मुझे आठों कर्मोंके विषयमें बताइए। मूल प्रकृतियाँ कौन-सी कही जाती हैं तथा उत्तर प्रकृतियाँ किन्हें कहते हैं ?" यह सुनकर वे परम-आत्मा जिनेश्वर ( प्रकृतियोंके विषयमें ) सभी कुछ बताने लगे—"इस जगमें ज्ञानावरण पहिला कर्म है; दर्शनावरण दूसरा। वेदनीयको तीसरा मानो। चौथेको मोहनीय कहते हैं। पाँचवाँ आयुकर्म कहा जाता है। छठवेंको नाम ( कर्म ) कहते हैं। गोत्र कर्म सातवाँ माना गया है। आठवाँ अन्तराय कहलाता है।"

"इन आठों कर्मोंसे मूल प्रकृतिको स्पष्ट रूपसे बताया। केवल इन्हींका पूर्वमें बंध होनेके कारण मनुष्य दुःखी होते हैं" ॥१५॥

## १६

## उत्तर-प्रकृतियोंका निरूपण

"ज्ञानावरण कर्म पाँच भेदोंके द्वारा मति, श्रुति, अवधि, विपुलमति और केवलज्ञान ( इन पाँचों ) को ढाँक लेता है।"

"दर्शनावरण कर्म नौ प्रकारका है। वेदनीय दो प्रकारका माना गया है। मोहनीय कर्म अट्ठाईस प्रकृतियोंके विस्तार द्वारा विविध प्रकारसे अवस्थित है। आयु कर्मको चार प्रकारका जानो; नाम कर्म तेरानवे प्रकृतियोंवाला है। गोत्र कर्मकी दो प्रकृतियाँ हैं। अन्तराय पाँच प्रकारका कहा गया है। ( इस प्रकार ) सब उत्तर प्रकृतियाँ एक सौ अड़तालीस हैं। इन्हींका आस्रव होनेपर सुख और दुःखकी प्राप्ति होती है। इन्हींके कारण जीव नरकमें भ्रमण करता है तथा मिथ्यादर्शनमें प्रथमतः प्रविष्ट होता है। इन्हींसे यह स्थावर और जङ्गमयुक्त जग बँधा हुआ है और वह विषयोंके आकर्षणसे लुब्ध हो भटकता फिरता है। इन प्रकृतियोंसे जो नर मोहित होता है वह दुःख पाता हुआ संसारमें घूमता है। यह जीव अनादि कालसे ही आठ कर्मों द्वारा बँधा हुआ भटक रहा है।"

"अपार संसारकी गलियोंमें पुण्य तथा पापरूपी दो सिपाहियों द्वारा जैसे कहीं पुकारा गया एवं प्रेरक कषायों द्वारा उकसाया गया यह जीव भटकता फिरता है" ॥१६॥

## १७

## कनकप्रभ द्वारा अपने पुत्रको राज्य-समर्पण

"प्रकृति, स्थिति, अनुभाग और प्रदेश इन चार भिन्न भिन्न प्रकारके बंधों द्वारा यह अति दारुण कर्म अनेक कारणोंसे अनादिकालसे निबद्ध होता आया है।"

तत्पश्चात् ( मुनि ने ) चौदह गुणस्थानोंको मार्गणा और जीव-समासके साथ बताया। साथ ही योग, कषाय, लेश्या, ध्यान, तत्त्व, द्रव्य, दया, अंग, पूर्व, तप, संयम, करण, दर्शन, आयुप्रमाण तथा सागर, द्वीपक्षेत्र और पर्वतोंका मान इन सबके बारेमें भी जिनवरने उस दर्शनरत्नसे विभूषित देहवाले राजाको बताया। वह नरश्रेष्ठ चक्रेश्वर कर्मप्रकृतियोंके विषयमें सुनकर लोगोंके साथ घर लौटा। वहाँ मंगलतूर्यके निर्घोषके साथ अपने पुत्रको संतुष्ट मनसे राज्य देकर वह कनकप्रभ राजा घर छोड़कर त्रिभुवनके स्वामी उन केवलीके पास आया। सुरों और असुरों द्वारा नमस्कृत तथा स्वर्ग, मर्त्य और पाताल ( वासियों ) द्वारा प्रशंसित ( मुनिके ) चरणोंमें प्रणाम किया ( और कहा )—

"हे परमेश्वर, हे केवलज्ञानधारी, कलिकालके समस्त दोषोंका नाश करनेवाले, आप मुझे अपने हाथका सहारा देकर इस घोर संसार-सागरके पार उतारिए। ॥१७॥

## १८

## कनकप्रभ द्वारा दीक्षा-ग्रहण

सब श्रेष्ठ देवों द्वारा वंदित तथा जगमें निंदासे रहित उस परम आत्मा तथा केवलज्ञान प्राप्त साधुने पूरे संसारको अभय प्रदान करते हुए यह कहा—

"हे सुभट, वीर चक्रेश्वर, नरकेसरी, पृथिवीके स्वामी, तुम कलंक-रहित तथा व्रत, संयम और चारित्र्यसे युक्त जिन दीक्षा ग्रहण करो।" यह सुनकर उस पृथिवीके प्रमुख राजाने जिनवरके चरणोंमें प्रणाम किया। तदनन्तर कनककी प्रभाके समान प्रभावाले उस कनकप्रभने पूरी पृथिवीका त्याग कर जिनदीक्षा स्वीकार कर ली। गुणोंसे महान् अन्य नरश्रेष्ठ पृथिवीपालकोंने भी जिनदीक्षा ग्रहण की। अन्तःपुर ( की स्त्रियों ) ने भी नूपुर आदि समस्त आभूषणोंका त्यागकर जिनदीक्षाको स्वीकार किया। दीक्षा ग्रहणकरनेवाले अनेक नरश्रेष्ठों द्वारा मुकुट आदि जिन आभूषणों और रत्नोंका त्याग किया गया उनसे पूरा एक योजन पृथिवीतल भर गया।

विभिन्न प्रकारके मणियों और रत्नोंसे समस्त पृथिवीतल शोभाको प्राप्त हुआ। वह (पृथिवीतल) इस प्रकार शोभा पा रहा था मानो मानसरोवर पद्मोंसे शोभित हो ॥१८॥

॥ छठवीं सन्धि समाप्त ॥

## सातवीं संधि

चक्रेश्वरने दीक्षा लेकर तथा सब तपोंका पालनकर तीर्थंकर गोत्रका बंध किया। हे भव्यजनो! उस कथाभाग-को सुनो।

### १
### दीक्षाकी प्रशंसा

यह (दीक्षा) चंद्र, नागेन्द्र, सूर्य और इन्द्र द्वारा पूजित है; काम, क्रोध और लोभसे रहित है; पापरूपी ऊँचे पर्वतके लिए वज्र है; आठों दुष्ट पापकर्मोंका नाश करनेवाली है; शील चारित्र्य और सम्यक्त्वसे भूषित है, देवनाथने (इस) लोकमें इसका उपदेश दिया; पूर्व तीर्थंकर देवोंने इसे धारण किया; यह इस लोकमें ज्ञात सब शास्त्रोंका सार है; दुःख और दारिद्र्य लानेवाले कर्मोंको दूर करती है; भव्यजीवोंको सुखोंकी प्राप्ति कराती है; मोक्षरूपी विशाल गृहमें सदा आनन्ददायिनी है; मन्त्र-सिद्धों और बुद्धिप्राप्तोंको आनन्द प्रदान करती है; अतीतमें भूमिपालक राजाओंने इसे ग्रहण किया; यह (दीक्षा) सुन्दरवेष-धारिणी, शुभलेश्यायुक्त और गुणोंसे अलंकृत है।

इस प्रकारकी तथा समस्त गुणोंकी भण्डाररूप दीक्षाको कनकप्रभ राजाने संतोषपूर्वक ग्रहण किया ॥१॥

### २
### कनकप्रभ द्वारा बारह श्रुताङ्गोंका अध्ययन

विनययुक्त कनकप्रभने अपने गुरुकी आराधनाकर जिनागमोंका अध्ययन प्रारम्भ किया। (पहला) आचारांग, (दूसरा) सूत्रकृतांग, (तीसरा) स्थानांग और चौथा समवायांग है जो एक प्रधान अंग है। पाँचवाँ अंग अनेक गुणोंका भण्डार है। उसका नाम व्याख्याप्रज्ञप्ति है। जिसमें तीनों लोकोंका प्रमाणभूत विवरण है वह श्रीज्ञातृधर्म कथा (छठवाँ अंग है)। अत्यन्त प्रसिद्ध तथा अर्थसे विशुद्ध उपासकाध्ययन सातवाँ अंग है। अन्तकृतदशम आठवाँ और अनुत्तरदशम नौवाँ अंग कहा गया है। जिसे दसवाँ अंग कहा गया है वह प्रश्नव्याकरण एक विशाल अंग है। सबके द्वारा ज्ञात ग्यारहवाँ अंग विपाकसूत्र कहा गया है। बारहवाँ दृष्टिवाद है जो पाँच भागोंमें विभक्त है।

उस मुनिवर (कनकप्रभ) ने इन बारहों अंगोंका पूर्णरूपसे श्रवणकर द्रव्य और क्षेत्रकी परिशुद्धि करनेपर चौदह पूर्वोंको पढ़ना प्रारम्भ किया ॥२॥

### ३
### कनकप्रभ द्वारा चौदह पूर्वांगोंका अध्ययन

पहला उत्पादपूर्व है। अग्रायणीय दूसरा माना गया है। तीसरा वीर्यानुवाद कहा गया है। चौथा अस्तिनास्ति (प्रवाद) के नामसे प्रकाशित है। ज्ञानप्रवाद और सत्यप्रवाद पाँचवें और छठवें हैं। आत्मप्रवाद और कर्मप्रवाद सातवें और आठवें कहे गये हैं। नौवाँ प्रत्याख्यानके नामसे तथा दसवाँ विद्यानुवादके नामसे ज्ञात हैं। ग्यारहवाँ पूर्व, जो पवित्र है, वह कल्याणके नामसे प्रसिद्ध है। बारहवेंका नाम प्राणावाय और तेरहवेंका क्रियाविशाल है। विस्तृत, श्रुतसार और सार्थक शब्द वाला चौदहवाँ पूर्व लोकविन्दु नामका है।

जिनागममें जो चौदह पूर्व कहे गये हैं उन सबका कनकप्रभ मुनिवरने श्रवण किया ॥३॥

## ४

## चौदह पूर्वांगोंमें वस्तुओंकी संख्या

प्रथम पूर्वमें दस वस्तु कही गई हैं तथा दूसरेमें जिन भगवान्‌ने चौदह बताई हैं। तीसरेमें आठ वस्तु हैं और चौथेमें अठारह वस्तु रखी गई हैं। पाँचवें और छठेमें बारह बारह हैं तथा सातवेंमें सोलह। आठवेंमें बीस वस्तु निबद्ध हैं और नौवेंमें तीस। जिनागममें जो दसवाँ पूर्व कहा गया है, उसमें पन्द्रह वस्तुओंका निर्देश है। शेष जो चार पूर्व हैं उन प्रत्येकमें दस-दस वस्तुएँ हैं। इस प्रकार इन सब वस्तुओंकी संख्या एक सौ पचानवे है। आगमोक्त प्रत्येक वस्तुमें पाहुडोंकी संख्या दस दस है।

भिन्न भिन्न अर्थोंसे शुद्ध तथा आगममें बताई गई प्रसिद्ध ( इन वस्तुओं में ) पाहुडोंकी संख्या तीन हजार नौ सौ है। मुनिवरने उन सबका श्रवण किया ॥४॥

## ५

## कनकप्रभकी तपश्चर्याका वर्णन

दयाशील एवं साधुस्वभाव कनकप्रभ मुनि जिनभवनोंकी वन्दना करते हुए भ्रमण करते थे। अपनी पूरी शक्ति और बलसे वह महामुनि सम्यक् तपश्चर्या करते थे। उपवास, चान्द्रायण ( व्रत ) तथा छह ( दिन ) आठ ( दिन ) पक्ष और माहका भोजन छोड़कर आहारग्रहण करते थे। छह मासका अनशन तथा योगकी क्रियाएँ करते थे। रसोंका त्याग तथा नाना प्रकारकी विधियोंका पालन करते थे। इस प्रकार वे महाबुद्धिशाली स्थिरचित्त मुनि आभ्यन्तर और बाह्य दोनों प्रकारका तप करते थे। उनका आहार छयालीस दोषोंसे रहित था। यथासमय उन्होंने मन, वचन और कायकी अशुभ प्रवृत्तियोंका परिहार किया। उन्होंने ( सम्यक्त्वके ) दोषों और अन्तरायोंको मनसे निकाल दिया। वे तीन प्रकार ( मन, वचन और काय ) से संयम और योगका पालन करते थे। इस प्रकार वे परम देव तीर्थंकरोंके आदरपूर्ण वचनोंका तीनों प्रकारसे परिपालन करते थे।

वे महामुनि ( मुनि ) छह कारणोंसे भोजन ग्रहण करते तथा छह कारणोंसे ही भोजनका त्याग करते थे। वे मुनि उपवासके द्वारा कामको जीतते तथा सब परीषहोंको सहन करते थे। ॥५॥

## ६

## कनकप्रभ द्वारा मुनिधर्मका पालन

वे मुनि स्वतः को उत्तम पद पर स्थापित करते हुए पन्द्रह प्रकारके प्रमादका परिहार करते थे, मुनि संघकी सेवा शुश्रूषा तथा दस प्रकारकी भक्ति भावपूर्वक करते थे, अशक्त, रोगग्रस्त, बालकों और क्षुधा तथा व्याधि-पीड़ितोंकी परिचर्यामें अत्यधिक समय व्यतीत करते थे, मुनियों, श्रावकों, जैनधर्मके अनुयायियों तथा स्वर्ग एवं मोक्षमें मन स्थिरनेवालोंके प्रति अनुराग रखते थे तथा जो धर्मसे भ्रष्ट हो जाते थे उन्हें पुनः धर्म ग्रहण कराते थे। शंकादि बुरे दोषोंको दूर करते हुए वे इनके द्वारा दर्शनविशुद्धि किया करते थे तथा तीर्थंकर प्रकृतिका बन्ध करनेवाली सोलह कारण शुभ भावनाओंको भाते थे। अपनी आयुके शेष तीन भागोंमें उन्होंने आत्माके द्वारा स्वर्गमें अपना स्थान बनाया।

इस प्रकार कनकप्रभ मुनिराजने घोर तप, संयम, दर्शन और ज्ञानकी विशिष्ट बातोंपर पूर्णरूपसे चिन्तन किया ॥६॥

## ७

## कनकप्रभको ऋद्धियोंकी प्राप्ति

अनेक उग्र और घोर तपोंके द्वारा शरीरको तपाने वाले गुणधारी मुनिको आकाशगामिनी नामकी ऋद्धि प्राप्त हुई। साथ ही जलचरण, तंतुचरण, श्रेणिचरण और जंघाचरण ( ऋद्धियाँ ) एवं सर्वावधि, मनःपर्यय, अवधिज्ञान, तथा अगोंसे

संबंधित अन्य ऋद्धियाँ भी उन्हें प्राप्त हुईं । ( उन्हें ) सर्वोषधि ऋद्धिकी सिद्धि हुई और वैक्रियिक नामक परम ऋद्धिकी भी प्राप्ति हुई । अनेक प्राप्त ऋद्धियोंसे युक्त देहको धारणकरनेवाले और ज्ञान-प्राप्त वह मुनि मोक्षकी इच्छा करते थे; कंदराओं, गुहाओं और नदी तटपर तपस्या करते तथा प्रासुक प्रदेशमें विहार करते थे । चलते समय चार हाथ भूमिको देखकर आगे बढ़ते तथा सचित्त स्थानोंको दूरसे त्यागते थे । हेमन्त, ग्रीष्म और वर्षाकाल वे चौराहे पर शिलापर, या वृक्षके नीचे व्यतीत करते थे ।

वे मुनिवर अक्षीणमहानस आदि अनेक ऋद्धियोंसे युक्त हो भव्यजनरूपी कमलोंको प्रतिबोधित करते हुए तथा दोनों प्रकारका तप करते हुए भ्रमण करते थे ॥७॥

८

## कनकप्रभका क्षीरवनमें प्रवेश

मुनिसंघके स्वामी, मत्त गजेन्द्रके समान गमन करनेवाले, सकल दोषोंका परिहार करनेवाले, संसारकी तृष्णाका नाश करनेवाले, महामुनि, निन्दासे परे, सुर तथा असुरों द्वारा वंदित, त्रिकालको पूर्णतः जाननेवाले, मति, श्रुतिके धारक, कामके संसर्गसे रहित, सब साधुओं द्वारा पूजित मुनि ग्राम, वन और भयानक पर्वत प्रदेशमें विहार करते हुए सिंह और शूकरोंके कारण भयोत्पादक, तमाल और ताड़ वृक्षोंके कारण सघन तथा पक्षियों और भौंरोंसे व्याप्त भीषण वनमें प्रविष्ट हुए ।

क्षमा, दया और नियमसे युक्त उन श्रेष्ठ मुनिने उसी क्षीर नामके विशाल और भीषण वनको देखकर उसमें पंचाननके समान प्रवेश किया ॥८॥

९

## क्षीरवनमें स्थित पर्वतका वर्णन

उस क्षीर नामक श्याम वनमें एक पर्वत था । उसकी चोटी चट्टानोंसे पटी हुई थी । वह ऊपरकी ओर सकरा और ऊँचा था तथा मेरुके समान स्थित था मानो जगका कोई मल्ल हो । वह अखंड, प्रचण्ड, विस्तृत और भयंकर था । वह दुष्प्रेक्ष्य, सर्वतः पृथक्, अत्यन्त विशाल और विचित्र था । वह अच्छे स्थलोंसे युक्त और दुर्गम था । वह शेही, सिंह, कुत्ते ( जंगली ) बैल, अग्नि, जल, कन्द, बबूल, वनराजि और ताल (वृक्षों) से परिपूर्ण था । उसमें कहीं चीते थे कहीं नहीं, कहीं व्याघ्र थे कहीं नहीं । वह प्राणियोंसे भरा था । पूगी वृक्षोंसे युक्त था । कहीं लांघा जा सकता था कहीं नहीं लांघा जा सकता था । वह मोरों और चोरोंसे व्याप्त था । दक्षिणपवनसे रमणीक था । सुन्दर शब्दोंसे मुखरित था तथा तेजसे चमक रहा था ।

इस प्रकारके उस गिरिशिखर पर चढ़कर, ( सबके प्रति ) सम भाव धारणकर, धर्मध्यानमें लीन हो वे ( मुनि ) आतापन योगमें स्थित हुए ॥९॥

१०

## कनकप्रभपर सिंहका आक्रमण

वे मुनि समस्त जगतको समता भावसे देखते हुए कलिकालके दोषोंको दूर करते थे । उन्होंने इन्द्रियोंकी (प्रवृत्ति)को क्षीण किया । उनका व्रत और चारित्र्य अस्खलित तथा चित्त उपशमित था । जब कनकप्रभ मुनि तप कर रहे थे उस समय क्या हुआ ? उस समय एक घोर उपसर्ग आया । जिसे ( पहले ) कमठ कहा गया है, उसका पापी जीव नरकसे निकलकर लपलपाती जीभवाला सिंह हुआ । विशाल मुखवाला, विकराल वह देखनेमें भयावह था । अत्यन्त दुःखदायी, पैने नाखूनोंसे युक्त, कराल और विशाल वह सिंह कालके समान ही दिखाई देता था । उसने तप करनेवाले, भय मय ( आदि दोषों ) का त्याग करने वाले तथा मनमें धृति धारणकरनेवाले मुनिको देखकर, फिर गुर्राकर, गर्जना की, अपनी गर्दनके बालोंको हिलाया तत्पश्चात् मुनिके उस शरीरपर पैर रखकर उसपर टूट पड़ा जो अनेक गुणों और यशका पुंज था । उस संयमी साधुको नाखूनोंसे फाड़कर उसने उसके बाहुको खूनसे लथपथ कर दिया ।

पूर्व जन्मके विरोधके कारण प्रतिकूल, मांसाहारका लोभी वह सिंह पृथ्वीपर घनके समान गर्जना कर उस मुनिके रुधिरका पान करने लगा ॥१०॥

## ११
## कनकप्रभको स्वर्गकी प्राप्ति

ध्यानयुक्त, परम आत्मा वे मुनिश्रेष्ठ मृत्युको प्राप्त होनेपर वैजयन्त नामक स्वर्गको गए। सब देवोंने णमोकारका स्मरण कर आदरपूर्वक उनका अभिनन्दन किया—"हे भव्योंमें श्रेष्ठ, शुभकर्मोंके कर्ता, स्वर्ग और मोक्षकी ओर दृष्टि रखने वाले तथा सफल जन्मवाले आप इस स्वर्गमें क्रीड़ा कीजिए तथा सुख भोगिए तथा हमें भी आपके चरणोंकी सेवा करने दीजिए। पुण्यवान तथा पूर्णिमाके चन्द्रके समान कान्तियुक्त आप इस स्वर्गमें अवतरित हुए हैं। आपने स्थिर चित्तसे जिनदेवकी आराधना की थी। उसीका फल यह तत्काल पाया।" यह कहकर तथा सिरसे नमन कर देव उन्हें आभरणशालामें ले गए। वहाँ दमकते हुए मुकुट, मणि, कुंडल, केयूर और हारादि सभी अत्यन्त उज्ज्वल अलंकारों, वस्त्रों तथा प्रसाधन सामग्रीसे उन्हें विभूषित किया।

उस श्रेष्ठ देवने सागर-पल्यकी अवधि तक सरलस्वभाववाले देवोंके साथ भिन्न भिन्न विमानोंमें क्रीड़ा की ॥११॥

## १२
## अनेक योनियोंमें उत्पन्न होनेके पश्चात् कमठका ब्राह्मण-कुलमें जन्म

वह सिंह मुनिवरका वध कर तथा अपनी जीवनलीला समाप्त कर धूमप्रभ नामक नरकमें उत्पन्न हुआ। वहाँसे निकलकर पृथिवीपर सर्प हुआ फिर वह पापी चौथे नरकमें गया। तत्पश्चात् कालोदधि समुद्रमें गिरनेवाली तथा अपार जलवाली इस नदीमें मछलीके रूपमें उत्पन्न हुआ। तदनन्तर दूसरे नरकमें गया तब पुन समुद्रमें मत्स्य हुआ। वहाँसे वह प्रथम रौद्र नरकमें पहुँचा तथा अपार सागरमें विकराल मगर हुआ। फिर रत्नप्रभा नरकमें उत्पन्न हुआ उसके बाद केवट हुआ। इस अवस्थामें उसका शरीर कोढ़ व्याधिसे पीड़ित हुआ। कुछ काल बाद वह मृत्युको प्राप्त हुआ। इस सबके बाद वह दुष्ट ब्राह्मणके कुलमें उत्पन्न हुआ। उसने अपने जीवनमें अपने पिताको नहीं देखा। जन्मके समय ही उसकी माताका देहान्त हो गया फिर भी उस बालकके जीवनका अन्त न हुआ।

दयावान् मित्रों और स्वजनों द्वारा उस बालकका पालन किया गया। अत्यन्त आसक्तियोंके साथ ही साथ वह मिथ्यात्वका भण्डार ( आयुमें ) बड़ा हुआ ॥१२॥

## १३
## कमठ द्वारा तापसोंके आश्रममें प्रवेश

मरुभूतिके समयमें जो अनेक दोषों और कषायोंका निवास-स्थान था तथा जिसका नाम ( कमठ ) था वही कमठ नाम लोगोंने इसका रखा। सत्य है कि कर्मका किसी भी प्रकारसे नाश नहीं होता। दारिद्र्य और व्याधिसे उद्विग्न उसका चित्त उबरनेके योग्य नहीं था। मलिनमन, दुर्जन और मूर्ख वह एक ऋषि आश्रममें किसी तपस्वीके पास गया और वहाँ उसने वशिष्ठ नामक तापसको देखा। उसने विनयपूर्वक उसकी अभ्यर्थना की। उसने जिस दीक्षाको ग्रहण करनेके लिए कहा वह उसने अंगीकार की। तब उसने तपस्वियोंकी सारी शिक्षाको सीखा, तथा ( सिरपर ) जटा समूह धारण किया, ( हाथोंमें ) अक्षसूत्र ग्रहण किया और बताए अनुसार शून्य पदका ध्यान करने लगा। उसने हाथों और कानोंमें रुद्राक्षमालाको स्थान दिया तथा गलेमें स्फटिक मणियोंकी कण्ठमाला पहिनी।

वह घोर पचाग्नि तप करता, कषायसे वन फलोंका सेवन करता तथा उपदेशानुसार मधुनाभिमें स्थित आठ उत्तम पखुड़ी वाले पद्मकी पूजा करता था ॥१३॥

*॥ सातवीं संधि समाप्त ॥*

# आठवीं सन्धि

जिनेन्द्रके जो पुण्यसे पवित्र, महागुणोंसे युक्त तथा प्रशस्त पाँच महाकल्याणक हुए उनका मैं वर्णन करता हूँ। हे भव्यजनो, उन्हें सुनो।

## १

## राजा हयसेनका वर्णन

इस भरतक्षेत्रमें धनधान्यसे समृद्ध काशी नामका प्रसिद्ध देश था। वहाँ अत्यन्त ऊँचे तथा सुनिर्मित भवनोंसे युक्त वाराणसी नामकी विशाल नगरी थी। वहाँ हयसेन नामका श्रेष्ठ राजा रहता था। वह सिंहके समान दूसरों द्वारा किये गये पराभवसे परे था। उसका प्रताप ग्रीष्मके सूर्यके समान दुस्सह था। गुरु, मित्र और बन्धुओंके लिए वह सज्जन स्वभावका था। उसका दर्शन चन्द्रके समान शीतल था। हँसीसे उसने अमृतको तिरस्कृत किया था। उसने रूपसे जगमें कामदेवको नीचा दिखाया था। वह अपने परिवारकी सहायतासे इन्द्रके समान था। वह विशाल मेरुगिरिके समान स्थिर चित्त था। वह मतिमान समुद्रके समान गम्भीर था। वैभव के कारण कुवेर उसके लिए तृणके समान था। ( इस प्रकारके ) उस राजाके किस-किस गुणका वर्णन किया जाए ?

शास्त्रार्थमें विचक्षण तथा लक्षणोंसे युक्त वह पृथ्वीपर देवलोकसे अवतीर्ण हुआ था। पूर्वार्जित राज्यमें स्थित तथा धन सम्पन्न होकर वह प्रजासे घिरा हुआ रहता था ॥१॥

## २

## वामादेवीका वर्णन

उसकी वामादेवी नामकी रानी थी। वह लक्षणयुक्त, मनोहर, स्थिरचित्त तथा लज्जाशील थी। उसके स्तन वेलफलके समान तथा चाल हंसके समान थी। वह उज्ज्वल कुलमें उत्पन्न हुई थी। उसके वचन मिठासपूर्ण थे। वह व्याकरणके समान अर्थमें गम्भीर, शब्दार्थमें विचक्षण तथा गुणोंसे सम्पन्न थी। वह बुद्धिमती शुभकीर्तिसे युक्त थी और विमलचित्त थी। वह नय और विनयसे विभूषित थी तथा गुणोंकी भण्डार थी एवं समस्त परिजनोंके लिए कामधेनु थी। वह स्वप्नमें भी अल्पाति-अल्प पापकी इच्छा नहीं करती थी। अथवा जिसके गर्भमें अन्धकारका नाश करनेवाला एवं जिसके चरणोंकी पूजा सुर, असुर, मनुष्य तथा नागेन्द्र करते हैं और जो तीन दिव्य ज्ञानोंसे युक्त है वह स्वर्गसे अवतीर्ण होकर आएगा उसके गुणसमूहका वर्णन कौन कर सकता है ? फिर भी मैंने लज्जाहीन होकर कुछका वर्णन किया है।

परिजनोंके लिए सारभूत वह रानी वामादेवी राजाके साथ सुख भोगती थी। विविध विलास करती हुई तथा जिनेन्द्रका स्मरण करती हुई वह प्रेमपूर्वक समय व्यतीत करती थी ॥२॥

## ३

## इन्द्रको तीर्थंकरके गर्भमें आनेकी सूचना

इसी समय इन्द्रलोकमें निवास करते हुए इन्द्रका आसन कम्पित हुआ। उसने सबका ज्ञान करा देनेवाले उत्कृष्ट अवधिज्ञानका उपयोग किया। उससे जिनवरका गर्भावतरण जानकर कुबेरको बुलाया और कहा—"हे यक्षोंके प्रधान ! कुबेर !

तुम हमारे वचन, जो प्रामाणिक है उन्हें सुनो। नगर और पर्वतोंसे भूषित इस महान् जम्बूद्वीपमें षट्खण्डोंसे अलंकृत तथा अखण्ड भरतक्षेत्र है। उसमें धन धान्यसे परिपूर्ण, मनोहर और विशाल काशी देश है। वहाँ वाराणसी नामकी नगरी है, जिसके समीपसे भुवन प्रसिद्ध गंगा नदी बहती है। उस नगरीमें हयसेन नामका राजा निवास करता है। वह सम्यक्दृष्टि और धनसम्पन्न है। उसकी वामादेवी नामकी एक सुन्दर रानी है। वह अपने सौभाग्यसे त्रिभुवनको जीत चुकी है।"

"उसके गर्भमें पापोंका नाश करनेवाले, त्रैलोक्यके स्वामी, मोक्षगामी तथा मेरुपर जिनका अभिषेक पीठ है वे भट्टारक जिनवर अवतरित होंगे" ॥३॥

४

## इन्द्रकी आज्ञासे वाराणसीमें रत्नोंकी वृष्टि; वामादेवीकी सेवाके लिए देवियोंका आगमन

"तुम वहाँ जाकर उस नगरीमें प्रतिदिन असंख्य रत्नोंकी वर्षा करो तथा वह करो जिससे कि सब निवासी धनधान्य-से परिपूर्ण हो जाएँ।" सुरेन्द्रकी आज्ञाको शिरोधार्य कर कुबेर वहाँ पहुँचा। उसी दिनसे प्रारम्भकर वह यथाविधि प्रभुके निवासमें पाँच प्रकारके श्रेष्ठ रत्नोंकी वर्षा करने लगा। इसी समय वामादेवीका गृह नाना प्रकारके मणि और रत्नों द्वारा प्रकाशित हो शोभा पाने लगा। तत्काल ही इन्द्रके आदेशसे सोलह अप्सराएँ वहाँ आईं। श्री, ह्री, धृति आदि जो सुन्दर लहलहाते यौवनवाली और शशिमुखी थीं वे जहाँ वामा देवी थीं वहाँ अपने-अपने कार्यको निश्चित कर उसमें स्थिर हो गईं।

जिनकी देह आभरणोंसे विभूषित थी, जिन्होंने साज शृङ्गार किया था, जिनके नयन नीलकमलके समान और मुख रक्तकमलके समान थे ऐसी देवियाँ इन्द्रकी आज्ञासे मनुष्यके वेषमें रहती थीं ॥४॥

५

## देवियों द्वारा किये गये कार्य

कोई अत्यन्त सुगन्धित, मनोहर और आकर्षक वस्त्र अर्पण करती थी। कोई उत्तम उबटनका प्रबन्ध करती थी। कोई पवित्र चन्दन लाती थी। कोई आहारकी साज सम्हाल करती थी। कोई हाथोंमें लेकर कुसुमोंको समर्पित करती थी। कोई नित्य स्नान और उबटनकी व्यवस्था करती थी। कोई निर्मोक पान लाकर देता थी। कोई विविध हावभावसे नृत्य करती थी। कोई अच्छे स्वरमें अनुराग पूर्वक गाती थी। कोई रसोंकी विशेषताकी अभिव्यक्ति करती थी। कोई घर और आँगनको सजाती था। कोई उत्तम काव्य प्रबन्धको पढ़ती थी और कोई जिनेन्द्रकी कथाओंको कहती थी। इस प्रकार जब छह माहकी अवधि व्यतीत हुई तब इस प्रकारकी घटना घटी।

( वामाने ) शुभ तिथि, ग्रह और नक्षत्रमें, पावन, पुनीत, प्रशस्त और शुभ वेलामें रात्रिके चौथे प्रहरमें जिस प्रकार वर्णित है वैसी उत्कृष्ट स्वप्न परम्परा देखी ॥५॥

६

## वामादेवीके सोलह स्वप्न

सूँड ऊपर उठाये हुए, शरदकालीन मेघके समान विशालकाय हाथी अपनी ओर मुँह किए हुए देखा। प्रतिध्वनिसे पृथ्वीको मुखरित करनेवाला धवल वृषभ अपने मुँहमें प्रविष्ट होते हुए देखा। सघन अयालवाला, तेजस्वी, नखोंके कारण भयंकर तथा विशाल मुँहवाला सिंह देखा। आभरणोंसे भूषित, धवलवस्त्रधारिणी तथा कमलपर विराजमान लक्ष्मीको देखा। नाना प्रकारके पुष्पोंसे गूँथा गया तथा विविध प्रकारकी सुगन्ध देनेवाला माला समूह देखा। सोलह कलाओंसे परिपूर्ण और निष्कलंक चन्द्रमा स्वप्नमें देखा। अन्धकारका नाश करनेवाला तथा सकल भुवनको प्रतिबोधित करनेवाला सूर्य स्वप्नमें देखा। मन और पवनके समान चपल तथा जलमें क्रीडा करता हुआ मीनयुगल उस परमेश्वरीने देखा। कांचन-कलशसे भूषित एवं जलसे भरे हुए पवित्र कुम्भ देखे। कोमल पँखुडीवाला, मनोहर एवं पानीमें डूबा हुआ हेमवर्णका कमल-समूह देखा।

सागर, श्रेष्ठ सिंहासन, अन्धकारका नाश करनेवाला पूज्य देव विमान, धरणेन्द्रका भवन, और धूमरहित अग्निको स्वप्नमें देखा ॥६॥

## ७
## वामादेवी द्वारा वाद्य-ध्वनिका श्रवण

जब हयसेन नृपके भवनमें शय्यागृहमें विश्राम करती हुई वामा देवी स्वप्नावली देख रही थी तब प्रभातके समय लाखों ही नहीं असंख्य तूर्य बज उठे। महानन्दी, नन्दिघोष तथा सुघोषकी झन् झन् टन् टन् करती हुई उत्तम ध्वनि उत्कृष्ट थी, अत्यन्त सुन्दर थी, आकर्षक थी, प्रशस्त थी, महान् थी, गम्भीर थी और साथ ही भीषण भी थी। टट्टरी धीरेसे बजाई गई। मद्दल, ताल तथा कंसालका घोर कोलाहल हुआ। ताविल, काहल, भेरी, भम्भेरी और भम्भाकी ध्वनि हुई। वीणा, वंश, मृदंग तथा उत्तम स्वरवाले शंखोंका शब्द हुआ। हुडुक्का और हाथसे बजाई जानेवाली झालरकी ध्वनि हुई। साथ ही नूपुर भी बज उठा।

अनेक प्रकारके तूर्योंकी विशिष्ट और मांगलिक ध्वनिसे ईश्वरको गर्भमें धारण करनेवाली, उत्तम सौभाग्यवती, परमेश्वरी वामादेवी जागीं और फिर सिंहासनपर बैठीं ॥७॥

## ८
## वामादेवी द्वारा हयसेनसे स्वप्नोंकी चर्चा

स्नान और वंदनविधिसे निवृत्त हो (वामादेवीने) अनेक स्तोत्रोंसे भगवानकी स्तुति की। फिर ताम्बूल, वस्त्र और आभरणोंको ग्रहणकर तथा याचक समूहको दान देकर वह वहाँ गई जहाँ हयसेन राजा थे। पहिले (अपने) आगमनकी सूचना देकर फिर वह परिजनोंके साथ प्रविष्ट हुई और आसनपर बैठी। अवसर देखकर उसने राजासे कहा—"हे प्रभु, हम कुछ कहना चाहते हैं आप उसे एकाग्रचित्त होकर सुनिए। मैंने आज सोलह स्वप्न देखे हैं। उसी समयसे मैं अत्यन्त सन्तुष्ट एवं प्रसन्न हूँ। मैंने स्वप्नमें हाथी, वृषभ, सिंह, लक्ष्मी, माला, चन्द्रमा, सूर्य, मीनयुगल, कुम्भ, कमल, सागर, सिंहासन, देव विमान, नागालय, रत्न और अग्निको देखा है।"

"हे परमेश्वर, आज मैंने रात्रिके उत्तर प्रहरमें कलिकालके पापोंका नाश करनेवाले, भुवनमें महान् और सुप्रशस्त ये स्वप्न देखे हैं। हे नरेश्वर, आप उनका फल बताइए" ॥८॥

## ९
## स्वप्नोंके फलपर प्रकाश

उन वचनोंको सुनकर राजा सन्तुष्ट हुए और कहा—"देवि, (इन) सबका फल सुनो। तुम्हें ऐसे पुत्रकी प्राप्ति होगी जो त्रैलोक्यका उद्धार करनेमें समर्थ होगा। गजसे यह जानो कि वह गजके समान गतिवाला होगा। बैलसे, वह जगमें प्रधान और धुरन्धर होगा। सिंहसे वह शूर और धवल कीर्तिवाला, श्रीके दर्शनसे सुखका भण्डार, श्वेत पुष्पमालसे शुभ दर्शनवाला और भुवनमें पूज्य, चन्द्रसे कान्ति और लावण्यका पुंज, सूर्यसे त्रिभुवनको प्रतिबोधित करनेवाला और मीनसे आकर्षक और सुन्दर होगा। कुम्भसे सब जनोंका प्रेम-पात्र और कमल समूहसे पापरहित होगा। सागरसे धीर और गम्भीर, सिंहासनसे शैलपर अभिषेक करानेवाला, देवविमानसे शुभचरित्र और स्वर्गसे च्युत होनेवाला होगा।

नागालयके देखनेसे तुम्हारा पुत्र इन्द्रके समान सुन्दर होगा। मणि और रत्नोंसे औरोंके लिए दुष्प्राप्य तथा प्रिय और अग्निके कारण प्रखर तेज धारण करनेवाला होगा ॥९॥

## १०
## कनकप्रभका स्वर्गसे च्युत होकर गर्भमें अवतरण

स्वप्नावलीका पूरा फल सुनकर वामादेवी अत्यन्त सन्तुष्ट हुई। उसी समय कनकप्रभ देव वैजयन्त स्वर्गमें देवोंके साथ क्रीडाकर तथा अनेक सुख भोगकर वहाँसे च्युत हुआ। अनेक सुकृत कर्म करनेवाला, प्रखर तेजका धारक, बोधि-प्राप्त एवं

तीन ज्ञानोंसे युक्त वह (कनकप्रभ) गर्भमें आया। नौ महीनों तक कुबेरने प्रभुके घरमें असख्य रत्नोंकी वर्षा की। वाराणसी नगरीमें जो दरिद्र, गतयौवन, ऋणमग्न अनाथ, क्षुद्र, मित्र और स्वजनोंसे वचित, दीन और असमर्थ थे उन सबको यक्षेश्वरने धनाढ्य बना दिया। स्वर्गमें जो देव सम्यक्त्व सहित थे वे वामादेवीकी सेवा करते, पुन पुन हजारों स्तोत्रोंसे स्तुति करते और हर्ष-पूर्वक विनयसे यह कहते थे—"हे महासती, तुम ही जगन्माता हो। हे माता, (तुम) ससार-चक्रमें फँसे हुओंको धीरज दो। तुम ही एक कृतार्थ और पुण्यवती हो। वे धन्य हैं जो तुम्हारे चरणोंमें नमस्कार करते हैं।"

"जिसके गर्भसे सुरोंमें श्रेष्ठ, सुरभवनसे अवतरित, गुणोंसे युक्त, कामरूपी योधाका निवारण करनेवाला पुत्र होगा वह आप सुरों और मनुष्यों द्वारा वन्दित हैं, श्रेष्ठ हैं और जगमें अभिनन्दित हैं ॥१०॥

## ११
## तीर्थंकरका जन्म

जब चन्द्र अनुकूल, करण और योग शुभ तथा आकाश उत्तम ग्रहोंसे युक्त था, रवि, राहु, शनिश्चर, बृहस्पति, मगल सब उच्च स्थानोंपर, मित्र गृहोंमें तथा अनुकूल थे; चारों ग्रह ग्यारहवें स्थानमें तथा सब नक्षत्र और शकुन शुभ और प्रशस्त थे उस समय अपनी कान्तिसे चन्द्रको जीतनेवाला, सकल बन्धुजनोंका सुख उत्पन्न करनेवाला, भुवनरूपी गृहको चारों दिशाओंसे प्रति बोधित करनेवाला, एक हजार आठ शुभ लक्षणोंसे अलकृत देहवाला, मति, श्रुति और परम अवधिज्ञानसे युक्त, अत्यन्त कल्याण कारी, गुणोंका धारक, रविके तेजका सरलतासे पराभव करनेवाला, मदन योधा ( के मन ) में भय उत्पन्न करनेवाला तथा अत्यन्त शुद्ध शरीरधारी वह गर्भसे बाहर आया मानों अभिनव नलिनीपत्र जलसे निकला हो।

मनुष्यों और देवोंका मगल करनेवाले, भव्यजन रूपी कमलोंके लिए सूर्य, बहु लक्षणोंके धारक, सकल दोषोंका नाश करनेवाले जिनेन्द्र भगवान् उत्पन्न हुए ॥११॥

## १२
## इन्द्र द्वारा तीर्थंकरके जन्मोत्सवकी तैयारी

जब सब सुरों, असुरों और त्रिभुवनमें श्रेष्ठ, कलिकालकी कलुषता और कषायोंको दूर करनेवाले जिनेन्द्र भट्टारक उत्पन्न हुए तब सुरेन्द्रका आसन कम्पायमान हुआ। उसी समय उसने अवधिज्ञानसे यह देखा कि मेरा यह आसन क्यों हिला? यह जानकर कि जिनेन्द्रका जन्म हुआ है, सुरेन्द्रके अग-अगमें हर्षका सचार हुआ। तत्काल आसन छोड़कर एव जिनेन्द्रकी दिशामें सात पद चलकर ( उसने ) पृथ्वीपर साष्टाग नमस्कार किया तथा जिन भगवान्का स्मरण कर चरणोंमें प्रणाम किया। फिर आसनकी ओर मुड़कर तथा उसपर बैठकर सुरपतिने प्रसन्न-वदन होकर कहा—"हे सुर, असुर, देव, यक्ष, राक्षस और गन्धर्व भारतवर्षमें शिव, शुभ और शाश्वत, जगके स्वामी जिनेन्द्र भगवान्का जन्म हुआ है। जिसके प्रसादसे आठ गुणोंके धारक हम सुरेश्वरके रूपमें उत्पन्न हुए हैं उस जिनेन्द्र भगवानका अभिषेक तुम मेरु शिखरपर जाकर करो।"

सुरेश्वरके मुखसे निकले हुए सुहावने और सरस वचनोंको सुनकर सब सुर और असुरोंका समूह हाथी, घोड़ा आदि वाहनों-सहित जिनवरके जन्मोत्सवमें आया ॥१२॥

## १३
## इन्द्रका वाराणसीके लिए प्रस्थान

अप्सराओंसे घिरा हुआ, चमचमाते वज्रास्त्रको लिए हुए श्रेष्ठ देवों, गन्धर्वों, यक्षों, किन्नरों, यम, वरुण, कुबेर, भवनवासियों एव पातालवासियोंको चारों तरफ किए हुए स्वर्गका स्वामी जब बाहिर आया तो सामने ही ऐरावत खड़ा था। उसकी लम्बी सूँड थी तथा धवल और प्रलयकालीन मेघके समान विशाल शरीर था, उसके अग-अगमें मद व्याप्त था, वह लटकते घटों और उत्कृष्ट चमरोंसे शोभित था, वह आकाशमें मदजलका प्रवाह बहा रहा था, उसका शरीर नक्षत्रमालासे भूषित था,

सूँड़से आवाज करता हुआ वह पानीकी वर्षा कर रहा था, अनेक फूलमालाओंसे भूषित था और रोषपूर्ण था; सोनेकी झाँझोंसे (उसकी गति) नियमित थी; (वह) मधुरध्वनिसे युक्त था, भौंरोंके समूहसे व्याप्त था, उसके कान चञ्चल और अस्थिर थे, उसके दाँत सफेद और मूसलके समान थे तथा उसका रंग हिमके समान था।

मेघके समान गर्जता हुआ, दुर्धर, अत्यन्त मदमत्त, उज्ज्वल और धवल शरीरवाला तथा मदसे विह्वल वह एक लाख योजन प्रमाण विशाल आकारसे (द्वार प्रदेशको) रूँधकर खड़ा हुआ था ॥१३॥

## १४
## इन्द्रका वाराणसीमें आगमन

देवराज उस महागजपर आरूढ़ हुए। सामने ही चार प्रकारके देवोंका समूह खड़ा था। रूप और लावण्यसे संपन्न सत्ताईस करोड़ अप्सराएँ थीं। उस स्वर्गमें जो कामी, अभिमानी, कलहकारी उछल-कूद करनेवाले, वाहन और सेवा करनेवाले, किल्विषक देव थे वे कहीं भी नहीं समा रहे थे। वे स्वर्गके स्वामीका वैभव देखते हुए चल पड़े। स्वर्गमें भिन्न-भिन्न प्रकारके जो दूसरे हीनतेज देव थे, वे उस समय यह चिन्ता कर रहे थे कि इस स्वर्ग-लोकसे कैसे छुटकारा मिले जिससे कि भारतवर्षमें जाकर तपश्चर्या ग्रहण कर सकें; जिसके फलस्वरूप दुर्लभ इन्द्रत्वकी प्राप्ति होए। दूसरे जो अनेक ऋद्धिधारी और तपोबलसे महान् देव थे वे यह कह रहे थे कि हमारा यह स्वर्गका निवास सफल हुआ क्योंकि इस कारणसे आज हम जिनेन्द्रके पास पहुँच रहे हैं। इस प्रकार बातचीत करते और चलते हुए वे देव वाराणसी नगरी पहुँचे।

नाना प्रकारके असंख्य यानों और विमानोंसे पूरा आकाश छा गया। विविध विलास और प्रसाधन युक्त, सुरपतिका वह आवेगपूर्ण सैन्य-समुदाय कहीं भी नहीं समा रहा था ॥१४॥

## १५
## तीर्थंकरको लेकर इन्द्रका पाण्डुकशिलापर आगमन

जिन-भवनकी तीन प्रदक्षिणाएँ देकर इन्द्र गगनमें हाथीको रोककर खड़ा हो गया। [ फिर इन्द्रने ] महादेवी इन्द्राणीसे कहा—"भीतर जाकर तीर्थंकर देवको ले आओ।" उस वचनको सुनकर देवी इन्द्राणी प्रभुकी आज्ञासे भवनके भीतर गई। उसने जिनेन्द्रकी माताके चरणोंमें नमस्कार किया फिर बालकको हाथोंमें लेकर बाहिर आई। जिनेन्द्र देवको आते देखकर सब देवगण उसी दिशामें मुँहकर खड़े हो गए। सुरेन्द्रने तीन ज्ञानोंसे भूषित तथा महान् गुणोंके धारक उस बालकको नमस्कार कर (अपने हाथोंमें) ले लिया। फिर उस तप और तेजकी राशि, अनेक गुणोंके धारी तथा भुवनपूज्य जिनवरको हाथीके मस्तकपर विराजमान किया। तदनन्तर सुरपति आकाशको लाँघता हुआ तथा ग्रह-समूहोंको पीछे छोड़ता हुआ वेगसे चला। जब इन्द्र निन्यानवे हजार योजन आकाश पार कर चुका तब वह प्रकृष्ट मणि और रत्नोंसे दमकते हुए मेरु शिखरपर पहुँचा।

फिर पापका क्षय करनेवाले तथा महामलसे रहित तीर्थंकरको पाण्डु शिलापर विराजमान किया (और कहा) "हे भव्यो, पूर्व जन्ममें अर्जित तीर्थंकर-प्रकृतिके फलको देखो" ॥१५॥

## १६
## तीर्थंकरके जन्माभिषेकका प्रारम्भ

जगमें अजेय, महाबलशाली, रत्नोंसे जगमगाते हुए मुकुटों द्वारा शोभित सुर तथा असुरोंका दल कलश लिए हुए मन और पवनके वेगसे आकाशमार्गको लाँघकर क्षीरसमुद्रको गया। सुवर्ण-निर्मित, एक योजन मुँहवाले, खूब बड़े, निरन्तर जलसे भरे, श्रेष्ठ देवों द्वारा हाथों-हाथ लाये गये कलश बरसते हुए मेघोंके समान मेरु शिखरपर लाए जाने लगे। इस प्रकार क्षीरोदधिसे लेकर मेरु पर्वत तक नभमें सुरों और असुरोंकी एक पंक्ति बन गई। उस अवसरपर आभरणोंसे अलंकृत, आकर्षक शोभा-

युक्त, सुडौल देहवाले इन्द्र पहले जिन-मंगलका उच्चारणकर एवं कलश लेकर चारों तरफ खड़े हो गये। उन्होंने सुवर्ण निर्मित, उत्तम सुगन्धयुक्त अभिषेक-कलशोंको कुसुमोंसे सजाया।

तप गुणोंके धारक, सुरों और असुरोंके स्वामी, जिनेन्द्रभगवान्‌का अभिषेक मेरु शिखरपर आरंभ हुआ। जिनेन्द्र भगवान् सिंहासनपर बिठाए गये फिर जयजयकार ध्वनि हुई जिससे समस्त भुवन गूँज उठा ॥१६॥

## १७
## सौ इन्द्रोंका उल्लेख

अत्यन्त शुभ भावनाको निरन्तर भाते हुए सुरवर जिनेन्द्रके चारों ओर खड़े हुए। भवनवासियोंके जो चालीस (इन्द्र) होते हैं, उन्होंने अभिषेक कालमें कलश ग्रहण किए। व्यन्तरोंमें अत्यन्त तेजस्वी और अनेक प्रकारसे उत्कृष्ट सब मिलाकर बत्तीस ( इन्द्र ) होते हैं। ज्योतिषियोंमें रवि और शशि जो दो प्रधान होते हैं वे जन्माभिषेकके समय समीप खड़े थे। तिर्यञ्चोंमें पचानन और मनुष्य लोकमें चक्रेश्वर प्रधान होते है। इन सबने, जिनकी कि इच्छा सदा पूरी होती है, अभिषेक-कालमें शरीरकी विक्रिया कर एक एक कलश हाथमें लिया। कल्पवासियोंके ऋद्धिधारी चौबीस इन्द्र होते हैं, इन्हें मिलाकर महान्, अत्यन्त सुखी और समृद्ध तथा समस्त जगमें प्रसिद्ध कुल सौ इन्द्र माने गये है।

इन सबके बीच सौधर्म ( कल्प ) का इन्द्र प्रभुत्वशाली और जगमें वृद्धिशील होता है। वही लोक और अलोकको प्रकाशित करनेवाले तथा शाश्वत पदपर वास करनेवाले जिनेश्वरका अभिषेक करता है ॥१७॥

## १८
## देवों द्वारा मनाये गये उत्सवका वर्णन

उसी समय भव्यजनों एवं अन्यजनोंके मनकी आशा पूरी करनेवाले उत्तम एवं नाना प्रकारके वाद्य बजने लगे। किसी किसीने धवलशंख फूँका और कोई पटु, ढोल और घंटे आदि असंख्य वाद्य बजाने लगे। किसीने डफली, भेरी, तासे या मृदंगपर मधुर ध्वनि की। कोई नव रसों और आठ भावोंसे युक्त महान् भरत शास्त्रका प्रयोग करने लगे। कोई वीणा वाद्यपर आलापने लगे। कोई उत्तम स्वरोंमें अनुराग पूर्वक गाने लगे। कोई पवित्र और त्रैलोक्यमें श्रेष्ठ चार प्रकारके मंगलका उच्चारण करने लगे। कोई उत्तम चौकोर स्वस्तिक बनाने लगे। कोई अनेक फूल मालाएँ गगनमें बरसाने लगे। कोई देव गीतका आलापनकर पूरे जन्माभिषेक ( के समय ) में नृत्य करते रहे। किसीने सुगन्धि द्रव्य गगनमें छिड़का और उसे मणि और रत्नोंके समूहसे पाँच वर्णका किया। किसीने विचित्र कौतूहल प्रदर्शित किया और किसीने अचिन्तनीय विज्ञान और योगका प्रदर्शन किया।

जिस विज्ञानको वे जानते थे, थोड़ा भी समझते थे या जिसे थोड़ा बहुत भी पढ़ा था, उसे विशिष्ट समझकर उन्होंने जिनवरके जन्मोत्सवमें दिखलाया ॥१८॥

## १९
## *जन्माभिषेकका वर्णन*

सुर तथा असुर आदि समस्त देवोंने सुनहले, जल से भरे, मनोहर तथा अत्यन्त आकर्षक कलशोंको उठाया, जयकार किया, तथा जिनेन्द्रका अभिषेक किया। कुवलयदलके समान आँखोंवाले देव भरे हुए सैकड़ों, हजारों और लाखों कुम्भ लाने लगे और अमरेन्द्र उन्हें जिनेन्द्रकी अनेक लक्षणोंसे युक्त देहपर उँडेलने लगे। सुरपतियोंके समान ही अनेक देव अपनी-अपनी देवियों-के साथ कलश लेकर खड़े थे। जब देवोंके साथ मिलकर सुरेन्द्रने जिनेन्द्रदेवको वैभवपूर्वक नहलाया तब उसका मन सन्तुष्ट हुआ। मंगल, पवित्र और सुरों तथा असुरोंसे भरे पूरे पर्वतपर नहलाए गये जिनेन्द्र शोभाको प्राप्त हुए। जिस जलसे जिन-भगवान्‌का स्नान कराया गया वह कल कल ध्वनि करता एवं उफनता हुआ पर्वत शिखरपर बहने लगा। लहरियाँ लेता हुआ गिरि शिखरके

ऊँचे वृक्षोंको नहलाता हुआ वह जल चारों दिशाओंमें प्रवाहित हुआ। उस समय देवोंने जिन-भगवानका जो अभिषेक किया उसका वर्णन करनेमें कौन व्यक्ति समर्थ है ? वहाँ देवोंने जिन भगवान्‌को उसी तरह नहलाया जिस तरह अवसर्पिणीके प्रारम्भमें ऋषभदेवको नहलाया गया था।

पांडुशिलापर स्नान कराये गये तथा क्षीरोदधिके जलसे धवल और उज्वल परमेश्वर जिनेश्वर देव गतिमान और कलाओंसे कान्तिमान् चन्द्रके समान शोभाको प्राप्त हुए ॥१९॥

## २०

## जन्माभिषेकके उत्सवका वर्णन

किसी स्थानमें सुन्दर पुरन्दर नभमें खड़े थे। किसी स्थानमें एक दूसरेके प्रति ईर्ष्यालु अप्सराएँ थीं। किसी स्थानमें जिनोत्सवमें निरन्तर भाग लेनेवाले व्यन्तर ( देव ) थे। किसी स्थानमें अच्छे स्वरमें गानेवाले किन्नर थे। किसी स्थानमें सुन्दर फूलमालाओंसे भूषित ( कोई ) नाच रहा था। किसी स्थानमें ताँसे, भेरी और मृदंग बज रहे थे। किसी स्थानमें पल्लव पञ्चवर्णके किये जाकर सुशोभित हो रहे थे। किसी स्थानमें दुग्गिय विशाल हारसे शोभित थी। कहीं सुरङ्गज ( देवकुमार ) अत्यन्त सजे-धजे खड़े थे। किसी स्थानमें भवनवासी देव नभमें स्थित थे। किसी स्थानपर तारा ( आदि ज्योतिष्क देव ) अत्यन्त सुन्दर दिखाई देते थे। किसी स्थानपर एकत्रित सुर-असुर आतुर हो रहे थे।

किसी स्थानमें महायशधारी सुरेन्द्र मेरुके मस्तकपर नाच रहे थे तथा सबके सब अपनी विशेषताके साथ ( जिनेन्द्रको ) जगतका स्वामी कहकर विनय प्रदर्शित कर रहे थे ॥२०॥

## २१

## तीर्थंकरका कर्णच्छेदन तथा नामकरण

मङ्गलवाद्यकी ध्वनिके साथ विधिपूर्वक भरे गये अत्यन्त विशाल तथा निरन्तर लाये और क्षीर समुद्रको पुनः ले जाये गये मंगल कलशोंसे सुर तथा असुरों द्वारा वन्दित जिनेन्द्रका अभिषेक किया गया। इससे भव्य महाजन मनमें आनन्दित हुए। जिनदेवकी संगतिमें क्षीर समुद्रके जलसे पर्वतका भी स्नान हुआ। अथवा उत्तम ( जनों ) की संगतिसे किसकी उन्नति और प्रभुता ( की वृद्धि ) नहीं होती ? गिरि-कन्दराओंमें जो पानी आया उसे पशुओंने पिया ( आस्वादन किया )। वे जीव भी धन्य और कृतार्थ हुए तथा गुणवान्, पापरहित एवं दयावान् बने। जिन्होंने जिनेन्द्रको अभिषेकके समय सिंहासनपर बैठे देखा उनका सम्यक्त्व परम अविचल, दोषरहित और गुणोंसे निर्मल हुआ।

उस अवसरपर शत्रुका दमन करनेवाले इन्द्रने वज्रसूचीको लेकर लक्ष्मीधारी, जगतके स्वामीको हाथोंमें धारणकर ( उनके ) दोनों कानोंको छेद दिया ॥२१॥

## २२

## तीर्थंकरकी स्तुति

जगत्‌के स्वामीके दोनों कानोंमें कुण्डल, वक्षस्थलपर हार, दोनों हाथोंमें कंकण और कमरमें कटिसूत्र पहिनाया गया, सुन्दर तिलक लगाया गया तथा मस्तकपर उज्वल मुकुट रखा गया। इसी समय वज्रधारी सुरपतिने जिनेन्द्रकी जय-जयकारकी—"हे परमेश्वर, हे भुवनके स्वामी आपकी जय हो। हे जिनेश्वर, आप क्षयरहित और अनादि तथा अनन्त हो। आप अनेक उत्तम और कल्याणकारी सुखोंके दाता हो। इन्द्रिय रूपी अत्यन्त चपल अश्वोंके नियन्ता हो। काम, क्रोध, मद और मोहका निवारण करनेवाले हो। पापरूपी अत्यन्त ऊँचे पर्वतका विदारण करनेवाले हो। विविध परीषहरूपी वैरियोंका दमन करनेवाले हो। कामरूपी महान् योधाको परास्त करनेवाले हो। भव्य जनरूपी कमलोंको विकसित करनेके लिए सूर्य हो। अभय पदका दान करनेवाले और जगको पवित्र करनेवाले हो। चारों गतियोंका, कलिकालकी, कलुषताका तथा पापोंका नाश करनेवाले हो। आपका बल और ख्याति उत्तम तथा शिक्षा उत्कृष्ट है।"

"आप भुवनमें प्रशंसा प्राप्त हैं, मुनियों द्वारा नमस्कृत हैं और सैकड़ों इन्द्रों द्वारा आपके चरणोंकी वन्दना की जाती है। आप केवलज्ञानके कारण दिवाकरके समान हैं, संयमके सागर हैं तथा अविचल पदसे अभिनन्दनीय हैं। आपकी जय हो" ॥२२॥

## २३

## तीर्थंकरको वामादेवीके पास छोड़कर इन्द्रका स्वर्गमें आगमन

इसी समय इन्द्रने वज्र लेकर (भगवान्‌के) दाहिने अँगूठेको चीर दिया। इस प्रकार जो अमृत उसमेंसे निकला उससे जरा और मृत्यु कदापि नहीं होते। उस बालकको साष्टाङ्ग प्रणामकर स्वयं इन्द्रने उसका नाम पार्श्व रखा। फिर (इन्द्र) दोनों हाथोंसे बालकको लेकर उठा, उसके भवनकी तीन प्रदक्षिणा की और वाराणसी नगरमें प्रविष्ट हुआ। वहाँ सामने ही अनेक प्रकारके देवोंका समूह खड़ा था। मंगल वाद्योंकी ध्वनिके बीच वह धीरे धीरे हयसेन राजाके घर पहुँचा। जिनवरको जिनवरकी माताको सौंपकर सुरेन्द्रने स्वयं नृत्य किया। फिर जिनेन्द्रकी रक्षाके लिए उत्तम देवोंको नियुक्त कर इन्द्र देवोंके समूहके साथ स्वर्गको वापिस गया। चिन्ताविमुक्त यक्षराज जिनवरको अनुराग पूर्वक प्रणामकर अपने घर गया। पहिले जो सोलह अप्सराएँ सेवा करने आई थीं वे भी जिन जननीको प्रणाम कर चली गईं।

गोशीर्ष चन्दनसे चर्चित, अपरिमित यशसे धवलित, उत्कृष्ट आभूषणोंसे विभूषित तथा जयश्री द्वारा आदर प्राप्त पद्ममुख जिन-भगवान्‌को देखकर उत्तम पुरुषों और देवोंने नमस्कार किया ॥२३॥

॥ आठवीं संधि समाप्त ॥

# नौवीं सन्धि

बालकका अभिषेक कर सब देव और असुर अपने-अपने घर चले गये। राजाके तथा अन्तःपुरकी स्त्रियोंके मनमें सन्तोष हुआ।

## १

## हयसेनके राजभवनमें जन्मोत्सव

बालकके अंग गोशीर्ष चन्दनसे चर्चित थे। कामदेवके समान ( सुन्दर ) उस बालकको देखकर परमेश्वरी वामादेवी सन्तुष्ट हुईं। उन्होंने उसे अपने हाथोंमें लिया, छातीसे लगाया और उसका चुम्बन किया। सब बन्धु-बान्धवोंको भी इससे सन्तोष हुआ तथा समस्त नगर-निवासियोंको आनन्द हुआ। दूसरे राजाओंने तथा देवोंने वीर हयसेनको मस्तक झुकाकर प्रणाम किया एवं बधाई दी। यह समाचार सुनकर अन्तःपुरकी स्त्रियाँ हर्षित हुईं। अनेक चारण ( हयसेनके ) राजमहलमें आकर स्तुति-पाठ करने लगे। स्त्रियाँ इस नये कौतुकसे रोमाञ्चित हो नृत्य करने लगीं। अच्छे स्वरसे तूर्योंके बजने तथा नूपुर ( पहिने हुए ) नर्तकियोंके आनन्द विभोर होकर नाचनेसे कानोंमें अन्य कुछ भी सुनाई नहीं देता था। ऐसा प्रतीत होता था मानों संसार बहिरा कर दिया गया हो।

जिनभगवान्के जन्मोत्सवमें समस्त संसारने नृत्य किया, ( उस कारणसे ) टूटे हुए हार, केयूर और रत्नोंसे पृथ्वी भर गई ॥१॥

## २

## हयसेनकी समृद्धि

अनेक पुरों और नगरोंसे भरी-पूरी यह पृथिवी हयसेनके अधिकारमें थी। जो भी कोई वैरी विरोधमें थे वे भी हयसेनको प्रणाम करने लगे। जो राजा सीमाप्रान्तोंमें निवास करते थे वे हयसेनका स्वामित्व मानते थे। बलवान् राजा और श्रेष्ठ पुरुष भेंट लेकर आते और प्रणाम करते थे। समुद्र, पर्वत, अन्य द्वीपों और देशोंमें औषध, धन, धान्य, स्वर्ण, शस्त्र, मणि-रत्न, नाना प्रकारके वस्त्र, शय्या, आसन, भोजन तथा खान-पानकी सामग्री, रस, कुसुम, लेपन, उत्तम यान, हाथी, घोड़े, बैल, बछड़े आदि जो कुछ भी था वह दिन-प्रतिदिन हयसेनको प्राप्त होता था। ( इससे ) वाराणसी नगरमें समृद्धि आयी। वहाँके निवासियोंने सैकड़ों उत्सवोंसे अपनी श्री-वृद्धि की।

राजा हयसेनका महल धन-धान्य, सम्पत्ति और यशसे परिपूर्ण हुआ। लोगोंसे भरा-पूरा वह ( महल ) तरंगोंसे युक्त समुद्रके समान शोभा पाता था ॥२॥

## ३

## तीर्थंकर द्वारा बाल्यावस्था पारकर इकतीसवें वर्षमें प्रवेश

परमेश्वर जिनदेव उसी तरह बढ़ने लगे जिस प्रकारसे शुक्लपक्षमें नभस्थित चन्द्रमा कलाओंसे बढ़ता है। वे माता-पिता और अन्य जनोंको आनन्द देते और स्वयं अपने अँगूठेसे अमृताहार ग्रहण करते थे। बालक होकर भी बालकों जैसी क्रीडा नहीं करते थे। दूसरोंको पीड़ा देनेकी बात स्वप्नमें भी नहीं सोचते थे। जिस-जिस वर्षमें ( उन्हें ) जिस-जिस वस्तुकी चाह होती, उस-उस वस्तुको देवतागण लाकर प्रस्तुत करते थे। कन्दुक, चपल घोड़े, सुन्दर रथ, मदमाते हाथी, आहार, लेप, वस्त्र

सुगन्धिद्रव्य, आभरण, तरह-तरहके सुगन्धयुक्त कुसुम आदि जो भी जिन भगवान्को लाभदायक था, इन्द्र उस वस्तुको लाकर अर्पण करता था। केवल शीतलवायु ही जिनेन्द्रकी ओर बहती थी। सूर्यकी किरणोंका समूह दूरसे ही गमन करता था। तीर्थंङ्कर प्रकृतिके कारण विशेषता प्राप्त वे ( जिनभगवान् ) अपनी कान्तिसे सभीको प्रकाशित करते थे।

( वे ) सहसा स्वजनों तथा मित्रों और विरोधी पुरुषोंसे नमस्कृत थे। ( इस प्रकार ) जगत्पतिके तीस वर्ष देवोंके साथ क्रीड़ा करते हुए व्यतीत हुए ॥३॥

४

## हयसेनकी राजसभामें अनेक राजाओंकी उपस्थिति

किसी एक दिन समृद्धिशाली राजा हयसेन केयूर, हार और कुण्डलधारी राजाओंके साथ सभाभवनमें इन्द्रके समान विराजमान थे। उनके पश्चात् ही अन्य राजा उसी प्रकारसे आये जिस प्रकार इन्द्रके पीठ-पीछे ही लोकपाल देव आते हैं। अविचल अभिमानवाले तथा शत्रुओंके लिए सिंह समान वे राजा सिंहासनोंपर बैठे। भूतलके राजा, राणा, हूण, जाट, गुर्जर, खस, तोमर, भट्ट, चट्ट, हरिविशोत्पन्न, दहिया, सूर्यवंशीय, सुडिय नृप, मौर्यवंशी, इक्ष्वाकुवंशी, सोमवंशी, कुडुराज, कुल्कि छिंद, पमार, राठौड़, सोलंकी, चौहान, प्रतिहार, डुण्डु ( राज ), कच्छुरी, भयानक शत्रुका विनेता चंदल, रणकी इच्छा करने वाले तथा रिपुका दलन करनेवाले भट्टिय, चावण्ड, बलशाली मल्ल, टक्क, कच्छाधिपति, सिन्धु नरेश, कुडुक्क तथा,

अन्य दूसरे अनेक राजा जो धवलयशसे सुशोभित, उत्तम कुलोत्पन्न, परमयोद्धा एवं भुजबली थे, वे राजा (हयसेन)के सभा भवनमें उपस्थित थे ॥४॥

५

## राजसभाका वर्णन

राजाकी वह रंगबिरंगी सभा मानसे अलङ्कृत और अर्थोंसे शोभित थी। वह परानयसे परे, धनसे संपूर्ण भयसे रहित, कायरतासे दूर तथा नयसे युक्त थी। वह सर्वदा उज्ज्वल, मानरूपी चन्द्रको धारण करनेवाली, वैरियोंके लिए सिंहके समान तथा अमोघ थी। सहस्रों संग्रामोंमें उसका नाम ऊँचा रहा था। उसने शत्रुओंके प्रदेश, नगर और ग्रामोंको जीता था। वह झिलमिल करते मणियोंके हार और मुकुटोंसे शोभित, लम्पटतासे दूर, और अनेक गुणोंसे युक्त थी, अवसरपर ही बोलनेवाली एवं अपने कार्यपर ही विचार करनेवाली थी, दूसरोंका कार्य निपटानेमें कुशल, स्थिर और नम्र थी, चन्दनके लेपसे अत्यन्त सुगन्धित तथा अनेक कुसुमोंके समूहसे अत्यधिक सुवासित थी एवं आलापणी, काहल, वंश और तूर्य तथा ध्वनिछन्दमें बद्ध उत्कृष्ट गीतोंसे गुञ्जायमान थी। राजा ( हयसेन )की वह सभा इस प्रकारकी थी, जो देखनेवाले व्यक्तिके मनमें सुख उत्पन्न करती थी।

जयश्रीसे आदर प्राप्त तथा राजाओंसे घिरे हुए महाराज (हयसेन) सभामें उसी प्रकार शोभायमान होते थे जैसे शरद् ( ऋतुकी ) रात्रिमें तारागणोंसे घिरा हुआ नभस्थित चन्द्रमा ॥५॥

६

## राजसभामें दूतका आगमन

इसी समय गुणोंका सागर, बुद्धिमान्, शास्त्रार्थमें विचक्षण, भक्तिमान्, गम्भीर, धीर, सकल कलाओंसे युक्त, न्यायवान्, भव्यभावनायुक्त, गुणोंका धारक, दूसरेके चित्तको समझनेवाला, उत्तर देनेमें विदग्ध, प्रियभाषी, मधुर स्वरयुक्त, गुणोंका आगार, कुलमें ऊँचा, परसैन्यमें भेद डालनेमें दक्ष, अपने स्वामीकी प्रशंसाका लक्ष्य रखनेवाला, क्षोभ-हीन, आलस्य-रहित, प्रामाणिक, चाणक्य और भरतके शास्त्रोंको जाननेवाला, अनेक देशोंकी भाषाओंकी विशेषताओंसे परिचित, दृढ़, निष्कपट, महामति, पवित्र ( मति ), चारुवेशधारी, अत्यन्त उज्ज्वल एवं उत्तम कुलमें उत्पन्न ब्रह्मबल नामका दूत धवलवस्त्र धारण कर सैकड़ों उपहारोंके साथ हयसेनके सभा-भवनमें आया। प्रतिहारीके द्वारा सूचना भेजकर वह प्रविष्ट हुआ तथा सम्मानपूर्वक उपयुक्त आसनपर बैठा।

तब राजा हर्षपूर्वक उससे बोले—"हे महामति दूत, तुम कुशलतासे तो हो ? जिस कार्यसे तुम वाराणसी नगरीमें आये हो उसे शीघ्र बताओ।" ॥६॥

७

## दूत द्वारा कुशस्थल नगरके राजा द्वारा दीक्षा लेनेके समाचारका कथन

राजाके भव्य वचन सुनकर दूतने प्रणाम किया और कहा—"इस संसारमें कुशस्थल नामका एक नगर है। तीनों लोकोंमें भी उसके समान कोई दूसरा ( नगर ) नहीं है। वहाँ महान् यशस्वी और संपत्तिशाली राजा निवास करता था। उसका नाम शक्रवर्मा था। वह इस लोकमें बृहस्पतिके समान बुद्धिमान् था और ऐसा प्रतीत होता था मानो कोई देव इस ( पृथिवी ) पर उतर आया हो। राज्य करते-करते उसे गृहस्थाश्रमसे वैराग्य हो गया। उस नृपतिने अपने पुत्रको राज्यभार सौंपकर जिनदीक्षा ग्रहण कर ली। उसका पहिला पुत्र रविकीर्ति है, जो बलिष्ठ भुजाओंवाला है तथा उसका यश अक्षुण्ण है। हे स्वामी, मैं उसीके आदेशसे यहाँ आया हूँ और आपके चरणोंमें प्रणाम करता हूँ। उसने आपके पास कुशल समाचार भेजा है। ( वह यह है कि ) "आपकी सेवा हमें इस जन्ममें इष्ट है। आप मुझे जो भी आज्ञा दें मैं अपने परिजनोंके साथ शीघ्र ही उसका पालन करूँगा।"

"हे राजाओंके स्वामी, मेरे पिताके ( वरद ) हस्तके दूर हो जानेसे अब आप ( हम ) सबकी चिन्ता करें, आपके चरणोंको छोड़कर कोई दूसरी गति हमारे लिए इस पृथिवीमें नहीं है" ॥७॥

८

## समाचारसे हयसेनको दुःख

दूतके वचन सुनकर हयसेन अपने सज्जन-सम्बन्धीके लिए रुदन करने लगा—"हा शक्रवर्मन्! नरश्रेष्ठ! वीर! सहस्रों संग्रामोंमें भाग लेनेवाले! हा श्वसुर! कर्यदक्ष! उज्ज्वल-नाम! शुभेच्छु! स्वजन! वात्सल्ययुक्त! मनको भले लगनेवाले! सहस्रों सामन्तों द्वारा सेवित! देव! आप हमें छोड़कर कहाँ गये? क्या हमने आपकी किसी आज्ञाका उल्लंघन किया जो आप हमें त्यागकर धर्ममें लीन हुए? अथवा हे पृथिवीके स्वामी, आप ही धन्य हैं, जिन्होंने अनेक गुणोंसे प्रशस्त दीक्षा ग्रहण की। जिसने पंचेन्द्रियरूपी अश्वोंको वशमें कर लिया है उसके समान दूसरा कौन है? हम जैसे आज भी विषयोंके लोभी, एवं परिग्रह और क्रोधयुक्त हैं। हम अशक्त तप करनेमें असमर्थ हैं तथा पञ्चेन्द्रियोंके वशीभूत होकर कामासक्त रहते हैं।" जब ( हयसेन ) इस प्रकार अपनी निन्दा कर रहा था तब उसका हृदय शोकसे भर गया।

श्वसुरके वियोगसे दुखी वह नृपति मूर्च्छित हो पृथिवीपर गिर पड़ा। पूरा सभा-भवन उसके रुदनके कारण अश्रु-जलसे परिप्लावित हो गया ॥८॥

९

## दूत द्वारा रविकीर्तिके राज्य करने तथा यवनराज द्वारा उसे भेजे गये सन्देशकी प्राप्तिके समाचारका कथन

राजा हयसेनको स्नेहबद्ध जानकर दूतने नमस्कारपूर्वक विनती की—"हे देव, अथाह, अगाध और अपार जलसे युक्त यमुना नदीके तीरपर दुर्गम प्रदेशमें एक नगर है जिसकी उपमा पूरे मण्डलमें दी जाती है। उस नगरका स्वामी यवन नाम-का है। उसकी चतुरंगिणी सेना अपार है। उसने शक्रवर्माको परोक्षगत जानकर एक बुद्धिमान् और लक्षणयुक्त दूत भेजा। उसने कहलवाया कि "तुम अपनी कन्या हमें दो और इसमें विलम्ब मत करो। हे राजन्, तुम मेरे प्रति सेवाभाव रखो, आज्ञाको स्वीकार करो और भेंट ( नजराना ) दो। अतः पश्चात् मैं जो राज्य दूँ उसीका तुम उपभोग करो। दिन-प्रतिदिन ( मेरे प्रति ) हर्षपूर्वक स्नेह भाव रखो, मेरे प्रति सेवकका भाव प्रदर्शित करो तथा मेरी आज्ञाका पालन करो। इतना सब करके ही तुम अपने प्राणोंकी रक्षा कर सकते हो।"

"हे कुशस्थल नगरके स्वामी, यदि तुमने यह सब नहीं माना तो तुम और ( तुम्हारे ) सामन्त तथा योद्धा युद्धमें जीवित नहीं बचेंगे" ॥९॥

## १०

## सन्देशसे रविकीर्तिको क्रोध

"उन शब्दोंको सुनकर रविकीर्ति धधकती हुई अग्निके समान प्रज्वलित हो उठा। "रे दुर्मुख, दुष्कुल, दुष्ट, पापी, निष्ठुर, खलस्वभाव दूत, तू बहुत बोल चुका। अपने स्वामीके समान तू भी कुलहीन, जातिहीन और बुद्धिहीन है। तू बोलना तक नहीं जानता? तू हताश, निराश और दीन है। नय और विनयसे रहित तू बालकके समान अज्ञानी है। हे पापकर्मा, तू बोलना भी नहीं जानता और न अवसर ही पहचानता है। तू धर्मभ्रष्ट है। कल ही मैं उस यवनको सिरपर मुद्गर मारकर दण्ड दूँगा तथा सब योद्धाओंके साथ उसकी पूरी सेनाको मार गिराऊँगा। वह बेचारा यवन हमारे लिए क्या चीज़ है।" दृढ़ता पूर्वक यह कह उसने दूतका सिर उसी समय मुड़वाया, उसकी भर्त्सना की और कहा—"रे अनयके भण्डार दूत, तू इस सभा-भवनसे उठ जा।"

"रे दूत, यह एक सन्देशा तू यवनराजसे कहना—"मैं तुझे सामन्तोंके सहित मारूँगा। तू पुनः जीवित घर नहीं पहुँचेगा" ॥१०॥

## ११

## यवनराजका रविकीर्तिके नगरपर आक्रमण

"वह दूत, जिसका अंग-अंग क्रोधानलकी ज्वालासे झुलस रहा था अपना मान भंग कराकर वहाँसे निकला। फिर निमिषके अर्धांशमें ही वह, जहाँ यवन राज था, वहाँ पहुँचा। यवनराजको प्रणामकर उसने रविकीर्तिके साथ जो जैसी बात हुई थी उसे वैसी बताया—"हे देव, वह आपको तृण-तुल्य भी नहीं समझता, न भेंट (नजराना) देता नहि सेवा करना स्वीकार करता। यह सब समझ-बूझकर, हे राजन्, यदि आपमें शक्ति है तो कोई उपाय शीघ्र कीजिए।" इन शब्दोंको सुनकर यवन उसी प्रकार कुपित हुआ जैसे गजके ऊपर सिंह। "युद्धभूमिमें उसकी (रविकीर्तिकी) भुजाओंकी विशेषता देखकर मैं उसका देश कल ही अपने वशमें करूँगा। उसका अत्यन्त श्रीसम्पन्न नगर उखाड़ फेंकूँगा और उसके शरीरको बाणोंसे बेध डालूँगा"—ऐसा कहकर तथा भृकुटी चढ़ाकर वह योद्धाओंके साथ युद्धके लिए चल पड़ा।"

"गर्जना करते हुए, अभिमानमें चूर और हाथी, घोड़ा तथा रथोंसे सुसज्जित उस यवनाधिपने रविकीर्ति राजाकी सेना पर आक्रमण किया" ॥११॥

## १२

## हयसेनकी प्रतिज्ञा

दूतकी यह बात सुनकर हयसेनने अपने सामन्तोंसे कहा—'उस यवनका गर्व तो देखो, वह खलस्वभाव (इस प्रकार) बोलनेमें भी नहीं लजाता। यह यवन है कौन? वह कैसा जीव है जो अज्ञानी बालकके समान बोलता है! (इसे) देखा, तो, इस प्रकार बोलते हुए उस पापीकी जिह्वाके सौ टुकड़े क्यों न हो गये! यद्यपि पुण्य (के फल) से उसने राज्य पा लिया है तथापि वह हीन-जाति होनेके कारण निर्लज्ज है। किसी कार्यके सम्बन्धमें वह बोलना नहीं जानता तथा अन्यायपूर्वक पूरा राज काज चलाता है। यदि कल ही युद्धमें सामन्त, योद्धा, हाथी और घोड़ोंके साथ उसका नाशकर उसका मानमर्दन न किया तो मैं हयसेन नाम ही धारण नहीं करूँगा।

भृकुटिके कारण भयंकर (अतः) प्रलयकालके सूर्यके समान अशोभन उस राजाने सामन्तोंके साथ सभा भवनमें ही (उक्त) प्रतिज्ञा की ॥१२॥

## १३

## हयसेनके वीरोंमें वीरताका संचार

वह श्रेष्ठ नृपति सभा-भवनमें उठ खड़ा हुआ मानो संग्राम-भूमिमें कोई अंकुशरहित हाथी हो। कोई सिंहासनको दबाता हुआ तथा पुष्प-समूहको पैरोंसे कुचलता हुआ उठा। कोई पृथ्वीपर प्रहार करते हुए तथा दाहिने हाथमें असिपत्र लेकर उठा। कोई दर्पोद्भट योधा हाथोंको रगड़ता हुआ और 'मरो-मरो' यह कहता हुआ उठा। कोई भट तलवार हाथमें लिये हुए तथा हवामें हाथपर हाथ मारता हुआ उठा। ( इस प्रकार ) उठनेवालोंके मोतियोंके हार टूटे तथा रोमांचसे पुराने घाव फूटे। वेगसे उठते हुए राजाओंके मणि और रत्न इस प्रकार गिरे जैसे वृक्षसे फल। उठनेवालों ( के कारण ) पृथ्वीका आधार हिल उठा और वह कच्छप ( जिसपर पृथ्वी स्थित है ) मानो नष्ट हो गया। उठनेवालोंके कारण पूरा जगत् हिल उठा और शेषनाग पाताल-में पैरोंसे कुचल डाला गया।

जब वे वीर ( उस प्रकारसे ) उठ खड़े हुए तब राजा हयसेनकी वह राजसभा चन्द्रोदयके समय पवनसे आक्रान्त तथा क्षुभित समुद्रके ज्वारके समान ( दिखाई दी )।

## १४

## हयसेनका युद्धके लिए प्रस्थान

( उसी समय ) नगरमें ( रण- ) भेरी बज उठी; ( उससे ऐसा प्रतीत हुआ ) मानो सिंह-शावकने गर्जना की हो। उसकी ध्वनिसे सब योधा ( बाहिर ) निकल पड़े। वे सब कवच धारण किये थे, आवेशमें थे और क्रोधित थे। हाथोंमें उत्तम खड्ग लेकर सुभट श्रेष्ठ घोड़ोंपर सवार हुए। श्रेष्ठ नर रथमें बैठे हुए निकले। मदसे विह्वल तथा हौदा डालकर सज्जित किये गये विशाल हाथी बाहिर आये। इस प्रकार वह चतुरंगिणी सेना सब मार्गों और पथोंको रोंधती हुई नगरके बाहिर निकली। राजा हयसेन भी मंगल-विधिपूर्वक उत्तम रथपर आरूढ़ होकर नगरके बाहिर आये। उनके चारों ओर ध्वज, छत्र, चिह्न और खड्ग धारण करनेवाले नर-श्रेष्ठ पदाति थे। उसी समय राजाको सैकड़ों रथों तथा मन और पवनके समान वेगवान् अनेक अश्वोंने भी घेर लिया।

रथपर आरूढ़, हाथोंमें नाना प्रकारके महान् अस्त्र-शस्त्र लिये हुए, दर्पोद्भट तथा श्रीसम्पन्न ( पउमालिंगिउ ) वह नृप नभमें स्थित सूर्यके समान ( प्रतीत हुआ ) ॥१४॥

॥ नौवीं सन्धि समाप्त ॥

## दशवीं सन्धि

अपनी सेनाको तथा देवों, असुरों और महीतल ( निवासियों ) को आनन्द देते हुए राजा हयसेनका पुत्र ( पार्श्वनाथ ) शत्रुका सामना करने चला।

### १
### पार्श्वका स्वतः युद्धमें जानेका प्रस्ताव

जब राजा हयसेन सब सामन्तोंके साथ जाने लगे तब यह समाचार जगत्‌के स्वामीने सुना। लक्ष्मीके निवासस्थान वे देवकुमारोंके साथ अपने पिता हयसेनके पास आये। उन सुभट और धुरन्धर तीर्थंकरने हँसकर हयसेनसे कहा—"हे तात, आप वापिस जाइए और विस्तृत राज्य सम्हालिए। मैं संग्राममें जाऊँगा और आपका कार्य करूँगा। मैं आपकी प्रतिज्ञाको पूरी करूँगा और हे आर्य, आज ही सब शत्रुओंका संहार करूँगा; युद्धमें यवन राजको योद्धाओंके साथ बन्दी बनाऊँगा तथा रविकीर्तिको अविचल राज्य दूँगा; शत्रुके उत्तम पुरों और मण्डलोंको वशमें करूँगा तथा चन्द्रबिम्बपर आपका नाम लिखवाऊँगा और पुरों, ग्रामों, देशों, पट्टनों, नगर समूहों ( इस प्रकार ) पूरी पृथिवीपर आपका अधिकार कराऊँगा। हे तात, जो आपकी आज्ञाका उल्लंघन करेगा मैं युद्ध भूमिमें उसका दमन करूँगा, ( तब फिर ) आप क्यों जाते हैं?"

"हे तात, मुझ जैसे आपके सुपुत्रके होते हुए भी यदि आप स्वयं रणमें जायें तो इस लोकमें तथा परलोकमें मेरी बड़ी हँसी होगी" ॥१॥

### २
### पार्श्वको समझानेका हयसेनका प्रयत्न

पुत्रके युक्तियुक्त वचन सुनकर हयसेनने उसका आलिंगन किया और कहा—"हे पुत्र, तुम अभी बालक ही हो। यह ( तुम्हारा ) कौन सा समय है, ( तथा ) युद्धका कौन-सा काल होता है? जिनके बाल कानों तक सफेद हो गये हैं, संग्राममें जो धीर हैं तथा तलवार और भाले ( के घावों ) के निशान जिनके शरीरपर अंकित है, वे पुरुष भी संग्राममें भौचक्के हो जाते हैं, फिर जो अभी अबोध बालक है उसकी क्या बात? हे पुत्र, तुमने युद्ध अभी तक देखा नहीं, तुम अभी हमारी चिन्ता क्यों करते हो? हे पुत्र, हमारे अनेक पुण्यों और मनोरथोंसे तुम उत्पन्न हुए हो, मैं तुम्हें युद्धमें कैसे भेजूँ? मेरा कल्याण तो स्वयं जानेसे ही होगा। वैरियोंको जीतकर जबतक मैं वापिस आऊँ तब तक हे पुत्र, तुम घरमें ही सुखसे रहो।"

"शिशु तथा बालकका लालन पालन करना यह पिताका कर्तव्य है। इसके विपरीत, वृद्धावस्थामें पिताकी सेवा-सुश्रूषा करना पुत्रका धर्म है" ॥२॥

### ३
### पार्श्व द्वारा अपने प्रस्तावका समर्थन; युद्धके लिए हयसेनकी अनुमति

पिताके वचन सुनकर सरलतासे न माननेवाले कुमारने रूठकर कहा—"क्या बालकका पौरुष और यश नहीं होता? क्या बालकको मारनेसे उसके ( शरीरसे ) रुधिर नहीं आता? क्या बालक रण धनुषका धारण नहीं करता? क्या बालकके सामने रणमें शत्रु नहीं आता? क्या बाल अग्नि दहन नहीं करती? क्या बालकके द्वारा रणमें शत्रुका नाश नहीं होता? क्या बाल-सर्प जनोंको नहीं काटता? क्या बाल भानु अन्धकारका नाश नहीं करता? क्या बाल-मृगाधिप गर्जन नहीं करता? हे तात, आप

अकेले ही मुझे बालक कहते हैं। दूसरों ( के मुँह ) से यह शब्द नहीं निकलता। यदि मैं मन ( में निश्चय ) करूँ तो देवों और असुरोंपर भी विजय पा सकता हूँ, फिर बेचारे मनुष्यकी तो गिनती ही क्या ? अथवा युद्धसे दूर रहकर मेरे द्वारा गर्जना करनेसे क्या लाभ ?"

"हे राजन्, युद्ध करते हुए मेरे यश, पौरुष, विक्रम, कुल, बल, मान आदि सबको आप कल ही सुनेंगे" ॥३॥

## ४
## पार्श्वका युद्धके लिए प्रस्थान

पुत्रका अचिन्त्य बल, यश, पौरुष, कुलीनता तथा महान् कुलको दृष्टिमें रखकर हयसेन नृपने परिजनोंके साथ पार्श्वनाथको शिविरमें भेजा। उत्तम मुकुटधारी तीन सौ श्रेष्ठ पुरुष और नृप ( साथमें ) तैयार हुए। उनसे परिवेष्टित तीर्थंकर प्रस्थान किया। मानो देवों और असुरोंके समूहके साथ इन्द्र जा रहा हो। उनके साथ इक्कीस सहस्र उत्तम गज, उतनी ही संख्यामें उत्तम रथ, कुल मिलाकर दो लाख श्रेष्ठ सैनिक तथा चौंसठ सहस्र अश्व थे। शत्रुके दुर्दमनीय भटोंको वशमें लानेवाली उस पूरी सेनाकी यही संख्या थी। वहाँ रिपुका दमन करनेवाले तथा सिंह जुते हुए एक सौ रथ ( भी ) थे।

मित्रों, स्वजनों, बान्धवों, हाथियों, घोड़ों और आकर्षक रथों तथा सब सैनिकोंसे घिरा हुआ राजकुमार रणभूमिके लिए चला ॥४॥

## ५
## मार्गमें हुए शुभ शकुनोंका वर्णन

चलते हुए उसे सामने ( शुभ ) शकुन दिखाई दिये—गज, वृषभ, सिंह और कोकिलकी कूक, कपोत, सारस और हंसका स्वर, स्वर्ण, रत्न तथा कमलपत्र, सरसों, गोरोचन, दूर्वा, पानी तथा तिल, ईख, शालि, यज्ञस्थ पुरुष, श्री खण्ड, धरणी-फल, विविध शस्य, शुभ्र वस्त्र, केश, देवों द्वारा पुष्प वृष्टि, गोमय, प्रियंगु, भृङ्गार, कुम्भ, प्रज्वलित अग्नि, रत्न स्तम्भ, आलापनी, काहल, वंश, तूर्य, हय, गज तथा छत्र प्रभुके सामने ( दृष्टिगोचर हुए )। गन्धोदक, कुसुम, स्नान, पूजा, मोती, प्रवाल, प्रशस्त गुंज, पढ़ते हुए तथा हाथमें फूल लिये हुए ब्राह्मण, तन्दुल, कुमारियाँ, आभूषण और वस्त्र आदि शकुन जिस व्यक्तिको होते हैं वह हृदयेच्छित फल पाता है।

ये सब शकुन राह चलते हुए मनुष्यको जो फल देते हैं दिन, नक्षत्र, ग्रह, योग, सूर्य या चन्द्रका बल वह फल नहीं देता ॥५॥

## ६
## भटोंकी शस्त्र-सज्जाका वर्णन

शस्त्रधारी, रोमाञ्चित देह तथा कुपित योद्धा आवेग पूर्वक दौड़े। किसीका शस्त्र भयानक त्रिशूल है तो किसीका शर, तोमर या अर्धचन्द्र ( बाण )। कोई वावल्ल, भाला या बर्छा हाथमें लिये है तो कोई तलवारको यमके समान हाथमें धारण किये है। किसीके हाथमें रेवंगि या चित्रदण्ड है, तो किसीने प्रचण्ड मुद्गर हाथमें ग्रहण किया है। किसीने खुरुप्प या मुद्गररूपी प्रहरण ( धारण किया है ) तो किसीने घन, पट्टिस, सब्बल या धनुष। किसीका अस्त्र भयंकर प्रज्वलित शक्ति है जो कालरात्रिके समान दिखाई देती है। कोई निःशंक भट हाथमें असिपुत्रि ( कटार ) लिये है तो कोई अपने करतलसे चक्रको घुमा-फिरा रहा है। किसीके हाथमें नाराच या कनक ( अस्त्र ) है तो कोई समर्थ और श्रेष्ठ नर मुँह तिरछा किये हुए है।

समस्त प्रतापशाली कार्यक्षम नरवरोंने अपने स्वामीके कार्यके लिए नाना प्रकारके भारी एवं भयंकर प्रहरण धारण किये ॥६॥

७

## सरोवरके समीप सेनाका पड़ाव

वैरीरूपी समुद्रके सेनारूपी जलका शोषण करनेवाला ( कुमार ) देवघोष ( नामक ) उत्तम रथपर आरूढ़ हुआ। उसी अवसरपर समर तूर्य बजाये गये जो शत्रुओंके दुर्दम भटोंके प्रतापके लिए सूर्यके समान थे। काहल बजाए गये और शंख फूँके गये। लाखों पटु, पटह और तूर्य भी बजाए गये। जगत्‌के स्वामीपर धवलवर्ण श्वेतातपत्र लगाया गया। विजय पताका आरोपित की गई और चिह्न बाँधे गये। विशुद्ध लक्षणयुक्त गजोंको सजाया गया। सेनामें कलकल-ध्वनि गूँज उठी। नगाड़ा बजाया गया। ( उससे ) भयभीत और कातर योद्धा निश्चेष्ट हो गये। वीर पुरुष रोमाञ्चित हो मार्गमें आगे बढ़े मानो मदमत्त गज रणमें विचरण कर रहे हों। चारणजन जगत्स्वामीके गुणोंकी स्तुति करते हुए तथा 'जिओ' 'जिओ' कहते हुए मार्गमें जल्दी जल्दी चलने लगे। जब कुमार सेना सहित जा रहा था तब सूर्य अस्ताचलगामी हुआ। निर्मल जलयुक्त सरोवर देखकर पार्श्वने सब सेनाको ठहराया।

सहस्रों सामन्तों सहित तथा समस्त आभूषणोंसे विभूषित वह ऐसी शोभाको प्राप्त हुआ मानो मानसरोवरपर इन्द्रने पड़ाव डाला हो ॥७॥

८

## सूर्यास्तका वर्णन

इसी समय रवि अस्तगत हुआ। वह आकाशमें विशाल किरण समूहसे रहित हुआ, अथवा आपत्तिकालमें जो अपने अंगमें उत्पन्न हुए हैं वे भी त्याग देते हैं, सहायक नहीं होते। दिनकरका जो वर्ण उदयकालमें था वही अस्त होते समय भी था, कोई अन्य वर्ण नहीं, अथवा जो उच्चकुलमें उत्पन्न हुए हैं वे आपत्ति और विपत्तिमें समान रूप रहते हैं। अस्त होते समय सूर्य मानो कह रहा हो कि हे मनुष्यो, मोह मत करो, मैं तुम्हें रहस्य बताता हूँ। मैं इस पूरे जगत्‌को प्रकाशित करता हूँ, अन्धकारके पटलको दूर करनेमें समर्थ हूँ। सुर और असुर दिन प्रतिदिन मुझे नमस्कार करते हैं। तो भी मेरी तीन अवस्थाएँ होती हैं। मेरा उदय होता है, उत्कर्ष होता है तथा दुःखका कारण स्थान अवसान भी होता है। तो फिर जहाँ अध्रुवकी परम्परा और सहस्रों दुःख हैं वहाँ अन्य लोगोंको क्या आशा हो सकती है ?

दिनकर अस्त होनेका सोच नहीं करता किन्तु मनुष्यों और देवोंको ज्ञान देता है। अथवा स्वतः आपद्ग्रस्त होते हुए भी ( दूसरोंका ) उपकार करना यही महान् व्यक्तियोंका स्वभाव है ॥८॥

९

## सन्ध्याका वर्णन

सूर्यके अस्त होनेपर निशा और दिवसके बीच नभमें स्वच्छन्द सन्ध्या आई। निर्मल, स्निग्ध तथा प्रभूत रंगोंसे रञ्जित एवं आताम्र बिम्बसे मंडित छविवाली, किंशुक और प्रवालके समान शोभायुक्त, सिन्दूर पुञ्जके अनुरूप देहवाली, ईषद्रक्त-मुख तथा प्रियके विरहसे युक्त वह सन्ध्या दिवाकरके पश्चात् उपस्थित हुई। समस्त तीनों लोकोंका अन्त पाकर समय-शोभित रवि सन्ध्याके साथ चला गया, अथवा जो महान् पुरुष लज्जालु होते हैं वे कार्य पूरा कर लेनेपर ही महिलाके साथ रमण करते हैं। दिशाओंका प्रकाशक दिनकर दूर चला गया तथा सन्ध्या भी उसी मार्गमें उसके पीछे पीछे चली, अथवा शरद्कालीन मेघके समान ( चञ्चल ) रूप धारण करनेवाली नारी मनुष्यके पास किस प्रकारसे जा सकती है ?

दिवसके अन्तमें एक दूसरेपर आसक्त सन्ध्या और दिवाकर दोनों ही अस्तकालमें, जैसे कहीं अवसर प्राप्त हो, गगनमें अनुरक्त हुए ॥९॥

१०

## रात्रिका वर्णन

दिवाकरके किरण-समूहके अदृश्य हो चुकनेपर अनन्त आकाशमें निशाकरके साथ निशा आई। उसका वर्ण कज्जल और तमाल ( वृक्षों ) के समान था। उसने दसों दिशाओंमें निविड अन्धकार फैला दिया। वह ( निशा ) अन्धकारके इस आव

रणके कारण भयंकर और दोषपूर्ण थी तथा कंकालीके उपासकों और अभिसारिकाओंके लिए सन्तोषकारक थी। ( सच है ) जब दुर्जन पुरुष अनुराग करते हैं तो समस्त त्रिलोक अन्धकारसे भर जाता है। वैताल और भूत किल-किल ( ध्वनि ) करते हैं तथा रात्रिमें इस प्रकारसे उछलते-कूदते हैं मानो जगको ही निगल जायेंगे। अन्धकारसे व्याप्त भुवन भयंकर हो उठा, ( सच है कि ) खलकी संगतिमें सुजन भी क्षुद्र हो जाता है। घोर अन्धकारके पटलरूपी जालमें फँसा हुआ यह जगत् ऐसा प्रतीत होता था मानो अन्धकारमें फेंक दिया गया हो। नगरके दीपों, मणियों और रत्नोंसे युक्त गृहोंने कुछ अन्धकारको दूर किया।

रात्रिके अन्धकार-पटलसे आच्छादित होनेके कारण निर्मल आकाश सदोष हुआ, अथवा असती महिलाओंकी संगतिसे किसपर दोषारोपण नहीं किया जाता ॥१०॥

## ११

## चन्द्रोदयका वर्णन

इसी समय संसारको सुख पहुँचाता हुआ तथा अन्धकार-पटलका नाश करता हुआ चन्द्रमा नभमें उदित हुआ। आनन्दकी उत्पत्ति करनेवाला तथा परमार्थ भावको धारण करनेवाला वह ( चन्द्र ) नभमें अमृत-कुम्भके समान अवतरित हुआ। चन्द्रोदयके समय कुमुद-समूह विकसित हुआ तथा सरोवरोंमें विकसित कमल मुकुलित हुए। सौम्य चन्द्र भी नलिनीको नहीं सुहाता! वह सूर्योदयपर ही प्रफुल्लित होती है और गुणोंका ( उत्कर्ष ) प्राप्त करती है, अथवा इस संसारमें जो जिसके चित्तमें बसा हुआ है वह गुणहीन होते हुए भी, उसकी तृप्ति करता है। चन्द्रमाकी किरणोंसे अन्धकारका नाश हुआ तथा गगन ज्योत्स्ना-जलसे परिपूर्ण दिखाई दिया। क्रीड़ामें आसक्त युगलोंको सुख प्राप्त हुआ। उनके शरीरमें रोमाञ्च हुआ और अनुराग उमड़ पड़ा। भ्रमर-समूहके समान काली एवं भीषण रात्रिको चन्द्रमाने तम-रहित और शोभायुक्त बनाया, अथवा अत्यधिक दोषपूर्ण महिला भी सत्पुरुषकी संगतिमें शोभा देती है।

( चन्द्रमाने ) समस्त आकाशको कलंक-रहित किया किन्तु स्वयं चन्द्रमाका शरीर कलंकयुक्त रहा। जब विद्वान् तथा उत्तम पुरुष भी अपना कार्य भूल जाते हैं तो फिर अन्य लोगोंकी क्या बात? ॥११॥

## १२

## सूर्योदयका वर्णन

जब रवि उदयगिरिके शिखरपर पहुँचा तब पूर्व दिशा आरक्त हुई। नक्षत्रोंकी पंक्तियाँ अत्यन्त विरल हो गईं। रविकी प्रभासे चन्द्रमाकी कान्ति फीकी पड़ गई। वृक्षोंसे पक्षी उड़ने लगे। सरोवरोंमें बक और सारसोंने कूजना प्रारम्भ किया, उसी प्रकार घर-घरमें मुर्गे बांग दे-देकर स्त्री-पुरुषोंको वियोगकी सूचना देने लगे। विरहातुर चक्रवाक हर्षपूर्वक मिले। वन्य पशु मनमें सशंक होते हुए वनकी ओर भागे। घर-घरमें दीप-शिखाओंका प्रकाश, जो ( पहले ) ताम्बूलके रसके रंगका था, अब बदरंग होकर मन्द पड़ गया। कुलवधुएँ अपने-अपने प्रियको सुख पहुँचाकर उठ बैठीं। पथिक रात्रिमें विश्रामकर अपनी-अपनी राह चल पड़े। अपने-अपने काममें दत्तचित्त गृहिणियाँ उठ खड़ी हुईं। घर-घरमें निद्रा पूरी कर लोग जाग उठे। इसी समय अन्धकारका नाश करता हुआ आरक्त-गात्र सूर्य ( उदय ) गिरिके शिखरपर आ पहुँचा।

नभमें फैलती हुई रवि-किरणोंने कमल-समूहको विकसित किया तथा चन्द्रमाका पक्ष लेनेवाले कुमुदोंने दिनके समय अपने शरीरको संकुचित किया ॥१२॥

## १३

## सेनाका पुनः प्रस्थान

सूर्यके उदित होनेपर अश्व, गज आदि वाहनोंसे युक्त कुमार ( पार्श्व ) की सब सेना चल पड़ी। उसमें सभी पुरुष आज्ञाका पालन करनेवाले थे तथा स्वेच्छासे कुमारके साथ जा रहे थे। सुरोंके समूह कुमारकी सेनाका अवलोकन करते तथा विजयकी भविष्यवाणी करते हुए आकाशमें विचरण कर रहे थे। पुर, ग्राम, देश, देशान्तर, कूप, वापी, उद्यान, सरोवर और

सरिताओंको निरन्तर देखते हुए तथा नगर समूहोंको पार करते हुए वह जिनवर उस नगरीके समीप आकर रुका जहाँ नरश्रेष्ठ भानुकीर्ति निवास करता था। कन्नौजका वह स्वामी इस समाचारको सुनकर हर्षित होता हुआ सीधा वहाँ आया। सामन्तोंके साथ उस भानुकीर्तिने देवों और असुरों द्वारा नमस्कृत पार्श्वको प्रणाम किया। उसका एक ही तो भानजा था, सो भी पृथिवीका स्वामी, जगत्का गुरु और परम जिनेश्वर।

उत्तम पुरुषोंने प्रणाम करते हुए रविकीर्तिकी प्रशंसा की, अथवा सोच विचारकर कार्य करनेवालेकी भलाई (सब) चाहते है ॥१३॥

## १४

## रविकीर्ति द्वारा पार्श्वका स्वागत

राजा रविकीर्तिने अपनी भुजाओंसे लक्ष्मीके धारक पार्श्वका आलिंगन प्रसन्नतापूर्वक किया फिर यह कहा—"मैं आज अत्यन्त कृतार्थ, विजयी, धनी और जगमें महान् हूँ जो बहुत समयके बाद मैंने आज गुणोंसे श्रेष्ठ तुम्हारा मुख-कमल देखा। राजा हयसेन पुण्यवान् है जिसका तुम जैसा महान् पुत्र हुआ है।" रविकीर्ति इस प्रकार गुणानुवाद कर जगत्के स्वामीको लेकर अपनी सेनाकी ओर गया। उसने गंगा नदीके तीरपर हय, गज और योधाओंसे प्रबल पूरे शिविरको ठहराया। देवोंने जगत्पतिके लिए अनेक मणियों और रत्नोंसे बना हुआ पचरंगा गृह निर्माण किया, सभा भवन, ऊँचा मण्डप, सुन्दर भोजन-गृह तथा स्नान-गृह भी बनाए। हयसेनके पुत्रने सामन्तों, मित्रों, स्वजनों तथा भृत्यों सहित उसमें निवास किया।

कुमारका आगमन सुनकर यवनराज आशंकित हुआ तथा जिसकी देह श्रीसम्पन्न है (पउमालिंगियदेहउ) वह रविकीर्ति अपनी सेनाके साथ सन्तुष्ट हुआ ॥१४॥

॥ दसवीं सन्धि समाप्त ॥

# ग्यारहवीं सन्धि

भुजबली पार्श्व नरेन्द्रने हय, गज तथा रथोंसे समृद्ध तथा दर्पोद्धत महाभटको युद्ध-भूमिमें जीतकर बन्दी बनाया।

## १

## रविकीर्तिकी सेनाकी साज-सज्जा

सब श्रेष्ठ नर मिलकर चले जिससे परितुष्ट होकर सब हर्षित हुए किन्तु शत्रुकी सेनामें भयका संचार हुआ। श्रेष्ठ सुभटोंका मान खण्डित करते हुए भानुकीर्ति संग्राम-भूमिमें पहुँचा।

विशाल रथपर सवार हो तथा भटोंको साथ ले, युद्धके लिए सुसज्जित एवं वैरियोंके लिए सिंहरूप वह नरेन्द्र ( भानु-कीर्ति ) शत्रु-सेनाके सम्मुख आया।

उस समय वहाँ युद्धके समय रणके आवेगको तीव्र करनेवाले, मनोहर और आकर्षक तूर्य दशों दिशाओंमें बज उठे। उन ( तूर्यों ) ने श्रेष्ठ पुरुषोंके मानको चूर-चूर किया।

तूर्यकी ध्वनि सुनकर दर्पोद्धत महाभट शस्त्र लेकर ( रणभूमि में ) आ खड़े हुए। कोई सुभट तलवार और भाला लिये थे तथा स्वर्णाभूषणों और वस्त्रोंसे विभूषित थे। कोई सुभट गदारूपी शस्त्रसे सुसज्जित होकर शत्रुसेनामें महासुरके समान पहुँचे। कोई सुभट ओंठको ( दाँतसे ) काटनेके कारण भयंकर तथा रवि, शनि और मंगल ( के योग ) जैसे नाशकारी थे। कोई सुभट शत्रुदलके लिए वडवाग्नि ( तुल्य ) थे। कोई सव्वल, शक्ति, परशु, सेल्ल आदि शस्त्रास्त्र लिये थे। कोई सुभट आवेशसे ऐसे दौड़ रहे थे मानो वे सिंह हो जिन्होंने पिंजरेको तोड़ डाला हो। इस प्रकारके एवं एक दूसरेपर क्रोधित और यशके लोभी सुभट महासंग्राममें जूझ पड़े।

शत्रुसेनाका दमन करनेमें समर्थ रविकीर्ति नरेन्द्रकी सेना विविध शस्त्रोंसे सुसज्जित थी तथा अनेक प्रकारके आयुधोंको धारण किये थी ॥१॥

## २

## दोनों सेनाओंमें मुठभेड़

यवनराजके सुभटोंने कवच धारण किये; रथोंमें विविध अश्व जोते गये, विशाल और बलवान् गज सज्जित किये गये तथा नाना प्रकारके मन और पवनके समान वेगवान्, चपल और श्रेष्ठ अश्व तैयार किये गये।

अश्वोंने अश्वोंपर छापा मारा, गजोंसे गज भिड़े, रथोंने रथोंपर आक्रमण किया तथा सैनिकोंसे सैनिक जूझने लगे।

यशके इच्छुक, तीक्ष्ण वाण, तलवार, चक्र आदि आयुधोंसे सज्जित, रथ, गज और अश्वोंपर सवार नरश्रेष्ठ आवेश-पूर्ण हो संग्राम-भूमिमें जूझने लगे।

जब दोनों सेनाएँ एक दूसरेसे भिड़ीं तब आकाशमें धूलिका बादल उठा। अश्वों और गजोंके ( पैरोंके ) कोटियों प्रहारोंसे आहत धूल अचिन्त्य रूपसे ऋणके समान बढ़ने लगी। वह ध्वज, छत्र और चिह्नपर बैठती हुई तथा दशों दिशाओंमें हर्षसे उड़ती हुई आकाशमें पहुँची और देवोंके समान अवलोकन करने लगी, अथवा जो स्वच्छन्द है वह क्या नहीं कर सकता? जिस प्रकार कुपुत्रसे दोनों वंश मलीन होते हैं उसी तरह धूली-समूहसे सभी कुछ मलिन हुआ। सैन्यका विस्तार कहीं भी नहीं दिखाई देता था तो भी शूर-योद्धा प्रहार करते थे। कोई योद्धा गजके कुम्भस्थलपर प्रहारकर रुधिरसे आरक्त मोतियोंको

हाथोंसे ग्रहण करते और कोई योद्धा हाथियोंके दो टुकड़े करते थे। ( वे हाथी ) रुधिरकी धाराके साथ ही पृथिवीपर आ गिरते थे।

श्रेष्ठ सुभटों और नरेन्द्रोंके प्रहारके कारण निकले हुए रुधिर प्रवाहसे धूलि-पङ्कका शमन हुआ। तदनन्तर गजोंकी मदधारासे संग्राम भूमिपर उसका अन्त हुआ ॥२॥

## ३

## युद्धकी भीषणताका वर्णन

धूलि पटलके नाश होनेपर और आकाशके सभी ओर स्वच्छ हो जानेपर सुभटोंकी दृष्टि अत्यन्त निर्मल हुई। तब उन्होंने गज, अश्व, रथ, छत्र, चिह्न तथा श्रेष्ठ और तेजस्वी पुरुषोंको पहिचाना।

कोई भट अभिमानसे, पौरुषके कारण या लज्जासे युद्ध करते थे और अन्य कोई योद्धा स्वामीके प्रसादसे रणमें प्राणोंको त्यागते थे।

घोड़ोंसे घोड़े और हाथियोंसे हाथी टकराये। रथ रथोंकी ओर बढ़े तथा पैदलोंने आवेशपूर्वक और उत्साहसे छलछलाते हुए पैदलोंपर धावा बोला।

झस, परशु, मुसढि, अर्धेन्दु बाण, चक्र और तलवारसे आहत, बर्छा, वावल्ल तथा भालेसे छेदे गये तथा त्रिशूलसे बेधे गये ( योधा ) युद्धके समय पृथिवीतलपर आ गिरे। सेल्लके प्रहारसे डरावने, भीषण और विशाल काय ( वीर ) शोणितसे लथपथ हुए। ( कुछ काल बाद ) वे पुन युद्ध करने लगे मानो उन्हें चेतना प्राप्त हो गई हो। वे पीड़ापर ध्यान नहीं देते थे। महान् अस्त्रको घुमाकर उन्होंने अश्वों और राजाओंके वक्षस्थलपर आघात किया। उन आघातोंके कारण रथ रथीरहित हुए। सुन्दर और द्रुतगामी आहत गज लटकती हुई आँतो सहित संग्राम भूमिमें भागते फिरते थे।

यशसे धवल, हृदयसे विरोधी तथा आपसमें जयश्रीके लोभी ( वीरों ) का युद्ध अनेक सुभटोंका नाश करनेवाला तथा भयंकर हो गया ॥३॥

## ४

## रविकीर्तिके साथी राजाओं द्वारा युद्ध-प्रारम्भ

दोनों शिविरोंके धवलोज्ज्वल तथा विमल-कुलोत्पन्न योद्धा राजलक्ष्मीको अपने हृदयमें स्थापित कर स्वामीके कार्यके लिए मरनेका ही निश्चय कर एक दूसरेके मरणकी चाह करते थे।

संग्रामके आवेशसे पूर्ण शत्रुके भटों द्वारा रविकीर्तिकी सेना तितर बितरकर दी गई। वह पौरुष, अभिमान और यशको त्यागकर नगरकी ओर भागी।

( अपनी ) सेनाको यवनराजके योद्धाओं द्वारा आक्रान्त हुई देखकर रविकीर्तिकी सेनाके श्रेष्ठ योद्धा घातक प्रहारोंसे शत्रुका नाश करते हुए आगे बढ़े।

रणमें अपने भटोंको अभय देते हुए, गजोंके समूहपर बाणोंकी बौछार करते हुए वे नरश्रेष्ठ चारों ओरसे इस प्रकार टूटे जैसे सिंह हाथीके ऊपर टूटता है। रणमें धीर वीर, जालन्धर, खस, हिमप्रदेशीय, कीर, मालव, टक्क तथा नैपाली सैनिक, जो कि शत्रुके लिए यमतुल्य थे, सैंधव और पांचाल आदि महान् योद्धा अपने जीवनकी आशाको त्यागकर निर्भीकतासे प्रहार करते और ( जयकी ) आशा करते थे। कोई भट बालोंको खींचता हुआ रिक्त-आसन अश्व, गज या रथपर चढ़ता था। कोई भट रण चातुरी प्रदर्शितकर दूसरेकी तलवार बलपूर्वक छीनता था। कोई भट दूसरे शस्त्ररहित भटको अपना शस्त्र पौरुषपूर्वक देता था और फिर यह कहता था कि मित्र, प्रहार करो और अपनी कीर्तिसे समूचे शिविरको अलंकृत करो। कोई भट अपने कराग्रसे आघातकर किसीकी थरहराती हुई दंतपंक्तिको गिराता था।

स्वामीके प्रसादरूपी महाऋण ( को चुकाने ) के लिए अपना सिर देकर कृतार्थ हुए किसी भटका रुण्ड हाथमें तलवार लिये हुए घोर संग्रामके बीच नाच उठा ॥४॥

५

## यवनराजके उत्कृष्ट भटों द्वारा युद्ध-प्रारम्भ

रविकीर्तिके जलन्धर और सिन्ध देशोत्पन्न धीर-वीर श्रेष्ठ योद्धाओंने ( शत्रु ) सेनाको मार भगाया। यक्ष, राक्षस, गन्धर्व आदि देवोंने रणमें प्रहार करनेवालोंकी जयकार की।

( उसी समय ) कोलाहल हुआ और तूर्यकी ध्वनि हुई। भटोंको अपार सन्तोष हुआ तथा गगनमें सुरांगनाओंने विविध रूपसे विशेष नृत्य किया।

यवनराजके अत्यन्त महान्, बड़े प्रतापी और श्रेष्ठ योद्धा क्षुब्ध होकर सामना करनेके लिए दौड़े मानो सुरेश्वर असुरों-की ओर दौड़े हों।

वे ध्वज, चिह्न, छत्र और रथको नष्ट करते हुए तथा प्रतिपक्षी योद्धाओंमें भय उत्पन्न करते हुए सैकड़ों अस्त्र छोड़ने लगे मानो वे अस्त्र आकाशमें उत्पन्न किये गये भूत प्रेत हों। कोसल, कलिंग, कर्नाट, भृगुकच्छ, कच्छ, कोंकण, वरार, तापीतट, विन्ध्य, डिण्डीर, तरट्ट, द्रविड, आन्ध्र, मलय, सौराष्ट्र आदि देशोंसे जो प्रचण्ड और अत्यन्त रौद्ररूप नृप आये थे वे उस महायुद्धमें संग्राम करने लगे। कोई नृप रुधिरके प्रवाहमें पड़ गया तो किसी दूसरेने अपने भृत्यके द्वारा उसे अलग किया। क्रोधसे जलता हुआ तथा संचार करता हुआ कोई नृप गजके द्वारा आकाशमें फेंक दिया गया। कोई आगे बढ़ता हुआ नृप हाथियोंके दाँतोंसे क्षत-विक्षत हुआ। किसी ( नृप ) का पैर उखाड़ दिया गया। कोई रथोंसे कुचलकर चूर्ण-चूर्ण कर दिया गया। कोई भट कल्पद्रुमके समान छिन्न-भिन्न किया गया तथा कोई नृप युद्धमें जर्जरित अंग होते हुए भी हाथमें शस्त्र धारण किये हुए पृथिवीपर गिरा।

योद्धाओंके उज्ज्वल सिरोंसे पूर्णतः पटा हुआ रणक्षेत्र शरद्कालमें रक्तकमलोंसे आच्छन्न अतः मनोहर सरोवरके समान प्रतीत हुआ ॥५॥

६

## रविकीर्ति द्वारा स्वतः युद्ध-प्रारम्भ

जालन्धर एवं सैन्धवोंने कुशलतासे भीषण युद्ध किया पर अन्ततः पीठ दिखलाई, इससे रविकीर्ति लज्जित हुआ, अथवा कर्नाटकों और मरहठोंके द्वारा इस पृथिवीपर कौन नहीं जीता गया ?

युद्धमें सेना नायकोंको परास्त हुआ देख प्रभावतीका अभिमानी पिता ( रविकीर्ति ) रथको आगे बढ़वाकर शत्रुसे सिंहके समान युद्ध करने लगा।

"हे सामन्तो, सेनाकी पराजय स्वीकार मत करो। इस प्रकारके कलंकसे अपनी रक्षा करो। जो सुभट निरन्तर विपक्षमें हैं वे वन्दी होकर क्या करेंगे ?"

शक्रवर्मा नृपतिका पुत्र भानुकीर्ति देखनेमें सूर्यके तेजके समान था। वह उज्ज्वल-कीर्ति तथा अभिमानसे युक्त था। उसने शत्रुओंका नाश किया था और कीर्ति प्राप्त की थी। वह मन्दारगिरिके समान अचल तथा सागरके समान धैर्यसे युक्त था। वह अग्निके समान तत्क्षण प्रज्वलित होनेवाला तथा अपने सेवकोंकी रक्षा करनेमें भगवतीके समान था। वह अंकुशरहित गजके समान आगे बढ़ा। वह सिंहके समान अदमनीय, नागके समान दुस्सह एवं भयंकर, यमके समान तीनों लोकोंका नाश करनेमें समर्थ, शशिके समान सकल कलाओंसे समन्वित तथा पवनके समान स्वच्छन्दतासे गमन करनेवाला था। वह मेघके समान गर्जना करता हुआ दौड़ा तथा देवोंकी सेनाके समान कहीं न समाया।

वह नराधिप प्रलयकालकी अग्निके समान समस्त रिपुरूपी वृक्षोंका दहन करता हुआ रणमें कूर्मके समान अपनी रक्षा करता हुआ तथा मनमें अभिमान लिये हुए विचरण करने लगा ॥६॥

७

## रविकीर्तिका रण कौशल

कुठार, सव्वल, सेल्ल, असि, बरछी, चक्र, शूल, शक्ति, प्रचंड मुद्गर, झस, कनक, शर, तोमर, अर्धेन्दु, गदा, चित्रदण्ड आदि आयुधोंके प्रहारोंसे कुशस्थली नगरका मुकुटधारी स्वामी अपने महान् शत्रुओंके उज्ज्वल शिरोंपर चोट करने लगा। इससे रण भीषण हो उठा।

अनेक प्रकारके चमकते हुए असंख्य बाणोंसे रणभूमि उसी तरह आच्छादित हो गई जैसे वर्षाकालमें काले और भयंकर मेघोंसे नभतल छा जाता है।

भानुकीर्ति बैरियोंको, अपने मनमें तृण-तुल्य मानता हुआ नभमें बाण चलाता था। वह कान तक खींचे गये, दुस्सह और सरलतासे दिखाई न देनेवाले बाणोंको हजारों और लाखोंकी संख्यामें छोड़ने लगा। वज्रदण्डके समान प्रज्वलित वे लोहा-युक्त और कठोर बाण शत्रुओंकी देहमें प्रवेश करते थे। आग्नेय, वारुण और वायव्य बाण आकाशसे उल्काके समान गिरते थे। ( उसने ) वावल्ल और भालासे ध्वजाओंको आकाशमें नष्ट किया तथा अर्धेन्दु बाणोंसे उत्तम खड्गोंको काटा। महीतलपर गिराये गये श्वेत छत्र ऐसे प्रतीत होते थे मानो धवल फेनपुंज चमक रहा हो। बाणोंकी बौछारसे योद्धा मारे गये जैसे वनमें सिंहों द्वारा गजेन्द्र मारे जाते हैं। रथिकोंके सहित ही रथ दसों दिशाओंम विलीन हुए, परास्त हुए गजोंके समूह और अश्व भाग खड़े हुए तथा सामन्त और योद्धा शरोंके प्रहारसे त्रस्त हो संग्रामको छोड़ क्षणमें ही ( अपने अपने ) घरोंमें जा घुसे।

शक्रवर्मा नृपके पुत्रने संग्राम भूमिपर अपने दोनों बाहुओंको फैलाकर एक मनसे अकेले ही पूरी शत्रु सेनाको परास्त किया ॥७॥

८

## यवनराजके पाँच वीरोंका रविकीर्तिसे युद्ध

उसी समय दुन्दुभि बजाई गई, जयकारकी ध्वनि हुई, ( रविकीर्तिके ) मस्तकपर श्रद्धासे कुसुम बरसाये गये तथा सब देवोंने विजयकी घोषणा की। युद्धके बीचमें ही रविकीर्तिकी सेनाके योद्धाओंने सन्तोषपूर्वक तूर्य बजाये।

बैरियोंकी, अश्वों, गजों और रथोंसे युक्त समस्त सेनाको जीतकर वह नृप युद्ध भूमिमें शत्रुओंका मार्ग रूँधकर खड़ा रहा।

सब कायर योद्धा रविकीर्तिके बाणोंसे संग्राम भूमिमें ध्वस्त हुए जिस प्रकारसे कि मंत्र, सुतंत्र तथा योगके मनसे युक्त ( व्यक्तियों ) द्वारा विद्यासे निशाकर ध्वस्त किये जाते हैं।

बैरियोंके लिए मृगेन्द्ररूप, समर सागरमें शस्त्रोंसे भयंकर नृपोंको प्राण रहित हो भागते हुए देखकर कल्याणमाल, विजयपाल, एक अन्य ( वीर ), गुर्जर और तडक ये पाँच वीर जो रणमें धीर, अभिमानके स्तम्भ और श्रेष्ठ योद्धाओंके विजेता थे, यवनको प्रणामकर तथा आज्ञा लेकर अश्वों, गजों तथा योद्धाओंके सहित एवं मनमें क्रोधित होते हुए उसी समय दौड़कर आगे आये। रथोंपर आरूढ़ उन पाँचों पुरुषोंके द्वारा रविकीर्ति घेर लिया गया मानो घनोंके द्वारा पर्वत घेरा गया हो। वे अग्निके समान ( तेज ) बाण चलाने लगे। रविकीर्तिने नभमें सर् सर् करते हुए चलते बाणोंको तृणके समान समझकर अनायास हँसते हुए शीघ्र ही काट गिराया। फिर उसी क्षण निश्चिन्त मनमें अपने असंख्य बाण चलाकर ध्वज तथा छत्र काटा पर रथ और अश्वोंका बेध डाला ( तथा )—

युद्धमें अनेक प्रकारके बाणोंके द्वारा उन श्रेष्ठ पुरुषोंको पृथिवीपर गिराया मानो गगनमें अनेक और बड़े-बड़े इन्द्रों द्वारा श्रेष्ठ सुर मारे गये हों ॥८॥

## ९

## यवनराजके नौ पुत्रोंका रविकीर्तिसे युद्ध

जब संग्राममें उन पाँच योद्धाओंका संहार हुआ तो उसे सहन न कर भीमरूप और दुर्दम सुभटों, श्रेष्ठ वीरों तथा सैकड़ों सामन्तोंसे घिरे हुए यवनके नौ पुत्र मन और पवनकी गतिसे उसी क्षण दौड़कर आगे बढ़े।

विशाल रथोंपर आरूढ़, शत्रु सेनाका नाश करनेमें समर्थ वे ऐसे प्रतीत हुए मानो नौ ग्रह धनुष हाथमें लेकर आकाशसे अवतीर्ण हुए हों।

उसी समय उस युद्ध-क्षेत्रमें भानुकीर्ति यवनकुमारोंके समूहसे वैसे ही घेर लिया गया जैसे वनमें सिंह पर्वतके समान (विशाल) हाथियोंसे घेर लिया जाता है।

प्रहार करते हुए तथा हँसते हुए उन कुमारोंने राजासे कहा—"हे राजपुत्र, तुम विशाल सम्पत्तिके समूह उस कान्यकुब्ज नगरमें किसी उपाध्यायके पास अथवा गुरुके समीप (रहकर) लोकमें पूज्य एवं प्रसिद्ध धनुर्विद्याको कुछ सीखकर (उसे ऐसे) महान् तथा असाध्य युद्धमें प्रकट करो।" उनकी व्यंगात्मक भाषाको सुनकर वह राजा घृतसे अवसिक्त अग्निके समान प्रज्वलित हो उठा। विशाल स्कंधवाला, सिंहके समान प्रतिकूल, रथपर आरूढ़, यमके समान योद्धा, वैरियोंके लिए काँटा, त्रिलोक-भरमें अधिक बलशाली, दुस्सह भट, रणमें दत्तचित्त, अभिमानका महान् स्तम्भ तथा (शत्रु) सैनिकोंका संहारक वह (भानुकीर्ति) रणमें तेजयुक्त धनुषको ग्रहणकर (बाण चलाने लगा।)

उस महायुद्धमें रविकीर्ति नरेन्द्रने अनेक दुस्सह बाण छोड़े तथा दर्पसे उद्भट, उन नौ कुशल सुभटोंके सिरोंको पृथिवी-पर (काट) गिराया ॥९॥

## १०

## श्रीनिवासका रविकीर्तिसे युद्ध

(यवनराजकी) सेनामें कलरव हुआ, सामन्त क्षुभित हुए, हलचल मच गई तथा यवनराजके हृदयपर चोट पहुँची। इसी समय रथको बढ़ाकर मलयनाथ स्वयं आगे बढ़ा।

वह नृप कठोर बाणोंसे हृदयमें आहत हो तथा वेदना पाता हुआ गजेन्द्रके समान पृथिवीपर गिरा।

जब बाणोंसे बेधकर वह दुस्सह और भयावह मलयनाथ गिराया गया तब जयकार करता हुआ यवनके युद्धोंका अन्त करनेवाला श्रीनिवास उठा।

वे दोनों अभिमानी महारथी एक दूसरेसे असुर और इन्द्रके समान, उत्तर और दक्षिण दिग्गजोंके समान, सह्य और विन्ध्य पर्वतोंके समान, विषधारी तथा दुस्सह नागराजोंके समान (या) भयानक और तेजस्वी सिंहोंके समान जूझ गये। धनुषकी टंकार देकर श्रीनिवास आशापूर्वक बाण छोड़ने लगा। वज्र और अग्निके समान दुस्सह बाणोंसे वीर रविकीर्ति आच्छादित हो गया। फिर उसने हँसकर बाणसे धनुषको काट दिया तथा वक्षस्थलको सैकड़ों बाणोंसे भेद दिया और प्रचण्ड मुद्गर मारकर रथके टुकड़े-टुकड़े कर उसे पीस डाला। वैरी-सेनामें कल-कल ध्वनि हुई तथा स्वतःकी सेनामें हाहाकार हुआ। तब विषादरहित, महा-बलशाली तथा यशस्वी भानुकीर्ति दूसरे रथपर बैठा और संग्राममें ही श्रीनिवाससे यह कहा कि तू ही एक सुभट कुलको अत्यन्त प्रकाशित करनेवाला है। तूने अपने माता-पिताके वंशोंको उज्ज्वल किया है। मैं पृथिवीपर तेरा ही निवास अत्यन्त सफल मानता हूँ। जो तूने मेरे ध्वज, छत्र और चिह्नको काट गिराया है अतः तेरे समान त्रिभुवनमें दूसरा कौन है?

यह कहकर उस नराधिपने बाणोंके प्रहारसे शत्रुको आहत किया। वह रणमें व्याकुल हो रथके साथ पृथिवीपर गिरा और मूर्च्छित हो गया ॥१०॥

## ११
## श्रीनिवासका पराभव

क्रोधसे लाल, दुस्सह तथा धनुष-बाणरूपी अस्त्रसे भयावह वह सुभट गर्जना करता हुआ पुनः उठा तथा ( उसने ) रविकीर्तिकी सेनापर जगत्‌का नाश करनेवाले शनिके समान आक्रमण किया।

"तुमने मुझे छलके अवलम्बनसे गिराया है न कि पौरुषके बलसे। किन्तु यह युद्ध करते हुए मुझे उसके फलके बारेमें कोई संशय नहीं है।"

तब उसने रणमें दारुण और जगमें डरावने बाणोंको ( धनुषपर ) चढ़ाकर छोड़ा तथा छत्र, चिह्न, रथ, योद्धाओंके सिर, अश्व तथा गजोंको काट गिराया।

वह लक्ष्मीका निवास-स्थान तथा उज्ज्वलवर्ण श्रीनिवास तीक्ष्ण बाणोंको आवेशपूर्वक छोड़ने लगा। रविकीर्ति उन चमचमाते हुए बाणोंको अपने बाणोंसे काटकर पृथिवीपर गिराता था। उसने एक ही क्षणमें चार बाण छोड़े जिन्हें रविकीर्तिने स्थिर मनसे काट गिराया। फिर उसने अत्यन्त विशाल आठ बाण आकाशमें छोड़े। वे ऐसे प्रतीत हुए मानो अधम और अनिष्टकारी सर्प दौड़े हों। नरनाथने उन्हें भी काट गिराया मानो चारों दिशाओंको गगनमें बलि दी हो। तत्पश्चात् सोलह दुस्सह बाण ( उसने ) छोड़े। वे यमदूतोंके समान शत्रु सेनाकी ओर आये। नरनाथने अपने बाणोंसे उन विशाल बाणोंको भी छिन्न भिन्न कर दिया जैसे कि गरुण रौद्र सर्पको करता है। तब उसने बत्तीस और फिर चौसठ बाण ( चलाये )। नरनाथने उन सबको आकाशमें ही काट गिराया। तदनन्तर वह ( रविकीर्ति ) अपने बाण छोड़ने लगा जिन्होंने पूरे रणक्षेत्रको आच्छन्न किया। रविकीर्तिके बाणोंसे श्रीनिवास उसी तरह आच्छादित हो गया जैसे आकाशमें मेघोंके द्वारा हंस आच्छादित हो जाता है। फिर उसने उसके चिह्न और छत्रके टुकड़े टुकड़े कर डाले और बाणसे उसका सिर हँसते हँसते काट गिराया। उस अत्यन्त महान् ( श्रीनिवासको ) धरणीपर वैसे ही गिराया जैसे हंसके द्वारा मृणाल सरोवरमें तोड़ा जाता है।

रोषपूर्ण, भयंकर तथा करोंसे युक्त वह रुंड रणरूपी सरमें उछलने लगा मानो वह शुभकर्ता मृत नृपोंको स्नेहपूर्वक रुधिरजल दे रहा हो ॥११॥

## १२
## रविकीर्ति और पद्मनाथका युद्ध

तदनन्तर श्वेत छत्र युक्त, श्वेत रथारूढ़, श्वेत वस्त्र धारण किये हुए, अपने कुलका अलंकार तथा गौरवशाली एवं भीषण पद्मनाथ पैदल सैनिकों और श्रेष्ठ वीरोंके साथ रणमें उतरा।

उस जूझनेवालेने रविकीर्तिके रथको नष्ट कर दिया। वह ( रविकीर्ति ) रणचातुर्यसे नभस्थलमें उछलकर तत्काल ही दूसरे ( रथ ) पर सवार हुआ।

उस रथको भी उसने विशाल गदाके प्रहारसे चूर चूर कर दिया। रविकीर्ति जब दूसरे पर चढ़ने लगा तो उसने उसके धनुषको काट डाला।

कुशस्थली नगरके स्वामीने प्रत्यञ्चा-युक्त दूसरे धनुषको लेकर उसपर टंकार की और पद्मनाथके वक्षस्थलपर आघात किया। वह वायुसे झकझोरे गये विशाल वृक्षके समान गिरा। वह श्रेष्ठ योद्धा तत्काल ही चेतना प्राप्त कर हाथमें धनुष लेकर गर्जता हुआ रणभूमिमें उठा। ज्योंही वह धनुषपर बाण चढ़ाने लगा त्योंही उसके रथपर मुद्गर पटका। रणचातुरीसे वह दूसरेपर सवार हुआ। उसके उस रथको भी उसने ( रविकीर्तिने ) बावल्लोंसे नष्ट किया। पद्मनाथ तीसरे रथपर बैठा। वह भी बाणके प्रहारोंसे तोड़ डाला गया। एक ही क्षणमें वह चौथे रथपर आया। नाना प्रकारके बाणोंसे वह भी आच्छादित किया गया। दूसरे ही क्षण वह पाँचवेंपर आरूढ़ हुआ। बाणोंसे वह भी पृथ्वीपर ढेर कर दिया गया। तब वह बलशाली छठवें, सातवें और फिर आठवेंकी ओर लपका फिर भी उस सुभटने पार न पाया। ( इसपर ) आकाशमें सब देव और असुर हँस पड़े।

क्रोध जिसके मुखपर अंकित था वह बलशाली शत्रु जिस-जिस रथपर पैर रखता था यशस्वी रविकीर्ति नृप उसी-उसी ( रथ ) पर सैकड़ों बाण चलाता था ॥१२॥

## १३

## रविकीर्ति द्वारा पद्मनाथका वध

रथ-रहित पद्मनाथ धनुष फेंककर तथा हाथमें तलवार खींचकर आवेशसे दौड़ा तथा महीपति-पुत्रसे आकाशमें शनिके समान भयानक रूपसे जूझने लगा।

महाबलशाली शत्रुको देखकर संग्रामोंमें कीर्ति-प्राप्त रविकीर्ति रथको छोड़कर भूमिपर उतर आया।

दोनों ही सधीर थे, वीर थे, यशस्वी थे, कुशल थे और भुवन-विख्यात थे। वे युगान्तके समय प्रलयकालीन पूर्व और पश्चिम सागरके समान आकर मिले।

दोनों ही प्रशस्त-रूप और कुलोत्पन्न थे। दोनों ही महान् यशस्वी और शत्रुओंके संहारक थे। दोनों ही सुभट थे और दृढ़ भृकुटीसे भयंकर थे। दोनों ही के वंश महान् थे। दोनों श्वेत वस्त्र धारण किये थे। दोनों ही खड्गसे ( एक दूसरेपर ) प्रहार करते थे। दोनों ही अपने करोंसे रणकौशल प्रदर्शित करते थे। इसी समय शत्रुओंके लिए सिंह समान उस पद्मनाथने खड्ग घुमाकर उससे भानुकीर्तिके सिरपर आघात किया। इससे चारों दिशाओंमें रुधिर बह पड़ा। वेदनासे विह्वल हो वह मूर्छित हुआ और पृथिवीपर जा गिरा। इससे दोनों सेनाओंमें कलरव गूँज उठा। तत्काल ही वह यशस्वी नराधिप चेतना प्राप्तकर गर्जना करता हुआ उठा। यशके लोभी प्रतिपक्षी रविकीर्ति नृपने पद्मनाथको हलकार कर उसके वक्षस्थलपर उसी प्रकार प्रहार किया जैसे सिंह गजके कुम्भस्थलपर करता है।

उत्तम देवोंने अत्यन्त उज्ज्वल, रण-कीर्तिसे भूषित, अनेक श्रेष्ठ पुरुषोंसे युक्त तथा (जय) लक्ष्मीसे आलिंगित ( पउमा-लिंगिय ) रविकीर्ति नरेन्द्रकी प्रशंसा की ॥१३॥

*॥ ग्यारहवीं सन्धि समाप्त ॥*

## बारहवीं सन्धि

भीषण प्रहारोंसे पीड़ित सेनाको भागती हुई और उन्मार्गपर जाती हुई देखकर अपने मनमें क्रुद्ध यवनराज सिंहके समान विरोधी भावसे आगे आया।

१

### यवनराजके गजबलका रविकीर्तिपर आक्रमण

अत्यन्त प्रतापी, ऊँचे, मदमत्त, काले और विशाल देहवाले तथा सुसज्जित गजसमूहके साथ यवनाधिप रणमें उतरा।

वे ( गज ) पर्वतके समान ( ऊँची ) देहवाले, लटकते हुए घण्टोंसे युक्त, अत्यन्त उग्र, रौद्र तथा प्रचण्ड थे। वे देखनेमें बुरे थे तथा अत्यन्त भीषण रूपसे चिंघाड रहे थे। विशाल और शोभनीय नक्षत्रमाला उनके सिरपर बँधी थी। वे मेघके वर्णके थे तथा हौदा आदि डालकर तैयार किये गये थे। वे उत्कृष्ट थे, सुन्दर थे ( और साथ ही ) दुष्ट भी थे। वे बंधते थे ? वे मोटी धाराओंसे जल फेंक रहे थे। वे एक दूसरेकी गन्धसे क्रुद्ध ( अत एक दूसरेके ) विरोधी, अत्यन्त विशाल एव यमके समान थे। उनके मुख सिन्दूरके समान लाल थे। इस प्रकारके उजले दाँतोंवाले एक हजार पचपन हाथियोंको उस नृपने युद्धके बीच भिजवाया।

विविध प्रकारके, ऊँचे, मदसे विह्वल, कृष्ण, उजले तथा लम्बी सूँड़वाले गज युद्धमें शोभायमान होते थे मानो वर्षा-कालमें उठे हुए, मनोहर और गगन-चारी मेघ ही वेगसे दौड़े हों ॥१॥

२

### रविकीर्ति द्वारा गजबलका नाश

विशालकाय हाथियोंके समूह द्वारा रविकीर्ति चारों दिशाओंसे घेर लिया गया जैसे कहीं वर्षाकालमें कृष्ण और उज्ज्वल मेघों द्वारा मेरु आकाशमें घेरा गया हो।

प्रचण्ड, गर्जते हुए, ऊँचे तथा ऊँची सूँड किये हुए गजोंको आक्रमण करते देख ( रविकीर्तिने ) कृपाणको फेंककर हाथमें गदा ली और आते हुए हाथियोंको रोषपूर्वक मारने लगा। वह रणमें बड़े बड़े ( गज- ) कुम्भोंके सैकड़ों टुकड़े करता और उन्हें कदली वृक्षके गाभे ( गभ ) के समान भूतलपर गिराता था। गदाके प्रहारसे हाथियोंके दाँत विह्वलित हुए और रुधिरोत्पर वृक्षके पत्तोंके समान गिरे। खूनसे लथपथ अत किंशुकके समान शरीरवाले वे प्राणहीन होकर गिरि शिखरोंके समान गिरते थे। अकुशोंके प्रहारोंपर ध्यान न देते हुए भयभीत हाथी युद्धक्षेत्रके परे पहुँचे। गजास्त्रके प्रहारसे आहत ( गज ) मद छोड़ने लगे और पराङ्मुख हो चिंघाड़ते हुए भागे। महावतोंने उन्हें पुन सन्मुख किया, अथवा जो परवश है वे कहीं सुख पाते हैं ?

मदसे विह्वल गजोंको लानेवाले तथा प्रहार करनेवाले उस ( यवन ) के गज छिन्न-भिन्न हो गये, अथवा समय, गज, रात्रि तथा अन्यमें आसक्त स्त्री किसके हाथमें नहीं निकल जाती ?

३

## रविकीर्तिपर अन्य गजोंका आक्रमण

अपने शत्रुको शस्त्र रहित देखकर मत्सर-युक्त यवनराजने क्षत्रियधर्मके विरुद्ध कार्य किया। उसने उसे उसी समय हाथियोंसे घेर लिया।

मदसे विह्वल मस्त हाथीके समान गतिवाला, दर्पसे उद्भट, दुस्सह, नरश्रेष्ठ, श्रीसम्पन्न कुशस्थल नगरका स्वामी वह कायर जनोंके लिए भीषण और असाध्य रणमें शत्रुके सामन्त तथा योधाओंके बीचमें शस्त्र-रहित होकर भी सिंहके समान जूझने लगा। रणमें वह किसी विशाल गजकी लम्बी सूँड़को सरोवरमें मृणालके समान उखाड़ता था; किसी भयानक गजको उसके दाँतोंसे पकड़कर बड़े पहाड़के समान पृथ्वीपर पटकता था; किसी गजको घुमाकर आकाशमें फेंक देता था और वह ( वहाँ ) इन्द्रके आते हुए हाथीके समान शोभा देता था; किसीके कुम्भस्थलपर वह एड़ीसे प्रहार करता था और सिंहके समान झपटकर उसे मार डालता था ( तथा ) किसी हाथीको पैरोंसे ( पकड़कर और ) उठाकर अनेकोंके विशाल सिरोंपर पटक देता था।

रविकीर्ति संग्राममें शस्त्र रहित होकर भी युद्ध करता था; न वह डरता था न ही वह विपाद-युक्त था। सत्य ही है, जब तक शत्रुओंके बीच पौरुप तथा क्रोध नहीं दिखाया जाता तब तक मनुष्य क्या अपना कल्याण कर सकता है? ॥३॥

४

## रविकीर्तिके मन्त्रियोंका युद्ध करनेके लिए पार्श्वसे निवेदन

शक्रवर्मा नृपतिके पुत्रको एक बार फिर गजोंने घेरा। उसी समय मन्त्रियोंने पार्श्वनाथके पास जाकर प्रणाम किया और कहा—

"हे सुभट, दक्ष, जगत्‌में सबसे अधिक शक्तिमान्, जयको प्राप्त करनेवाले, यशसे उज्ज्वल, शत्रुओंके कंटक, हयसेन नरेन्द्रके प्रथम पुत्र, विज्ञान, ज्ञान आदिसे युक्त, अमरेन्द्र, चन्द्र और धरणेन्द्र द्वारा सेवित देव, आपके खड्गमें जयलक्ष्मी निवास करती है। शत्रु सेनाने अकेले रविकीर्ति नृपको एक दीनके समान घेर लिया है। आप ( अब ) मध्यस्थ न रहें, ( हमपर ) कृपा करें तथा शौर्य जागृत कर शत्रु सेनाका निवारण करें। हे प्रभु, आप तत्काल उठें; इसमें विलम्ब न करें और इस रिपुदलको परास्त करें। त्रिभुवनमें ऐसा कौन है जो आपके सामने खड़ा रहे? हे नरनाथ, आप हमारे कार्यको विफल न होने दें।"

"कन्याका वरण कर शत्रु सन्धि करना चाहता था पर स्वयं हमारे द्वारा उसकी अवहेलना की गई। आपके बाहुओंकी शक्ति आँककर और पौरुप जानकर (ही) हमने त्रिभुवनमें किसीको कुछ नहीं समझा।" ॥४॥

५

## पार्श्वकी अक्षौहिणी सेनाका विवरण

ओठको दाँतसे चबाता हुआ, महान् योद्धा तथा शत्रुका संहारक श्री हयसेनका पुत्र ( वह पार्श्वनाथ ) अक्षौहिणी ( सेना ) से घिरा हुआ समुद्रके समान आगे बढ़ा।

एक रथ, एक गज, पाँच योद्धा तथा अत्यन्त तेज और शोभित तीन अश्व ये दस जिस इकाईमें रहते हैं उसका नाम सेनानायकोंने "पंक्ति" दिया है। पंक्तिकी तीन गुनी "सेना" और क्रमसे उसका तिगुना "सेनामुख" होता है। सेनामुखसे तिगुना "गुल्म" होता है तथा उसकी भी तिगुनी "वाहिनी" होती है। वाहिनीसे तिगुनी "पृतना" मानी गई है। तीन पृतनाओंको "चमू" नामसे जाना गया है। तीन चमुओंसे एक "अनीकिनी" की संख्या होती है तथा उसका दसगुना एक

"अक्षौहिणी" का प्रमाण है। गणितज्ञोंके अनुसार इक्कीस हजार आठ सौ सत्तर रथ और इतने ही मदमत्त और ऊँचे पूरे हाथी एक अक्षौहिणामें होते हैं। उसमें गणनाके अनुसार सेनानायकोंने एक लाख नौ हजार और साढ़े तीन सौ पैदल रखे हैं तथा उस सैन्यबलमें पैंसठ हजार छह सौ दस अश्व होते हैं।

इस एक (अक्षौहिणी सेना) में अश्व, गज, रथ और पैदलोंकी संख्याकी गणना कर वह दो लाख अठारह हजार सात सौ कही गई है ॥५॥

## ६

## पार्श्व द्वारा रथारोहण

श्रेष्ठ नरोंने रणस्थलमें और श्रेष्ठ देवोंने गगनमें तूर्य बजाये। वे (तूर्य) रोमांचकारी थे, उत्कर्षकारी थे तथा जयश्री की आशाको पूरी करनेवाले थे।

इसी समय सहस्रों सामंतों द्वारा सेवित, सुरों, असुरों, मनुष्यों और नागों द्वारा प्रमाण माने गये, शत्रुओंके लिए कालपाशके समान, कवचयुक्त, यमके समान आवेशपूर्ण तथा कोपाग्निकी सैकड़ों ज्वालाओंसे आवेष्टित पार्श्व (रविकीर्ति) परभवको देखकर कुपित हुए। इसी समय सारथीके द्वारा ऐसा रथ उपस्थित किया गया जिसमें छोटी-छोटी घण्टियाँ रुनझुन कर रहीं थीं तथा ध्वजाएँ और विजयपताकाएँ फरफरा रही थीं। वह रथ सुवर्णसे अलंकृत अत शोभायुक्त था। उसमें (जड़े हुए) मणियों और रत्नोंसे किरणोंका समूह फैल रहा था। उसमें नाना प्रकारका खुदावका काम था। वह मेरुके समान ऊँचा और आकर्षक था। सारथिके द्वारा उपस्थित किया गया वह रथ ऐसा था जो संग्राममें शत्रुओंको पौरुषहीन करता था। (पार्श्व) कुमार उस रथपर आरूढ हुआ। वह उसमें गगनस्थित सूर्यबिम्बके समान शोभायमान हुआ। तूणीर बाँधकर उसने हाथमें धनुष लिया और रणमें इस प्रकार शीघ्रतासे चला मानो नभमें कोई काला ग्रह हो।

अश्व, गज और वाहनोंसे युक्त सेनाके साथ कुमारको देखकर शत्रु संग्राम भूमि छोड़कर (अपने अपने) घरोंकी ओर भागे (तथा आश्चर्य करने लगे कि)—"यह किस प्रकारसे (संभव) हुआ कि गुणी सूर्यके उदित हो जानेपर भी यह अन्धकार आकाशसे दूर नहीं होता ॥६॥

## ७

## पार्श्व द्वारा शत्रुके गज-समूहका नाश

समर्थ योद्धाओंसे युक्त (वह पार्श्व) रविकीर्तिको अभय प्रदान कर वायव्य, वरुण तथा आग्नेय अस्त्रोंसे गजोंको मार गिराने लगा। कुछ वावल्ल और भालोंसे चीरे गये तथा चक्र और बर्छीके प्रहारसे फाड़े गये। कुछ नाराच और सेल्लसे आहत किये गये तथा कुछ हाथी खड्गके आघातोंसे रणमें गिराये गये। कुछ गज कल्पद्रुमोंके समान छिन्न भिन्न कर दिये गये। वे घोर पीड़ासे कातर होकर जलाशयके तीरपर पहुँचे। कुछ अर्धेन्दु बाणोंसे चोट खाकर रुष्ट महावतोंके द्वारा पीठेकी ओर चलाये गये। कुछ शक्तिके प्रहारसे चक्कर खाकर दाँत और अंकुशके टूटनेसे संग्राम भूमिसे भागे। कुछ तलवारकी नोकसे आहत होकर गर्जते और भागते थे तथा मुक्त होकर युद्धके बाच डोलते फिरते थे। कुछ त्रिशूलसे कुम्भस्थलीपर बेधे गये मानो मेरुकी उसकी चोटीपर आघात पहुँचाया गया हो। पार्श्वनाथने गजोंको इस प्रकार त्रस्त किया जैसे इन्द्रने गगनमें पर्वतोंको नष्ट किया था।

पार्श्वकुमार रूपी सिंहने संग्राममें लम्बी सूँड़वाले महागजोंको खदेड़ भगाया, अथवा जिसके दाँत निकल हैं तथा जो दूसरेके वशमें है रणमें उसका कौन चाकरी करेगा ?॥७॥

## ८

## पार्श्वसे युद्ध करनेके लिए यवनराजकी तैयारी

पार्श्वकुमाररूपी सिंहके बाणरूपी नखोंसे भयभीत हुए समस्त गज रण छोड़कर वायुके द्वारा नभमें छिन्न भिन्न किये गये मेघोंके समान भाग गये।

तब आवेशसे भरा हुआ, धनुष बाण हाथमें लिये हुए, युद्धमें समर्थ, शस्त्रोंसे भयानक, शत्रुओंका सागर, कुल और जातिसे शुद्ध, जयलक्ष्मीका लोभी, विपक्षी सेनापर क्रुद्ध तथा सिंहके समान विरोधी यवनराज तत्काल हँसकर गजको छोड़कर शीघ्रतासे रथपर सवार हुआ और जयश्रीसे युक्त श्री पार्श्वनाथ देवसे युद्ध करने लगा।

दोनों ही सुभट भयावह, भीषण और शत्रु सेनाका संहार करनेवाले थे। दोनों ही कुशल धनुर्धर थे। (उस समय प्रतीत हुआ) मानो बहुत समयके पश्चात् आकर्षक पर दुस्सह सह्य और विंध्य पर्वत टकराये हों ॥८॥

## ९

## पार्श्व और यवनराजका दिव्यास्त्रोंसे युद्ध

धनुषपर टंकार देकर और बाण चढ़ाकर यवनराजने बाणोंको छोड़ा। पार्श्वकुमारने उन सब बाणोंको भी आकाशमें ही तेजीसे काट गिराया।

रणमें सुदुस्सह बाण उल्काके समान गिरते थे। विरोधी पक्षके द्वारा छोड़े गये तथा विचित्र चित्रोंसे मण्डित (बाण) जैसे ही कुमारकी ओर आये वैसे ही उन्हें एक क्षणमें खण्ड-खण्ड कर दिया गया। फिरसे कुछ (बाण) आये वे भी, बाणोंसे काट डाले गये। रणमें (यवनके द्वारा) सर्प (अस्त्र) भेजा गया वह गारुडास्त्रसे डरवाया गया। फिर गजेन्द्र (अस्त्र) छोड़ा गया। उसके लिए सिंह लाया गया। उसके बाद अग्नि (बाण) प्रयुक्त हुआ। वह वरुण (अस्त्र) से जीत लिया गया। तत्पश्चात् तमोघ बाण छोड़ा गया। वह सूर्य (अस्त्र) से प्रतिहत हुआ। इसके बाद नागेन्द्र-शस्त्र चलाया गया। वह वज्रसे नष्ट किया गया। शत्रु पक्षका प्रधान जो समस्त पृथिवीमें मुख्य (वीर) था जिस-जिस अस्त्रको चलाता था अस्त्रोंके (रहस्य)का जानकार तथा लक्ष्मी द्वारा सम्मानित (वह) कुमार उस-उसको परास्त करता था।

युद्ध करता हुआ अभिमानी यवनाधिप शस्त्रोंसे रहित कर दिया गया, अथवा रणमें अवनत (व्यक्ति) संसारमें महान् और वीरोंसे समर्थ (पुरुष) का क्या कर सकता है ? ॥९॥

## १०

## पार्श्व और यवनराजका बाण-युद्ध

प्रचण्ड यवनराजने विशाल, भयावह और चमकता हुआ त्रिशूल रणमें छोड़ा। वज्र-प्रहारोंसे दण्ड देनेवाले (पार्श्व) ने उस रौद्र (त्रिशूल) को पृथिवीपर गिराया।

वीरोचित भृकुटीसे युक्त और तेजस्वी तथा रणमें गजासुरके समान दुर्निरीक्ष्य यवनराजने तूणीरसे बाण निकालकर छोड़े। वे बाण नागोंके समान संसारका नाश करनेवाले थे। उसने बीस, तीस, पचास और साठ बाण छोड़े। वे भीषण और (शत्रु) सेनारूपी जलका शोषण करनेवाले थे। तब सौ हजार और दस हजार (बाण) छोड़े गये। शत्रुके करोंसे चलाये गये बाण (पार्श्वकी ओर) आये। पार्श्वनाथने उन सब दुस्सह बाणोंको किस प्रकार नष्ट किया ? उसी प्रकारसे, जैसे, सिंह कुंजरका नाश करता है। फिर वह अपने बाणोंको छोड़ने लगा। वे सहस्रोंकी संख्यामें थे, दारुण थे, तीक्ष्ण थे और गजोंको पीडा देनेवाले थे। वे लाखों, करोड़ों और असंख्य दुस्सह बाण शत्रु-समूहको ग्रहोंकी तरह लगते थे। वे प्रलयकालीन सूर्यके समान अत्यन्त तेजस्वी थे और उनकी आभा विद्युत्-पुंज तथा अग्निके समान थी। उन्होंने एक ही क्षणमें यवनराजका सिर भेद डाला तथा छत्र और चिह्नको आकाशमें उड़ा दिया। वह (यवन) मूर्च्छित हुआ फिर चेतना प्राप्त की और गर्जता हुआ तथा पीड़ा सहन करता हुआ उठ खड़ा हुआ। तब (पार्श्वने) उसके खुदावके कामसे अत्यन्त मण्डित रथको खण्ड-खण्ड कर दिया। जब वह दूसरे रथपर बैठने लगा तब उसके धनुषकी डोरीको (भी) काट दिया।

धनुषके और रथके छिन्न-भिन्न होने तथा बाणोंसे विंधनेसे (वह) यवन-नृप लज्जित हुआ, अथवा जो रणमें गर्जना करता है वह मनुष्य हलका तथा मनुष्योंमें तुच्छ होता है ॥१०॥

## ११

## पार्श्वपर यवनराजका शक्ति प्रहार

तब उस नराधिप ( यवन ) ने प्रलयकालीन अग्निके समान समुद्रका शोषण करनेवाली अमोघ शक्तिको छोड़ा जो जगमें वज्रके समान भयानक थी।

नरेन्द्रने कुमारके ऊपर शक्ति छोड़ी। वह नभमें दहकती हुई जैसे कहीं जगको निगलती हुई एवं चिनगारियाँ छोड़ती हुई तथा तेज धारण किये हुए यमके समान स्थित थी। वह अत्यन्त वेगसे छोड़ी हुई ( शक्ति ) क्षणार्धमें ही चल पड़ी। शूलधारिणी वह रणमें भयानक रोगके समान पहुँची। कुमारने उसे अनिष्ट विधिके समान देखा। शत्रुपर रुष्ट और सर्वदा यमकी इष्ट ( शक्ति ) को ( कुमारने ) बाण और मुगदरोंसे छिन्न भिन्न कर दिया। वह खण्ड खण्ड की गई ( शक्ति ) पुनः जीव पिण्डसे युक्त हो प्रहार करनेवालेके उरमें आकर लगी। तत्पश्चात् शान्त चित्त तथा महान् कान्ति-युक्त वह लक्ष्मीरूप शक्ति अनिष्ट-कारिताको छोड़कर स्थिर हुई।

शुभ्र, प्रशस्त, सुन्दर, पीनस्तनी, कृशतनु, सती, उत्कृष्ट करोंसे युक्त तथा चन्द्रकी कान्तिके समान जिसकी उज्ज्वल किरणें थीं वह ( शक्ति ) अनेक गुणोंमें पारगत कुमारके वक्षस्थलमें समा गई ॥११॥

## १२

## यवनराज द्वारा शत्रु सेनाका संहार

दर्पोद्भट तथा पृथिवीमें प्रधान यवनराज हाथमें तलवार लेकर और सिंहके समान दहाड़कर दौड़ा।

( यवन राज ) रथोंको चूर चूर करता था, अश्वोंको मार गिराता था, जयकी आशा करता था, ध्वजाओंको काट गिराता था, हाथियोंको रगड़ता था, रणमें घूमता था, नभमें विचरण करता था, सेनाको छकाता था योद्धाओंको मसल डालता था, रथपर चढ़ता था और सिर काटता था। वह कुलमें उच्च था, प्रबल वक्ता था, यमके समान था, बाणोंकी वर्षा करता था, उपहास करता था तथा श्रान्त नहीं होता था। वह कभी, अश्वोंसे, कभी गजोंसे, कभी रथोंसे और कभी पैदलोंसे, मन और पवनकी गतिसे अत्यधिक संचार करता हुआ एक क्षण लड़ता था और दूसरे क्षण जूझता था। वह एक क्षण कुठारसे और दूसरे क्षण घनसे भयका संचार करता था ( पर ) बाणोंको सहता था। ( उस समय ) पर्वत हिल उठे, पृथिवी काँप उठी तथा भयभीत शत्रु कातर हो थरथराने लगे और पृथिवीपर जा गिरे।

रणमें जूझते हुए तथा तेजस्वी भुजवाले यवनके पैरोंको समय ( विराम ) भी नहीं मिलता था। वह ( यवन ) प्राणियोंके लिए डरावने अनेक भावोंके द्वारा युद्धरूपी रंगमंचपर नटके समान नृत्यका प्रदर्शन करने लगा ॥१२॥

## १३

## यवनराजका खड्गसे पार्श्वपर आक्रमण

दुस्सह एवं क्रोधाग्निसे प्रज्वलित यवनराजने अभिमानके कारण रणभूमिमें शीघ्र ही फिर आक्रमण किया।

दर्पोद्धत और शत्रुसेनाके योद्धाओंका नाश करनेमें समर्थ उस सुभटने वक्षस्थलपर अभेद्य वारण ( = ऐरेडक, त्य, आदि ) बाँधे हुए महायुद्धमें यमराजके समान आक्रमण किया। हयसेनका पुत्र उसकी देहमें अमोघ और अग्नितुल्य बाण मारता था। जब बाणसे बाण जाकर टकराता तो नभमें प्रतियानि बाण एक भी नहीं (रहता)। (पार्श्वने) बाणसे उसके खड्गका जर्जरित कर दिया और विशाल वारणको प्रहार कर फोड़ दिया, उसके वज्रके समान कवचको छिन्न भिन्न कर दिया तथा उसके वक्षस्थलको सैकड़ों बाणोंसे बेध डाला। फिर भी उस धीरका चित्त किसी भी प्रकारसे चलायमान नहीं हुआ। वह रणमें मन और पवनकी गतिसे संचार करता रहा। चमचमाता हुआ दूसरा खड्ग हाथमें लेकर वह शत्रुके योद्धाओं और सेनाओंका संहार करने लगा। जहाँ जहाँ यवनराज पैर रखता था कुमार उस-उस स्थानपर सौ-सौ बाण छोड़ता था। बाणों तथा शत्रुके समस्त योद्धाओंकी परवाह

न करते हुए अत्यन्त बलशाली हाथियोंके रोधको ( पीछे ) धकेलते हुए, जयलक्ष्मी रूपी महिलाको खींच लानेमें समर्थ तथा हाथमें तलवार लिये हुए वह नर ( यवन ) रथके अग्रभागपर पहुँचा।

अग्निसमान तथा निरन्तर छोड़े गये बाणोंके भीषण प्रहारसे भयंकर भृकुटिवाला तथा शत्रुका नाश करनेवाला वह यवन-नराधिप आहत हुआ तथा पृथिवीपर जा गिरा ॥१३॥

## १४

## यवनराजका भीषण संग्राम

वह नरपति एक ही क्षण मूर्च्छित रहा तथा दूसरे ही क्षण उठ खड़ा हुआ। वह अपने हाथमें तलवार लेकर उसी प्रकार दौड़ा जैसे नभमें मेघ दौड़ता है। उसने सुभटोंपर कृतान्तके समान, जगका नाश करनेवाली अग्निके समान, यमके दुष्ट महिष-के समान, गजोंपर रुष्ट सिंहके समान, चन्द्रपर राहुके समान, सर्पोंपर दर्पयुक्त खगपतिके समान, रणमें कालकेतुके समान आक्र-मण किया। दृढ़ भृकुटीसे भयंकर, समरमें धैर्ययुक्त, सुडौल और बलिष्ठ भुजाओंवाला, अचल वीर और नरश्रेष्ठ यवनाधिप नरेंद्रोंके समूहको डराता हुआ और उनका उपहास करता हुआ तथा विशाल गजोंको गिराता और मसलता हुआ रणमध्यमें अंकुशरहित गजके समान तेजीसे आगे बढ़ा। अत्यन्त आवेशपूर्ण, दुस्सह, लक्ष्मीका लोभी तथा आगे बढ़ता हुआ यवन नरेन्द्रोंके द्वारा रोका गया। वह पृथिवीपर तलवार पटककर क्रुद्ध-दृष्टि पंगुके समान भिड़ गया। शोभायमान रथोंको वह नष्ट-भ्रष्ट करता तथा तलवार-के प्रहारोंसे योद्धाओंका संहार करता था। उसने रथपर बैठे एवं क्रुद्ध किन्हीं योद्धाओंको हाथसे पकड़कर पृथिवीपर दे मारा तथा हाथमें तलवार लिये हुए कुछ सामर्थ्य ( योद्धाओं ) को नभमें घुमाकर भूतलपर फेंक दिया।

शत्रुओंके लिए सिंहके समान यवनराजने जूझते हुए किन्हीं भटोंको खड्गके वारों और प्रहारोंसे चीड़फाड़ डाला, किन्हींको मार डाला और किन्हीं योद्धाओंको मूर्च्छित कर दिया। इससे उसने सब सुरोंको संतुष्ट किया ॥१४॥

## १५

## पार्श्व द्वारा यवनराजका वन्दीकरण

आश्चर्य चकित, मध्यस्थ और ( युद्धके ) रहस्यको अच्छी तरह जाननेवाले समस्त देवोंने गगनमें प्रसन्नता पूर्वक साधुवादकी घोषणा की।

नभमें देवध्वनि सुनकर क्रोधित हुआ वह शत्रु ( यवन ) पार्श्वके सम्मुख पहुँचा। दावानलके समान उसके अंग प्रज्ज्वलित थे। वह मन तथा पवनकी गतिसे एक ही क्षणमें वहाँ पहुँच गया। उस समय त्रिभुवनकी लक्ष्मीके निवासस्थान ( पार्श्व ) ने सहस्रों तीक्ष्ण बाण छोड़े। उनमेंसे कुछ बाण करोंमें, कुछ सिरमें, कुछ वक्षस्थलमें और कुछ पैरोंमें लगे। तत्पश्चात् ( पार्श्वने ) उसकी तलवारको बाणोंसे जर्जरित किया। इससे यवनको बहुत क्रोध उत्पन्न हुआ। उसने टूटी-फूटी तलवारको फेंक दिया, भटोंमें भय उत्पन्न करनेवाली कटारें हाथमें लीं, बाणोंको तृणके समान समझा और यह कहते हुए कि पार्श्व, रणमें तू अब जाता कहाँ है ? वह ( पार्श्वकी ओर ) दौड़ा। ( पार्श्वने ) उस आते हुए पर मुद्गर फेंका, ( किन्तु ) रणचातुर्यके कारण यवन उससे बच गया। जैसे ही ( वह यवन ) रण-चातुरीसे रथपर सवार होने लगा वैसे ही कुमारने उसपर जाल फेंका। कटारोंको हाथमें लिये हुए यवन रणमें वन्दी हुआ तथा हयसेनके पुत्र ( पार्श्व ) को विजय प्राप्त हुई। उस अवसरपर स्वयं ( जय ) लक्ष्मीने दुर्निवार कुमारका प्रसन्नतापूर्वक आलिंगन किया।

कुमारको देखकर जयश्रीने विशाल और अत्यन्त सुकुमार स्तनोंसे उसका स्पर्श किया तथा पद्मासे आलिंगित शरीरवाले भुवन-सेवित एवं उत्तम देवोंने रणमें कुसुमोंकी वर्षा की ॥१५॥

॥ बारहवीं सन्धि समाप्त ॥

# तेरहवीं सन्धि

भुवनको यशसे परिपूर्ण करनेवाले, श्री हयसेनके पुत्रने यवनराजको बन्दी बनाया तथा रविकीर्तिको राज्य प्रदान किया।

## १

## यवनराजके भटों द्वारा आत्मसमर्पण

हथिनीके लोभी और मत्त महागजके समान यवन नरेन्द्रको रणमें वैसे ही बन्दी बनाया गया जैसे सिंह लाकर पिंजड़ेमें छोड़ दिया जाता है अथवा सर्प पकड़नेवालेके द्वारा सर्प निश्चल कर दिया जाता है। उस अवसरपर सब देवोंने, असुरोंने और राजाओंने पार्श्वका अभिनन्दन किया, दुन्दुभी बजाई गई, तूर्यकी ध्वनि की गई तथा महीतलपर सब सेना आनन्दित हुई। रविकीर्ति नृप मनमें सन्तुष्ट हुआ। उसके मनमें हर्षका आवेग समाता नहीं था। इसी बीच यवनराजके बली, शस्त्रधारी, तेजस्वी और शत्रुओंके लिए सिंहरूप नरपति आये, कुमारके चरणोंमें प्रणाम किया और (निवेदन किया—) "हे परमेश्वर, आप हमें वचन और आश्वासन दीजिए, हम आप ही के सेवक हैं। आप हमें दिन प्रतिदिन निर्भीकतासे आदेश दीजिए। हे स्वामिन्, आजसे लेकर सब समयके लिए हमारी सेवा आपको अर्पित है।

"भुवनमें विस्तीर्ण प्रतापवाले आप, जो (कार्य) किया जाना है, उसके लिए आज्ञा दें। हे शोभन स्वभाववाले, आपको हम भृत्योंके हितकी बहुधा इच्छा हो" ॥१॥

## २

## पार्श्वका कुशस्थलीमें प्रवेश

उन शब्दोंको सुनकर वह दुर्निवार कुमार युद्धमें उन उत्तम पुरुषोंको अभय-दान देकर रविकीर्तिके साथ नगरमें प्रविष्ट हुआ। सामने ही अश्व, गज और योद्धाओंका समूह खड़ा था। उस समय कुशस्थल नगरके निवासी आभरणोंसे अलङ्कृत हो विविध वेष धारणकर और सजधजकर अपने-अपने घरोंमें आ खड़े हुए तथा कुमारको योद्धाओंके साथ प्रवेश करते हुए देखने लगे। (उस समय) बाजार, गृह, मठ और उनके आस पासकी भूमि मण्डित की गई, सब मन्दिर और विहार सजाये गये; चौराहों और राजमहलकी सजावट की गई तथा विशाल और शोभायमान तोरण बाँधा गया; स्वस्तिक और चौक पूरे गये तथा कुम्भ, दूर्वा और अक्षत रखे गए एवं रत्नस्तम्भ खड़े किये गये; भूमि सम की गई तथा गज, वृषभ, छत्र, पुआल, सरसों, दर्पण और पद्म पत्र रखे गये। राजाके प्रवेश करते समय भिन्न भिन्न अवसरोंपर मंगल सूचक तूर्य बजाये गये। रविकीर्ति नृपके साथ कुमारने गृहमें प्रवेश किया तथा साधुवादकी प्राप्ति की।

उत्तम पुरुषोंके साथ पार्श्वनाथने रविकीर्तिके राजमहलमें वैभवसे प्रवेश किया मानो सुरेन्द्रने स्वर्गमें प्रवेश किया हो ॥२॥

## ३

## पार्श्व द्वारा यवनराजकी मुक्ति

उस अवसरपर राजाने अपने परिजनोंसे युक्त पार्श्वनाथको (नये वस्त्र) पहिनाये, भोजन कराया तथा नाना वस्त्रों, अलंकारों और विभूषणोंसे सम्मानित किया। जो भी दूसरे कोई नृपति उपस्थित थे उन सभी विशिष्ट व्यक्तियोंका रविकीर्तिने

सम्मान किया। उसी समय यवनराजका मन्त्री आया। उसने रविकीर्ति-नृपके चरणोंमें प्रणाम किया तथा अत्यन्त उज्ज्वल मुखसे निकले विदग्ध और मधुर शब्दोंमें नृपसे यह कहा—"हे नृपकेसरी, कुलप्रदीप, गुणरूपी रत्नोंसे प्रदीप्त आप मेरी एक बात सुनें। गजोंमें दाँत, अश्वोंमें द्रुतगति, नागोंमें समुज्ज्वल मणिरत्न, युवतियोंमें शील तथा पंचानन सिंहमें अयाल जिस-जिस प्रकारसे प्रधान है उसी प्रकारसे श्रेष्ठ पुरुषोंके लिए मान समझा जाता है। उस मानको रणमें नष्टकर अब उस ( यवन ) के लिए और अधिक क्या दण्ड हो सकता है ? हे नरपति, आप धन्य हैं, आप पुण्यात्मा हैं, जो आपके घरमें हयसेनका पुत्र आया है। अस्तु। अब आप यवनको मुक्त कर दें। इसमें विलम्ब किसलिए ? आप न्यायी हैं अतः आप मेरी बात मानें।"

( रविकीर्तिने ) मन्त्रीके वचन सुनकर यवन नृपको मुक्त कर दिया। कुमारके पैरोंमें प्रणाम करनेवाला वह अपने नगर ले जाया गया ॥३॥

## ४

## वसन्तका आगमन

इसी समय वसन्तकालका आगमन हुआ। वह कामिनी-जनोंके लिए मनोहारी और मदका निवासस्थान है। उद्यानके कुसुमोंकी सुवासको लिये हुए, नन्दन वनकी सुगन्धातिशयको महकाता हुआ, हिंडोलोंसे पृथिवीको परिपूर्ण करता हुआ तथा ताम्बूल रसकी छटाको बखेरता हुआ, कपूर और मालती कुसुमोंसे शोभित, कुसुमोंका संचय करनेवाला, मुनियोंमें मोहका उत्पादक, कोकिलपत्रोंसे रचे गए मण्डपोंसे रम्य, भ्रमणशील प्रमदाओंको सुख देनेवाला, बजते हुए मद्दल और तूर्यसे मुखरित, मनुष्योंको चन्द्रके समान आनन्द पहुँचानेवाला, कोकिल और कपोतकी मधुर-ध्वनिसे युक्त, गृहोंमें अनेक पुरुषोंको सन्तोष करानेवाला माधव मास पुर, नगर, वीथि तथा चौराहोंपर अपना प्रभाव डालता हुआ उपस्थित हुआ, मानो उत्तम वृक्षों तथा आम्र-मंजरीसे युक्त कामदेव ( ही ) जगमें अवतरित हुआ हो।

आम्रकी मंजरी लेकर शुक उसे मनुष्योंकी दृष्टिमें लाये मानो वे वसन्त नरेन्द्रके पत्रकी प्रशस्ति जगमें कर रहे हों ॥४॥

## ५

## पार्श्वके साथ अपनी कन्याका विवाह करनेका रविकीर्तिका निश्चय

उस अवसरपर श्री रविकीर्ति नृपने मन्त्रियोंके साथ यह मन्त्रणा की। "मेरी कन्या प्रभावती एक श्रेष्ठ कुमारी है। वह कलाओं और गुणोंसे समन्वित तथा रूपवती है। उसका पाणिग्रहण पार्श्वकुमारके साथ इसी समय किया जाये। इसके अतिरिक्त और मन्त्रणासे ( अभी ) कोई प्रयोजन नहीं।" नरनाथके वचन सुनकर मन्त्री रोमांचित हुए और प्रसन्नतासे कहा कि "आपकी यह इच्छा पूरी हो ही रही है अतः यह कोई उलझी हुई बात नहीं है न हि इसमें मन्त्रणा की ( कोई ) आवश्यकता है। यदि कन्या उत्तम पुरुषको दी जाती है, तो, कहिए, क्या इसमें किसीको विरोध होगा ?" ये वचन सुनकर कन्नौजके निवासियोंके लिए परमेश्वर रूप नृपने अत्यन्त बुद्धिमान्, स्थिरचित्त और सुबुद्धि विमलबुद्धि नामके ज्योतिषीको बुलवाया तथा उससे पूछा कि तुम विवाहकी तिथि शोधो तथा ऐसी लग्न बताओ जिससे ऋद्धिकी प्राप्ति हो। हे ज्योतिषी, तुम गणना कर ऐसी लग्न बताओ जिससे मेरी कन्या आयुष्मती होए।

तुम गणना लगाकर ( ऐसी तिथि बताओ ) जिससे प्रभावती पार्श्वकुमारके मनको हरनेवाली होए, घर-घरमें और लोकमें प्रधान, अनेक पुत्रोंवाली तथा सुखोंकी भण्डार होए ॥५॥

## ६

## विवाहकी तिथिके विषयमें ज्योतिषीका मत

उन वचनोंको सुनकर विमलबुद्धिने ( कहा )—"हे नरनाथ, मैं विवाहकी तिथि बतलाता हूँ। अनुराधा, स्वाति, तीनों उत्तरा, रेवती, मूल, मृगशिरा, मघा, रोहिणी और हस्त ये ग्यारह नक्षत्र होते हैं जिनमें विवाह कहा गया है। वह पाणि-

ग्रहण कालमें किसी मठ या विशाल मन्दिरमें किये जाते पुण्योत्सवमें किया जाय। इन ( नक्षत्रों ) में जो गुरु, बुध और शुक्र ये तीन वार आयें उन्हें छोड़ शेष ( वार ) दोष-युक्त हैं। चन्द्रवार तथा रविवारको और मंगलसे मरण होता है। रविवारसे भोजनकी प्राप्ति नहीं होती। शनिसे पुश्चलि, दुराचारिणी और अनिष्टकारिणी-होती है तथा दिखाई देनेपर अपने प्रियको प्रिय नहीं लगती। कोई-कोई शनिवारको विवाह करते हैं। वे उसे स्थिरवार कहकर कोई दोष नहीं मानते।"

"रवि, गुरु और चन्द्र जब अशुद्ध हों तो पाणिग्रहण नहीं किया जाता। गुरु और शुक्रके अस्त रहनेपर भी दीक्षा और विवाह योग्य नहीं है" ॥६॥

## ७

## ग्रहों और नक्षत्रोंका विवाहपर फल

"रवि, राहु, मंगल और शनिसे विद्ध नक्षत्र हो तो उस पक्षमें विवाह नहीं होता। आलिंगित, धूमित, मुक्त तथा सूर्यसे दग्ध नक्षत्रोंका दूरसे त्याग किया जाता है। ग्रहसे लतिआया गया, छादित, वेधयुक्त, सन्ध्यागत और अस्तगत तथा जिसमें पापग्रह राहु और केतु हों, उस नक्षत्रका साधु पुरुष सर्वथा परित्याग करते हैं। नक्षत्रोंकी इस प्रकार शुद्धि प्राप्त कर दसों योगोंकी भी शुद्धि कर लेना चाहिए। वर और कन्याकी आयुकी गणना कर तथा त्रिकोण और षडाष्टक दोषोंका त्याग कर तुला, मिथुन और कन्या ( राशियोंमें ) उत्तम विवाह होता है। धनको अधम लग्न कहा गया है। यदि कुण्डलीमें ग्रह शुभ होते हैं जो ज्योतिषी सब योगोंको ध्यानमें रखते हैं किन्तु तीनको छोड़कर अन्यमें दोष नहीं मानते तथा केवल यही विशेषता मानते हैं कि अधिक ( दोष ) को छोड़ना चाहिए।"

"हे नराधिप, अब विवाहकी जो लग्न होनी चाहिए तथा जो पूर्वकालिक मुनियोंने बताई है उसे मैं संक्षेपमें बताता हूँ। उसे सुनिए।"॥७॥

## ८

## ग्रहोंका भिन्न भिन्न गृहोंमें फल

"रवि, राहु, भौम, शनि और चन्द्र ये पापग्रह हैं। शेष सौम्य ग्रह हैं अतः दोष रहित हैं। चन्द्र ग्रहको कोई सौम्य ग्रह कहते हैं और अन्य उसे पापग्रह कहते हैं और उसका त्याग करते हैं। ( उक्त ) पाँचों पापग्रह ऋद्धिका नाश करते हैं किन्तु सौम्य ग्रह मुक्तिकी सिद्धि करते हैं। चन्द्रको छोड़कर शेष पापग्रह दोषपूर्ण होते हैं। सौम्य ग्रह यदि लग्नस्थानमें हों तो सुख उत्पन्न करते हैं। तीसरे गृहमें स्थित राहु आयु क्षीण करता है। बाकीके जो ग्रह हैं वे सुख उत्पन्न करते हैं। चौथे गृहमें स्थित सौम्यग्रह लाभदायी होते हैं किन्तु चन्द्रमा सहित पापग्रह कष्ट देते हैं। पाँचवें स्थानमें पाँचों ( पापग्रह ) ही अशुभ हैं किन्तु तीन सौम्यग्रह ( शुक्र, बुध और बृहस्पति ) शुभ होते हैं। छठवें स्थानमें चन्द्र अत्यन्त दुखदायी होता है और शेष अत्यन्त सुखकर होते हैं। सातवेंमें आठों ग्रह निषिद्ध हैं; उसे जामित्र कहकर शास्त्रमें विरोधी बताया है। शनि, मंगल, राहु तथा रविको छोड़कर शेष ( पापग्रह ) कुण्डलीके आठवें गृहमें दोषपूर्ण हैं। नौवें स्थानमें रवि और राहु कष्ट देते हैं किन्तु शेष सुखोत्पादक हैं। दसवें गृहमें आठों ही हानि पहुँचाते हैं; वे सबके लिए दुखके भण्डार हैं। विवाह-कालमें, ग्यारहवेंमें स्थित आठों ही ग्रह धन, धान्य और वस्त्र प्रदान करते हैं। बारहवें स्थानमें पाँचों अनिष्टकारी हैं किन्तु तीन सौम्यग्रह सबके द्वारा शुभ माने गये हैं। यदि बारहवें स्थानमें शनि होए तो ब्राह्मणी भी सुरापान ग्रहण करती है।"

"यदि समस्त गुणोंसे युक्त लग्न किसी भी प्रकारसे न मिल रही हो तो गोधूलि वेलामें विवाह दोषहीन होता है ॥८॥

## ९

## पार्श्वकी नगरके बाहिर तापसोंकी उपस्थितिकी सूचना

ज्योतिषीके द्वारा बताई गई अत्यन्त शुभ लग्न नृपके मनमें भा गई। वह समस्त सुखसे तत्काल ही उस पक्षगृहमें पहुँचा, जहाँ कुमार ठहरा था। उसे अपने हाथोंमें लेकर नरेन्द्रने कहा—"तुम मेरी कन्याका पाणिग्रहण करो। मेरी यह बात

मानो।'' कुमारने भी ''ऐसा ही होए'' कहकर उसे स्वीकार किया। इससे सबको संतोष हुआ। इसी समय जगके स्वामीने वस्त्र तथा अलंकारोंसे सुसज्जित तथा कस्तूरीकी सुवाससे सुरभित नाना प्रकारके पुरुषोंके समूहको विचरण करते हुए देखा। उन्होंने रविकीर्तिसे पूछा कि ''ये कहाँ जा रहे हैं? आप शीघ्र बतायें।'' उन वचनोंको सुनकर विकसित-मुख श्रेष्ठ पुरुष (रविकीर्ति)ने यह बात बताई—''इस नगरके उत्तर-पश्चिममें एक योजन दूर एक भयानक वन है। उसमें अपनी देहको तपानेवाले, तृण, कंद और फलका भोजन करनेवाले तथा मोह-रहित तपस्वी निवास करते हैं। ये लोग बलि, धूप, गंध और परिजनोंके साथ उनकी वंदना और भक्तिके लिए जाते हैं।''

''इस कुशलस्थल ( पुर )के निवासी तपस्वियों और तपस्विनियोंके भक्त हैं। वे दिन-प्रतिदिन ( उनके पास ) जाते हैं और दूसरे किसी देवको नहीं मानते।''॥९॥

## १०

## पार्श्वका तापसोंको देखनेके लिए वनमें आगमन

उन वचनोंको सुनकर तीर्थंकर देवने कहा—''हम वहाँ चलें जहाँ ये लोग जा रहे हैं। हम उन मूढ़-बुद्धि तपस्वियोंको देखें (और मालूम करें) कि अज्ञानसे उन्हें कैसी शुद्धि प्राप्त होती है? ये पापकर्मी संसारको भ्रममें डालते हैं। वे धर्महीन न स्वतःको पहचानते न अन्यको। कौतूहलवश हम उनके पास चलें।'' यह कहकर उसने सेनाके साथ प्रस्थान किया। निर्मल-शरीर रविकीर्ति और पार्श्व ये दोनों वीर एक ही गजपर आरूढ़ हुए तथा निमिषार्धमें ही उस भीषण वनमें जा पहुँचे। वहाँ उन्होंने तपस्वियोंको तपस्या करते हुए देखा। कुछ तपस्वी पंचाग्निके बीच तपस्या कर रहे थे, कुछ धूम्र या पवनका पान कर रहे थे; कुछ चक्रमें एक पैर डाले हुए थे, कुछ वहाँ ऐसे थे जिनका केवल चमड़ा और हड्डी ही शेष थी तथा वहाँ कुछ ऐसे भी थे जो जटाके मुकुटसे विभूषित थे। ( वे सब ) इस मनुष्य-जन्मको निरर्थक गँवा रहे थे।

वे अज्ञानी तप करते थे, परमार्थको नहीं जानते थे, शरीरको यूँ ही यातना पहुँचाते थे तथा सबके सब कुशास्त्रका अध्ययन करते थे॥१०॥

## ११

## अग्निमें डाली जानेवाली लकड़ीमें सर्पकी उपस्थिति; कमठके प्रहारोंसे सर्पकी मृत्यु

इसी बीच तापके आवरणसे ढँका हुआ कमठ नामका तपस्वी वनमें भ्रमण कर वहाँ आया। वह सिरपर लकड़ियोंका बोझ लिये था तथा हाथमें तीक्ष्ण कुठार। जैसे ही वह लकड़ीको पंचाग्निमें डालने लगा वैसे ही जगत्पतिने उस तपस्वीसे कहा—''लकड़ीको ( अग्निमें ) मत डालो। इसमें सर्प है। वह विशाल, भीषण और दर्पयुक्त हो गया है।'' उन वचनोंको सुनकर कमठ रुष्ट हुआ ( और चिन्तन करने लगा ) कि यह वैरी मेरे द्वारा कहीं देखा गया है। इसने हमारे गुरु वशिष्टका उपहास किया है। इस प्रकार बोलनेवाले इस दुष्टको मैं कैसे ठीक करूँ? ( फिर उसने कहा— ) ''इस लकड़ीमें सर्प कहाँ है और कहाँ वह विशाल हुआ है? यह दुर्मुख राजा ( यथार्थमें ) खल स्वभाववाला है। मैं इस लकड़ीको अभी इसके सामने फाड़कर अनिष्टकारी सर्पको देखता हूँ।'' इतना कहकर उसने निश्चित मनसे उसी क्षण हाथमें कुठार लिया। उस हतभाग्य तापस-रूपी-पशुने उस लकड़ीको उन्हीं सबके बीच फाड़ा तो उसमेंसे विषधर भुजंग निकला। ( उसे देख ) सब सामन्तोंने उस ( कमठ )को धिक्कारा।

सब व्यक्तियोंके द्वारा कमठका उपहास किया गया इससे वह लज्जित हुआ। सब पुरुषोंने पार्श्वसे पूछा कि ''आपने सर्प ( की उपस्थिति ) को कैसे जाना?'' ११॥

## १२

## पार्श्वके मनमें वैराग्य-भावनाकी उत्पत्ति; पार्श्वका दीक्षा लेनेका निश्चय

मुनियोंने, सामन्तोंने, तपस्वियोंने तथा अन्य व्यक्तियोंने जब कमठका उपहास किया तो वह अभिमानके कारण वनमें अनशन कर तथा जीव-हिंसा और परिग्रहका त्याग कर पंचत्वको प्राप्त हुआ। वह स्वर्गको गया जहाँ वह देवियोंके साथ विचरण

ग्रहण कालमें किसी मठ या विशाल मन्दिरमें किये जाते पुण्योत्सवमें किया जाय। इन ( नक्षत्रों ) में जो गुरु, बुध और शुक्र ये तीन वार आयें उन्हें छोड़ शेष ( वार ) दोष युक्त हैं। चन्द्रवार तथा रविवारको और मगलसे मरण होता है। रविवारसे भोजनकी प्राप्ति नहीं होती। शनिसे पुश्चलि, दुराचारिणी और अनिष्टकारिणी-होती है तथा दिखाई देनेपर अपने प्रियको प्रिय नहीं लगती। कोई-कोई शनिवारको विवाह करते हैं। वे उसे स्थिरवार कहकर कोई दोष नहीं मानते।"

"रवि, गुरु और चन्द्र जब अशुद्ध हों तो पाणिग्रहण नहीं किया जाता। गुरु और शुक्रके अस्त रहनेपर भी दीक्षा और विवाह योग्य नहीं है" ॥६॥

७

## ग्रहों और नक्षत्रोंका विवाहपर फल

"रवि, राहु, मगल और शनिसे विद्ध नक्षत्र हो तो उस पक्षमें विवाह नहीं होता। आलिंगित, धूमित, मुक्त तथा सूर्यसे दग्ध नक्षत्रोंका दूरसे त्याग किया जाता है। ग्रहसे लतिआया गया, छादित, वेधयुक्त, सन्ध्यागत और अस्तगत तथा जिसमें पापग्रह राहु और केतु हों, उस नक्षत्रका साधु पुरुष सर्वथा परित्याग करते हैं। नक्षत्रोंकी इस प्रकार शुद्धि प्राप्त कर दसों योगोंकी भी शुद्धि कर लेना चाहिए। वर और कन्याकी आयुकी गणना कर तथा त्रिकोण और षष्टाष्टक दोषोंका त्याग कर तुला, मिथुन और कन्या ( राशियोंमें ) उत्तम विवाह होता है। धनको अर्धलग्न कहा गया है। यदि कुण्डलीमें ग्रह शुभ होते हैं जो ज्योतिषी सब योगोंको ध्यानमें रखते हैं किन्तु तीनको छोड़कर अन्यमें दोष नहीं मानते तथा केवल यही विशेषता मानते हैं कि अधिक ( दोष ) को छोड़ना चाहिए।"

"हे नराधिप, अब विवाहकी जो लग्न होनी चाहिए तथा जो पूर्वकालिक मुनियोंने बनाई है उसे मैं संक्षेपमें बताता हूँ। उसे सुनिए।"॥७॥

८

## ग्रहोंका भिन्न-भिन्न गृहोंमें फल

"रवि, राहु, भौम, शनि और चन्द्र ये पापग्रह हैं। शेष सौम्य ग्रह है अत दोष रहित है। चन्द्र ग्रहको कोई सौम्य ग्रह कहते हैं और अन्य उसे पापग्रह कहते है और उसका त्याग करते हैं। ( उक्त ) पाँचों पापग्रह ऋद्धिका नाश करते हैं किन्तु सौम्य ग्रह मुक्तिकी सिद्धि करते है। चन्द्रको छोड़कर शेष पापग्रह दोषपूर्ण होते हैं। सौम्य ग्रह यदि धनस्थानमें हों तो सुख उत्पन्न करते हैं। तीसरे गृहमें स्थित राहु आयु क्षीण करता है। बाकीके जो ग्रह हैं वे सुख उत्पन्न करते हैं। चौथे गृहमें स्थित सौम्यग्रह लाभदायी होते है किन्तु चन्द्रमा सहित पापग्रह कष्ट देते है। पाँचवें स्थानमें पाँचों ( पापग्रह ) ही अशुभ हैं किन्तु तीन सौम्यग्रह ( शुक्र, बुध और बृहस्पति ) शुभ होते हैं। छठवें स्थानमें चन्द्र अत्यन्त दुखदायी होता है और शेष अत्यन्त सुखकर होते है। सातवेंमें आठों ग्रह निषिद्ध हैं, उसे आमित्र कहकर शास्त्रमें विरोधी बताया है। शनि, मगल, राहु तथा रविको छोड़कर शेष ( पापग्रह ) कुडलीके आठवें गृहमें दोषपूर्ण हैं। नौवें स्थानमें रवि और राहु कष्ट देते है किन्तु शेष सुखोत्पादक हैं। दसवें गृहमें आठों ही हानि पहुँचाते है, वे बालकके लिए दुखके भण्डार हैं। विवाह-कालमें, ग्यारहवेंमें स्थित आठों ही ग्रह यश, धन और वस्त्र प्रदान करते है। बारहवें स्थानमें पाँचो अनिष्टकारी हैं किन्तु तीन सौम्यग्रह सबके द्वारा शुभ माने गये हैं। यदि बारहवें स्थानमें शनि होए तो ब्राह्मणी भी सुरापान ग्रहण करती है।"

"यदि समस्त गुणोंसे युक्त लग्न किसी भी प्रकारसे न मिल रही हो तो गोधूलि वेलामें विवाह दोषहीन होता है ॥८॥

९

## पार्श्वको नगरके बाहिर तापसोंकी उपस्थितिकी सूचना

ज्योतिषीके द्वारा बताई गई अत्यन्त शुभ लग्न नृपके मनमें भा गई। वह प्रसन्न मुखसे तत्काल ही उस धवलगृहमें पहुँचा, जहाँ कुमार ठहरा था। उसे अपने हाथोंमें लेकर नरेन्द्रने कहा—"तुम मेरी कन्याका पाणिग्रहण करो। मेरी यह बात

मानो।" कुमारने भी "ऐसा ही होए" कहकर उसे स्वीकार किया। इससे सबको संतोष हुआ। इसी समय जगके स्वामीने वस्त्र तथा अलंकारोंसे सुसज्जित तथा कस्तूरीकी सुवाससे सुरभित नाना प्रकारके पुरुषोंके समूहको विचरण करते हुए देखा। उन्होंने रविकीर्तिसे पूछा कि "ये कहाँ जा रहे हैं ? आप शीघ्र बतायें।" उन वचनोंको सुनकर विकसित-मुख श्रेष्ठ पुरुष (रविकीर्ति)ने यह बात बताई—"इस नगरके उत्तर-पश्चिममें एक योजन दूर एक भयानक वन है। उसमें अपनी देहको तपानेवाले, तृण, कंद और फलका भोजन करनेवाले तथा मोह-रहित तपस्वी निवास करते हैं। ये लोग बलि, धूप, गंध और परिजनोंके साथ उनकी वंदना और भक्तिके लिए जाते हैं।"

"इस कुशलस्थल ( पुर )के निवासी तपस्वियों और तपस्विनियोंके भक्त हैं। वे दिन-प्रतिदिन ( उनके पास ) जाते हैं और दूसरे किसी देवको नहीं मानते।"॥९॥

## १०

## पार्श्वका तापसोंको देखनेके लिए वनमें आगमन

उन वचनोंको सुनकर तीर्थंकर देवने कहा—"हम वहाँ चलें जहाँ ये लोग जा रहे हैं। हम उन मूढ़-बुद्धि तपस्वियोंको देखें (और मालूम करें) कि अज्ञानसे उन्हें कैसी शुद्धि प्राप्त होती है ? ये पापकर्मी संसारको भ्रममें डालते हैं। वे धर्महीन न स्वतः को पहचानते न अन्यको। कौतूहलवश हम उनके पास चलें।" यह कहकर उसने सेनाके साथ प्रस्थान किया। निर्मल-शरीर रविकीर्ति और पार्श्व ये दोनों वीर एक ही गजपर आरूढ़ हुए तथा निमिषार्धमें ही उस भीषण वनमें जा पहुँचे। वहाँ उन्होंने तपस्वियोंको तपस्या करते हुए देखा। कुछ तपस्वी पंचाग्निके बीच तपस्या कर रहे थे, कुछ धूम्र या पवनका पान कर रहे थे; कुछ चक्रमें एक पैर डाले हुए थे, कुछ वहाँ ऐसे थे जिनका केवल चमड़ा और हड्डी ही शेष थी तथा वहाँ कुछ ऐसे भी थे जो जटाके मुकुटसे विभूषित थे। ( वे सब ) इस मनुष्य-जन्मको निरर्थक गँवा रहे थे।

वे अज्ञानी तप करते थे, परमार्थको नहीं जानते थे, शरीरको यूँ ही यातना पहुँचाते थे तथा सबके सब कुशास्त्रका अध्ययन करते थे॥१०॥

## ११

## अग्निमें डाली जानेवाली लकड़ीमें सर्पकी उपस्थिति; कमठके प्रहारोंसे सर्पकी मृत्यु

इसी बीच तापके आवरणसे ढँका हुआ कमठ नामका तपस्वी वनमें भ्रमण कर वहाँ आया। वह सिरपर लकड़ियोंका बोझ लिये था तथा हाथमें तीक्ष्ण कुठार। जैसे ही वह लकड़ीको पंचाग्निमें डालने लगा वैसे ही जगत्पतिने उस तपस्वीसे कहा—"लकड़ीको ( अग्निमें ) मत डालो। इसमें सर्प है। वह विशाल, भीषण और दर्पयुक्त हो गया है।" उन वचनोंको सुनकर कमठ रुष्ट हुआ ( और चिन्तन करने लगा ) कि यह वैरी मेरे द्वारा कहीं देखा गया है। इसने हमारे गुरु वशिष्ठका उपहास किया है। इस प्रकार बोलनेवाले इस दुष्टको मैं कैसे ठीक करूँ ? ( फिर उसने कहा— ) "इस लकड़ीमें सर्प कहाँ है और कहाँ वह विशाल हुआ है ? यह दुर्मुख राजा ( यथार्थमें ) खल स्वभाववाला है। मैं इस लकड़ीको अभी इसके सामने फाड़कर अनिष्टकारी सर्पको देखता हूँ।" इतना कहकर उसने निश्चित मनसे उसी क्षण हाथमें कुठार लिया। उस हतभाग्य तापस-रूपी-पशुने उस लकड़ीको उन्हीं सबके बीच फाड़ा तो उसमेंसे विषधर भुजंग निकला। ( उसे देख ) सब सामन्तोंने उस ( कमठ )को धिक्कारा।

सब व्यक्तियोंके द्वारा कमठका उपहास किया गया इससे वह लज्जित हुआ। सब पुरुषोंने पार्श्वसे पूछा कि "आपने सर्प ( की उपस्थिति ) को कैसे जाना ?" ११॥

## १२

## पार्श्वके मनमें वैराग्य-भावनाकी उत्पत्ति; पार्श्वका दीक्षा लेनेका निश्चय

मुनियोंने, सामन्तोंने, तपस्वियोंने तथा अन्य व्यक्तियोंने जब कमठका उपहास किया तो वह अभिमानके कारण वनमें अनशन कर तथा जीव-हिंसा और परिग्रहका त्याग कर पंचत्वको प्राप्त हुआ। वह स्वर्गको गया जहाँ वह देवियोंके साथ विचरण

करता था। अत्यन्त भीषण प्रहारोंसे जिसके अंग जर्जरित हो गये थे उस भुजंगको परमेश्वरने देखा तथा उस क्षण ही उसके कानमें जाप दिया। वह स्थिर मनसे पंचत्वको प्राप्त हुआ तथा पातालमें नागराजोंके बीच तीन पल्य आयुवाले वन्दीवर देवके रूपमें उत्पन्न हुआ। कुमार सर्पकी मृत्युको देखकर इस जगकी और उसकी असारताकी निन्दा करने लगा कि यह जीवन तृणपर स्थित जलबिन्दुके समान है तथा जो कर्म जिसने किया है वह उसे भोगता है। यह लक्ष्मी गजके कर्णोंके समान चंचल है। वह जहाँ-जहाँ पहुँचती है वहाँ-वहाँ अशुभ करती है। जहाँ शरीरमें व्याधियोंका वृक्ष वर्तमान है वहाँ जीवित रहते हुए पुरुषको कौन सा सुख हो सकता है? यह (सर्प) पूर्वाह्नमें जीवित दिखाई दिया था पर अपराह्नमें उसके जीवनकी समाप्ति हो गई।

जबतक मेरी मृत्यु नहीं होती और जबतक इस देहका विघटन नहीं होता तबतक मैं कलिकालके क्रोधादि दोषोंका त्याग कर महान् तप करूँगा ॥१२॥

## १३
## लौकान्तिक देवोंका पार्श्वके पास आगमन

इसी समय त्रिभुवनमें सुसेवित जो लौकान्तिक देव हैं वे वहाँ आये तथा उन्होंने चरणोंमें प्रणाम किया और कहा— "हम इन्द्रकी आज्ञासे आये हैं। हे भुवन-सेवित भट्टारक, आप दीक्षा लेकर लोगोंको संसारके पार उतारिए। हे भुवनके स्वामी, आप तीर्थंका प्रवर्तन करें तथा सुखके समूह-रूप व्रत और शीलका प्रचार करें। जो स्वयं बुद्ध है तथा जिसे निर्मल गुणोंके समूह अवधिज्ञानकी (उत्पत्ति) हो चुकी है उसे कौन बोधि दे सकता है? हे अर्गोंके नाथ, हम तो केवल निमित्तमात्रसे आपके मित्र रूप हैं। हम जो यहाँ आये हैं सो आदेशसे बँधकर।" इसी अवसरपर त्रिदशपति ईशान कल्पके सुरोंके साथ वहाँ आया एवं जगके प्रधान पार्श्वको मणि, सुवर्ण और रत्नोंसे शोभित शिविकापर आरूढ़ किया। उस शिविकाको पृथिवीपर पुरुषोंने उठाया और आकाशमें देवोंने ऊपर ही ऊपर ग्रहण किया तथा अनेक तरुवरोंसे आच्छादित एवं कोकिल, कपोत तथा शुकोंसे युक्त वनमें ले गये। वहाँ जिनेन्द्रको सिंहासनपर विराजमान कर इन्द्रने क्षीरोदधिके जलसे उनका अभिषेक किया।

जिनकी दीक्षा (का समाचार) सुनकर सब श्रेष्ठ पुरुष आये। समस्त आभरणोंसे विभूषित देव भी पृथिवीपर एकत्रित हुए ॥१३॥

## १४
## पार्श्व द्वारा दीक्षा ग्रहण

जगके स्वामीने निर्वाण-रूपी-महानगरीके सुखोंसे समृद्ध सिद्धोंको नमस्कार किया तथा शुद्ध-दृष्टि जिनेन्द्रने पद्मासन ग्रहणकर पाँच मुट्ठी केशलुंच किया। सुवर्णके मणि पात्रमें उन सब केशोंको लेकर इन्द्रने उन्हें क्षीरोदधिमें विसर्जित किया। उसी समय सर्वकाल स्नेहभाव रखनेवाले तीन सौ श्रेष्ठ पुरुषोंने दीक्षा ली। जगगुरुने आठ उपवास किये, परिहारशुद्धि नामक संयम धारण किया तथा मौनव्रतसे देहकी परिशुद्धि की, फिर गजपुर (हस्तिनापुर) में वरदत्तके गृहमें पहुँचे। वहाँ जिनभगवान्‌ने पारणा की फिर नगर, पुर आदिमें क्रमसे विहार करते हुए वे चले गये। जो (पुरुष) उनके साथ दीक्षित हुए थे वे निश्चित मनसे घोर तप करते थे। जिस प्रकारसे स्वामी, उसी प्रकारसे वे (भी) तप करते थे तथा आगमके निदेशानुसार जीवनचर्या चलाते थे। *वे दोषयुक्त योगका तीनों प्रकारसे त्याग करते तथा नगर-समूहोंसे मण्डित पृथिवीपर भ्रमण करते थे।*

मन, वचन और कायसे शुद्ध, आठों मदोंसे रहित तथा सात भयोंसे मुक्त वे मुनिधारी जिनभगवान्‌की आराधना करते थे ॥१४॥

## १५
## पार्श्व द्वारा दीक्षा लेनेसे रविकीर्तिको दुख

(इससे) रविकीर्ति नृपको दुख हुआ। वह कटे वृक्षके समान पृथिवीपर आ गिरा। विरहसे कातर, मनमें विषादयुक्त वह इस भाँति रुदन करने लगा—"आज मेरा कुशस्थल नगर शून्य हो गया है। आज जगके स्वामीके भयावन वियोगसे मेरी

कन्यापर गरजता हुआ वज्र आ गिरा है। अत्यन्त पापी मैंने रत्नकी हानि की है; हयसेनकी न जाने कौन हानि हुई ? अब कौन सुभट संग्राममें यवनको परास्त करेगा। तुम्हारे जैसे रत्नकी अब कहाँ प्राप्ति होगी ? मुझे छोड़कर, हे देव, तुम कहाँ चले गये; मैं तो तुम्हारी हृदयसे इच्छित सब सेवा करता रहा। इस तुच्छ प्राणीने तुम्हारा क्या किया, जो तुमने मुझे इतना दुख दिया ?" इसी समय मन्त्रियोंने उससे यह कहा—"हे नरपति, रुदन मत कीजिए और शोकको छोड़िए। वह ( पार्श्व ) तो परमेश्वर है, तीर्थंकर देव है, परमार्थमें दक्ष है और रहस्यका जानकार है। वह इस संसारके निवाससे कैसे प्रीति कर सकता था जो जरा, मृत्यु, व्याधि और अनेक दुखोंका घर है।"

"हे नरोंमें श्रेष्ठ, तुम मनुष्य हो तथा वह जगका स्वामी देव है। तुम जैसोंका एक स्थानमें निवास कैसे हो सकता है" ॥१५॥

## १६
## प्रभावतीका विलाप

रविकीर्ति दुखी मनसे तथा बन्धुओं, स्वजनों और साथियोंके साथ रोता हुआ नगरमें वापिस आया। उसी समय प्रभावती जगस्वामीकी वार्ता सुनकर मूर्च्छित हो गई। "हा दुष्ट विधि, यह कैसा छल, जो तूने जगके स्वामीसे मेरा वियोग किया। क्या तेरे प्रतापसे यही युक्त था जो मेरे प्रियको दीक्षा धारण कराई; क्या तुझमें कोई करुणाका भाव नहीं है जो मुझपर यह प्रहार किया; हे दिव्य विधि, क्या तेरे घरमें कोई नहीं जो तू खल-स्वभावके कारण मेरे ( प्रियके पास ) पहुँची; अथवा हे दैव, इसमें तेरा क्या दोष है ? यह तो मेरा पूर्व कर्म आ उपस्थित हुआ है। मैंने पूर्वजन्ममें स्वतः ही पाप किया था। उसीसे आज यह भोगान्तराय हुआ है। जो जगके स्वामीकी गति है वही मेरी भी है। अब इस जन्ममें मेरी कोई दूसरी गति नहीं।"

"पार्श्व कुमारको छोड़कर अन्यके प्रति मेरा वैराग्य-भाव है। यशसे उज्ज्वल प्रभावती यही प्रतिज्ञा मनमें करती है" ॥१६॥

## १७
## दीक्षाके समाचारसे हयसेनको दुख

उत्सुकतापूर्वक बहिनको स्मरण कर दुखी मनसे रविकीर्ति-नृप पार्श्वका समाचार बतानेके लिए अश्व और गजोंके साथ शीघ्रतासे वाराणसी नगरी गया। वहाँ पहुँचकर उसने हयसेन-नृपसे भेंट की। पहले उसने प्रणाम किया और फिर आसनपर बैठा। उसने संग्रामकी पूरी वार्ता तथा जिस प्रकार पार्श्वने महान् दीक्षा ग्रहण की वह वार्ता सुनाई। उन शब्दोंको सुनकर हयसेन नृप पृथिवीपर गिर पड़ा मानो भीषण आघात हुआ हो। चेतना प्राप्त होनेपर वह रुदन करने लगा—"आज मेरे मनोरथोंका अवलम्ब टूट गया। आज मैं असहाय हूँ। आज मैं त्रस्त हूँ। आज मेरी दुनिया सूनी हो गई। मेरा अब कोई नहीं है। मैं क्या वार्तालाप करूँ। यह वार्ता मरणके समान आई है।"

"हे महाबल, तेरे बिना वाराणसी सूनी है। मैं किसकी शरण लूँ ? यह अवनि भाग्य-विहीन है" ॥१७॥

## १८
## हयसेनको मन्त्रियोंका उपदेश

मन्त्रियोंने उस रुदन करते हुए नृपको समझाया—"आप यह पुत्र-प्रेम छोड़ें। जिसका अभिषेक देवोंने मेरुके शिखर पर किया, जिसे श्रेष्ठ पुरुष प्रणाम करते हैं तथा जो घर-द्वार छोड़कर धर्ममें प्रविष्ट हुआ है, वह हे प्रभु, क्या मनुष्य जन्ममें अनुराग रख सकता है ? हे नरेन्द्र, क्या आपने आगम और पुराणोंमें नहीं सुना कि जिनेन्द्र हुआ करते हैं ? मोक्षके प्रति गमन करनेवाले मनुष्यों और देवोंसे सेवित देवोंके देव चौबीस होते हैं। यह तेईसवाँ जिनवर हुआ है, जिसने बाल्यकालमें ही कामदेवको जीता। ये तीर्थंकर देव क्रोध रहित होते हैं। वे कलिकालके दूषण ( दोष ) समूहका नाश करते हैं। इस संसारमें उन्हें कोई लोभ नहीं

होता। वे घर-द्वारके मोहमें कैसे उलझ सकते हैं?" इस प्रकारसे मन्त्रियोंने जब उसको सम्बोधित किया तब उसने चित्तके सब विषादको दूर किया।

पार्श्व कुमारके वियोगमें पौरुष और मान रहित होकर दुखी हयसेन उस पशुके समान हो गया जिसके सींग टूट गये हों ॥१८॥

## १९

## दीक्षा समाचारसे वामादेवीको शोक

तब दुखी मनसे रविकीर्ति-नृप वामादेवीके पास पहुँचा। उसके दोनों चरणोंमें सिरसे प्रणाम कर उसने बहिनसे कोमल स्वरमें यह कहा—"परमेश्वरि, मैं अत्यन्त पापी और निर्लज्ज हूँ, जो आज मैं यहाँ बिना पार्श्वके आया हूँ। तुम्हारा कुमार अपनी भुजाओंसे यवनको बन्दी बनाकर, मुझे निष्कण्टक राज्य देकर तथा समस्त राज्यभारका त्याग कर जिन दीक्षामें प्रस्तुत हुआ है।" जब रविकीर्ति-नृप यह वार्ता बता रहा था तभी वामादेवी मूर्छित हो गई। उनपर जब गोशीर्ष चन्दन (युक्तजल) के छींटे दिये गये तो वे एक ही क्षणमें चेतना प्राप्त कर उठ बैठीं। तब अपने जीवनकी तृणके समान अवहेलना कर वे करुणा पूर्वक रुदन करने लगीं—"हे दुष्ट, इस दुस्सह वियोगको देकर तू कुशल मुझे छोड़ कहाँ चला गया? तेरे विरहमें मुझे कोई आशा नहीं है। हा सुभट! हा धीर! हा पार्श्व! तू कहाँ गया। तेरे विरहमें मेरे इस जीवनसे क्या (लाभ)? इसके कारण धन और राज्य निष्फल हैं।"

"यवनराजका नाश करनेवाले हे सुभट! हे धुरन्धर! हे धीर! हे जगगुरु! हे चरम शरीर! तुम अभी मुझे वचन दो" ॥१९॥

## २०

## वामादेवीको मन्त्रियोंका उपदेश

जब वामादेवी परिजनोंके साथ इस प्रकार रुदन कर रही थीं तब मन्त्रियोंने हितकी दृष्टिसे यह कहा—"हे भट्टारिके रोना छोड़ो, शोकको त्यागो और हमारे वचनोंको सुनो। हे स्वामिनी, तुम्हारा पुत्र धन्य है, पुण्यवान् है तथा पूरे त्रिभुवनमें महान् है जिसने तुम्हारे गर्भसे उत्पन्न होकर यह असाध्य तप अंगीकार किया है। जिस पार्श्वको देव और असुर तथा पुरुष और नाग प्रणाम करते हैं, जो समस्त आगमों, कलाओं और गुणोंका ज्ञाता है तथा जिसके सामीप्यको देव क्षण भरके लिए भी नहीं छोड़ते, वह इस संसारसे कैसे अनुराग कर सकता है? वह तीर्थंकर देव क्रोधसे रहित है तथा उत्तम अवधिज्ञानसे समन्वित है। वह लक्ष्मीका निवासस्थान भरत क्षेत्रमें उत्पन्न हुआ। उसका घर द्वारसे क्या सम्बन्ध हो सकता है?" आगमों और पुराणोंकी अनेक कथाओंसे उन्होंने वामादेवीको समझाया और बताया कि हे स्वामिनी, थोड़े समयमें ही तुम्हारी अपने पुत्रसे भेंट होगी। वह ज्ञानी जब विहार करेगा तब निश्चित रूपसे यहाँ आएगा।

पद्मा द्वारा आलिंगित श्री रविकीर्ति-नृप वामादेवीको प्रणामकर कुशस्थल नगर वापिस लौट आया ॥२०॥

*॥ तेरहवीं सन्धि समाप्त ॥*

## चौदहवीं सन्धि

त्रिभुवनकी लक्ष्मीके निवासस्थान, अक्षय ( पदको ) व्यक्त करनेवाले, कामदेव रूपी गजके लिए मृगेन्द्र, कमठ नामक महान् असुरपर जय पानेवाले तथा मोहका निवारण करनेवाले पार्श्व जिनेन्द्र ( की कथा ) को सुनो।

१

### पार्श्वका तप और संयम

पार्श्वनाथ तेईसवें जिनवर हैं। वे परिहार-शुद्धि संयम धारण किये थे तथा तीन दण्ड, तीन शल्य और तीन दोषोंसे रहित थे। उनका शरीर एक हजार आठ लक्षणोंसे युक्त था। वे चार संज्ञाओंसे मुक्त थे तथा तीन गुप्तियोंसे गुप्त थे। वे एक हजार अट्ठारह शीलोंसे समन्वित थे। उनका शरीर सम्यक्त्व-रत्नसे विभूषित था। वे क्षोभ और मोहसे रहित तथा अनन्त वीर थे। बाईस परीषहोंको सहना उनका स्वभाव था। सोलह कषायोंको उन्होंने सहज ही उखाड़ फेंका था। वे काम रूपी गजके लिए प्रचण्ड सिंह तथा प्रचुर कर्म-रूपी पर्वतके लिए वज्र थे। वे चार ज्ञानोंसे विभूषित तथा क्रोधसे रहित थे। वे दोषहीन थे, भट्टारक थे और मोह हीन थे। वे सरित, खेड, नगर, कर्वट प्रदेश, द्रोणामुह, चत्वर, ग्राम, देश, उद्यान, विचित्र घोष समूह, उत्कृष्ट तथा रम्य पर्वत तथा अन्य पवित्र स्थानोंमें विहार करते हुए क्रमसे भीमाटवी नामक विशाल वनमें पहुँचे।

वह सघन वृक्षोंसे रमणीक और आच्छादित था, भीषण था और उसमें संचार करना कठिन था। वह अनेक वन्य पशुओंसे व्याप्त और पक्षियोंके समूहोंसे भरा-पूरा था, दुस्सह था और दुष्प्रवेश्य था ॥१॥

२

### भीमावटी नामक वनका वर्णन

उसमें ताल, तमाल, विशाल बड़हल (लकुच), जामुन ( जम्बू ), कदम्ब, पलास, कऊह (?), धौं (धव), धामन, तेंदू, खैर (खदिर), कुन्द, कन्हैर (कर्णिकार), निम्ब, जासौन, सुन्द, पाटल, मेंहदी (प्रियंगु), पुंनाग, नाग, कुंकुम जो तीनों संध्याओंमें अत्यन्त छायायुक्त रहता है, कंचन, कलिंग, करवीर, तरव, कंदोट्ट, तिमिर, जम्बीर, कुरवक, ईख ( पुंडच्छ ), मिरिय, केतक, लवंग, खजूर (खर्जूर), फनस, महुआ (मधु), मातुलिंग, बबूल (वंव्बूल), जाति, इन्दोक्ख, सुपाड़ी (पूअप्फल), शीशम (सिंसव), धातकी (धाई )का समूह, अंकोल्ल, विल्व, श्रीखण्ड, मदन, तिरिविच्छि, बकुल, गंगेरी (?), यमुन (?), पालिन्दु, वडोहर, कचनार, कोरंट्ट, बील, तरलसार, चिरहौल, बदरी, कंथारि, वंश, सल्लकी, वट, अरलुअ (?), वाण, फरिस, चोकण्ण, कन्हेर (कणीरु), दक्ख (द्राक्षा), सुरतरु, असंख्य और उत्कृष्ट मुनि-तरु आदि इस प्रकारके पृथिवीपर प्रसिद्ध, नाना प्रकारके तथा फलोंसे समृद्ध वृक्ष थे।

पर वहाँ, यदि खोजा जाए तो भी, एक ( तरु ) नहीं दिखाई देता। वह स्वर्गमें उत्पन्न होता है, तरुओंमें श्रेष्ठ है, देवोंको प्रिय है तथा सब सुगन्धोंसे परिपूर्ण पारिजात है ॥२॥

३



### पार्श्वकी ध्यानावस्था

वहाँ एक पवित्र भू-भाग देखकर वह ( पार्श्व ) दोषोंसे रहित हो कायोत्सर्ग स्थितिमें स्थित हुआ। वह मुनीन्द्र मनमें ध्यानाग्निसे पूर्ण तथा गिरिके समान अविचल हो गया। वह, जिसके करतल विस्तृत थे, जो ध्यानमें दक्ष था, जिसने नासिकाके

अग्रभागपर अपनी आँखें जमा रखी थीं, जिसके लिए शत्रु और मित्र तथा रोष और तोष समान थे, सुवर्ण और मणियोंको धूलि-समान समझता था। वह सुख और दुखको समानतासे देखता था। श्रेष्ठ नर उसकी वन्दना करते थे पर वह मोक्षपर ही ध्यान रखता था। वह ध्यानमें पंचास्तिकायोंका, षट्द्रव्योंका तथा तत्त्वोंका चिन्तन करता था तथा प्रमादपर विचार करता था। वह गुण, मार्गणा, आस्रव, लेश्या, भाव, व्रत, ज्ञान, योग, प्रकृतियोंके प्रकार, अनियोग, नियोग कषायके भेद, संयम और चारित्र्यका पालन, विवेक, दर्शन, पदार्थ, अनुप्रेक्षा, स्वाध्याय, ध्यान, शुभ भावनाएँ तथा आगमोंमें वर्णित अन्य जो भी कुछ (विषय) थे उन सबके विषयमें चिन्तन करता था।

हजार कोटि जन्मों तथा नरकवासोंमें जो घृणित कलिकालके दोषोंका संचय हुआ था उसे आत्माका चिन्तन करनेवाले और अशुभका नाश करनेवाले उसने एक ही मुहूर्तमें नष्ट किया ॥३॥

## ४

## असुरेन्द्रके आकाशचारी विमानका वर्णन

इसी समय एक शुभ्र, उज्ज्वल, विशाल, विजय पताकाओं, घण्टों और घण्टियोंसे युक्त, ऊँचे, मनोहर, आकर्षक, लटकते हुए चामरों और विविध मालाओंसे समन्वित, जिसमें वीणा और मृदंग गम्भीर ध्वनिसे बज रहे थे, जिसमें उत्तम स्त्रियोंका समूह नृत्य कर रहा था और गा रहा था, जो गोशीर्ष चन्दनकी सुगन्धसे परिपूर्ण था, जहाँ मन्दार कुसुमोंमें भ्रमर गुञ्जन कर रहे थे, जिसकी ध्वजाओंके अग्रभाग सुवर्णसे मण्डित थे, जो आकाश-मार्गमें पवनकी गतिसे संचार कर रहा था, जिसका कलेवर अत्यन्त अद्भुत कल (यन्त्र) से निर्मित था, जिसने देवताओंके स्वर्गकी शोभाको तिरस्कृत किया था, जो रविके तेजके समान चपल था तथा जो अत्यन्त विशाल था, ऐसे एक उत्तम विमानमें आरूढ़ एक असुरेन्द्र नभमें भ्रमण करता हुआ वहाँ आया जहाँ जिन भगवान् विराजमान थे। जैसे ही वह वहाँ पहुँचा वैसे ही उसके लिए (मानो) सौ करोंके द्वारा विघ्न उपस्थित हुआ।

विविध किरणोंसे प्रज्वलित तथा गगनको (जैसे कहीं) कुचलता हुआ वह जिनभगवान्‌के ऊपर पहुँचा। उसी समय मानो मार्गमें किंकर्तव्यविमूढ़ हुआ तथा तपके भयसे त्रस्त हुआ वह रथ अपनी त्वरित गतिको छोड़ स्थगित हो गया ॥४॥

## ५

## पार्श्वके ऊपर आनेपर विमानका स्थगन

गगनमें चलता हुआ वह रथ विद्याके अनुभव करनेपर पिशाचके समान, जीवके उड़ जानेपर पुद्गलके समान, सूर्यके अस्त होनेपर किरणोंके समान, विपत्ति आनेपर खलके समान, नरके सम्पत्ति-हीन होनेपर वेश्याके समान, मार्गमें जानेपर ऋणी (पुरुष)की पगड़ीके समान, धर्म शिक्षा देनेपर पापीके समान, प्राणोंके गिरते समय धर्मके समान, दुर्जनके बकवास करनेपर सज्जनके समान, बाँध बँधनेपर पानीके समान, सुभटसे युद्ध करते समय कायरके समान, सुवर्णके भट्टीमें गरम करनेपर मलके समान, शत्रु सेनाके संहार होनेपर शत्रु-समूहके समान, फसलके कटनेपर खेतके समान, (प्रधान) पुरुषके क्षय प्राप्त होनेपर परिजनके समान तथा मूलधनके नष्ट हो जानेपर ऋणके समान गगनमें स्थगित हो गया।

उस शुभ्र और धवल रथको स्थगित और गतिहीन हुआ देख वह मेघमाली (नामक) भट क्रोधित हुआ। तेजस्वी देहवाला, शनिश्चरके समान मत्सरयुक्त तथा विरोधी भाव लिये हुए वह इस प्रकार विचार करने लगा ॥५॥

## ६

## स्थगनके कारणका ज्ञान होनेपर असुरेन्द्रका पार्श्वको मार डालनेका *निश्चय*

महीतलपर पड़े पंखहीन पक्षीके समान गतिहीन (किन्तु) क्षतिहीन विमानको देखकर वह (असुर) इस प्रकार विचार करने लगा—यह कैसा आश्चर्य है, क्या उत्पात कालकी कोई सम्भावना है, क्या सम्पत्ति बल तथा अन्य सामग्रीका नाश

हो गया; क्या पहिले निर्दिष्ट किए गये तप ( का फल ) समाप्त हो गया; क्या मेरा और क्या किसी दूसरेका भोगसे रहित होना है अथवा क्या च्यवनकाल आ गया है ? जब वह स्वयंमें लीन होकर विचार कर रहा था तब उसने विभंग ज्ञानकी उत्पत्ति की। ( उसके द्वारा ) जो जिसने पूर्व जन्ममें किया था वह सब विपरीत ज्ञात होता है। उस भीषण-दृष्टि और भयानक ( असुर ) ने उस ज्ञानके द्वारा एक ही क्षणमें देखा कि उसने पूर्व ( जन्म ) में मरुभूतिके प्रति महिला तथा महिके हेतु विरोधी कार्य किया था तब मैं दोषपूर्ण पंच-परम्पराके द्वारा ठगा गया था। उसी समयसे लेकर मैं ( मरुभूतिका ) वैरी हुआ हूँ; फलतः मैंने अनेक दुःखोंका अनुभव और पापोंका बन्ध किया है। अब मैंने इसे यहाँ उपस्थित देखा है। यह दुष्कर्ता अब जीवित नहीं बचेगा।

यदि यह पातालमें या किसी विशेष भुवनमें प्रवेश करता है या अन्य कहीं छिपता है तो भी यह भूमिपर उपस्थित और तप करता हुआ शत्रु अब जीवित रहते हुए बचकर नहीं निकालेगा ॥६॥

७

## पार्श्वके अंग-रक्षकका असुरको समझानेका प्रयत्न

उस विकराल मुखवालेने अपना मुख थपथपाया और जिनेन्द्रके पास पहुँचा। इन्द्रकी आज्ञासे वहाँ जिनवरकी अंग-रक्षाके लिए एक यक्ष रहता था। उसका नाम सौमनस था। उसने आते हुए असुरेन्द्रसे कहा कि "तुम्हारा उपसर्ग करना युक्त नहीं। ये तीर्थंकर देव तीनों लोकोंके स्वामी, आगम और अनन्त गुणरूपी जलके प्रवाह, कल्याणरूपी महान् सरोवरके परम हंस, जयलक्ष्मीरूपी पर्वतके ऊँचे बाँस, कन्दर्परूपी मल्लके बलको नष्ट करनेमें समर्थ शरीरवाले, विषयरूपी अग्निसमूहपर बरसते हुए मेघ, शाश्वत तथा कल्याणकारी सुखमें स्थान प्राप्त तथा सचराचर जगके प्रमाणके ज्ञाता हैं। इनके शरीरको देवाधिदेव प्रणाम करते हैं, इन्होंने भयके समूहका नाश किया तथा ये तीनों लोकोंमें उत्कृष्ट वीर हैं।"

"जिनभगवानको प्रणाम करनेवाले तथा उनके गुणोंका स्मरण करनेवालेको अनन्त पुण्यफलकी प्राप्त होती है। उसके संसार ( के दुःखों ) का नाश हो जाता है, वह सुख पाता है तथा उसके शरीरके पापोंका दोष समाप्त हो जाता है ॥७॥"

८

## उपसर्गके दुष्परिणाम

"हे मूढ, उपसर्ग करनेवालेको जो प्रगट और गूढ़ दोष प्राप्त होते हैं उन्हें सुन। अपनी मतिकी शक्तिके अनुसार प्रारब्ध कार्यका सम्बन्ध समान फलसे नहीं जुटता; उसका बल, तेज शक्ति, शौर्य तथा मान ये सब जनोंमें अत्यन्त ह्रास पाते हैं; दूसरे पुरुषोंके बीच उपहास होता है; तथा असाध्य ( उपसर्ग ) की उपशान्तिके बाद जिस कार्यमें सामान्य पुरुष सिद्धि पाते हैं उसीमें विद्वानोंको असफलता प्राप्त होती है। जो गूढ़ दोष हैं उन्हें मैंने तुझे बताए। अब प्रगट दोष बताता हूँ, उन्हें सुन, चित्तमें संशय मत कर। उस ( उपसर्गकर्ता )से पहले चक्रवर्ती रुष्ट होता है फिर तारागण और देवसमूह। जिस एक ही कार्यसे सुर और असुर सब विरुद्ध हो जाएँ उससे क्या प्रयोजन ? दूसरी बात यह है कि जिनदेव अनुपम शक्तिशाली हैं। इस जगको तृण समान मानते हैं।

पार्श्वके शरीरको आघात पहुँचाने तथा उनका वध करनेमें इस जगमें कौन समर्थ है ? जो सर्व-ज्ञात रेणु-कण है उसके बराबर भी यदि ( उनके शरीरसे कुछ ) गलित हो तो उसके लिए भी तू असमर्थ है ॥८॥

९

## असुर द्वारा अंग-रक्षककी भर्त्सना

तेजस्वी-मुख तथा लाल नेत्रवाले उस असुरने सौमनसके वचन सुनकर कहा—"रे सौमनस, अज्ञानी यक्ष, तूने कुटिल और असंगत सब कुछ कह डाला। क्या जगमें कोई राग-रहित है ? क्या कोई देव विपादसे परे है ? क्या कोई भुवनपति दर्प-हीन है ? क्या कोई शील और गुणोंके समूहसे युक्त है ? क्या कोई रोष और तोषसे रहित है ? क्या कोई मोक्ष-मार्गमें लीन रहता है ? रे यक्ष, क्या कोई कषाय-विहीन है ? जो-जो तूने कहा है वह सब मिथ्या था। बिना गुणोंके जो प्रशंसा करते हैं

वे दोनों हाथोंमें नभतलको धारण करते हैं। जो तू इसके गुणोंकी बार-बार प्रशंसा करता है, ( अतः ) तू इसका पक्षपाती और भक्त है। यदि तुझमें कोई शक्ति है तो अपने स्वामीके कार्यके निमित्त उसे शीघ्र प्रकाशित कर।"

"आपत्ति आनेपर जो सहायक हो वही मित्र है, बन्धु है, भक्त है तथा अनुराग रखनेवाला है। जो शूर होनेका अनुभव तो करता है पर कार्य आनेपर शूर नहीं वह ( उसका ) परिणाम सहता है" ॥९॥

## १०

## असुरका वज्रसे आघात करनेका असफल प्रयत्न

यक्षके प्रत्युत्तरकी राह न देख वह ( असुर ) वज्र लेकर तीर्थंकरकी ओर दौड़ा। दोनों हाथोंसे ज्योंही वह आघात करने लगा त्योंही तप ( के तेज ) से सन्त्रस्त शस्त्र ( हाथसे ) छूट गया। तेजस्वी कमठासुर मनमें आकुल हुआ तथा उसी क्षण निमिषार्धमें ही गगनमें जा पहुँचा ( तथा सोचने लगा कि ) अब मैं कौन-सा उपाय सोच निकालूँ जिससे इस पूर्व वैरीके शरीरका नाश करूँ। इसे जब तक ध्यानसे चलित नहीं करता तब तक वैरीके शरीरतक मैं नहीं पहुँच सकूँगा। इसे अब कोई माया-मोह दिखाऊँ जिस कारण ध्यानसे इसे क्षोभ उत्पन्न हो। तत्पश्चात् रिपुको पंचतत्त्वोंमें मिलाऊँगा मानो मैं निशाचरोंको बलि दे रहा होऊँ। इसी समय उसने पाँच रंगोंसे युक्त मनोहर, विशाल, नभमें स्थित, अनेक प्रकारके, नूतन, स्थिर और अच्छे दिखाई देनेवाले ( मेघ ) उत्पन्न किये। वे सब नभको आक्रान्त कर वहीं स्थित रहे।

विविध प्रकारके, पर्वतके समान आकारके तथा सघन घनोंसे नभतल विभूषित हुआ मानो अत्यन्त विशाल पाँच प्रकारके विमानोंसे युक्त देवोंके शिविरने पड़ाव डाला हो ॥१०॥

## ११

## मायासे उत्पन्न मेघोंका वर्णन

उस ( असुर )ने आकाशमें विद्युत् पुंजकी रेखा तथा प्रवाल और हेमकी शोभासे युक्त, हिम और हारके समान शरीर और मृणालके समान वर्णवाले, श्वेत आतपत्रके समान शुभ्र, चन्द्रकान्तिके समान उज्ज्वल, प्रियंगु और शखके समान स्वच्छ, मयूरके समान आकर्षक, तमाल और तालके समान श्याम, कामके समान इच्छानुसार रूपवाले, अपने अग्रभागसे मनोहर, मन्थर-गति, जल धारण करनेवाले, विचित्र चित्रोंसे चित्रित, दूसरे ही क्षण चित्र रहित, उत्तम रंगोंसे रंगे हुए, समान रचनासे रचे गये, सघन घन उत्पन्न किये। जिस प्रकारके कभी देखे नहीं गये थे उस प्रकारके ( मेघ ) उसने उपस्थित किये।

उसने अनेक रंगोंके तथा अत्यन्त मनोहर मेघोंका निर्माण किया। वे गगनतलमें स्थिर रहे। यक्ष, राक्षस, देव और मनुष्य तथा ग्रह-समूह और सर्प उन्हें आकाशमें देखकर विस्मित हुए ॥११॥

## १२

## मायासे उत्पन्न पवनकी भीषणता

नभमें विचित्र रूपसे मेघोंका आगमन देखकर, कहिए, किसका मन व्याकुल न होगा? किन्तु, अध्यात्ममें लीन परमेश्वर जिनभगवान्‌का चित्त व्याकुल न हुआ। जब देवोंके परम देव ध्यानसे चलित न हुए तो वह दर्पयुक्त शत्रु चिन्ता करने लगा कि किस उपायसे आज मैं इसके सिरपर गर्जना हुआ वज्र पटकूँ। जब वह भयानक असुर इस प्रकारसे चिन्ता कर रहा था तब उसके मनमें पवनका ध्यान आया। उसने दुस्सह, दारुण, भीषण, प्रबल, गर्जना हुआ और अति प्रचण्ड पवन प्रवाहित किया। वह वर्तुलाकार हो सन्-सन् ध्वनि करता तथा धातु उद्भ्रम तथा वायुके झकोरोंको प्रकट करता ( मानो ) पाताल, घनोदधि और तनुवात लोकके सामा-भागको छोड़कर वहीं आ गई हो। उद्यान ( के वृक्ष ) तथा पर्वतोंके विशाल शिखर ढा गये तथा पत्तन और नगर-समूह ( उड़कर ) आकाशमें पहुँचे। ( पवनने ) अचल गिरिवरोंका तलसे उखाड़ फेंका, प्रहृष्ट विमानोंको आकाशमें झकझोर डाला, विशाल और भीषण समुद्रका मथ डाला किया, अत्यन्त विकराल बड़वानलको क्षोभित किया तथा पूरे भुवनतलका निरीक्षण किया मानो प्रत्यक्ष काल अवतरित हुआ हो।

रौद्र और प्रवल पवनने पृथिवीके उत्तम शिखररूप मेघोंको प्रचालित किया किन्तु जिनेन्द्रने अपने शरीरको उतना ही प्रचालित माना जितना कि वह चामरोंसे होता ॥१२॥

## १३

## असुर द्वारा अनेक शस्त्रास्त्रोंसे पार्श्वपर प्रहार करनेका प्रयत्न

जब प्रवल, भीषण और दुस्सह ध्वनिसे युक्त पवनके द्वारा (तीर्थंकर) ध्यानसे चलित न हुए तब उसने उसी क्षण चमचमाते और देखनेमें भयावने अस्त्र-शस्त्रोंको लाखों और कोटियोंकी संख्यामें हाथमें लिया। उसने शर, झसर, शक्ति, सव्वल, विशाल मुद्गर, मुसंढि, कराल रेवंगि, परशु, घन, कनक, चक्र आदि सब प्रज्वलित ( शस्त्रास्त्र ) जिनवरपर चलाये। वे कोई भी ( जिनवरके ) शरीरतक नहीं पहुँचे किन्तु सभी ही मालामें परिवर्तित हो गये। कुसुम-समूहसे सुरभित, सुगन्धशालिनी, गुञ्जन करते हुए अनेक भ्रमरोंकी आवास-भूमि, अत्यन्त लम्बी, शीतल और सुखकारी वे ( मालाएँ ) ही जिनेन्द्रके शरीरपर गिरती थीं। वह असुर पर्वतके शिखरपर जैसे वज्र फेंक रहा हो वैसे ही दारुण और प्रचण्ड ( अस्त्र ) चलाता था। आकाशसे वे धीरे-धीरे गिरते थे और उसी समय अनेक उत्तम पुष्पोंमें परिवर्तित हो जाते थे। जिस-जिस शस्त्रको वह चलाता था वह-वह एक कुसुम-समूहके रूपमें परिवर्तित हो जाता था।

जब वह असुर भट्टारक और पापके विनाशकको शस्त्रोंसे न जीत सका तब वह चिन्ताके भारसे दबकर किन्तु मानका आश्रय लिये हुए एक मुहूर्तके लिए मनमें शंकित हुआ ॥१३॥

## १४

## असुर द्वारा उत्पन्न की गई अप्सराओंका वर्णन

आशंकाको दूर कर उसने, मनको मोहनेवाली, मनोहारिणी, पीनस्तनी, लावण्य, रूप और यौवनसे परिपूर्ण, कोकिलके समान मधुर स्वरसे समन्वित, शतपत्रके समान कोमल, रस और स्पर्शमें अनुपम, कलाओंमें पारंगत, अंजनसे किंचित् कम श्याम देहवाली, विद्रुम और नवपल्लवके समान जिह्वावाली, गोरोचन तथा पंकजके समान वर्णवाली तथा मरकत और शुकके पंखके समान आकर्षक स्त्रियोंका प्रादुर्भाव किया। कोई पंचम स्वरमें गीत आलापने लगी तथा कोई नृत्यारम्भके रहस्यका प्रदर्शन करने लगी। कोई यह कहती थी कि हे देव, मैं आपके विरहमें कृश हो गई तथा कोई आलापनी और कोई वीणा-वादन करने लगी। कोई अनुरागपूर्वक यह कहती थी कि हे देव, मैं आपके कपोलका चुम्बन करूँगी। वे ( अप्सराएँ ) नाना प्रकारसे गमनागमन करतीं तथा कभी गगनमें, कभी पृथ्वी तलपर और कभी सामने आकर खड़ी होती थीं। जिन सुरों और असुरोंने उनके ये भाव देखे वे विह्वल होकर विषादको प्राप्त हुए। युवतियोंकी संगतिके अभावसे दुर्बल वे पुण्यहीन स्वतःकी निन्दा करने लगे। जिसने मनुष्य भवमें तपस्या नहीं की वह इनकी संगतिसे रहित होगा ही।

जहाँ निश्चेतन तथा वेदनाका अज्ञाता वृक्ष महिलाके स्पर्शसे मुकुलित होता है वहाँ रस और स्पर्शमें आसक्त तथा अनुरक्त नर विस्मित हो मानो नष्ट होता है ॥१४॥

## १५

## असुर द्वारा उत्पन्न की गई अग्निकी भयंकरता

जिनवरके चित्तको अविचल देख असुरने देवाङ्गनाओंके रूपका परिहार किया तथा धग्-धग् करती हुई एवं चारों दिशाओंमें तरुओंका दहन करती हुई अग्निका प्रदर्शन किया। उसकी सहस्रों ज्वालाओंका तेज विस्तीर्ण था तथा ( प्रतीत होता था ) मानो आकाशमें धूम्रसे व्याप्त धूम्रकेतु हो। प्रलयकालके समान उसका पिंगल वर्ण था तथा वह वड़वानलके समान जलका शोषण करती थी। वह गगनमें चिनगारियोंका समूह उचटा रही थी तथा पर्वतों और वृक्ष-शिखरोंपर अग्निका प्रसार कर रही थी। उसने सुरों, असुरों तथा मनुष्योंमें भयका संचार किया तथा पवनसे प्रेरित होकर नाशका साम्राज्य स्थापित किया। वह अग्नि

आकाशमें समाती नहीं थी अतः रवि और शशिकी किरणोंके भी ऊपर पहुँचती थी। भीमाटवी नामक वन जलने लगा तथा भयाकुल जन पलायन करने लगे। किंतु जिनवरकी समाधि मानो जलसे आर्द्र थी अतः वह अग्नि मानो जल गिरनेसे शान्त हो गई।

वह अग्नि, जो गगनमें फैल रही थी, जो दाह उत्पन्न कर रही थी, जो रक्तवर्ण थी तथा जो देखनेमें भयावनी थी, वह जिनवरके सलिल प्रवाहरूपी अविचल भावसे हिमके समान प्रतीत हुई ॥१५॥

## १६

## असुर द्वारा उत्पन्न किये गये समुद्रकी भयानकता

जब भीषण अग्निका शमन हो गया तब असुरने समुद्रका प्रादुर्भाव किया। वह ( समुद्र ) भीषण, अक्षोभ्य, दुस्तर और प्रचण्ड था मानो गगनका कोई भाग टूटकर गिर पड़ा हो। अनेक मत्स्य और कच्छपोंसे युक्त, प्रबल आवर्तों सहित, समस्त पृथ्वी तथा नभको अपने प्रवाहसे जलमग्न करता हुआ, प्रबल पवनसे चालित, गुल-गुल ध्वनि करता हुआ, गम्भीर तरंगोंको उछालता हुआ, अनेक भीषण जलचरों एवं फेनसे युक्त, गगनकी समस्त धूलिका परिमार्जन करता हुआ, विविध कल्लोलों तथा अनन्त और अगाध जलवाला, गर्भमें बड़वानल लिये हुए, दुष्ट मकरोंसे युक्त वह रत्नाकर कल्पान्तके समय मानो मर्यादा छोड़कर पृथिवीको परिप्लावित करता हुआ आया। शनैः शनैः ही पूरा समुद्र जिनवरके चरणोंके पास पहुँचा। आते-आते उसकी तीव्र गति जाती रही। जिनवररूपी सूर्यने तपरूपी किरणोंसे समुद्रको क्षण भरमें सोख लिया।

कलिकालके दोषोंसे रहित, नियमधारी जिनभगवान् मेरुपर्वतके शिखरके समान अविचल रहे। वे पृथिवीको जलमें डुबानेवाले रत्नाकरके जलके प्रवाहके कारण ध्यानसे विचलित नहीं हुए ॥१६॥

## १७

## असुर द्वारा उत्पन्न किये गये हिंसक पशुओंकी रौद्रता

मध्यस्थ भावधारी, निःशल्य और कषाय रहित वीतराग जब ध्यानसे विचलित न हुए तब किलकिल ध्वनि करता हुआ, क्रोधानलकी ज्वालाओंसे प्रज्वलित, अनेक और विविध शब्दोंका प्रयोग करता तथा बड़बड़ाता हुआ वह भीषण और विराधी असुर श्वापदोंका प्रदर्शन करता हुआ दौड़ा। उसने बड़े नाखूनोंवाले शार्दूल, सिंह, विशाल वानर, गेंडा, श्वान, रीछ, सर्प, अजगर, सूकर, प्रबल भैंसे, लम्बी पूँछवाले गज, शरभ, साँड़ तथा अन्य जो भी पशु होते हैं उन सबको प्रदर्शित किया। कोई अपनी लम्बी पूँछ फटकारते और कोई दारुण और अत्यन्त रौद्ररूपसे दहाड़ते थे। कोई भीषण रूपसे डँकते हुए उछलते तथा पृथिवी और आकाशको पैरोंसे रौंदते थे। वे पार्श्वकी आठों दिशाओंमें चक्कर काटते पर उन्हें कोई अशक्तता नहीं दिखाई देती थी। चारों गतिके दोषोंसे रहित जिनभगवान् इक्षुगारके समान ध्यानमें लीन हुए स्थित रहे।

भयके नामको न जाननेवाले तथा ध्यानको अङ्गीकार करनेवाले ( जिनभगवान् ) की उपस्थितिमें दुष्ट श्वापदोंकी सेना उसी प्रकार नष्ट हो गई जिस प्रकार दाँतोंके कारण विकराल शरीरवाले सिंहके साक्षात्कारसे पशुओंका समूह पलायन कर जाता है ॥१७॥

## १८

## असुर द्वारा उत्पन्न किये गये भूत-प्रेतोंकी बीभत्सता

जिनभगवान्को भय रहित और श्वापदोंके भयंकर उपसर्गको निष्फल होते देखकर असुरेन्द्रने एक दारुण और अत्यन्त दुःखदायी उपसर्ग-जालका पुनः प्रारम्भ किया। उसने विशाल काय वैताल, भूत, जृम्भक, पिशाच, प्रेताधिप और व्यन्तर तथा असमर्थ डाकिनी, ग्रह, सर्प, गरुड, यक्ष, कुभण्ड और बाण प्रदर्शित किये। उल्कर चलनेवाले, चर्मका वस्त्र धारण किये हुए, डमरु, त्रिशूल और तलवार हाथमें लिये हुए, मनुष्योंके सिर और कपाल हाथमें रखे हुए, रुधिर, मांस, चर्बी और खून पाते हुए, 'मारो-मारो' की टेर लगाते हुए, लम्बी जामाल, लम्बा हुंकार करते हुए, तीर्थंकरको चारों दिशाओंमें आक्रमित करते हुए तथा विकराल रूपसे चिंघाड़ते हुए वे दौड़े। सिद्धान्त, मन्त्र, तप और तेजकी मूर्ति, कामदेवरूपी श्रेष्ठ पर्वतके लिए वज्र, जगमें

महान्, अविचल और अचिन्त्य जिनभगवान्‌को देखकर वे स्तब्ध हो गये मानो सैकड़ों हाथोंसे सहसा रोके गये हों। वे एक भी पद ऊपर रखनेमें असमर्थ थे।

जहाँ राग-रहित जिनवरका भक्त निवास करता है उस प्रदेशमें भी वे असुर, प्रेत, ग्रह, डाकिनी, भूत और पिशाचिनी नहीं जाते फिर वहाँकी क्या चर्चा, जहाँ स्वयं ( जिनवर ) वर्तमान हों ? ॥१८॥

१९

## असुरका वृष्टि करनेका निश्चय

उसने अनेक प्रकारके अत्यन्त दुस्सह और बहुत दुर्धर तथा अपार उपसर्ग किये। फिर भी ( वे ) वीतराग ध्यानसे विचलित नहीं हुए। वे भय और कषायोंसे रहित थे अतः अविचलरूपसे स्थिर रहे। दुष्ट असुर मनमें लज्जित हुआ तथा कारणके न होते हुए भी पृथिवीपर उतर आया। बल, तेज, शक्ति आदि सामर्थ्योंसे युक्त उसे चिन्ताके भाररूपी विशाल पिशाचने पकड़ा। वह कुदेव अपने मनमें यह विचार करने लगा कि "मैं जिनवर ( के ध्यान ) को भंग करनेमें असमर्थ नहीं हुआ। यदि मैंने आज इस वैरीका संहार नहीं किया तो मेरा देवत्वसे कोई प्रयोजन न होगा।" जब वह मनमें इस प्रकारका संकल्प-विकल्प कर ही रहा था तभी उसके मनमें एक उपसर्ग समाया। "मैं धाराओंके द्वारा अत्यन्त भीषण जल-वृष्टि करूँगा। उससे नभ, पृथिवी और समुद्र जलमग्न हो जायँगे।" ऐसा विचार कर उसने गर्जते हुए विशाल और नाना प्रकारके उत्तम मेघ गगनमें उत्पन्न किये मानो प्रलयके समय चारों दिशाओंसे चार, भीषण और प्रचण्ड समुद्र फूट पड़े हों।

( उसने ) गर्जते हुए, प्रवर, व्यापक, दुद्धर तथा ग्रीष्मके लिए रौद्र और क्षयकारी घनोंकी उत्पत्तिकी मानो भीषण और भुवनके लिये भयंकर अंजन गिरि अवतरित कर नभमें पहुचाया गया हो ॥१९॥

२०

## मेघोंका वर्णन

कोई ( मेघ ) ऊँचे, श्याम-शरीर, विशालकाय और रंगयुक्त थे। कोई विद्युत्-पुंजको देहपर धारण किये थे और इन्द्रधनुषसे शोभा-प्राप्त थे। कोई अत्यन्त विस्तीर्ण तथा जल-धाराओंसे लम्बमान थे। कोई दीर्घ थे तथा वायुके वेगसे अश्वोंके समान दौड़ रहे थे। कोई जल बर्षा रहे थे तथा मार्गको रौंदते हुए जा रहे थे। कोई मेघ मेरुके समान थे तथा मल्लकी तरह आक्रमण करते थे। कोई दीर्घ और कृष्ण आभा-युक्त थे तथा नागके समान देखनेमें भयावने थे। कोई रौद्र और अत्यन्त विकराल थे मानो प्रचण्ड यज्ञ हो। कोई दिव्य और वज्र शरीर थे मानो समुद्र वहाँ आया हो। उस मेघमाली असुरने एक ही क्षणमें ऐसे मेघ उत्पन्न किये।

डरावने ढंगसे संचार करनेवाले, गोल के समान तथा आधे तिरछे मेघोंसे आकाश छा गया। उन्होंने पृथिवीको अन्धकारमय, आवागमन रहित, कृष्ण, रौद्र और भयंकर किया ॥२०॥

२१

## मेघोंकी सतत वृद्धि

जिस प्रकार सरस्वतीदेवी पण्डितजनोंमें बढ़ती है, जिस प्रकार शीलरहित ( पुरुष ) का अपयश बढ़ता है, जिस प्रकार दयावान् और शीलवान् ( पुरुष ) का धर्म बढ़ता है, जिस प्रकार धनीका परिजन बढ़ता है, जिस प्रकार खूब पठन करनेवालेका ज्ञान बढ़ता है, जिस प्रकार फनका समूह बढ़ता है, जिस प्रकार शूरका मान बढ़ता है, जिस प्रकार खल ( पुरुष ) के हृदयमें कालुष्य बढ़ता है, जिस प्रकार सज्जनका स्वच्छ भाव बढ़ता है, जिस प्रकार मत्त गजका मद बढ़ता है, जिस प्रकार मृगेन्द्रके मनमें क्रोध बढ़ता है, जिस प्रकार शुक्ल पक्षमें समुद्र बढ़ता है, जिस प्रकार महान् पापीका पाप बढ़ता है, जिस प्रकार दुष्टकी दुष्टता बढ़ती है, जिस प्रकार सर्पके शरीरमें विष बढ़ता है तथा जिस प्रकार कृष्ण मृगका भय बढ़ता है उसी प्रकार मेघ समूह गगनमें बढ़ने लगा।

तब वहाँ कृष्ण, भयङ्कर, अग्निका नाश करनेवाले, विशालकाय मेघोंमें वृद्धि हुई। वे कहीं नहीं समाते थे तथा प्रबल पवनसे प्रेरित हो ऐसे प्रतीत होते थे मानो ( उन्होंने ) ग्रीष्मके ऊपर आक्रमण किया हो ॥२१॥

२२

## पृथिवीकी जलमग्नता

"रे दुम्मद, दुर्धर, पापी, खल-स्वभाव, ग्रीष्म, तूने इस पृथिवीको ताप क्यों पहुँचाया? तू यदि यथार्थमें ग्रीष्म नाम धारण किये है तो हमारे साथ युद्ध कर।" मानो यह कहते हुए विशालकाय और कृष्ण मेघ चारों दिशाओंसे टूट पड़े। वे गुल-गुल ध्वनि करते हुए तथा वज्राघातोंसे पृथिवीको विदारते हुए बरसने लगे। वे कन्दर, तट और पर्वतोंको ( जलसे ) भरते तथा विद्युत् प्रकाशके साथ आकाशमें सचार करते थे। वे प्रमाण-रहित मात्रामें विपुल वर्षा करते तथा पृथिवीके साथ ही साथ गगनको भी धाते थे। अनन्त आकाशमें वे घन देखनेमें भयावने थे तथा प्रलय कालके समान जल बरसाते थे। भीषण, रौद्र, दुस्सह, प्रचण्ड, गर्जते हुए, महान् कृतत्, प्रबल, विशालकाय, सघन, कृष्ण शरीर द्रोणमेघ जल बरसाने लगे। मेघोंने गगन तलको अन्धकारमय किया जैसे कि खलके वचन सज्जनके शरीरको करते हैं।

नूतन देहवाले मेघोंने जलको, थलको और महातलको महार्णवके समान भर दिया। ( वे मेघ ) विविध आकारकी अनेक तरंगोंके द्वारा दसों दिशाओंमें जल उछालते थे और दौड़ लगाते थे ॥२२॥

२३

## जलौघकी सर्वव्यापकता

जब वे इस प्रकारसे एक ही क्षण बरसते थे तब उपवन, वन तथा कानन ( जलसे ) भर जाते थे। कृष्ण और रौद्र जल कहीं नहीं समाता था तथा सहस्रों तरंगोंके द्वारा पृथिवीपर ही जाता था। जलने पूरे पृथिवीतलको परिप्लावित किया ( इससे ) समस्त जनपद निवासी आकुलित हुए। जिन तपस्वियों और तपस्विनियोंने रहनेके स्थान बना लिये थे वे सब बिना विलम्ब किये भाग गये। रौद्र जल ( पृथ्वीपर ) आने लगा मानो समुद्र अपनी मर्यादा छोड़ चुका हो। जब समुद्र ही अब मार्गपर चलने लगा तब गमनागमन आदि सचार बन्द हो गये। पट्टन, नगर-समूह, ग्राम, देश आदि सब रलकारके क्षेत्रमें लाये गये। गज, महिष, रोज्झ, वृषभ तथा श्वान आदि दीन पशु भी जल-प्रवाहमें डूब गये। पृथिवीको परिपूर्ण कर जल आकाशमें आ लगा और वहाँ उसने सूर्य तथा चन्द्रकी किरणोंके मार्गका अवरोध किया।

मूसलके प्रमाणकी असंख्य धाराओंसे जल सात दिनतक गिरता रहा फिर भी क्षमा, दान्ति तथा नियमसे युक्त जिनवर स्वामीका मन क्षुब्ध नहीं हुआ ॥२३॥

२४

## धरणेन्द्रको उपसर्गकी सूचनाकी प्राप्ति; धरणेन्द्रका आगमन

घोर और भीषण उपसर्ग करनेवाले तथा विपुल शीतल जलकी वृष्टि करनेवाले असुरकी लगातार सात रात्रियाँ व्यतीत हुईं तब भी उसका मन द्वेष रहित नहीं हुआ। घनों द्वारा बरसाया गया जल ज्यों-ज्यों गिरता था त्यों-त्यों वह जिनेन्द्रके कन्धे के पास पहुँचता था। तो भी उस धीरका चित्त चलायमान नहीं हुआ; ( यहाँतक कि ) उसके शरीरका बाल भी नहीं हिला। जब जल जिनेन्द्रके कन्धेको पार कर गया तब धरणेन्द्रका आसन कम्पित हुआ। मन्त्री-रहित राज्यके नृपतिके समान, मरण काल-में वैद्यसे रुष्ट ( रोगी ) के समान, गगनमें विरोधी श्येन ( पक्षी ) से पकड़े गये ( पक्षी ) के समान, मननहीनका व्याकरण पढ़नेके समान तथा आलाप न करनेवालेके स्नेहके समान नागराजका आसन कम्पायमान हुआ। उसने तत्काल ही अवधिज्ञानका प्रयोग किया और समस्त कारणकी जानकारी की। जिसके प्रसादसे मुझे नीरोगता और देवत्वकी प्राप्ति हुई उसके लिए महान् उपसर्ग उपस्थित है। ( यह जानकर ) वह उसी क्षण नागकन्याओंसे घिरा हुआ चल पड़ा।

मणि किरणोंसे शोभित तथा मनमें मान धारण किये हुए वह नाग पातालसे निकला तथा मगध्वनि करता हुआ और नागकन्याओंसे घिरा हुआ तत्काल वहाँ आया ॥२४॥

## २५

## नागराज द्वारा कमलका निर्माण तथा उसपर आरोहण

उसने जलमें कोमल, सुगन्धित, निर्मल, पवित्र, विस्तीर्ण आधारयुक्त, विचित्र, खिला हुआ, रम्य, श्वेत-केसर-युक्त भ्रमर-समूहसे घिरा हुआ, उत्कृष्ट, विशाल, मनोहर, दीर्घ पखुड़ीवाला, नालरूपी अंग सहित, विकसित तथा शुभकारी कमल निर्मित किया। मकरन्दसे पूर्ण, लक्ष्मीका निवास, जलमें उत्पन्न, मनुष्योंकी क्रीडासे दूर, अभिनव, अनुपम, तेजयुक्त, विमल, अमल, अविचल, दर्पहीन, उपयुक्त विस्तारवाला, उत्तम वर्णवाला, श्रेष्ठ, पृथुल, चौड़ा, भूषित, क्षतिरहित, सम्पूर्ण, विशाल-कोप-युक्त, निर्मल, अचिन्त्य, अनेक गुणोंसे समन्वित, दोष रहित, श्रेष्ठ सुरोंके मस्तकपर स्थित करने योग्य, पंक-रहित तथा धवल और उज्ज्वल वह ( कमल ) चन्द्रमाके समान शोभायमान था। इस प्रकारके पंकजपर नागराज अपनी पत्नियोंके साथ आरूढ हुआ।

नाग-कन्याओंका वह मनोहर, पीन-स्तन-युक्त, कमलारूढ, प्रसन्न, जिनवरके चरणोंमें प्रणाम करता हुआ, हर्ष युक्त तथा हाथोंमें वीणा धारण करनेवाला समूह शोभायमान हुआ ॥२५॥

## २६

## नागराज द्वारा पार्श्वकी सेवा

अहिराजने जिनवरकी प्रदक्षिणा की, दोनों पाद-पंकजोंमें प्रणाम किया तथा वन्दना की। फिर उसने जिनेन्द्रको जलसे उठाया मानो देवोंने गगनमें सुरगिरिको उठाया हो। उसने जिनवरके दोनों चरणोंको प्रसन्नतासे अपनी गोदीमें रखा तथा तीर्थंकरके मस्तकके ऊपर अपना लहलहाता हुआ विशाल फण-मंडप फैलाया। नाग धग्-धग् करते हुए अनेक मणियोंके समूहसे युक्त उत्कृष्ट सात फणोंसे समन्वित था। उस नागने फणोंके द्वारा पटलको छिद्र-रहित बनाया और आकाशसे गिरते हुए जलका अवरोध करता हुआ स्थित रहा। वह बार-बार जिनवरके चरणोंमें प्रणाम करता और कहता कि जगमें मैं अत्यन्त पुण्यवान् हूँ, जो आज जिनेन्द्रके इस अत्यधिक दारुण दुखयुक्त आपत्ति कालमें मैं उपकृत ( सहायक ) हुआ। वह नाग जिनेन्द्रकी परम देहकी रक्षा करता हुआ अपने मनमें उस उपकारका स्मरण करता रहा।

सुरेन्द्र द्वारा नमस्कृत जिनेन्द्रने नागकुलमें उत्पन्न और दुःखोंसे परिपूर्ण मुझे जो कर्णजाप दिया, वह उपकार आज मैं पूरा कर रहा हूँ ॥२६॥

## २७

## असुरकी नागराजको चेतावनी

आकाशसे जैसे-जैसे जल गिरता था वैसे-वैसे वह श्रेष्ठ कमल बढ़ता था। धाराओंकी ध्वनिके साथ गिरा हुआ जल निरर्थक गया। कैसे? वैसे ही जैसे हवि जलमें व्यर्थ होती है। इसी समय असुरने प्रज्वलित तथा मणियोंके समूहसे युक्त नागराजको देखा। उसने मंगलध्वनि और कलकल करती हुईं, बोधि प्राप्त तथा शोभायमान नागकी पत्नियोंके समूहको भी देखा। "मैंने धाराओंके रूपमें गिरता हुआ पानी बरसाया। अहिराजने उसका जिनपर गिरनेसे अवरोध किया।"—असुरको इस प्रकार बहुत क्रोध उत्पन्न हुआ जो प्रलय कालकी धग् धग् करती अग्निके समान था। असुरने नागराजसे यह कहा—"मेरे साथ कलह करना तुम्हारे लिए उपयुक्त नहीं। दो-जिह्वाधारी भयंकर और कृष्णकाय नाग तुम यह असमान कलह मत करो। जिनवरकी रक्षा करना यह तुम्हारा कौन-सा काम है? ( देखो ) मैं तुम्हारे और उसके भी सिरपर वज्र पटकूँगा।"

"अथवा अत्यन्त तेजस्वी और दूसरोंका सन्ताप करनेवाले शब्दोंसे मुझे क्या करना है? अभी तेरे देखते हुए और शरीरकी रक्षा करते हुए मैं वैरीको मारता हूँ" ॥२७॥

२८

## असुर द्वारा नागराजपर अस्त्रोंसे प्रहार

"पहिले मैं नागका मान मर्दन करूँगा। तत्पश्चात् वैरीका नाश करूँगा"—यह सोचकर उसने भीषण वज्र फेंका। नागराजने उसके टुकड़े टुकड़े कर दिये। तब उसने परशु, भाला और शर समूह छोड़ा। वे भी नागराजके पास तक नहीं पहुँचे। फिर वह पर्वत शिखरोंसे, मार्गका अवरोध करनेवाले फण मण्डपको शीघ्रतासे चूर चूर करने लगे। फिर भी वह महानुभाव ( नाग ) विचलित नहीं हुआ। अथवा आपत्तिमें भी मित्र अनुरागपूर्ण होते हैं। विषधरके दुस्सह विषके वातावरणमें व्याप्त होनेसे रिपु नील वर्ण गगनमें एकाध क्षण रहा और फिर व्यर्थके विरोधी भावसे युक्त वह शत्रु ( द्वारा किये गये ) पराभवको सहन न कर सकनेके कारण नागपर क्रुद्ध हुआ। फिर वह पर्वत शिखरोंके टुकड़े तथा वज्र और दारुण वज्रदण्ड ( नागपर ) फेंकने लगा। ( इनके अतिरिक्त ) जो भी अन्य भीषण शस्त्र उसके पास थे उन सबको उसने फेंका।

उस अवसरपर नभ-तलमें संचार करनेवाली, धवल छत्र धारिणी पद्मावती देवी, जिनेन्द्रकी विजयको मानो अपने करोंमें लिये हुए हो, विनय करती हुई उपस्थित हुई ॥२८॥

२९

## असुरका नागराजको सेवासे विचलित करनेका अन्य प्रयत्न

जैसे जैसे नागराजने जिनवरका परिवेष्टन किया वैसे-वैसे असुरने चौगुना आक्रमण किया। वज्र, पवन और जल तीनों ही उसने छोड़े तथा पर्वतके शिखरोंको हाथोंसे धकेलकर गिराया। वह वज्रके प्रहारसे पृथिवीको पीटता तथा कुलगिरियोंके श्रेष्ठ शिखरोंको संचालित करता था। व्यन्तर और भवनवासी देव, राक्षस, किन्नर, ग्रह, तारागण, पन्नग, गरुड, यक्ष, कल्पवासी देव, भूत, दैत्य, रक्षस् तथा विद्याधर पलायन कर गये। तब भी नागराजका चित्त विचलित नहीं हुआ। वह गिरते हुए जलसे जिनेन्द्रकी रक्षा करता रहा। यदि आकाशसे कोई वज्र गिरता था तो वह वज्र छत्रपर नष्ट हो जाता था। यदि कृष्ण और रौद्र पानी आता था तो वह वहाँ चन्द्र तथा शंखके वर्णका प्रतीत होता था। जो दुर्गन्धयुक्त तथा दारुण पवन बहता वह भी जिनवरके शरीरके संसर्गसे सुहावना हो जाता। दहकता हुआ तथा विशाल वज्र यदि वहाँ आता तो नष्ट हो जाता, जिनवर तक नहीं पहुँचता था।

तेजस्वी महासुर कमठ जिस जिस विशाल और भयंकर शस्त्रको छोड़ता वह वह जलमें परिवर्तित हो जाता, या नभमें चक्कर लगाता था उसके सौ-सौ टुकड़े हो जाते थे ॥२९॥

३०

## पार्श्वनाथको केवलज्ञानकी उत्पत्ति

इस प्रकार जिसका घोर उपसर्ग किया जा रहा था उस शुक्लध्यानमें लीन रहनेवाले, एक मिथ्यादर्शनको छोड़नेवाले, आर्त तथा रौद्र इन दो ध्यानोंका त्याग करनेवाले, तीन गारव और दण्डोंको निःशक्त करनेवाले, चार प्रकारके कर्मों रूपी ईंधनका दहन करनेवाले, विषयरूपी पाँच रिपुओंका नाश करनेवाले, छह प्रकारके रसोंका परित्याग करनेवाले, सात महाभयोंका अन्त करनेवाले, आठ दुष्ट कर्मोंको दूर करनेवाले, नौ प्रकारके ब्रह्मचर्यको धारण करनेवाले, दस प्रकारके धर्मका पालन करनेवाले, ग्यारह ही अंगों का चिंतन करनेवाले, बारह प्रकारकी तपश्चर्या करनेवाले, तेरह प्रकारके संयमका आचरण करनेवाले, चौदहवें गुणस्थानपर आरोहण करनेवाले, पन्द्रह प्रकारके प्रमादोंका अन्त करनेवाले, सोलह प्रकारके कषायोंका परिहार करनेवाले, सत्रहवें प्रकारके संयमके अनुसार चलनेवाले तथा अट्ठारह दोषोंसे बचनेवाले उस पार्श्वको ( केवलज्ञानकी उत्पत्ति हुई )। मनुष्योंके मनों और नयनोंको आनन्द देनेवाले, पद्मकीर्ति मुनि द्वारा नमस्कृत तथा मनुष्यों और देवों द्वारा प्रशंसित जिनेन्द्रको लोक और अलोकको व्यक्त करनेवाला तथा शुभ गतिको देनेवाला केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ॥३०॥

॥ चौदहवीं संधि समाप्त ॥

# पन्द्रहवीं सन्धि

गुणोंसे संपूर्ण केवलज्ञानके उत्पन्न होनेपर सुरेन्द्रका आसन कम्पायमान हुआ। चन्द्र, सूर्य, नागेश्वर तथा पृथिवीके स्वामी पार्श्व-जिनेन्द्रके समीप आये।

१

## केवलज्ञानकी प्रशंसा

जो धवल, उज्ज्वल, निर्मल और गुणोंका प्रकाशक है, जिसका निर्वाणपुरीमें सदा निवास रहता है, जो लोक और अलोकको प्रकट करनेमें समर्थ है, जो समस्त पारमार्थिक तत्त्वोंका जानकार है, जो अविचल है और गुणोंसे महान् है वह केवल-गुण पाँचवाँ ज्ञान है तथा निर्वाणका मार्ग है। जो इन्द्रियोंके समूहका दमन कर चुका है, गुणोंका धारक तथा परमसुख है, जिसने चारों गतियोंके कर्मरूपी वृक्षको समूल उखाड़ फेंका है, जो संसाररूपी व्याधि तथा जन्मके भयका नाश करनेवाला है, जिसका सुख शाश्वत, प्रकट और अनन्त है, जो सम्यक्त्व, शील और चारित्र्यका पुंज है, जो देवेन्द्र, चंद्र और धरणेन्द्र-द्वारा पूजित है, जो अक्षय, अलक्ष्य, अनेक गुणोंसे युक्त तथा अनन्त है, जो आनन्दका उत्पादन करता है, जो भविकजनोंके लिए महान् है, जिसने समस्त विशाल आगमोंको प्रकट किया है तथा जिसने सन्देह जालको पूर्णरूपसे नष्ट किया है—

जो भुवनोंमें महान् है, समस्त गुणोंसे परिपूर्ण है, शाश्वत और कल्याणकारी सुखकी सीख देनेवाला है तथा पापोंका नाश करनेवाला है वह केवलज्ञान पार्श्व जिनेन्द्रको उत्पन्न हुआ ॥१॥

२

## असुरके मनमें भयका संचार

इसी समय कमठासुरके मनमें भयके साथ-ही-साथ एक महान् चिन्ता उत्पन्न हुई। जो अपने करके अग्रभागमें सम्पूर्ण आकाशको धारण करता है, जो भुजाओंसे पातालमें शेष ( नाग ) को जीतता है, जो प्रतापसे पूरे जगपर विजय पाता है, जो देवों और असुरोंके वंशका नाश करता है, जो मुष्टिके प्रहारसे मेरुको चूर-चूर करता है, वैभवके कारण जिसकी तुलना संसार-में कुबेरसे होती है, जो भीषण समुद्रको करोंसे पार करता है, जो महासंग्राममें रौद्र यमपर विजय पाता है, जो स्वच्छन्द देह-धारी पवनको भी वशमें करता है, जो इस लोकमें भुवनरूपी गृहको लाँघ जाता है, जिसके समक्ष जगमें आज भी कोई समर्थ नहीं है तथा अन्य ( व्यक्ति ) जलमें डाली गई हविके समान सारहीन हैं उसके लिए मैंने मरणका मार्ग तैयार नहीं किया; मैंने तो केवल परमार्थका ही यहाँ बोध कराया।

ये जिनवर भट्टारक जय ( लक्ष्मी ) के स्वामी हैं, कल्याणकारी सुखको प्राप्त करनेवाले हैं तथा पुण्यवान् और पवित्र हैं। गुणोंसे सम्पूर्ण तथा समस्त देवों और असुरोंमें श्रेष्ठ वे भारतवर्षमें उत्पन्न हुए हैं ॥२॥

३

## केवलज्ञानकी उत्पत्तिकी देवोंको सूचना

इसी अवसरपर पंचेन्द्रियोंके सुखोंमें निरन्तर लीन तथा अपने-अपने गृहोंमें स्थिर मनसे निवास करनेवाले सुरेश्वरोंके सिंहासन कम्पायमान हुए। अनेक सुखोंवाले स्वर्ग तथा असाध्य पातालमें दस प्रकारके भवनवासियोंके बीच अपने-अपने स्थानोंमें

शोभा प्राप्त धवल-देह शङ्ख स्वयं बज उठे। ज्योतिष्कोंमें दंष्ट्राओंसे विकराल और विशाल सिंह गर्जने लगे। कल्पवासी देवोंके गृहोंमें मधुर ध्वनि वाले, मनोहर तथा श्रेष्ठ घण्टे बज उठे। व्यन्तर देवोंके गृहोंमें सैकड़ों, हजारों, लाखों तथा असंख्य पटु और पटह स्वयं बजने लगे। धरणेन्द्र, चन्द्र, गरुड़, नागेन्द्र, मृगेन्द्र तथा विद्याधरेन्द्रोंके समूह धग धगाते सिंहासनोंको छोड़ तुरन्त ही महीतलपर सात पद चले।

मणियोंके समूहसे प्रदीप्त सकल देवों और असुरोंने एक भावसे जिनभगवान्‌के पैरोंमें प्रणाम किया। फिर वे सब अत्यन्त विशाल विमानोंमें आरूढ़ होकर मन और पवनकी ( गति ) से चले ॥३॥

४

## इन्द्र तथा अन्य देवोंका पार्श्वके समीप पहुँचनेके लिए प्रस्थान

इन्द्र अपने वाहन ऐरावतपर सवार हुआ। देवोंके समूहमें कल-कल ध्वनि हुई। कोई देव विमानोंपर आरूढ़ थे। कोई महान् यशस्वी शिबिका (= पालकी) नामक वाहनपर, कोई हरिणोंपर, अश्वोंपर या सिंहोंपर तथा कुछ देव गजेन्द्रोंपर आरूढ़ थे। कोई कपोतोंपर, कोकिलोंपर, हंसोंपर, बकोंपर, चीतोंपर, क्रौंचोंपर गधोंपर, या भैंसोंपर; कोई देव भ्रमरोंपर, सूकरोंपर, पक्षियोंपर, रीछोंपर, बिल्लियोंपर, बन्दरोंपर या परिन्दोंपर, कोई सारसोंपर, मयूरोंपर, गरुड़ोंपर, सर्पोंपर, शुकोंपर, मकरोंपर, वराहोंपर, खगपतियोंपर या मयूरोंपर तथा कोई यशके धनी वृषभों या गर्दभोंकी जोड़ीपर सवार थे। वे सब देव शोभायमान हुए। वे समस्त आभूषणोंसे विभूषित तथा मनोहारि देवगण भक्तिके हेतु जिनेन्द्रके पास चले।

ऊँचे, विविध प्रकारसे विचित्र, विकसित, किरणोंसे युक्त, नयनोंको आनन्द देनेवाले, सुखकारी तथा आकर्षक देव-विमानोंसे नभ, पर्वत, सागर, भूतल तथा नगरसमूह प्रकाशित हुए ॥४॥

५

## भीमाटवीको जलमग्न देखकर इन्द्रका रोष

बजते हुए मनोहर तूर्यों तथा गगनमें नृत्य करते हुए देवों और असुरोंके साथ अमराधिप तथा लोकपाल स्वच्छन्दतासे नभस्थित नक्षत्रमालाको देखते हुए हर्षपूर्वक तथा क्रम क्रमसे वहाँ आये जहाँ तीर्थंकर जिनेन्द्र विराजमान थे। इसी समय इन्द्रने रौद्र जल देखा मानों वनमें भीषण समुद्र हो। उसे देखकर सुरेन्द्र मनमें विस्मित हुआ—यह कैसा आश्चर्य जो जिनेन्द्र जलमें हैं। यशस्वी सुराधिपने इसपर विचार किया और उसे ज्ञात हो गया कि उपसर्ग ( किया गया है )। ( तब उसने सोचा–) उस पापी कमठके सिरपर मैं अभी गर्जता हुआ वज्र पटकता हूँ।

इन्द्रने वज्ररूपी महायुधको गगनमें घुमाकर तथा पृथिवीपर पटककर छोड़ा। उस असुरदेवका साहस छूट गया; वह दशों दिशाओंमें भागा तथा पूरे संसारमें भ्रमण करता फिरा ॥५॥

६

## इन्द्र द्वारा छोड़े गये वज्रसे पीड़ित हो असुरका पार्श्वनाथके पास शरणके लिए आगमन

उस प्रचण्ड वज्र- [illegible] और

पवनके वेगसे नभमें भागने [illegible]

वह ( असुर ) गगनतलको लाँघकर पृथ्वीके उस पार गया तो भी उस दुर्निवार वज्रने उसका पीछा नहीं छोड़ा। वह महासुर एक ही क्षणमें पातालमें पहुँचा पर प्रज्वलित ( वज्र ) भ्रमणकर वहाँ जा पहुँचा। जल और थलमें चक्कर लगाकर किन्तु त्राण न पाकर वह जिनेन्द्रकी शरणमें आया और प्रणाम किया। उसी क्षण वह महासुर भयसे मुक्त हुआ तथा वह वज्र भी कृतार्थ हो नभमें चला गया। तब देव कुमारोंके साथ सुरेन्द्र वहाँ आया जहाँ जिनेन्द्र विराजमान थे।

कामका नाश करनेवाले भट्टारक तीर्थंकरको देखकर सुरेन्द्रका सन्तोष बढ़ गया। उसने हर्षपूर्वक शीघ्रतासे तीन प्रदक्षिणाएँ दीं और जिनेन्द्रके चरणोंकी वन्दना की ॥६॥

७

## इन्द्र द्वारा समवशरणकी रचना

इन्द्रने जगके स्वामीके समवशरणकी रचना की जो समस्त भविकजनोंका शरण स्थान था। उसमें तीन प्राकार, चार गोपुर, चार नन्दनवन, चार वापियाँ, चार सरोवर तथा मानस्तंभ और पाँच प्रकारके उत्कृष्ट रत्नस्तंभ रचे गये। देवोंने एक मंडप, नृत्य शालाएँ तथा उत्तम और विशाल आठ ध्वजाएँ खड़ी कीं। उसमें बारह स्थान (= कोठे) तथा द्वार-द्वारपर आठ-आठ मंगल (चिह्न) बनाये गए। उसमें कउसीस (= शिखर), तोरण, कल्पवृक्ष, सुन्दर और असंख्य सोपान–पंक्तियाँ तथा कञ्चनसे निर्मित तथा गोशीर्ष चन्दनसे चर्चित प्रतिमाएँ एवं नानाप्रकारके स्वस्तिक और चतुष्क थे। उसमें किंकिणि और घण्टे लटकाये गये।

समस्त सुरों और असुरोंके स्वामी गुणोंसे समन्वित तथा भुवनको प्रकाशित करनेवाले पार्श्वका लोक और अलोकमें प्रकाश फैलानेवाले तथा भविकजनोंको आनन्द पहुँचानेवाले समवशरणका निर्माण किया गया ॥७॥

८

## समवशरणमें जिनेन्द्रके आसनका वर्णन

(उसमें) पादपीठ सहित मणि और रत्नोंसे जटित तथा सिंहोंकी जोड़ीसे युक्त एक सिंहासनका निर्माण किया गया। श्वेत, उज्ज्वल, प्रशस्त तथा सर्वज्ञताके चिह्नको प्रकट करनेमें समर्थ तीन छत्र बनाये गये। सुरों द्वारा निर्मित ध्वजपट गगनमें शोभा देता था मानो भविकजनोंका आह्वान करता हो। आकाशसे पुष्पोंकी वर्षा होती थी मानो भविकजनोंके लिए अमृत बरस रहा हो। उसी समय चौसठ यक्ष जो चँवर धारण किये थे तथा कुवलय दलकी-सी आँखोंवाले थे, वहाँ आकर उपस्थित हुए। पल्लवयुक्त अशोक शोभायमान था मानो वैडूर्य और प्रवालोंसे आच्छादित हो शोभा देता हो। सहस्रों सूर्योंके समान (प्रज्वलित) देहवाला भामण्डल भुवनों रूपी गृहोंको प्रकाशित करता हुआ शोभित था। (उसमें) लहराती हुई जिनवाणी समस्त त्रिभुवनको अभय देती हुई शोभा पा रही थी। जगत्पतिके आठों ही (गणधर) पूज्य थे तथा वे धर्मपुञ्जके समान स्थित हो शोभा दे रहे थे। प्रज्वलित, तेजयुक्त एवं उत्कृष्ट धर्मचक्र निरहंकार रूपसे मणिनिर्मित पीठपर वर्तमान था।

पार्श्वनाथ चौंतीस अतिशयोंसे युक्त हैं, गुणोंसे समन्वित हैं, मोक्षरूपी महान् मार्गपर गमन करनेवाले हैं, पापोंका क्षय करनेवाले हैं, जगके स्वामी हैं, जिन हैं तथा तेईसवें तीर्थङ्कर हैं ॥८॥

९

## देवों द्वारा जिनेन्द्रकी स्तुति

इसी अवसरपर सकल देवों और असुरोंने तथा अनागार साधुओं, ऋषियों और मुनियोंने स्थिरतासे दोनों हाथ जोड़, सिरसे नमस्कार किया और जयकार की—"भुवनके स्वामी! तुम्हारी जय हो। कामदेवरूपी उत्कृष्ट गजके लिए मृगेन्द्र! जिनेन्द्र! तुम्हारी जय हो। हे देवोंके देव! तुम इन्द्र द्वारा वन्दित हो। तुमने भवरूपी वृक्षकी समस्त जड़ोंको उखाड़ फेंका है। तुम्हारी जय हो। तुम्हारी देह केवल ज्ञानकी किरणोंसे जगमगा रही है। तुमने संसाररूपी व्याधि तथा मोहका परिहार किया है। तुम्हारी जय हो। तुम्हें संसार नमस्कार करता है। तुम सुजन हो। शीलवन्त हो। पाँच चारित्र (आचार) धारण करना तुम्हारा शुद्ध स्वभाव है। तुम्हारी जय हो। तुम ज्ञान, ध्यान और विज्ञानसे युक्त हो। सर्वज्ञ हो। निरन्तर शान्त और दान्त हो। तुम्हारी जय हो। तुम निर्मल केवलज्ञानसे महान् हो। परमात्मा हो। अव्यय हो। अनन्त सुख दाता हो। तुम्हारी जय हो।"

"तुम मदनका नाश करनेवाले हो। कल्याणकारी सुखके मार्गदर्शक हो। आदि हो। पुरातन हो। तुम्हारी जय हो। हे जिनेश्वर, तुम केवलज्ञानरूपी सूर्यसे युक्त हो। हे परमेश्वर! तुम जीवोंपर दयाभाव रखते हो। तुम हमें ज्ञान दो" ॥९॥

## १०
## देवों द्वारा जिनेन्द्रकी वन्दना

सकल सुरेश्वर, गणधर, मुनि तथा श्रेष्ठ ऋषि पुनः पुन. परम कल्याणकारी जिनेश्वरकी अनेक विशेषणों ( के प्रयोग ) से भावपूर्वक वन्दना करने लगे। "तुम अतुल, अनादि, निरञ्जन, शाश्वत, अकल, अमल, अविचल, अविनाशी, निरहंकार, निर्लेप, महान् ईश्वर, एक, अनेक, अजेय, योगेश्वर, भयहीन, अनन्त, पारंगत साधु, तेइसवें सुरगुरु, निष्कलंक, देवोंके पूज्य, सर्वज्ञ, जगमें श्रेष्ठ, जगत्के गुरु, परमदेव, पुरुषोत्तम, वीर, निर्मन्यु, निरायुध, शुद्ध, ऋषभ तथा अजितके समान भविकजनोंके शुभचिन्तक, प्रकट रूपसे विदग्ध, कलिकालके दोषोंसे रहित, अन्तिम शरीरधारी, शान्त तथा अतुलबल युक्त हो।"

"तुम समस्त जीवोंके प्रति दयावान् हो। विविध गुणोंके भण्डार हो। तुमने कलिकालके दोषोंको दूर किया है। तुम समस्त कलाओं और आगमोंको व्यक्त करनेवाले हो। भुवनके प्रकाशक हो तथा सैकड़ों भवोंरूपी सागरको सोखनेवाले हो" ॥१०॥

## ११
## इन्द्रकी जिनेन्द्रसे बोधिके लिए प्रार्थना

वे आत्माको सब सुखोंमें स्थापित करनेवाले, सूक्ष्म, निर्लेप, देव, परमात्मा, सौम्य-तेज, अनेक स्थितियोंमें भी अविचल, कर्मका नाश करनेवाले, पण्डितोंके भी पण्डित, केवली, जिनवर, अर्हत, भट्टारक, सिद्ध, बुद्ध, कन्दर्पका हनन करनेवाले, शान्त, महान्, अचिन्त्य, जिनेश्वर, अचल, अमल, त्रिभुवनके स्वामी, भविकोंको आनन्द देनेवाले, भुवनके लिए सूर्य समान, निरन्तर परम, कल्याणकारी सुखके सागर, पुण्योंसे पवित्र, जिनेन्द्र, अनिन्दित, धवल-विमल, शाश्वत सुरों द्वारा वन्दित, अजर, अमर, अक्षय, तीर्थंकर, वीतराग, जय ( श्री ) के स्वामी, कल्याणकारी, भुवनोंके स्वामी, निर्मल, परमात्मा, ईश्वर, देवोंके देव, उत्तम पद प्राप्त तथा एक सौ आठ नामोंसे व्यक्त किये गये हैं। स्वय इन्द्र उनके चरणोंमें गिरता है।

"हे जिनेश्वर, जगके स्वामी धन, धान्य या राज्य इनमेंसे हम कुछ नहीं माँगते। जगमें श्रेष्ठ भट्टारक, हम तुम्हारे चरणोंमें अवलम्ब रहें। हमें आप यहाँ यही बुद्धि दें" ॥११॥

## १२
## गजपुरके स्वामीका जिनेन्द्रके पास आगमन तथा दीक्षाग्रहण

इसी समय विशाल और बलिष्ठ बाहुओंवाला स्वयंभू नामका गजपुर ( नामक ) नगरका स्वामी, यह देखकर, कि जिनवरको ज्ञानकी उत्पत्ति हुई है, अपने परिजनोंके साथ वैभवपूर्वक वहाँ गया। जिनेन्द्रकी परमऋद्धिको देखकर उसका मन प्रव्रज्यापर गया। जिनवरको प्रणामकर उसने उसी क्षण दीक्षा ले ली। जगत्के स्वामीने उसे उपदेश दिया। अनेक ऋद्धियोंको प्राप्त करनेवाला तथा उपशमित-प्रकृति वह जिनवरका पहला गणधर हुआ। उसकी कन्या प्रभावती थी जो उत्तम कुमारी थी मानो वह युवकोंकी संहारकर्त्रीके रूपमें अवतरित हुई हो। वह जिनदीक्षा ग्रहण कर व्रत तथा नियमोंको धारण करनेवाली तथा चार महा-कषायोंका नाश करनेवाली हुई। वह संघकी श्रेष्ठ और प्रधान अर्जिका हुई। उसने पाँच इन्द्रियोंके समूहको वशमें किया। उसी समय श्री श्रमण संघ एकत्रित हुआ। वह संयम तथा तपसे परिपूर्ण और मदके लिए अजेय था। सभी संयमधारी श्रावक और श्राविकाएँ भी अनुरागपूर्वक वहाँ आईं।

वहाँ सब मनुष्य, पृथ्वीके स्वामी, यक्ष, राक्षस, विद्याधर, इन्द्र, चन्द्र तथा पद्मानन और जयश्री द्वारा आदर-प्राप्त लोकपाल तथा कल्पवासी देव एकत्रित हुए ॥१२॥

*॥ पन्द्रहवीं सन्धि समाप्त ॥*

# सोलहवीं सन्धि

भुवन द्वारा सेवित गणधरदेवने सभामें परम जिनेश्वर भगवान्‌से अनेक प्रकारकी विभिन्नताओंवाले समस्त लोककी उत्पत्तिके विषयमें पूछा।

## १

## गणधरकी लोककी उत्पत्तिपर प्रकाश डालनेके लिए जिनेन्द्रसे विनति

परिहारशुद्धि संयमको धारण करनेवाले गणधरने जिनवरको प्रणाम कर पूछा—"आप हमें बतायें कि देव, नारकी, तिर्यक् तथा मनुष्य किस प्रकारसे स्थित हैं ? पर्वत, विमान, पृथिवी, समुद्र, नागालय, रौद्र वडवानल तथा असंख्य नदी, क्षेत्र, द्वीप, नक्षत्र, ग्रह, चन्द्र, सूर्य और सागर किस प्रकारसे स्थित हैं ? सागर, पल्योपम, रज्जु तथा घन, प्रकर, सूचि और शैलोंका प्रमाण ( क्या है ) ? यहाँ एक मन्दर सुमेरु नामका ( पर्वत ) सुना गया है, जिसके शिखरपर अनेक देव निवास करते हैं। हे देव, हे भुवन सेवित, आप विचारकर यह बतायें कि उसका मेरु नाम कैसे पड़ा ? जो जिस प्रमाणसे और जिस प्रकारसे स्थित है, हे जिनेश्वर, आप उसे उसी प्रकारसे बतायें। इस जगकी उत्पत्ति किस प्रकारसे हुई ? हे जगके स्वामी, आप हमारा यह अज्ञान दूर करें।"

"हे देव, यह सुख और दुखका आगार, गुण और दोषोंसे परिपूर्ण, अचल, अनादि, शाश्वत गगन-स्थित और सचराचर जग किस प्रकार उत्पन्न हुआ है" ॥१॥

## २

## आकाश, लोकाकाश तथा मेरुकी स्थितिपर प्रकाश

जिनवरके मुखसे सुखको उत्पन्न करनेवाली तथा भय और मदका नाश करती हुई वाणी प्रस्फुटित हुई—पहिले सब अनन्त आकाश है। उसमें लोकाकाश द्रव्य स्थित है। राजुओंमें गणना करनेसे उसका प्रमाण ( क्षेत्रफल ) तीन सौ तेतालीस जानना चाहिए। वह लोक ऊँचाईमें चौदह राजु है तथा नीचे, ऊपर और तिरछा ऐसा तीन प्रकारसे स्थित है। उसके मध्यमें मेरु नामका पर्वत विद्यमान है जिसका मान निन्यानवे हजार ( योजन ) है। नीचेकी ओर गया हुआ मेरु-पर्वतका भाग स्पर्शमें कठोर और कठिन है साथ ही वह विस्तीर्ण और चौड़ा है। ( पृथिवीके ) तलमें वह एक सहस्र ( योजन ) है। वहाँ उसका वर्ण वज्रके समान है। वहाँ वह खर पृथिवीके चित्रशिला भागमें प्रविष्ट है। उस ( पर्वत ) ने समस्त पर्वतों तथा सागरोंको मापा है, इस कारणसे उसका नाम मेरु रखा गया है।

त्रस और स्थावर ( जीव ) अनेक भेदोंसे त्रस नाड़ीमें स्थित हैं तथा आकाशमें वर्तमान हैं। इसके बाहर वह (लोक) एकेन्द्रिय ( जीवों ) से पूर्णतः भरा हुआ है। उसमें तिलमात्र भी स्थान ( रिक्त ) नहीं है ॥२॥

## ३

## अधोलोक तथा ऊर्ध्वलोकका वर्णन

मेरु पर्वतके ऊपरकी ओर ऊर्ध्वलोक तथा नीचेकी ओर दुःखपूर्ण नरकालय है। ( पर्वतके ) नीचेकी ओर उस (लोक) का प्रमाण सात राजु कहा गया है तथा उसके ऊपरकी ओर भी वह सात ही राजु है। उसके तलमें उसका रूप वेत्रासन-समान है तथा उसकी चौड़ाई सात राजु जानो। तिर्यग्लोक झल्लरीके समान है। वह एक राजु कहा गया है। ऊर्ध्वलोक ( मनुष्यके )

## १०

## देवों द्वारा जिनेन्द्रकी वन्दना

सकल सुरेश्वर, गणधर, मुनि तथा श्रेष्ठ ऋषि पुन पुन परम कल्याणकारी जिनेश्वरकी अनेक विशेषणों ( के प्रयोग ) से भावपूर्वक वन्दना करने लगे । "तुम अतुल, अनादि, निरञ्जन, शाश्वत, अकल, अमल, अविचल, अविनाशी, निरहकार, निर्लेप, महान् ईश्वर, एक, अनेक, अजेय, योगेश्वर, भयहीन, अनन्त, पारगत साधु, तेइसवें सुरगुरु, निष्कलक, देवोंके पूज्य, सर्वज्ञ, जगमें श्रेष्ठ, जगत्के गुरु, परमदेव, पुरुषोत्तम, वीर, निर्मन्यु, निरायुध, शुद्ध, ऋषभ तथा अजितके समान भविकजनोंक शुभचिन्तक, प्रकट रूपसे विदग्ध, कलिकालके दोषोंसे रहित, अन्तिम शरीरधारी, शान्त तथा अतुलबल युक्त हो।"

"तुम समस्त जीवोंके प्रति दयावान् हो। विविध गुणोंके भण्डार हो। तुमने कलिकालके दोषोंको दूर किया है। तुम समस्त कलाओं और आगमोंको व्यक्त करनेवाले हो। भुवनके प्रकाशक हो तथा सैकड़ों भवोंरूपी सागरको सोखने वाले हो" ॥१०॥

## ११

## इन्द्रकी जिनेन्द्रसे बोधिके लिए प्रार्थना

वे आत्माको सब सुखोंमें स्थापित करनेवाले, सूक्ष्म, निर्लेप, देव, परमात्मा, सौम्य तेज, अनेक स्थितियोंमें भी अविचल, कर्मका नाश करनेवाले, पण्डितोंक भी पण्डित, केवली, जिनवर, अर्हत, भट्टारक, सिद्ध, बुद्ध, कन्दर्पका हनन करनेवाल, शान्त, महान्, अचिन्त्य, जिनेश्वर, अचल, अमल, त्रिभुवनक स्वामी, भविकोंको आनन्द देनेवाल, भुवनक लिए सूर्य समान, निरन्तर परम, कल्याणकारी सुखके सागर, पुण्योंसे पवित्र, जिनेन्द्र, अनिन्दित, धवल-विमल, शाश्वत सुरों द्वारा वन्दित, अजर, अमर, अक्षय, तीर्थङ्कर, वीतराग, जय ( श्री ) के स्वामी, कल्याणकारी, भुवनोंके स्वामी, निर्मल, परमात्मा, ईश्वर, देवोंके देव, उत्तम पद प्राप्त तथा एक सौ आठ नामोंसे व्यक्त किये गये हैं। स्वय इन्द्र उनके चरणोंमें गिरता है।

"हे जिनेश्वर, जगके स्वामी धन, धान्य या राज्य इनमेंसे हम कुछ नहीं माँगते। जगमें श्रेष्ठ भट्टारक, हम तुम्हारे चरणोंमें अवलग्न रहें। हमें आप यहाँ यही बुद्धि दें" ॥११॥

## १२

## गजपुरके स्वामीका जिनेन्द्रके पास आगमन तथा दीक्षाग्रहण

इसी समय विशाल और बलिष्ठ बाहुओंवाला स्वयभू नामका गजपुर ( नामक ) नगरका स्वामी, यह देखकर, कि जिनवरको ज्ञानकी उत्पत्ति हुई है, अपने परिजनोंके साथ वैभवपूर्वक वहाँ गया। जिनेन्द्रकी परमऋद्धिको देखकर उसका मन प्रव्रज्यापर गया। जिनवरको प्रणामकर उसने उसी क्षण दीक्षा ले ली। जगत्के स्वामीने उसे उपदेश दिया। अनेक ऋद्धियोंको प्राप्त करनेवाला तथा उपशमित प्रकृति वह जिनवरका पहला गणधर हुआ। उसकी कन्या प्रभावती थी जो उत्तम कुमारी थी मानो वह युवकोंकी सहारकर्त्रीके रूपमें अवतरित हुई हो। वह जिनदीक्षा ग्रहण कर व्रत तथा नियमोंको धारण करनेवाली तथा चार महा कषायोंका नाश करनेवाली हुई। वह सघकी श्रेष्ठ और प्रधान आर्जिका हुई। उसने पाच इन्द्रियोंके समूहको वशमें किया। उसी समय श्री श्रमण सघ एकत्रित हुआ। वह सयम तथा तपसे परिपूर्ण और मदके लिए अजेय था। सभी सयमधारी श्रावक और श्राविकाएँ भी अनुरागपूर्वक वहाँ आई।

वहाँ सब मनुष्य, पृथ्वीक स्वामी, यक्ष, राक्षस, विद्याधर, इन्द्र, चन्द्र तथा पद्मानन और जयश्री द्वारा आदर-प्राप्त लोकपाल तथा कल्पवासी देव एकत्रित हुए ॥१२॥

॥ पन्द्रहवीं सन्धि समाप्त ॥

## सोलहवीं सन्धि

भुवन द्वारा सेवित गणधरदेवने सभामें परम जिनेश्वर भगवान्से अनेक प्रकारकी विभिन्नताओंवाले समस्त लोककी उत्पत्तिके विषयमें पूछा।

### १

### गणधरकी लोककी उत्पत्तिपर प्रकाश डालनेके लिए जिनेन्द्रसे विनति

परिहारशुद्धि संयमको धारण करनेवाले गणधरने जिनवरको प्रणाम कर पूछा—"आप हमें वतायें कि देव, नारकी, तिर्यक् तथा मनुष्य किस प्रकारसे स्थित हैं? पर्वत, विमान, पृथिवी, समुद्र, नागालय, रौद्र वडवानल तथा असंख्य नदी, क्षेत्र, द्वीप, नक्षत्र, ग्रह, चन्द्र, सूर्य और सागर किस प्रकारसे स्थित हैं? सागर, पल्योपम, रज्जु तथा घन, प्रकर, सूचि और शैलोंका प्रमाण (क्या है)? यहाँ एक मन्दर सुमेरु नामका (पर्वत) सुना गया है, जिसके शिखरपर अनेक देव निवास करते हैं। हे देव, हे भुवन सेवित, आप विचारकर यह वतायें कि उसका मेरु नाम कैसे पड़ा? जो जिस प्रमाणसे और जिस प्रकारसे स्थित है, हे जिनेश्वर, आप उसे उसी प्रकारसे वतायें। इस जगकी उत्पत्ति किस प्रकारसे हुई? हे जगके स्वामी, आप हमारा यह अज्ञान दूर करें।"

"हे देव, यह सुख और दुखका आगार, गुण और दोषोंसे परिपूर्ण, अचल, अनादि, शाश्वत गगन-स्थित और सचराचर जग किस प्रकार उत्पन्न हुआ है" ॥१॥

### २

### आकाश, लोकाकाश तथा मेरुकी स्थितिपर प्रकाश

जिनवरके मुखसे सुखको उत्पन्न करनेवाली तथा भय और मदका नाश करती हुई वाणी प्रस्फुटित हुई—पहिले सब अनन्त आकाश है। उसमें लोकाकाश द्रव्य स्थित है। राजुओंमें गणना करनेसे उसका प्रमाण (क्षेत्रफल) तीन सौ तेतालीस जानना चाहिए। वह लोक ऊँचाईमें चौदह राजु है तथा नीचे, ऊपर और तिरछा ऐसा तीन प्रकारसे स्थित है। उसके मध्यमें मेरु नामका पर्वत विद्यमान है जिसका मान निन्यानवे हजार (योजन) है। नीचेकी ओर गया हुआ मेरु-पर्वतका भाग स्पर्शमें कठोर और कठिन है साथ ही वह विस्तीर्ण और चौड़ा है। (पृथिवीके) तलमें वह एक सहस्र (योजन) है। वहाँ उसका वर्ण वज्रके समान है। वहाँ वह खर पृथिवीके चित्रशिला भागमें प्रविष्ट है। उस (पर्वत) ने समस्त पर्वतों तथा सागरोंको मापा है, इस कारणसे उसका नाम मेरु रखा गया है।

त्रस और स्थावर (जीव) अनेक भेदोंसे त्रस नाड़ीमें स्थित हैं तथा आकाशमें वर्तमान हैं। इसके वाहर वह (लोक) एकेन्द्रिय (जीवों) से पूर्णतः भरा हुआ है। उसमें तिलमात्र भी स्थान (रिक्त) नहीं है ॥२॥

### ३

### अधोलोक तथा ऊर्ध्वलोकका वर्णन

मेरु पर्वतके ऊपरकी ओर ऊर्ध्वलोक तथा नीचेकी ओर दुःखपूर्ण नरकालय है। (पर्वतके) नीचेकी ओर उस (लोक) का प्रमाण सात राजु कहा गया है तथा उसके ऊपरकी ओर भी वह सात ही राजु है। उसके तलमें उसका रूप वेत्रासन-समान है तथा उसकी चौड़ाई सात राजु जानो। तिर्यग्लोक झल्लरीके समान है। वह एक राजु कहा गया है। ऊर्ध्वलोक (मनुष्यके)

मुखके आकारका है। उसकी चौडाई पॉच राजु है। लोकका शिखर उत्कृष्ट है, छत्रके आकारका है तथा विस्तारमें एक राजु है। अत्यन्त महान् तथा जगमें अचिन्त्य सिद्धलोक तीन पवनोके बीचमें स्थित है। उसकी चौड़ाई आठ योजन है। उसमें दृष्टिसे न दिखाई देनेवाले असख्य सिद्ध विद्यमान है।

गोक्षीरके समान धवल और उज्ज्वल, चन्द्रकी किरणोंके समान निर्मल, पुण्योंसे पवित्र, विस्तारमें पैंतालीस लाख (योजन) तथा छत्रके आकारका, कल्याणकारी और शुभकारी यह निलय स्थित है ॥३॥

४

## सात नरक-भूमियोंका वर्णन

गिरिराजके नीचेकी ओर सात नरक स्थित हैं, जहाँ पापमें प्रसक्त जीव जाते है। ( पहला ) नरक रत्नप्रभ है जो अत्यन्त रौद्र है। दूसरा शर्कराप्रभ है जो दुखका समुद्र है। ( तीसरा ) वालुकाप्रभ और ( चौथा ) पंकप्रभ नरक दुखदायी है। ( पाँचवाँ ) धूमप्रभ, ( छठवाँ ) तम और ( सातवाँ ) महातम ( नरक ) अनिष्टकारी है। पहले ( नरक ) में आयुका प्रमाण एक सागर है। तत्पश्चात् ( दूसरेमें ) तीन, ( तीसरेमें ) सात और ( चौथेमें ) दस ( सागर ) जानो। ( पाँचवेंमें ) सत्रह और (छठवें में ) बाईस ( सागर आयु प्रमाण ) है। सातवें नरकमें ( आयु प्रमाण ) तेतीस सागर है। रत्नप्रभ आदि प्रथम चार ( नरकों ) में उष्णताकी दाह तथा निरन्तर रोग रहता है। पॉचवें नरकमें शीत और उष्णता दोनों कही गई हैं। बाकीके ( नरकों ) में अति दुस्सह शीतका निर्देश है। आगममें जिन विविध और असख्य दु खोंका कथन है वे वहाँ ( नरकोंमें ) पाये जाते हैं।

घोर, रौद्र और अशुभके समुद्र नरकोंकी सख्या चौरासी लाख कही गई है। जिन्होंने अनेक पापोंका बन्ध तथा विविध कुसग किया है, उनका निवास वहाँ निश्चितरूपसे कराया जाता है ॥४॥

५

## सोलह स्वर्गोंका वर्णन

मेरु पर्वतके शिखरके ऊपरकी ओर अत्यन्त विशाल और नानाप्रकारके विमान स्थित है। सौधर्म नामका प्रथम कल्प अत्यत महान् है वहाँ अत्यन्त दर्पशील सुर निवास करते है। तत्पश्चात् ( दूसरा ) ईशान, ( तीसरा ) सनत्कुमार तथा अनेक कल्पों में श्रेष्ठ माहिन्द्र ( चौथा ) कल्प है। पाँचवाँ ब्रह्म नामका कल्प है। छठवाँ दर्प उत्पन्न करनेवाला ब्रह्मोत्तर कल्प है। ( सातवाँ ) लातव और ( आठवाँ ) कापिष्ट महान् कल्प है। यहाँ देव एक लाख कल्पों तक निवास करते है। तत्पश्चात् कल्पोंका प्रधान कल्प शुक्र ( नौवाँ ) कल्प है। उसके बाद महाशुक्र नामके (दसवें) कल्पको जानो। उसके ऊपर आकाशको लाँघकर (ग्यारहवाँ) शतार और ( बारहवाँ ) सहस्रार ये दो ( कल्प ) स्थित हैं। तदनन्तर ( तेरहवाँ ) आनत और ( चौदहवाँ ) प्राणत ( कल्प ) विद्यमान है। इनमें भोगकी अनन्त सामग्री सदा वर्तमान रहती है और ये सुखके भण्डार हैं। फिर गोक्षीरके समान, अनुपम, महान् और धग धग करते हुए ( पन्द्रहवाँ ) आरण और ( सोलहवाँ ) अच्युत ( कल्प ) स्थित हैं। फिर क्रमसे नीचे, ऊपर और मध्यमें नौ ग्रैवेयक स्थित है। तत्पश्चात् गगनमें स्थित नौ अनुदिशों और उनके ऊपर पाँच अनुत्तरोंको जानो।

सुखके भण्डार, अच्छी तरह सजे हुए, चन्द्रकी किरणके समान शोभायमान एव समस्त गगनको प्रकाशित करनेवाले विमान चउरासी लाख सत्तान्नबे हजार तेईस हैं ॥५॥

६

## वैमानिकदेवोंकी आयुका विवरण

सौधर्म और ईशानके सुरवर दो सागरो तक महान् सुखका अनुभव करते हैं। अमल दो ( सानत्कुमार एव माहेन्द्र ) कल्पोंमें महान् सुर सात सागरों तक तथा अनेक सूक्ष्म भोगोंसे निरन्तर युक्त ब्रह्म और ब्रह्मोत्तरमें दस सागरों तक क्रीड़ा करते है। अगले चार कल्पोंमें ( लातव एव, कापिष्टमें ) चौदह तथा ( शुक्र एव महाशुक्रमें ) सोलह सागर आयु होती है। वहाँ यही प्रमाण है। अगले दो-दो कल्पोंमें ( शतार एव सहस्रारमें ) अठारह तथा ( आनत एव प्राणतमें ) बीस सागर पर्यन्त आयु प्रमाण

है। तदनन्तर आरण और अच्युत ( कल्पोंके ) महान् सुर बावीस सागर पर्यन्त क्रीड़ा करते हैं। इसके ऊपर ( के विमानोंमें क्रमशः ) एक-एक अधिक जानो जबतक कि आयुप्रमाण तेंतीस सागर तक न पहुँचे। इस प्रकारसे स्वर्गमें जो आयुका प्रमाण है वह बताया। देवियोंकी आयुका मान पल्योंमें बताया गया है।

इस प्रकारसे, लोक और अलोकको प्रकाशित करनेवाले, समभाव धारी तथा भुवन द्वारा सेवित ( जिनवर ) ने मुनियों, गणधरों, ( अन्य ) मनुष्यों तथा समस्त देवोंको ऊर्ध्वलोकके बारेमें संक्षेपमें बताया ॥६॥

७

## ज्योतिष्कदेवोंके प्रकार, उनकी आयु आदि

अब नक्षत्रोंकी पंक्तियोंके बारेमें सुनो। मैं उन्हें उसी प्रकारसे बताता हूँ जिस प्रकारसे वे गगनतलमें विभाजित हैं। ( आकाशमें ) सात सौ नब्बे योजन लांघनेके उपरान्त समस्त तारासमूह स्थित है, मानों गगनमें फूलोंका गुच्छा रखा हो। अन्धकारका निवारण करनेवालोंके ग्रह, नक्षत्र, सूर्य, शशि और तारागण ये पाँच भेद हैं। तारागणके ऊपर दिनकर स्थित है तथा उसके ऊपर चन्द्रमा। तदनन्तर चलायमान एवं मनोहर नक्षत्रपंक्ति और फिर निरन्तर क्रमसे बुध एवं मंगल ( स्थित हैं ), तत्पश्चात् असुरमंत्रि ( = शुक्र ), फिर संवत्सर ग्रह ( = गुरु ) और उसके भी ऊपर शनिश्चर कहा गया है। राहु और केतु ध्रुवके पास क्रीड़ा करते हैं। दूसरे उपग्रह भिन्न-भिन्न प्रकारसे स्थित हैं। चन्द्रकी आयु गणनाके अनुसार एक पल्य तथा एक लाख वर्ष सुनी गयी है। सूर्यकी आयु एक सहस्र वर्ष अधिक एक पल्य कही गयी है। जीव ( = बृहस्पति )की आयु सौ वर्ष अधिक एक पल्य तथा शेष ( ग्रहों ) की एक पल्य है। स्वर्गमें सुखपूर्वक निवास करनेवाले तारागण पल्यके आठवें भाग ( की अवधि तक ) जीवित रहते हैं।

गगनारूढ, उदय तथा अस्त करनेवाले, लोकोंमें स्फूर्तिका संचार करनेवाले तथा मनुष्योंके मन और नयनोंको सुहावने लगनेवाले समस्त तारागण रवि और चन्द्रके पीछे-पीछे घूमते हैं ॥७॥

८

## व्यंतरदेवोंके प्रकार, उनका निवास आदि

व्यन्तर देव बहुत प्रकारके हैं तथा अनेक प्रदेशोंमें निवास करते हैं। किन्नर, गरुड़, यक्ष, गन्धर्व, भूत, पिशाच, बल और दर्प युक्त राक्षस, वानप्रेत, किंपुरुष, अणोर ( ? ) पन्नग देव, सिद्ध तथा शौण्डीर ( आदि व्यन्तरदेवोंके प्रकार हैं )। इनमेंसे कुछ मत्सरयुक्त वेलंधरके रूपमें उत्पन्न हैं और अनेक व्यन्तर दुर्धर हैं। इनमेंसे कुछ अचलेन्द्रके शिखरोंपर, कुल पर्वतोंपर तथा वनोंमें, कन्दराओंमें और गुफाओंमें निवास करते हैं; कुछ कराल पर्वत-शिखरोंपर तथा विशाल और सहस्र पखुड़ियोंवाले कमलोंमें रहते हैं; कुछ नदी, वृक्षों और हेमनिर्मित तोरणोंसे सुशोभित गृहोंमें वास करते हैं तथा कुछ धवलगृहोंमें, उद्यानोंमें, आकाशतलमें तथा ऊँचे-ऊँचे विमानोंमें निवास करते हैं।

विविध सुखोंके कारण अभिमानयुक्त अनेक व्यन्तर देव इन समस्त प्रदेशोंमें निवास करते हैं। वे बलके कारण दर्पशील ( व्यन्तरदेव ) दस सहस्र वर्षकी आयु और कुछ एक पल्यकी आयु ( पाकर ) काल व्यतीत करते हैं ॥८॥

९

## भवनवासीदेवोंके प्रकार, उनकी आयु

गिरिराजके तले जो दुर्निवार जग है उसमें दस प्रकारके भवनवासीकुमार ( देव ) हैं। असुरकुमारदेव अत्यन्त मत्सरयुक्त तथा नागकुमार दर्पशील हैं। सुपर्णकुमार विशाल देहवाले तथा सागरकुमार मणियोंसे युक्त मुकुटों द्वारा शोभित हैं। भौमकुमार सुखकी लालसा भरे होते हैं। वायुकुमार संसारमें शोभा देते हैं। दिक्कुमार रूपसे जगको तिरस्कृत करते हैं। अग्निकुमार भी विकार युक्त होते हैं। विद्युत्कुमार वीर और विद्युत्की प्रभावाले होते हैं तथा उदधिकुमार धीर किन्तु सुखके

लिए आतुर रहते हैं। असुरोंकी आयुका प्रमाण एक सागर है तथा नागेन्द्रोंका तीन पल्य जानो। सुपर्ण (कुमारों) की आयु अढ़ाई (पल्य) है। द्वीप (कुमार) दो पल्यों तक सुखका अनुभव करते हैं। शेष डेढ़ (पल्य) निवास करते हैं।

पातालमें निवास करनेवाले तथा नानाप्रकारके देवोंके भवनोंकी संख्याकी गणना करनेपर वे जिनवरके कथनानुसार सात करोड़ बहत्तर लाख कहे गये हैं॥९॥

## १०

## मध्यलोक तथा उसमें स्थित जम्बूद्वीप

अब तिर्यग्लोकपर प्रकाश डाला जाये तथा उसका संक्षेपमें यत्किंचित् वर्णन किया जाये। समस्त तिर्यग्लोक विस्तारमें एक राजु है तथा वलयका आकार लिये हुए स्थित है। अढ़ाई सागरोंका जो मान है वह एक ही राजुके अन्तर्गत है। उसमें रोमोंकी जो भी कोई संख्या हो उतने ही सागर और द्वीप इस लोकमें हैं। उसमें पहला द्वीप जम्बूद्वीप है जो नन्दन वनों, काननों तथा गिरियोंसे अत्यन्त शोभित है। उसके मध्यमें श्रेष्ठ मेरुगिरि शोभायमान है मानो वह गिरनेवाले देवोंके लिए आधार-स्तम्भ हो। उससे लगे हुए चौंतीस क्षेत्र है। वे विद्याधरों तथा पृथिवीचारी प्राणियोंका निवास स्थान है। उसके दक्षिणमें भरतक्षेत्र है जो वैताढ्य (पर्वत) द्वारा दो भागोंमें विभक्त है।

वह (भरतक्षेत्र) छह खण्डोंसे युक्त, सुरसरिता द्वारा विभक्त तथा वनों और काननोंसे समृद्ध है। उसके पाँच खण्डों में डरावने म्लेच्छोंके निवास हैं। (छटवाँ) आर्यखण्ड सदैव शुद्ध है॥१०॥

## ११

## जम्बूद्वीपके सात क्षेत्रों और छह पर्वतोंकी स्थिति

हिमवान् नामका उत्तम पर्वत जो श्रेष्ठ कुलगिरि है वह पूर्वसे पश्चिम तक फैला हुआ है। फिर हिमवर्ष (=हैमवत) नामका भोगभूमि है, जहाँ महान् और श्रेष्ठ कल्पतरु बहुलतासे हैं। दूसरा हिमवान् (=महाहिमवान्) अत्यन्त प्रचण्ड है। वह महीतलपर मानदण्डके समान स्थित है। इसके बाद हरिवर्ष नामकी उत्तम भोगभूमि है जहाँ सुखी युगल सर्वदा निवास करते हैं। फिर निषधगिरि नामका श्रेष्ठ कुलपर्वत है जिसका शिखर रविकी किरणोंसे आताम्र है। तदनन्तर सुरकुरु नामकी विशाल भोग भूमि है। वहाँ महान् कल्पतरु सब समय पाये जाते हैं। ये सब अचलेन्द्रके दक्षिणमें शोभा देते हैं। उत्तरकुरु (उसकी) उत्तर दिशामें है। नीलगिरि निषध (गिरि) के समान आकारवाला है। रम्यक (=रम्यक) वर्ष अनेक कल्पवृक्षोंसे सुशोभित है। तदनन्तर पवित्र और महान् पर्वत रुक्मगिरि नामका है। वह ऐसा प्रतीत होता है मानो शेषनाग आकर सोया हो। उसके बाद हैरण्यवर्ष नामकी भोगभूमि है जहाँके भोगविलास अनुपम हैं। फिर शिखरीगिरि है जो गगनको छूता है तथा उसने पूर्व और पश्चिमके समुद्रोंके विस्तारको रोका है। उस (द्वीप) के अन्तमें छह खण्डोंसे युक्त तथा अत्यन्त महान् ऐरावत क्षेत्र विद्यमान है।

विविध प्रकारसे विचित्र भरत और ऐरावत क्षेत्रोंमें आयुबन्धका प्रमाण समान है। उनमें अवसर्पिणी तथा उत्सर्पिणी अपने छहों भेदोंके साथ वर्तमान है। यही काल-चक्र वहाँ फल देता है॥११॥

## १२

## पूर्व तथा अपर विदेहका वर्णन

गिरिराजकी पूर्व दिशामें (पूर्व) विदेह तथा पश्चिमकी ओर पश्चिम विदेह है। प्रत्येकमें सोलह-सोलह विजय (नामक क्षेत्र) होते हैं। ये (क्षेत्र) पर्वतों और नदियोंके कारण एक-दूसरेसे विभक्त हैं। उन दोनोंमें ऊँचाई एवं आयु एक-सी है। उनमें दुषमा-काल-चक्र नहीं आता। उन दोनोंमें सुषमा नामका काल ही रहता है। इसमें किसी प्रकारका सन्देह मनमें नहीं लाना चाहिए। उन दोनोंमें पृथिवी द्वारा सेवित वासुदेवोंका, हलधरों (=बलदेवों) का तथा चक्रवर्तियोंका पतन नहीं

होता। उन दोनोंमें पाँच सौ धनुष प्रमाण ( देहवाले ) असंख्य नरश्रेष्ठ उत्पन्न होते हैं। उन दोनोंमें ( मनुष्य ) एक करोड़ पूर्व तक जीवित रहते हैं। कहा गया है कि यही उनकी उत्कृष्ट और परम आयु है। उन दोनोंमें अन्य देव नामको भी नहीं हैं पर नाग और यक्षोंको वहाँ स्थान है।

उन दोनोंमें पापका नाश करनेवाले तीर्थंकर सर्वदा उत्पन्न होते रहते हैं तथा प्राप्तऋद्धियोंसे समन्वित और धन्य ऋषि तथा मुनि धर्माख्यानमें तत्पर रहते हैं ॥१२॥

## १३

## पर्वतोंपर ह्रदोंकी स्थिति, उनसे गंगा आदि नदियोंका उद्गम, लवण समुद्रका वर्णन

हिमवान्, महाहिमवान्, निषध तथा प्रशस्त नील, रुक्मि और शिखरी पर्वतोंके ऊपर, उनके शिखरोंपर, विशाल ह्रद वर्तमान हैं, जो एक सहस्र योजन गहरे होनेसे भयानक हैं। उन ह्रदोंमें जलकी ( गहराईके ) प्रमाणवाले पद्म वर्तमान हैं जिनमें देव देवियोंके साथ निवास करते हैं। उनसे गंगा आदि नदियाँ निकली हैं जो गिरि-शिखरोंपरसे पूर्व और पश्चिमकी ओर बहती हैं। इस द्वीपसे दुगुना एक समुद्र वर्तमान है। वह दो लाख योजन ( विस्तारवाला ) और अत्यन्त रौद्र है। वह अथाह है, अगाध है तथा अनन्तजल-युक्त है। उसके जलका अन्त कौन पा सकता है ? वह चालीस योजन गहरा है तथा ज्वारसे विवृद्ध और तरंगोंसे प्रकृष्ट है। उसकी वेदीका प्रमाण आठ योजन है। उस ( वेदी ) के चारों ओर वडवानल वर्तमान है। उसका विस्तार एक लाख योजन होता है। पवनके साथ उसमें अनन्त जल वर्तमान है। उसका मुख ( =वार ) दस सहस्र योजन है। उसका जल चन्द्रोदयके समय अत्यधिक बढ़ता है।

( यह ) रत्नाकर रत्नोंसे भरा हुआ है तथा महिमाको धारण किये हुए है। उसके जलका आकलन कौन कर सकता है ? वह मकर तथा मत्स्योंसे व्याप्त है। वह कभी भी एक पद इधर-उधर नहीं होता और न ही अपनी मर्यादाका उल्लंघन करता है ॥१३॥

## १४

## धातकीखंड, कालोदधि तथा पुष्करार्धद्वीपका वर्णन

उससे ( समुद्रसे ) दुगुना धातकीखण्ड है, जो चार शत-सहस्र ( =लाख ) योजन ( विस्तारवाला ) है। वहाँ सुवर्णके वर्णके दो मेरु पर्वत हैं जो पूर्व तथा पश्चिम भागोंमें स्थित हैं। वहाँ प्रत्येक ( भागके ) चौंतीस क्षेत्र हैं। वे सैकड़ों कुल-पर्वतों और नदियों द्वारा विभक्त हैं। जम्बूद्वीपमें जो भी नाम नदियों, विजय ( क्षेत्रों ) तथा पर्वतोंके हैं यहाँ भी उनके वही नाम हैं। उससे ( धातकीखण्डसे ) दुगुना फिर एक समुद्र है। वह ( विस्तारमें ) आठ लाख ( योजन है। उसका नाम कालोद है। वहाँ असंख्य मछलियाँ पाई जाती हैं। उसके परे पुष्करद्वीप है, जिसका मान सोलह लाख योजन है। उसके मध्यमें वलयके आकारका मानुषोत्तर पर्वत है जो गगनको पार करता हुआ स्थित है। ( इस कारणसे उस ) द्वीपका नाम पुष्करार्ध रखा गया है। वह द्वीप सर्वदा गुणोंसे परिपूर्ण रहता है। वहाँ सुवर्णके दो मेरु पर्वत हैं, जिनमें जिनभवन और नन्दनवन वर्तमान हैं।

उसमें भरत तथा ऐरावत ( क्षेत्रों ) के साथ-ही-साथ विचित्र कुलगिरि, नदियाँ और क्षेत्र भी हैं। इनके अतिरिक्त वहाँ महान् और असंख्य वन और कानन हैं। वे सभी, जो जम्बूद्वीप और धातकी खण्डमें कहे गये हैं, उनके ही अनुसार हैं ॥१४॥

## १५

## अढ़ाईद्वीपमें क्षेत्रों, पर्वतों आदिका विवरण

अढ़ाईद्वीपमें पाँच मेरु और एक-सौ-सत्तर सुखोत्पादक क्षेत्र हैं। वैताढ्य पर्वत भी उतने ही हैं तथा नदियाँ सत्तर हैं। गंगा, सिन्धु आदि नदियाँ, प्रत्येक चौदह सहस्र ( सहायक नदियों ) के साथ कुलगिरियोंको छोड़कर रत्नाकरोंमें मिली हैं।

लिए आतुर रहते है। असुरोंकी आयुका प्रमाण एक सागर है तथा नागेन्द्रोंका तीन पल्य जानो। सुपर्ण (कुमारों) की आयु अढ़ाई (पल्य) है। द्वीप (कुमार) दो पल्यों तक सुखका अनुभव करते हैं। शेष डेढ़ (पल्य) निवास करते हैं।

पातालमें निवास करनेवाले तथा नानाप्रकारके देवोंके भवनोंकी सख्याकी गणना करनेपर वे जिनवरके कथनानुसार सात करोड बहत्तर लाख कहे गये हैं ॥९॥

## १०

## मध्यलोक तथा उसमें स्थित जम्बूद्वीप

अब तिर्यग्लोकपर प्रकाश डाला जाये तथा उसका सक्षेपमें यत्किंचित् वर्णन किया जाये। समस्त तिर्यग्लोक विस्तारमें एक राजु है तथा वलयका आकार लिये हुए स्थित है। अढ़ाई सागरोंका जो मान है वह एक ही राजुके अन्तर्गत है। उसमें रोमोंकी जो भी कोई सख्या हो उतने ही सागर और द्वीप इस लोकमें हैं। उसमें पहला द्वीप जम्बूद्वीप है जो नन्दन वनों, काननों तथा गिरियोंसे अत्यन्त शोभित है। उसके मध्यमें श्रेष्ठ मेरुगिरि शोभायमान है मानों वह गिरनेवाले देवोंके लिए आधार-स्तम्भ हो। उसमें लगे हुए चौंतीस क्षेत्र हैं। वह विद्याधरों तथा पृथिवीचारी प्राणियोंका निवास स्थान है। उसके दक्षिणमें भरतक्षेत्र है जो वैताढ्य (पर्वत) द्वारा दो भागोंमें विभक्त है।

वह (भरतक्षेत्र) छह खण्डोंसे युक्त, सुरसरिता द्वारा विभक्त तथा वनों और काननोंसे समृद्ध है। उसके पाँच खण्डोंमें डरावने म्लेच्छोंके निवास हैं। (छठवाँ) आर्यखण्ड सर्वथा शुद्ध है ॥१०॥

## ११

## जम्बूद्वीपके सात क्षेत्रों और छह पर्वतोंकी स्थिति

हिमवान् नामका उत्तम पर्वत जो श्रेष्ठ कुलगिरि है वह पूर्वसे पश्चिम तक फैला हुआ है। फिर हिमवर्ष (=हैमवत) नामकी भोगभूमि है, जहाँ महान् और श्रेष्ठ कल्पतरु बहुलतासे हैं। दूसरा हिमवान् (=महाहिमवान्) अत्यन्त प्रचण्ड है। वह महीतलपर मानदण्डके समान स्थित है। इसके बाद हरिवर्ष नामकी उत्तम भोगभूमि है जहाँ सुखी युगल सर्वदा निवास करते हैं। फिर निषधगिरि नामका श्रेष्ठ कुलपर्वत है जिसका शिखर रविकी किरणोंसे आताम्र है। तदनन्तर सुरकुरु नामकी विशाल भोग भूमि है। वहाँ महान् कल्पतरु सब समय पाये जाते हैं। ये सब अचलेन्द्रके दक्षिणमें शोभा देते है। उत्तरकुरु (उसकी) उत्तर दिशामें है। नीलगिरि निषध (गिरि) के समान आकारवाला है। पोएम (=रम्यक) वर्ष अनेक कल्पवृक्षोंसे सुशोभित है। तदनन्तर पवित्र और महान् पर्वत रुक्मगिरि नामका है। वह ऐसा प्रतीत होता है मानो शेषनाग आकर सोया हो। उसके बाद हैरण्यवर्ष नामकी भोगभूमि है जहाँके भोगविलास अनुपम हैं। फिर शिखरीगिरि है जो गगनको छूता है तथा उसने पूर्व और पश्चिमके समुद्रोंके विस्तारको रोका है। उस (द्वीप) के अन्तमें छह खण्डोंसे युक्त तथा अत्यन्त महान् ऐरावत क्षेत्र विद्यमान है।

विविध प्रकारसे विचित्र भरत और ऐरावत क्षेत्रोंमें आयुबलका प्रमाण समान है। उनमें अवसर्पिणी तथा उत्सर्पिणी अपने छहों भेदोंके साथ वर्तमान है। यही काल चक्र वहाँ फल देता है ॥११॥

## १२

## पूर्व तथा अपर विदेहका वर्णन

गिरिराजकी पूर्व दिशामें (पूर्व) विदेह तथा पश्चिमकी ओर पश्चिम विदेह है। प्रत्येकमें सोलह-सोलह विजय (नामक क्षेत्र) होते हैं। वे (क्षेत्र) पर्वतों और नदियोंके कारण एक-दूसरेसे विभक्त हैं। उन दोनोंमें ऊँचाई एव आयु एक-सी है। उनमें दुषमा-काल-चक्र नहीं आता। उन दोनोंमें सुषमा नामका काल ही रहता है। इसमें किसी प्रकारका सन्देह मनमें नहीं लाना चाहिए। उन दोनोंमें पृथिवी द्वारा सेवित वासुदेवोंका, हलधरों (=बलदेवों) का तथा चक्रवर्तियोंका पतन नहीं

हुए प्रणामकर कहा—"हे परमेश्वर ! मैं पापकर्मा, अनेक दुःखोंसे युक्त तथा धर्महीन हूँ । हे देव ! मैंने जो आपका उपसर्ग किया उस सबके लिए आज आप मुझे क्षमा करें । हे जगके स्वामी ! सुरोंके गुरु और देवोंके देव, हमारी सेवा आपको अर्पित है ।" कमठासुरने यह कहकर हर्षित मनसे सम्यक्त्व ग्रहण किया । उसी समय उसके पापों और दोषोंकी ग्रन्थि छिन्न-भिन्न हो गई तथा जिनवरके चरणोंमें प्रणाम करनेसे कुमतिका नाश हो गया ।

( सम्यक् ) दर्शन रूपी उत्कृष्ट रत्नसे विभूषित एवं पृथिवीपर प्रशंसित कमठासुर अपना मन कल्याणकारी और शाश्वत सुखमें लगाता तथा गुणोंसे समन्वित जिनवर स्वामीके उन चरणोंमें नमस्कार करता था जो पद्मा द्वारा आलिङ्गित हैं ॥१८॥

॥ सोलहवीं सन्धि समाप्त ॥

## सत्रहवीं सन्धि

केवलज्ञानरूपी दिवाकर जिनवर त्रिभुवनरूपी सरोवरमें उत्पन्न समस्त भविकजनरूपी कमलोंको पृथिवीतलपर प्रतिबोधित करते थे।

### १

### जिनेन्द्रका कुशस्थलीमें आगमन

परमेश्वर, जिनवर, ज्ञानपिण्ड तथा सर्वज्ञदेव भविक-जन-रूपी कमल-समूहको प्रतिबोधित करते, जगमें दो प्रकारके परम धर्मको प्रकाशमें लाते तथा दुष्कर्मोंका नाश करते थे। चौंतीस परम अतिशयोंसे युक्त वे त्रिलोकके स्वामी संशयको दूर करते थे। दूसरोंके शास्त्रोंका खण्डन करनेवाले, जगको प्रकाशित करनेवाले, चारों प्रकारोंके देवोंके समूहसे युक्त, गणधर तथा विद्याधरोंके संघसे घिरे हुए तथा धरणेन्द्र, चन्द्र और अमरेन्द्र द्वारा पूजित पार्श्व जिनदेव पृथिवीपर नगरों और पुरोंमें विहार करते, मनुष्योंको संसार (सागर) के पार उतारते, अनेक प्रकारके दारुण दुखोंसे सन्तप्त भव्यजनोंको धर्म मार्गमें लाते, भविकजनोंकी जरा-मरणरूपी व्याधिको दूर करते तथा अनेक शिष्योंको एकत्रित करते थे।

मनुष्यों और देवोंसे घिरे हुए तथा भय, मद आदि दोषोंसे रहित जिनवर कुशस्थल नामक नगरमें पहुँचे तथा (वहाँ एक) मनोहर उद्यानमें ठहरे ॥१॥

### २

### रविकीर्तिका जिनेन्द्रके पास आगमन

विशाल उद्यानमें देवका आगमन देखकर उद्यानपाल मनमें आनन्दित हुआ। जिनवरको चरणोंमें प्रणाम कर वह हर्षित मनसे, रविकीर्ति जहाँ थे, वहाँ पहुँचा। पहुँचकर उसने राजाको (इन शब्दोंमें) बधाई दी—"आपके उपवनमें जिनवर आये हुए हैं।" उद्यानपालका कथन सुनकर (राजाने) अपना आसन छोड़ा तथा सात पद चला। उसने पृथिवीतलपर अपना शिर रखकर वीतराग परमेश्वरको प्रणाम किया। उठकर वह साधनसम्पन्न पृथिवी-पालक, जहाँ जिनस्वामी थे, वहाँ गया। उपवनमें जिनवरका आगमन सुनकर प्रभावती कन्या अपनी माताको साथ लेकर वहाँ पहुँची। अन्तःपुर (की स्त्रियों) से घिरा हुआ कीर्ति प्राप्त रविकीर्ति जिनवरके समवशरणमें पहुँचा।

भटों, भृत्यों और सामन्तोंके साथ वसुधाधिपतिने पृथिवीपर (शिर रखकर) प्रणाम किया। फिर उठा तथा दोनों हाथोंको जोड़कर और भालस्थलपर रखकर भुवनके अधिपति जिनवरकी वन्दना की ॥२॥

### ३

### कुलकरों तथा शलाकापुरुषोंके विषयमें रविकीर्तिकी जिज्ञासा

जो समस्त त्रिभुवनका शरण स्थान है उस समवशरणको राजाने देखा। वहाँ गणधर, सुर, असुर, नरेन्द्र, विद्याधर, मनुष्य तथा ऋषि बैठे हुए दिखाई दिये। राजा (रविकीर्ति) ने अन्तर छोड़कर क्रमसे बैठे हुए उन सबसे अनुक्रमसे सम्भाषण किया, देवोंके देवको प्रणाम किया तथा त्रिषष्टि (शलाका) पुरुषोंके बारेमें पूछा—"आप बताएँ कि कुलकरोंकी, दस प्रकारके उत्तम कल्पवृक्षोंकी, चौबीस परम तीर्थंकरोंकी छह खण्डों[illegible]थिवीके परमेश्वरों (चक्रवर्तियों) की, हलधर, नारायण और प्रति

नारायणोंकी तथा इस चतुर्विध संघके गणधरोंकी उत्पत्ति कैसे हुई ? साथ ही उनकी ऊँचाई, गोत्र, वल, आयु, नाम, उत्पत्ति और राज्य जो जैसा था, उसे वैसा बताएँ।''

''अवसर्पिणी और उत्सर्पिणीके छह प्रकारोंसे युक्त यह कालचक्र जैसा स्थित है तथा व्यतीत होता हुआ भी कैसे वर्तमान है, यह आप स्पष्ट करें'' ॥३॥

४

## कालके भेद; सुषमा-सुषमा-कालका वर्णन

परमेश्वरने रविकीर्तिसे कहा कि एकचित्त होकर यह प्रथम उपदेश सुनो। भरत तथा ऐरावतके दस क्षेत्रोंमें अवसर्पिणी और उत्सर्पिणी ( काल ) होते हैं। (अवसर्पिणीमें) सुषमा-सुषमा नामका पहला काल है जो सुखसे समृद्ध रहता है। उसमें देहका प्रमाण तीन कोस होता है तथा आयु भी तीन पल्योंकी जानो। उस कालमें यह पूरा भरत क्षेत्र विचित्र कल्पवृक्षोंसे आच्छादित रहता है। उसमें रवि और चन्द्रका प्रकाश नहीं फैलता। मनुष्य कल्पद्रुमोंसे ही वृद्धिको प्राप्त होते हैं। उस समय यह (भरतक्षेत्र) भोगभूमिके समान रहता है तथा जीव अनेक सुखोंकी राशिका अनुभव करता है। जो युगलोंसे युक्त रहता है ऐसे इस कालका प्रमाण चार कोड़ा-कोड़ी कहा गया है।

उसमें आभरणोंसे विभूषित शरीरवाले युगल विविध प्रकारके सुख भोगते हैं। उसमें न क्रोध रहता है, न मोह और न ही भय। उसमें न वृद्धावस्था आती है और न अकाल मृत्यु ही होती है ॥४॥

५

## सुषमा-कालका वर्णन

उस कालके पश्चात् सुषमाकाल आता है। यह भी अनेक सुखोंसे समृद्ध रहता है। इसमें देहकी ऊँचाई दो कोस होती है। इसमें न तो इष्टवियोग होता है और न ही क्रोध और मोह रहता है। इसमें आयु दो पल्योपम रहती है तथा मनुष्य सब शुभ भावोंसे युक्त हो निवास करते हैं। यह काल भरत क्षेत्रमें तीन कोड़ा-कोड़ी सागर पर्यन्त वर्तमान रहता है। विचित्र पर उत्कृष्ट दस प्रकारके कल्पतरु दिन-प्रतिदिन निश्चितरूपसे आहार देते हैं। उनमेंसे कुछ शय्या तथा आसन प्रदान करते हैं, कुछ रत्नोंके द्वारा प्रकाश देते हैं, कुछ खजूर और द्राक्षाफल तथा गन्धयुक्त मधु एवं सुगन्धित मद्य युगलोंको देते हैं, कुछ तरुवर प्रमाणानुसार रत्नोंको जड़कर बनाये गये सोलह आभरणोंकी प्राप्ति कराते हैं तथा कुछ तरु नाना प्रकारकी सुगन्धोंसे युक्त भव्य वस्त्र प्रदान करते हैं।

अन्य जन्ममें जो दान सुपात्रोंको भावपूर्वक दिया जाता है वह इस कालमें कल्पतरुओंके रूपमें पुनः प्राप्त होता है॥५॥

६

## सुषमा-दुषमा-कालका वर्णन; कुलकरोंकी उत्पत्ति

तीसरे कालके आनेपर सुखराशि यत्किञ्चित् कम हो जाती है। उस कालका नाम सुषमा-दुषमा कहा गया है। उसमें मनुष्य कालके कारण मनमें क्लेशयुक्त रहता है। उसमें आयु एक पल्यकी कही गई है। अन्तमें ( जीव ) छींक लेकर शरीर त्याग करते हैं। फिर वे स्वर्ग-लोकमें जाकर उत्पन्न होते हैं, जहाँ आयु पाँच पल्योपम होती है। जो युगल भोगभूमिमें मृत्युको प्राप्त होते हैं उनके शरीरको व्यन्तरदेव क्षीरोदधिमें फेंकते हैं। अवसर्पिणीके आदिसे ( अब तक ) जो तीन काल होते हैं वे उत्कृष्ट भोगभूमिके समान सुखसे समृद्ध रहते हैं। अवसर्पिणीमें जो अत्यधिक आयु और सुखका अनुभव होता था उसका ( इस कालसे ) अन्त होता है। इस कालमें ऊँचाई एक कोस होती है। इस पूरे कालकी अवधि दो कोड़ाकोड़ी है।

इस कालके अन्तमें इस भारतक्षेत्रमें अनेक लक्षणोंसे युक्त तथा कलाओं, गुणों और नयसे समन्वित चौदह कुलकर पूर्व कालमें उत्पन्न हुए थे ॥६॥

७

## दुषमा-सुषमा-कालमें शलाकापुरुषोंकी उत्पत्ति

कुलकरोंने अनेक देश, ग्राम और पुर बसाए तथा कुल और गोत्रकी मर्यादाएँ निश्चित कीं। भरतक्षेत्रमें अनुक्रमसे आये हुए जब ये तीनों काल समाप्त हो गये तब क्रमके अनुसार चौथा काल आया। उसमें मनुष्योंमें धर्मभावकी उत्पत्ति हुई। उस कालको दुषमा-सुषमा कहा गया है। इस कालकी गणना ब्यालीस हजार वर्ष कम एक कोड़ाकोड़ी सागर की गई है। उसमें पृथिवीपूजित तीर्थङ्करदेव, चक्रवर्ती, हलधर, तीन खण्डोंके स्वामी प्रतिवासुदेव, अत्यन्त बलवान् चौबीस कामदेव, आगम तथा पुराणोंमें उल्लिखित श्रेसठ ( शलाकापुरुष ), अनेक केवली, महात्मा, ऋषि, नौ नारायण तथा ग्यारह रुद्र उत्पन्न हुए। इन सभीने जय तथा यश रूपी समुद्रको विस्तारित किया।

इस चौथे कालमें हलधर और केशवों ( =नारायणों ) की यशोगाथा, धर्मका प्रचार, तीर्थोंकी स्थापना, अतिशय और केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ॥७॥

८

## दुषमा-कालका वर्णन

भरतक्षेत्रमें पाँचवाँ काल दुषमा ( नामका ) होगा जो अत्यन्त रौद्र और दुःखोंका समुद्र रहेगा। इक्कीस हजार वर्ष पर्यन्त मनुष्य उसमें दुःखित रहेंगे। उस कालका प्रमाण इक्कीस हजार वर्ष होगा। ( मनुष्य ) निरर्थकतासे सौ वर्ष जीवित रहेंगे। उसमें उनकी ऊँचाई साढ़े तीन हाथ होगी। उसमें नरपति कपालप्रिय, अर्थलुब्ध तथा एक दूसरेपर क्रुद्ध रहेंगे। वे पुरों, ग्रामों और देशोंको लूटेंगे तथा समस्त जनसाधारणको कष्ट देंगे। अनेक ग्राम ऊजड़ हो जायेंगे और अश्वत्थ वृक्ष प्रचुरतासे होंगे। नरपति कन्दराओंमें, पर्वत शिखरोंपर, वनप्रदेश तथा म्लेच्छदेशमें निवास करेंगे। वे मठों, मन्दिरों और विहारोंका विध्वंस करेंगे तथा अपार जलयुक्त सरोवरोंको पूर डालेंगे।

मनुष्य दुर्गा आदिके भक्त होंगे। पाप-बुद्धिवाले वे जीवोंकी हिंसा करेंगे; जिनवरका उपहास करेंगे तथा परस्त्री और परधनमें उनका मन आसक्त रहेगा ॥८॥

९

## दुषमा-दुषमा-कालका वर्णन

दुषमा-दुषमा ( नामका ) छठवाँ काल अत्यन्त भीषण तथा दुःखसे परिपूर्ण होगा। उसमें मनुष्यकी आयु सोलह वर्षकी और ऊँचाई एक हाथ होगी। उस कालमें व्रत, नियम तथा धर्म नहीं होगा। सभी मनुष्य अशुभ कर्म करेंगे। वे पर्वतकी गुफाओं या कन्दराओं, जल या थलके दुर्गम स्थानों और विभिन्न वनोंमें निवास करेंगे। धन-धान्यसे रहित तथा शरीरसे दुर्बल वे कन्द, उदुम्बर और करीरका आहार करेंगे। वे लेन देन गृह और व्यवहारसे पराङ्मुख, रस और तेलसे अपरिचित तथा पत्तोंके वस्त्र ( धारण करने ) वाले होंगे। वे दुर्मुख, अनिष्टकारी, पापी, दुष्ट, दुःखोंसे त्रस्त, रुग्ण, सर्वदा रुष्ट, कठोर और तीक्ष्ण ( शब्द ) बोलनेवाले, स्वार्थी तथा एक दूसरेपर मनमें क्रुद्ध होंगे। यह दुषमा-दुषमा नामका छठवाँ काल धर्म और अर्थसे रहित तथा दुःखोंसे व्याप्त कहा गया है।

उसका प्रमाण इक्कीस हजार वर्ष बताया गया है। इस प्रकारसे जिनेन्द्रने छहों कालोंकी अवधि आदिको संक्षेपमें समझाया ॥९॥

१०

## तृतीय कालके अन्तमें ऋषभदेवकी तथा चौथेमें अन्य तीर्थंकरोंकी उत्पत्ति

तृतीय कालकी समाप्ति तथा चौथे कालके आरम्भमें गुणोंके भण्डार [१]ऋषभ जिनदेव उत्पन्न हुए। उन्होंने धर्मका प्रवर्तन किया। फिर निर्लेप [२]अजित जिनदेवका जन्म हुआ। तत्पश्चात् [३]सम्भव और [४]अभिनन्दन हुए। पाँचवें जिनवर वीतराग

[५]सुमति तथा छठवें शुद्ध भाव (वाले) [६]पद्मप्रभु हैं। सातवें अत्यन्त महान् [७]सुपार्श्व हैं। तदनन्तर [८]चन्द्रप्रभु, सुविहित [९]पुष्पदन्त, [१०]शीतल, सुरेन्द्र पूजित, [११]श्रेयांस तथा बारहवें जिनवर [१२]वासुपूज्य हैं। फिर परमेश्वर [१३]विमल, [१४]अनंत, [१५]धर्म, जिनवर, [१६]शान्ति, [१७]कुंथु, कर्मोंका नाश करनेवाले [१८]अर, समूचे जगके स्वामी तीर्थङ्कर [१९]मल्लि, मोक्ष प्राप्त करनेवाले जिनवर [२०]मुनिसुव्रत, [२१]नमि, [२२]नेमि, [२३]पार्श्व तथा हतशरीर कामदेवको जीतनेवाले अन्तिम (तीर्थङ्कर) [२४]वीर (वर्धमान महावीर) हैं।

मनुष्यों और देवों द्वारा नमस्कृत तथा त्रिलोकके स्वामी तीर्थङ्कर चौबीस कहे गये हैं। अब तुम उनकी ऊँचाई, (उत्पत्ति) स्थान, वर्ण, आयु तथा उनके धर्म (प्रवर्तनके काल) का प्रमाण सुनो ॥१०॥

## ११

## तीर्थंकरोंकी कायाका प्रमाण

आदि तीर्थंकर (की ऊँचाई) पाँच सौ धनुष तथा अजितकी पचास (धनुष) कम उतनी ही। कामका क्षय करनेवाले सम्भवकी चार सौ (धनुष) तथा अभिनन्दन की (ऊँचाई) साढ़े तीन सौ थी। जिनवर सुमति तीनसौ धनुष तथा पद्मप्रभ दो सौ पचास (धनुष) ऊँचे कहे गये हैं। घोर अन्धकारका नाश करनेवाले सुपार्श्व दो सौ तथा जिनके चरणोंमें सुर प्रणाम करते हैं वे शशिप्रभ डेढ़ सौ (धनुष ऊँचे थे)। गुणोंके भण्डार जिनवर सुविहित (पुष्पदन्त) सौ तथा जिनवर शीतल नव्वे धनुष थे। श्रेयांस जिनवर अस्सी धनुष और बारहवें (वासुपूज्य) सत्तर धनुष थे। विमलकी ऊँचाई साठ धनुष तथा अनन्तकी पचास कही गई है। तीर्थंकर धर्म पैंतालीस धनुष तथा अच्छे कर्मोंके कर्ता जिनवर शान्ति चालीस धनुष (ऊँचे थे) और भट्टारक कुंथु पैंतीस तथा धर्मका प्रवर्तन करनेवाले अर तीस थे। तीर्थंकरदेव मल्लि पच्चीस तथा मनुष्यों और देवों द्वारा सेवित बीसवें (मुनिसुव्रत) बीस (धनुष ऊँचे थे)। जिनवर नमिकी देह पन्द्रह (धनुष ऊँची) तथा अन्धकारको दूर करनेवाले नेमि दस धनुष ऊँचे थे। जिनकी कोई तुलना नहीं है वे पार्श्व नौ हाथ तथा श्री वर्धमान जिनवर सात हाथ (ऊँचे) थे।

हे नराधिप (रविकीर्ति), यह मैंने तीर्थंकरोंकी ऊँचाई मनसा-पूर्वक बताई। अब वे परमेश्वर जिन-जिन नगरियोंमें उत्पन्न हुए थे उनके नाम तुम सुनो ॥११॥

## १२

## तीर्थंकरोंके जन्म-स्थान

पहिले (ऋषभ) दूसरे (अजित), चौथे (अभिनन्दन) पाँचवें (सुमति), तथा संयम और नियमके धारण करनेवाले चौदहवें (अनन्त) इन पाँचोंने अयोध्यामें निवास किया। गुणोंके भण्डार सम्भवने श्रावस्तीमें (निवास किया)। पद्मप्रभका निवास कौशाम्बीमें तथा सुपार्श्व और पार्श्वका निवास वाराणसीपुरीमें रहा। महान् चन्द्रप्रभ चन्द्रपुरीमें, जिनवर पुष्पदन्त काकंदीमें, चरमदेह शीतल भद्दलपुरीमें, मोहका क्षय करनेवाले श्रेयांस सिंहपुरीमें, धवल-वंशोत्पन्न बारहवें (वासुपूज्य) चम्पामें, जगमें प्रशंसित विमल कम्पिलामें तथा तीर्थंकर धर्म रत्नवाहितामें (उत्पन्न हुए)। जो चक्रवर्ती भी थे उन तीनों (शान्ति, कुंथु और अर) का जन्म गजपुर (हस्तिनापुर) में हुआ। जयश्रीसे युक्त तथा भुवनके स्वामी नमि और मल्लि ये दोनों मिथिलामें उत्पन्न हुए। मुनिसुव्रतने कुशाग्र (राजगृह) नगरीमें तथा रागका शमन करनेवाले नेमिने शौरीमें जन्म लिया। वर्धमान जिनवर भारतक्षेत्रमें जन तथा धनसे समृद्ध कुण्ड ग्राममें उत्पन्न हुए।

बारहवें (वासुपूज्य), नेमि, जिनेश्वर मल्लि, पार्श्व तथा चौबीसवें (महावीर) इन पाँचों जगके स्वामियोंने कुमारावस्थामें ही तप ग्रहण किया ॥१२॥

## १३

## तीर्थंकरोंका वर्ण

ऋषभ, अजित, सम्भव, अभिनन्दन, सुमति, कामदेवका नाश करनेवाले सुवीरु (महावीर), शीतल, जिनवर भट्टारक श्रेयांस, विमल, अनन्त, जगमें श्रेष्ठ धर्म, शान्ति, जिनेश्वर कुंथु, अर, मल्लि तथा नमिनाथको मिलाकर ये जगके परमेश्वर जिनवर

हेमवर्णसे शोभित थे। श्रेष्ठ केवलधारियोंने जिनागममें ऐसा ही कहा है। विषयवनमें अग्निशिखा रूप पार्श्व और सुपार्श्व ये दोनों प्रियंगु ( हरित ) वर्ण थे। गुणोंमें निर्मल शशिप्रभ और पुष्पदन्त शंख तथा कुंदके समान उज्ज्वल थे। गुणोंके सागर जिनवर वासुपूज्य तथा पद्मप्रभ दोनों ही विद्रुम वर्णके थे। जिनवर मुनिसुव्रत तथा अत्यन्त बलशाली नेमि ये दोनों विमल और प्रमत्त मरकत ( नील ) वर्णके थे।

कुछ जिनवर इक्ष्वाकु वंशमें उत्पन्न हुए कुछ हरिवंशमें पैदा हुए तथा कुछने सोमवंशमें जन्म लिया। सबके ( जन्म-समय ) अतिशय हुए ॥१३॥

## १४

## प्रथम दस तीर्थंकरोंकी आयुका प्रमाण

तीर्थंकर ऋषभकी आयुका प्रमाण चौरासी लाख पूर्व कहा गया है। जगके स्वामी अजितका आयु-मान बहत्तर लाख पूर्व जानो। सम्भवकी आयुका प्रमाण गणनाके अनुसार साठ लाख पूर्व जानना चाहिए। गुणके समुद्र जिनेन्द्र अभिनन्दन पचास लाख पूर्व जीवित रहे। पाँचवें ( तीर्थंकर सुमति ) ने यहाँ ( इस पृथिवीपर ) चालीस लाख पूर्व पर्यन्त निवास किया था। सुखसे समृद्ध प्रसिद्ध जिनवर पद्मप्रभ तीस शतसहस्र पूर्व तक तथा त्रिभुवनको प्रकाशित करनेवाले सुपार्श्व भरतक्षेत्रमें बीस लाख पूर्व तक जीवित रहे। तपों और नियमोंके भण्डार चन्द्रप्रभने पृथिवीपर दस लाख पूर्व तक निवास किया। सुविहितकी आयु दो लाख पूर्व थी। उन्होंने पृथिवीपर क्षान्ति और इन्द्रिय निग्रहसे युक्त तप किया। जगके स्वामी शीतलकी ( आयु ) गणनाके अनुसार एक लाख पूर्व बताई गई है।

ऋषभादि प्रथम दस जिनेन्द्रोंकी आयु ( उक्त प्रकारसे ) बताई गई है। हे नराधिप, उस सबको मैंने संक्षेपमें तुझे समझाया ॥१४॥

## १५

## श्रेयांस आदि चौदह तीर्थंकरोंकी आयुका प्रमाण

श्रेयांस जिनेन्द्रकी अत्यन्त उज्ज्वल ( आयु ) चौरासी शतसहस्र वर्षकी थी। पृथिवी-पूजित जिनदेव वासुपूज्य बहत्तर लाख वर्ष जीवित रहे। विमल जिनवरकी आयु साठ शतसहस्र वर्षकी कही जाती है। अनन्त जिनवरने पृथिवीपर तीस लाख वर्ष तक तप किये और धर्मका प्रचार किया। शुभ कर्मोंका संचय करनेवाले तीर्थंकर धर्मने दस लाख वर्ष तक ( पृथिवीपर ) निवास किया। परमार्थ-चक्षु तीर्थंकर शान्ति गजपुरमें एक लाख वर्ष तक रहे। जिन्होंने सहस्रों गुणों और मार्गणाओंका प्रदर्शन किया उन कुन्थुने पंचानबे हजार वर्ष तथा अर जिनेन्द्रने चौरासी हजार वर्ष तक सुरेन्द्रके समान हस्तिनापुरमें निवास किया। जिन्होंने चतुर्गतिरूपी पापबेलको काट फेंका वे मल्लि-तीर्थंकर पचपन हजार ( वर्ष ) तथा जिन्होंने जगको हिंसा रहित किया वे मुनिसुव्रत तीस हजार वर्ष जीवित रहे। जिनवर नमिकी आयु दस हजार वर्ष तथा तीर्थंकर नेमिकी एक हजार ( वर्ष ) थी। पार्श्वकी आयुका मान सौ वर्ष तथा वर्धमानकी ( आयुका मान ) बहत्तर वर्ष था।

चौबीसों जिनेन्द्रोंकी आयु केवलज्ञानसे ज्ञात हुई है। हे रविकीर्ति राजन्, यह सब मैंने तुम्हें स्पष्टरूपसे बताई ॥१५॥

## १६

## प्रथम दस तीर्थंकरोंके तीर्थकी अवधि

प्रथम तीर्थकालको पचास लाख करोड़ सागर प्रमाण जानो। जगके स्वामी अजितका तीर्थकाल तीस लाख करोड़ सागरकी संख्याका था। सम्भवका तीर्थकाल दस लाख करोड़ सागरका था। इस कालमें समस्त ज्ञानोंके विशेष ज्ञाता थे। अभिनन्दनका तीर्थकाल नौ लाख करोड़ सागर था। पाँचवें ( सुमति ) का तीर्थकाल, जिसमें आशाओंकी पूर्ति हुई, नब्बे हजार करोड़ सागर था। छठवें तीर्थंकर ( पद्म ) का तीर्थकाल मुनियों द्वारा निश्चित रूपसे नौ हजार करोड़ सागर कहा गया है। जिसमें

कुतीर्थोंका अन्त हुआ वह सातवाँ ( सुपार्श्वका ) तीर्थकाल नौ सौ करोड़ सागर रहा। अनित्यपर प्रकाश डालनेवाला विचित्र आठवाँ ( चन्द्रका ) तीर्थकाल नव्वे करोड़ सागर रहा। गुणोंके भण्डार नौवें तीर्थंकर ( पुष्पदन्त ) का तीर्थकाल निन्यानवे लाख निन्यानवे हजार सागरों सहित नौ करोड़ सागर तक रहा। जगके स्वामी परमेश्वर शीतल जिनेश्वरके तीर्थका काल एक सौ सागर कम एक करोड़ सागर कहा गया है।

जगपरमेश्वर जिनेश्वरने दसवें ( शीतलके तीर्थकाल ) को छब्बीस हजार छयासठ लाख वर्षसे कम बताया है ॥१६॥

## १७

## श्रेयांस आदि आठ तीर्थंकरोंके तीर्थकी अवधि

श्रेयांसका तीर्थकाल निरन्तर चौपन सागर, जिसमें समस्त शिष्योंने शिवसुख प्राप्त किया वह बारहवाँ ( वासुपूज्यका ) तीस सागर, जिसमें संयम और व्रत धारण किये गये वह विमल जिनेन्द्रका तीर्थकाल नौ सागर तथा गुणोंको धारण करनेवाले जिनाधिप अनन्तका तीर्थकाल चार सागर कहा गया है। तीर्थङ्कर धर्मका तीर्थकाल जो बहुत गुणकारी था, तीन सागरका बताया गया है किन्तु वह जिनागममें पल्यके तीन पादों ($\frac{3}{4}$)से कम कहा गया है। जिनवर शान्तिका तीर्थकाल आधा पल्य तथा कुन्थुका पल्यका एक चौथाई कहा गया है, किन्तु जिनागममें उसे एक हजार करोड़ वर्षोंसे कम बताया गया है। अरका महान् और पवित्र तीर्थकाल एक हजार करोड़ वर्षका था।

(उन्होंने) जिनवर शीतलके तीर्थकालको सौ सागरसे कम कहा तथा श्रेयांस आदि आठों जिनोंके तीर्थकालको निश्चित रूपसे बताया ॥१७॥

## १८

## मल्लि आदि छह तीर्थंकरोंके तीर्थकी अवधि

जिनवर मल्लिका तीर्थकाल चौवन लाख, मुनिसुव्रतका छह लाख तथा नमिका तीर्थकाल पाँच लाख वर्षका था। इस अवधिमें असंख्य ऋषियों और मुनियोंने सिद्धि प्राप्त की। नेमिका तीर्थकाल तेरासी हजार सात सौ पचास वर्ष, तीर्थङ्कर पार्श्वका पचास वर्षोंसे युक्त दो सौ वर्ष तथा अन्तिम ( वर्धमानका ) तीर्थकाल इक्कीस हजार वर्ष प्रमाण होगा। इससे तीर्थकालोंकी समाप्ति होगी। जिन हजार वर्षोंका यहाँ उल्लेख किया गया है वे अत्यन्त दुषमाकालके हैं। पहिले जो छब्बीस हजार वर्षोंसे रहित छयासठ लाख ( वर्ष ) कहे गये हैं तीर्थङ्कर मल्लिसे प्रारम्भ कर यहाँ पूरी संख्यामें गणना कर—

हे नराधिप, मैंने तीर्थङ्करोंके तीर्थकालका प्रमाण तुम्हें बताया। अब चक्रवर्तियोंके नाम, जिस प्रकारसे वे जिनागममें कहे गये हैं, उन्हें उस प्रकारसे सुनो ॥१८॥

## १९

## बारह चक्रवर्ती; उनके नामादि

पहिला चक्रवर्ती भरत था। दूसरा पृथिवी परमेश्वर सगर था। अखण्ड राज्यका स्वामी मघवा तीसरा था। इसने पुरोंसे मण्डित भरतक्षेत्रको अपने वशमें किया। चौथा सनत्कुमार नराधिप हुआ। इसने अपने रूपसे सुराधिपको जीता। फिर शान्ति, कुन्थु तथा अर ये तीनों जिनेश्वर चक्रवर्ती और पृथिवीके परमेश्वर भी हुए। आठवाँ चक्रवर्ती जिसका नाम सुभौम था, धुरंधर तथा रणभूमिमें दुर्धर था। नौवाँ चक्रवर्ती पद्म नामका था तथा पृथिवीका पालक हरिषेण दसवाँ था। नव-निधियों और चौदह रत्नोंका स्वामी तथा शिवपुरीको प्राप्त होनेवाला प्रभु जयसेन ( ग्यारहवाँ ) था। छह खण्डोंका प्रधान, पृथिवीका स्वामी और चक्रवर्ती ब्रह्मदत्त बारहवाँ था।

छह खण्डोंसे युक्त पृथिवीपर मान-प्राप्त, कलाओं, गुणों, यौवन और रूपके भण्डार ये बारह नराधिप इस लोकमें हुए। उन्होंने समस्त पृथिवीका पालन किया ॥१६॥

२०

## नौ बलदेव उनके नाम, जन्म आदि

विजय नामका प्रसिद्ध हलायुध ( = बलदेव ) पहिला तथा गुणोंसे समृद्ध अचल दूसरा ( बलदेव ) था। धर्म तीसरा, सुप्रभ चौथा, शशिकी प्रभाके समान नरश्रेष्ठ सुदर्शन पाँचवाँ, दुर्धर हलायुध नन्दि छठवाँ, धुरन्धर नन्दिमित्र सातवाँ, राम ( आठवाँ ) तथा पद्म ( नौवाँ ) बलदेव था। ये नौ ही बलदेव विद्यावान् तथा धनुर्धर थे। ये नरेश्वर अन्य जन्मोंमें तपस्याकर इस पृथिवीपर बलदेवके रूपमें उत्पन्न होते हैं। पुरोंसे मण्डित समस्त पृथिवीका उपभोग कर ये अखण्डित रूपसे जिनदीक्षामें स्थित होते हैं। घोर और महान् तपस्या कर तथा मत्सर-रहित शीलका अनेक वर्षों तक पालन कर ये बलदेव आठ सिद्धियाँ प्राप्त करते हैं तथा कलिकालके अत्यन्त प्रबल दोषों और पापोंसे रहित होते हैं। नौवाँ बलदेव ब्रह्मलोक नामक स्वर्गमें गया है। वह वहाँसे आकर सिद्धि ( = मोक्ष ) प्राप्त करेगा।

अन्य भवोंमें हलधरों ( = बलदेवों ) ने प्रचुर दान द्वारा तपका संचय किया, फिर महीमण्डलपर राज्य कर शिवसुख प्राप्त किया ॥२०॥

२१

## नौ नारायण उनके नाम आदि

नरोंमें श्रेष्ठ त्रिपृष्ठ, द्विपृष्ठ, स्वयम्भूधीर, पुरुषोत्तम, पाँचवाँ विचक्षण पुरुषसिंह तथा लक्षणयुक्त पुरुषवर पुण्डरीक नामके ( नारायण ) हुए। सातवाँ गुणोंसे युक्त दत्त तथा आठवाँ नराधिप नारायण था। नौवाँ कृष्ण नामसे प्रसिद्ध तथा द्वारवती ( द्वारका ) में धन और सुवर्णसे समृद्ध था। दर्शन शुद्धिसे रहित तथा मनमें भ्रान्त एवं दुःसह भोगसे रहित होनेके कारण दुःखी ये ( नारायण ) अन्य भवमें महान् तपस्या कर, सुखकी इच्छा करते हुए निदान सहित मृत्युको प्राप्त होते हैं। वे सुरोंके बीच प्रधान होकर पृथिवीपर आते हैं तथा फिरसे राजा होते हैं। वे विपुल और विशाल सुख भोगकर मृत्युको प्राप्त होते हैं और नरकोंको जाते हैं।

अनुपम बलशाली तथा प्रहरणोंके धारक बलदेव और केशव ( = नारायण ) निरन्तर स्नेह-युक्त हो भरतक्षेत्रके प्रधान राजाओंके रूपमें उत्पन्न हुए थे ॥२१॥

२२

## नौ प्रतिनारायणोंके नाम

अब नौ प्रतिवासुदेवों ( = प्रतिनारायणों ) के बारेमें सुनो। वे उत्तम कुल और रूपके कारण दर्पशील थे। पहिला हयग्रीव महातेजस्वी था। उसने पृथिवीपर विपुल यश फैलाया। ( दूसरा ) नृप तारक था जो तीन खण्डोंका स्वामी था। ( तीसरा ) मेरक पृथिवीका राजा और शत्रुओंके लिए सिंह था। (चौथा) मधुकैटभ भुवनमें श्रेष्ठ बलशाली तथा ( पाँचवाँ ) निशुम्भ नराधिप तथा वैरियोंके लिए कण्टक था। ( छठवाँ ) बलशाली बलिष्ठ, ( सातवाँ ) प्रह्लाद प्रभु, ( आठवाँ ) रावण और ( नौवाँ ) जरासन्ध तेजस्वी थे। ये नौ ही अत्यन्त बलवान्, धीर, वीर, चक्रधारी तथा शास्त्रधारी एवं दृढशरीर थे। जिन्होंने निदान-सहित घोर तप किया तथा उग्र तप एवं चिह्न और वेष धारण किया। ये नौ ही प्रति वासुदेव स्वर्गसे च्युत हुए तथा भरतक्षेत्रमें देवोंके समान उत्पन्न हुए।

ये अत्यन्त बलशाली और दर्पशील नराधिप नरश्रेष्ठोंसे आपसमें युद्ध करते हुए बलवान् और दुर्धर नारायणों द्वारा अपने चक्रोंके प्रहारोंसे मारे जाते हैं ॥२२॥

२३

## रविकीर्ति द्वारा दीक्षा-ग्रहण; जिनेन्द्रका शौरीपुरमें आगमन, वहाँके राजा प्रभंजनका जिनेन्द्रके पास आगमन

जिनवर द्वारा कहा गया यह सब सुनकर रविकीर्तिने देवोंके देवको नमस्कार कर सम्यक्त्व अनुमत अणुव्रतोंका भार ग्रहण किया तथा जो जिस प्रकार बताया गया उसे उसी प्रकार स्वीकार किया। उसी समय रविकीर्तिकी पुत्रीने उठकर सुखी मनसे जिनवरके चरणोंमें प्रणाम किया तथा आर्जिकाओंके समूहके पास दीक्षामें स्थित हुई और अनेक नियमों तथा व्रतोंका पालन करने लगी। फिर परमेश्वर चतुर्विध संघसे युक्त हो देवोंके साथ शौरीपुर पहुँचे। वहाँ प्रभंजन नामका महायशस्वी तथा पृथिवीका पालन करनेवाला राजा निवास करता था। वह हर्षित मनसे सामन्तोंके साथ कामदेवके समान वन्दना और भक्तिके लिए आया। नरनाथने गुणोंसे समृद्ध जिनवरदेवको सिंहासनपर विराजमान देखा।

नरनाथने अठारह दोषोंसे रहित, सकल परीषह रूपी शत्रुओंका नाश करनेवाले तथा असुरों, नरों और नागों द्वारा जिनके चरणोंकी स्तुति की जाती है, उन जिनवरको प्रणाम किया ॥२३॥

२४

## प्रभंजन द्वारा जिनेन्द्रकी स्तुति

हे ज्ञानके महासागर, विमल-देह, सर्वदा श्रेष्ठ तथा मोहको क्षीण करनेवाले, तुम्हारी जय हो। हे शीलसे विभूषित, भुवनके स्वामी, विमल, धवल तथा केवल ज्ञानसे युक्त, तुम्हारी जय हो। हे जिन, अजर, अमर, निर्लेप, नरों और सुरों द्वारा वंदित तथा देवोंके देव, तुम्हारी जय हो। हे भुवनके सूर्य, सौम्य तेजवाले, अद्वितीय, अज्ञेय, अत्यन्त सघन तेजवाले, तुम्हारी जय हो। हे समस्त त्रिभुवनके स्वामी, जीवोंपर दया करनेवाले तथा गुणोंसे महान्, तुम्हारी जय हो। हे अन्धकार तथा चतुर्गतियोंके कर्मोंके नाशक, निर्मल तथा दो प्रकारके धर्मोंका उपदेश देनेवाले, तुम्हारी जय हो। हे वीतराग, तुम्हारे चरणोंमें गणधर और मुनि नमस्कार करते हैं; तुम कलिके दोषोंको दूर करते हो, तुम्हारी जय हो। हे जिनवर, तुम परमार्थको हृदयमें धारण करनेवालोंमें सिंह हो तथा पाँचों इन्द्रियोंका दमन करते हो, तुम्हारी जय हो। हे प्रातिहार्य-तुल्य, सुमन्त्र-युक्त, अचल, अमल तथा भुवनमें महान्, तुम्हारी जय हो।

हे जिनवरस्वामी, दर्शन तथा ज्ञानसे विभूषित तुम्हारी जय-जयकार हो। हे पद्मा द्वारा अर्चित, अविचल तथा सुरों द्वारा नमस्कृत, आप हमें बोधि दें ॥२४॥

*॥ सत्रहवीं सन्धि समाप्त ॥*

*परपरिवेढो गामा णयरं चउगाउरेहिं रमणिज्जं ।*
*गिरिसरिकिदपरिवेढं खेडं गिरिवेढिदं च कव्वडयं ॥ ति प ४ १३९८*

समुद्रकी वेलासे वेष्टित द्रोणामुख कहलाता है—

*दोणामुहाभिधाणं सरिवइवेलाए वेढियं जाण । ति प. ४ १४००*

६ ३ १२ चक्रवर्तीकी छयानवे हजार महिलाओंमें राजकन्याएँ, विद्याधरकन्याएँ तथा म्लेच्छकन्याएँ होती हैं। इनमेंसे प्रत्येककी संख्या बत्तीस हजार रहती है। एक अन्य परम्पराके अनुसार चक्रवर्तीकी महिलाओंकी संख्या चौसठ हजार होती है ( देखिए प च ५ १६८ )

६ ३ १३ *बहु णिरतरहँ*—यहाँ प्रचुर धान्य उत्पन्न करनेवाले उत्कृष्ट हलोंकी संख्या तीन करोड़ बताई गई है। ति प के अनुसार चक्रवर्तीके हलोंकी संख्या एक कोडाकोडी तथा गायोंकी संख्या तीन करोड है।

६ ४ १ चक्रवर्तीकी विजय यात्राका वर्णन परम्परागत शैलीका है। वर्णनमें ति. प द्वारा निर्दिष्ट शैलीका अनुसरण किया है। दोनोंमें अन्तर केवल विजय-यात्राके प्रारम्भमें है। ति प में चक्रवर्तीकी विजय-यात्रा पश्चिमके म्लेच्छखण्ड को वशमें करनेसे प्रारम्भ बताई गयी है किन्तु इस ग्रन्थमें वह पूर्व दिशासे प्रारम्भ हुई है।

६ ४ ११ *गिरिवरु*—चक्रवर्तियोंका मान भङ्ग करनेवाले पर्वतका नाम वृषभगिरि है। यह पर्वत मध्यम्लेच्छखण्डमें स्थित है। ( देखिए ति प ४-१३५२,३ )

६ ६ ६ *अणविणु*—( अनविज्ञ )—न विज्ञ अविज्ञ । न अविज्ञ अनविज्ञ, अर्थात् जो अज्ञानी नहीं है।

६ ६ ७ [illegible] सामान्य अर्थ शुद्ध है।

६ ६ ८

६ ७ २

*अन्त पुरचरो विप्रो वृद्धो गुणगणान्वित ।*
*सर्वशास्त्रार्थकुशल कञ्चुकीत्यभिधीयते ॥*

६ ८ ४ गुरुपञ्च—अर्हंत, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय तथा सर्वसाधु गुरुपञ्च कहे जाते हैं।

६ ८ ५ *णवणिहिहिं विसाल*—यहाँ धनधान्य प्रदान करनेवाली निधियोंसे आशय है। वे पाँच हैं—महाकाल, पाण्डु, पद्म, पिङ्गल और सर्वरत्न।

६ १३ ५ करपगुरण—करौ एव पगुरण ( वस्त्र ) येषां ते, अर्थात् वे मनुष्य जिनके पास कोई वस्त्र नहीं है तथा जो हाथोंको शरीरसे लपेटकर ठंडसे बचनेका प्रयत्न करते हैं।

६ १६ १ ज्ञानावरणीयके पाँच भेद—( १ ) मति ज्ञानावरणीय, ( २ ) श्रुतिज्ञा०, ( ३ ) अवधिज्ञा०, ( ४ ) विपुलमतिज्ञा०, तथा ( ५ ) केवलज्ञा०।

६ १६ ३ दर्शनावरणीयके नौ भेद—( १ ) चक्षुदर्शनावरणीय, ( २ ) अचक्षुदर्श०, ( ३ ) अवधिदर्श०, ( ४ ) केवलदर्श०, ( ५ ) निद्रादर्श०, ( ६ ) निद्रानिद्रादर्श०, ( ७ ) प्रचलादर्श०, ( ८ ) प्रचलाप्रचलादर्श०, तथा ( ९ ) स्त्यानगृद्धिदर्श०।—वेदनीयके दो भेद—( १ ) सातावेदनीय तथा ( २ ) असातावेदनीय।

६ १६ ४ मोहनीयके अट्ठाईस भेद—प्रथमत. दर्शनमोहनीय तथा चारित्रमोहनीय नामक दो भेद हैं इनमेंसे प्रथमके मिथ्यात्व, सम्यग्मिथ्यात्व, तथा सम्यक्प्रकृति ये तीन प्रभेद हैं, दूसरेके कषाय तथा नोकषाय ये दो प्रभेद हैं। इनमेंसे कषाय चार प्रकारका है—अनन्तानुबन्धी, अप्रत्याख्यान, प्रत्याख्यान तथा संज्वलन। इन चारोंमेंसे प्रत्येकके क्रोध, मान, माया तथा लोभ नामक चार-चार प्रभेद हैं। नोकषायके हास्य, रति, अरति, शोक, भय, जुगुप्सा, स्त्रीवेद, पुवेद तथा नपुसकवेद नामक नौ प्रभेद हैं।

६ १६ ५ आयुकर्मके चार भेद हैं—( १ ) नरकआयु, ( २ ) तिर्यञ्चआयु, ( ३ ) मनुष्यआयु तथा ( ४ ) देवआयु। नामकर्मके तेरानवे भेद—प्रथमत नामके बेयालीस भेद हैं—( १ ) गति, ( २ ) जाति, ( ३ ) शरीर, ( ४ ) बन्धन, ( ५ ) संघात, ( ६ ) संस्थान, ( ७ ) अङ्गोपाङ्ग, ( ८ ) संहनन, ( ९ ) वर्ण, ( १० ) रस, ( ११ ) गन्ध, ( १२ ) स्पर्श, ( १३ ) आनुपूर्वी, ( १४ ) अगुरुलघु ( १५ ) उपघात, ( १६ ) परघात ( १७ ) आतप, ( १८ ) उद्योत, ( १९ ) उच्छ्वास, ( २० ) विहायोगति, ( २१ ) त्रस, ( २२ ) स्थावर,

(२३) बादर, (२४) सूक्ष्म, (२५) पर्याप्तक, (२६) अपर्याप्तक, (२७) प्रत्येक शरीर, (२८) साधारण शरीर, (२९) स्थिर, (३०) अस्थिर, (३१) शुभ, (३२) अशुभ, (३३) सुभग, (३४) दुर्भग, (३५) सुस्वर, (३६) दुःस्वर, (३७) आदेय, (३८) अनादेय, (३९) यशःकीर्ति, (४०) अयशःकीर्ति, (४१) निर्माण, (४२) तीर्थङ्कर।

इनमेंसे गतिके नरक, तिर्यक्, मनुष्य तथा देव ये चार; जातिके एकेन्द्रिय, द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय तथा पञ्चेन्द्रिय ये पाँच; शरीरके औदारिक, वैक्रियक, आहारक, तैजस तथा कार्मण ये पाँच; अङ्गोपाङ्गके औदारिक वैक्रियक, तथा आहारक ये तीन; बन्धनके औदारिक, वैक्रियक, आहारक, तैजस, तथा कार्मण ये पाँच; संघातके औदारिक, वैक्रियक, आहारक, तैजस, कार्मण ये पाँच; संस्थानके समचतुस्र, न्यग्रोधपरिमण्डल, स्वाति, कुब्जक, वामन तथा हुण्डक ये छह; संहननके वज्रर्षभनाराच, वज्रनाराच, नाराच, अर्द्धनाराच, कीलक तथा असंप्राप्ता-सृपाटिका ये छह; वर्णके कृष्ण, नील, रक्त, पीत, तथा श्वेत ये पाँच; गन्धके सुगन्ध तथा दुर्गन्ध ये दो; रसके खट्टा, मीठा, कडुवा, कापायला, तथा चर्परा ये पाँच; स्पर्शके कठोर, कोमल, हलका, भारी, ठण्डा, गरम, चिकना तथा रूखा ये आठ; आनुपूर्व्यके उपघात, परघात, आताप तथा उद्योत ये चार; तथा विहायोगतिके मनोज्ञ तथा अमनोज्ञ ये दो प्रभेद हैं। इस प्रकार नामके कुल तिरानवे प्रभेद हुए।

६. १६. ६ गोत्रके दो भेद—(१) उच्चगोत्र तथा (२) नीचगोत्र, अन्तरायके पाँच भेद—(१) दानान्तराय, (२) लाभान्तराय, (३) भोगान्तराय, (४) उपभोगान्तराय तथा (५) वीर्यान्तराय।

६.१६.१२,१३ इन पंक्तियोंमें कविने पुण्य और पापकी खिलाड़ियोंसे तथा जीवकी गिरिडसे उपमा देकर एक प्राचीन खेलकी ओर संकेत किया है। उसका नाम लुक्काछिप्पी या छील-छिलाई है। इस खेलमें बच्चोंके दलके एक खिलाड़ीको छोड़कर शेष सब छुपते हैं या एक स्थानसे दूसरे स्थानकी ओर दौड़ते हैं तथा उस एकको आवाज देकर उसे छूनेके लिए प्रेरित करते हैं। यहाँ कविने पुण्य तथा पापकी छिपने या दौड़ने वाले खिलाड़ियोंसे, जीवकी छूने वालेसे, तथा कपायोंकी छुपनेवालों द्वारा दी गई आवाजसे उपमा दी गई है। इस आवाजरूपी कपायसे छूने वालाखिलाड़ीरूप जीव इधर-उधर दौड़ता फिरता है।

६.१७.१ बन्ध—कपाय युक्त जीव द्वारा मन, वचन या कायसे किये गये कर्मके योग्य पुद्गलोंका ग्रहण करना बन्ध कहलाता है। बन्धके चार भेद हैं—प्रकृति, स्थिति, अनुभाग तथा प्रदेश—

*सकषायत्वाज्जीवः कर्मणो योग्यान् पुद्गलानादत्ते स बन्धः।*
*प्रकृति-स्थित्यनुभागप्रदेशास्तद्विधयः। त. सू. ८.२,३*

६.१७.२ चउदह गुणठाणइँ—मोहनीय कर्मके उदय, उपशम, क्षय तथा क्षयोपशमसे एवं योगोंके कारण जो जीवके भाव होते हैं उनको गुणस्थान कहते हैं। इनकी संख्या चौदह है तथा नाम ये हैं—

*मिच्छो[1] दिट्ठी सासादणो[2] य मिस्सो[3] असंजदो[4] चेव।*
*देसविरदो[5] पमत्तो[6] अपमत्तो[7] तह य णायव्वो॥*
*एत्तो अपुव्वकरणो[8] अणियट्टी[9] सुहुमसंपराओ[10] य।*
*उवसंतखीणमोहो[11, 12] जोगकेवलिजिणो[13] अजोगी[14] य॥ मू. आ. १२.१५४, १५५*

जीवसमास—समस्त संसारी जीवोंको संक्षेपमें बतानेकी विधिको जीवसमास कहा जाता है। इसके चौदह भेद हैं। नामादिके लिए देखिए गो. सा. जी. कां. ७२.

६.१७.४ जोग (योग)—मन वचन तथा कायकी क्रियाको योग कहते हैं-कायवाङ्मनः कर्मयोगः। त. सू. ६.१.

—लेस (लेश्या)—कपायके उदयसे जो अनुरंजित योग प्रवृत्ति होती है उसे लेश्या कहते हैं। लेश्याएँ छह हैं—(१) कृष्ण, (२) नील, (३) कपोत, (४) पीत, (५) पद्म, (६) शुक्ल। इनमेंसे प्रथम तीन अशुभ तथा अंतिम तीन शुभ होती हैं।

—तच्च (तत्त्व)-जीव, अजीव, आस्रव, बन्ध, संवर, निर्जरा तथा मोक्ष ये सात तत्त्व हैं।

—पयत्थ (पदार्थ)-उक्त सात तत्त्व तथा पाप और पुण्य ये नौ पदार्थ हैं।

६.१७.५ अंग—आचारादि बारह अंग। इनके नामादिके लिए देखिए संधि ७ कडवक ३।

—*पुव्व* (पूर्व)—उत्पाद आदि चौदह पूर्व। इनके नामादिके लिए देखिए संधि १ कडवक ३।

—*संजम* (संयम)—अहिंसादिक पाँच व्रत धारण करने, ईर्यापथादिक पाँचों समितियोंके पालने, क्रोधादिक कषायोंका निग्रह करने, मनोयोगादिक तीनों योगोंको रोकने तथा पाँचों इन्द्रियोंको वशमें करनेको संयम कहते हैं।

*करण*—पञ्च नमस्कार, षड् आवश्यक, आसिका तथा निषेधिका ये करण हैं।

## सातवीं सन्धि

७.२.१ *सील* (शील)—तीन गुणव्रत तथा चार शिक्षाव्रत मिलकर शील कहलाते हैं।

७.३.१ आचार्य वट्टकेरने बारह अंगोंके और चौदह पूर्वोंके अध्ययन तथा उनके धारणका निर्देश किया है—अगाणि

*दसय दोण्णि य चोद्दस धरंति पुव्वाइँ।* मू. आ. ६ ६५

बारह अंगोंका संक्षिप्त परिचय निम्नानुसार है—

(१) *आयारु अंगु* (आचारांग)—यह अंग दो भागोंमें विभक्त है। पहिला भाग सूत्रस्कंध है। इसमें छोटे-छोटे वाक्योंमें महावीर भगवान्‌के उपदेश निबद्ध हैं। इसमें किसी विशिष्ट विषयका व्यवस्थित निरूपण नहीं है। दूसरे भागमें मुनियोंके आचारका विस्तृत वर्णन है।

(२) *सुयगडु* (सूत्रकृतांग)—इसमें मुनिधर्मके उत्तरदायित्वों तथा कष्टोंका विस्तृत वर्णन है। साथ ही मुनियोंको जैनेतर मतोंसे सावधान रहने, अपने सम्बन्धियों तथा मित्रों द्वारा पुनः गृहस्थाश्रममें लौटा ले जानेके लिए किये गये प्रयत्नोंसे बचने एवं स्त्रियोंसे सर्वथा दूर रहनेका उपदेश दिया गया है।

(३) *ठाणु अंगु* (स्थानांग)—इसमें धर्म विषयक बातोंपर व्यवस्थासे प्रकाश डाला गया है। प्रधानरूपसे इसमें सब द्रव्योंका वर्णन है।

(४) *समवाउ अंगु* (समवायांग)—इस अंगका विषय स्थानांगके ही समान है। इसमें समस्त द्रव्योंके पारस्परिक सादृश्यका निरूपण है।

(५) *विवायपण्णत्ति* (व्याख्या प्रज्ञप्ति)—अर्ध मागधीमें इसके पूरा नाम भगवई-विवाहपण्णत्ती है। इसका निर्देश प्रायः भगवतीसे ही किया जाता है। यह एक विशाल ग्रन्थ है। इसमें जैनधर्मसे सम्बन्धित सभी प्रश्नोंपर प्रकाश डाला गया है। इसके कुछ भाग प्रश्नोत्तरके रूपमें और कुछ वाद-विवादके रूपमें हैं। प्रश्नकर्ता महावीर भगवान्‌के प्रधान शिष्य इन्द्रभूति हैं तथा उत्तर स्वयं महावीर भगवान्‌ने दिये हैं।

(६) *णिरियाहधम्मकहाउ* (श्री ज्ञातृधर्मकथा)—इस अंगका संक्षिप्त नाम ज्ञातृकथा है। इसमें गणधरों आदिकी कथाएँ हैं, साथ ही तीर्थंकरोंका महत्त्व भी बताया गया है।

(७) *ओवासयअंगु* (उपासकाध्ययन अंग)—इस अंगमें दस श्रावकोंकी चर्याका वर्णन है अतः इसे उपासगदसाओ नाम भी दिया गया है।

(८) *अंतयडु दसगु* (अन्तकृद्दशांग)—इसमें प्रत्येक तीर्थंकरके समय उत्पन्न दस-दस मुनियोंकी घोर तपस्या, उपसर्ग-सहन तथा मुक्ति-प्राप्तिका वर्णन है।

(९) *अणुत्तर दसगु* (अनुत्तरौपपादिक दशांग)—इस अंगका विषय आठवें अंगके समान है, अन्तर दोनोंमें केवल यह है कि इस अंगमें जिन मुनियोंका वर्णन है वे अनुत्तरोंमें उत्पन्न होते हैं।

(१०) *पण्हावायरणु* (प्रश्नव्याकरण)—इसमें पाँच पाप-मार्गों तथा पाँच पुण्य-मार्गोंका उपदेशात्मक विवेचन है। इन दस मार्गोंको ही दस द्वार नाम दिया गया है।

(११) *विवायसुत्तु* (विपाक सूत्र)—इसमें पुण्य-कर्मों द्वारा शुभ फल तथा पाप-कर्मों द्वारा अशुभ फल दिए जानेका विस्तृत विवरण है।

(१२) *दिट्ठिवाउ* (दृष्टिवाद)—इस अंगमें जैनेतर मतों तथा उनके निराकरणका वर्णन है। यह परिकर्म, सूत्र, प्रथमानुयोग, पूर्वगत और चूलिका इन पाँच भागोंमें विभक्त है। यह अंग आज प्राप्त नहीं है।

७.३.११ *दव्वु खेत्तु सोहेवि*—अध्ययनके समय द्रव्य, क्षेत्र तथा भावकी शुद्धिका निर्देश मूलाचारमें दिया गया है—

*रुहिरादिपूयमंसं दव्वे खेत्ते सदहत्थपरिमाणं।*

*कोधादिसंकिलेसा भावविसोही पढणकाले॥* मू. आ. ५.७६

द्रव्य, क्षेत्र और भावकी शुद्धिके अतिरिक्त कालशुद्धिका उपदेश भी मूलाचार (५.७३ से ७८) में दिया गया है क्योंकि कालशुद्धि आदिके पश्चात् यदि शास्त्रका अध्ययन किया जाता है तो उससे कर्मोंका क्षय होता है अन्यथा कर्मोंका बन्ध—*"कालशुद्धयादिभिः शास्त्रं पठितं कर्मक्षयाय भवत्यन्यथा कर्मबन्धाय"* ।

७.३.१ *पुव्व* ( पूर्व )—बारह श्रुतांगोंके अस्तित्वमें आनेके पूर्व जैन आगमशास्त्र चौदह भागोंमें विभक्त था। इन्हें ही 'पूर्व' नाम दिया गया है। आज ये आगमशास्त्र प्राप्य नहीं है क्योंकि ये बहुत पहिले ही लुप्त हो चुके हैं। इनका संक्षिप्त परिचय नन्दी सूत्र षट्खंडागम ( धवला टीका, पु० १ पृ० ११४ स ) तथा गोम्मट सार जीवकाण्ड ( ३४४,३४५,३६४ तथा ३६५ ) में प्राप्त है।

७.५.२ *अणगूहिय*......।—यहाँ वीर्याचारकी ओर संकेत है। वीर्याचारके लक्षण इस प्रकार हैं—

*अणुगूहियबलविरियो परक्कमदि जो जहुत्तमाउत्तो ।*
*जुंजदि य जहाथाणं विरियाचारोत्ति णादव्वो ॥* मू. आ. ५.२१६

७.५.४ *छम्मास खवण* ( षण्मास क्षपण )—छह मासके अनशन नामक बाह्य तपसे आशय है। भ. आ. ( २१५ ) के अनुसार यह अर्ध अनशनका भेद है।

—*रसचाय* ( रसत्याग )—यह एक बाह्यतप है। इसका लक्षण यह है—

*खीरदहिसप्पि तेल गुडलवणाणं च जं परिच्चयणं ।*
*तित्तकटुकसायंबिलमधुररसाणं च जं चयणं ॥* मू. आ. ५.११५

इस बाह्य तपको ही भ. आ. (२२०) में इस प्रकार बताया है—

*खीरदहिसप्पितेल्लं गुडाण पत्तेयदो य सव्वेसिं ।*
*णिज्जूहणमोगाहिम पणकुसणलोणमादीणं ॥*

७.५.६ *छायालदोस* ( षट्चत्वारिंशत् दोषाः )—यतिका आहार उद्गम, उत्पादन, एषणं, संयोजन, प्रमाण, अंगार तथा धूम इन दोषोंसे शुद्ध होना चाहिए। इनमें पहिले तथा दूसरेके सोलह-सोलह तथा तीसरेके दस भेद हैं; इस प्रकार ये छयालीस दोष कहे गए हैं। मूलाचार ( ६.२ ) में इन दोषोंके साथ कारणदोष भी जोड़ा गया है। कारणदोषका उल्लेख कविने इसी कडवकके घत्तेमें अलगसे किया है। भगवती आराधना ( २५० ) में केवल उद्गम, उत्पाद और एषणाका ही उल्लेख किया गया है।

—*तिदण्ड* ( त्रिदण्ड )—मन, वचन तथा कायकी अशुभ प्रवृत्तियोंको त्रिदण्ड कहा जाता है।

७. ५. ७ *मलअन्तराय*—सम्यक्त्वके दोषोंसे यहाँ आशय है। वे दो-तीन मूढताएँ, आठ मद तथा छह अनायतन हैं।

७. ७. ९ *छहिं कारणहिं*....*असइ*—साधु इन छह कारणोंसे भोजन ग्रहण करता है—( १ ) वेदनाकी शान्तिके लिए, ( २ ) वैयावृत्यके लिए, ( ३ ) षडावश्यक आदि क्रियाओंके लिए, ( ४ ) संयमके लिए, ( ५ ) प्राण-संधारणके लिए तथा ( ६ ) धर्म करनेमें समर्थ होनेके लिए—

*वेयणवेज्जावच्चे किरियाठाणे य संजमट्ठाए ।*
*तध पाणधम्मचिन्ता कुज्जा एदेहिं आहारं ॥* मू. आ. ६.६०

—*छहिं मेल्लहिं*—साधु इन छह कारणोंसे भोजनका त्याग करता है—( १ ) आतङ्क होनेपर, ( २ ) उपसर्ग होनेपर, ( ३ ) कायकार्श्यके लिए, ( ४ ) ब्रह्मचर्यकी निर्मलताके लिए, ( ५ ) प्राणियोंकी दयाके लिए, तथा ( ६ ) अनशन आदि तपोंके लिए—

*आदंके उवसग्गे तिरक्खणे बंभचेरगुत्तीओ ।*
*पाणिदयातवहेउ सरीरपरिहार वेच्छेदो ॥* मू. आ. ६.६१

७. ६. १ *दसपंच पमायपयइं* ( पञ्चदशप्रमादपदानि )—चार विकथा, चार कषाय, पाँच इन्द्रिय-विषय, एक निद्रा तथा स्नेह ये प्रमादके पन्द्रह भेद हैं। यहाँ इन्हींसे तात्पर्य है। चार विकथाओंमें स्त्रीकथा, राष्ट्रकथा, भोजनकथा तथा राजकथाका समावेश है।

७. ६. २ *दसभेयभत्ति*—भक्तिके दस भेद हैं—( १ ) सिद्धभक्ति, ( २ ) श्रुतभक्ति, ( ३ ) चरित्रभक्ति, ( ४ ) योगभक्ति, ( ५ ) आचार्यभक्ति, ( ६ ) पञ्चगुरुभक्ति, ( ७ ) तीर्थङ्कर भक्ति, ( ८ ) शान्तिभक्ति, ( ९ ) समाधिभक्ति, तथा ( १० ) निर्वाण भक्ति।

—*पुव्व* (पूर्व)—उत्पाद् आदि चौदह पूर्व। इनके नामादिके लिए देखिए संधि ७ कडवक ३।
—*संजम* (संयम)—अहिंसादिक पाँच व्रत धारण करने, ईर्यापथादिक पाँचों समितियोंको पालने, क्रोधादिक कषायोंको निग्रह करने, मनोयोगादिक तीनों योगोंको रोकने तथा पाँचों इन्द्रियोंको वशमें करनेको संयम कहते हैं।
*करण*—पञ्च नमस्कार, षड् आवश्यक, आसिका तथा निषेधिका ये करण हैं।

## सातवीं सन्धि

७.२.१ *सील* (शील)—तीन गुणव्रत तथा चार शिक्षाव्रत मिलकर शील कहलाते हैं।

७.२.१ आचार्य वट्टकेरने बारह अंगोंके और चौदह पूर्वोंके अध्ययन तथा उनके धारणका निर्देश दिया है—*अगाणि दसय दोण्णि य चोदस धरंति पुव्वाई।* मू. आ. ६.६५

बारह अंगोंका संक्षिप्त परिचय निम्नानुसार है—

(१) *आयारु अंगु* (आचारांग)—यह अंग दो भागोंमें विभक्त है। पहिला भाग सूत्रस्कंध है। इसमें छोटे-छोटे वाक्योंमें महावीर भगवान्के उपदेश निबद्ध हैं। इसमें किसी विशिष्ट विषयका व्यवस्थित निरूपण नहीं है। दूसरे भागमें मुनियोंके आचारका विस्तृत वर्णन है।

(२) *सुयंगु* (सूत्रकृतांग)—इसमें मुनिधर्मके उत्तरदायित्वों तथा कष्टोंका विस्तृत वर्णन है। साथ ही मुनियोंको जैनेतर मतोंसे सावधान रहने, अपने सम्बन्धियों तथा मित्रों द्वारा पुनः गृहस्थाश्रममें लौटा ले जानेके लिए किये गये प्रयत्नोंसे बचने एवं स्त्रियोंसे सर्वथा दूर रहनेका उपदेश दिया गया है।

(३) *ठाणु अंगु* (स्थानांग)—इसमें धर्म विषयक बातोंपर व्यवस्थासे प्रकाश डाला गया है। प्रधानरूपसे इसमें सब द्रव्योंका वर्णन है।

(४) *समवाउ अंगु* (समवायांग)—इस अंगका विषय स्थानांगके ही समान है। इसमें समस्त द्रव्योंके पारस्परिक सादृश्यका निरूपण है।

(५) *विवायपण्णत्ति* (व्याख्या प्रज्ञप्ति)—अर्धं मागधीमें इसके पूरा नाम भगवई-विवाहपण्णत्ती है। इसका निर्देश प्रायः भगवतीसे ही किया जाता है। यह एक विशाल ग्रन्थ है। इसमें जैनधर्मसे सम्बन्धित सभी प्रश्नोंपर प्रकाश डाला गया है। इसके कुछ भाग प्रश्नोत्तरके रूपमें और कुछ वाद विवादके रूपमें हैं। प्रश्नकर्ता महावीर भगवान्के प्रधान शिष्य इन्द्रभूति हैं तथा उत्तर स्वयं महावीर भगवान्ने दिये हैं।

(६) *सिरिणाहधम्मकहाउ* (श्री ज्ञातृधर्मकथा)—इस अंगका संक्षिप्त नाम ज्ञातृकथा है। इसमें गणधरों आदिकी कथाएँ हैं, साथ ही तीर्थंकरोंका महत्त्व भी बताया गया है।

(७) *उवासयअंगु* (उपासकाध्ययन अंग)—इस अंगमें दस श्रावकोंकी चर्याका वर्णन है अतः इसे उवासगदसाओ नाम भी दिया गया है।

(८) *अंतयडु दसमु* (अन्तकृद्दशांग)—इसमें प्रत्येक तीर्थंकरके समय उत्पन्न दस-दस मुनियोंकी घोर तपस्या, उपसर्ग-सहन तथा मुक्ति-प्राप्तिका वर्णन है।

(९) *अणुत्तर दसमु* (अनुत्तरौपपादिक दशांग)—इस अंगका विषय आठवें अंगके समान है अन्तर दोनोंमें केवल यह है कि इस अंगमें जिन मुनियोंका वर्णन है वे अनुत्तरोंमें उत्पन्न होते हैं।

(१०) *पण्हावायरणु* (प्रश्नव्याकरण)—इसमें पाँच पाप-मार्गों तथा पाँच पुण्य-मार्गोंका उपदेशात्मक विवेचन है। इन दस मार्गोंको ही दस द्वार नाम दिया गया है।

(११) *विवायसुत्तु* (विपाक सूत्र)—इसमें पुण्य-कर्मों द्वारा शुभ फल तथा पाप-कर्मों द्वारा अशुभ फल दिए जानेका विस्तृत विवरण है।

(१२) *दिट्ठिवाउ* (दृष्टिवाद)—इस अंगमें जैनेतरमतों तथा उनके निराकरणका वर्णन है। यह परिकर्म, सूत्र, प्रथमानुयोग, पूर्वगत और चूलिका इन पाँच भागोंमें विभक्त है। यह अंग अब प्राप्त नहीं है।

७.२.११ *दव्वु खेत्तु साहेविणु*—अध्ययनके समय द्रव्य, क्षेत्र तथा भावकी शुद्धिका निर्देश मूलाचारमें दिया गया है—

*रुहिरादिपूयमंसं दव्वे खेत्ते सदहत्थपरिमाणं।*
*कोधादिसंकिलेसा भावविसोही पढणकाले॥* मू. आ. ५.७६

द्रव्य, क्षेत्र और भावकी शुद्धिके अतिरिक्त कालशुद्धिका उपदेश भी मूलाचार ( ५.७३ से ७८ ) में दिया गया है क्योंकि कालशुद्धि आदिके पश्चात् यदि शास्त्रका अध्ययन किया जाता है तो उससे कर्मोंका क्षय होता है अन्यथा कर्मोंका बन्ध—*"कालशुद्ध्यादिभिः शास्त्रं पठितं कर्मक्षयाय भवत्यन्यथा कर्मबन्धाय"* ।

७.३.१ पुव्व ( पूर्व )—बारह श्रुतांगोंके अस्तित्वमें आनेके पूर्व जैन आगमशास्त्र चौदह भागोंमें विभक्त था। इन्हें ही 'पूर्व' नाम दिया गया है। आज ये आगमशास्त्र प्राप्य नहीं हैं क्योंकि ये बहुत पहिले ही लुप्त हो चुके हैं। इनका संक्षिप्त परिचय नन्दी सूत्र षट्खंडागम ( धवला टीका, पु० १ पृ० ११४ म ) तथा गोम्मट सार, जीवकाण्ड ( ३४४,३४५,३६४ तथा ३६५ ) में प्राप्त है।

७.५.२ अणगूहिय······।—यहाँ वीर्याचारकी ओर संकेत है। वीर्याचारके लक्षण इस प्रकार हैं—

*अणुगूहियबलविरियो परक्कमदि जो जहुत्तमाउत्तो ।*
*जुंजदि य जहाथाणं विरियाचारोत्ति णादव्वो ॥* मू. आ. ५.२१६

७.५.४ छम्मास खवण ( षण्मास क्षपण )—छह मासके अनशन नामक बाह्य तपसे आशय है। भ. आ. ( २१५ ) के अनुसार यह अर्ध अनशनका भेद है।

—रसचाय ( रसत्याग )—यह एक बाह्यतप है। इसका लक्षण यह है—

*खीरदहिसप्पि तेल गुडलवणाणं च जं परिचयणं ।*
*तित्तकटुकसायंबिलमधुररसाणं च जं चयणं ॥* मू. आ. ५.११५

इस बाह्य तपको ही भ. आ. (२२०) में इस प्रकार बताया है—

*खीरदहिसप्पितेल्लं गुडाण पत्तेयदो य सव्वेसिं ।*
*णिज्जूहणमोगाहिम पण्णकुसणलोणमादीणं ॥*

७.५.६ छायालदोस ( षट्चत्वारिंशत् दोषाः )—यतिका आहार उद्गम, उत्पादन, एषणं, संयोजन, प्रमाण, अंगार तथा धूम इन दोषोंसे शुद्ध होना चाहिए। इनमें पहिले तथा दूसरेके सोलह-सोलह तथा तीसरेके दस भेद हैं; इस प्रकार ये छयालीस दोष कहे गए हैं। मूलाचार ( ६.२ ) में इन दोषोंके साथ कारणदोष भी जोड़ा गया है। कारणदोषका उल्लेख कविने इसी कडवकके घत्तेमें अलगसे किया है। भगवती आराधना ( २५० ) में केवल उद्गम, उत्पाद और एषणाका ही उल्लेख किया गया है।

—तिदण्ड ( त्रिदण्ड )—मन, वचन तथा कायकी अशुभ प्रवृत्तियोंको त्रिदण्ड कहा जाता है।

७. ५. ७ मलअन्तराय—सम्यक्त्वके दोषोंसे यहाँ आशय है। वे दो-तीन मूढ़ताएँ, आठ मद तथा छह अनायतन हैं।

७. ७. ९ छहि कारणहिं····असइ—साधु इन छह कारणोंसे भोजन ग्रहण करता है—( १ ) वेदनाकी शान्तिके लिए, ( २ ) वैयावृत्यके लिए, ( ३ ) षडावश्यक आदि क्रियाओंके लिए, ( ४ ) संयमके लिए, ( ५ ) प्राण-संधारणके लिए तथा ( ६ ) धर्म करनेमें समर्थ होनेके लिए—

*वेयणवेज्जावच्चे किरियाठाणे य संजमट्ठाए ।*
*तघ पाणधम्मचिन्ता कुज्जा एदेहि आहारं ॥* मू. आ. ६.६०

—छहि मेल्लहि—साधु इन छह कारणोंसे भोजनका त्याग करता है—( १ ) आतङ्क होनेपर, ( २ ) उपसर्ग होनेपर, ( ३ ) कायकार्श्यके लिए, ( ४ ) ब्रह्मचर्यकी निर्मलताके लिए, ( ५ ) प्राणियोंकी दयाके लिए, तथा ( ६ ) अनशन आदि तपोंके लिए—

*आदंके उवसग्गे तिरक्खणे बंभचेरगुत्तीओ ।*
*पाणिदयातवहेउ सरीरपरिहार वेच्छेदो ॥* मू. आ. ६.६१

७. ६. १ दसपंच पमायपयइं ( पञ्चदशप्रमादपदानि )—चार विकथा, चार कषाय, पाँच इन्द्रिय-विषय, एक निद्रा तथा स्नेह ये प्रमादके पन्द्रह भेद हैं। यहाँ इन्हींसे तात्पर्य है। चार विकथाओंमें स्त्रीकथा, राष्ट्रकथा, भोजनकथा तथा राजकथाका समावेश है।

७. ६. २ दसभेयभत्ति—भक्तिके दस भेद हैं—( १ ) सिद्धभक्ति, ( २ ) श्रुतभक्ति, ( ३ ) चरित्रभक्ति, ( ४ ) योगभक्ति, ( ५ ) आचार्यभक्ति, ( ६ ) पञ्चगुरुभक्ति, ( ७ ) तीर्थङ्कर भक्ति, ( ८ ) शान्तिभक्ति, ( ९ ) समाधिभक्ति, तथा ( १० ) निर्वाण भक्ति।

६.७ *सोलहकारणाइं*—देखिए ३६६ पर दी गई टिप्पणी।

७ ७ २ *आयासगमण*—देखिए ५.८२ पर दी गई टिप्पणी।

*जलसढि तन्तुय*—जल, श्रेणि और तन्तु ये ऋद्धियोंके नाम हैं। ये चारण ऋद्धिके आठ भेदोंमेंके तीन भेद हैं। आठोंके नाम इस प्रकार हैं—

*जलजंघतंतुफलपुप्फबीयआगासमेढि* — प ख वे ख. पृष्ठ ८०

जिसके द्वारा जीव पैरोंके रखनेसे जलकायिक जीवोंकी विराधना न करके समुद्रके मध्यमें जाता है और दौड़ता है वह *जलचारण ऋद्धि* है। ( ति प. ४.१०३३,७५ )

जिसके द्वारा धूम, अग्नि, पर्वत और वृक्षके तन्तु समूहपरसे ऊपर चढ़नेकी शक्ति प्राप्त हो वह *श्रेणिचारण ऋद्धि* है। ( प ख वे ख पृष्ठ ८० )

जिसे षट्खण्डागमकी धवला टीकामें तन्तु ऋद्धि कहा है। प्रतीत होता है, उसे ही तिलोयपण्णत्तिमें मक्कडतन्तु नाम दिया गया है। मक्कडतन्तु वह ऋद्धि है जिसके द्वारा मुनि-महर्षि शीघ्रतासे किए गए पद निक्षेपमें अत्यन्त लघु होते हुए मकड़ीके तन्तुओंकी पंक्तिपर गमन करता है। ( ति प. ४ १०४८ )

—*दूरगमणु* ( दूरगमनम् )—यह जंघाचारण ऋद्धिका ही दूसरा नाम प्रतीत होता है क्योंकि वही एक ऋद्धि है जिसके द्वारा अनेक योजनोंतक गमन किया जा सकता है—

*बहुजोयणगमण स जंघाचारणारिद्धि* । ति प ४ १०३७

७ ७ ३ *सव्वावहि* ( सर्वावधि )—बुद्धिऋद्धिके जो अठारह भेद हैं उनमें-से एक अवधिज्ञान भी है। अवधिज्ञानके पुनः तीन प्रभेद हैं— देशावधि, परमावधि तथा सर्वावधि। पुद्गल आदि समस्त वस्तुओंको मर्यादापूर्वक जानना सर्वावधिज्ञान नामक ऋद्धि है ( प. ख वे. ख. पृ ४७ )। यह केवल चरमशरीरी और महाव्रतीके ही होती है ( गो मा जी का ३७३ )।

—*मणपज्जव* (मनःपर्यय)—यह भी बुद्धिऋद्धिका एक भेद है। चिन्ता अचिन्ता या अर्धचिन्ताके विषयभूत अनेक भेदरूप पदार्थको जिसके द्वारा नरलोकके भीतर जाना जाता है वह मनःपर्ययज्ञान नामक ऋद्धि है।

—*अवहि* ( अवधि )—चूँकि सर्वावधिका उल्लेख अलगसे किया जा चुका है अतः यहाँ अवधिके शेष दो भेदोंसे आशय है।

—*अगलग्ग* ( अगलग्न )—इसके द्वारा कवि, सम्भवतः, पाँच अंगों ( यथार्थतः पाँच इन्द्रियों ) से सम्बन्धित ऋद्धियोंकी ओर संकेत कर रहा है, वे पाँच दूरस्वादित्व दूरस्पर्शत्व, दूरघ्राणत्व, दूरश्रवणत्व तथा दूरदर्शित्व नामक ऋद्धियाँ हैं। इनके द्वारा रसना आदि इन्द्रियोंकी शक्ति इतनी बढ़ जाती है कि वे संख्यातयोजनप्रमाण क्षेत्रमें स्थित वस्तुके स्वाद आदि जाननेमें समर्थ हो जाती हैं।

७ ४ *सव्वोसहि* ( सर्वौषधि )—यह औषधि ऋद्धिका एक भेद है। जिस ऋद्धिके बलसे दुष्कर तपसे युक्त मुनियोंका स्पर्श किया हुआ जल या वायु तथा उनके रोम और नखादि व्याधि हरनेवाले हो जाते हैं वह सर्वौषधि नामक ऋद्धि है। ति. प. ४ १०७२ )।

—*विउव्वण* ( विकुर्वणा )—इसे ही विक्रिया ऋद्धि कहा जाता है। जिस ऋद्धिके बलसे शरीरमें इच्छानुसार परिवर्तन करनेकी क्षमता प्राप्त हो उसे विक्रिया ऋद्धि कहते हैं। इसके अणिमा, लघिमा, गरिमा आदि अनेक भेद हैं। ( ति प ४ १०२४ से १०३२ )।

७. ७ ७ चउहत्थ । ईर्यापथगमनमें चार हाथ आगे दृष्टि डालकर चलनेका निर्देश है—

*इरियावहपडिवण्णेणवलोगंतेण होदि गंतव्वं ।*
*पुरदो जुगप्पमाणं सयापमत्तेण संतेण ॥* मू आ ५ १०६.

७ ७ ८ *कायक्लेशों*के लिए ४ १० ६ पर दी गया टिप्पणी देखिए।

७ ७ १० *अक्खीणमहाणसु* ( अक्षीणमहानस )—यह क्षेत्र ऋद्धिका एक भेद है। इसके प्रभावसे मुनिके आहारसे शेष, भोजनशालामें रखे हुए अन्नोंमेंसे जिस किसी भी वस्तुको यदि उस दिन चक्रवर्तीका कटक भी खावे तो भी वह लेशमात्र क्षीण नहीं होता। ( ति. प ४. १०८९, १०९० )।

७. ८. ४ मईसुई ( मतिश्रुति )—छन्दकी अपेक्षासे दोनों इ दीर्घ कर दी गयी हैं। ये पाँच ज्ञानोंमें-से प्रथम दो ज्ञानोंके नाम हैं। इन्द्रिय तथा मनकी सहायतासे पदार्थका जो ग्रहण तथा मनन होता है उसे मतिज्ञान कहते हैं। व्यवहारमें इसे ही इन्द्रियज्ञान या प्रत्यक्षज्ञान कहा जाता है। मतिज्ञानके विषयभूत पदार्थसे भिन्न पदार्थके ज्ञानको श्रुतज्ञान कहते हैं—

*अत्थादो अत्थंतरमुवलंभंतं भणंति सुदणाणं* । गो. सा. जी. का. ३१४

७. ८. ९ खीरमहावणु ( क्षीरमहावनम् )—अन्यग्रन्थोंमें इस वनका उल्लेख प्राप्त है किन्तु ति. प. में कहीं इसका निर्देश नहीं।

*महाटवीं क्षीरवणां नानाश्वापदभीषणाम्* । त्रि. च. ६. २. ३०२
*पयिडन्तो संपत्तो खीरवणाभिहाणं महाडविं* । सि. पा. पृ. १२६
*सोऽगात् क्षीरवणारण्यं राजधानीमिवान्तकीम्* । पार्श्व. च. ३.५६५

७. १० इस कडवकमें प्रयुक्त छंदका निश्चय नहीं हो सका।
इस छंदमें प्रथम पाद पज्झटिका तथा दूसरा पज्झटिकाका उत्तरार्ध है जो मधुभार कहलाता है। स्वयंभूने पउमचरिउ ( ४०. ९ ) तथा पुष्पदन्तने महापुराण ( १३.१० ) में इसी छंदका उपयोग किया है। पउमचरिउके विद्वान् सम्पादक डा. एच. सी. भायाणीने इस छंदको विषम द्वीपदी कहा है। स्वयंभूने इसके विपरीत छंदका भी उपयोग किया है जिसमें प्रत्येक छंदका प्रथम पाद मधुभार तथा दूसरा पज्झटिका है ( देखिए पउम-चरिउ १७.८ )।

७.११.१ वइजयंतु ( वैजयंत )—यह दूसरे अनुत्तरका नाम है। ति. प .के अनुसार कनकप्रभके जीवका प्राणत कल्पमें जाना सिद्ध होता है क्योंकि उस ग्रन्थमें पार्श्वनाथका प्राणत कल्पसे अवतीर्ण होनेका उल्लेख है ( ति. प. ४.५२४ ) कल्पसूत्रमें भी पार्श्वके प्राणत कल्पसे च्युत होकर उत्पन्न होनेका उल्लेख है ( क. सू. १५० ).। किन्तु रविषेणा-चार्यने पद्मचरितमें पार्श्वका वैजयन्त स्वर्गसे अवतरित होना वताया है ( पद्म.च २०.३५ )। पद्मकीर्तिने यहाँ पद्मचरितका ही अनुसरण किया है।

७.११.१०. सायर ( सागर )—यह एक कालमान है। दस कोडाकोडी पल्योंका जितना प्रमाण होता है उतना पृथक् पृथक् एक-एक सागरका प्रमाण है।
—पल्ल ( पल्य )—यह भी एक कालमान है ( ति. प. १.११९ से १२५ ).।

७.१३.५ हंसणइ ( हंसनदी )—इस नदीके विषयमें कुछ ज्ञात नहीं है।

७.१३.७ सुण्णउ पउ ( शून्यं पदम् )—विष्णुपदसे आशय है।

७.१३.१० अट्ठविवरदलइं—(अष्टविवरदलानि )—तन्त्रमें हृदयको आठ पखुड़ियोंवाला कमल कहा जाता है। यहाँ उसीसे आशय है।

## आठवीं सन्धि

८. ८. १ पंचमहाकल्लाणइं ( पंचमहाकल्याणानि )—प्रत्येक तीर्थंकरके जीवनकी पाँच महत्त्वपूर्ण घटनाएँ जब कि देवगण उत्सवपूर्वक हर्ष प्रकट करते हैं, कल्याणक कहलाती हैं। उनके नाम क्रमशः (१) गर्भावतरण, (२) जन्माभिषेक, ( ३ ) दीक्षाग्रहण, (४) केवलज्ञानकी उत्पत्ति तथा ( ५ ) निर्वाण प्राप्ति, हैं।

८. १. ३. कासी ( काशी )—ईसापूर्व आठवीं, नौवीं शताब्दिमें भारतवर्ष सोलह विषयों ( महाजनपदों ) में विभक्त था। काशी उन विषयोंमें-से एक था तथा उसकी राजधानी वाणारसी थी।

८. १. ५. हयसेण—समवायांग ( २४७ ) के अनुसार पार्श्वनाथके पिताका नाम आससेण ( अश्वसेन ) था। यहाँ कविने अश्वके समानार्थी शब्द हयका प्रयोगकर उसे हयसेनमें परिवर्तित किया है। गुणभद्र तथा वादिराजने पार्श्वनाथ के पिताका नाम विश्वसेन वताया है। (देखिए उ. पु. ७३ .७५ तथा श्री. पा. ९. ६५ )।

८. २. १ वम्मदेवि—समवायांग ( २४७ ) में पार्श्वनाथकी माताका नाम वामा वताया गया है। वम्मदेवी उसी नामका रूपान्तर है। गुणभद्रके अनुसार पार्श्वनाथकी माताका नाम ब्राह्मी तथा वादिराजके अनुसार ब्रह्मदत्ता था।

( देखिए उ पु ७३ ७५ तथा श्री पा ९ ९५ )।

८ २ ७ *तिहिं णाणहिं* ( त्रिभिः ज्ञानैः )—तीर्थंकरोंको मति, श्रुति तथा अवधिज्ञान जन्मसे ही प्राप्त रहते हैं। यह कल्प सूत्र ( ३० ) से स्पष्ट है—

*तेणं कालेणं तेणं समएणं समणे भगवं महावीरे तिन्नाणोवगए आवि हुत्था।*

८ ३ १ तीर्थंकरके गर्भावतरणके छह माह पहिले इन्द्रका आसन हिलता है जिससे इन्द्रको तीर्थंकरके भावी गर्भावतरण की सूचना मिलती है। तब वह कुबेरको बुलाकर उसे जिस नगरमें तीर्थंकरका जन्म होनेवाला होता है उस नगरमें रत्नवृष्टि करनेकी आज्ञा देता है। यह रत्नवृष्टि पन्द्रह माह तक होती रहती है। सभी पुराण-ग्रन्थोंमें इसका वर्णन है—

*पाडेइ रयणवुट्ठि धणओ मासाणि पण्णरस।*—प च ३ ६७
*रत्नवृष्टिं धनाधीशो मासान् पञ्चदशादत।*—पद्म ३ १५५
*षड्भिर्मासैरथैतस्मिन् स्वर्गादवतरिष्यति।*
*रत्नवृष्टिं दिवो देवा पातयामासुरादरात्॥*—आ पु १२ ८४
*पश्चाच्च नवमासेषु वसुधारा तथा मता।* आ पु १२ ९७

किन्तु कल्पसूत्र ( ८८ ) में केवल इस बातका उल्लेख है कि तीर्थंकर महावीरके गर्भावतरणके पश्चात् इन्द्रकी आज्ञासे तिर्यग् जृम्भकदेव उन पुरानी निधियोंको सिद्धार्थके भवनमें लाते हैं जो ग्राम, चतुष्क, राजमार्ग आदि स्थानोंमें थीं।

८ ४ ६ *सुरणारीउ*—दयागनाओंसे आशय है। तीर्थंकरके गर्भावतरणके छह माह पूर्व इन्द्रकी आज्ञासे तीर्थंकरकी माता की सेवाके लिए सोलह देवियोंके आनेका यहाँ उल्लेख है। पउमचरिय तथा पद्मचरितमें इन देवियोंका संख्याका निर्देश नहीं है केवल उन देवियोंके तीन चार नाम दिए हैं। त्रिषष्टिशलाकापुरुष चरितमें इन्द्र द्वारा ५६ दिक्कुमारियोंके भेजे जानेका वर्णन है, किन्तु कल्पसूत्रमें इस सम्बन्धमें कोई उल्लेख प्राप्त नहीं है।

८ ५ १० *वरसुइणावलि* ( वरस्वप्नावलि )—तीर्थंकरके गर्भावतरणके समय तीर्थंकरकी माता सोलह स्वप्न देखती है ( देखिए आ पु १२ १०३ )। इनका ही निर्देश यहाँ वरसुइणावलिसे किया गया है। अगले कडवकमें उन सोलह स्वप्नोंका विस्तारसे वर्णन किया गया है। भगवती सूत्र ( ५७७ ) कल्पसूत्र ( ३१ ), तथा त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित आदि ग्रन्थोंमें तीर्थंकरको माता-द्वारा चौदह स्वप्न देखनेका वर्णन है। इन ग्रन्थोंमें तीर्थंकर माता द्वारा स्वप्नमें सिंहासन तथा नागालय देखे जानेका वर्णन नहीं है जो कि आदिपुराणमें पाया जाता है। प्रस्तुत ग्रन्थमें आदिपुराणका अनुसरण कर आठवें स्वप्नमें झष ( मछली ) दिखायी देनेका वर्णन है जबकि क सू ( ४० ), त्रि च आदि ग्रन्थोंमें आठवें स्वप्नमें ध्वज ( पताका ) का। एक मतके अनुसार भिन्न भिन्न तीर्थंकरोंकी माताएँ उक्त स्वप्नोंको भिन्न क्रमसे देखती हैं। उदाहरणार्थ ऋषभदेवकी माताने पहिले स्वप्नमें वृषभ देखा था ( देखिए प च ३ ६२ तथा आ पु १४ १६२ ) तथा महावीरकी माताने प्रथम स्वप्नमें सिंह देखा था देखिए क सू ३३ की सुबोधिका वृत्ति नामक टीका )।

—*जाम चउत्थइ* ( चतुर्थयामे )—चौथे याममें देखे गए स्वप्न फलप्रद होते हैं—

*निशाऽन्त्यघटिकायुग्मे दशाहात्फलति ध्रुवम्।*

८ ६ ६-७ यहाँ छठवें स्वप्नमें चन्द्र तथा सातवें स्वप्नमें रविका देखनेका वर्णन है जो क सू ( ३८, ३९ ) पउमचरिय ( ३ ६२ ) तथा आ पु ( १२ १०९, ११० ) के अनुसार है। किन्तु पद्म च ( २ १२९, १३० ) में पहिले रवि और तत्पश्चात् चन्द्रके स्वप्नमें दिखाई देनेका वर्णन है।

८ ६ १० *णलिणायरु हेमवण्णु* ( नलिनाकर हेमवर्ण )—पद्मकीर्तिने यहाँ स्वप्नमें हेमवर्ण कमल देखे जानेका वर्णन किया है। अन्य सभी ग्रन्थोंमें स्वप्नमें कमलयुक्त सरोवरके देखे जानेका उल्लेख है। ( देखिए क सू ४२ तथा आ पु १२ ११३ )।

८ ७ १ इस कडवकमें वामादेवी द्वारा स्वप्न देखनेके पश्चात् भिन्न वाद्योंकी ध्वनि सुननेका वर्णन है। स्पष्ट है कि ये

वाद्य उन्हें जगानेके लिए बजाए गए होंगे। पद्म. च. ( ३. १४० ) तथा आ. पु. ( १२. १२१ ) में तीर्थंकर माता के स्वप्न देखनेके पश्चात् वन्दीजनोंकी जयजयकार तथा वाद्योंकी ध्वनिसे जागनेका वर्णन है।

इस कडवकमें निम्नलिखित वाद्योंका उल्लेख है—तूर्य, णंदि, णंदिघोष, सुघोष, टट्टरी, कंसाल, काहलि, भेरी, भम्भेरी, भम्भा, वीणा, वंश, मृदंग, हुडुका, झल्लरी तथा सद्दाल। सद्दालका अर्थ नूपुर ( दे. मा. ८. १०. ) तथा मुखरित होता है। चूँकि रुंज शब्दका भी मुखरित अर्थ होता है और वह शब्द भी सद्दालके साथ ही प्रयुक्त हुआ है अतः सद्दालका अर्थ नूपुर ग्रहण करना उपयुक्त है चूँकि यह एक संगीतात्मक ध्वनि करता है अतः अन्य वाद्योंके साथ यहाँ उसका भी समावेश कर लिया गया है।

इस कडवकमें गद्यका प्रयोग किया गया है। पद्य-ग्रन्थोंमें गद्यका प्रयोग जब-तब किया जाना परम्परागत प्रतीत होता है। स्वयंभूने पउमचरिउके विज्जाहर काण्डके प्रारम्भमें भी गद्यका प्रयोग किया है।

८. ७. ३ *भुभुवं झिझीवं* तथा *रणंटं ठणंटं* अनुरणनात्मक शब्द हैं।

८. ७. ४ *गंवरंगं*—इस शब्दका अर्थ स्पष्ट नहीं है। सम्भव है कविका आशय गौर रंगसे हो जिसका लाक्षणिक अर्थ यहाँ आकर्षक लिया जा सकता है।

*करालं*—इसका अर्थ गम्भीर या उच्च स्वर लेनेसे सुदरंसे इसकी विरोधता दूर हो जाती है।

८. ९. १ तीर्थंकरकी माता-द्वारा देखे गए सोलह स्वप्नोंका फल आदिपुराणमें बताये गये सोलह स्वप्नोंके फलोंसे कुछ अंशोंमें भिन्न है जैसे कि—

*शृणु देवि महान्पुत्रो भविता ते गजेक्षणात्—आदि*

( देखिए आ. पु. १२. १५५ से १६० )

८. ११. १ *करण*–तिथिके आधे भागको करण कहते हैं, इस कारणसे एक तिथिमें दो करण होते हैं ( भा. ज्यो. पृ. १५८ )। करणोंकी संख्या ग्यारह है। इनके विशेष विवरणके लिए देखिए मु. चिं. ३०.१४से१७

—*जोय* ( योग ) विष्कंभ, प्रीति आदि सत्ताइस योग होते हैं। इनके विशेषण विवरणके लिए देखिए आ. सि. १. ३९ से ८३ तथा भा. ज्यो पृ. १५७।

८. ११. २ *उच्चत्थ* ( उच्चस्थ )–जब सूर्य, सोम, मंगल, बुध, गुरु, शुक्र तथा शनि क्रमशः मेष, वृष, मृग, कन्या, कर्क, मीन तथा तुला राशियोंमें स्थित हों तब वे उच्चस्थ ( उच्चस्थानमें स्थित ) कहलाते हैं—

*अर्काद्युच्चान्यजवृषमृगकन्याकर्कमीनवणिजोऽंशैः*। *आ. सि. २. ११*

राहुका उच्च स्थान मिथुन राशि है–*राहूच्चं मिथुनः स्मृतः*। सातो ग्रहोंके उच्च स्थानोंपर रहनेके समय उत्पन्न व्यक्ति तीर्थंकर होता है—

*तिहिं उच्चेहि णरिंदो पंचहि तह होइ अद्धचक्कीअ।*
*छहिं होइ चक्कवट्टी सत्तहिं तित्थंकरो होई॥*

८. ११. ३. *एयादसत्थि* ( एकादशस्थितेषु )–अर्थात् जब सब ग्रह ग्यारहवें स्थानमें स्थित थे। ग्यारहवें स्थानमें किसी भी ग्रहका फल अनिष्टकर नहीं होता, उसमें सब ग्रह सुख देनेवाले होते हैं (बृ. सं. १०२. ११ तथा भा. ज्यो. पृ. ३३५)

८. ११. ५ *अट्ठोत्तर*······ ।—तीर्थंकरमें जन्मसे ही दस अतिशय होते हैं। उनके शरीरमें एक हजार आठ शुभ लक्षण होना उन दस अतिशयोंमेंसे एक अतिशय है। ( ति. प. ४. ८९६ से ८९८ )

८. १२. १ तीर्थंकरके जन्मके समय इन्द्रका आसन हिलना, अवधिज्ञानसे इन्द्रको तीर्थंकरके जन्मकी सूचना मिलना, उसके द्वारा देवोंको तीर्थंकरके जन्माभिषेक-समारोहमें जानेका निदेश देना तथा तीर्थंकरके जन्माभिषेकका वर्णन परंपरागत है। कल्पसूत्र (९७ से १०१) में इन सबका वर्णन किया गया है। ति. प. ( ४. १८२८, १८२९ )में इनका उल्लेख है तथा पद्मचरित ( ३. १६० से १८५ ) और आदिपुराणमें इनका विस्तारसे वर्णन है। आदिपुराण ( १३.१३ ) में तीर्थंकरके जन्मकी सूचना कल्पवासियोंको घंटानादसे, ज्योतिष्कोंको सिंहनादसे, व्यंतरोंको भेरीनादसे तथा भवनवासियोंको शंखनादसे मिलनेका उल्लेख है।

८. १२. १० *अट्ठगुणेसर* ( अष्टगुणेश्वर )—अणिमा, महिमा, गरिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, ईशित्व तथा वशित्व ये आठ गुण देवोंके वैक्रियिक शरीरमें होते हैं।

*अणिमाद्यणगुणा*—शा म २ ३ १६.

८ १२ ११*जाइवि* *अमरिंदहा*—तीर्थंकरोंका जन्माभिषेक देवों द्वारा मेरु पर्वतपर किया जाता है। भिन्न भिन्न क्षेत्रमें उत्पन्न तीर्थंकरोंका जन्माभिषेक भिन्न भिन्न शिलाओंपर किया जाता है। जो भरतक्षेत्रमें उत्पन्न होते हैं उन तीर्थंकरोंका जन्माभिषेक पाण्डुकशिलापर किया जाता है (ति प ४ १८०७, १८०८)। त्रि. च, पार्श्व च आदि ग्रन्थोंमें भरतक्षेत्रमें उत्पन्न तीर्थंकरोंका अभिषेक पाण्डुकम्बल शिलापर किए जानेका वर्णन है। देखिए त्रि च १ २. ४०९ तथा ८ ५ १८७ तथा पार्श्व च. ४ २४१।

८ १३ ७ *एयसत्तमाला* (नक्षत्रमाला)—सत्ताईस मुक्ताओंसे बनी माला नक्षत्रमाला कहलाती है—सैव नक्षत्रमाला स्यात्सप्तविंशतिमौक्तिकैः—अ को २ ६ १०६।

८ १४ ३ *कंदप्प* (कन्दर्प)—देवोंका एक प्रभेद। जो प्राणी सत्य वचनसे रहित हैं, नित्य ही बहुजनसे हास्य करते हैं तथा जिनका हृदय कामासक्त रहता है वे कन्दर्प देवोंमें उत्पन्न होते हैं। (ति प ३ २०२)

—दप्प (दर्प)-अभिमानी देव।

—हासरिय-कलहकारी या कलहप्रिय देव।

—पंपावा-ति प ८ ५७२में पप्पय देवोंका उल्लेख है। ये देव सगान और नृत्यप्रिय होते हैं पत्राय, मसयन, पप्पय से ही बना हुआ शब्द है। पत्रायामें अन्तिम अ का दीर्घीकरण छन्दकी अपेक्षासे हुआ है। पत्राय देवोंका उल्लेख पउमचरिउ (३ ६०)में हुआ है। वहाँ वे वन्यान्तरदेव प्रतीत होते हैं।

—वाहण (वाहन)—जो कल्पवासी देवोंकी इच्छानुसार हाथी घोड़ा, आदिका रूप धारण कर उनके वाहनका कार्य करें व वाहनदेव हैं। जो प्राणी भूतिकर्म, मन्त्राभियोग और कौतूहलादिसे संयुक्त हैं तथा लोगोंके गुणगानमें प्रवृत्त रहते हैं वे वाहनदेवोंमें उत्पन्न होते हैं। (ति प ३ २०३)

८ १४ ४ *किव्विसिय* (किल्विषक)—ये इन्द्र, सामानिक, त्रायस्त्रिंश आदि देवोंके समान किल्विषकदेव भी होते हैं (त सू ४ ४)। जो प्राणी दुर्विनयी तथा मायाचारी हैं वे किल्विषकदेवोंमें उत्पन्न होते हैं (ति प ३ २०४)। ति प के अनुसार ही ये देव चाण्डालकी उपमा धारण करनेवाले रहते हैं (ति प ३ ६८)।

८ १५ ४ *पउलोमि लवि*—अन्य ग्रन्थोंमें इन्द्राणी द्वारा तीर्थंकर-बालकको अभिषेकके लिए ले जाते समय तीर्थंकर-माता को बालकके अपने पास न रहनेके कारण उत्पन्न हुई आतुरतासे बचानेके लिए भिन्न भिन्न युक्तियोंका सहारा लिया गया है। पद्मचरितमें इन्द्राणी द्वारा तीर्थंकर-माताके पास एक मायाबालकको रखकर जिन-बालकको ले जानेका वर्णन है। आदिपुराण (१३ ३१) में जिन माताको मायानिद्रायुक्त करने तथा उनके पास माया शिशुके रखनेका उल्लेख है। त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित आदि ग्रन्थोंमें उक्त दोमेंसे किसी एक युक्तिको अपनानेका वर्णन किया गया है। प्रस्तुत काव्यमें ऐसा कोई युक्तिके अपनाए जानेका वर्णन नहीं किया गया।

८ १६ ६ *समचउरंसदेह* (समचतुरस्रदेह) जिसमें ऊपर नीचे और मध्यमें कुशल शिल्पीके द्वारा बनाये गये समचक्रकी तरह समान रूपसे अवयवोंकी रचना हो वह समचतुरस्र देह कहलाता है। यह देह समचतुरस्र संस्थान नामक नामकर्मके उदयसे प्राप्त होता है।

८ १७ २ *चालीस हौंति* (चत्वारिंशत् भवन्ति)—भवनवासियोंके दस भेद हैं, प्रत्येकके दो-दो इन्द्र तथा दो-दो प्रति-इन्द्र होते हैं। इस प्रकार भवनवासियोंके चालीस इन्द्र होते हैं। इनके नामादिके लिए देखिए ति प ३ १४ से १६।

८ १७ ३ *बत्तीस भेय* (द्वात्रिंशत् भेदा)—व्यन्तर देवोंके आठ भेद हैं। प्रत्येकके दो-दो इन्द्र तथा दो-दो प्रति-इन्द्र होते हैं। इस प्रकार व्यन्तरोंके कुल बत्तीस इन्द्र हुए (—ति प ३ ३७से ४९)।

८ १७ ५ तीर्थंकरके जन्माभिषेकके समय तिर्यंचोंमेंसे सिंह तथा मनुष्योंमेंसे चक्रेश्वर द्वारा कलश ग्रहण करनेका उल्लेख अन्यत्र किसी ग्रन्थमें प्राप्त नहीं हो सका।

८ १७ ७ *कप्पामरेंद* चउवीस।—सौधर्म, ईशान, सनत्कुमार तथा माहेन्द्र इन चार प्रारम्भिक कल्पोंमें तथा आनत, प्राणत, आरण और अच्युत इन चार अन्तिम कल्पोंमेंसे प्रत्येकमें एक-एक इन्द्र होता है तथा बाकीके आठ कल्पोंमेंसे प्रत्येक दो दोमें एक-एक इन्द्र होता है। इस प्रकार इन समस्त कल्पोंमें इन्द्रोंकी संख्या बारह तथा प्रति इन्द्रोंकी भी बारह ही होती है। इस प्रकार कल्पोंके कुल इन्द्रोंकी संख्या चौबीस होती है। इन इन्द्रोंके नाम उन कल्पोंके ही समान होते हैं जिनमें वे निवास करते हैं।

८.१७.८ सउ इन्दहं (शतमिन्द्राणाम्)—पउमचरिय, पद्मचरित, आदिपुराण आदि ग्रन्थोंमें तीर्थंकरके जन्माभिषेकके समय सौ इन्द्रों द्वारा कलश लेने या अभिषेक किए जानेका वर्णन नहीं है। एक परम्पराके अनुसार जन्माभिषेक-के समय चौसठ इन्द्रोंके उपस्थित रहनेका वर्णन किया जाता है—

*भवणिंदं वीस वंतरपहु दुत्तीसं च चंदसूरा दो।*
*कप्पसुरिंदा दस इय हरि चउसट्ठित्ति जिणजम्मे॥* अभि. राजे. पृ. २२६०.

८.१७.१० सोहम्मसुरेसरहो (सौधर्मसुरेश्वरस्य)—तीर्थंकरका जन्माभिषेक सौधर्म तथा ईसान कल्पोंके इन्द्रों द्वारा किया जाता है। (ति.प. ४.१८२९)

—एहवणु(स्नपनम)—छन्दशास्त्रके सामान्य नियमके अनुसार संयुक्त व्यञ्जनके पूर्वका स्वर गुरु माना जाता है। किन्तु यहाँ ण्हवणके ण्हके एक संयुक्त व्यञ्जन होते हुए भी उसके पूर्वका स्वर गुरु नहीं माना गया। ८.१९.६,७,९,१० तथा १२ पर भी 'ण्ह' के पूर्वका स्वर गुरु नहीं माना गया। प्रा. पैं. १.४ में संयुक्त व्यञ्जनके पूर्वको अपवाद रूपसे लघु माननेकी छूट दी गई है। अतः उक्त स्थलोंपर छन्द-दोषकी आशङ्का नहीं की जा सकती।

८.१८.४ णवरसहि अट्ठभावहि (नवरसैः अष्टभावैः)—यहाँ नाट्य शास्त्रको नवरसों तथा आठ भावोंसे महान् कहा गया है। किन्तु नाट्यशास्त्रमें केवल आठ ही रसोंका प्रतिपादन किया है—

*शृङ्गार-हास्य-करुण-रौद्र-वीर-भयानकाः।*
*बीभत्साद्भुतसंज्ञौ चेत्यष्टौ नाट्ये रसाः स्मृताः॥* ना. शा. ६. १५.

शान्त नामक नौवें रसको अन्य काव्यशास्त्रों द्वारा स्वीकार किया गया है—*शान्तोऽपि नवमो रसः*—का.प्र.४.३५ आठ भावोंसे यहाँ आशय नाट्यशास्त्रमें वर्णित आठ रसोंके स्थायीभावोंसे है। उनके नाम इस प्रकार हैं—

*रतिर्हासश्च शोकश्च क्रोधोत्साहौ भयं तथा।*
*जुगुप्सा विस्मयश्चेति स्थायीभावाः प्रकीर्तिताः॥* ना. शा. ६. १७.

यहाँ यह उल्लेखनीय है कि स्वयंभूदेवने भी पउमचरिउ (२.४.५) में भरतशास्त्रको नौ रसों तथा आठ भावोंसे युक्त बताया है।

८.१९.७ ण्हाविज्जंतु—यह स्ना धातुके वर्तमान कृदन्तका कर्मणि रूप है जिसमें कर्ता एकवचनकी 'उ' विभक्ति भी जुड़ी हुई है।

८.१९.११ अवसप्पिणि आइहि रिसहु जेम—यहाँ यह कथन किया गया है कि पार्श्वनाथका अभिषेक देवोंने उसी प्रकार किया जिस प्रकार कि अवसर्पिणीकालके प्रारम्भमें ऋषभदेवका किया गया था। प्रथम तीर्थंकर ऋषभदेवका जन्म अवसर्पिणीके सुषमा-दुषमा कालमें तथा निर्वाण उस कालके तीन वर्ष और साढ़े आठ महीने शेष रह जानेपर हुआ था (देखिए—ति. प ४.१२७९)। सुषम-दुषमा कालके पूर्व अवसर्पिणीमें सुषमा-सुषमा तथा सुषमा नामक दो काल और होते हैं। अतः यह कहना कि ऋषभदेवका अभिषेक अवसर्पिणीके आदिमें हुआ था कुछ भ्रामक प्रतीत होता है। अवसर्पिणीमें कुल छह काल होते हैं; यदि उसके प्रथम तीन कालोंको उसका आदि तथा अन्तिम तीनको उसका अन्त माना जाय तो उक्त कथन भ्रमरहित कहा जा सकता है।

८. २०. ५ णच्चियं—यह शब्द णच्चिरं ( नर्तक ) के अर्थमें प्रयुक्त हुआ प्रतीत होता है। उसका यह अर्थ ग्रहण करनेपर ही उसके 'सुरूवदाम-चच्चियं' विशेषणकी सार्थकता स्पष्ट होती है।

८. २०. ८ ढुग्गियं—यह कोई वाद्य प्रतीत होता है। डुगडुगी नामका वाद्य आज प्रचलित है। संभव है ढुग्गियं और डुगडुगी एक ही हों।

८. २२. ५ अखय अणाइ अणंत ( अक्षय अनादि अनंत )—आत्माके इन लक्षणोंके लिए देखिए—प्र.सा., भा.पा. आदि —

*धुवमचलणालंबं मण्णे हं अप्पगं सुद्धं।*—प्र. सा. २. १००
*एगो मे सस्सदो अप्पा।*—भा. पा. ५६.

८. २३. १. दिण्णु छिज्जु—( दत्तं छेद्यम् )—अन्य ग्रन्थोंमें इन्द्र द्वारा तीर्थंकरके दाहिने अँगूठेसे अमृत संक्रामित करनेका उल्लेख तो है पर उसे चीरनेका उल्लेख नहीं। ( देखिए पद्म. च. ३. २२१ )

## नौवीं संधि

९. ३. २ *अंगुट्ठअमिय आहार* (अंगुष्ठामृताहार)—तीर्थंकर द्वारा अपनी अंगुलीसे अमृत-आहार लेनेका उल्लेख आवश्यक-निर्युक्तिमें भी किया गया है। उस ग्रन्थके अनुसार देव तीर्थंकरकी अंगुलीमें मनोज्ञ आहार रख देते हैं—*आहारमंगुलीए ठविंति देवा मणुण्णं तु*—आ नि १८५।

९. ४. ५. *बोडाणा राणा*—बोडाण शब्दका अर्थ धर्मनिष्ठ होता है (दे मा ६ ९६)। किन्तु यह अर्थ यहाँ उपयुक्त नहीं है, यहाँ वह किसी देशका नाम प्रतीत होता है 'टो डः' (हे. ८ १ १९५) तथा 'वभयोरभेदः' के अनुसार बोडाणा भोटानाका रूप सिद्ध होता है। प्राचीन कालमें तिब्बतको भोट देश कहा जाता था, अतः भोटाणसे आशय तिब्बतके निवासियोंसे हुआ। राणाका अर्थ राजा होता ही है तदनुसार बोडाणा राणाका अर्थ तिब्बतियोंका राजा हुआ है।

—*हूण*—मध्य एशियाकी इतिहास प्रसिद्ध जनजाति जिसने भारतपर प्रथम बार आक्रमण गुप्त-सम्राट् कुमारगुप्त प्रथमके राज्यकालमें किया था। यह आक्रमण युवराज स्कन्दगुप्त द्वारा असफल किया गया था। हूणोंके प्रसिद्ध राजा तोरामन या तोरमाण तथा मिहिरगुलने छठवीं शताब्दिमें पश्चिम भारतपर राज्य किया। नौवीं शताब्दिमें मालवाके उत्तर-पश्चिममें हूणोंका स्वतन्त्र राज्य था। इस कारणसे वह क्षेत्र हूणमंडल कहलाता था। दसवीं शताब्दिके अन्तिम चरणमें परमार राजा वाक्पतिराज द्वितीय तथा सिंधुराजने हूण मंडलके प्रधानोंको परास्त किया था।

—*जट्ट*—प्राचीन भारतमें यौधेय नामकी एक प्रसिद्ध जनजाति थी जो महाभारतके समय पूर्वी पंजाबमें बसी हुई थी। इस जनजातिमें गणतन्त्र राज्यकी व्यवस्था थी। कालान्तरमें इस जन-जातिको जोहिया नामसे निर्दिष्ट किया जाने लगा (हि इ पृ २४७)। कुछ काल और व्यतीत होनेपर इसका नाम जट्ट हो गया। आज इस जातिके लोग जाट कहलाते हैं।

—*गुज्जर* (गुर्जर)—गुर्जर प्रतिहार नामके राजवंशने नौवीं तथा दसवीं शताब्दियोंमें उत्तरभारतमें एक साम्राज्यके रूपमें राज्य किया। चूँकि प्रतिहार (पडिओहार)का उल्लेख आगे किया गया है अतः कविका आशय गुर्जरसे सम्भवतः गुजरातके एक अन्य राजवंशसे रहा हो। यह राजवंश सातवीं आठवीं शताब्दिमें भड़ौचके आसपास राज्य करता था। इस वंशके प्रसिद्ध राजा दद्द प्रथम तथा दद्द द्वितीय हैं। इस वंशका अन्तिम राजा जयभट्ट था जिसे सन् ई० ७३६ के लगभग अरब आक्रमणकारियोंने परास्त कर इस वंशके राज्यका अंत किया।

—*खस*—काश्मीर घाटीके दक्षिणमें निवास करनेवाली एक जनजाति जो आज खाख कहलाती है (ला इ पृ ३६२)। दसवीं शताब्दिके मध्यमें खस सामन्त काश्मीरपर राज्य कर रहे थे (हि पा हा ४ पृ ८४) संभव है ये ही कविकी दृष्टिमें रहे हों।

—*तोमर*—यह राजपूतोंका एक प्रसिद्ध राजवंश है। दसवीं शताब्दिमें इस वंशका राज्य दिल्ली तथा उसके आसपासके प्रदेशपर था। सल्लक्षणपाल, अनंगपाल तथा महीपाल इस वंशके प्रमुख राजाओंके नाम हैं। (हि पी हा ४ पृ ११०, १११)

—*भट्ट चट्ट*—पूर्वी बंगालमें पालवंशके प्रभुत्वमें आनेके पूर्व ढाकाके आसपास एक वंशके राजा राज्य करते थे। उस वंशका संस्थापक भट्ट कहलाता था। उसके उत्तराधिकारी भी भट्ट कहलाए। (हि. बं हा १ पृ. ९८, ९९)। संभव है यहाँ कविका आशय इसी वंशसे हो। भट्टके किसी उच्चपदके होनेका भी अनुमान किया गया है। इसी प्रकार चट्ट भी कोई उच्च पद हो सकता है।

९. ४ ६ *हरिवंसिय*—हरिवंशमें उत्पन्न राजाओंसे आशय है। हरिवंश एक प्रसिद्ध पौराणिक राजवंश है। इसी वंशमें ययाति और यदु उत्पन्न हुए थे। यदुके पश्चात् यह वंश यादव वंश भी कहलाने लगा। जैन पुराणोंके अनुसार हरिवर्ष क्षेत्रमें उत्पन्न एक युगल द्वारा जो वंश चलाया गया वह हरिवंश कहलाया।

—*दहिया*—अज्ञात।

—*सुज्जवंस* (सूर्यवंश)—यह एक प्रसिद्ध पौराणिक राजवंश है। इसी वंशमें मान्धाता, हरिश्चन्द्र, दिलीप तथा रघु

जैसे प्रतापी राजा हुए हैं। इस वंशके राजाओंकी राजधानी अयोध्या थी।
आठवीं नौवीं शताब्दियोंमें राजपूतोंके अस्तित्वमें आनेपर अनेक राजपूत वंश अपनेको सूर्यवंशी कहने लगे थे। ऐसे राजवंशोंमें प्रधान चित्तौडका गहिलोत वंश है। बप्पारावल इस वंशका संस्थापक माना जाता है। महाराणाप्रताप इसी वंशमें उत्पन्न हुए थे। सम्भव है यहाँ ऐसा ही कोई वंश कविकी दृष्टिमें रहा हो।
—*मुंडिय*—वर्तमान बस्तर प्रदेशकी एक जनजाति मुणिया या मुडिया कहलाती है। सम्भव है इसी जनजातिके किसी राजाको यहाँ मुंडियसे निर्दिष्ट किया हो। यहाँ शकोंके राजासे भी आशय हो सकता है क्योंकि वे शक—मुरुण्ड कहे जाते थे, और कनिंघम महोदयके अनुसार जिन्हें आज मुडिया कहा जाता है वे ही पहिले मुरुण्ड नामसे ज्ञात थे (ला. इं. पृ. ३६३)। मुरुण्डवंश द्वारा भारतपर राज्य किए जानेका उल्लेख हमें ति. प. (४ १५०६) में प्राप्त होता ही है। संभव है कविकी दृष्टिमें वे ही रहे हों और उन्हें यहाँ मुंडियसे निर्दिष्ट किया हो।
—*मोरिय* ( मौर्य )—इतिहास प्रसिद्ध मौर्यवंश जिसमें सम्राट् अशोक उत्पन्न हुआ था। एक मौर्य वंशने सातवीं और आठवीं शताब्दियोंमें चित्तौड़ तथा उदयपुरके आसपासके प्रदेशपर राज्य किया। कविका संकेत यहाँ अधिक प्राचीन और अधिक प्रसिद्ध मौर्यवंशकी ओर ही होगा।

९.४.७ *इक्खायवंस* (इक्ष्वाकु वंश)—सूर्य वंशका ही दूसरा नाम इक्ष्वाकु वंश है। चूँकि सूर्यवंशके प्रथम राजाका नाम इक्ष्वाकु था अतः यह वंशको इक्ष्वाकु वंश भी कहा जाने लगा। जैनपुराणोंके अनुसार आदि तीर्थंकर ऋषभदेवने अपने शैशव कालमें, इन्द्र द्वारा लाये गये एक विशाल इक्षुको देखकर उसकी ओर अपना हाथ बढ़ाया था तबसे उनका वंश इक्ष्वाकुवंश कहा जाने लगा (त्रि.च.१.२.६५५,६५९)। इक्ष्वाकुवंशके नामकी यह कथा यत्किञ्चित भेदसे आ. नि. (१८६) में भी पाई जाती है। आ. नि. (२०४) में क्षत्रियोंके इक्षुभोजी होनेके कारण उन्हें इक्ष्वाकु कहे जानेका भी उल्लेख है। पद्मचरित (५.४) के अनुसार भरत चक्रवर्तीके महा प्रतापी पुत्रका नाम अर्क था; चूँकि अर्कका अर्थ सूर्य होता है अतः इक्ष्वाकुवंश सूर्यवंश भी कहा जाने लगा।

—*सोमावतार* (सोमावतार)—सोमवंशी राजाओंसे आशय है। इस वंशका संस्थापक पुरुरवा था। एक मतके अनुसार इस वंशका प्रारम्भ मनु वैवस्वतकी पुत्री इलाने किया था अतः इस वंशको ऐल वंश भी कहते हैं। इस वंशकी राजधानी प्रतिष्ठानपुर थी। इस वंशमें नहुष, ययाति, दुष्यन्त तथा भरत आदि प्रसिद्ध राजा हुए हैं। इसी वंशमें कुरु नामक एक प्रतापी राजा हुआ अतः यह वंश कुरु वंश भी कहलाया। दुर्योधन, युधिष्ठिर आदि इसी वंशमें उत्पन्न हुए थे। जैन पुराणोंके अनुसार बाहुबलीके पुत्रका नाम सोमयश था, इस कारणसे उसके द्वारा चलाया गया वंश सोमवंश कहलाया (पद्म. च. ५.११से१३)।

दसवीं शताब्दिके प्रारम्भमें दक्षिण कोसल (वर्तमान महाकोसल) में एक राजवंश राज्य कर रहा था जो सोमवंश कहलाता था। इस वंशके प्रथम राजाका नाम शिवगुप्त था। ( हि. पी. व्हा.४ पृ. १४५ )। सम्भव है यह वंश भी कविकी दृष्टिमें रहा हो।

—*बुडराय कुलिय*—इसका अर्थ बुद्धराज कुलोत्पन्न होता है। छठवीं शताब्दिके उत्तरार्धमें कलचुरी वंशके राजा मालवा, महाराष्ट्र तथा गुजरातमें राज्य कर रहे थे। इसी वंशमें बुद्धराज नामका एक राजा हुआ था। इसके वंशज आठवीं शताब्दिमें भी पश्चिम भारतपर राज्य कर रहे थे। सम्भवतः इन्हीं राजाओंसे यहाँ कविका आशय हो। किन्तु कलचुरि वंशका उल्लेख कविने अलगसे किया है। बुडाराय कुलियका पाठान्तर 'करवालं कुलिस' है। इसका अर्थ 'तलवारके समान कठोर' किया जाकर इसे पमारका विशेषण मानना होगा।

—*छिन्दा*—अर्थ स्पष्ट नहीं है।

—*पमार*—यह वंश परमार नामसे अधिक प्रसिद्ध है। यह दशवीं शताब्दिका एक प्रसिद्ध राजवंश है। इस वंशका राज्य मालवामें तथा राजधानी धारामें थी। दसवीं शताब्दिके दूसरे चरणमें इस वंशका राजा वैरिसिंह था जो वज्रट नामसे भी विख्यात था। उदयपुरप्रशस्तिसे हमें ज्ञात होता है कि वैरिसिंहने खड्गके बलसे यह सिद्ध किया था कि धारा नगरी उसीकी है। सम्भव है 'करवाल कुलिस' विशेषण पमारके लिए इसी सन्दर्भमें प्रयुक्त किये गये हों। इसी वंशमें भोज नामका प्रसिद्ध राजा हुआ था जिसका नाम साहित्य तथा दन्त-

कथाओंमें आज भी सुरक्षित है।

९.४८ रट्टउड (राष्ट्रकूट)—यह दक्षिण भारतका एक अत्यन्त प्रसिद्ध राजवंश है। इस वंशके राजाओंने आठवीं तथा नौवीं शताब्दियोंमें पूरे दक्षिण भारतपर राज्य किया। राष्ट्रकूट राजाओंकी राजधानी मान्यखेट थी। अमोघवर्ष प्रथम इस वंशका सर्व प्रसिद्ध राजा है। इस वंशका अन्तिम राजा इन्द्रायुध चतुर्थ सन् ९८२ में, चालुक्य वंशीय राजा तैलप द्वारा रणमें हराए जानेके पश्चात् मृत्युको प्राप्त हुआ।

*—सोलङ्किय*—चालुक्यवंश सोलङ्का भी कहलाता था (पी ३ पृ २३०)। चालुक्योंके चार वंशोंने भिन्न भिन्न शताब्दियोंमें भारतके भिन्न भिन्न क्षेत्रोंपर राज्य किया। सातवीं शताब्दिमें वातापीका चालुक्य वंश हुआ। दसवीं शताब्दिके मध्यमें गुजरातमें चालुक्य-वंशी मूलराजने अन्हिलपट्टनको राजधानी बनाकर एक विशाल राज्यकी स्थापना की थी। इन दो प्रसिद्ध वंशोंके अतिरिक्त सौराष्ट्र, कल्याणी, तथा वेंगीके चालुक्य वंश भी हुए हैं। यहाँ किस वंशके राजाओंसे कविका आशय है कहना कठिन है।

*—चाउहाण*—राजपुतानाका एक प्रसिद्ध राजवंश जिसे चाहमान तथा चौहान भी कहा जाता है। आठवीं शताब्दिके उत्तरार्धमें इस वंशका संस्थापक वासुदेव शाकम्भरी (शाम्भर) झीलके आसपासके क्षेत्रपर राज्य कर रहा था। दसवीं शताब्दिके दूसरे चरणमें इस वंशका सिंहराज चौहान उस क्षेत्रका स्वामी था। चौहान नामके अन्य वंशोंने नड्डुल, धोलपुर तथा परतापगढ़में राज्य स्थापित किये थे। ये सब वंश नौवीं तथा दसवीं शताब्दियोंमें हुए हैं।

*—पडिहार* (प्रतिहार)—राजपुतानेका एक प्रसिद्ध राजवंश जिसकी राजधानी पहिले भिनमाल तथा बादमें कन्नौज थी। इस वंशके राजा आठवीं शताब्दिके मध्यसे दसवीं शताब्दिके मध्य तक समूचे उत्तर भारतके स्वामी रहे। नागभट्ट इस वंशका प्रथम ख्यातिप्राप्त राजा था। राज्यपाल तथा त्रिलोचनपाल इस वंशके अन्तिम राजा थे। सन् १०१७ में सुलतान महमूदके आक्रमणसे इस वंशका अन्त हुआ।

*—डुन्डु*—इस नामके वंश या राजाका पता नहीं चल सका। प्रभावक चरित (पृ ३९) में कन्नौजकी गद्दीपर आमके पुत्र दुदुकके बैठनेका उल्लेख हुआ है। दुदुक सन् ८९० में सिंहासनारूढ़ हुआ था। सम्भव है डुडुसे कविका आशय इसी दुदुकसे रहा हो।

*—कलचुरी*—यह मध्य भारतका एक प्रसिद्ध राजवंश है। इस वंशके राजाओंकी राजधानी त्रिपुरी था जो आज मध्यप्रदेशमें जबलपुरसे छह मील दूर स्थित तेवर नामका गाँव है। इस वंशके राज्यक्षेत्रको डाहलमण्डल या चेदि कहा जाता था। कोकल्ल प्रथम इस वंशका प्रथम राजा था जो सन ८४५ में गद्दीपर बैठा तथा ८७८ तक राज्य करता रहा। दसवीं शताब्दिके दूसरे चरणमें युवराज प्रथम डाहलमण्डलका स्वामी था।

९.४९ चन्देल—यह मध्य भारतका एक प्रसिद्ध राजवंश है। इस वंशके राजाओंने दसवीं शताब्दिमें बुन्देलखण्डपर राज्य किया। इस वंशके राजाओंकी राजधानी खर्जुरवाहक (खजुराहो) तथा महोबा थी। नन्नुक इस वंशका संस्थापक था। इस कारणसे, जिस प्रदेशपर वह राज्य करता था उसे जेजाकभुक्ति तथा उसके वंशके राजा जेजाकभुक्तिके चन्देल कहे जाने लगे (हि पी क्ला ४,पृ ८९)। इस वंशका राजा यशोवर्मन् दसवीं शताब्दिके दूसरे चरणमें जेजाकभुक्तिका स्वामी था।

*—भयाणा तथा सगणिकुभ* ये दोनों चन्देलके विशेषण हैं। सगणि कुभका अर्थ शकोंको भयभीत करनेवाले या शकोंका क्षय करनेवाला किया जा सकता है। खजुराहोके शिलालेखसे हमें ज्ञात होता है कि "यशो वर्मन्‌ने खसोंकी सेनाओंकी समानता की तथा काश्मीरी योधा उसके समक्ष कालकवलित हुए ।" (हि पी क्ला ४ पृ ८४)। इस शिलालेखके प्रकाशमें सगणिकुभ विशेषण सार्थक प्रतीत होता है।

*—रणकङ्खिय*—इसका अर्थ रणकी इच्छा करनेवाला होता है। चन्देलराज यशोवर्मन् तथा उसके पिता हर्षने अनेक युद्ध किए थे अतः चन्देलोंके लिए यह उपयुक्त विशेषण है।

*—भट्टिय*—इस शब्दका अर्थ विष्णु होता है (दे मा ६ १००) किन्तु यहाँ वह विष्णुके भक्तके अर्थमें प्रयुक्त किया गया है। चन्देलराजवंश विष्णुका भक्त था जैसा कि चन्देल राजा यशोवर्मन् द्वारा खजुराहोमें एक प्रसिद्ध

मन्दिर बनवाकर उसमें विष्णुकी मूर्ति स्थापित करनेसे स्पष्ट है (प्री. इं. पृ. २३८,२३९ तथा हि.पी.ह्वा. ४ पृ. ८४)।

९. ४. १९ चावडा—नवीं तथा दसवीं शताब्दिके आरम्भमें गुजरातमें राज्य करनेवाले दो राजवंश चावोटक, चाप या चापी तथा चावडा कहलाते थे। वर्धमान तथा अन्हिलपाटक इनकी राजधानियाँ थीं। सन् ९४२ में मूलराज सोलङ्कीने इन दोनों वंशोंका अन्त किया।

—मल्ल—भगवान् बुद्धके समय मल्ल जनजातिके दो गणराज्य थे। एककी राजधानी पावा और दूसरेकी कुशीनारा थी ( हि. इं. पृ. ४९ )।

—टक्क ( टंक )—जैन-ग्रन्थोंमें इस देशका बहुधा उल्लेख हुआ है। उन ग्रन्थोंमें इसे एक अनार्य देश बताया है। अभीतक यह अज्ञात है कि कौनसा भूभाग टक्क नामसे ज्ञात था ( ला. इं पृ. ३४२ )।

—कच्छाहिव ( कच्छाधिप )—दसवीं शताब्दिके मध्यमें कच्छपर फूलका पुत्र लाखा ( लक्ष ) नामका राजा राज्य करता था। मूलराज सोलंकीने उसे युद्धमें परास्त कर कच्छदेशपर अपना अधिकार जमाया था। ( हि. पी. ह्वा. ४. पृ. १०३ )। सम्भव है उसी लाखासे यहाँ कविका आशय हो।

—सेंधव—सिंधु देशके राजासे आशय प्रतीत होता है। सम्भव है कविकी दृष्टिमें आठवीं तथा नौवीं शताब्दियोंमें पश्चिम सौराष्ट्रपर राज्य करनेवाला सैंधव राजवंश रहा हो। इस वंशकी राजधानी भूटाम्बिलिका या भूमिलका थी। सन् ९१५ में या उसके आसपास इस राजवंशका अंत हो गया प्रतीत होता है। ( हि. पी. ह्वा. ४. पृ. ९८, ९९, १०० )।

—कुडुक्क—कुर्गदेश स्थानीय भाषामें कोडगु कहा जाता है। कुडुक्कसे आशय उसी प्रदेशसे है। ( ला.इ.पृ.३०० ) दशवीं शताब्दिके मध्यमें वहाँ कोई स्वतन्त्र राज्य नहीं था।

९. ५. १ पंचवण्ण ( पंचवर्ण )—अत्यन्त प्राचीन कालमें सम्भवतः पाँच रंगोंका ही ज्ञान था जैसा कि स्था. सू. ( ४८५ ) से ज्ञात होता है। वहाँ किण्हा ( कृष्ण ), नीला, लोहिया ( लोहित ), हालिद्दा ( हरित् ) तथा सकिला ( शुक्ल ) रंगोंका ही नाम बताया गया है। प्रस्तुत संदर्भमें पंचवण्ण सभाका विशेषण है इससे यहाँ उसका लाक्षणिक अर्थ रंगबिरंगी या सजी-धजी लेना अधिक उपयुक्त होगा।

९. ६. ७ बंभव्वलु ( ब्रह्मबलः )—यह दूतका नाम है। अन्य पार्श्वनाथ चरित्रोंमें दूतका नाम पुरुषोत्तम बताया गया है तथा उसे सागरदत्तमंत्रीका पुत्र कहा है ( पार्श्व च. ४. ५४८ )।

९. ७. २. कुसत्थल ( कुशस्थल )—यह कान्यकुब्ज ( कन्नौज ) का दूसरा नाम है। ( हि. इं. पृ. ९३ )

९. ७. ३. सक्कवम्म ( शक्रवर्मा )—यह कुशस्थलीके राजाका नाम है। अन्य पार्श्वनाथ चरित्रोंमें कुशस्थलीके राजाका नाम नरधर्म ( देखिए सि. पा. पृ. १५४ ) या नरवर्म ( देखिए पार्श्व. च. ४. ४४२ ) तथा उसके पुत्रका नाम प्रसेनजित बताया है। उन ग्रन्थोंमें हयसेन तथा कुशस्थलके राजाका कोई सम्बन्ध नहीं बताया किन्तु इस ग्रन्थमें शक्र-वर्माको हयसेनका श्वसुर बतलाया है।

९. ९. ६. णियदुहिय······। त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित, सिरिपासनाहचरिय, पार्श्वनाथ चरित्र आदि ग्रन्थोंमें रविकीर्ति ( प्रसेनजित ) की कन्याके किन्नर-युगल द्वारा पार्श्वकी प्रशंसा सुनकर पार्श्वके प्रति अनुरक्त होनेका वर्णन है। अपनी कन्याको पार्श्वके प्रति अनुरक्त पाकर ही कुशस्थल नृपने हयसेनके पास विवाहका प्रस्ताव भेजा था। कलिंग-नृप प्रसेनजितकी कन्यासे विवाह करनेका इच्छुक था अतः ज्योंही उसने उक्त प्रस्तावके भेजे जानेकी सूचना पाई त्यों ही वह कुशस्थल नगरपर आक्रमण करनेके लिए उद्यत हुआ।

९.११.११. गज्जंतु, महामयमत्तउ तथा पवित्थरिउ ये तीनों उउग्ग णराहिउके विशेषण हैं। इन सबमें प्रथमा विभक्ति तृतीयाके अर्थमें प्रयुक्त हुई है।

## दसवीं संधि

१०. ३. ६ कउ—गर्जनाके अर्थमें प्रयुक्त हुआ है।

१०. ४. ८. सेनाके वर्णनमें सिंह जुते हुए रथोंका वर्णन प्रवरसेनकृत सेतुबंध काव्यमें किया गया है। उस ग्रन्थमें विभीषणके पुत्रकी सेनाको सिंहयुक्त रथोंसे सज्जित बताया गया है ( से. ब. १२.६५ )।

१०. ५. १. इस कडवकमें यात्राके समय जिनका दर्शन शुभ होता है ऐसी अड़तालीस वस्तुओं या प्राणियोंका उल्लेख हैं।

जिन जिन ग्रन्थोंमें उन वस्तुओं या प्राणियोंके दर्शनको शुभ बताया है उनका उल्लेख नीचे किया जा रहा है :—

—*गय* ( गज )— मु चि. ( ११ १०० ) तथा भ स ( १३ ४९ ) में गजको शुभ माना है। बृ स के ९९ वें अध्यायमें गजकी भिन्न भिन्न चेष्टाओंके फलोंपर विस्तारसे विचार किया गया है।

—*वसह* ( वृषभ )—भ स ( १३ ५० ) में इसे शुभ माना है किन्तु वहाँ श्वेत वृषभका उल्लेख है। मु चि में गौका शुभ बताया है।

—*सीह* ( सिंह )—भ स ( १३ ५० ) में इसके शुभ होनेका उल्लेख है।

—*काइल* ( कोकिल ), पारावय ( पारावत ) तथा हसके निनादके शुभ होनेके बारेमें उल्लेख प्राप्त नहीं हो सका। बृ स ( ८६ २६ ) में यह कहा गया है कि वसतके समय कोकिल निष्फल होता है। क्रौंचके स्वरको भ स ( १३-५० )में राजाके लिए जय-सूचक बताया है। मु चि. ( ११ १०५, १०७ ) में कपोत, खञ्जन आदि पुरुष-सज्ञक पक्षियोंको वाम भागमें तथा सब पक्षियोंको दाहिनी ओर शुभ बताया है।

१० ५ २ चामियर, दोलय तथा तिलके यात्रामें शुभ होनेका उल्लेख प्राप्त नहीं हो सका।

—*रयण* ( रत्न )—मु चि ( ११ १०० ) में रत्नोंको शुभ कहा है। रत्नोंमें मोत्तिय, पवाला तथा सेयगु जका भी समावेश होता है। इन तीनोंका उल्लेख अगली सातवीं पक्तिमें किया गया है।

—*पउमपत्त* ( पद्मपत्र )—इसके शुभ होनेका उल्लेख प्राप्त नहीं है। मु चि ( ११ १०० ) में कमलको शुभ बताया है।

१० ५ ३ *सरिसव* ( सर्षप ), गोरोयण ( गोरोचन ), इक्खु ( इक्षु ) कुमारि तथा वत्थ ( वस्त्र ) के शुभ होनेका उल्लेख मु चि ( ११ १००, १०१ ) में प्राप्त है।

—*सालि* ( शालि ) सास ( शस्य ) तथा सन्दुलके दर्शनके शुभ होनेका उल्लेख कहीं प्राप्त नहीं है किन्तु मु चि ( ११ १०१ ) में अन्नके दर्शनको शुभ बताया है।

—*जएएसलोउ*—यज्ञ करनेवाले मनुष्योंके दर्शनके शुभ होनेका उल्लेख कहीं प्राप्त नहीं हो सका। मु चि ( ११ १०१ ) में वेदध्वनिके शुभ होनेका उल्लेख है।

१० ५ ४ *सिरिखण्ड* ( श्रीखण्ड )—चन्दनके दर्शनके शुभ होनेका उल्लेख रि म ( १८९ ) में किया गया है किन्तु वहाँ यात्राका उल्लेख नहीं है।

—*धरणिफल*—इसका अर्थ पृथिवीपर गिरे हुए फल किया गया है। पृथिवीपर गिरे हुए फलोंको मु चि ( ११ १०० ) में शुभ बताया है।

—*सियवत्थ* ( सितवस्त्र )—रि म ( १८९ ) में इसका दर्शन शुभ माना गया है, किन्तु वहाँ यात्राका उल्लेख नहीं है।

[illegible] उल्लेख कहीं प्राप्त नहीं है। भ स ( १३-५७ ) में इसके दर्शन [illegible] चि ( ११ १०२ ) में भी अशुभ कहा है। [illegible] शुभ होती ही है, उसके शुभ होनेका उल्लेख आवश्यक क्या रहा हो ?

१० ५ ५ *गोमउ* तथा *पियगु* के शुभ होनेका उल्लेख प्राप्त नहीं हो सका।

१० ५ ५ *भिगारु कुभु* ( भृगारः कुम्भम् ) कलश तथा कुम्भको क्रमश रि स ( १८९ ) तथा मु चि में शुभ बताया है किन्तु मु चि में भरे हुए कुम्भका उल्लेख है।

—*पजलतहुआसणु* ( प्रज्वलत् हुताशन )—जलती हुई अग्निको मु चि ( ११ १०० ) तथा भ स ( १३ ४९ )में शुभ कहा गया है।

—*रयणथभु* ( रत्नस्तम्भ )—इसके शुभ होनेका उल्लेख प्राप्त नहीं।

१० ५ ६ *आलवणि*, काहल, घंट तथा तूरके यात्राके समय शुभ होनेका अलगसे तो उल्लेख नहीं है किन्तु वाद्योंको मु चि ( ११ १०० ) में शुभ बताया है। भ स ( १३ ११९ )में यह कथन किया गया है कि भेरी, शख, मृदग आदि वाद्योंके अच्छे या बुरे स्वर क्रमश शुभ या अशुभ होते हैं।

—हय.—मु. चि ( ११. १०१ ) में हयके दर्शनको यात्राके समय शुभ बताया है। बृ. सं. में अश्वकी भिन्न-भिन्न चेष्टाओंके फलोंपर विचार किया गया है। भ. सं. में भी इसकी चेष्टाओंके फलोंका विस्तारसे वर्णन किया गया है।

—छत्त ( छत्र )— मु. चि. ( ११. १०० ) तथा रि. स. ( १८९. ) में छत्रके दर्शनको शुभ बताया है।

१०. ५. ७-गन्धोवउ ( गंधोदक )- इसका अर्थ सुगन्धित द्रव्य या जिनप्रतिमाके प्रक्षालके पश्चात्का जल होता है। यह जल सर्वदा शुभ माना जाता है।

—कुसुमई ( कुसुमानि )-मु. चि. ( ११. १०० ) में फूलोंको शुभ बताया है। रि. स. में यूथिका कुसुमको शुभ कहा है।

—ण्हवण ( स्नपन )- स्नानसे कविका आशय स्नान करनेवालेसे होगा। इनका दर्शन यात्रामें शुभ हो यह उल्लेख कहीं प्राप्त नहीं है।

१०. ५. ८ बंभण ( ब्राह्मणाः )—ब्राह्मणोंके दर्शनको मु. चि ( ११.१०० )में शुभ बताया है।

—आहरण ( आभरण )—आभूषणोंके शुभ होनेका उल्लेख कहीं प्राप्त नहीं है।

१०. ६. १ इस कडवकमें इक्कीस अस्त्र-शस्त्रोंके नाम आए हैं, उनमें-से—

( अ ) सर[1] ( शर )—तथा चाप[2] धनुषके समानार्थी शब्द हैं।

( आ ) खुरुप्प[3] ( या खुरप्प-क्षुरप्र )—अद्धेंदु ( अर्धेन्दु ), णाराय[4] ( नाराच ) तथा कणय[5] ( कनक ) भिन्न-भिन्न प्रकारके बाण हैं।

( इ ) तोमर[6], भल्ल[7], कुंत[8] तथा वावल्ल[9] भालाके प्रकार हैं।

( ई ) तिसूल[11] ( त्रिशूल ), सव्वल[12], सत्ति[13] ( शक्ति ) ये तीनों भालेके ही प्रकार हैं किन्तु ये समूचे लोहेके ही होते थे।

( उ ) करवाल[14] तथा असिपत्त[15] ये दोनों तलवारके ही नाम हैं।

( ऊ ) चित्तदंड[16] ( चित्रदण्ड )—एक प्रकारका लट्ठ था जिसके एक सिरे पर अनेक नुकीले कीले होते थे।

( ए ) मुग्गर[17] ( मुद्गर )—तथा घण[18] ( घन ) ये गदा तथा हथौड़ेके आकारके शस्त्र थे।

( ऐ ) रेवंगि[19]—इस शस्त्रका विशिष्ट आकार ज्ञात नहीं हो सका पर प्रतीत होता है यह करौंत जैसा कोई शस्त्र था।

( ओ ) पट्टिस[20]—यह एक प्रकारकी तलवार थी जिसका फल तलवारकी अपेक्षा लम्बा और लचीला होता था।

( औ ) चक्क[21] ( चक्र )—यह एक गोलाकार अस्त्र था जिसकी परिधि पर अनेक नुकीले तथा पैने कीले लगे रहते थे।

१०. ७. १ देवघोष ( देवघोष )—यह पार्श्वनाथके रथका नाम है। अन्य पार्श्वनाथ चरित्रोंमें इसका उल्लेख है कि पार्श्वनाथ-द्वारा संग्राम-यात्रा प्रारम्भ करते समय उनके पास इन्द्र-द्वारा भेजा गया रथ मातलिने प्रस्तुत किया। ( सि. पा. पृ. १५९ तथा पार्श्व. च. ४.५६८ )।

१०. ९. ८ सरयाचलरूवधारि ( शरदाचलरूपधारिणी )—यह नारीका विशेषण है किन्तु इसके अर्थके बारेमें कुछ सन्देह है। 'सरयाचल'का अर्थ यदि शरदभ्रचल लिया जाता है तो पूरी उक्तिका अर्थ यह होगा—शरद्कालीन मेघोंके समान चंचल रूपको धारण करनेवाली।

१०. १०.३ कंकालिय—इस शब्दका अर्थ भी पूर्णतः स्पष्ट नहीं है। कंकालि दुर्गाके एक रूपका नाम है। यहाँ कंकालियसे तात्पर्य दुर्गाके भक्तसे हो सकता है। दुर्गाके ये भक्त मंत्र-सिद्धिके लिए रात्रिमें उस देवीकी पूजा अर्चना किया करते थे।

## ग्यारहवीं संधि

११. १. २ सुवयलिहे—इसमें तृतीया विभक्तिके लिए षष्ठी विभक्तिका प्रयोग किया गया है। यह पासणदेरेंका विशेषण है।

११. १. ५ खंडंतु मणु—प्रतीत होता है यहाँ कविने मानके अर्थमें मन शब्दका प्रयोग किया है। मानखण्डन करना एक अभिव्यक्ति है।

११. १ १३ रवि सणि मगलु–रवि शनि तथा मगलका योग अत्यन्त अशुभ होता है तथा उसका फल प्रायः मृत्यु है ( शा प्र. धा. का. १० )।

११ २ १५. वेदल—( द्विदल )—दो टुकड़ेसे तात्पर्य अग भग करनेसे है।

११ ४ १० जालन्धर—भारतके उत्तर पश्चिममें वर्तमान एक राज्य जो त्रिगर्त भी कहलाता था। प्राचीन कालमें यह एक विस्तृत राज्य था जिसकी सीमा पूर्वमें मण्डी और सुकेत तथा पश्चिममें शतद्रु तक थी ( हि इ पृ ८६)। यहाँ उस देशके वीरोंसे आशय है।

११. ४.१० सस—९.४४ पर दी गयी टिप्पणी देखिए।

—*हिम्मार*—हिमालयकी तराईमें वर्तमान राज्योंसे आशय प्रतीत होता है।

—इस 'हिम्मार' शब्दका पाठान्तर 'हम्मीर' है। यदि यह पाठान्तर ग्रहण किया जाता है तो उसका आशय मुसलमान शासकोंसे होगा क्योंकि उनकी उपाधि अमीर थी। 'हम्मीर' 'अमीर'का ही रूप प्रतीत होता है। दसवीं शताब्दीमें सिन्ध तथा पंजाबमें मुसलमानोंके राज्य वर्तमान थे।

—*कीर*–यह वर्तमान कांगडा क्षेत्रका पुराना नाम है। नौवीं शताब्दीमें पालवंशीय धर्मपालने यहाँके शासकको परास्त किया था तथा कान्यकुब्जमें किए गये अपने राजदरबारमें उसे उपस्थित होने और भेंट ( उपहार ) देनेके लिए बाध्य किया था ( हि पी व्हा ४ पृ १०१ )।

—*मालवाय*–उज्जैन तथा विदिशाके आसपासका क्षेत्र मालवा कहलाता है। उसी देशके योधाओंसे यहाँ आशय है।

११ ५ १० कोसल—महात्मा बुद्धके समय जो सोलह महाजनपद थे कोसल इनमेंसे एक था, इसकी राजधानी अयोध्या थी, इसे साकेत भी कहा जाता था। आठवीं शताब्दीके पश्चात्से यह क्षेत्र भी जिसे आजकल महाकोसल नाम दिया है, दक्षिण कोसल या कोसल कहलाने लगा था। यहाँ कोसल देशके वीरोंसे आशय, सम्भवतः यही पुराने कोसल क्षेत्रसे आए योधाओंसे होगा।

—*लाड* ( *लाट* )—पश्चिम भारतमें माही और किम नदियोंके बीचके प्रदेशको लाट देश कहा जाता था। किन्हीं विद्वानोंके मतसे लाट गुजरातका पुराना नाम है। यथार्थमें लाट देशका सीमा तथा क्षेत्रके सम्बन्धमें विद्वानोंमें बहुत अधिक मत भेद है ( हि० इ० पृ० २८७ )।

११ ५ ११ *तावियड*–( तापीतट )—तापी नदीका वर्तमान नाम ताप्ती है। यह नदी वर्तमान मध्यप्रदेशके बैतूल जिलेमें स्थित मुलतापी नामक नगरके एक तालाबसे निकलकर पश्चिमकी ओर बहती हुई अरब सागरमें गिरी है। चूँकि ताप्ती के मुखके आसपासका क्षेत्र भृगुकच्छ नामसे विख्यात था तथा कवि उसका निर्देश पहले कर चुका है अतः यहाँ उसका दृष्टिमें भृगुकच्छके पूर्वका प्रदेश रहा होगा। उस क्षेत्रको आज खानदेश कहा जाता है।

—*विडिर*—यह अज्ञात है।

—*वरट्ट*—सभव है यह जरट्ट हो। वर्तमान कच्छको जरटदेश भी कहा जाता था ( हि० पी० व्हा० ४ पृ० १०१ )। किन्तु पूर्व पंक्तिमें ही कच्छका उल्लेख किया जा चुका है। ऐसी स्थितिमें यह मानना होगा कि कविने उस क्षेत्र का उल्लेख भिन्न भिन्न नामोंसे दो बार किया है।

११ ५.१४ *णहयलेण* ( नभस्तलेन )—यहाँ तृतीया विभक्तिका उपयोग पंचमी या सप्तमी विभक्तिके लिए हुआ है।

११ ६ ३ *पहावईवप्पु* ( प्रभावती-पिता )—रविकीर्तिकी कन्याका नाम प्रभावती था अतः यहाँ रविकीर्तिसे आशय है।

११ ६ ११ *भगवई* ( भगवती )—किस देवीसे यहाँ आशय है यह स्पष्ट नहीं है। सम्भव है पार्श्वनाथकी शासनदेवी पद्मावतीसे यहाँ तात्पर्य हो।

११ ७ १० *सलह* ( सलेश्या· )—एसा शब्द धारके अर्थमें प्रयुक्त होता है अतः धारवाले अर्थात् पैनेसे यहाँ तात्पर्य है।

११ ८ १३,१४ *पच वीर*—पाँच वीरोंमेंसे दोके नाम कल्याणमल तथा विनयपाल हैं अन्य दो वीर गुर्जर तथा तडकसे निर्दिष्ट हैं किन्तु पाँचवेंके नामका निर्देश नहीं है।

११ ९.९ *तुम* ( त्वम् )—अपभ्रंशके तुहुका प्राकृत रूप तुम है ( हे० ८ ३ ९९ )।

११ ९.१५ *सुएऊण* ( श्रुत्वा )—प्राकृत भाषामें 'ऊण' प्रत्यय सस्कृतके 'क्त्वा'के अर्थमें प्रयुक्त किया जाता है ( हे० ८ १ २८ तथा ८ ३ १५७ )।

११ ९.२२ *गहीऊण* ( गृहीत्वा )—ऊण प्रत्ययके पूर्व गहधातुमें ईका आदेश होता है ( हे ८ ३ १५७ )।

## बारहवीं सन्धि

१२. ४. ३ *कएणवरंतउ*—यहाँ संकेत यवनराजके उस सन्देशकी ओर है जिसके-द्वारा उसने रविकीर्तिकी कन्या प्रभावतीसे विवाह करनेका प्रस्ताव किया था।

१२. ५. ९ *सारहीणु*—पंक्तिमें जो दो सारहीण शब्द आए हैं उनमेंसे प्रथमका अर्थ 'शक्ति रहित या पौरुषहीन' है तथा दूसरे का 'सारथिके द्वारा' है। दूसरा सारहीण—सारथिनाका, अपभ्रष्ट रूप है।

१२.६.१० *कोणु*—इस शब्दका अर्थ काला होता है। राहु और केतु दोनों ग्रह तमग्रह कहलाते हैं। तमका अर्थ भी काला ही है; अतः यहाँ कोणु गहसे आशय केतुसे है।

१२. ७. ८ *मज्झम्मि* ( मध्ये )—प्राकृतभाषामें पुलिंग—नपुंसलिंग सप्तमी एकवचनकी विभक्ति 'म्मि' है ( हे. ८.३.११ )। अपभ्रंशमें मज्झे या 'मज्झि' रूप होगा।

१२.९.१६ *अहवइ भुवणे*....।—आशय यह है कि जो व्यक्ति जगमें महान् और समर्थ है उसके विरुद्ध दूसरा व्यक्ति रणमें कुछ नहीं कर सकता; वह केवल अवनत ही हो सकता है।

१२.१०.१६*हलुयारउ*—लघुकमें वर्ण व्यत्यय होकर हलुय शब्द बना है; तदनन्तर उसमें तरम् प्रत्यय जोड़ा गया है। बुंदेली में हलकवार शब्दका प्रयोग इसी अर्थमें आज भी होता है।

—*डहारउ*—डहर शब्दका अर्थ शिशु, लघु, छोटा या तुच्छ होता है ( दे. ना. ४.२ )। डहार शब्द डहरसे ही बना हुआ प्रतीत होता है। इस पूरी पंक्तिका आशय इस प्रकार है—जो मनुष्य व्यर्थ गर्जन-तर्जन-द्वारा अपने शौर्यका डिंडिमनाद करता है वह हलका तथा तुच्छ समझा जाता है।

१२.१२.२ से २०—इन पंक्तियोंमें प्रयुक्त छन्दका निश्चय नहीं किया जा सकता। पुष्पदंतके महापुराण ( २.३ ) में भी इस छन्दका प्रयोग किया गया है। सम्भव है यह रेवआ नामकी दुवई हो जिसमें कि केवल पाँच ही मात्राएँ होती हैं ( स्व. छं. ७.४ )।

१२.१२.६ *णहु कमइ* ( नभः क्रमते )—छलांग मारनेसे आशय है।

१२.१३.९ *मणपवणखित्तु* ( मनपवनक्षिप्तः )—इस समासमें 'वेग' शब्दका लोप हुआ है। उसका विग्रह इस प्रकार है—मनपवनवेगेन क्षिप्तः। क्षिप्त शब्द यहाँ संचरितके अर्थमें प्रयुक्त हुआ है।

१२.१४.११*पंगु*—यवनराजको यहाँ पंगुकी उपमा दी गई है। कवि वह उपमा देकर यह व्यक्त करना चाहता है कि जिस प्रकार पंगु व्यक्ति अपनी अशक्तताको जानता हुआ भी आवश्यकता आने पर प्राणपणसे लड़नेको उद्यत हो जाता है उसी प्रकारसे यवनराज भी अपनी असमर्थताका अनुमान कर अपनी समस्त शक्तिसे युद्ध करने लगा।

## तेरहवीं सन्धि

१३. २. ८ *सिप*—इस शब्दका अर्थ सिप्प शिल्प या सप्पि ( सर्पिष् ) किया जा सकता है। देशीनाममाला ( ८.२८ ) के अनुसार सिप्पका अर्थ पुआल भी होता है। पर इन तीनोंका सुअवसरसे सम्बन्ध स्पष्ट नहीं है। शिल्पकार्य ( कारीगरीके काम ) को कुछ अंश तक सुअवसरपर प्रस्तुत किए जानेकी कल्पना की जा सकती है।

१३. ६. ३ विवाहके लिए शुभ नक्षत्र मृगशिरा, हस्त, मूल, अनुराधा, मघा, रोहिणी, रेवती, तीनों उत्तरा तथा स्वाती हैं। ये सब वेध रहित होना चाहिए—

"*निर्वेधैः शशिकरमूलमैत्र्यपित्र्याब्राह्मान्त्योत्तरपवनैः शुभो विवाहः।*" मु. चि, ६.५५

१३. ६. ६ यहाँ बुधवार, गुरुवार तथा शुक्रवारको शुभ तथा शेष वारोंको अशुभ बताया है। आरम्भसिद्धिके अनुसार रवि, मंगल तथा शनि क्रूर और शेष सौम्य हैं—

*रविकुजशनयः क्रूराः सौम्याश्चान्ये पादोनफलाः*—आ. सि. १.१६। दिन शुद्धिदीपिकाके अनुसार सोमवार, शुक्रवार तथा गुरुवारके स्वामियोंको सौम्य, मंगल आदि शेष वारोंके स्वामियोंको क्रूर तथा बुधको सहायसम ( मध्यम ) माना गया है—

*चं सु गु सोमा मं स र कूर य बुहो सहायसमो*—दि. दी. २.

तात्पर्य यह है कि सोमवारको किसीने शुभ तथा किसीने अशुभ दिन माना है।

१३. ६. ९ *थिरवारु* ( स्थिरवार )—शनिवारको यहाँ स्थिरवार कहा है, सम्भवतः इसलिए कि शनि कुम्भराशिका स्वामी

है तथा कुम्भ राशि एक स्थिर राशि है। भिन्न भिन्न दिनोंमें विवाह करनेसे उनका परिणाम किसपर कैसा होता है उसे रत्नने इसप्रकार बताया है—

*सोमवारे स्त्रियो नाशः पुरुषस्य शनैर्दिने।*
*रविवारे तु दारिद्र्यमन्ये पारासुशोभना॥*
—वि. मा. ८.३६ की मुहूर्तदीपिका टीका पृ० १६७

१३.६.१० *रविगुरुससिहि असुदहि*—शुभ दिन भी भिन्न-भिन्न कारणोंसे अशुद्ध हो जाते हैं, उदाहरणार्थ यदि रात्रिमें दिखनेवाले ग्रहोंमें से मंगल या शुक्र दिनमें दिख जाएँ तो जिस दिन या जिन दिनों वह दिखाई दे वह दिन या वे दिन अशुद्ध माने जाएँगे ( वि. मा. ७.५६ )। किन्हीं विशिष्ट तिथियोंके किन्हीं विशिष्ट दिनोंपर आनेसे वे दिन भी अशुद्ध हो जाते हैं, जैसे कि रविवारको द्वादशी और चतुर्थी, सोमवारको षष्ठि और एकादशी अथवा बृहस्पतिवारको षष्ठि, अष्टमी और नवमीके आनेसे दग्ध तिथि या विषारव्ययोग हो जाता है, जो सर्वथा वर्ज्य है। इसी कारणसे वे दिन भी अशुद्ध हो जाते हैं ( मु. चिं. १.८,९ )।

१३.६.११ *अत्थमियहिं गुरुभिगुणदहिं*—यहाँ यह कथन किया गया है कि गुरु तथा शुक्रके अस्त रहने पर दीक्षा तथा विवाह शुभ नहीं होते किन्तु अन्यत्र यह बताया गया है कि न केवल उनके अस्तगत रहने पर ही किन्तु उनके बालक तथा वृद्ध होने पर भी किए गए विवाह, चौलकर्म आदि शुभ नहीं होते ( मु. चिं. ५.१६ तथा वि. मा. २.२६ )।

१३.७.१ रवि, राहु, मंगल तथा शनि पापग्रह हैं। क्षीणचन्द्र तथा पापग्रहोंके साथ यदि बुध हुआ तो वह भी पापग्रह हो जाता है—"*क्षीणेंदुर्कमहीसुतार्कतनयाः पापा बुधैस्तैर्युतः*"। इन पापग्रहोंको क्रूरग्रह या असत्‌ग्रह भी कहा जाता है। पापग्रहोंके अतिरिक्त जो ग्रह हैं वे सौम्यग्रह, सत्‌ ग्रह या शुभ ग्रह कहलाते हैं—

*असत्क्रूराद्या पापाश्शुभास्सत्सौम्यसंज्ञिता* —वि. मा. १.७०

१३.७.२ *आलिंगिउ*—आलिंगित दोष एक नक्षत्र-दोष है। क्रूरग्रह जिस नक्षत्रमें हो वह नक्षत्र उस ग्रह द्वारा आलिंगित कहा जाता है। यह नक्षत्र शुभ कार्योंके लिए त्याज्य है—

*नक्षत्रं क्रूरसयुक्तं विधादालिंगितं प्रिये*।—वि. मा. ७.४७ पर मुहूर्तदीपिका टीका।

*अभिधूमिउ*—अभिधूमित भी एक नक्षत्र दोष है। जिस नक्षत्र पर क्रूरग्रह आनेवाला है वह दुष्ट नक्षत्र होता है तथा इस अवस्थाको ही अभिधूमित दोष कहा जाता है—

*क्रूरमुक्तं भवद्दग्धं तदग्रस्थं विधूमितम्*।—वि. मा. ७.४७ पर मुहूर्तदीपिका टीका।

—पवत्तु—र [illegible]
प्रतीत होता [illegible]
आलिंगित, [illegible]

*आलिंगिअस्स पच्छा जे रिक्ख [illegible] मवेइहि॥* दि० टी० १९ की टीका, पृ० ९८

[illegible] कांक्षित या पियासित [illegible]

*धूमिते मरणमायाति तस्मात्त्रीणि त्यजेत् सदा॥*
— [illegible]

—*रविदड्ढु*—दड्ढुके स्थानमें 'दड्ढु' या 'दिट्ठ' पाठ आ [illegible]
द्वारा छोड़ा गया नक्षत्र दड्ढ ( दग्ध ) नक्षत्र होगा।
जा चुका है अतः यहाँ 'दिट्ठ' ( दिष्ट ) ग्रहण करना उपयुक्त होगा। सूर्य अपने स्थानसे सातवें स्थानको या नक्षत्रको पूर्ण दृष्टिसे देखता है। जिस नक्षत्रको अशुभ ग्रह रवि देखता है वह अशुभ होता है, यथार्थमें यह भस्म योग है। उसमें किया गया समस्त कार्य सर्वथा निरर्थक होता है—

*सूर्यर्क्षात् सप्तमं ऋक्षं भस्मयोगं तु तद् भवेत्।*
*यत्किंचित् क्रियते कार्यं तत्सर्वं भस्मसात् भवेत्॥*

१३.७.३ गहलत्तिउ ( ग्रहलत्तितः )—प्रत्येक ग्रह अपने नक्षत्रसे आगे या पीछेके नक्षत्रोंको प्रभावित करता है। इसे ही ग्रह द्वारा लात मारना कहा जाता है तथा जो नक्षत्र इस प्रकार प्रभावित हो वह 'गहलत्तिय' ( ग्रहसे लतयाया गया ) कहा जाता है। बुध पीछेके सातवें नक्षत्रपर, राहु आगेके नौवें पर, पूर्णचन्द्र पीछेके बाबीसवेंपर, शुक्र आगे तथा पीछेके पाँचवें पर, सूर्य आगेके बारहवें पर, शनिश्चर आगेके आठवेंपर, बृहस्पति आगेके छठवेंपर तथा मंगल आगेके तीसरे नक्षत्रपर लात मारते हैं ( मु. चिं. ६.५९ )। जो नक्षत्र किसी ग्रहके-द्वारा लतयाया गया हो वह त्याज्य होता है।

—छादिउ—पातदोषसे तात्पर्य है। हर्षण, वैधृति, साध्य, व्यतीपात, गण्ड तथा शूल योगोंके अन्तमें जो नक्षत्र होगा वह पातदोषसे दूषित होगा।

वेहजुत्त ( वेधयुक्त )—ग्रहोंसे जो नक्षत्र विद्ध ( वेधयुक्त ) हो वह दुष्ट या अशुभ होता है अतः वह त्याज्य है— तद् ग्रहेवेधदुष्टमिति भं विसृजेत्—वि. मा. २.५८. क्रूर ग्रहोंसे विद्ध नक्षत्रका फल प्राणहानि तथा सौम्यग्रहोंसे विद्ध नक्षत्रका फल कर्मनाश है—

*ग्रहवेधयुते चर्क्षे यत्कृतं तद्विनश्यति।*
*क्रूराणां तु हरेत्प्राणान् सौम्यानां कर्मनाशकृत्॥*

—*संज्झागउ ( सन्ध्यागतः ) तथा अंथवणपत्तु ( अस्तमने प्राप्तः )*—इन दो दशाओंको प्राप्त नक्षत्रोंको शुभ कार्योंमें त्याज्य कहा गया है—

*संज्झागयं रविगयं विड्डरसग्गहं विलंबं च।*
*राहुहयं गहभिन्नं विवज्जए सत्तनखत्ते॥ दि. दी. १९की टीका.*

१३. ७. ४ केउ राहु ( केतुराहु )—केतुका फल भी राहुके समान ही होता है अतः वह भी एक पापग्रह है। इस कारणसे जिस नक्षत्रमें वह हो वह आलिंगित होनेसे वर्ज्य होगा—

*यत्नात् त्याज्यं तु सत्कार्ये नक्षत्रं राहुसंयुतम्।*

१३. ७. ५ दसहं मि जोगहं ( दशानां योगानाम् )—अश्विनी आदि चन्द्रमा और सूर्यके नक्षत्रकी संख्या जोड़कर सत्ताइसका भाग देनेसे यदि ०, १, ४, ६, १०, ११, १५, १८, १९, या २० शेष रहे तो दशयोग होता है। चूंकि यह अनिष्टकारी है अतः इसकी शुद्धि आवश्यक है ( मु. चिं. ६.७० )।

१३. ७. ६ तिकोण ( त्रिकोण )—कन्याकी राशि नौवीं तथा वरकी पाँचवीं हो तो त्रिकोण दोष होता है—

*लग्नात् सुतं च नवमं च विदुस्त्रिकोणम्* ।–( वि. मा. १.१४ )।

—*छट्टट्ठ* ( षष्ठाष्ट )—कन्याकी राशि छठवीं तथा वरकी आठवीं हो तो षष्ठाष्टक दोष होता है। मृत्यु इसका फल है ( मु. चिं. ६.३१ )।

१३. ७. ७ *तुलविहुण*·····। तुला, मिथुन तथा कन्या राशियाँ विवाहके लिए शुभ मानी गयी हैं—

*पष्ठतौलिमिथुनेषूद्यत्सु पाणिग्रहः*—बृ. सं. ९९.७.

धणु अद्धलग्गु—धनुराशिको यहाँ अर्धलग्न कहा है। विद्यामाधवीयमें इसे मध्यम प्रकारकी राशि बताया है—

*मध्याः कुलिरझषचापवृषा विवहे*–वि. मा. ८.३५।

१३. ७. ८ कोंडलियहिं·····लेंति—तात्पर्य यह है कि ज्योतिषी-द्वारा शुभग्रहोंको भी ध्यानमें रखकर उनके फल तथा उनके-द्वारा किए गए अशुभ ग्रहोंके प्रतिकार पर भी विचार किया जाना चाहिए।

१३. ७. ९ *तिहिं वज्जिय*—तीनसे यहाँ आशय भकूट, लत्ता तथा गण्डान्त दोषोंसे है। इन तीनों दोषोंके रहनेपर विवाह नहीं किया जाता है। इस कारणसे आवश्यकता आनेपर इन तीनको छोड़कर यदि अन्य कोई ग्रह या नक्षत्र दोष हुआ तो विवाह किया जा सकता है।

—परिविद्धि ( परिवृद्धि ) परिवृद्धिसे आशय दोषोंकी बहुतायतसे प्रतीत होता है। कहनेका तात्पर्य यहाँ यह है कि यदि कुण्डलीके कारण किसी विशिष्ट लग्नमें अनेक दोष हों तो उस लग्नमें विवाह नहीं करना चाहिए।

१३. ८. १ सोमगह ( सौम्यग्रह )—बुध, गुरु तथा शुक्र ये तीन सौम्य ग्रह हैं।

१३. ८. २ *मयलंछणु*·····चवन्ति—चन्द्रमा शुभ तथा अशुभ दोनों ही हैं—*द्वैधीभावश्शशांकस्य*। क्षीणचन्द्र अर्थात् कृष्णपक्ष

का माढ़ेसप्तमीसे शुक्लपक्षकी साढ़ेसप्तमी तकका चन्द्र अशुभ होता है, शेष समयका चन्द्र शुभ होता है। साथ ही यदि शुभदायक चन्द्रमा पापग्रहोंके बीच हो या पापग्रहसे युक्त हो तथा पापग्रहसे सातवें [illegible] तो अशुभ होता है तथा अशुभ चन्द्रमा भी यदि शुभग्रहके नवांशमें हो या मित्रके नवांशमें हो तथा बृहस्पतिसे देखा जाता हो तो शुभप्रद होता है (मु चि ४७)।

१३ ८ ३ पापग्रह सिद्धि—विवाह-लग्नकी प्रथम राशिमें भिन्न-भिन्न ग्रहोंके फलका यहाँ विवरण दिया गया है। बृ स (१०२ १) के अनुसार पहिली राशिमें पापग्रह वैधव्य, सन्तानदुःख तथा दारिद्र्य लाते हैं, सौम्यग्रह कन्याको साध्वी बनाते हैं तथा चन्द्रमा आयुका क्षय करता है।

१३, ८ ४ धनु राशि लग्नका दूसरा स्थान है। इसमें चन्द्रमा नारीको सन्तानवाली बनाता है—

*नारीं प्रसूततनया कुरुते शशाङ्कः —बृ स. १०२ २।*

१३ ८ ५ तीसरे स्थानमें सब ग्रह शुभ होते हैं, केवल राहु कन्याका मृत्यु करता है—

*मृत्युं ददाति नियमात् खलु सैंहिकेयः —बृ. सं १०२ ३।*

मु चि (६८६) के अनुसार तीसरे स्थानमें शुभ तथा क्रूर ग्रह अच्छे नहीं होते।

१३ ८ ८ वराहमिहिरके अनुसार छठवें स्थानका चन्द्र कन्याको विधवा बनाता है तथा छठवें स्थानका शुक्र दारिद्र्य लाता है (बृ स १०२ ६)। मु चि (६८६) के अनुसार छठवें स्थानके चन्द्र और शुक्र शुभ नहीं होते।

१३ ८ ९ सातवें स्थानके मंगल, बुध, बृहस्पति, राहु, सूर्य, चन्द्र तथा शुक्रका फल क्रमशः वैधव्य, बन्धन, वध, क्षय, धननाश, व्याधि, प्रवास तथा मृत्यु है (बृ स १०२ ७)

सातवें स्थानको जामित्र कहा जाता है। उसमें किसी भी ग्रहकी उपस्थिति सदोष होती है—

*एको वा यदि जामित्रे पततु प्राणहरो भवेत्—सप्तर्षि*

*जामित्रगा नष्टफलास्तु सर्वे—वामदेव*

१३ ८ १० आठवें स्थानमें मंगल तथा राहुके फलके विषयमें प्रस्तुत ग्रन्थ, बृहत्संहिता तथा मुहूर्त्त चिन्तामणिमें मत-वैभिन्य है। प्रस्तुत ग्रन्थके अनुसार आठवें स्थानमें मंगल शुभ है किन्तु बृ स (१०२ ८) तथा मुहूर्त्त चिन्तामणि (६८६,८७) के अनुसार वह अशुभ है। आठवें स्थानका राहु प्रस्तुत ग्रन्थ तथा मु चि के अनुसार शुभ है किन्तु बृ स के अनुसार वह अशुभ है।

१३ ८ ११—बृ स (१०२ ९) के अनुसार नौवें स्थानका रवि शुभ तथा शनि अशुभ होता है। मु चि के अनुसार नौवें स्थानमें बुध, [illegible]

१३ ८ १०—बृ स (१०[illegible] [illegible] तथा शेष ग्रह शुभ होते हैं। मु चि ( [illegible] शुक्र शुभ होते हैं।

१३ ८ १३ मु चि के अनुसार ग्यारहवें स्थानमें मंगल, चन्द्रमा, बुध, बृहस्पति तथा शुक्र शुभ होते हैं।

१३ ८ १४ सौम्यग्रह दिट्ठ—अन्य ग्रन्थोंके अनुसार बारहवें स्थानमें सौम्यग्रह शुभ होते हैं। इस कारणसे यहाँ 'सयल दिट्ठ' का अर्थ *सर्वे शुभा दृष्टा* किया है।

मु चि में बारहवें स्थानके शनिको अशुभ तथा बुध और शुक्रको शुभ बताया है।

१३ ८ १५ बृ स के अनुसार बारहवें स्थानमें शनि या मंगल होनेसे स्त्रीका मन सुरापानमें आसक्त रहता है—*अन्ते पानप्रसक्तहृदया रविज कुजस्थ—बृ स १०२ १२*

१३ ८ १७ गोधूलिवेला सब ज्योतिषाचार्यों द्वारा सब कार्योंके लिए शुभ बताई गई है क्योंकि गौओंके खुरोंसे उड़ाई गई धूलि सब अशुभोंका नाश करती है—*गोधूलि सा मुनिभिरुदिता सर्वकार्येषु शस्ता।*

[illegible] मुहूर्त्त भिन्न-भिन्न ऋतुओंमें सूर्यकी अपेक्षा- [illegible] होकर मृदु होनेपर, ग्रीष्म और वसन्तमें [illegible]

*गोधूलि त्रिविधा वदन्ति मुनयः नारीविवाहादिके*
*हेमन्ते शिशिरे प्रयाति मृदुतां पिण्डीकृते भास्करे।*

*ग्रीष्मेऽर्धास्तमिते वसन्तसमये भानौ गते दृश्यतां*
*सूर्ये चास्तमुपागते भगवति प्रावृट्छरत्कालयोः ॥—भागिल*
वि. मा. ८.४९ की मुहूर्तदीपिका टीका

१३–११ —इस कडवकमें वर्णित घटनाका वर्णन उ. पु. में भी किया गया है किन्तु उ. पु. के अनुसार यह घटना पार्श्वनाथकी आयुके सोलहवें वर्षमें हुई थी न कि तीस वर्ष पूरे होनेपर जैसा कि प्रस्तुत ग्रन्थमें बताया गया है। उ. पु.-के अनुसार जिस तापसके पास पार्श्वनाथ पहुँचे थे वह पार्श्वनाथकी माताका पिता था।

१३.१२.६ उ. पु. के अनुसार इस घटनाके पश्चात् पार्श्वनाथको वैराग्यभावका उदय नहीं हुआ था। उन्हें वैराग्यभाव इस घटनाके चौदह वर्ष बाद साकेतसे आए हुए दूत द्वारा किए गए ऋषभदेवका वर्णन सुनकर उत्पन्न हुआ था ( उ. पु. ७३.१२४ )।

१३.१३.१ *लोयंतिय* ( लौकान्तिक )—ये देव ब्रह्मलोकके अन्तमें निवास करते हैं। चूँकि ये देव संसार-समुद्र-रूपी लोकके अन्तमें निवास करते हैं अतः वे लौकान्तिक इस सार्थक नामसे युक्त हैं। इन देवोंकी संख्या चौबीस है—*ब्रह्मलोकान्तालयाश्चतुर्विंशति लौकान्तिकाः—शा. स.*। भक्तिमें प्रसक्त, सर्वकाल स्वाध्यायमें रत, एक ही मनुष्य जन्म लेकर मोक्षको जानेवाले तथा अनेक क्लेशोंसे रहित ये सब देव तीर्थंकरोंकी दीक्षा समय जाते हैं—( ति. प.-८.६४४ )।

१३.१३.८ इस पंक्तिसे लेकर अगले कडवककी तीसरी पंक्ति तक दीक्षाकल्याणका वर्णन है जो सर्वथा परंपरागत है। तीर्थंकर-द्वारा दीक्षा लेनेके समय समस्त देव तथा भूचर एकत्रित होते हैं और उत्सव मनाते हैं। उनके-द्वारा एक सुन्दर पालकीमें तीर्थंकर देवको विराजमान किया जाता है। उस पालकीको पहिले भूचर कुछ दूर ले जाते हैं, तदनन्तर विद्याधर और अन्तमें देव उस पालकीको लेकर आकाशमें चलते हैं। नगरसे बाहिर किसी उपवनमें जिनभगवान् एक वृक्षके नीचे किसी शिलापर बैठकर आभूषण तथा वस्त्र उतारकर अलग करते हैं फिर पाँच मुष्टि केश-लोंच करते हैं, तदनन्तर सिद्धोंको नमस्कार कर ध्यान मग्न हो जाते हैं। जिनभगवान् द्वारा जिन केशोंका लोंच किया जाता है उन्हें इन्द्र क्षीरोदधिमें विसर्जित करता है ( आ. पु. १७.२०९ )।

१३.१४.४ णरवरोंसे आशय राजकुमारोंसे है। ति. प. ( ४.६६८ ) में पार्श्वनाथके साथ तीन सौ राजकुमारोंके दीक्षित होनेका उल्लेख है।

१३.१४.५ *अट्ठोपवासु*—दीक्षाके पश्चात् पार्श्वनाथ-द्वारा किए गए उपवासोंकी संख्याके बारेमें मतभेद है। ति. प. के अनुसार पार्श्वनाथने षष्ठ आहार ग्रहण किया था। इसके अनुसार ख प्रतिका पाठ सही प्रतीत होता है। किन्तु आवश्यक निर्युक्ति ( २५० ) में पार्श्व द्वारा अष्टम् भक्त ग्रहण करनेका उल्लेख है। मलयगिरि टीकामें अष्टम भक्तका अर्थ तीन उपवास किया है। पुष्पदंतने भी पार्श्व-द्वारा आठवाँ भक्त ग्रहण करनेका उल्लेख किया है ( म. पु. ९४.२२.१३ )

१३.१४.६ *गउ""गेहु*—उत्तरपुराण ( ७३.१३२,१३३ ) के अनुसार पार्श्वनाथ पारणाके दिन आहार ग्रहण करनेके लिए गुल्मखेट नगरमें गए। वहाँ धन्य नामक राजाने उन्हें आहार दिया।

१३.१४.११ *अट्ठमय* ( अष्टमद )—कुलमद, जातिमद, रूपमद, ज्ञानमद, धनमद, बलमद, तपमद, तथा अधिकारमद ये आठ मद हैं—

*ज्ञानं पूजां कुलं जातिं बलमृद्धिं तपो वपुः।*
*अष्टावाश्रित्यमानित्वं स्मयमाहुर्गतस्मयाः ॥ र. श्रा. २५*

स्थानांगमें आठ भेदोंके नाम इस प्रकार दिए हैं—जाइमए, कुलमए, बलमए, रूवमए, तवमए, सुयमए, लाभमए। *इस्सरियमए*—( स्था ७६८ )।

१३.१४.१२ *सत्तभय* ( सप्तभय )—इहलोकभय, परलोकभय, अत्राणभय, अगुप्तिभय, मरणभय, व्याधिभय तथा आगन्तुक-भय ये सात भय हैं। स्थानांगमें इन्हें इसप्रकार बताया है—इहलोगभए, परलोगभए, आदाणभए, अकम्हाभए, वेयणभए, मरणभए, असिलोगभए—( स्था. ६७२ )।

## चौदहवीं सन्धि—

१४. १. ५ *चउसरए* ( चतुस्संज्ञा )—अभिलाषा या वाञ्छाको संज्ञा कहा जाता है। संज्ञाके आहार, भय, मैथुन तथा परिग्रह ये चार भेद हैं।

१४. ६. ५ *विहंगु णाणु* ( विभङ्गज्ञानम् )—यह तीन कुज्ञानोंमें से एक कुज्ञान है। बाकी दोके नाम कुमति तथा कुश्रुत हैं। विपरीत अवधिज्ञानको विभङ्गज्ञान कहते हैं—*मतिश्रुतावधयो विपर्ययश्च*—त.सू. १. ३१.

१४. ८. २ *आढत्त*······*फलेए*—पंक्तिका अर्थ सुस्पष्ट नहीं है। तात्पर्य यह प्रतीत होता है कि स्वबुद्धिसे जो कार्य किया जाये उसमें अनुरूप फलकी प्राप्ति नहीं होती।

१४. ८. ११ *वित्तउ*—इसका अर्थ विख्यात, लम्बा या दीर्घ किया जा सकता है। तदनुसार '*वालरेणु जंवित्तउ*' का अर्थ 'जो विख्यात वालरेणु है' या 'जो वालरेणुके बराबर लम्बा या आकारका है' होगा। पूरी पंक्तिका तात्पर्य यह है कि तू पार्श्वनाथका वाल भी बाँका करनेमें समर्थ नहीं।

१४.९. १० इस पंक्तिका अन्वय इस प्रकार है—( जो *वसणपडिए विजउ सो सुहि बांधव* ) यहाँ विज्जउका अर्थ *द्वितीयभूतः तिष्ठति* अर्थात् सहायक करना आवश्यक है। इस पंक्तिका अर्थ इस प्रसिद्ध सूक्तिके समान है—'*राजद्वारे श्मशाने च यस्तिष्ठति स बान्धवः।*'

१४. १२. ८ घनवात, घनोदधि तथा तनुवात ये तीनों वायुयें लोकाकाशको वेष्टित किये हुए हैं। इस सम्बन्धमें १६. १७. ३, ४ पर दी गयी टिप्पणी देखिए।

१४.१८. ४ कुभण्ड तथा वाण ये व्यन्तरवासी देवोंके प्रकार हैं।

१४. २४. ६,७,८ इन पंक्तियोंमें कविने फणिराजके आसनके कम्पित होनेका वर्णन पाँच उपमाएँ देकर किया है। इन उपमाओंमें साधारण धर्म 'चलिउ' ( कम्पित ) है। चूँकि यह साधारण धर्म सब उपमानोंके साथ पूर्णतः उपयुक्त नहीं है अतः उन उपमाओंकी सार्थकता पूर्णतः स्पष्ट नहीं है और इस कारणसे इन पंक्तियोंका अर्थ भी सन्दिग्ध है। प्रथम चार उपमानोंके सम्बन्धमें उस साधारण धर्मका अर्थ 'भयसे काँपना' किया जा सकता है तथा अन्तिमके सम्बन्धमें उसका अर्थ 'अधरादिका कम्पन' होगा। ( अनुवाद देखिए )

१४. २५. ४ *जणवज्जणविलासु* ( जनवर्जनविलासम् )—यह 'पंकउ'का विशेषण है। इसका अर्थ 'मनुष्योंको दूर रखना ही जिसका विलास है' या 'मनुष्योंसे रहित ( स्थानमें ) जिसका विलास है' किया जा सकता है। विलास शब्दका सम्बन्ध यदि सीधा जनसे जोड़ा जाये तो अर्थ होगा—जो जनोंके विलाससे रहित था।

१४. २६. ५ *आसीविसु*--( आशीविषः )—यहाँ इसका मूलार्थ—जिसके दाँतोंमें विष है—ग्रहणकर उसे अगली पंक्तिमें प्रयुक्त अहिशब्दका विशेषण मानना चाहिए अन्यथा आसीविसु तथा अहि इन दो समानार्थी शब्दोंके एक साथ एक ही कर्ताके रूपमें प्रयुक्त किये जानेकी स्थिति उत्पन्न होती है। उस अवस्थामें छठवीं पंक्तिके अहि तथा फणहिंको एक सामासिक शब्दके रूपमें ग्रहण करना आवश्यक होगा।

१४. २७. २ जेम''' *अवत्थु*—'*अग्निर्वै देवानां मुखम्*—' *अग्नि* ही देवताओंका मुख है अतः अग्निमें डाली गयी हवि ही देवताओंको अंगीकार होती है, अन्यत्र डाली हुई नहीं। इस कारणसे जलमें डाली गई हवि देवताओंके लिए निरर्थक है और उसका फल हवि देने वालेको प्राप्त नहीं होता।

१४.२८.६ *गयणरुद्धु* ( गगनरुद्धम् )—*गगनं रुद्धं येन तत्* यह '*विसहरविसदूसह*' का विशेषण है। पंक्तिका तात्पर्य यह है कि सर्प का दुस्सह विष आसपासके स्थानमें फैल गया अतः असुर कुछ समयके लिए दूर जाकर खड़ा रहा।

१४.२८.१० *पउमावइ* ( पद्मावती )—पार्श्वनाथकी शासन देवीका नाम है। पद्मावतीका वर्ण स्वर्णके समान है। उसके चार हाथ हैं जिनमेंसे दाहिने दो हाथोंमें पद्म तथा पाश हैं तथा बाएँ दो हाथोंमें फल और अंकुश हैं। पद्मावतीका वाहन सर्प है।

१४.३०.३ *दंड*—मन, वचन तथा कायकी अशुभ प्रवृत्तियोंको दण्ड कहा जाता है।

—*चउविहकम्मइं* ( चतुर्विधकर्माणि )—यहाँ चार घाती कर्मोंसे आशय है। उनके नाम, ज्ञानावरणीय, दर्शनावरणीय, मोहनीय तथा अन्तराय हैं।

१४.३०.५ *अट्ठ दुट्ठ कम्मारि*—आठकर्मोंसे आशय चार घाती तथा चार अघाती कर्मोंसे है। अघाती कर्मोंके नाम ये हैं—आयु, नाम, गोत्र तथा वेदनीय।

१४.३०.६ *णवविहु बंभचेरु* ( नवविधं ब्रह्मचर्यम् )—मन, वचन तथा कायसे कृत, कारित तथा अनुमोदित मैथुन-त्याग नौ

प्रकारका ब्रह्मचर्य है—

*जो कय कारिय मोयण मणवयकायेण मेहुणं चयदि।*
*बंभपवज्जारूढो बंभवई सो हवे सदओ ॥*—का. अ. ४०३.

—*दहविहुधम्मु*—१२ ३ ७ पर दी गई टिप्पणी देखिए।

१४ ३० ७ *एयारह विअंग*—श्रुताङ्गोंकी संख्या बारह है किन्तु दृष्टिवाद नामक श्रुताङ्ग लुप्त हो गया है अतः यहाँ ग्यारह अङ्गों का ही उल्लेख किया गया है।

—*बारहविहु तवचरणु*—छह अभ्यन्तर तथा छह बाह्यतपोंसे आशय है। इनके नामादिके लिए ३ १ ६ पर दी गई टिप्पणी देखिए।

१४ ३० ८ *तेरह भेयहिं चरणु*—चरणसे आशय क्रियासे है जिसके पाँच महाव्रत, पाँच समितियाँ तथा तीन गुप्तियाँ इस प्रकार तेरह भेद हैं।

—*चउदहमउ गुणठाणि* ( चतुर्दशमे गुणस्थाने )—चौदहवाँ गुण स्थान अयोगकेवलि है।

१४ ३० ९ *पण्णरह पमाय* ( पञ्चदश प्रमादाः )—७ ६ १ पर दी गई टिप्पणी देखिए।

—*सोलह कसाय*—आत्माके विभाव परिणामोंको कषाय कहते हैं। क्रोध, मान, माया तथा लोभ ये चार कषायके मुख्य भेद हैं। इनमेंसे प्रत्येकके अनन्तानुबन्धी, अप्रत्याख्यानावरण, प्रत्याख्यानावरण तथा संज्वलन ये चार भेद हैं। इस प्रकार कषायके कुल सोलह भेद हुए।

१४ ३० १० *सत्तहविहे संजम* ( सप्तदशविधे संयमे )—मूलाचारमें संयमके सत्रह भेदोंको इस प्रकार बताया है—

*पुढविदगतेउवाऊवणप्फदीसंजमो य बोधव्वो।*
*विगतिगचदुपंचेंदिय अजीवकायेसु संजमणं ॥*
*अप्पडिलेहं दुप्पडिलेहमुवेक्खुअवहट्टु संजमो चेव।*
*मणवयणकायसंजम सत्तरसविधो दु णादव्वो ॥*—मू. आ. ४१६ ४१७

अन्यत्र संयमके ये सत्रह भेद बताये हैं—

*पञ्चास्रवाद्विरमणं पञ्चेन्द्रियनिग्रहः कषायजयः।*
*दण्डत्रयविरतिश्चेति संयमः सप्तदशभेदः ॥*

## पन्द्रहवीं संधि

१५ १ ६—*गयगोउर* ( *गतगोपुरम्* )—*गतानां इन्द्रियाणां पुरं समूहः गोपुरम्। गतं गोपुरं यस्य यस्माद् वा गतगोपुरम्।* यह केवलज्ञानका विशेषण है।

१५ १ १७ ति प ( ४.७०० ) के अनुसार पार्श्वनाथको केवलज्ञानकी उत्पत्ति चैत्रकृष्णा चतुर्दशीके पूर्वाह्न-कालमें विशाखा नक्षत्रके रहते हुए शक्रपुरमें हुई थी।

१५ ७ १ *समवसरणु*—तीर्थङ्करोंके समवसरणकी रचना सौधर्मेन्द्रकी आज्ञासे कुबेर द्वारा की जाती है ( ति प ४ ७१० )। भिन्न भिन्न तीर्थङ्करोंके समवसरणोंका भूमिका विस्तार भिन्न भिन्न होता है। पार्श्वनाथके समवसरणकी भूमिका विस्तार योजनके चतुर्थ भागसे कम था ( ति प ४ ७१७ )। प्रत्येक समवसरणमें चार कोट, पाँच वेदियाँ तथा इनके बीचमें आठ भूमियाँ और सर्वत्र प्रत्येक अन्तर्भागमें तीन पीठ होते हैं।

१५ ७ २ *गोउर चयारि*—पूर्व, दक्षिण, पश्चिम तथा उत्तर इन चार दिशाओंमें चार गोपुर होते हैं तथा उनके नाम क्रमशः विजय, वैजयन्त, जयन्त तथा अपराजित होते हैं।

—*णंदणवण* (नन्दनवनानि ) ति प के अनुसार समवसरणकी उपवन भूमिमें चार वन होते हैं जिनके नाम अशोकवन, सप्तपर्णवन, चम्पकवन तथा आम्रवन हैं।

—*वाविउ* ( वाप्यः )—ति प के अनुसार प्रत्येक वनमें वापिकाएँ होती हैं किन्तु उनकी संख्याका निर्देश वहाँ प्राप्त नहीं है।

१५ ७ ३ *माणथम्भ* ( *मानस्तम्भ* )—समवसरणमें तीनों कोटोंके बाहिर चारों दिशाओंमें तथा पीठोंके उपर मानस्तम्भ होते हैं। चूंकि दूरसे इन स्तम्भोंको देखनेसे मानसे युक्त मिथ्यादृष्टि मनुष्य अभिमानसे रहित हो जाते हैं इसलिए

इनको मानस्तम्भ कहा जाता है। पार्श्वनाथके मानस्तम्भोंका बाहल्य दो हजार चार सौ पञ्चानवे बटे चौबीस धनुप प्रमाण था ( ति. व. ४. ७७६ )।

१५. ७. ४ नट्टसाल ( नाट्यशाला )—प्रथम वीथियों, पृथक्-पृथक् वीथियोंके दोनों पार्श्वभागों तथा सभी वनोंके आश्रित समस्त वीथियोंके दोनों पार्श्वभागोंमें दो-दो नाट्यशालाएँ होतीं हैं। इनमें भवनवासिनी तथा कल्पवासिनी देवकन्याएँ नृत्य किया करतीं हैं।

१५. ७. ४ धय ( ध्वज )—ति. प ( ४. ८२० ) के अनुसार ध्वजभूमिमें दिव्य ध्वजाएँ होतीं हैं जो सिंह, गज, वृषभ, गरुड मयूर, चन्द्र, सूर्य, हंस, पद्म तथा चक्र इन चिन्होंसे अङ्कित होनेके कारण दस प्रकारकी होतीं हैं।

१५. ७. ५ बारह थाणंतर ( द्वादशस्थानान्तराणि )—इनसे आशय श्रीमण्डपमें वर्तमान बारह कोठोंसे प्रतीत होता है। इन बारह कोठोंमें क्रमशः ( १ ) गणधर प्रमुख, ( २ ) कल्पवासिनी देवियाँ ( ३ ) आर्यिकाएँ तथा श्राविकाएँ, ( ४ ) ज्योतिष्क देवोंकी देवियाँ, ( ५ ) व्यन्तर देवोंकी देवियाँ, ( ६ ) भवनवासिनी देवियाँ ( ७ ) भवनवासी देव, ( ८ ) व्यन्तरदेव, ( ९ ) ज्योतिष्क देव ( १० ) सौधर्मस्वर्गसे अच्युतस्वर्ग तकके इन्द्र तथा देव, ( ११ ) चक्रवर्ती, माण्डलिक राजा तथा अन्य मनुष्य, एवं ( १२ ) तिर्यञ्च बैठते हैं।

१५. ७. ६ सोवाणपंत्ति ( सोपनपंक्ति )—समवसरणमें देव, मनुष्य और तिर्यञ्चोंके चढ़नेके लिए आकाशमें चारों दिशाओंमें से प्रत्येक दिशामें ऊपर-ऊपर स्वर्णमय बीसहजार सीढियाँ होतीं हैं। भगवान् पार्श्वनाथके समवसरणमें सीढियोंकी लम्बाई अड़तालीससे भाजित पाँच कोस थी। इन सोपान पंक्तियोंके अतिरिक्त वापियों, वीथियों, कोठों आदिमें भी सोपान पंक्तियाँ रहतीं हैं।

१५. ७. ७. पडिम ( प्रतिमा )—मानस्तम्भपर, चैत्यवृक्षोंके आश्रित तथा भवनभूमिके पार्श्वभागोंमें स्थित स्तूपोंपर आठ-आठ प्रतिहार्योंसे संयुक्त मणिमय जिनप्रतिमाएँ वर्तमान रहतीं हैं ( ति. प. ४.७८१, ८०७, ८४४ )।

१५. ८. २ सव्वण्हु ( सर्वज्ञः )—यह सव्वण्णु का ही रूप है। चूंकि यह शब्द इसी रूपमें अनेक बार आया है अतः इसे इसी रूपमें रहने दिया गया है।

१५. ८. ५ चउसट्ठि जक्ख ( चतुःषष्टि यक्षाः ) तीर्थङ्करोंको सर्वत्र चौसठ चमर-सहित कहा गया है—

*चउसट्ठी चमरसहिओ चउतीसहि अइसएहिं संजुत्तो* । द. पा. २९।

इन चमरोंको धारण करनेवाले यक्षोंका ही यहाँ यह उल्लेख है।

१५. ८. ९ अट्ठवि देव ( अष्टावपि देवाः )—पार्श्वनाथके आठ गणधरोंसे आशय प्रतीत होता है। आठ गणधरोंके बारेमें १५. १२. १ पर दी गई टिप्पणी देखिए।

१५. ९. ६ चारित्तदसद्ध ( चारित्रदशार्ध )—पाँच आचारोंसे आशय है। इन पाँच आचारोंके नाम इस प्रकार हैं—( १ ) ज्ञानाचार ( २ ) दर्शनाचार ( ३ ) तपाचार ( ४ ) वीर्याचार तथा ( ५ ) चरित्राचार।

१५. १२. १ सयंभू ( स्वयंभू )— ति. प. ( ४. ९६६ ) के अनुसार भी पार्श्वनाथके प्रधान एवं प्रथम गणधरका नाम स्वयंभु था। उ. पु., श्री. पा. आदि ग्रन्थोंमें भी पार्श्वनाथके प्रधान गणधरका यही नाम दिया गया है। किन्तु त्रि. च. ( ९.३. ३५८ ), सि. पा. ( पृ. २०२ ) तथा पा. च ( ५. ४६१ ) में पार्श्वनाथके प्रथम गणधर का नाम आर्यदत्त दिया है। पार्श्वनाथके गणधरोंकी संख्याके विषयमें भी सब ग्रन्थ एकमत नहीं हैं। आ. नि. ( २९० ) ति. प. ( ४. ९६३ ), उ. पु ( ७३. १४९ ) तथा इसके पश्चात्के समस्त ग्रन्थोंमें पार्श्वनाथके गणधरोंकी संख्या दस बताई गई है। हेमविजयगणिके अनुसार उन दसके नाम इस प्रकार हैं—

*[1]आर्यदत्त, [2]आर्यघोषो [3]वशिष्ठो [4]ब्रह्मनामकः ।*
*[5]सोमश्च [6]श्रीधरो [7]वारिषेणो [8]भद्रयशा [9]जयः ॥*
*[10]विजयश्चेति नामानो दशैते पुरुषोत्तमाः* । पा. च. ५. ४३७, ४३८

स्थानाङ्ग ( ८. ७८४ ) तथा कल्पसूत्र ( १६० ) के अनुसार पार्श्वनाथके गणधरोंकी संख्या आठ थी—*पासस्सणं अरहओ पुरिसादाणीयस्स अट्ठ गणा गणहरा हुत्था तं जहा—*

*[1]सुभे य [2]अज्जघोसे य [3]वसिट्ठे [4]बंभयारि य ।*
*[5]सोमे [6]सिरिहरे चेव [7]वीरभद्दे [8]जसेवि य ॥*

१५ १२ ६ इस ग्रन्थमें पहावइ ( प्रभावती ) को पार्श्वनाथके आर्यिका-सघकी प्रधान बताया है। ति प ( ४।११८० ) में पार्श्वनाथकी मुख्य आर्यिकाका नाम सुलोका या सुलोचना बताया गया है। क सू (१६२) के अनुसार उसका नाम पुष्यचूला था।

## सोलहवीं सन्धि

१६ १ ७ *रज्जु* ( राजु )—जगश्रेणीके सातवें भागप्रमाणको राजुका प्रमाण कहा जाता है—*जगसेढिए सत्तमभागो रज्जू पभासते*—ति प १ ३२।

१६ २ २ *लोयागास* ( लोकाकाश )—जितने आकाशमें धर्म तथा अधर्म द्रव्यके निमित्तसे होनेवाली जीव एव पुद्गलोंकी गति तथा स्थिति हो वह लोकाकाश है। लोकाकाशकी सब दिशाओमें अलोकाकाश स्थित है।

१६ २ ३ *सय पमाणु*—उस लोकाकाशका क्षेत्रफल तीन-सौ तेतालीस राजु प्रमाण है।

१६ २ ७ *खरपुहवि* ( खरपृथिवी )—रत्नप्रभा पृथिवीके तीन भाग हैं—खर, पङ्क तथा अब्बहुल। यहाँ खर-पुहविसे तात्पर्य रत्नप्रभा पृथिवीके खर भागसे है। यह खर भाग पुन सोलह भागोंमें विभक्त है। उनमेंसे चित्रा पहिला भाग है। इस भागमें अनेक वर्णोसे युक्त विविध धातुएँ हैं अत इसका नाम चित्रापृथिवी है। इसकी मोटाई एक हजार योजन है ( ति प २ १० से १५ )। इस पृथिवीकी समूची गहराईतक मेरु पर्वत गया है।

१६ २,९ *तसणाडि* ( त्रसनाडि )—वृक्षके ठीक मध्यभागमें स्थित सारके समान लोकके बीचमें एक राजु लम्बा-चौडा तथा कुछ कम तेरह राजु ऊँचा क्षेत्र है। यह क्षेत्र त्रस जीवोंका निवासस्थान है अत इसे त्रसनाडि कहा जाता है।

१६ ३ ८ *पिहुलत्तें अट्ठ*—सिद्धशिलाकी चौडाई ( पिहुलत्त ) मध्यमें आठ योजन है। वह दोना बाजुओंमें क्रमश कम चौडी होती गई है तथा अन्तमें एक अगुलमात्र है—

*बहुमज्झदेसभाए अट्ठेव य जोयणाइ बाहल्ल। चरिमतेसु य तणुई अगुल सखेज्जई भाग॥ बृ० स० सू० २८१*

१६ ३ १० सिद्धशिलाकी लम्बाई पैंतालीस लाख योजन है—

*पणयालसयसहस्सा जोयणा विच्छिन्ना सिद्धसिलफलिह विमला। बृ० स० सू० २८०*

१६ ४ ४ नारकियोंकी उत्कृष्ट आयु रत्नप्रभादिक सातों पृथिवियोंके अन्तिम इन्द्रक बिलोंमें क्रमसे एक, तीन, सात, दस, सत्रह, बाईस तथा तेईस सागरोपम प्रमाण है ( ति प २ २०३ )।

१६ ४ ९ *एयरह चउरासिय*—रत्नप्रभादिक साता पृथिवियोंमें क्रमसे तीस लाख, पच्चीस लाख, पन्द्रह लाख, दस लाख, तीन लाख, पाँच कम एक लाख तथा पाँच बिल हैं। इस प्रकार नारकियोंके कुल बिलोंकी सख्या चौरासी लाख है ( ति प २ २७ )।

१६ ५ १ इस कडवकमें देवकल्पोंकी सख्या तथा उनके नामोंका निर्देश है। कल्पोंकी सख्याके विषयमें आचार्योंमें मतभेद है। कुछके अनुसार कल्पोंकी सख्या सोलह है ( ति प ८ १२७ ) तथा अन्य आचार्योंके अनुसार उनकी सख्या बारह है ( ति प ८ १२० )। जिन आचार्योंके अनुसार कल्पोंकी सख्या बारह है वे ब्रह्मोत्तर, कापिष्ठ शुक्र तथा शतार नामक कल्पोंका अस्तित्व स्वीकार नहीं करते। त सू ( ४ १९ ) में कल्पोंकी सख्या सोलह बताई गई है, इस ग्रन्थमें इस विषयमें त सू का अनुसरण किया गया है।

१६ ५ ११ *एव पंचोत्तराइ*—यहाँ ग्रैवेयकोंके ऊपर अनुत्तरोंकी तथा उनके ऊपर पञ्चोत्तरोंकी स्थिति बताई गई है। यहाँ दिये गये अनुत्तर तथा पञ्चोत्तर नाम सम्प्रदायसे प्रचलित होते हैं। ति० प० तथा रा० वा० के अनुसार उत्तम ग्रैवेयक विमान पटलके उपर नव अनुदिश हैं तथा इनके सैकडो योजन उपर एक सर्वार्थसिद्धि पटल है। इसकी चारों दिशाओमें विजय, वैजयन्त, जयन्त तथा अपराजित नामक विमान हैं जिनके मध्यमें सर्वार्थसिद्धि विमान है। इन पाँचोंकी ही अनुत्तर सज्ञा दी गयी है ( देखिए ति प ८ ११७ तथा त सू ४ १९ पर राजवार्तिक पृ० २२५ तथा २३४ )। तात्पर्य यह कि जिन्हें ति प आदिमें अनुदिश कहा है उन्हें यहाँ अनुत्तर तथा जिन पाँच विमानोंको ति प आदिमें अनुत्तर कहा है उन्हें यहाँ पञ्चोत्तर कह दिया गया है।

१६ ५,१३,१४ *चउरासी पयासइ*—सौधर्मादि सोलह कल्पोंमें तथा ग्रैवेयक, अनुदिश और अनुत्तरोंमें विमानोंकी संख्या इस प्रकार है—

| | | |
|---|---|---|
| १. सौधर्म | में | ३२००००० |
| २. ईशान | " | २८००००० |
| ३. सानत्कुमार | " | १२००००० |
| ४. माहेन्द्र | " | ८००००० |
| ५. ब्रह्म तथा ब्रह्मोत्तर | " | ४००००० |
| ६. लान्तव तथा कापिष्ट | " | ५०००० |
| ७. शुक्र तथा महाशुक्र | " | ४०००० |
| ८. शतार तथा सहस्रार | " | ६००० |
| ९. आनत, प्राणत, आरण तथा अच्युत | " | ७०० |
| १०. अधस्तन ग्रैवेयकों | " | १११ |
| १२. मध्यम " | " | १०७ |
| १३. उपरिम " | " | ९१ |
| १४. अनुदिशों | " | ९ |
| १५. अनुत्तरों | " | ५ |
| | योग | ८४९७०२३ |

( चौरासी लाख सत्तानवे हजार तेईस )

१६.६.१ यहाँ भिन्न-भिन्न कल्पोंके देवोंकी जो आयु दी गयी है वह उनकी उत्कृष्ट आयु है। सौधर्म-ईशान कल्पोंके देवोंकी जघन्य आयु एक पल्य तथा उत्कृष्ट आयु दो सागर है। सानत्कुमार-माहेन्द्र कल्पोंके देवोंकी जघन्य आयु सौधर्म-ईशान कल्पोंके देवोंकी उत्कृष्ट आयुके बराबर अर्थात् दो सागर होती है। ऐसा ही क्रम आगे-आगेके कल्पोंके देवोंकी आयुका है। सर्वार्थसिद्धिके देवोंकी जघन्य तथा उत्कृष्ट आयु समान है।

१६.६.८ *सुरविलयहं…माउ*—सौधर्मकल्पमें देवियोंकी जघन्य आयु पल्यसे कुछ अधिक तथा उत्कृष्ट आयु पाँच पल्योपम होती है। सौधर्मसे ग्यारहवें कल्पतक देवियोंकी आयुमें दो-दो पल्यकी वृद्धि होती जाती है। उसके बादके चार कल्पों तक सात-सात पल्योंकी वृद्धि होती है। अन्तिम कल्पकी देवियोंकी आयु ५५ पल्योपम होती है।

१६.७.२. यहाँ जिस दूरीका उल्लेख किया गया है वह चित्रा पृथिवीके उपरिम तलसे ऊपरकी ओरका है (ति. प. ७.१०८)।

१६.७.३. ज्योतिष्क देवोंकी चित्रा पृथिवीसे दूरीके लिए भूमिका देखिए।

१६.७.७. *असुरमंति*—जिसक्रमसे यहाँ ग्रहोंकी स्थिति बतलाई है उससे प्रतीत होता है कि शुक्र ग्रह मङ्गलके ऊपर स्थित है। यह संशयास्पद है क्योंकि ति. प. में मंगलको शुक्रके ऊपर स्थित बताया है ( देखिये ति० प. ७. ८९, ९६ तथा त. सू. ४. १२ पर रा. वा. पृ० २१९ )। यथार्थमें मंगल बृहस्पतिके भी ऊपर स्थित है।

१६.७.११. *जीवहो…पल्लें*—यहाँ जीव ( बृहस्पति ) की आयु सौ वर्ष अधिक एक पल्य बताई गयी है। ति. प. ( ७.६१४ ) के अनुसार जीवकी आयु केवल एक पल्यकी है। ( ग्रहोंकी आयुके सम्बन्धमें भूमिका भी देखिए )।

१६.८.२,३—ति.प. ( ६. २५ ) में व्यन्तरोंके ये आठ भेद बताये हैं—किन्नर[1], किंपुरुष[2], महोरग[3], गन्धर्व[4], यक्ष[5], राक्षस[6], भूत[7] तथा पिशाच[8]। इनमेंसे प्रथम चारके पुनः दस,दस यक्षके बारह, राक्षस तथा भूतके सात-सात तथा पिशाचके चौदह प्रभेद हैं ( ति. प. ६. ३२ से ४८ )।

१६.८.४ *सवेल—वेलाभिः सहिताः सवेलाः*। वेलन्धरका विशेषण है।

—वेलन्धर—ये व्यन्तर देव लवण समुद्रके तटपर रत्नवेदिकासे ४२ हजार योजन तिरछे जानेपर चारों दिशाओं तथा आभ्यन्तर वेदीसे सात-सौ योजन ऊपर जो नगर हैं उनमें निवास करते हैं। इनकी ऊँचाई दस धनुष तथा आयु एक पल्य होती है। चूँकि ये देव आभ्यन्तरवेला, बाह्यवेला तथा अग्रोदकको धारण करते हैं अतः इनका नाम वेलन्धर है ( त. सू. ३. ३ पर रा. वा. पृ. १. १९४ )।

१६. ८. ७ *णइतरुवरगेहहि—नद्यश्च तरुवरश्च नदीतरुवराः। नदीतरुवराः एव गृहाणि, नदीतरुवरैः वेष्टितानि गृहाणि वा।*

१५. १२ ६ इस ग्रन्थमें पद्मावई ( प्रभावती ) को पार्श्वनाथके आर्यिका-संघकी प्रधान बनाया है। ति. प ( ४ ११८० ) में पार्श्वनाथकी मुख्य आर्यिकाका नाम सुलोका या सुलोचना बताया गया है। क. सू (१६२) के अनुसार उसका नाम पुष्पचूला था।

## सोलहवीं सन्धि

१६ १.७ रज्जु ( राजु )—जगश्रेणीके सातवें भागप्रमाणको राजुका प्रमाण कहा जाता है—*जगसेढिए सत्तमभागो रज्जू पमाणेन*—ति प १ १२८।

१६ १.८ *लोयायास* ( लोकाकाश )—जितने आकाशमें धर्म तथा अधर्म द्रव्यके निमित्तसे होनेवाली जीव एवं पुद्गलोंकी गति तथा स्थिति हो वह लोकाकाश है। लोकाकाशकी सब दिशाओंमें अलोकाकाश स्थित है।

१६ २.३ *सय*...*पमाणु*—इस लोकाकाशका क्षेत्रफल तीन-सौ तेतालीस राजु प्रमाण है।

१६ २.७ *खरपुहवि* ( खरपृथिवी )—रत्नप्रभा पृथिवीके तीन भाग हैं—खर, पङ्क तथा अब्बहुल। यहाँ खर-पुहविसे तात्पर्य रत्नप्रभा पृथिवीके खर भागसे है। यह खर भाग पुनः सोलह भागोंमें विभक्त है। उनमेंसे चित्रा पहिला भाग है। इस भागमें अनेक वर्णोंसे युक्त विविध धातुएँ हैं अतः इसका नाम चित्रापृथिवी है। इसकी मोटाई एक हजार योजन है ( ति प २ १० से १५ )। इस पृथिवीका समूची मोटाईतक मेरु पर्वत गया है।

१६ २.९ *तसणाडि* ( त्रसनाडि )—लोकके ठीक मध्यभागमें स्थित सारके समान लोकके बीचमें एक राजु लम्बा-चौड़ा तथा कुछ कम तेरह राजु ऊँचा क्षेत्र है। यह क्षेत्र त्रस जीवोंका निवासस्थान है अतः इसे त्रसनाडि कहा जाता है।

१६ ३.८ *विउलत्तें*...*अट्ठ*—सिद्धशिलाकी चौड़ाई ( विपुलत्व ) मध्यमें आठ योजन है। वह दोनों बाजुओंमें क्रमशः कम चौड़ी होती गई है तथा अन्तमें एक अंगुलमात्र है—

*बहुमज्झदेसभाए अट्ठेव य जोयणाई बाहल्लं। चरिमंतेसु य तणुई अंगुल संखेज्जइ भागं॥* बृ० सं० सू० १८?

१६ ३.१० सिद्धशिलाकी लम्बाई पैंतालीस लाख योजन है—

*पणयालीसलक्खा*...*सिलाओ सिद्धसिलाणिह निम्मला।* बृ० सं० सू० ?८०

१६ ४.४ नारकियोंकी उत्कृष्ट आयु रत्नप्रभादिक सातों पृथिवियोंके अन्तिम इन्द्रक बिलोंमें क्रमसे एक, तीन, सात, दस, सत्रह, बाईस तथा तेतीस सागरोपम प्रमाण है ( ति प. २ २०२ )।

१६ ४.९ *एरयहं*...*बिलसंख*—रत्नप्रभादिक सातों पृथिवियोंमें क्रमसे तीस लाख, पच्चीस लाख, पन्द्रह लाख, दस लाख, तीन लाख, पाँच कम एक लाख तथा पाँच बिल हैं। इस प्रकार नारकियोंके कुल बिलोंकी संख्या चौरासी लाख है ( ति प २. २७ )।

१६ ५.१ इस कडवकमें देवकल्पोंकी संख्या तथा उनके नामोंका निर्देश है। कल्पोंकी संख्याके विषयमें आचार्योंमें मतभेद है। कुछके अनुसार कल्पोंकी संख्या सोलह है ( ति प ८. १२७ ) तथा अन्य आचार्योंके अनुसार उनकी संख्या बारह है ( ति प ८ १२० )। जिन आचार्योंके अनुसार कल्पोंकी संख्या बारह है वे ब्रह्मोत्तर, कापिष्ठ शुक्र तथा शतार नामक कल्पोंका अस्तित्व स्वीकार नहीं करते। त सू ( ४ १९ ) में कल्पोंकी संख्या सोलह बताई गई है, इस ग्रन्थमें इस विषयमें त. सू का अनुसरण किया गया है।

१६ ५.११ *एव*...*पंचोत्तर*—यहाँ ग्रैवेयकोंके ऊपर अनुत्तरोंकी तथा उनके ऊपर पञ्चोत्तरोंकी स्थिति बताई गई है। यहाँ दिए गये अनुत्तर तथा पञ्चोत्तर नाम मतान्तर प्रगट होते हैं। ति० प० तथा रा० वा० के अनुसार उत्तम ग्रैवेयक विमान पटलके ऊपर नव अनुदिश हैं तथा उनके सैकड़ों योजन ऊपर एक सर्वार्थसिद्धि पटल है। इसके चारों दिशाओंमें विजय, वैजयन्त, जयन्त तथा अपराजित नामक विमान हैं जिनके मध्यमें सर्वार्थसिद्धि विमान है। इन पाँचोंको ही अनुत्तर संज्ञा दी गयी है ( देखिए ति प ८ ११७ तथा त सू ४ १९ पर राजवार्तिक पृ० २२५ तथा २२४ )। तात्पर्य यह कि जिन्हें ति. प आदिमें अनुदिश कहा है उन्हें यहाँ अनुत्तर तथा जिन पाँच विमानोंको ति प आदिमें अनुत्तर कहा है उन्हें यहाँ पञ्चोत्तर कह दिया गया है।

१६ ५.१३,१४ *चउत्थी*...*एह भई*—सौधर्मादि सोलह कल्पोंमें तथा ग्रैवेयक, अनुदिश और अनुत्तरोंमें विमानोंकी संख्या इस प्रकार है—

| | | |
|---|---|---|
| १. सौधर्म | में | ३२००००० |
| २. ईशान | ,, | २८००००० |
| ३. सानत्कुमार | ,, | १२००००० |
| ४. माहेन्द्र | ,, | ८००००० |
| ५. ब्रह्म तथा ब्रह्मोत्तर | ,, | ४००००० |
| ६. लान्तव तथा कापिष्ट | ,, | ५०००० |
| ७. शुक्र तथा महाशुक्र | ,, | ४०००० |
| ८. शतार तथा सहस्रार | ,, | ६००० |
| ९. आनत, प्राणत, आरण तथा अच्युत | ,, | ७०० |
| १०. अधस्तन ग्रैवेयकों | ,, | १११ |
| १२. मध्यम ,, | ,, | १०७ |
| १३. उपरिम ,, | ,, | ९१ |
| १४. अनुदिशों | ,, | ९ |
| १५. अनुत्तरों | ,, | ५ |
| | योग | ८४९७०२३ |

( चौरासी लाख सत्तानवे हजार तेईस )

१६.६.१ यहाँ भिन्न-भिन्न कल्पोंके देवोंकी जो आयु दी गयी है वह उनकी उत्कृष्ट आयु है। सौधर्म-ईशान कल्पोंके देवोंकी जघन्य आयु एक पल्य तथा उत्कृष्ट आयु दो सागर है। सानत्कुमार-माहेन्द्र कल्पोंके देवोंकी जघन्य आयु सौधर्म-ईशान कल्पोंके देवोंकी उत्कृष्ट आयुके बरावर अर्थात् दो सागर होती है। ऐसा ही क्रम आगे-आगेके कल्पोंके देवोंकी आयुका है। सर्वार्थसिद्धिके देवोंकी जघन्य तथा उत्कृष्ट आयु समान है।

१६.६.८ *सुरविलयहं···माउ*—सौधर्मकल्पमें देवियोंकी जघन्य आयु पल्यसे कुछ अधिक तथा उत्कृष्ट आयु पाँच पल्योपम होती है। सौधर्मसे ग्यारहवें कल्पतक देवियोंकी आयुमें दो-दो पल्यकी वृद्धि होती जाती है। उसके बादके चार कल्पों तक सात-सात पल्योंकी वृद्धि होती है। अन्तिम कल्पकी देवियोंकी आयु ५५ पल्योपम होती है।

१६.७.२. यहाँ जिस दूरीका उल्लेख किया गया है वह चित्रा पृथिवीके उपरिम तलसे ऊपरकी ओरका है (ति. प. ७.१०८)।

१६.७.३. ज्योतिष्क देवोंकी चित्रा पृथिवीसे दूरीके लिए भूमिका देखिए।

१६.७.७. *असुरमंति*—जिसक्रमसे यहाँ ग्रहोंकी स्थिति वतलाई है उससे प्रतीत होता है कि शुक्र ग्रह मङ्गलके ऊपर स्थित है। यह संशयास्पद है क्योंकि ति. प. में मंगलको शुक्रके ऊपर स्थित बताया है ( देखिये ति० प. ७. ८९, ९६ तथा त. सू. ४. १२ पर रा. वा. पृ० २१९ )। यथार्थमें मंगल बृहस्पतिके भी ऊपर स्थित है।

१६.७.११. *जीवहो···पल्लें*—यहाँ जीव ( बृहस्पति ) की आयु सौ वर्ष अधिक एक पल्य बताई गयी है। ति. प. ( ७.६१४ ) के अनुसार जीवकी आयु केवल एक पल्यकी है। ( ग्रहोंकी आयुके सम्बन्धमें भूमिका भी देखिए )।

१६.८.२,३—ति.प. ( ६. २५ ) में व्यन्तरोंके ये आठ भेद बताये हैं—किन्नर[1], किंपुरुष[2], महोरग[3], गन्धर्व[4], यक्ष[5], राक्षस[6], भूत[7] तथा पिशाच[8]। इनमेंसे प्रथम चारके पुनः दस,दस यक्षके बारह, राक्षस तथा भूतके सात-सात तथा पिशाचके चौदह प्रभेद हैं ( ति. प. ६. ३२ से ४८ )।

१६.८.४ *सवेल–वेलाभिः सहिताः सवेलाः*। वेलन्धरका विशेषण है।

—वेलन्धर—ये व्यन्तर देव लवण समुद्रके तटपर रत्नवेदिकासे ४२ हजार योजन तिरछे जानेपर चारों दिशाओं तथा आभ्यन्तर वेदीसे सात-सौ योजन ऊपर जो नगर हैं उनमें निवास करते हैं। इनकी ऊँचाई दस धनुष तथा आयु एक पल्य होती है। चूँकि ये देव आभ्यन्तरवेला, बाह्यवेला तथा अग्रोदकको धारण करते हैं अतः इनका नाम वेलन्धर है ( त. सू. ३. ३ पर रा. वा. पृ. १. १९४ )।

१६. ८. ७ *णइतरुवरगेहहि—नद्यश्च तरुवरश्च नदीतरुवराः। नदीतरुवराः एव गृहाणि, नदीतरुवरैः वेष्टितानि गृहाणि वा।*

१६ ८ १०—व्यन्तरोंकी जघन्य आयु दस हजार वर्ष प्रमाण तथा उत्कृष्ट आयु एक पल्य प्रमाण है ( ति प ६ ८३ )।

१६ ९ ३ *सायरकुमार* ( सागरकुमार )— यह भवनवासी देवोंका एक भेद है। छठवीं पंक्तिमें इन देवोंके एक अन्य भेद का नाम उअहिकुमार ( उदधि कुमार ) दिया है। दोनों एक ही भेदके दो नाम प्रतीत होते हैं किन्तु दोनोंको अलग-अलग माननेपर ही भवनवासियोंके दस भेद सिद्ध होंगे जो कि त सू, ति प आदि ग्रन्थोंमें बताए गए हैं। भवनवासी देवोंके जिन भेदोंको यहाँ सायरकुमार तथा भोमकुमार नाम दिया है उन्हें त सू ( ४ १० ) में स्तनितकुमार तथा द्वीपकुमार कहा है।

१६ ९ १० *पायालणिवासिय*—भवनवासी देवों का निवास स्थान रत्नप्रभा पृथिवीके खर तथा पङ्कबहुल भागोंमें है।

१६ ९ ११ *बाहत्तरिलक्ख काडिउ सत्त*—असुरादि भवनवासि देवोंके भवनोंकी संख्या इस प्रकार है—

| देवों का नाम— | भवनों की संख्या |
|---|---|
| १ असुरकुमार | ६४ लाख |
| २ नागकुमार | ८४ लाख |
| ३ सुपर्णकुमार | ७२ ,, |
| ४ द्वीपकुमार | ७६ ,, |
| ५ उदधिकुमार | ७६ ,, |
| ६ स्तनितकुमार | ७६ ,, |
| ७ विद्युत्कुमार | ७६ ,, |
| ८ दिक्कुमार | ७६ , |
| ९ अग्निकुमार | ७६ ,, |
| १० वायुकुमार | ९६ ,, |
| भवनोंकी कुल संख्या सात करोड़ बहत्तर लाख है। | ७७२ ,, |

१६ १० ७ *चउतीसखेत्त*—मेरुपर्वतके उत्तरमें उत्तरकुरु, दक्षिणमें देवकुरु, पूर्वमें पूर्वविदेह जो सोलह विजयोंमें विभक्त है तथा पश्चिममें पश्चिमविदेह है जिसके भी सोलह विजय हैं। इस प्रकार मेरुके आसपास चौंतीस क्षेत्र हैं। विजयोंके नामोंके लिए १६ १२ २ पर दी गई टिप्पणी देखिए।

१६ १० ९ *छहि खंडहि*—वैताढ्य पर्वत तथा गङ्गा एवं सिन्धु नदियोंके द्वारा भरतक्षेत्र छह भागोंमें विभक्त है।

१६ ११ ३ *हिमवतु महापवहु*—महाहिमवान् पर्वतसे आशय है।

१६ ११ ८ *पोम्मवरिसु*—नीलगिरिके उत्तरमें जो क्षेत्र स्थित है उसका नाम त सू ( ३ १० ) तथा ति प (४९१) के अनुसार रम्यक क्षेत्र है। इस क्षेत्रके मध्यमें पद्म, पउम या पोएम नामका पर्वत है ( देखिए ति प ४ २३३६ )। इस कारणसे कविने उस क्षेत्रको भी पोएम नाम दिया है।

१६ ११ १४—अवसर्पिणि तथा उत्सर्पिणिके लिए सत्रहवीं सन्धिका चौथा कडवक देखिए।

१६ १२ २ *एक्केक्कहि सोलह विजय*—पूर्वविदेहके मध्यमें सीता नदी बहती है। उसके उत्तरमें कच्छ, [2]सुकच्छ, [3]महाकच्छ, [4]कच्छकावत्, [5]आवर्त, [6]लाङ्गलावर्त, [7]पुष्कल तथा [8]पुष्कलावर्त तथा दक्षिणमें [9]वत्सा, [10]सुवत्सा, [11]महावत्सा, [12]वत्सवत्, [13]रम्य, [14]रम्यक, [15]रमणीय तथा [16]मंगलावती नामके विजय हैं। पश्चिम विदेहके मध्यमें सीतोदा नदी बहती है। उसके उत्तरमें [1]वप्र, [2]सुवप्र, [3]महावप्र, [4]वप्रावत्, [5]वल्गु, [6]सुवल्गु, [7]गन्धिल तथा [8]गन्धमालि तथा दक्षिणमें [9]पद्म, [10]सुपद्म, [11]महापद्म, [12]पद्मावत, [13]शङ्ख, [14]नलिन, [15]कुमुद तथा [16]सरित नामक विजय हैं। ये विजय वक्षार पर्वतों तथा विभङ्ग नदियों द्वारा एक दूसरे विभक्त हैं।

१६ १२ ३ *तहि णिहिमि सुसमु*—यहाँ यह कथन किया गया है कि पूर्व विदेह क्षेत्रोंमें सुषमाकाल प्रवर्तमान रहता है। यह संशयास्पद है। इन दोनों क्षेत्रोंमें दुषमासुषमा काल प्रवर्तता है जैसा कि अगले वर्णनसे ही स्पष्ट है।

१६ १३ २ दह ( ह्रद )—हिमवान् आदि छह वर्षधर पर्वतोंपर क्रमशः [1]पद्म, [2]महापद्म, [3]तिगिञ्छ, [4]केसरि, [5]महापुण्डरीक तथा [6]पुंडरीक नामक ह्रद वर्तमान हैं ( त सू ३ १४ )। उन ह्रदोंमेंसे प्रथम एक हजार योजन लम्बा, पाँच-सौ योजन चौड़ा तथा दस योजन गहरा है (त सू ३ १५,१६) आगे-आगेके ह्रदोंकी लम्बाई, चौड़ाई तथा गहराई पूर्व-पूर्वके ह्रदोंसे दुगुनी-दुगुनी होती गयी है ( त सू ३ १८ )

१६.१३.४ *गंगाणईउ णीसरिउ*—उन ह्रदोंसे निकली हुई नदियोंके नाम इस प्रकार हैं—

(१) पद्मह्रदसे गंगा, सिंधु तथा रोहितास्या।
(२) महापद्मह्रदसे रोहित तथा हरिकान्ता।
(३) तिगिञ्छह्रदसे हरित तथा सीतोदा।
(४) केसरिह्रदसे सीता तथा नरकान्ता।
(५) महापुण्डरीकह्रदसे नारी तथा रूप्यकला।
(६) पुण्डरीकह्रदसे सुवर्णकला, रक्ता तथा रक्तोदा।

इन नदियोंमें से गङ्गा तथा सिन्धु भरतक्षेत्रमें, रोहित तथा रोहितास्या हिमवत् क्षेत्रमें, हरित तथा हरिकान्ता हरिवर्ष क्षेत्रमें, सीता तथा सीतोदा विदेहक्षेत्रमें, नारी तथा नरकान्ता रम्यक क्षेत्रमें, सुवर्णकूला तथा रूप्यकूला हैरण्यक्षेत्रमें एवं रक्ता तथा रक्तोदा ऐरावत क्षेत्रमें वहती हैं। प्रत्येक क्षेत्रमें जिसका नाम पहले बताया गया है वह पूर्वकी ओर तथा अन्य पश्चिमकी ओर वहती है।

१६.१३.७ लवणसमुद्रकी गहराई भिन्न-भिन्न स्थानोंपर भिन्न-भिन्न है। रत्नवेदिकासे प्रति ९५ हाथ आगे वह एक योजन गहरा है।

१६.१३.८,९,१० इन पंक्तियोंमें लवणसमुद्रके पातालोंका वर्णन किया गया है। इन पातालोंकी संख्या एक हजार आठ है। उनमें चार ज्येष्ठ, चार मध्यम तथा एक हजार जघन्य हैं। ज्येष्ठोंके नाम पाताल, कदम्बक, वडवामुख तथा यूपकेसरी हैं। ये सब कलशके आकारके हैं। इनका मूलविस्तार तथा मुख दस हजार तथा मध्यका विस्तार एक लाख योजन रहता है। प्रत्येक पाताल तीन विभागोंमें विभक्त होता है। प्रथम भाग ( सबसे निचले भाग ) में वायु, मध्यभागमें जल तथा वायु और ऊपरी भागमें जल रहता है। पूर्णिमाके दिन पातालोंकी वायुकी वृद्धि होती है। इस वायुसे प्रेरित होकर समुद्र सीमान्तमें फैलता है।

१६.१५.१ *अड्ढाइयदीव*—जम्बूद्वीप, धातकीखण्ड तथा आधा पुष्करवरद्वीप मिलकर अढाई द्वीप कहलाते हैं।
*सत्तरि सउ खेत्तइं*—यहाँ १७० कर्मभूमियोंसे आशय है। जम्बू द्वीपमें एक भरत क्षेत्र, एक ऐरावत क्षेत्र तथा विदेहके वत्तीस विजय, धातकीखण्डमें दो भरत क्षेत्र, दो ऐरावत क्षेत्र तथा चौंसठ विजय और पुष्करार्ध द्वीपमें भी दो भरतक्षेत्र, दो ऐरावत क्षेत्र तथा चौसठ विजय होते हैं। इन सवकी संख्या १७० हुई। इनमेंसे प्रत्येक क्षेत्रमें एक-एक वैताढ्य पर्वत रहता है अतः वैताढ्य पर्वतोंकी संख्या भी १७० हुई।

१६.१५.६ *भोयभूमीउ*—अढ़ाईद्वीपमें भोगभूमियोंकी संख्या ३० है। जम्बूद्वीपमें हैमवत्, हैरण्यवत्, हरिवर्ष, रम्यक, उत्तर-कुरु तथा देवकुरु ये छह भोगभूमियाँ हैं, धातकीखण्ड तथा पुष्करार्ध द्वीपोंमें हैमवत् आदि क्षेत्र दो-दो होते हैं अतः उन दोनोंमें चौवीस भोगभूमियाँ हैं। इस प्रकार अढाईद्वीपमें कुल ३० भोग भूमियाँ हैं।

१६. १५. ७ *देवारएण* ( देवारण्य )—सीता नदीके उत्तरमें द्वीपोपवन सम्वन्धी वेदीके पश्चिममें, नीलपर्वतके दक्षिणमें तथा पुष्कलावर्त देशके पूर्वमें वन स्थित हैं जिनका नाम देवारण्य है।

१६. १५. ८ भूतारण्ण ( भूतारण्य )—द्वीपोपवन सम्वन्धी वेदीके पूर्व अपरविदेहके पश्चिम तथा नील एवं निषध पर्वतोंके मध्यमें सीतोदा नदीके दोनों तटोंपर जो वन स्थित हैं उनका नाम भूतारण्य है।

१६. १५. १० *तिरियलोउ* ( तिर्यग्लोकः )—अढ़ाई द्वीपसे तात्पर्य है जो मनुष्य-क्षेत्र भी कहलाता है।

१६. १६. ४,५ *इत्थु दिवि* अर्थात् जम्बूद्वीपमें दो सूर्य और दो चन्द्र, लवण समुद्रमें चार सूर्य तथा चार चन्द्र एवं धातकी-खण्डमें वारह सूर्य और वारह चन्द्र हैं।

१६. १६. ६ थिय दूण—इस कथनके अनुसार कालोद समुद्रमें २४ सूर्य तथा २४ चन्द्र होना चाहिए किन्तु ति० प० के अनुसार इस सागरमें वयालीस चन्द्र तथा वयालीस सूर्य चमकते हैं। ति० प० ( ७. ५५० ) के अनुसार पुष्करार्ध द्वीपमें ७२ चन्द्र तथा ७२ सूर्य हैं। पुष्कर समुद्रमें चन्द्र-सूर्योंकी संख्या इससे दुगुनी है। उससे आगेके प्रत्येक द्वीप-समुद्रमें चन्द्र-सूर्योंकी संख्या दुगुनी-दुगुनी होती गई है।

१६. १६. ९,१० जम्बूद्वीपमें ५६ नक्षत्र, १७६ ग्रह तथा १३३९५० ( एक लाख तेतीस हजार नौ सौ पचास ) कोड़ाकोड़ी तारे हैं। आगे-आगेके द्वीप-समुद्रोंमें इनकी संख्या चन्द्रोंकी संख्याके अनुसार है। जम्बूद्वीप तथा अन्य द्वीपोंमें प्रत्येक

चन्द्रमाके ६६९७५ ( छयासठ हजार नौ सौ पचहत्तर ) कोडाकोडी तारे, ८८ महाग्रह तथा २८ नक्षत्र होते हैं ( ति० प० ७ २५, १४, ३१ )।

१६ १७ १ लोकाकाशको घेरे हुए पहले घनोदधिवात है, तदनन्तर घनवात और अन्तमें तनुवात है।

१६ १७ ३,४ लोकके तलभागमें एक राजुकी ऊचाई तक तीनों वातवलयोंमें-से प्रत्येककी मोटाई २० हजार योजनप्रमाण है। उसके बाद उनकी मोटाई ऊपर-ऊपरकी ओर क्रमशः कम-कम होती गई है। लोकशिखरपर घनोदधिवातकी मोटाई दो कोस, घनवातकी एक कोस तथा तनुवातकी एक कोसमें ४२५ धनुष कम अर्थात् १५७५ धनुष है।

## सत्रहवीं संधि

१७ १ ४ *दुविहु धम्मु*—परिग्रहसहित श्रावकके सागार धर्म तथा परिग्रहरहित मुनिके अनगार धर्मसे आशय है।

१७ ३ ४ *तिसट्ठिपुरिस* ( त्रिषष्ठिपुरुष )—२४ तीर्थंकर, १२ चक्रवर्ती, ९ बलभद्र, ९ नारायण तथा ९ प्रतिनारायण मिल कर त्रिषष्ठि शलाकापुरुष कहे जाते हैं।

१७ ३ ५ *कुलकर*—आदि तीर्थंकर ऋषभदेवके पूर्व १४ युगपुरुष हुए थे जिन्होंने मनुष्योंको भिन्न-भिन्न शिक्षाएँ प्रदान कीं तथा उनके भय आदिका शमन किया। ये सब कुलोंके भरण करनेसे कुलधर नामसे कुलोंके करनेमें कुशल होनेसे कुलकर नामसे लोकमें प्रसिद्ध हैं (ति. प ४ ५०९)। उनके नाम इस प्रकार हैं—[1]प्रतिश्रुति, [2]सन्मति, [3]क्षेमकर, [4]क्षेमधर, [5]सीमकर, [6]सीमधर, [7]विमलवाहन, [8]चक्षुष्मान्, [9]यशस्वी, [10]अभिचन्द्र, [11]चन्द्राभ, [12]मरुदेव, [13]प्रसेनजित्, तथा [14]नाभिराय।

—*दसभेयकप्पयरतरुवर*—( दशभेधकल्पतरुवराः )—कल्पवृक्षोंके दस भेदोंके नाम हैं—[1]पानांग, [2]तूर्यांग, [3]भूषणांग, [4]वस्त्रांग, [5]भोजनांग, [6]आलयांग, [7]दीपांग, [8]भाजनांग, [9]मालांग, तथा [10]तेजांग। ये क्रमशः [1]पेय, [2]वाद्य, [3]भूषण, [4]वस्त्र, [5]भोजन, [6]भवन, [7]दीपकके समान प्रकाश, [8]कलश आदि पात्र, [9]माला, तथा [10]सूर्य-चन्द्रके समान प्रकाश प्रदान करते हैं।

१७ ४ ८ *जुवल* ( युगल ) सुषमासुषमा कालमें मनुष्य और तिर्यञ्चों की नौ माह आयु शेष रह जानेपर उनके गर्भ रहता है और मृत्युका समय आनेपर उनके एक बालक और एक बालिका जन्म लेते हैं। ये ही युगल कहलाते हैं। यह युगल तीन दिनके बाद रेंगने लगता है, उसके तीन दिन बाद चलने लगता है, उसके ती दिन बाद उसका मन स्थिर हो जाता है तथा उसके तीन दिन बाद वह यौवनको प्राप्त हो जाता है (ति प ४ ३७५, ३७९, ३८०)।

१७ ६ ३ *छिक्किय*—ति प ( ४ ३७७ ) के अनुसार सुषमासुषमा कालके पुरुष छींकसे तथा स्त्री जिम्हाईके आनेसे मृत्युको प्राप्त होते हैं। सुषमा तथा सुषमादुषमा कालमें भी मनुष्य-स्त्री उक्त प्रकारसे ही प्राण विसर्जन करते हैं।

१७ ६ ४ *उप्पज्जहिं हाद*—सुषमासुषमा, सुषमा तथा सुषमादुषमा कालमें उत्पन्न तथा भोगभूमियोंमें उत्पन्न मनुष्य यदि सम्यग्दृष्टि हुए तो सौधर्म कल्पमें उत्पन्न होते हैं। उस कल्पमें देवोंकी आयु दो पल्यसे लगाकर दो सागरोपम तक होती है। यदि वे मनुष्य मिथ्यादृष्टि हुए तो भवनवासी, व्यन्तर और ज्योतिष्कदेवोंमें उत्पन्न होते हैं ( ति प ४. ३७८ )।

१७ ६ ५ *सिरीर विलयंति*—ति प ( ४ ३७७ ) के अनुसार सुषमासुषमा आदि तीनों कालोंमें तथा भोग भूमियोंमें जो युगल मृत्युको प्राप्त होते हैं उनके शरीर शरद्कालीन मेघके समान आमूल विलीन हो जाते हैं। मृत्युके पश्चात् उनके शरीरोंका व्यंतरों द्वारा क्षारोदधिमें फेंके जानेका वहाँ उल्लेख नहीं है।

१७ ६ ७ *वड्ढंतु अणुहवंति*—अवसर्पिणी कालका अन्त होनेपर उत्सर्पिणी काल आता है जिसमें आयु, उत्सेध आदि क्रमशः बढ़ने लगते हैं।

१७ ७ ६ *उप्पण्ण देव*—आदि तीर्थंकर ऋषभदेव सुषमा-दुषमा कालमें तथा शेष तेईस दुषमासुषमा कालमें उत्पन्न हुए थे।

१७ ७ ७ *कामदेव*—चौबीस तीर्थंकरोंके समयोंमें अनुपम आकृतिके धारक बाहुबलि प्रमुख चौबीस कामदेव होते हैं। इनका समावेश त्रेसठ शलाका पुरुषोंमें नहीं होता जैसा कि सदर्भसे प्रतीत होता है।

१७. ७ ९ *एयारह वि रुद्द*—रुद्रोंकी संख्या ग्यारह है। उनके नाम इस प्रकार हैं भीमबलि, जितशत्रु रुद्र, वैश्वानर, सुप्रतिष्ठ, अचल, पुण्डरीक, अजितधर, अजितनाभि, पीठ तथा सात्यकि पुत्र। ये सब रुद्र अगधर होते हैं। वे सब दसवें पूर्वका अध्ययन करते समय, तपसे भ्रष्ट होकर घोर नरकोंको प्राप्त होते हैं।

१७ ८.२ *गय ... ''आम*—दुषमा नामक पाचवाँ काल २१ ( इक्कीस ) हजार वर्ष प्रमाण होता है।